Beginning.—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ अनन्य कृत ग्रंथ लिख्यते ॥
कवित्त ॥ आतम ज्ञान सो ज्ञान वई परमातम ध्यान सो ध्यान सुरेस्वर ॥
बेद विधान विधान वहै सत पात्रहि दान सुदान धनेस्वर ॥
अन्तर भक्ति सो सुभक्ति वहै अभिअन्तर को पावै परमेस्वर ॥
बेद प्रमान ग्रन्थ मनत यह भेद सुनो पृथिचंद नरेश्वर ॥ १ ॥
छंद ॥ यह भेद सुनो पृथीचंद राय फल चारिउ के साधन उपाय
एक लोक साध लोकोक लोग चाहतु कमात रुचि काम भोग
यही लोक सधै सुख पुत्र धाम परलोक नसै बसि नर्क धाम
परलोक सधै यक है अतीत तब वर्त तीर्थ करि कष्ट नीत
यहि लोक ये तिनकहं सुख विनास परलोक सधै सुख स्वर्ग बास
परलोक लोक दोउ सधै जाहि सुइ राज जोग सिध्धांत आहि
निज ज्ञान जोग ज्ञानी करंत हठ धर्म मूड साधन अनंत।
End.—जो ध्यान न साधन लगै चित्त तो नेम सहित जपै मंत्र नित्त
जो मंत्र न विधि सो सधै राउ तो पवन प्रभु के लेइ नांउ
तन सुध होय सुष सुद्धवान मन सुध होय सुख्वन्न जानि
मन के सुभाव अमवो अकत्थ तेहि सुमरन साधन ज्ञान मत्थ
सुष के सुभाव बकिवो अरेस तेहि नाम भजन चरचा सुदेस
करि भक्ति भजन सुमिरन सुबुद्धि मेटहि मन को भर्मना कुबुद्धि
जित जित मनसा भर्मै अनंत तित तित सुमिरन साधन करंत
कुछ दिन साधन करवे उपाय पर जात बहुरि मनसा सुभाय
मनसा सुमिरन धुनि सहज लीन यह राजजोग जानहु प्रवीन
जो राजजोग यह सधै राज तो मन वांछित सब होय काज
अरु कर्म लिप्त कबहु न होत जग जीवन मुक्त सदा उदोत
यह ज्ञान भेद अरु बेद साषि अच्छर अनन्य सिध्यांत भाषि
दोहा राजजोग सिद्धांत मत जानि राज पथिचंद।
यहि समस्त नहि दूसरो पोजि सास्त्र बहुचंद ॥
जो चाहो संसार सुख अरु सिद्धांत प्रकास
तो साधो सर्वज्ञान यह राजजोग अभ्यास इति राजजोग समाप्त ॥

Subject.—आत्म ज्ञान, तप की सिद्धि, युधिष्ठिर राजा को सफलता, संसार असार नहीं है। कृत्रिमता का विरोध, ढोंग की बुराई, योग वर्णन, मनको स्थिरता, राजयोग के फल का वर्णन।

Note.—पुस्तक नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित हो चुकी है।

No. 7 (*d*). Uttama Charitra (Durgā Bhāshā) by Akshara Ananya. Substance—Country-made paper. Leaves—55. Size—8 × 4 inches. Lines per page—16. Extent 770 Anushṭup Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1890 or A.D. 1833. Place of deposit—Paṇḍita Bhagwatī Prasāda, Village Thahelyā, P.O. Khairī Ghāṭa, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ उत्तम चरित्र लिष्यते ॥ दोहा उत्तम पद गुरुनाथ के उत्तम गुन उपदेश उत्तम चरित भवानि के उत्तम सुरथ नरेश ॥ सुरथ नाम राजा भए केवल धर्म निधान ॥ देश नगर कुल जन प्रजा पालहि पुत्र समान ॥ राज भार मंत्रिन दियो आप करें सुष मोद । कै नित बिसनु शिकार को कै रस बास विनोद ॥ अव सत्रुन ब्योहार लहि जान्यो नृपति कचैन देस मारि घेरे नगर सब परिवार समेत । राजा मंत्रिन बल रहे मंत्रिन कियो बिसास । आइ मिलो शत्रु लहि नृपति भगो बनवास ॥ बन मेंह राउ बिसुरहो करि करि सब को सुधि । अपने कुल जन सर्वादि नहि पावै मोह बस बुद्धि ॥ तोलौं देख्यो वृद्ध एक रोवत भीषत गात कौन है तू रोवत कहा नृप पूंछी यह बात ॥ सुनि यह वृद्ध जवाब दिय मेरो नाम समाधि ॥ बेटन जानि बहु धन कुटुम भयो दुषायो व्याधि ॥ वृध जानि तिय सुतन मिलि दीन्हों मोहि निकारि ॥ मै उनको रोवत फिरत सकत न मोह बिसारि ॥

End.—भजे सिद्धि साधु मुनिंद्रा अराधि लहैं सिद्धि सिद्धि फुरै सिद्ध भवानी भजै राज राने फुरै शत्रु बिशा तुरै युद्ध जीते बिजै राजधानी ॥ भजै भक्त जोगी लहै भक्ति भौतें कवितै करै जे चहैं बक्र बानी ॥ अनन्य भनै सर्वदा सर्व पूरी सबै बिश्व मे एक दाता भवानी ॥ भजै सारदा ते लहै बुद्धि बिद्या गनेशौ भजै ते लहै सिद्धि पानी ॥ भजै बिष्णु को ते लहै मुक्ति धन धरु बिभौ लक्ष्मी के भजे जक्त जानी ॥ जिते देवता भेव ताको बिचारो कला जौन जामे सुहै तासु दानी ॥ अनन्यै भनै एक को एक दाता सदा सर्व दाता सदा सब भवानी ॥ सदा सर्व दाता सर्व करता सर्व रूपा कहै बेद बानी ॥ न आदि न अंता कहावै अनंता नियंता सबै लोक को लोक रानी ॥ हरी शंभु ब्रह्मा करैं भक्ति जाकी धरैं ध्यान जो नयो सिद्धि ज्ञानी ॥ अनन्यै भनै जो रहै गोप्य रूपा कहै जाति जाको वहै है भवानी ॥ गुप्त रहो प्रगट रहै निकट रहै अरु दूरि । श्री भवानी त्रिभुवन विन्द रही सर्व परिपूरि ॥ जोनहि भांति भजै जहां ताको तहां प्रताप । त्रिभुवन व्यापक शक्ति निज श्री भवानि शुभ लखि ॥ श्री भवानी शुभ लक्षिनी परम उत्तमा

जानि। ताको उत्तम चरित यह अक्षर अनन्य बखानि ॥ जो यह उत्तर चरित को पढ़ै सुनै मन लाइ। मन बांछित फल देइ तेहि श्री भवानि जग माइ ॥ इति श्री उत्तम चरित्र अनन्य कृत भाषा दुर्गा समाप्त ॥ वैसाष कृष्ण चतुर्दश्याम लिषतं पं० शिवरत्न थहेल्या पठनार्थ रामदयाल पंडित संवत् १८९०

Subject.—इस पुस्तक में देवी जी का महात्म्य, अपने दासों के संकट दूर करने, दुष्टों के मारने, शुंभ निशुंभ युद्ध, आदि का वर्णन किया है।

Note.—इसे पं० शिवरत्न ने पं० रामदयाल थहेल्या निवासी के पठनार्थ लिखा ॥

No. 7 e). Sundari Charitra (Uttama Charitra) by Akshara Ananya. Substance—Country-made paper. Leaves—38. Size—12 × 6 inches. Lines per page—34. Extent—646 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1914 or A. D. 1857. Place of deposit—Ṭhākura Rām Siṁha; Village Raghunāthpur, P. O. Bisavān, District Sitāpur.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सुन्दरी चरित्र लिख्यते ॥ रामदूत ॥ दोहा ॥ सुन्दर पद गुलनाथ के सुंदर गुर उपदेश। सुंदर चरित भवानि के सुंदर सुरथ नरेस ॥ १ ॥ त्रिकल दोहा ॥ सुरथ धर्म राजा भये केवल धर्म निधान। सकल नगर कुल जन प्रजा पालहि पुत्र समान ॥ २ ॥ बल दोहा ॥ नृपति भार मंत्रिन दियो आपु करत सुष मोद। कै नित नेम सिकार को कै नित धाम विनोद ॥ तब सत्रुन व्योहार लहि जान्यो नृपति अचेत। देश मारि उघरो नगर सब परिवार समेत ॥ राजा मंत्रिन बल रहे मंत्रिन किये विश्वास। आइ मिले सब सत्रु लहि नृपत भाग बनवास ॥ मन मंद राउ बिसूरहो करि करि सब की सुधि। अपने दुष तन अवरि नहि परो मोह बस बुद्ध ॥ तौलौं देष्यो वृद्ध यक रोवत झंषत गात। को है तू रोवत कहो नृप पूंछी यह बात ॥ सुन यह वृद्ध जवाब दै मेरो नाम समाधि। वैस्य जाति बहु धन कुटुम भयो बुढ़ापो व्याधि ॥

End.—सदा सर्व दाता सदा सर्व कर्ता सदा सर्व व्यापक कहै वेदवानी। न आदि न अंता कहावै अनंता नियंता सबै लोक को लोक रानी। हरी शंभु ब्रह्मा करैं भक्ति जाको धरै ध्यान जोगी तपी सिद्धि ज्ञानी ॥ अनन्यै भने जो रहै गुप्त ध्या कहै जोति जाको वहै है भवानी ॥ दो० ॥ गुप्त वहै प्रगट वहै निकट वहै वह दूरि। श्री भवानि त्रिभुवन त्रिपै रही सवन भरि पूरि ॥ जो जेहि भांति भजै जहां ताको तहां प्रसिद्ध। त्रिभुवन व्यापक शक्ति निज श्री भवानि शुभ लद्धि ॥ श्री

भवानि शुभ लछिमी परम सुंदरी जानि। ताको सुंदर चरित यह अक्षर अनन्य बखानि॥ जो यह सुंदरि चरित को पढ़ै सुनै मन लाय मन वांछित फल देहि तेहि श्री भवानि तेग भाय॥ श्री मारकंडे पुराणे देवी महात्मने सुरथ वैस्य संवाद संपूर्ण शुभमस्तु संवत् १९१४ वि० भाद्रपद सुदी १४ इति सुंदरी चरित्र समाप्त शुभमस्तु।

Subject.—इस ग्रंथ में राजा सुरथ और समाधि वैस्य का संवाद, देवी जी की उपासना के फल, देवी जी का मधु कैटभ शुंभ निशुंभ आदि राक्षसों से युद्ध करने और राक्षसों को नष्ट कर भक्तों की रक्षा करने आदि का वर्णन है।

No. 7(*f*). Uttama Charitra (Durgā Māhātmya) by Akshara Ananya. Substance—Country-made paper Leaves—88. Size—6 × 3½ inches. Lines per page—12. Extent—598 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṃvat 1917 or A.D. 1860. Place of deposit—Ṭhākura Jagadeva Siṁha, Village Gujauli, P. O. Bandi, District Bahrāich.

Beginning.— श्री गणेशायनमः अथ दुर्गा प्रारंभः॥ दोहा॥ उत्तम पद गुरुनाथ के उत्तम पद उपदेश उत्तम चरित भवानि के उत्तम सुरथ नरेश॥ सुरथ नाम राजा भये केवल धर्म निधान देश नगर कुल जन प्रजा पालहिं पुत्र समान॥ राज भार मंत्रिन दियो आप करै सुख मोद। कै नित त्रिसत्तु शिकार कौ है रस काम विनोद॥ सब शत्रुन व्यवहार लहि जान्यो नृपहि अचेत देश मारि घेर्यो नगर सब परिवार समेत॥ राजा मंत्रिन बल गई मंत्रिन कियो बिलास जाय मिले एक सत्रु लहि नृपति भये बनवास॥ बन मा गाउ बिसर्यो करि करि सब की सुधि अपने दुख तन बचहि नहि परी मोह बस बुद्धि॥ ताठौ देख्यो वृद्ध एक रोवत भंखत गात। को है तू रोवत कहा नृप पूछी यह बात॥ सुनि यहि वृद्ध जवाब दियो मेरो नाम समाधि। वैस्य जाति बहु धन कुटुब भयो कुकूठा व्याधि॥

End.—सदा सर्वदाता सदा सर्वे करता सदा ऋषै रूपं कहै वेद बानी। न आदौ न अंता कहावै अनंता विपंता सबै शोक को शोकरानी। हरी शंभु ब्रह्मा करैं भक्ति जा को धरै ध्यान गौरी तपी सिद्ध ज्ञानी अनन्यो भनै जो रहै गोपि क्यों कहै जोति ओसी बहै है भवानी॥ दोहा गुप्त रहो प्रगट रहो निकट रहै अरु दूरि। श्री भवानी त्रिभुवन विषै रही समस्त भरि पूरि॥ जो जेहि भांति भजै जहा ताको तस प्रतक्ष त्रिभुवन व्यापक शक्ति निज श्री भवानी शुभ लक्ष॥ श्री भवानी शुभ लक्षमी परम उत्तम जानि ताको उत्तम चरित यह अक्षर अनन्य

बखानि ॥ जो यह उत्तम चरित को पढ़ै सुनै मन लाइ मन वांछित फल देहि तेहि श्री भवानी जग माइ। इति श्री उत्तम चरित्र समाप्त इति श्री घनश्यदास कृत दुर्गा सप्तशती सुभ अध्याय १३ ॥

Subject.—पृष्ठ १ से ८८ तक दुर्गा जी की महिमा का वर्णन व राक्षसों से युद्ध, निशुंभ व शुंभ का युद्ध वर्णन और अंत में दुर्गापाठ के फल का वर्णन किया गया है ॥

No. 7 (g). Uttama Charitra by Akshara Ananya. Substance—Old country-made paper. Leaves—14. Size—9½ × 4½ inches. Lines per page—6. Extent—63 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgri. Place of deposit—Paṇḍita Yaśodānanda Tiwāri, Village Kaṇṭhā, District Unāo.

Beginning.—श्री गणेशायनमः। उत्तिम चरित्र लिषति। दोहा। उत्तिम पद गननाथ के उत्तिम गुरु उपदेश। उत्तिम चरित समान के उत्तिम सुरथ नरेस। सुरथ नाम राजा भये केवल धर्म निधान। देस नगर कुल जन परजा पालहि पुत्र समान। राज भार मंत्रिन दयौ आप करैं सुष मोद। को नित विपन सिकार को कोउस वाम विनोद। तब सत्रन चेहुधार सुन जानौ अपत अचेत दियो मार घेरौ नगर सब परवार समेत ॥ ४ ॥

सिष्ट मांझ लीन्हो अवतारा। जिहके अनसो प्रीतम होई। क्यों घर बर कत मांगे लोई। दोहा। तिह कारन विनतो करत चित दै कंथ। उनपै क्यों नहि जात हो जिनको कथा अनंत ॥ चौपाई ॥ ऐसो मत समझो मन माहीं। धन कारन पठवत हर पाहीं। हर दरस है सरस सुहायउ। यह रस भाग बिना किन पायउ। वे भगवान प्रान के दाता। विप्रन को चाहत दिन राता।

End—हम तु संबोधन पाही। विद्या पठत होत इकठाही। तबही तुम व्याहो बरनारी। रहत सुखी सोवत बतयारी। तह तुम दारा धन मांही मोहि लतायत है कछु नाही। दोहा। सकल विभौ संसार के कबहु थिर नाहि। तिहि कारन म्यानो पुरु मन न धरैं मन माहि। सोरा सहस नार हम पांहीं तहप मोह नह उन माहीं प्रगट देह कर रहौ

Subject.—सुदामा का अपनी पत्नी प्रेरणा से कृष्ण के पास जाना और कृष्ण से तथा पति पत्नी को का वार्तालाप।

Note.—पुस्तक खंडित है। आदि अंत और मध्य सब जगह से अपूर्ण है।

No. 7(*h*). Vijñāna Joga by Akshar Ananya. Substance—Brown paper. Leaves—19. Size—9 × 5½ inches. Lines per page—18. Extent—342 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Lālā Tulasī Rāma Śrivāstava, Rāe Bareli.

Beginning.—अथ विज्ञान जोग लिषते ॥ दोहा ॥ श्री गुरु चरन सरोज रज धरि अनन्य उर सोस ज्ञान जोग सिध्यांत जिन कीन्हो वकनीय ज्ञान कहावे जानिवो जुक्ति कहावे जोग दधि घृत जानन जुक्ति मथि तब पावे सुख भोग जोग विना लघु ज्ञान है ज्ञान विना लघु जोग ज्ञान जोग सजुक्ति करि यह सिध्यान्त प्रयोग भूठ न हठ जोग देह कर्म उरभाउ ज्ञान जोग ज्ञानिन कहा साधन सहज उपाउ चलब कर्म यह सब कहे किया लपै न कोय ज्यों मछरा कब जल पिये युक्ति ना जाने सोय ज्ञान जोग निज गुरु है मति अनभो सिधि विचार अगम निगम पुरान मत काधो यह सार॥

End.—बैठ के हठ नाहो आसन डिगावै कहा पूजा जप नेम नहि चूक परिहै विस्वन वैराग नहो अपर कुयो कहा देव को अधार नाहों सत कहा करिहै दुष सुष हानि वृद्धि सगुन समान जानि सिद्धिहि असिद्धन ते पशु कहा टरिहै अक्षर अनन्य गुर अक्षर मूरति ध्याय वैस ज्ञान जोग को विविन करारिहै सुष हो को पंथ याम विघन कलेश नाहो वाहो में वनहो में येके गात वरनो मनहो के पेल पैार पेलवो मुकुर मल भोग अरु त्याग पाप इच्छानुसरनी तन के भरम को करन को मेटक नहि अंतकरण में अध्यात्म अक्षर अनन्य चित चेतन सरूप ध्यान गुरु के सब्द सो समाधि करनो विघन के ओर ब्रह्म विघ है सो तहा सिद्ध विधि न सिरे वेद विधि सो न धार है गुरुष के सिरे धर्म साधना महागुरु है धर्म धर्मन के सिरे तत्व मापे सब दोर है सिद्धन के सिरे ज्ञान सिद्ध है अनन्य भने सिधि हो असिद्ध कोन सिर मोर है दोहा ॥ भगति जुदे जोगी जुदे ज्ञान जुदे महंत तीनिउ मत संजुक्त यह ज्ञान जोग सिध्यान्त श्रावण मास सुकुल पक्ष पर (प्रति) पदायां द: रघुबीर सहाय साकिन सेमर पट्टा वास।

Subject.—भक्ति विषयक उपदेश।

नोट—यह पुस्तक नागरी प्रचारिणी सभा काशी द्वारा प्रकाशित हो चुकी है—

No. 8. Mādhawānala Kāmakandalā by Ālama. Substance—New white paper. Leaves—102. Size—10 × 8 inches. Lines per page—20. Extent—1,530. Anushṭup

Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 991 Hijri or A. D. 1583. Place of deposit—Paṇḍit Badari Nātha Bhaṭṭa, University Lecturer, Lucknow.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ सोरठा—नमस्कार कवि कीन्ह गवरी पुत्र गणेश कहं । हैं प्रसन्न बुधि दीन प्रेम कथा पूरन करहुं ॥ १ नमो गणेश बुधि वरदायक । वानो विरद प्रकासिवे लायक ॥ बज्र पावन कवि जन जो ध्यावत । जो फल मांगत सो फल पावत ॥ लंबोदर दरसन जो करिये । ता छिन बुधि प्रघट घट भरिये ॥ पारवती नन्दन जगवन्दन । विघन हरन जनु चरचित चंदन ॥ गननायक नायक मन भायक । असरन सरन सकल सुखदायक ॥ २ दोहा आदि पुरुष परसाद तुम, आदि नाम संसार । मंगल आदि बुधि तुम कहि आदि सम्हार ॥ ३

End.—दो०—इहि विधि माधव विप्रवर मिल्यौ कुटुंबहि आइ । नल कंदल उपकार किय सुख निधि विक्रम राय ॥ सोरठा—नमो प्रेम परवीन नमो प्रेम करता पुरुष । जिन प्रेमहि चित दीन, अमर भये ते जगत में ॥ प्रेम कथा जिहि विधि कछु लही प्रेम सहित आलम कवि कही ॥ पढ़ें सुनै ते प्रेम प्यारा । सो नर लहै प्रेम का सारा ॥ जग महिं प्रेम नेम अति सारा । बिना प्रेम करनी सब खारा ॥ प्रेम सहित माधव कंदला । पावन जन्म कीन्ह निर्मला ॥ जो कोइ इहि विधि राम सम्हारे । मन बच ताहि राम निस्तारे ॥ पंडित बुधि महागुनी, कवि जन अक्षर टेक । नाम चिपट गुन उच्चरहि कहि कहि कला अनेक ॥

मूल प्रति भरथपुर की सं० १९३५ की लिखी थी उससे यह प्रति लिखी गयी

Subject.—(१) पृष्ठ १ से १० तक—गणेश वंदना, ईश्वर वंदना और रसूल का वर्णन, अकबर का वर्णन, निर्माण काल, प्रेम की महिमा वर्णन, इन्द्र सभा का वर्णन, व जयंती अप्सरा को श्राप देना ।

(२) पृष्ठ ११ से २७ तक—माधव विप्र की कथा व उसका गुरु के लिये बन में जाना और बालकों के साथ शिला (अप्सरा) को देखना व विवाह होना और शिला का तर जाना । माधव का इन्द्र सभा देखने की इच्छा करना, जयंती का कामकन्दला के अवतार में आना ।

(३) पृष्ठ २८ से ४५ तक—माधव का गवैया के रूप में राजा गोविन्द के यहां जाना, वहां से निकाला जाना व कामावती नगर में आना, कामकंदला

को सुंदरता का वर्णन व गान, सभा में माधव का जाना, व कंदला को पारितोषिक देना और राजा का अप्रसन्न होना।

पृष्ठ ४६ से ७२ तक—माधव व कंदला का प्रेम वर्णन, माधव का गायन व विक्रम की सभा में जाना व कंदला का वर्णन।

(५) पृष्ठ ७३ से १०३ तक—विक्रम का कामावती पर चढ़ाई करना व कंदला से मिलना और माधव के मरने का समाचार कहना जिसको सुन कर कंदला का मर जाना, फिर माधव से उसकी मृत्यु कहना जिसे सुन कर उसका भी प्राणान्त होना। बैताल का सजीवन नीर देना और दोनों का जी उठना, विक्रम व कामसेन का युद्ध होना व कामकंदला व माधवानल का मिलन तथा माधव का अपने घर आना।

Note.—यह ग्रंथ अकबर के समय में लिखा गया जो नीचे लिखे दोहे से प्रगट होता है।

> अदलो अहाँ बखान सुजस प्रगट चहुँ खंड में।
> विद्या अर्थ निधान साहि अकब्बर जगत गुरु॥

No. 9 (a). Chhappaya by Ālama. Substance—Country-made paper. Leaves—7. Size—8½ × 5 inches. Lines per page—60. Extent—50 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Place of deposit—Paṇḍit Badari Nātha Bhaṭṭa, B. A., University Lecturer, Lucknow.

Beginning.—सघन बेलि बन हरित लोम उपबन स्याम घन। अरत लेत पंखुरिय मधुर बरषंत बुंदकन। पुष्प पीत बलजरियं दुल्लि दामिनि चकचिवर। कुसुमावलि बहु बरन चाप मोहत सुरपति कर॥ भिंगालो पुंज पिक सुर गरज उठि पराग धुरवा रहे। विरहिन दु समति आलम सुमति रितु बसन्त पावस कहे॥ १

End.—जन हुलास अब चैन होय आनन्द समाचय। कत नव्वै पुंतोष जाय घंट वधिवाय॥ सतसील कसिगोन धानि गुम्मुच हसाग मरि। परमारथ पथ इक्कि सच्च ले कहर सह करि॥ हरिनैारि पहुंच आलम सुमति मुक्तिद्वय पावे बनिज। जिन कुल्लहि कुल्लहि अतुल्ल कतुल्ल दु यह वणिज्ज नायक बनिज॥ ७
करन को करनि की करत बखान कवि कवन को कौरनो कर करन समान है।
तरन अमित जाके तरन को तेज धरे तिरन के सम धरि याकोत करत बखान है॥

इति सम्पूर्णम्॥

Subject—पृष्ठ १ से ६ तक—श्रृंगार छप्पय,

पृष्ठ ७ से १० तक—वेदमंत्र,

पृष्ठ १० से १४ तक—नीति छप्पय तथा श्रृंगार वर्णन।

No 9. (b) Ālama ke Kavitta by Ālama. Substance—Country-made paper. Leaves—50. Size—8½ × 5 inches. Lines per page—30. Extent—610 Anushṭup Ślokas—Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Badrī Nātha Bhaṭṭa B. A., Lecturer, Lucknow University.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ आलम के कवित्त ॥ सारी सेत सोहै नग नूपुर को आभा सेत चंदमुखी धरै पग चांदनी सी चंद को। उरज उतंग मानौ उमगि अनंग आवै कसि बैठो आइ गाढ़ो अरविंद को ॥ कहि कवि आलम किसोरी वैस गोरो अगो जगको उज्यारो प्यारो न्यारे नंद नंद को। सुभरि नितंब अधे रंभा कैसे थंभ चलि मंद मंद आवै गति मदकी गयंद को ॥ १ ॥ आठो अंगनि पट सुठानि आनि ठानि ठई गांठि सी कठोर कुच जोबन की ठैठि है। गुन को गभीर अति भोरी पै अंखनि खुग थोरे ही दिननि गोरो रूप रंग जेठि है। कहि कवि आलम दिखाई दुरि जाई देत ग्वारि घरी मारि मनहि अमेठि है ॥ सखी सौं कहति बात जगमग मुसिकात कैसे कैसे पास नैन आतरी अमेठि है ॥ २ ॥

End.—चारिक ज्यौं व्रजराज व्रत तज्यौ जब अब सब मिलि एक बार बैरी भये बरज्यौं। मुख्य मयूख हिय हुमकि हुमकि दुनै हमहि पै आनै हिय हेरमैं हिम-कर ज्यौं ॥ मलज वलो ते ज्वाल माल जल जाल अरि लाल जाल मारि इगनुग जल-धर ज्यौं। एक मनु मारै मैना मारही को मारी भरै दुजे मारै महत प्रवेश विष-सर ज्यौं ॥५२॥ सघन घटा घुमरि जनु रह्यो घन घेरि घेरि वमी आवति घुमरि नोर जु। आलम सिखर सुनि सबद सुहाये सुर बूंदनि के संग बहै सीतल समीर जु ॥ पवन पियारे ऐसो कहियो सुनाइ अब हम लाय कैसे धरै जिय धीर जु ॥ पल पल प्रान प तपत पी अपास कौं पै पालो प्रेम सहित सकत पल पीर जु ॥ ५३ ॥ इति।

Subject.—श्रृंगार रस पर फुटकर कवित्त।

नोट—काशी में छप चुके हैं।

No. 9. (c) Ālama ke Kavitta by Ālama. Substance—Country-made paper. Leaves—60. Size—9½ × 5 inches. Lines per page—22. Extent—660 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—

Paṇḍita Badāri Nātha Bhaṭṭa, B. A., University Lecturer, Lucknow.

Beginning.—कवि आलम कृत कवित्त लिख्यते ॥ घूनमद पेठे आंपि निलांचर तऊ जोति घूम उरझाई मानो होरो कौसो झारो है । छै चलो ही अंधियारो पंग पंग छवि न्यारो आरसी मैं दीप को सौ दीपति पसारो है ॥ ऊजरौ सिंगार करि जौन्हइ की साजु कीनौ जौन्हइ मैं जौन्हसी लसै सुधा सवारी है । बार बार कहत हो प्यारो छूं छिपाइ लाइ कैसे कै छै आऊं पर आड़ौ येरु उजारो है ॥ १ ॥

End.—सजनी मिलि द्वै अवलोकि कहैं पतिहीं हरि राधिका सौं बसि गे । देखिबैं कुंज विहारन हैं कवि आलम और कहा रस गे ॥ अंगिया सेत झीनी सी लेल मिली तरकी और ठौर कसे कस रो । कस भात सुमेर को श्रोस मयौ जितही तित चोस मनौ पसरो ॥ इति श्री आलम के कवित्त संपूर्णम् ॥ श्री ॥ ब्र ॥ श्री ॥

Subject.—छंद १ से ६४ तक श्रृंगार के कवित्त । छंद ६५ से ८४ तक भ्रमरगीत । छंद ८५ से १०७ तक यशोदा का विरह वर्णन । छंद १०८ से १५७ तक दश दशाओं के वर्णन में श्रृंगार रस के कवित्त वर्णित हैं ।

Note.—कुछ लोगों का धारणा है कि आलम और शेख एक ही व्यक्ति हैं ये कवित्त काशो में छप चुके हैं ।

No. 9. (d) Saṅgraha of Ālama and Shekha's Kavitta. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size 8½ × 5 inches. Lines per page—30. Extent—300 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Place of deposit—Paṇḍita Badri Nātha Bhaṭṭa, B. A., Lucknow University, Lucknow.

Beginning.—अथ बाई वर्णन । सघन अखंड पूरि पंकज पराग पत्र अम्बर मधुप मख घंटा फहरातु है । विरमि चलति फूलो बेलनि के बास रस पुष्प के संदेसे लेत सबनि सिहातु है ॥ सेष कहि सोरे सरवरनि के तीर तीर पीवतु न नीर परसे ते सियरातु है । पावन वसंत मन भावन मनोज तन पवन परेवा मानौ पाती लीने जातु है ॥ ५ ॥

End.—तजि मानु मुरारि पै नारि चली कवि आलम लोल कलिंदो के तोरहि । हार हिय हरये हंसे द्विज पंति हरै छवि हीरहि ॥ मुख डोलत

कोमल मंद गतो कद पल्लव चारु लये छवि वोरदि। कोस विदारन के भ्रम सों दल कै दल कंज गहै मनो कोरहि ॥ ५१ ॥ इति कवित्त पालम के संपूर्णम् ॥ इति

Subject.—पालम पौर शेख के कवित्तों का संग्रह।

No. 10. (a) Amaravinoda by Amara Simha. Substance—Brown paper. Leaves 128. Size—11 × 6 inches. Lines per page—13. Extent—1,344 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—New. Written in both prose and verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samwat 1941 or A. D. 1884. Place of deposit—Paṇḍita Yaśodānandana, Village Kāṭhā District Unnāo.

Beginning.—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ अमर विनोद लिख्यते ॥ दोहा ॥ परमानंद पद बंदि कै श्री शाकंभरी ध्यान। गुरु गणेश अरु शारदा ईश्वर जगपति मान ॥ १ ॥ विविध शास्त्र को देखि कै सुगम करौं अधिकार। अमर विनोद जु ग्रंथ हो सकल जीव सुखसार ॥ २ ॥ श्री धन्वंतरि चरण जुग प्रणमि करौं आनंद। दोष क्रूर इस ग्रंथ का उपज्यो आनंद कंद ॥ ३ ॥ अथ निघंट मत द्रव्य गुणं ॥ अथ जल अष्ट प्रकार विधि लिख्यते ॥ वर्षा जल पुनि नदी जल अंतरिक्ष पुनि कूप। ऊसर ग्राम तड़ाग जल कहे आठ जल रूप ॥ ४ ॥ अथ नदी जल गुण—लघु हलौ पुनि शांत जल अति पवित्र पुनि सोय। वात करन कफ को करन श्रावन मार्द्दा सोइ ॥ ५ ॥ इति नदी जल गुणं ॥ अथ ऊसर जल गुणं दोहा—पित तृष्णा जल को करै करै कुष्ट व्रण सोइ। कंठ शोष पुनि क्षार गुण जल ऊसर है सोइ ॥ ६ ॥

End.—इस यंत्र को लिखै

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७। | ७॥ | ७॥ | ३४ | ६॥ | ४॥ | ६ | १ | ३॥ |
| २ | ७ | ।७ | ११ | ७४। | ६५ | १ | ४ | ४० |
| ७ | ।। | ७ | ६३ | ६ | ८ | ७ | ७ | ६ |
| ।।। | ७ | ७ | ६ | ६ | ६ | ७ | ० | ३ |
| १४ | ६ | ७। | ७ | ७ | ४७ | ७ | ० | ३० |

यंत्र मांहि नव गोरपंन हल्दो महंदी हाथीदांत दाडम के रस को लिखै ॥ स्त्री का मध्य में नाम लिखै ॥ यंत्र कों कमर में बांधै ॥ सतम दोष मिटै गर्भ रहै ॥ इति श्री अमर सिंह विरचिते अमर विनोदे भाषायां स्त्री पुरुष वंध्या प्रयोग विधि उत्तर खंडे प्रत्यक्ष सिद्धि प्रदो नाम षष्ठोऽध्याय ६ ॥ समाप्तोयं ग्रंथः ॥

कवित्त—पांचों भूत पांचों ओर तातें चिन्ता नाहीं ठौर कैसे गोविन्द जी को सेवा मांझ पाइये। पांचों को वासना न छिटै एक एकहू सों पांचन को पांच भाग न्यारे न्यारे चाहिये ॥ जो पै पांच राखो तो पै कष्ट करें कामी पांच में से २ रहे कैसे धौ कर मनाइये। एक होत कपूत सो तो निपट समुझावौ जाइ पांचयो कपूत भूत कैसे समझाइये ॥ समाप्तं शुभ मिती चैत सुदी ७ दीन बुधवार संवत् १९४२ लिखतं विद्यावन तिवारी मोंद कोथा ॥

Subject.—पृष्ठ १ से २ तक—मंगलाचरण, आठ प्रकार के जल, नदी, ऊसर, वर्षा; तालाब, कूप, डावर और अंतरिक्ष जल का गुण-दोष वर्णन।

पृष्ठ ३ से ७ तक—पाथोदक, हंसोदक व कोशोदक जल गुण कथन, दूध गाय, बकरी, महिषी, भेड़ के दूध के गुण-दोष वर्णन। गाय, बकरी, महिषी, भेड़ के तक्र के गुण-दोष वर्णन। गाय आदि के घृत के गुण-दोष कथन, गाय आदि के मूत्र का गुण-दोष कथन। अश्व, गर्दभ, नर और वृषभ मूत्र के गुण-दोष कथन ॥

पृष्ठ ७ से ९ तक—तैल गुण वर्णन, इक्षुदंड व श्याम पहुंडा के गुण-दोष कथन। करेला, कंदूरी, ककोटा, तोरई, परवल, वृन्ताक (भंटा), अमरकंद, बथुआ के गुण-दोष कथन।

पृष्ठ १० से ११ तक—गोधूम, चना, मूंग, जव, तंदुल, मांड, खीर, गुण-दोष वर्णन। शकुन वर्णन। भेरी, मृदंग, धोबी वस्त्र सहित, मछली, दधि, पकवान, तिलक दिये हुये विप्र शूद्र गोरोचन लगाये, बैल, भरा घड़ा, ओषधियुक्त वैद्य मिलन से शकुन वर्णन।

पृष्ठ ११ से १२ तक—ज्योतिष के मत से शकुन वर्णन, ग्रहों का शुभाशुभ फल वर्णन, बाल चिकित्सा वर्णन, असाध्य लक्षण, ज्वर निदान व चिकित्सा, वातज्वर लक्षण, पित्तज्वर, शिर दर्द का उपाय। कफज्वर वर्णन।

पृष्ठ १३ से २० तक के पन्ने नहीं हैं।

पृष्ठ २१ से २७ तक—ज्वरों की औषधि वर्णन, श्लेष्मा, सन्निपात, समगत ज्वर, रसगत, मांसगत, मेदगत, मज्जागत, अस्थिगत ज्वर लक्षण वर्णन। असाध्य लक्षण, जीर्णज्वर, अमलज्वर, छेदज्वर, दृष्टिगतज्वर, पित्तज्वर, चौथिया ज्वर, निदान कथन तथा वात, पित्त, कफ ज्वरों की औषधियों का वर्णन है।

पृष्ठ २८ से ३१ तक—शीतज्वर, त्रिदोषज्वर, महाज्वरांकुश, भूत भैरव ज्वरांकुश वर्णन तथा ज्वराग्नि गुटका, पुरातन शीतज्वर पर रस, क्वाथ वर्णन, बृहत्क्षोद्रादि क्वाथ, गिलानी का शीतज्वर, षोडशांग चूर्ण, महाशीतज्वर चिकित्सा वर्णन, चौथिया की औषधि वर्णन।

पृष्ठ ३१ से ३५ तक—विषमज्वर भेद, औषधि वर्णन सितोपलादि अवलेह, लाक्षादि तैल, विषमज्वर क्वाथ वर्णन षडांगेज्वर औषधि, मलज्वर औषधि, मंदज्वर व हरिज्वर पर औषधि, सन्निपातज्वर की औषधि, सन्निपात पर प्रस्वेद वर्णन माहेश्वर धूप वर्णन, ज्वर का मंत्र वर्णन।

पृष्ठ ३६ से ४८ तक—सन्निपात निदान तथा चिकित्सा वर्णन, आयुर्वेद वर्णन संध्यक सन्निपात वर्णन काल लक्षण, रुग्दाह लक्षण तथा औषधि सीतांग सन्निपात लक्षण व औषधि वर्णन, तुन्नास वर्णन, भंजन, कुब्जादि सन्निपात वर्णन, कर्ण सन्निपात लक्षण व औषधि, कर्णमूल की औषधि, भग्न नेत्र सन्निपात लक्षण और उपाय वर्णन कोढ़ी का लक्षण व उपाय वर्णन, प्रलाप सन्निपात वर्णन व उपाय कथन, कुंकुमादि वटी कथन। जिन्हास सन्निपात लक्षण और उपाय वर्णन, महाकिलेश्वर रस वर्णन, जाड़ों वध पर औषधि, कफ कुठार रस वर्णन, अतिसार ज्वर वर्णन, रक्तावली चिकित्सा वर्णन, धान्य पंचक कथन, संग्रहणी रोग लक्षण वर्णन।

पृष्ठ ४९ से ५४ तक—कुटजादि चूर्ण वर्णन, अर्श रोग उत्पत्ति, खूनी व बादी बवासीर की औषधि वर्णन, निम्बादर रस वर्णन, चंदनादि रस वर्णन, अग्निकर रस, अग्नुक्यादि वटी, लघुन्यादि चूर्ण, लवण भास्कर चूर्ण वर्णन। भस्मक रोग चिकित्सा वर्णन, यंत्र वर्णन कृमि लक्षण व औषधि, पांडु रोग चिकित्सा, रक्त पित्त निदान और चिकित्सा। महापित्त कुष्ट की औषधि। पेठा पाक वर्णन खंड पाक विधि, कुष्मांड अवलेह वर्णन।

पृष्ठ ५५ से ६० तक—आमवात वर्णन, सौभाग्य सुंठीपाक वर्णन, राज्यक्ष्मा चिकित्सा कथन। सितोपलादि अवलेह वर्णन, मृगांक बनाने की विधि व सेवन विधि वर्णन, शिव गुटिका वर्णन, द्राक्षादि घृत वर्णन, कास चिकित्सा, खांसी की गोली बनाने की विधि, सूखी खांसी की औषधि, हिक्का की चिकित्सा वर्णन।

पृष्ठ ६१ से ६६ तक—सोंठि क्वाथ वर्णन, स्वरभंग का उपाय वर्णन कव्यादि चूर्ण, गोरखवटी, अरुचि व हिचकी की चिकित्सा वर्णन, लवंगादि चूर्ण वर्णन, हृद् रोग लक्षण व चिकित्सा, छर्दि रोग का उपाय वर्णन, दाह चिकित्सा, चन्द्राकालांतर से रत्नावली का वर्णन, मूर्छा चिकित्सा, उन्माद चिकित्सा तथा मृगी चिकित्सा वर्णन।

पृष्ठ ६७ से ७८ तक—वात चिकित्सा, जिह्वा स्तंभ की औषधि वर्णन, रसन गुटिका वर्णन, सारावली योगराज वर्णन, जोगराज गुग्गुल कथन, महानारायण व्याध औषधि, रास्नादि क्वाथ, प्रसारणी तैल, लघुनारायणी तैल, विषांग तैल बनाने की विधि नानाप्रहार तैल, केसर रस, उरस्राव पर औषधि वर्णन,

आमरक्त लक्षण व उपाय वर्णन, पञ्चामृत प्रयोग वर्णन, शार्दूल नाम गुग्गुल वर्णन, मेथी पाक वर्णन, वात के लक्षण और उपाय, किशोर गुग्गुल वर्णन, मंजिष्ठादि क्वाथ वर्णन, लाल मंजिष्ठादि क्वाथ वर्णन, गुडूच्यादि क्वाथ वर्णन, पुरन्य बहरो पर लेप विधि, सप्तम ज्वर को चिकित्सा, गज चर्म का तैल वर्णन, मिर्चादि तैल वर्णन।

पृष्ठ ७९ से ८६ तक—शूल लक्षण और चिकित्सा वर्णन, पित्त कफ शूल पर औषधि, रसावली वर्णन, शूल पर गज केसरी गुटिका वर्णन, उदावर्त लक्षण वर्णन, नाराच रस कथन, फलवर्तिका कथन, गुल्मरोग लक्षण कथन, गुल्म कुठार रस वर्णन, हृद्रोग लक्षण, मूत्रकृच्छ्र लक्षण और उपाय वर्णन, एलादि चूर्ण वर्णन, क्वाथ कथन, महाचन्द्रक निधि रस, मूत्रकृच्छ्र पर पारा, तामेश्वर, मक्खक देने का वर्णन, मूत्राघात वर्णन, पथरी लक्षण और उपाय वर्णन, सुजाक की औषधि ( वंगसेन के मतानुसार ), प्रमेह लक्षण, औषधि तथा चन्द्रप्रभा गुटिका वर्णन, वंगेश्वर व पंचानन वटी बनाने की विधि वर्णन।

पृष्ठ ८७ से ९६ तक—मेद रोग वर्णन, श्रम व चिन्ता से रोग उत्पत्ति का वर्णन, वातोदर लक्षण और उसका उपाय कथन, जलोदर लक्षणोपाय वर्णन, सोथ पर लेप वर्णन, नवादि चूर्ण, नारायण चूर्ण वर्णन, अंत्र वृद्धि वर्णन और उपाय कथन, गंडमाला चिकित्सा, श्लीपद चिकित्सा, विद्रधि चिकित्सा व लक्षण, गंभीर रक्तोद्भविका सोथ पर औषधि वर्णन, औ सोथ पर औषधि व्रण सोथ पर औषधि, साद्यव्रण विक्षत चिकित्सा, अग्निदग्ध पर औषधि वर्णन, भगंदर रोग लक्षण और औषधि, सूपराज रस वर्णन, उपदंश या फिरंग रोग लक्षण और चिकित्सा ( अजनाथ शुक्ल के आधार पर )। मध्यांतर क्वाथ वर्णन, दंत पीड़न चिकित्सा कथन, पीनस को दवा कथन, नहरुआ रोग चिकित्सा यंत्र वर्णन।

पृष्ठ ९७ से ११४ तक—नासूर की औषधि वर्णन, कर्ण रोग चिकित्सा, कर्ण में कीड़े पड़ने की दवा, संजीवन नास, सूर्यावर्त की औषधि, आधा सीसी शिर में शूल होने की औषधि, किशोर गुग्गुल का वर्णन, हरताल मारन विधि, कुष्ठ पर सर्वांग सुन्दरी गुटिका, सीत पित्त चिकित्सा, मसूरि की चिकित्सा, सर्व कुष्ठ पर सर्वांग सुन्दरी गुटिका, दद्रु पाय चिकित्सा, केश कल्याण वर्णन, केश कल्प तैल व लोह चूर्ण वर्णन, लुप्त केशोत्पादन विधि, केश स्थिर करन, आधा-सीसी की औषधि वर्णन, दरूर रोग का लक्षण और औषधि वर्णन, गुदाभ्रंश कौवल की दवाई। चूर्ण वर्णन, विपादिका रोग वर्णन, नेत्र रोग चिकित्सा वर्णन, नयनामृतांजन वर्णन, नेत्र रोग हरिद्रावटी वर्णन, नेत्र से पानी बहने की औषधि

कथन। कर्ण कृमि की औषधि कथन, नासिका रोग चिकित्सा वर्णन, दंत रोग चिकित्सा, मुख पके की औषधि, बिच्छू का विष उतारने की औषधि, सर्प का विष हरने का उपाय वर्णन, गोदह काटने की दवाई।

पृष्ठ ११५ से अंत तक— विरेचन की औषधि। प्रदर रोग को दवाई, लकंजन विधि कथन, गुरु मंत्र वर्णन, धर्मवंध्या विधि वर्णन, उदर रोग की चिकित्सा वर्णन, धरचन रस वर्णन, पथ्य वर्णन, रेचन नरपति प्रयोग, वमन कराने की विधि, वाजीकरण विधि, स्तम्भन विधि, कामेश्वर विधि, बंध्याकरण औषधि, पातकरण गुटिका, पटवंध्या लक्षण और औषधि, मंत्र व यंत्र तथा पंच भूति की सफलता का वर्णन।

नोट—वैद्यक का यह एक उत्तम ग्रंथ है और खोज में नया मिला है।

No 10. (*b*) Amara-vinoda by Amara Simha. Substance—Country-made paper. Leaves—25. Size—10½ × 8 inches. Lines per page—44. Extent—550 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Ṭhākura Jagadambikā Prasāda Simha, Guḍawāpurā, Post office Chilwalia, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ अमर विनोद लिख्यते॥ दोहा॥ प्रेमानंद पद बंदि कै श्री संकर धरि ध्यान। गुरु गणेश अरु सारदा ईश्वर गणपति मान॥१॥ विविध सास्त्रनि देषि कै सुगम करौ अधिकार। अमर विनोद जो ग्रन्थ हो सकल सोध सुषसार॥२॥ श्री धन्वंतरि चरन जुग प्रनाम करौं आनंद। सब कूट इस ग्रंथ को उपदेश आनंद कंद॥३॥ इति श्री निघंटु मते द्रव्य गुण॥ अथ जल अष्ठ प्रकार विधि लिख्यते॥

End.—अशोध संग्रहनी चिकित्सा लक्षणमाह॥ चौ०॥ पारागंधक अभ्रकसार। भावेश्वर त्रिकुटा लै धार॥ त्रिफला मोथा वायविडंग। चीता पीपल मरु लै संग॥ कटु चिरायता अरु देवद्दार। हलद जु दोनों अजमोदा भार॥ सुंठ सुवर्चा जीरा दोनों। सब औषधि मिलि कूटै आनौ॥ सब ते अर्धा कोठोजु मिलाय। अष्ट गुणा गोमूत्र दिवाय॥ विसखपरे के रसकी पुट ३ देइ। खरल करै जब तब सिद्धा होइ॥ मासे १ भर औषधि खइ।

Subject.—पृष्ठ १ से ३ तक प्रार्थना, द्रव्य गुण आठ प्रकार के जल गुण वर्णन।

पृष्ठ ४ से ७ तक—गो, बकरी, महिषी, भेंड़ी आदि के दूध का गुण वर्णन, तक्र गुण, महिषी घृत, गवादि मूत्र गुण वर्णन तेल, ईख व शाकों के गुण वर्णन तथा अन्न के गुण वर्णन ।

पृष्ठ ७ से १४ तक—शकुन परीक्षा, ज्योतिष प्रश्न, आकाश-परी रोग, योगिनी चक्र, गर्भ का उपाय, नेत्र रोग, मसान की औषधि, निनावों का उपाय, ज्वर की औषधि, अतिसार, कृमिरोग, जन्म घूटी वर्णन, नाड़ी परीक्षा, नेत्र परीक्षा, वर्ण परीक्षा, मूत्र परीक्षा, मुख विष परीक्षा, असाध्य लक्षण, ज्वर निदान, अतिसार, कफ, वातज्वर, श्लेष्माज्वर भेद वर्णन ।

पृष्ठ १४ से २५ तक—असाध्य लक्षण, रक्त ज्वरादि चिकित्सा, सन्निपात भेद, मृत्यु लक्षण, चित्त भ्रम, मुख नासिका से रुधिर वमन, रक्तातिसार व संग्रहणी वर्णन । (अपूर्ण)

No. 11. Janmasākhi by Guru Añgadaji. Substance—Country-made-paper. Leaves—477. Size 8½ × 6½ inches. Lines per page—26. Extent—6,200 Anushṭup Slokas. Complete. Appearance Old, Written prose and verse. Character—Gurumukhi. Date of composition—Samvat 1596 or A. D. 1539. Date of manuscript—Samwat 1804 or A. D. 1747. Place of deposit—Chhoṭi Sañgata, Gudari Bāzāra, Baba Jamunā Dāsa, Bahrāich.

Beginning.—श्री संत गुरु प्रसाद जन्मपत्री बाबा नानक जी की संवत १५८२ पन्द्रह से बयासी ॥ मिती वैसाख सुदी पंचमी । पोथी लिखी ॥ पैड़े मोखे सुल्तानपुर दे खत्रेंटे गुरु अंगद जी लिखाई पैड़े लिखी मुकसर वाले संघू जटेठे की राय भोयदी तलमंडी आया हा गुरु अंगद हुइ लाया हा दो महीने सत्रह दिन लगे आहे जो जो हकीकत आही जित्थे जित्थे गुरु नानक जी फिरे तित्थे तित्थों दी हकीकत सहज नाल भाई बाले लखाई भाई बाले ऊपर गुरु अंगद जी बहुत खुशी हुए भाई बाला और मरदाना रबाबी नाले फिरदे आये मोदीखाने दे वक्त भाई बाला नाले अहा ॥

End.—यह शबद तलमंडी होया हा जां राय बुलार पासों लालू अवधूता कहा ॥ ८० ॥ जन्मपत्री पूरी हुई ॥ गुरु प्रसाद सं० १८०४ मिती भादों सुदी २ बुधवार पोथी सपूरण हुई गुरु प्रसाद लिखतम जीवनदास फकीर निरंजनियां वतनील होरदा पैदा लिया दिना विच पोथी लिखी गयी ॥ गुलाबबाड़ी विच खेमराज दे कूचे विच मेहरबान दास उपल के घर बैठ कर लिखी पोथी ॥

भूल चूक अक्षर वकसना सदका विरद का सलोका ॥ जो देखे सब आप है जैसा यह आकार। जीवन परदा तौ खुले जो अन्तर मिटै पुकार ॥ सम्वत १५९६ असु वदी १० श्री बाबा नानक देव जी समाने ॥

Subject.—पृष्ठ १ से ११ तक—जन्मपत्री का वर्णन, जोड़ लिखा गया नानक की जन्मपत्री का वर्णन।

पृष्ठ ११ से १६ तक—पाधा से ज्ञान करना। पृष्ठ १६ से २४ भैंस व गाय चराने आदि का वर्णन। पृष्ठ ३५ से ५१ तक—मोदीखाना वर्णन। पृष्ठ ५१-६२ शादी का वर्णन। पृष्ठ ६२ से ७२ तक फकीरी लेने का वर्णन। पृष्ठ ७२ से ७३—मौलवी का फर्याद करना। पृष्ठ ७३—८५ घर से नानक का निकलना पृष्ठ ८५ से ८६ फिरन्दे से गोष्ठी होना। पृष्ठ ८६ से १०२ लालो तिरखान से भेंट करना। पृष्ठ १०२ से १०५ तक मलक भागो से भेंट करना। पृष्ठ १०५ से १०७ अस्तेर्या पठान से भेंट। पृष्ठ १०७ से ११८ तलमंडी आगमन। पृष्ठ ११८ से १२० बंगाल का भ्रमण। पृष्ठ १२१ मरदाने का भेंडा बन जाना। पृष्ठ १२२ से १२५ संकलदीप का भ्रमण। पृष्ठ १२५ से १२९ विलात असरा को पनाह देना। पृष्ठ १२९ से १४२ लालदीप में भ्रमण। पृष्ठ १४२ से १४६ तक मिसर देश की मछली का वर्णन। पृष्ठ १४६ से १४८ तक कलियुग से भेंट होना। पृष्ठ १४८ से १७१ तक मिश्र देश का वर्णन। पृष्ठ १७१ से १७८ तक सिलमिला दीप का वर्णन। पृष्ठ १७८ से १८६ तक देव गंधार वर्णन। पृष्ठ १८६ से १८८ तक पसर देश के चनमाकुल का वर्णन। पृष्ठ १८८ से २०७ तक मदीने की साखी वर्णन। पृष्ठ २०७ से २१२ तक मक्के की साखी वर्णन। पृष्ठ २१२ से २२० तक सुलतानपुर की साखी वर्णन। पृष्ठ २२१ से २२८ तक अपने देश का भ्रमण। पृष्ठ २२८ से २३५ तक हिमालय का भ्रमण। पृष्ठ २३५ से २४३ तक ऊना पर्वत का वर्णन। पृष्ठ २४३ से २४४ तक मंगलनाथ का वर्णन। पृष्ठ २४४ से ३०२ तक कूना पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३०२ से ३०५ तक ध्यार पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३०५ से ३०८ तक अलोला पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३०८ से ३१० तक प्रह्लाद भक्त का वर्णन। पृष्ठ ३११ से ३१५ तक कैलाश भ्रमण का वर्णन। पृष्ठ ३१६ से ध्रुव भक्त का वर्णन। पृष्ठ ३१७ से ३२१ तक सिद्ध पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३२१ से ३२४ तक आहार पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३२४ से ३२८ तक अचंड पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३२९ से ३३० तक सुखचैन ऋषि से गोष्ठी। पृष्ठ ३३१ उलाक पर्वत का वर्णन। पृष्ठ ३३१ से ३३७ तक रामेश्वर का वर्णन। पृष्ठ ३३७ से ३४३ तक अचल बटाला का वर्णन। पृष्ठ ३४३ से ४०२ तक तलमंडी का लौटना व शहजादा ख्वाजी से भेंट। पृष्ठ ४०२ से ४३७ तक तलमंडी का वर्णन, नानक गुरु के उपदेश व अन्य वर्णन।

नोट—यह ग्रन्थ चश्म-ए-नूर अमृतसर व विक्टोरिया प्रेस लाहोर में छप चुका है।

No. 12. Khāna Khvāsa kī Kathā by Amolaka Kavi of Vyānā, Bharatpur Raj. Substance—New white paper. Leaves—14. Size—13 × 8 inches. Lines per page 28. Extent—380 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—New. Character—Nāgarī. Place of deposit—P. Śiva Dayāla Dīkshita, c/o Paṇḍit Badarī Nāthajī Bhaṭṭa, B.A., 66 LaTouche Road, Lucknow.

Beginning.—ॐ स्वस्ति श्री गणेशायनमः ॥ शंकर छंद ॥ वर कथा कानन सुनो प्रथमैं तिवै कहा सुनाइ। वर्नन करौं अनुसार बुधि कविजन सुनों मन लाइ। दिल्ली तखत पै पादशाह है शेरशाह अनूप। तिह गृह विषै इक हुती बेगम बहुत सुन्दर रूप ॥ १ ॥ इक रोज दिन पतशाह के सज विराजै सोइ। तिहि समै निकस्यौ वाइका सो रहो लज्जित होइ ॥ सुनि कोपियो पतशाह बरतें दई बेगम काढ़ि। सूबे कों सौंपी नारि सो जो हुतो चिरवेदार ॥ २ ॥ दोहरा—गरभ सहित सो सुंदरी सूबे के इसथान। ऐसे समा बितावतो भावी अति बलवान ॥ ३ ॥ जबै मास पूरन भये तबहीं भई प्रसूति। तास समै उतपति भयो खान खवास सपूत ॥ ४ ॥

End.—बात कहो निज मुख यहो दई कटारो पेट। प्रान गये तब द्वार पै अहमद भट रहो लेट ॥ मोहि के कंत सों कौल कियो सोउ बोल भयो अब मालम सारे। हालिम से सखि खान खवास सु पैदा न होइ अदोखल मारे। आलम मालम प्रबल सबै जिन मगन लाख करोर हसारे। हेरे कबख्त वकूफ के बंध सुताहो को जात हों बारहो बारे ॥ उदर माहि जम धड़ दई मुक्त गये हैं सु पास। मानों सोई धरनि पर्छ तिया कंत के पास ॥ सोइ के बाप सों पाप कियो कबों चाप चढ़ाय न अंग करो। दल साजि के बाज चढ्यौ न कयों कबहूं न नगाड़े पै डंक परो ॥ कबहूं न कटके मार लिया यह जुमानो प्रबद्ध बड़ो जु करो। साह सलेम उठाइ लई जु खवास खां राखत मोटा करो। सुत को बुत सो पर रहो गये बीच ते प्रान। खां खवास के साथ तें सात भाट को जान ॥ बदन सु ऐनहिं मैन को मूरति हाथ जुतारो दै मैन गुलाला। मैान ह को जीवति भाग चलो पग छैह गये लक है दै हलाला ॥ बीरह खान खवास से भूप ये भूप ते बनो शंकर माला। प्रबल सलेम बड़ा मति पंच तु पाहला जग तब में भयो काला ॥ बदन आहिन सो हु रहो परो उसो जा ठौर।

Subject.—छंद १—कथानक सुन कर ग्रंथ रचना करने का वर्णन। छंद २—शेरशाह बादशाह और उसकी बेगम का वर्णन। छंद ३—बेगम के अपानवायु निकलने से बादशाह का बेगम को निकाल देना ॥ छंद ४—बेगम का बादशाह के खिदमतगार के यहाँ गर्भवती की अवस्था में रहना। छंद ५—उस बेगम से खां खवास की उत्पत्ति का वर्णन ॥ छंद ६—एक साधू का उसे आशीष देना। छंद ७—तथा गुप्त सहायता प्राप्त होने का उल्लेख। छंद ८—शेरशाह का खां खवास को देख कर प्रसन्न होना और शिरोपाव व पंज हजारी मंसब देना ॥ छंद ९—१०—ब्याना की रानी की कथा जो कि शेरशाह को कर न देती थी। छंद ११—१२—शेरशाह का मीरा खां उमराव के साथ ब्याने पर सेना भेजना ॥ छंद १३—१४ ॥ मीरा खां का प्रस्थान और ब्याने के निकट पहुंचना। छंद १५—१६ ॥ दूत को ब्याने भेजना और रानी का युद्ध की तैयारी करना ॥ छंद १७—१८ ॥ रानी की तैयारी व प्रस्थान व युद्ध होना ॥ छंद ॥ १९—२१ तक ॥ युद्ध का वर्णन, बादशाह की सेना की हार होना व भागना तथा मीरा खां को पकड़ कर नाक काट लेना और छोड़ देना ॥ छंद २२ ॥ बादशाह को समाचार मिलना और दूसरे उमरावों को भेजना व हारना ॥ छंद २३ ॥ खान खवास को सेनापति बना कर भेजना व उसका प्रतिज्ञा करना। छंद २४—२५ ॥ शेरशाह का खां खवास को समझाना व सिरोपाव इत्यादि देना ॥ छंद २६—२७ ॥ खां खवास का प्रस्थान व बियाने पर पहुंचना, सेना की विशालता का वर्णन ॥ छंद २८—३१ तक ॥ सेना का डेरा ब्याने से ३ कोस पर डालना व ब्याना के रानी के पास दूत भेजना, रानी का सेना संचालन व तय्यारी व खां खवास को युद्ध के लिये आह्वान करना ॥ छंद ३२ से ३६ तक ॥ भीषण युद्ध का वर्णन, खां खवास का पीर का ध्यान धर कर घोर युद्ध करना, रानी को घेर लेना और सेना का भागना ॥ छंद ३७ ॥ रानी का खां खवास को राज्य का लोभ देकर मिलाना, और गढ़ में ले जाना और राज्य का प्रबंधक बना देना ॥ छंद ३८ ॥ शेरशाह की मृत्यु होना व सलेम शाह का गद्दी पर बैठना ॥ छंद ३९ ॥ खां खवास का सलेम के विरुद्ध रहने की प्रतिज्ञा करना ॥ दूसरे युद्ध का वर्णन ॥ छंद ४०—४१ ॥ गणेश वंदना, अमोलक कवि का खवास खां के दान व वीरतादि की प्रशंसा करना ॥ छंद ४१—४३ ॥ सलेम शाह का मंत्री को महलों में बुलाना। बेगम का उस पर मोहित होना और मंत्री से अपनी इच्छा प्रगट करना। छंद ४४—४६ तक ॥ मंत्री का निषेध करना और बेगम का बादशाह से मंत्री के दुष्टाचरण की शिकायत करना और उसे मरवाने की आज्ञा दिलवाना ॥ छंद ४७—५० तक ॥ मंत्री का भाग कर ब्याना जाना और खवास खां का उसको आश्रय में लेना। छंद ५१—५९

तक ॥ सलेमशाह का कोप करना और ख्याना पर बड़ी भारी सेना लेकर चढ़ाई करना, और घमासान युद्ध का वर्णन और बादशाही सेना का विचलित होना। छंद ५९—६६ तक ॥ फिर सेना का एकत्र हो कर युद्ध करना, खवास खां का सेना को उत्साह दिलाना तथा भीषण युद्ध का वर्णन ॥ छंद ॥ ६७ से ७० तक ॥ बादशाह की हार होना और फिर सरदारों से विजय के लिये उपाय सोचना ॥ छंद ७१ से ७५ तक ॥ अंत में निश्चय होना कि खां खवास बहुत उदार है तब हमीर सिंह को उसके पास भेजना और आदर से सेना में बुलाना—छंद ॥ ७५ से ८० तक ॥ भाट का खां खवास के पास जाना और उसका आदर सत्कार करना। हमीर सिंह का उसे समझाना और खां खवास का भाट की बात मान कर चलने को प्रस्तु हो जाना ॥ छंद ८१—८२ ॥ दोनों ओर से प्रतिज्ञाबद्ध होना ॥ छंद ८३—९० तक ॥ खां खवास का प्रस्थान, सब लोगों का दुखित होना, अहमद राय का सलेमशाह से खबर बताना, छंद ॥ ९१–१०० तक ॥ कपट करके जहां खां खवास को ठहराया था वहां उसे घेर लेना, और सिर मांगना और खां खवास का सिर काट कर दे देना ॥ छंद १०० से ११० तक ॥ बादशाह की सेना में खुशी मचना और ख्याना वालों को दुःख होना, अहमद का कोप करना और आत्मघात करना ॥ छंद १११ से ११५ तक ॥ खां खवास की स्त्री का भी आत्मघात करना और पुत्र का भी मरना ॥ सलेम को धिक्कारना।

Note.—खां खवास का शेरशाह के समय में होना पाया जाता है। इस नाम का एक सर्दार शेरशाह के यहां फौजी अफसर था जिसका ढाका की चढ़ाई में जाना पाया जाता है। फिर उसका कुछ पता नहीं चलता कि उसका क्या हुआ। कुछ वर्ष पीछे प्रथम खां खवास के दूसरे भाई को खां खवास की उपाधि मिली थी। यह कथानक कहां तक ठीक है कुछ ध्यान में नहीं आता। कविता साधारण है, लिखावट भी भ्रष्ट सी है, पढ़ने में भी कठिनाई होती है। कवि ने स्वयं ही लिखा है कि कथा सुन कर ग्रंथ की रचना की है। अतः अमोलक कवि सलीमशाह के पीछे कभी हुआ होगा। इसमें ख्याने की रानी को नकटी के नाम से संबोधन बहुत बार किया गया है। अतः हिन्दू द्रोही ने ही इस ग्रंथ को लिखाया है जो कि सूर खानदान का भी द्वेषी रहा होगा। संभव है किसी मुगल सर्दार ने लिखवाया हो परन्तु इसकी सच्चाई में बहुत कुछ सन्देह है ॥

No. 13 (*a*). Indrajāla by Ānanda. Substance—Country-made paper. Leaves—56. Size—$7\frac{1}{2}$ × 5 inches. Lines per page—16. Extent—448 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Manuscript—Samvat 1879

or A. D. 1822. Place of deposit—Paṇḍita Ayodhyā Prasāda, Deputy Inspector of Schools, Bikāner.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ इन्द्रजाल अद्भुत कला । सुनो चित्त दे ख्याल ॥ एक एक वर्नन करि । रीझै तरुण वृद्ध श्रैार वाल ॥ १ ॥ जंत्र मंत्र नहि तंत्र है करो जुगति सो कोइ । जो देषे अचरज्जु करै । सिद्ध नाम तव होइ ॥ २ ॥ कौतिग इह संसार के । वरनै जाहि न एक । जिन न सुनै देषे घवै । श्रैारै वहोत अनेक ॥ ३ ॥ जैसे जैसे सुद्ध परै..........फुल्लेल ॥ ४ ॥ चोपाई ॥ कोई ब्रह्मचर्य दिषरावै । कोई नाटक चेटक सावै ॥ कोई इंद्रजाल ले आया । काट काया कल्प दिषाया । कोई लुकजन मोहन करै । कोई चित्र की मुरति हरै । गौर रूप पलटि करि रहै । देषे श्रैार श्रैार कुछ कहै । कोई उडान विद्या उड़ चढै । कोई फुल तरुनि मैं फडै । जो चहिये सो कौतिक करै । धीरज धरै न मन मे भरै ॥ सोई जोगी जुगति यह जानै । पंडित वहै जो वेद वषानै । जुक्ति न भुलै तो सिधि पावै । ना तरु जोन अकारथ जावै ।

End.—अथ हस्तिनो वसी करन ॥ पंच परेवा कैा ले आवै । सांहल माहि पुनि माहि पिसावै । पडि कै मंत्र तिलक दै भाल । निलषत त्रिय मोहै ततकाल ॥ १५ ॥ मंत्र ॐ ह्रीर स्वरि कामदेवाय स्वाहा मदन कुस लावै चरन तरुन सुरत के अंत जयलग जावै जषत मैं प्रीत न टारै कंत । सुरत अंत ले आपनो वीरज लावै वाम । पन वीरज लोथैहोमै नाह तरुनी प्रीति करै निरवाह । मल वरन कुमर मूलतानी माटी जल नीव मिलि चारैा कुटि कडवा तेल तासर लावै लोग तमासा देषे सव कोई तमासा कर सुजै सोइ ॥ १६ ॥ मंत्र सुइ सुइ मुइ सुइ सुर कहै ममीमइ छिलै न सुइ पकै न घाउ रक्षा करै श्री गोरष राउ मचकत विजली पटकत काया घिरंत रघुनाथ जी राघत राम जो गुरु की सक्ति मेरी भक्ति फुरो मंत्र ईश्वरो वाच ॥ श्री रामजी सहाय शुभमस्तु श्री रा. इति श्री इन्द्रजाल रुद्रयामल आनन्द कृत संपूर्ण । सम्वत १८७९ आश्विन ॥

Subject.—पृष्ठ १—२, इन्द्रजाल का महत्व वर्णन किया गया है । पृष्ठ २—४, अकोल के बीज के तेल की युक्ति, देवता का दृष्टि में आना, चित्र का रोता हुआ दिखाना । चित्र का लोप होना, पुनः वर्णन किया गया है । पृष्ठ ४—५ तक गुप्त होने की विधि । पृष्ठ ५—६ आग्निबंधन विधि, अग्नि शीतल करने की विधि, जल थंभन विधि, जल थंभन की दूसरी विधि । पृष्ठ ६—७ वदन बंधन करने की पहिली विधि तथा दूसरी विधि, पृष्ठ ७-९ तक चंचल करने की युक्ति, बावला करने की युक्ति, नुरा करने की विधि अर्थात बाल नाश की विधि । पृष्ठ १०-११ तक बाल श्वेत होने की विधि, नुरे की दूसरी विधि, लड़ाई

में घाव न लगने की विधि, घाव न लगने की दूसरी विधि, घाव बंध की विधि। पृष्ठ १२—१३ तक बहुत चलने की विधि, बहुत चलने का दूसरा भेद, तीसरा भेद न थकने का, पंथ चलने का चैाथा भेद। पृष्ठ १४—१५ तक ग्रहण देखने का यंत्र, ग्रहण देखने का दूसरा भेद, गर्भ न रहने का यत्न, स्त्री पुरुष के काम बढ़ने का यत्न। पृष्ठ १५-१७ तक स्थंभन विधि, इन्द्री स्थूल करने की विधि, इन्द्री दृढ़ करने की विधि, स्थंभन की दूसरी विधि, स्थंभन की तीसरी विधि, स्थंभन की चैाथी विधि, स्त्री वशीकरण विधि। पृष्ठ १८—१९ वैरी का अंग विदारन विधि, वैरी के जीतने की विधि, वैरी का दुख देने की विधि। पृष्ठ २०–२३ गाय बैल का वशीकरण, गर्भ थंभन विधि, मंत्र दंडवत, दीया न बुझने की विधि, दीया न बुझने की दूसरी विधि, बिच्छू के विष उतरने का यत्न, दूसरी विधि, तीसरी विधि, बिच्छू निर्विष का यत्न, मेघ धारा में न भीजने का यत्न, मेह में न भीजने की विधि, वस्त्र का दृष्टि में न आने की विधि। पृष्ठ २४—२७ वस्त्र के दृष्टि में न आने की दूसरी विधि, लोप होने की विधि, दूसरी विधि, तीसरी विधि, स्तन लोप होने की विधि, स्तन लोप होने की दूसरी विधि, मृतक समान होने की विधि, मनुष्य के काना दिखलाने की विधि। पृष्ठ २८—३० तक कलह उपजाने की विधि, लोप होने की विधि, मट्टी के हाथी का मद चुने की विधि, वृक्ष के पतझड़ होने की विधि, वृक्ष का खेल, दूध के घी दीखने की विधि, पानी के मठा दीखने की विधि। पृष्ठ ३०—३८ तक मरी मछली जीने की विधि, आसन बंध विधि, कैातुक विधि, अंडे का चित्र बनाने की विधि, दिन के तारा दीखने की विधि, गुप्त अक्षर लिखने और प्रगट होने की विधि, दूसरी विधि, तीसरी विधि, चंद्र दर्शन की विधि, फूल देखने की विधि, फूल देखने की दूसरी विधि, तीसरी विधि, पनिहारी का खेल। पृष्ठ ३८—४३ तक वृक्ष का खेल, मिठाई दृष्टि आने की विधि, मद के फेन देखने की विधि, गहन देखने की विधि, मुवा बकवा दिखाई देने की विधि, मछली उपजने की विधि, मछली उपजने की दूसरी विधि, बहुत खाने की विधि, कान छेदन में पीड़ा न होने की विधि, दीपक में जवाहिर दिखाई देने की विधि, दूसरी और तीसरी विधि। पृष्ठ ४३–४६ तक—उल्लू पक्षी की विधि, पृष्ठ ४६—४९ कायाकल्प। पृष्ठ ४९—५२ तक—मोहन तिलक की दूसरी विधि, पुरुष वशीकरण, स्त्री वशीकरण, सर्व वशीकरण, लुकंजन विधि, लुकंजन की दूसरी विधि, पृष्ठ ५२—५६ तक पद्मिनी वशीकरण, चित्रिणी वशीकरण, चामुंडा मंत्र, हस्तिनी वशीकरण, मंत्र, दूसरा मंत्र।

नोट—यह ग्रन्थ व्यंकटेश्वर प्रेस बंबई में छप चुका है।

No. 13(*b*). Kokamañjari by Ānanda. Substance—Country-made paper. Leaves—55. Size—9 × 6 inches. Lines per

page—22. Extent—605 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Nāgarī Prachāriṇī Sabhā, Benares.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ कोकमंजरी लिख्यते ॥ दोहा ॥ ललित सुमन धनु धरति न च तनु छवि अभिनव कंद । मधु रितु हितु पति रति रवन जय जय मदन अनंद ॥ १ ॥ वरन काम अभिराम छवि वरनों कामिनि भोग । सकल कोक दधि मथन करि रच्यो सार सुष जोग ॥ २ ॥ भगतो एक भगवंत को भोग सो भामिनि भोग । बहु संकट में सुष कर बहु दुख हरन वियोग ॥ ३ ॥ मनुष रूप होइ अवतरयो तीनि वस्तु को जोग । द्रव्य उपावन हरि भजन अरु भामिनि संग भोग ॥ ४ ॥ ललित वचन सब कविन के सुरत करत सब कोइ । द्रुग अंजन सब कामिनी भेद सबन में होइ ॥ ५ ॥

End.—प्रथम अमरा पुरी हुतो कोक कोई जानत नहि या मृतकलोक
एक हुतो सातिन नाम नरेस तिहि प्रगट कियो कलि आनि देस
ता पाछे कविता भरा सेस तिहि रचे काव्य कविता असेस
काम प्रदीप अरु पंच बांन पुनि रति रहस्य जानों सुजान
उर मंडन शिव आदिक अनंग आरति रंजन सम तरंग
पुनि सकल कवि करि करि विचारि वरन्यों अनंद कवि कोकसार
सरग द्वादश अति सरस रचे जु बहु विधि छंद ।
पढ़त बढ़त रति रंग अति विरचित हित आनंद । ५५ ।

इति श्री कोकसार आनंद कवि कृते आसन भेद आलिंगनाभ्यांतरति वर्णने नाम द्वादश सर्ग ॥ १२ ॥ लिखी मिश्र रामवकश पठनार्थं ।

Subject.—पृष्ठ १—तीन वस्तुओं का भोग वर्णन, रति करने में कोक की आवश्यकता । पृष्ठ २—कोक का गुण वर्णन । प्रथम खंड समाप्त । पृष्ठ ३-७—तक तरुणी जाति लक्षण (पद्मिनी, चित्रिनि, हस्तिनि, संखिनि) के लक्षण वर्णन । पुरुष जाति लक्षण । पृष्ठ ८—शशा लक्षण । कुरंग लक्षण । पृष्ठ ९—वृषभ लक्षण, तुरंग लक्षण । पृष्ठ १०—तृतीय खंड समाप्त, रति वर्णन, उच्च रति । पृष्ठ ११—नीच रति, सुरति भेद समाप्त चतुर्थ खंड । पृष्ठ १२—१४ काम निवास तिथियों के हिसाब से वर्णन, रति विनोद नाम पंचम खंड समाप्त । पृष्ठ १५—लिंग पसारण वर्णन, पृष्ठ १६—नारि षट् वयस वर्णन । पृष्ठ १७—कन्या, गौरी, बाला, तरुणी, प्रौढ़ा, वृद्धा । पृष्ठ १८—दक्षिण नारि लक्षण । पृष्ठ १९—द्रवतो भेद, कामवती लक्षण, काम समय, पृष्ठ २०—२२ अवश्य कामिनि, त्याज्यनीय, नारी दूषण, षष्टम खंड समाप्त । पृष्ठ २३—२४ दूती वर्णन, प्रीति प्रगट करण तथा वशीकरण

नाम नवम खंड । पृष्ठ २५—सामान्य स्थंभन, विशेष स्थंभन । पृष्ठ २६—अन्य स्थंभन औषधियां । पृष्ठ २७—मदनमोद कामेश्वर, पृष्ठ २८—२९ रति प्रमोद । पृष्ठ ३०—३१ जतन भेद । पृष्ठ ३२—संकोचन विधि । पृष्ठ ३३—सोमरोग । पृष्ठ ३४—मूत्र कृच्छ । पृष्ठ ३५—कल्प विधि । पृष्ठ ३६—बाल नाशन विधि, कुच दृढ़ करन । पृष्ठ ३७—जल शुद्धि करण विधि, पुष्प निवारण, पृष्ठ ३८—बंध्याकरण, झाई हरण, पृष्ठ ३९—मुखकंट हरण, उबटन की औषधि, पृष्ठ ४०—मुखवास हरण, बगलै गंध हरण । पृष्ठ ४१—केश, तन सुगंधित करण, मोहन तिलक । पृष्ठ ४२—अंजन, चूरण, पृष्ठ ४३—४५—कामबीज मंत्र । पृष्ठ ४६—आसन भेद काम जगावे, सज्या । पृष्ठ ४७—आमोदालिंगन, मुदितालिंगन, प्रेमालिंगन, रुचिरालिंगन । पृष्ठ ४८—योगासन, रतिआसन, मदनोदिता, इंद्रासन, पृष्ठ ४९—हितासन, सुगासन । पृष्ठ ५०—महाबलासन । पृष्ठ ५१—सुरतांत आसन, आलस आसन, पृष्ठ ५२—संकोचासन, शिथिलासन, गिंदुकासन । पृष्ठ ५३—५४—विशेष वर्णन चित्रिनी, संखिनी, हस्तिनी के योग्य आसनों का वर्णन । पृष्ठ ५५—समाप्ति ।

No. 13(c). Kokamañjarī by Ānanda. Substance—Country-made paper. Leaves—20. Size—8 × 5 inches. Lines per page—36. Extent—405 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Ayodhyā Prasāda, Purwā Swāmī Dayāla Vājapeyī, Post office Sisaiyā, District Bahrāich.

Beginning.—श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ कोकसास्त्र लिष्यते ॥ दोहा ॥ ललित सुमन घन अतिघनच तन छवि अभिनव कन्द । मधु रति सेम जोरति रमन जै नंद नंदन आनंद ॥१॥ बरनि काम अभिराम छवि बरनौं भामिनि भोग । सकल कोक दधि मथन करि रच्यो सार सुभ जोग ॥ मनुज रूप ह्वै अवतरो तीनि भाँति के जोग ॥ द्रव्योपार्जन हरिभजन अरु भामिनि को भोग ॥ भक्ति भलो भगवंत को भोग सु भामिनि भोग । यह संकट सैं दुख हरन यह सुष करन प्रयोग ॥ ललित वचन सब कविन के सुरस करन सब कोय । इन अंजित सब कामिनी भेद तकनि महं होई ॥ छप्पै ॥ ललित वचन ते जानि अंग चुनि चुनि सो लीजिये । युक्ति जुक्ति अवधारि समुझि गुरु गुन सो कीजिये सकल भेद निरबहे केलि बहु विधि करि ठानै यहि विधि परम विनोद कोक विधि जो नर जानै ॥ इन अंजित कामिनि सबै फिरि करि कटाक्ष सो मन हरत । समर हेतु निज उर्सलित सु चतुर कामिनी चित धरत ॥

End.—अथ नासिका लच्छन ॥ दोहा ॥ दासी छोटी नासिका चपटी होइ छिनारि । सुवा तुंड जो नासिका दोनों कुल उजियार ॥ जाकी मोटी नासिका

मास्तिक दुइज समान । सत्यवती सो जानिये उत्तम लक्षण मान ॥ अथ वरण वर्णन ॥ गैार वरन जो कामिनी तो अति महग्रा चित्त । सुष सोहाग नायक माहित धर्म करै सो चित्त ॥ गैार वरन कामिनि हंसै परै कपोलन गाढ । काम वरन ताके नयन करै सदा पिय चाट ॥ अथ अधर लच्छन ॥ दो० । राते अधर जो विय से कोर नासिका होय । तरुनी चलै गयंद गति कहिय सुभागिनि सोय ॥ वचन वर्णन ॥ कोमल वचन सुरंग होय जो कोमल हृदय तीय । लघु दीरघ नहि अंग सो पावै प्रेमी पीव ॥ संन्यासिनी रोगिनी वाल गर्भिनी हत्यारिनी । इनते जो बस होय श्रोर जो विधवा नारिनी । इनते जनि बस होय श्रोर जो श्रोषित कामिन । सोमवती सी होव श्रोर जो द्विज की भामिनि । श्रति प्रीति किय पातक परम मिथ्या ना तेहि चाहिये । चंचल चित जो नर श्रहै सो ऐसी प्रीति निर्वाहिये ॥

Subject.—इस पुस्तक मैं नायिका नायक भेद, स्त्री पुरुष के हर एक अंग के लक्षण व उनके शरीर के गुण रोग व उनकी श्रोषधियों का वर्णन किया गया है ।

No. 13(*d*). Kokasāra by Ānanda. Substance—Country-made paper. Leaves—63. Size—6½ × 5 inches. Lines per page—11. Extent—550 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1838 or A. D. 1781. Place of deposit—Paṇḍita Mātā Prasāda Datta, Suhiyā Maū, District Bārā Bankī.

Beginning.—॥६०॥ श्री गणेशायनमः ॥ अथ कोकसार लिष्यते ॥ छंद ॥ ललित सुमन वन अलिनप च तन छवि अविनव कंद । मधु रितु हितु अति ते रवन जय जय मदन अनंद ॥ १ ॥ दोहरा ॥ वरन काम अभिराम छवि वरनो भामिन भोग । सकल कोक दधि मथन कर रच्यो सार सुष जोग ॥ २ ॥ भक्ति एक भगवंत की भोग सुभामिनि भोग । वह संकट मैं सुष करन यह दुष हरन वियोग ॥ ३ ॥ मनुस्वरूप है श्रोतरजी तीन वात के जोग । द्रव्य उपावन हरि भजन श्रह भामिन का भोग ॥ ४ ॥ पिंगल विन छंदा रचै श्ररु गिता विन ग्यान । कोक पढ़े विन रत समै तिहि नर रंच समान ॥ ५ ॥ गुन निधान श्ररु सुभट पुन सुन्दर वली प्रवीन । कैाडी लहै न रत समै कोककला कर हीन ॥ ६ ॥ सोरठा ॥ ललित वचन ये जान वरन भोग सम भोग के । त्रिया पुरुष सुष जान दुहु तन सुष उपजै ॥ ७ ॥ दोहरा ॥ कोक पढ़े विन रत समै ज्यों दीपक विन धाम । ता कारन रचना रच्यो कोकसार सच नाव ॥ ८ ॥ इति श्री कोकसार श्रानन्द कृत प्रथमोध्याय ॥

End.—अथ हस्तनी रुचि आसन ॥ दोहरा ॥ उद्यम आलस लालसा रुचि पोषित आनन्द । हस्तिनी रति अति हित बड़े मिटैं तरुन तन दुंद ॥ ३१ ॥ इति चतुर्थ नायका रुचि आसन ॥ दोहरा ॥ पिय धोवै ताते उदक तरुनी शीतल तोय । वह दृढ़ को दृढ़ ही रहै भग संकोचन होय ॥ ३२ ॥ सुनौं रसिक जन श्रवण धर कोक सुपद परकास । चाहत चतुर तिय प्रीति अति करत मुदित अति हास ॥ ३३ ॥ खंड पाँच दश अति सरस रचे सु बहुविधि छंद । पढ़त सुनत अति चोप चित चाहत अति आनंद ॥३४॥ चौपाई ॥ एक हुतौ कवि आनन्द हंस । जिन प्रगट कियो जग दीप सीस । ता पाछैं कवि भये अनेक । तिन रच्यो कोक करि करि विवेक । पढ़ सकल काव्य कर कर विचार । वरन्यौ आनंद कवि कोकसार ॥ ३५ ॥ इति श्री कोकसार आनंद कृत आसन विधान वर्णन नाम पंचदशो खंड ॥ १५ ॥ संवत् १८२८ पौष शुक्ल तृतीया ३ बुध दिने लिखितं दुर्गादत्त ॥ शुभं भूयात् ॥ मांगल्यं ददात् ॥

Subject.—पृष्ठ १ से २ तक—प्रथम अध्याय । मंगलाचरण तथा ग्रंथ चतुष्टय संबंधी कुछ वक्तव्य । पृष्ठ २ से ८ तक-द्वितीयोध्याय । स्त्री जाति संबंधी लक्षणों का वर्णन । पृष्ठ ९-१२ तक तृतीयोध्याय । पुरुष जाति वर्णन । पृष्ठ १२-१३ तक । चतुर्थोध्याय रति विभेद वर्णन । पृष्ठ १३-१९ तक—पंचमोध्याय । समान रुचि, मयन निवास, तथा तिथि यंत्र, कामदेव निवास, तिथि भेद, कामवास पहर विचार । पृष्ठ १९-२१ तक षष्टमोध्याय-भोजनादि वर्णन, मदनांकुश वर्णन, अर्थात् उभय सुख वर्णन, पृष्ठ २१-२२ तक-सप्तमोध्याय-पट्ट-वैश्य वर्णन, कन्या वैश्य वर्णन, पृष्ठ २२-२६ तक । अष्टमोध्याय-प्रेम हीना वर्णन, प्रेमवंत वर्णन, व्यभिचारिणी लक्षण, कामातुरा लक्षण, साध नारी लक्षण, नारी विवर्जित वर्णन । पृष्ठ २७—२९ तक-नवमोध्याय । द्रवित लक्षण, नारी दूषण, पृष्ठ २९-३२ तक । दशमोध्याय, सुरति दूतिका वर्णन, प्रीतिवंत वर्णन, कामी पुरुष वर्णन, नारी द्रवन विधि । पृष्ठ ३२-३६ तक-एकादशोध्याय । स्थंभन विधि, मदन मोदक कामेश्वर गुटिका ( औषधि पुष्ट वर्णन ) । पृष्ठ ३७-४२ तक-द्वादशो-ध्याय-द्वितीय औषधि खंड । लिंग स्थूल दृढ़ करन औषधि ( कामेश्वर तेल ) योनि संकोचन विधि, कुच कठोर करने को औषधि, कुच दृढ़ करन, कंठ शुद्ध करने को औषधि, स्त्री जल प्रवाह को औषधि, लोम रोग वर्णन तथा उसका उपाय, मंद रोग, मूत्रकृच्छ उपाय । पृष्ठ-४३-४८ तक त्रियोदश अध्याय—तृतीय औषधि खंड, केश नाश विधि, पुहुप निवारण, बांझ करण विधि, षट् आकार बंध्या वर्णन तथा उसका उपाय, द्वितीय आकार बंध्या वर्णन तथा उसका उपाय, तृतीय आकार बंध्या वर्णन तथा उपाय, चतुर्थ, पंचम, षष्टम आकार बंध्या वर्णन तथा उनके उपचार । पृष्ठ ४८-५० तक-चतुर्दशोध्याय, मुख झांई हरण, मुख कंटक

अभ्यागत गुरु है। वेदवेदांग का जानने वाला, होम जप विषय सावधान, सदा आशिर्वाद देने वाला ऐसा, राजा का पुरोहित होवे। (२८) दूत लक्षण वर्णन, मंत्री के लक्षण वर्णन, राजवैद्य लक्षण वर्णन, राज्य लेखक लक्षण वर्णन, चाबुक असवार लक्षण वर्णन। (२९) अति कठोर ठाकुर, कृपिण और दुराचारी से दूर रहिए। मनुष्य को सत्संगति कल्याणकारी है। कुराजा, कुमित्र, कुनारी, कुशिष्य अच्छा नहीं, उपरोक्त चारों से कोई लाभ सुख नहीं। (३०) मनुष्य को सिंह, बक, कौआ, कुत्ता, मुर्गा और गदहे से गुण लेना चाहिए। सिंह से एक ही बार का उद्यम पराक्रम, इंद्री निग्रह करके बगले की तरह कार्य्य में ध्यान, प्रातः उठना, युद्ध स्थिर रहना, बांधवों में बांट कर खाना, स्त्री का भोग ये चार गुण मुर्गा से लेना, गुप्त मैथुन, धैर्य, समय का विचार, आलस्य रहित रहना, और किसी का विश्वास न करना ये गुण कौए से लेना। (३१) अधिक भोजन करना, संतोष, निद्रा युक्त सचेत रहना, स्वामि भक्ति, शूरमा होना ये गुण कुत्ते से लेना। थके पर बोझा ढोना, शीत उष्ण न मानना, संतोष, ये तीन गुण गदहे से सीखना चाहिए। द्रव्य का नाश, मन का उचाट, घर का बुरा आचार, ठगा जाना, अपमान, ये अपनी बातें किसी से न करना चाहिए। (३२) धन में, धान्य में, विद्या संग्रह में, व्यापार में लज्जा न करनी चाहिए। अपनी स्त्री, भोजन और धन में संतोष करना चाहिए तथा दान, विद्या और तप में संतोष न करना चाहिए। संतोष में सुख है और लोभ में दुःख है। दो ब्राह्मणों के मध्य, स्त्री को पुरुष के मध्य, ब्राह्मण को अग्नि के, ठाकुर को सेवकों के, महादेव को बैल के मध्य हो कर न जाना चाहिए। (३३) अग्नि, गुरु, ब्राह्मण, गाय, कन्या, बालक और पुत्र को पैर से स्पर्श न करे। हाथी से हजार हाथ, घोड़े से सौ हाथ, ढोर से दस हाथ, और दुर्जन से बहुत दूर रहना चाहिए। अग्नि, जल, स्त्री, मूर्ख, सर्प, और राजा से सदा सावधान हो कर व्यवहार करे। लोभी धन से, उत्तम पुरुष हाथ जोड़े, मूर्ख मूर्खता से और पंडित सत्य से वश होता है। (३४) बलवंत राजा, और वेदतत्वज्ञाता ब्राह्मण भी रूप यौवन युक्त स्त्री के वश हो जाता है। मनुष्य को अति सरल स्वभाव न रखना चाहिए। हंस जिस तरह पानी वाले सरोवर के निकट रहते हैं उसी तरह मनुष्य को हंस की चाल चलनी चाहिए। मनुष्य के उपार्जित धन की रक्षा दान और पुण्य है। (३५) धनवान के मित्र और बांधव बहुत होते हैं, वही महापुरुष और पंडित कहलाता है। धन हीन को पुत्र, स्त्री, ससुर, कुटुंब सब छोड़ देते हैं। द्रव्यहीन और बुद्धिहीन मनुष्य के सब कार्य बिगड़ जाते हैं। धनवान चांडाल भी उत्तम माना जाता है। (३६) मनुष्य धन से स्त्री, शास्त्र और वस्त्र से सभा को, खेती से दरिद्र और गौ से पाहुन को वश कर सकता है। बांबई, शहद का छत्ता, शुक्ल पक्ष का चंद्रमा, राजा का द्रव्य, भिक्षुक का धन, ये धीरे धीरे बढ़ते हैं। धन

उपार्जन, विद्या, पर्वत चढ़ना, धर्म साधना क्रम से करना, धीरे धीरे करना चाहिए। आय से व्यय कम करना चाहिए। (३७) आमदनी से ज्यादा खर्च वाले के लक्ष्मी नहीं रहती। साधु को संगति करना, असाधु को छोड़ना, पुण्य कार्य में परिश्रम करना, और अनित्य संसार को चिंतना करना चाहिए। मूर्ख, तपस्वी, शरावी, स्त्री, सुभट, अकुलवंश राजा इनको न मानना चाहिए। गर्व करने वाला स्त्री, सेवक, ब्राह्मण, दूर चरने वाली गाय और लोभी साधु, नाश को प्राप्त होते हैं। (३८) पवित्र, प्रवीण, पति अनुगामिनी और मृदु भाषिणी स्त्री पति को वश में कर लेती है। देवता, सत्पुरुष भले भाव से, साधारण मनुष्य मृदु भाषण से तथा उत्तम भोजन से और पंडित उत्तम वचन से प्रसन्न होता है। अग्नि को काष्ट से, समुद्र को नदी से, यम को भूत प्राणियों से और स्त्री पुरुषों से तृप्ति नहीं होती। (३९) पुत्र विना घर सूना, अपने विना दिशा सूनी, मूर्ख का हृदय सूना, और दरिद्र को सब सूना है। उत्तम पुरुष भीतर से कोमल होते हैं जैसे नारियल, और दुर्जन भीतर कठोर होते हैं जैसे बेर। जिसके घर में पुत्र पंडित और शूर नहीं वह कुल चन्द्रमा रहित रात्रि की तरह अंधेरा है। रात्रि में दीपक चन्द्रमा, दिन में सूर्य, और तीनों लोक में धर्म दीपक है, और कुल में सुपुत्र दीपक है। (४०) आपदा और संपदा में एक समान रहने वाला ही पुरुष है। अपने कर्मानुसार ही बुद्धि होती है। जिससे ब्राह्मण, मित्र, बांधव आदि का पालन पोषण हो उसका जीना सुफल है। नीच मनुष्य की प्रकृति का वर्णन। (४१) वही भोजन है जो पहिले ब्राह्मण को जिवायां जाय। वही पंडिताई है जिसमें पाप कर्म न हो। वही मित्रताई है जो पीछे काम करे और वही धर्म है जिसमें दंभ कपट न हो। पंडित लोग समयानुसार कार्य करते हैं। काल ही सब करता कराता है, इस लिये काल दुर्लंघनीय जानिए। रोगी, दरिद्र, विदेशी, शोक संतप्त को मित्र ही औषधि है। (४२) जो स्त्री अधिक स्नान करने वाली, सुगंधित रहने वाली, अल्पाहारी, अल्प बोलने वाली हो वह साक्षात् देवांगना है। ज्ञानयुक्त वाली, धर्मप्रिय, निरंतर चंदन चर्चित, पति सेविता, शत्रु गामिनी, भक्षाभक्ष का विचार करने वाली स्त्री सौभाग्यवती है। कौओं की सभा में हंस, शृंगालों की सभा में सिंह, गदहों में घोड़ा, वैसे ही मूर्खों में पंडित, शोभा नहीं पाता। (४३) घोड़ा, हाथी, लोहा, काष्ठ, पत्थर, वस्त्र नारी, पुरुष, और पानी में बहुत अंतर है। बुद्धिहीन मनुष्य को शास्त्र क्या कर सकता है, जैसे लोचनहीन को आरसी। गुण ही पूजा जाता है। गुण रहित का कोई आदर नहीं करता। (४४) पंडित में सकल गुण और मूर्ख में सब दोष ही होते हैं इस लिये हजार मूर्खों से एक पंडित अच्छा है। मित्र शब्द की महानता वर्णन। बुद्धिमान का शत्रु क्या कर सकता है, जैसे छत्र छातावाले को मेघ। राजा किसी का मित्र नहीं, विष रहित सर्प नहीं, जिस कुल में स्त्री उत्पन्न होती है वह निर्मल कैसे।

Note.—सहगमणि जाति के ब्राह्मण, देवीदास के भाई और गोवर्द्धनदास के पिता थे। निर्माणकाल का कोई पता नहीं चला परन्तु पुस्तक के अंतिम पृष्ठ पर किसी मदन सिंह साह के पुत्र का जन्मलग्न लिखा है जिसका संवत् १७५८ है। अतः पुस्तक का लिपिकाल भी लगभग वही होगा।

No. 22. Name of book—Śivavinaya Pachīsī. Name of author—Ātama Kavi of Godawaika (Hardoi). Substance—Foolscap paper. Leaves—10. Size—6 × 4½ inches. Lines per page—24. Extent—120 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Place of deposit—Bābū Nānaka Prasāda, Village Haradāsapur, District Rāe Bareli.

Beginning.—श्रीगणेशाय नमः। अथ शिव विनय पचीसी। आतम कवि कृत ॥ दोहा ॥ श्री गणेश पद बंदि कै निज गुरु चरण मनाय कवि आतम शिव सों विनय भाषत माथ नवाय कवित्त ॥ सोहै चंद्र भाल गले मुण्ड हू कि माल हैं त्रिलोचन विशाल लाल कालकूट धारे हैं। शीश सोहै गंग अर्धंग में मृडालनी मातु ओढ़े मृगछाल केश जटा जूट धारे हैं। आतम बखानै शुभ्र सोहत शरीर कांति लपटे भुवंग अंग पुंज विषवारे हैं। दानिन में दक्ष के विपक्षिन को पक्ष सदा शंकर सहाय ह्वै के दारिद विदारे हैं ॥ १ वाहन वृषभ उत नाहर निकट इत मुंड माल उत इत मुकमाल हेरे हैं। धारे कर डमरु उतै कृपाण इत उत संग भूत प्रेत इत दुवरानी घेरे हैं ॥ आतम बखानै उत गंगधार सोहै इत मोती भरी मांग शीश कांई कवि नेरे हैं। दूरि उत दारिद विलोके इत जात दुख सोई शम्भु गौरी जू सहाय सदा मेरे हैं ॥ २

End.—स० ॥ नैमिष बन्हि दिशा मुनि कोश प्रमाण तहां गोडवाइक ग्राम है। ब्राह्मण वंश द्विवै तिनके कुल जाहिर जगत जवाहिर नाम है ॥ आतम ता सुत ह्वै जन्म्यो कवि कोविद हौं कविता मम काम है। काव्य कला करि कै भजि कै हर काल बिताय रह्यो शुभ धाम है ॥ २८ दोहा ॥ पूरण ग्रंथ भयो सुखद भक्त जनन आनंद नीच नास्तिकन को दुखद शैव चकोरन चंद ॥ २९ करि समाप्त यहि विनय को शिव चरणन धरि दीन दास जानि सब दोष क्षमि आशिष दै शिव लीन ॥ ३० ॥

Subject.—गणेश और शंकर वंदना, शोभा वर्णन। दान, भक्ति, भय वर्णन, अर्थ भिक्षा मांगना। शिव ध्यान से इच्छापूर्ण लाभ। शिव स्वरूप वर्णन। शिव की दान शीलता। शिव पद प्रेम से सनाथ होना। कवि को धन धान्य याचना। कवि का बहुत विनती करते हुए इच्छापूर्ण न होने से उराहना। अनेक अपराधियों

के तारने का यश। बगणित कैलाश पर्वत पर स्थित शिव शोभा रंक पर सदाशिव का दया भाव और कवि की विनती। शिव दान कीर्ति और दुष्टजन घातक शिव की भक्ति करने वालों का शंकर के प्रताप से शंका रहित रहना। कवि की दरिद्रता हरने के लिये शिव प्रति विनय। विश्वनाथ की भक्ति से अलग रहने में कवि का भूल स्वीकार करना। दक्ष प्रजापति का मान वर्णन। शंकर का रोष वर्णन। कवि का दासों की तलाश में पृथ्वी मंडल पर घूमना और अंत में शिव को सर्वोपरि ठहरा कर उसको शरण में जाना। शिव के प्रति कवि की सदा कृपा बनाय रखने के लिये विनय और क्षमा प्रार्थना तथा शंकर के निमित्त (समर्पण हेतु) शिव पचीसी की रचना। शिव विनय। शिव पचीसी पढ़ने सुनाने से मुक्ति की प्राप्ति। कवि परिचय। शिव पचीसी भक्तों को आनन्द-दायक और नास्तिकों को दुःखद है। अंत में क्षमा मांगते हुए ग्रंथ की समाप्ति।

Note.—कवि परिचय-यहि विधि विनय बयान करि भाषेऊं शंभु स्वभाव। अब कवि आतम (दत्त) है पता सहित निज नाउं॥ अवध बिशी हरदोई जिला जानि तहसील। संडीला उत्तर दिशा गोड़वा ग्राम सुशील। शेष के लिये अंत का अंश देखिए।

No. 23. Name of book—Yaśodhara Charitra. Name of author—Anserī Lāla. Substance—Country-made paper. Leaves—130. Size—10 × 6½ inches. Lines per page—12. Extent—1,559 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1887 or A. D. 1830. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री पार्श्वनाथाय नमः॥ श्री जिन देवाय नमः। श्री गुरुभ्यो नमः॥ श्री सरस्वत्यै नमः॥ छप्पय छन्द॥ प्रथम नमो जिन आदि अजित संभव अभिनंदन। सुमति पदम जु सुपास चंद सुविधी जगवंदन॥ सीतल श्री श्रेयांस वास पूजक सुखदायक। विमल अनंत सुधर्म शांति करता जगनायक॥ कुंथु अरह मल्लि सुव्रत नमि नेमि पार्श्व जिन वीर को। मन वचन काय वंदन करौं वरत मान जिन धीर को॥ १॥ दोहरा॥ अरहंत पद धारक जिते॥ गुन है षट चालीस। नित प्रति मैं वन्दन करौं। मंगल दायक ईस॥ २॥ सोरठा॥ शुद्ध सुगुन वसु धार। सिद्ध लोक वासी सदा। सकल सिद्धि दातार। नमो सिद्धि परमातमा॥ ३॥ दोहरा॥ आचारज षट तीस गुन। धारक श्री मुनिराज। नमो जोर जुग कर सदा। करन आतमा काज॥ ४॥

End.—दोहरा ॥ क्षुल्लक पद तजि अभय रुचि । भये महा मुनिराय ॥ बहिन अभय मति मातु ढिग । दीक्षा बुद्धि उपाय ॥१७३॥ अडिल्ल ॥ देवी वन के बीच जोग विधि धारि कें । तजि आहार विशेष चारि विधि टारि के ॥ दिन पन्द्रह परमान ध्यान से तन तज्यो ॥ दोनों दुसरे स्वर्ग मार सुख कों भज्यो ॥१७४॥ दोहरा ॥ अभय मती सम्यक वस । नारि लिंग निरवार । सम्यक सुत शिव पद लहै । नहिं आश्चर्य निरवार ॥ दोनों देव लोक माहि स्वर्ग सुख को कराहि प्रीत सेर हित काय भूषन सुहाये हैं । दोनों देवी योतन में नाना विधि क्रीड़ा करें देह दुतिवंत अति दोनों मन भाये हैं ॥ दोनों तीन लोक जिन प्रतिमा विराजमान नमत त्रिकाल तहं शुभ उपजाये हैं ॥ दोनों पूजे स्वर्ग सुख आव काय परमान करत निवास नित देवी देव भाये हैं ॥ १७६ ॥ सिद्धि गिर ऊपर सुदत मुनिराज शुभ धर के सन्यास तन त्याग दीनों छिन में । सातए सुरग सुर पद पाय सुखदाय सकल कला प्रवीन भए एक दिन में ॥ यशोमति भूप आदि चौरह अनेक नृप मित्र जु कल्यान साथ तपहि योगिन में ॥ मन वच काय रोग निज निज तप जोग नासि के करम सुर भये सुरतन में ॥१७७॥ दोहरा ॥ मारदत्त आदिक नृपति । आरज संघ समेत ॥ प्रथम स्वर्ग ग्रैवेय लग ॥ उपजे सकल सचेत ॥१७८॥ राय यशोधर को कथा पूरन भई विशाल ॥ दया धरम को मूल लखि भव्य नवावत भाल ॥१७९॥ इति श्री यशो० ॥ मि॰ श्रो० कृ० ७ संवत १८८७ ॥ सोहन ॥

Subject.—प्रथम अध्याय—पृ० १—१८ तक । चौबीस तीर्थंकरों की वंदना । ग्रंथ निर्माण हेतु । गाथा के अत्यंत सूक्ष्म वर्णन के साथ ही साथ विषय निर्देश । राजा जसोधर के नगर राजपुर का वर्णन । एक योगी का आगमन । अनेक रोच गांठने की बातें यथा, अपनी आयु राम रावण के समय की बताना, इत्यादि । राजा को योगी का बलि चढ़ाने का उपदेश । वनो वासिनी देवी के पास की वन-श्री का वर्णन । एक समय मेले के समय देवी पर स्त्री पुरुष का जोड़ा चढ़ाने का उपदेश । वन में गुरु सहित क्षुल्लक स्त्री-पुरुष का आगमन । वन की शोभा देख कर कामियों के योग्य उस वन को समझ कर उस स्थान का उनके द्वारा निषेधक । राजा के सिपाहियों द्वारा, उन बहिन भाई क्षुल्लकों का पकड़ा जाना । बलि के लिये उनको लाया देख कर राजा को दया । अपनी बहिन की संतान समझ उनसे क्षुल्लक होने के प्रथम का वर्णन पूछना ।

(२) दूसरा सर्ग—पृ० १८ से पृ० २७ तक-क्षुल्लक का कथन कि मेरा जन्म अवन्ती में हुआ है-इत्यादि । नगर की शोभा, उसमें पंडित तथा जिन धर्माव-लंबियों की धार्मिक स्थिति का वर्णन । अपने जन्म लेने की कथा तथा विवा-हादि संबंध के विषय का परिचय । अपने विषय भोगादि में लिप्त रहने का कथन ।

(३) तीसरा सर्ग । पृ० २८ से पृ० ४० तक । क्षुल्लक का अपने पिता को जरावस्था देख कर दीक्षा लेने का वर्णन । अपने को राज्य की प्राप्ति की कथा । अपने दूसरे विवाह तथा वैभव का वर्णन । दोनों स्त्रियों में ईर्ष्या का होना । निज सम्पत्ति तथा संतति का वर्णन । अपनी एक अमृतवती नाम्नी स्त्री में विशेष अनुरक्त होने का कथन । एक दिन उसके प्रासाद में जाने का वर्णन । प्रासाद की शोभा का कथन । उसकी केलि कला का कथन । रात्रि में सो जाने पर एक कुबड़े, बौने, कई रोगों से रोगी एक पुरुष के पास शृंगार कर रानी का जाना । राजा का उसके पीछे पीछे गमन । कुबड़े का नाखुश होकर विलम्ब हो जाने के कारण उसके केश पकड़ कर खींचना । राजा का क्रोध के वशीभूत होकर उसको मारने के लिये खड्ग निकालना । पीछे कुछ सोच कर रुक जाना और लौट कर अपनी सेज पर आ पड़ना । वैराग्य उत्पन्न होना ।

(४) चौथा सर्ग—पृ० ४१ से ५६ तक । स्नानादि से निवृत्त होकर प्रातः काल वस्त्राभूषण से सुसज्जित होकर राजसभा में आना, नीची दृष्टि करके बैठ जाना, उसकी माता का आगमन । परस्पर कुशल प्रश्न । राजा का एक स्वप्न देखने के फल स्वरूप अपने वैराग्य लेने का कथन । माता का अवरोध । स्वप्न की शांति के लिये बलि देने का विचार । राजा का निषेध । माता के आग्रह पर मिट्टी का कुक्कुट बना कर बलि देना । अंत में राजा का दीक्षित होना । रानी का विलाप, पाप ठान कर सासु सहित अपने पति को विष मिश्रित मोदक खिलाना । वैद्यों का आगमन, राजा की मृत्यु । उसके पुत्र का दुःख करना । उसकी माता की भी मृत्यु होना ।

(५) पांचवां सर्ग—पृ० ५७—पृ० ७४ तक—इन माता तथा पुत्र दोनों के जीवों का जन्मान्तर में मोर, श्वान, साही, उरग, मीन, मृग, अजा, छेर, छाग, महिष होने का वर्णन । इनके एक योनि को छोड़ कर दूसरी योनि में जाने का वर्णन । बारम्बार अपने पुत्र के यहां पहुंच जाना और अपने पुत्रादि को देख कर मनस्ताप उत्पन्न होना । इसकी रानी को कुष्ट हो जाना । चरों द्वारा रानी का अपने पति को विष देने के पाप के कारण ही कुष्ट होने का वर्णन । इसी प्रकार अपने मुख से नाना प्रकार के दुःख सहने का वर्णन करना ।

(६) छठां सर्ग—पृ० ७५ से ८९ तक—क्षुल्लक का अपनी माता सहित एक कुक्कुट के गर्भ में आना और उसका मारा जाना । पेट से दोनों अंडों का निकल पड़ना । कूड़े के नीचे उन दोनों का भूखे प्यासे पड़ा रहना । एक स्त्री का उन्हें उठा कर पाल लेना । राज गृह में उनका पहुंचना । मंत्री द्वारा उनका पाला जाना । एक दिन वसंत ऋतु में इस क्षुल्लक के पूर्व शरीर के संबंधीपुत्र का—

जिसके यहाँ वह सब था—वन में जाकर मृगया की तैयारी करना। एक मुनि को वहाँ देख कर अशुभ फल मान कर वहाँ से उसको भगाने की चेष्टा। मंत्री का बद्ध परिकर होकर कुछ प्रश्नों द्वारा उसको भगाने का थोड़ा उठाना। मंत्री को बोध होना। उसकी दीक्षा की तैयारी। इन दोनों पक्षियों का भी मनुष्य जन्म धारण करने पर दीक्षा लेने का संकल्प। कारण यह कि मुनि ने पूर्व जन्म की सब बातें सुना दी थीं उसी कारण मंत्री तथा इन्हें वैराग्य उत्पन्न हुआ था। राजा के बाण से इन दोनों पक्षियों का प्राणान्त। रानी के गर्भ से इनकी उत्पत्ति। उनके नाम अभयरुचि तथा अभय कुमार रक्खा जाना।

(७) सातवां सर्ग—पृ० ९० से १०६ तक-राजा का संतति होने पर आनंद मनाना। बड़े होने पर राजकुमार तथा राजकुमारी का विवाह करना। एक दिन आखेट को वन में जाना। नग्न मुनि को देख कर चिढ़ना और उसे ताड़ना देने के लिये उसके पास जाना। मार्ग में उसके मित्र का मिलना. राजा का उससे पूछना कि तुम कहाँ जाते हो। उसका मुनीश्वर के दर्शनार्थ जाने का उत्तर सुन कर आश्चर्यान्वित होना और उसके मुख से मुनि की प्रशंसा सुन कर उनका भी जाना। मुनि द्वारा एक दूसरे के तथा कई संबंधियों के पूर्व भव के समाचार जान कर दोनों का दीक्षा लेना। राजा का अपने पुत्र को राज्य देने का उद्योग। उसकी भी दीक्षा लेने की उत्कट इच्छा।

(८) आठवां पर्व—पृ० १०७ से १३० तक—बहिन सहित राजकुमार अभयरुचि (वर्त्तमान) क्षुल्लक का उन्हीं ऋषि के पास जाना, उनका मुनि न बना उसे क्षुल्लक बनने का उपदेश। उनका क्षुल्लक बनना। राजकुमार की रानी का उद्योग भी उसके साथ तप करने के संबंध में होना। उसका विफल होना। राजकुमार का बताना कि कौन कौन प्रकार के पापी दीक्षा लेने के अधिकारी नहीं। इस पर रानी का अहिंसा की प्रतिज्ञा लेकर पुनः दीक्षा लेने का उद्योग करना। इस बार उनका गुरु से दीक्षा लेने का कथन। और कई व्यक्तियों का भी दीक्षा लेना। इस प्रकार राजा को संपूर्ण समाचार सुना अपने घूमने फिरने का समाचार सुना उसे अपना, अपनी बहिन, पुत्र, स्त्री इत्यादि का पूर्व भव समाचार सुनाना। पश्चात् उसका भी संपूर्ण समाचार सुनाना। इस पर राजा को विराग का उत्पत्ति होना और अपने को दीक्षा लेने के लिये उपस्थित करना। उनका शिक्षा देकर बताना कि तुम अभी क्षुल्लक वृत्ति के अधिकारी नहीं हो, आरम्भ त्याग करो, पीछे सब कुछ देखा जायगा। व्रतादि की प्रशंसा और भेद इत्यादि बता कर उसके चरित्र को शुद्ध कराना। इनके स्वर्गादि जाने का कथन। ग्रंथ की समाप्ति।

Note.—यह "यशोधर चरित्र" नामक ग्रंथ संस्कृत में "वासव सेन" जी ने निर्माण किया है; यह ग्रंथ बड़ा रोचक है। इसका काव्य भी बहुत उत्तम है। अलंकार तथा रसों के साथ ही साथ कवि ने बीच बीच में प्रकृति निरीक्षण के भी अच्छे अच्छे उदाहरण उपस्थित किये हैं। शृंगार, करुणा, भयानक, वीभत्स, अद्भुत और शांत रसों का इस ग्रंथ में समावेश हुआ है। इसका अनुवाद किन्हीं श्रीसिरीलाल नामक महाशय ने किया है जिसकी कविता साधारण श्रेणी की है। कहीं कहीं इनकी भी रचना उत्तम हुई है। इस ग्रंथ के लेखक ने बुरी तरह से इसका नाश किया है। इसके अक्षर सुन्दर होते हुए भी पढ़ने में नहीं आते, कहीं कहीं भाव समझने में बड़ी कठिनाई पड़ती है।

No. 24 (a). Name of book—Awadha Sikāra. Name of author—Ayodhyā Prasāda. Substance—Country-made paper. Leaves—40. Size—6 × 4 inches. Lines per page—14. Extent—332 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1958 or A. D. 1901. Place of deposit—Ṭhākura Jagadeva Siṁha, Village Gunjauli, Post office Baunri, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ अवध शिकार प्रारम्भः ॥ कवित्त ॥ सिद्धि के खंभ अपार अरंभ के दंभ दुरास गलानि को गाड़िले। सुन्ड उदण्ड सो दुन्त दुरंत दरेर दबाय तमो गुन ताड़िले। दै गण नाह उछाह को याह दै आपने आश्रित बीच को आड़िले ॥ देश विदेशनु लेश कलेश तुम्हारी दया सो महेश के लाड़िले ॥ १ छमियो अपराध दया करि भारती अम्ब शी बोध विनीत बतावो। नव बेदक पेटक हेतक केतक नीचन बीच न नाच नचावो। हित हानि गलानि सहीन कहो तेहि शोधक बोधक मो गुन गावो। सिय राम रटो रस नाम सदा सुखधाम कि चंद ललाम रिझावो छप्पै छंद ॥ जय शशि मैालि सुकंठ सोय सोमित्र सुकृत सुप। वेनतेय जित वेग बीर वज्रांग बली भुप। लोम लोम नग लाय लंलकि लंकादि विमर्दन। मंगलायतन महि मुनेश नर अमर जनार्दन ॥ संतत समरथ सरणद सदय सानुकूल संदोह सिधि आधार अवध आरंभ के आंजनेय आनंद निधि ॥

End.—मम सठता साठी हरि गुन गाठी पुरन पाठी राम कथा ॥ रघुनाथ सवारी बरण सवारी अवध गवारी नृपति प्रिया ॥ दश आठ पाठ षट कला चरन ठठराग सहित रद शिव संगो ॥ ज्ञानी गुन गेहिक भैातिक जेहिक दैविक देहिक तिरभंगो ॥ इति श्री मन्महाराज चक्र चितामणि दशरथ सुकृत सरस्यानोद्भुत भव भूषन श्री रामचन्द्र कुमार लीलायां द्वितीय कला समाप्तम् ॥ श्लोक ॥

आषाढ़ सित पक्षे समष्टम्या विधु वासरे वत्सर वसु शरो पश्चदास रघुवर लिख्येत १ ॥ दोहा दोहो रजधानी पूरब वसत गुनवली पाश विजे बहादुर सिंह नृपति रजधानो परकाश २ संवत १९५८ श्री सीता रामचन्द्रः ॥

Subject.—श्री रामचन्द्र जी की लीला वर्णन ।

No. 24 (b). Name of book—Raghunātha Śikāra. Name of author—Ayodhyā Prasāda Vājapeyi, of Santanapurawā. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—6 × 4 inches. Lines per page—18. Already printed at Hanumata Press, Kālākānkar. Extent—336 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1888 or A. D. 1831. Date of manuscript—Samvat 1888. Place of deposit—Śiva Prasāda Śukla, Sikandarapura, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशाय नमः ॥ सिद्ध के खंभ अधार अरंभ के दंभ दुराम मिसानि को गाड़िले । सुंड उदंड सो दंत दुरंत दरेर दवाय तमोगुण ताड़िले । हे गननाह उछाह को वांह दै अपने आश्रित अवध को बाड़िले ॥ देश विदेश न लेश कलेश तुम्हारी दया सों महेश के लाड़िले ॥ क्षमियो अपराध दया करि भारती श्रेव सो प्रबध विनीति बतावों । तव चेटक पेटक हेतक केतक सोचन वोच न नाच नचावों ॥ हित हानि गलानि सही न कही तेहि सोवक दोषक यो बल पावों । सियराम रटौं रसनाम सदा सुखधाम को चंद्र ललाम रिझावों । कुनें ॥ जे शशि मौलि मुकुंद सोय सोमित्र सुकृति मुख । वैनतेय जित वेग वोर वज्रांग बली मुख ॥ कूम लोम नख लाय ललकि लंकाधि विमर्दन । मंगलायतन मंहि मुनीस नर अमर जनर्दन ॥ संतत समर्थ सरनद सदै सानुकूल संदोह सिधि । आधार अवध आरंभ के आजनेय आनंद निधि ॥

End.—तोषन दल कपि भालु मिलन को तिलक विभोषण सारो ॥ सेतु मूल अनुकूल इष्ट वृषकेतु सृष्टि रखवारो ॥ अदभुत चेल सुबेल साय सब कटक सुबेल उतारो ॥ अंगद प्रेषि विलपि निदरि अरि मुकुट आनि धन धारो ॥ रावण प्रमुख निशानि रातिचर अवनि भार भयहारो ॥ रंक निवाज निशंक कियो रिपु अनुज लंक अधिकारो ॥ मेटी दुसह ताप त्रिभुवन को भेटो जनक दुलारो ॥ चढ़ि विमान प्रियबंधु अनुज कल कुशल पुरा पगु धारो ॥ गुरजन पुर परिजनहिं जथोचित मिले भरत महतारो ॥ सुदिन साधि आसोन सिंहासन श्रुति अस्तुति अनुसारो । अवध नाथ अविवेक अनंदित सुमन सुमन झरि कारो । दान मान संतोष साजि जय जय रघुराज तुमारो ॥

Subject.—श्री रामचन्द्र जी का शृंगार व सवारी व चित्र व खेलने का वर्णन।

No. 24 (c). Name of book—Rāg-ratnāvali. Name of author—Paṇḍita Ayodhyā Prasāda Vājapeyi of Vājapeyi kā purawā, District Bahrāich. Substance—Country-made paper. Leaves—40. Size—9 × 6 inches. Lines per page—32. Extent—1,280 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1907 or A. D. 1850. Date of manuscript—Samvat 1923 or A. D. 1866. Place of deposit—Paṇḍita Śiva Nārāyaṇa Vājapeyī, Village Vājapeyī kā purawā, Post office Sisaiyā, District Baharāich.

Beginning.—श्रीगणेशायनमः अथ राग रत्नावली लिख्यते ॥ सारंग ऐसो मूरति की बलिहारी। कुंद इंदु करपूर गौर सिर मोर सुमन सुषकारी ॥ गंग सीस उत संग उमा कुंडल भुजंग श्रुति धारी ॥ भसम गात सम सील नील गल प्रसम चमम त्रिपुरारी ॥ १ पंच वदन आनंद सदन दुष कदन मदन मद हारी। अति उदार कीरति अपार श्रुतिसार परम उपकारी ३ ॥ कर त्रिसूल हर सूल सकल अनुकूल अनघ वृत धारी ॥ ४ वसि मसान कृति वेनान करुना निधान व्रषचारी ॥ चक्रवर्ति दृग त्रिषि विभाति ग्रंथक अराति अधिकारी ॥ डमरु हाथ अवधूत साथ प्रथमाधिनाथ मयहारी ॥ गावत हमेस सारदा सेस अषिलेस धनेस भंडारी ॥ जय भालचंद संकर सुछंद आनंद अवधि अधिकारी ॥

End.—प्रभुजू मैं मनसों हठि हारो। जहं जहं जाइ दुरो दुनियां मैं तहं तहं पकरि पछारो। उपटो सुभट वासना बल सो लागत पंथ पमारो ॥ परको प्रीति डारि उर को फिरि पनत अनीति पसारो ॥ लूंगी लोभ लालसा लेजिम तमा बाल ललकारो ॥ दंभ उदंड मदन मद मुदगर महा मोह मतवारो। उछलत छलत कपट को कसरत पाप पेंच हुसियारो ॥ गहे गिर्द सागिर्द मनोरथ हाथन हुव हथियारो ॥ जिदि को जिरह बदी को बखतर भिलम झूठ भलकारो ॥ वैर को टोप कुरता कुंडो पर संताप पंवारो ॥ डाहन ढाल कृपान कोध की कुमति कमान सुधारो ॥ बरसत वेग सोच सर सरसथ पकथ पैज प्रतिपारो। काल सुभाव करम कलि तरजत गरजत गांठ गोहारो ॥ कलह अकारन देषि दबे सव सम संताप विचारो। सुकृत सहाय न आन उपाय कहो कहि जाय पुकारो। कृपा निबाह पनाह बांहबल नाम निबाह निहारो ॥ समरथ सरन उदार उमापति न्याव निगम मनिवारो। अहो अनाथ नाथ अपनो करि अबको अवस उबारो ॥

Subject.—परमात्मा, शंकर, रामकृष्ण आदि की महिमा का वर्णन और अपनी दीनता व दुःख ।

No. 24 (*d*). Name of book—Sāhityasudhā Sāgara. Name of author—Paṇḍita Ayodhyā Prasāda Vājapeyī of Sātanpurwā (Rāe Bareli). Substance—Country-made paper. Leaves—200. Size—14 × 7 inches. Lines per page—46. Extent—4,000 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1897 or A. D. 1840. Date of manuscript—Samvat 1905 or A. D. 1848. Place of deposit—Paṇḍita Śiva Nārāyaṇa Vājapeyī, Village Vājapeyī-kā-purawā, Post office Sisaiyā, District Baharāich.

Beginning.—श्रीगणेशायनमः ॥ अथ साहित्य सुधासागर लिख्यते ॥ सिद्धि सकला है सोस सिन्दुर रला है भाल चन्द को कला है मंगला है ध्यान धारे को ॥ भावत भला है स्तुतिबोध चपला है भूरि दारिद दला है द्युति एक दंत वारे को ॥ मोह मचला है छिद्र अगत छला है जोनि जानि अचला है वान विघन विदारे को । शंभु को लला है कृपा साधि सफला है सोधि सगन सला है अवध अम्बिका दुलारे को ॥ १ ॥ भूषित विभूति सिद्धि सम्पति प्रसूति श्रुति कंठ उपवीत सेष सेखर ससी रहै ॥ कालहू के काल पै कृपाल सदा दासन पै उदित उदारता हमेस दरसो रहै ॥ ओघ चंचरीक चित पुंडरीक पावन को नित्य गुन गायन को रसनो रसी रहै ॥ मंदाकिना मौलि अंक मंडित मृड़ानी मंजु मूरति महेश मेरे मानुस वसी रहै ॥

End.—अखंड जोति उक्ति जो निदान बंधु मुक्ति ज्यो विकुंठ शेष सुम ज्यों अनुक्त भुक्ति भेव को ॥ क्षमा रमा निकेत ज्यो अयो त्रिकाल हेत जो सो नेति साधि लेत ज्यों अचेत चेत नेवको ॥ प्रकाश पुष्ट गात को विनाश दुष्ट पात को सो दास पुष्ट सात को कृपा तृपा अमेव को ॥ प्रमोद प्रवंद सेवको प्रसिद्धि विश्व देवको विनोद वासुदेव को सो लीन्हे गोद देवको ॥ १ ॥ रास जगे रसिक विलास जगे लोक लोक नास जगे कौरव प्रकास पांडु बंश के । ज्ञान जगे ऋषिन विमान जगे वेद वसुदेव सुदेवको जगे पुनि प्रसंस के ॥ छंद जगे अवध सो छंद व्रजचंद जगे कंद जगे नन्द के अनंद जस हंस के ॥ राग जगे त्रिदस सुहाग जगे गोपिन के भाग जगे वंस के अभाग जगे कंस के ॥ सवैया ॥ कनिया बांक होरन को चमकें दमके दतियां द्युति दामिनिया ॥ दुर कानन में उर में कठुला झलकें कटि

किंकिनि काछनियां। नवनीत लिये मुख पीतपटी मनि मेठी जटी पग पैंजनियां। बड़िभागिनिया नंद की रनियां धनि आनंद अवध लिये कनियां॥

Subject.—गणपति, महादेव, ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं पर नाना प्रकार की कविता।

Note.—कविवर पंडित अयोध्या प्रसाद जी वाजपेयी ग्राम संतन पुरवा तहसील महाराज गंज, ज़िला रायबरेली के निवासी थे। इनका उपनाम "अवध" था। इनके पिता नंदकिशोर वाजपेयी संस्कृत के साधारण पंडित थे और लेन देन का काम करते थे। पंडित अयोध्याप्रसाद चार भाई थे। भाइयों का नाम लक्ष्मणप्रसाद, चतुर्भुज और भरत था। अयोध्याप्रसाद का जन्म सम्वत् १८६० विक्रमी में हुआ था। पहिले इन्होंने थोड़ी सी संस्कृत की शिक्षा पाई थी। इनके ग्राम के निकट हसनपुरवा में पंडित गजाधरप्रसाद अच्छे विद्वान रहते थे और वह कवि भी थे, उनसे इन्होंने विद्याध्ययन किया। इस कारण व्याकरण, ज्योतिष काव्य पढ़ने के अतिरिक्त कविता भी सीखी। परंतु कविता का शौक़ इनको संतन पुरवा से ही था क्योंकि वहां भाट रहते थे और वह कविता भी करते थे। उन्हीं से इन्होंने भी कविता सीखी। पं० अयोध्याप्रसाद की ससुराल कन्नौज, ज़िला फ़र्रुख़ाबाद में थी। एक बार वह अपने ससुराल में गये, वहां सुना कि पद्माकर कवि सोरों में गंगा सेवन कर रहे हैं। वहां वह कन्नौज से मिलने गए और अपनी कविता सुना कर उन्हें प्रसन्न किया। कहा जाता है कि पद्माकर ने अपना मस्तक अयोध्याप्रसाद के मस्तक से रगड़ दिया और यह आशीर्वाद दिया कि तुम अच्छे कवि होगे। पद्माकर ने उन्हें यह भी सलाह दी कि तुम नर काव्य कदापि न करना, नर काव्य करने से मेरी यह दशा हुई है। उनका यह ख़्याल था कि नर काव्य करने से ही मेरे कुष्ट हो गया है। जिस समय पंडित अयोध्याप्रसाद पद्माकर से मिले थे उस समय वे गंगा लहरी बना रहे थे। पंडित अयोध्या प्रसाद के पिता पशमीने का व्यापार करते थे, इस लिये उन के साथ कभी कभी रजवाड़ों में भी जाने का मौक़ा इन्हें प्राप्त होता था। एक बार वह अपने पिता के साथ ज़िला बहराइच राज्य बौंड़ी में गये। उस समय वहां महाराजा सवाई हरदत्त सिंह राज करते थे। उनको कविता से प्रेम था। पंडित अयोध्याप्रसाद की कविता सुन कर वे मुग्ध से हो गए और उन्हें अपने दरबार में रख लिया। राजा साहब ने उनसे काव्य और छंद शास्त्र का अध्ययन किया। बहराइच से ७ कोस की दूरी पर पंडित पुरवा नाम का एक ग्राम था। वहां इन्होंने राजा साहब से कुछ ज़मीन भी पाई थी। जब यह बौंड़ी में थे तब इनके भाइयों और संतनपुरवा के रईस से इनकी लड़ाई हो गई, इस लिये इनके भाई वहां से चल कर रियासत चांदापुर के एक गांव में जा रहे। जब पंडित जी को

यह ज्ञात हुआ तो वे चांदापुर के राजा साहब के पास गये और निम्नलिखित कुंडलिया सुना कर आशीर्वाद दिया—कुंडलिया—कर्म सुज्ञान उपासना धर्म विषय मग लीन। सहित विचार प्रचार शुभ बुध विवेक रस भीन॥ बुध विवेक रस भीन, जनक ज्यों प्रभुपद प्रेमी। विद्यानिधि विक्रम विशेष निगमागम नेमी॥ निगमागम नय निपुण निदरि अरि करि केहरि मन। चिरंजीव राजाधिराज भुव सिंह सुदर्शन॥ राजा साहब बड़े प्रसन्न हुए, एक गांव दिया जिसका नाम हुआ बाजपेई का पुरवा और एक मकान भी बनवा दिया। अयोध्या प्रसाद जी के कुटुम्बी तब से वहीं रहने लगे। पं० अयोध्या प्रसाद और जायस के पीर मियां शकूर अहमद में परस्पर बड़ी प्रीति थी। सांतन पुरवा के खानजादे रईस पीर मियां के शिष्य थे। एक बार पीर मियां सांतन पुरवा गए और वहां से अयोध्या प्रसाद के कुटुंबियों का चला जाना सुन कर बड़े दुखी हुए। पीर साहब ने सांतन पुरवा के रईस को पंडित अयोध्या प्रसाद के लाने के लिये लाचार किया। इस पर रईस ने पंडित जी से क्षमा मांगी और आदर पूर्वक पंडित जी को सांतन पुरवा बुला लाए। तब से वे कभी सांतन पुरवा कभी बाजपेई पुरवा में रहने लगे। गदर समय में बैाड़ी का राज्य कपुरथले में चला गया था, साथ ही में बाजपेयी जी की माफी भी ज़ब्त हो गई थी, तब वह अपने घर चले आए थे। पं० अयोध्या-प्रसाद कभी कभी अयोध्या भी आया करते थे। महाराज रघुनाथ दास जी इन पर बड़ी कृपा किया करते थे। महाराज युगलाचरण और पंडित उमादत्त जी से भी इनका परिचय हो गया था। अतः इनके प्रेम में फंसकर बाजपेयी जी अयोध्या में ही रहने लगे। एक बार महाराज युगलाशरण जी के यहां महाराज बलरामपुर, राजा प्रयागपुर, दीवान रीवां, गोंडा के पांड़े कृष्णदत्त तथा और भी कई प्रतिष्ठित सज्जन उपस्थित थे। बाजपेयी जी उस समय वहां बैठे थे, महाराज युगलाशरण जी के आग्रह से बाजपेयी जी ने अपना राम-आपेट नामक काव्य सुनाया। उसे सुनकर महाराज दिग्विजय सिंह बलरामपुर नरेश अति प्रसन्न हुए और बाजपेयी जी को बलरामपुर ले आए और बड़े आदर से दरबार में रक्खा। उस समय महाराज के दरबार में गोकुल प्रसाद, शिवगुलाम और कैलाशनाथ आदि कई अच्छे अच्छे कवि और विद्वान थे। बाजपेयी जी ९ मास तक बलरामपुर में रहे। पुनः महाराज ने बहुत कुछ देकर उन्हें बिदा किया। इसके बाद पांड़े कृष्णदत्त गोंडा के यहां बाजपेयी १० वर्ष तक रहे और २०) रु० मासिक केवल जेब ख़र्च के लिये पाते रहे। उन्होंने गुलाब बाड़ी के पास त्रिकोलिया ग्राम में १०० बीघे ज़मीन भी बाजपेयी जी को माफी में दी थी। भूमि अब तक बाजपेयी जी के वंशजों के पास है। बैाड़ीराज्य कपूरथला में जाने के पश्चात् वहां के दीवान रामयश ने पंडित जी से अयोध्या में भेंट की और प्रसन्न

होकर पहिले को माफी ज़मीन पंडित पुरवा में उचित लगान पर दे दो। तब वाजपेयी पुरवा में पंडित जी ने अपने बाल बच्चे बुला लिए, जो आजतक वहीं उपस्थित हैं। उनका अधिकार पूर्ववत् बना हुआ है। रामपुर जिला सीतापुर के भैया गंगाबख़्श सिंह जो पं० अयोध्या प्रसाद को अच्छी तरह जानते थे, उन्होंने वाजपेयी जी का वृत्तान्त राव मुनीश्वर बख़्श सिंह जी रईस मल्लांपुर से कहा। वे भी इनसे मिलने के लिये उत्सुक हुए, मल्लांपुर के समीप पूर्व दिशा में घाघरा नदी पर कठाढी नाम का एक घाट है। उस घाट के बाएं किनारे पर लालतादास नामक एक अच्छे महात्मा का स्थान था। वहां पर वाजपेयी जी भी दर्शनार्थ एक बार गए उसी समय राव साहब मल्लांपुर भी आए। दोनों की भेंट हो गई, कविता सुनकर राव साहब मुग्ध हो गए और वाजपेयी जी को अपने साथ मल्लांपुर ले गए, ये वहां १ वर्ष रहे, जब तक रहे साहित्य की अच्छी चर्चा रही। राव साहब ने इनसे विहारी सतसई और भाषा भूषण दो ग्रंथ पढ़े, वहां से यह अपने घर वाजपेयी पुरवा चले आए। पश्चात् ये रोग ग्रस्त हुए। इस लिये गंगा सेवन के लिये लखनऊ चले आए। वहां से शिवदयाल दरोगा और शिवदयाल पांडे दोनों सज्जनों ने मिल कर ४०) मासिक का प्रबंध करके इन्हें अयोध्या को भेज दिया। वहां पर वाजपेयी जी ने अपने पौत्र रमाशंकर द्वारा सरयू जी को भागवत पाठ सुनाया। अयोध्या जाने के दस मास पीछे इनका स्वास्थ्य और भी अधिक बिगड़ गया। इस प्रकार संवत १९४९ कार्तिक शुक्ला दुइज को ८२ वर्ष की अवस्था में इन्होंने स्वर्गवास किया। पंडित अयोध्या प्रसाद जी के दो पुत्र हुए, वैद्यनाथ और शिवनाथ। शिवनाथ की संतान चंदापुर जिला बहराइच में है। वैद्यनाथ के तीन पुत्र हुए जिनमें हरिशंकर बिना संतान स्वर्ग पधारे, रमाशंकर और शिवनारायण वाजपेयी पुरवा में अब तक रहते हैं। उन्हीं यह वृत्तान्त प्राप्त हुआ। इन दोनों भाइयों ने पंडित अयोध्याप्रसाद जी से काव्य पढ़ा था। पंडित अयोध्याप्रसाद के बनाए यह ग्रंथ हैं (१) साहित्य सुधासागर, (२) रघुनाथ चपेट, (३) छंदानंद, (४) शंकर शतक, (५) व्रज व्रज्या, (६) राग रत्नावली, (७) चित्र काव्य। इनके अतिरिक्त फुटकर काव्य की अधिक रचना इन्होंने की। बहुत से ग्रंथ अग्नि लग जाने के कारण भस्म हो गए, जो कुछ पंडित शिव नारायण के पास थे वही बच रहे॥

No. 24(e). Name of book—Sundara Śikāra. Name of author—Audha. Substance—Country-made paper. Leaves—23. Size—14 × 7 inches. Lines per page—11. Extent—293 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1900 or A. D. 1843.

Date of manuscript—Samvat 1943 or A. D. 1886. Place of deposit—Lālā Sukhi Lāla, Rāma Prasāda, Kaseribazāra, Nawābaganj, District Bārā Bankī.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ सिद्धि के सम्म अधार अरम्भ के दम्भ दुरास मलानि को गाड़िले। सुण्ड उदण्ड सो दन्त दुरन्त दरेर दबाय तमोगुण नाशिले ॥ हे गणनाह उछाह को बांह दै आपने आश्रित हाथ के। आड़िले ॥ देश विदेश न लेस कलेस तुम्हारो दया सो महेश के लाडिले ॥ १ ॥ छप्पय ॥ जय शशि मौलि सुकण्ठ सोय सौमित्र सुकृत सुय ॥ वैनतेय जित वेग वीर वज्राङ्ग धनी सुय ॥ धूम्र लोम नग लाय ललकि लंकाधि विमर्दन ॥ मंगलायतन महि मुनेस नर अमर जनार्दन ॥ संतत समर्थ शरणद सदय सानुकूल सन्दोह सिधि ॥ आधार अवध आरम्भ के आञ्जनेय आनन्द निधि ॥ २ ॥

End.—एक दिन को लीला अनुउन मीला रंग रँगीला जा विधि सो ॥ निति नेह नवध मैं लेग अवध मैं फल सिधि सो ॥ चक डोरी चंगो लट्टू बंगी फंद फिरंगो गुल गोलो ॥ लखि अनुरन घोड़ा मनसिज बोड़ा सैसव क्रीड़ा बहु बोलो ॥ ५४ ॥ के। कहै कहावै चैहा चाठै गुण वरणाठै अवध धनी ॥ गो द्विज सुर स्वारथ प्रभु परमारथ परम विसारद प्रेम पनी ॥ रुचि उर सिउ संगो रघुवर रंगो छंद त्रिभंगो भई भई ॥ इति रामचरण को सिद्धि सरस की वृद्धि वरण को नई नई ॥ मम सठता साठी हरिगुण गाठी पुरण पाठी राम कथा ॥ रघुनाथ सवारी अवध अवारी त्रिविध प्रथा ॥ दश आठ पाठ षट कला चरण ठठराग सहित रट शिव संगो। ज्ञानी गुर गोहित भैातिक अैहिक हैं विविक देहि के तिरभंगो ॥ इति श्री महाराजकुमार धर्म्मावतार रघुवर उदार सन्तन अधार सुन्दर सिकार सम्पूर्ण ॥ संवत् १९४३ शाके १८०८ वैशाखे शुक्ल पच्छेतु पंचम्या शनिवासरे लिषितं गुरुदत्तस्यात्मर्थे पोस्तकं मिदम् ॥ शुभम ॥

Subject.—प्रथम कला बाललीला (पृ० १ से ३ तक) गणेश को वंदना। शिव सुकण्ठ, सोय, सौमित्रि, औरहनुमान की सम्मिलित वंदना। पवनसुत को पृथक् वंदना। सरस्वती, जनक नंदिनी। गंगाजी, प्रभु अवतार कच्छयादि, रामचन्द्र की वंदना। (पृ० ४ से ७ तक) रामजन्म, माता पिता का मोद, पलना में भूलना, खेलना, रामचन्द्र के भूषणों का वर्णन, चन्द्र मांगना, न मिलने पर रूठना, बाललीला, सुमित्रा का खिलाना, रामचन्द्र के शरीर की शोभा का वर्णन। (पृष्ट ८ से ९ तक) चैागान की रुचि और उनके साथियों इत्यादि की शोभा का वर्णन, सरयू तीर पर चैागान खेलना। (पृष्ठ ९ से २३ तक) आखेट कथा, सवारी वर्णन, माता का रामचन्द्र जी को प्रातःकाल का चिन्ह कह कर जगाना, उनसे कलेवा के लिये कहना, प्रतिहारी गण का

आना, बधाई बजना, रामचन्द्र जी का निवृत हो कर बाहर आना, मृगया की तय्यारी, समाज की शोभा, देश भेद से घोड़ों का वर्णन, विविध प्रकार के गजों का वर्णन और उनकी सजावट, मुकट की शोभा, साथियों की पोशाक का वर्णन, नाना प्रकार के रंगों का वर्णन, परस्पर वार्तालाप की शोभा, नौंके झोंकें, मार्ग में कीट पतंगादि का सामान्य वर्णन, मारे हुए मृगादि का उद्धार, अंधेरा हो जाना, तारागणादि का जय जयकार, घर को लौटना, गुरुचरण वंदना, मृगया का सम्पूर्ण वर्णन पिता से कहना, माताओं का आर्ती उतारना, सब हाल पूछना, भोजनादि करना, कवि की अंतिम प्रार्थना। त्रिभंगी छंद का लक्षण।

Note.—इस पुस्तक का दूसरा नाम 'रघुनाथ शिकार' है। पुस्तक में केवल त्रिभंगी छंद ही है। घोड़े और हाथियों के भेद तथा नाना प्रकार के रंगों की जानकारी में कवि ने अच्छा परिचय दिया है।

No. 25 (a).—Name of book—Bhāshābharaṇa. Name of author—Bairisāla. Substance—Country-made paper. Leaves—27. Size—9 inches × 7. Lines per page—40. Extent—675 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1825 or A. D. 1768. Date of manuscript—Samvat 1879 or A. D. 1822. Place of deposit—Paṇḍita Śiva Nārāyaṇa Vājapeyī, Village Vājapeyī kā Purawā, Post office Sisaiyā, District Baharāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भाषाभरण लिख्यते ॥ दोहा ॥ वेद स्मृति दधि मथन ते रमल्यो यहै घृत सार। व्यापक पुरुष प्रसिद्ध जो सकल सृष्टि आधार ॥ १ ॥ चेतन को जो जड़ करै जड़हि करै चैतन्य। ताको पाइ प्रसिद्ध नर सुष सो भजत अनन्य ॥ २ ॥ जासु प्रभा को पाइ जड़ रचे अनेकन भेव। निज निरलेप निरीह प्रभु नमो नमो तिहि देव ॥ ३ ॥ जो बसाइ निज जन हिए अपनो प्रभा अभेव। नासत मोह मदादि तम नमो नमो तिहि देव ॥ ४ ॥ दुख्ख छुटावत जगत ते जाको पद को सेव। नमो [illegible] य अभेद पद नमो नमो तेहि देव ॥ ५ ॥ बन्दों निज गुरु के चरन अमल कमल गुन खानि। चंचरीक सो लोचनिन निज अछेह सुष दानि ॥ ६ ॥ बैननि बोध गुरु दयो रीझि भगत को दान। सानुराग लपट्यो अमनि लषि सुर धेनु समानि ॥ ७ ॥ सर कर वसु विधु बरष में निर्मल मधु को पाय। त्रिदश और बुध मिलि कियो भाषा भरन सुभाय ॥ ८ ॥ विनय कुधन सों करि करौं निज मति के अनुसार। दोष मेटि भूषनिन दै याको करैं प्रकार ॥ ९ ॥

End.—दो० । जयति देव चेतन भई माया जेहि अवलंब ॥ रचि ब्रह्मादिक क्रतक मैं कहवाई जगदंब ॥ प्रभुहि भूलि भ्रम भ्रमत जे चाहत हैं सुख साज । तजत अंग बोरहि भजत प्यास बुझावन काज ॥ ताही को भजिये सदा निहचै करि चित चेतु । जासु नाम भव सिंधु को पार करन को सेतु ॥ ता नारायण ईस को करि मन में असमर्न । रीति कुवलयानंद को कीन्हो भाषाभर्न ॥ हैं नहि कवि नहि पंडिती नहीं गुनन को धाम । याही ते नहि करि सकौं प्रगट आपने नाम ॥ जान्यो चाहत ग्रंथ के करता को जो नाम । सप्तम दोहा ते लहैं बुधजन मति अभिराम ॥ दोहा के चहुं चरण पर वरण विराजत चारि । तिनहि देखि बुध वर निकर लेहैं नाम विचार ॥ विनय बुधन सो करत यह तुम सुभाव ते साधु । करो ढिठाई प्रगट मैं सो छमिए अपराध ॥ ज्ञान सुपद प्रकाश कर बसत जो हिय अरविंद । दयासिंधु मंगलकरण वन्दों गुरु गोविन्द ॥ इति श्री सरस्वती विरचितो भाषाभरणं सम्पूरणं ॥ लिख्यते तिलकराम मिश्र संवत १८७९, कार्तिक शुक्ल सुपूर्णिमा उत्तम है गुरुवार । तिलकराम पोथी लिखी भाषाभरण अपार ॥

Subject.—ईश प्रार्थना, कवि का नाम, संवत्, अलंकार रीति, अलंकार निरूपण, उपमा, अनन्वय, उपमेयउपमा, प्रतीप, रूपक, परिणाम, उल्लेख, स्मृतिमान भ्रांतिमान, सन्देह वा०, शुद्धापन्हुति, उत्प्रेक्षा, रूपकातिशयोक्ति आदि, तुल्य योग्यता आदि, दीपक आदि, प्रतिवस्तु उपमा आदि, निदर्शना आदि, व्यतिरेक आदि, सहोक्ति आदि, परिकर आदि, श्लेष आदि, प्रस्तुत प्रशंसा आदि, सारूप्य निदान निबंधना आदि, प्रस्तुतांकुर, पर्यायोक्ति, स्वेष्ट साधन, व्याजस्तुति, अन्याव्याज स्तुति, आक्षेप, विरोधाभास, विभावना, विशेषोक्ति, असंगति, विषम, सम, विचित्र, अधिक, अल्प, अन्योन्य, विशेष, व्याघात, कारणमाला, एकावली, मालादीपक, सार, संख्या, पर्याय, परिवृत्त, परिसंख्या, विकल्प, समुच्चय, कारक दीपक, समाधि, प्रत्यनीक, काव्यार्थ पति, काव्यलिंग, अर्थान्तर न्यास, विकस्वर, प्रौढ़ोक्ति, संभावना, मिथ्याध्यवसित, ललित, प्रहर्षन, विषादन, उल्लास, अनुज्ञा, लेस, मुद्रा, रत्नावली, तद्गुण, पूर्वरूप, अतद्गुण, अनगुन, मीलित, सामान्य, उन्मील, विशेषक, उत्तर, चित्र, सूक्ष्म, पिहित, व्याजोक्ति, गूढ़ोक्ति, लक्षण । विवृतोक्ति, युक्ति, लोकोक्ति, छेकोक्ति, वक्रोक्ति, काकोक्ति, स्वभावोक्ति, भाविक, उदात्त, अत्युक्ति, निरुक्ति, प्रतिषेध, विधि, हेतु, रसवत, प्रेय, समाहित, भावोदय, भावसंधि, भाव सबलता, प्रमाणालंकारेषु प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द प्रमान, श्रुति प्रमाण, स्मृति प्रमाण, पुराण प्रमाण, आगम प्रमाण, आचार प्रमाण, आत्मतुष्टि प्रमाण, अर्थापत्ति, अनुपलब्धि, संभव, ऐतिह्य, संसृष्टि शंकर लक्षण, शब्दालंकार संसृष्टि, शब्दार्थालंकार संसृष्टि, अर्थालंकार संसृष्टि, अंगांगि विभाव

संकर सम प्रधान्य संकर, संदेह संकर, एकवाचकानुप्रवेश शंकर, फिर ईश्वर विनय, कवि के नाम का दोहा, आदि।

Note.—ग्रन्थ कर्त्ता के विषय में इस प्रकार लिखा है—ग्रन्थो चाहत ग्रंथ के करता को जो नाम। सप्तम दोहा ते लहैं बुध जन मति अभिराम॥ दोहा के चहुं चरण पर बरण विराजत चारि। तिनहिं देषि बुधवर निकर लेहैं नाम विचारि॥ सप्तम दोहा इस प्रकार है—बैननि बोध गुरु दयो रीझि भगत को दानि। सानुराग लपट्यो पगनि लषि सुर धेनु समान॥ चारों चरणों के आदि अक्षरों से बैरीसाल नाम निकलता है।

No. 25 (b). Name of book—Bhāshābharaṇa. Name of author—Bairīsāla. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—8 × 6 inches. Lines per page—64. Extent—616 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Saṁvat 1825 or A. D. 1768. Date of manuscript—Śaṁvat 1935 or 1878. Place of deposit—Ṭhākura Lachhimana Siṁha, Village Saidāpura, Post office Bhanḍiyā, Tālukā Nīlagāma, District Sītāpura.

Beginning.—श्री गणेशायनमः वेद स्मृति दधि मथन ते निकस्यो यहै घृतसार। व्यापक पुरुष प्रसिद्धि जो सकल सृष्टि आधार॥ चेतन को जो जड़ करै जड़हि करै चैतन्य ताको पाइ प्रसिद्ध नर सुष सो भजत अनंन्य॥ जासु प्रभा को पाइ जड़ रचै अनेकन भेव। निज निरलेप निरीह प्रभु नमो नमो तेहि देव॥ जो बसाइ निज जन हिये अपनी प्रभा अभेव। नासत मोह मदादि तम नमो नमो तेहि देव॥ तुरत छुड़ावत जगत ते जाको पद की सेव। द्वैत अछेप अभेद पद नमो नमो तेहि देव॥ बन्दैा निज गुरु के चरण अमल कमल गुण पानि। चंचरीक मम लोचननि जे अछेद सुषदानि॥ बैननि बोधि गुरु दयो रीझि भगति को दान। सानुराग लपट्यो पगन लषि सुरधेनु समान॥ सर कर वसु विधु वर्ष में निरमल मधु को पाइ। त्रिदस बैार बुध मिलि कियो भाषाभरण सुभाइ॥ विनय सुधनि सों करि करैां निज मति के अनुसार। दोष मेटि भूषननि दै याको करैं प्रचार॥

End.—जयति देव चेतन भई माया जेहि अवलंब। रचि ब्रह्मादिक कनक मे कहवाई जगदंब॥ प्रभुहि भूलि भ्रमि भ्रमत जे चाहत है सुष साज। तजत संग चासहि भजत व्यास बुझावन काज॥ वाही को भजिये सदा निहचै करि चित चेत। जासु नाम भव सिंधु के पार करन को सेतु॥ त्योहि नारायण ईस को

करि मन माह सवको। रीति कुवलयानंद को कीन्हों भाषामवै ॥ हौं नहि कवि नहि पंडितै नहीं गुनन को धाम। याही ते नहि सकौं प्रगट आपनो नाम॥ आनो चाहे ग्रंथ के करता को जो नाम॥ सप्तम दोहा ते लहै कुजन मति अभिराम॥ दे७॥ दोहा के चहू चरन पर वर्न विराजत चारि। तिन्हें देखि बुधवर निकर लेहें नाम विचारि। विनय वचन सो करत यह तुम सुभाव तें साधु। करौ ढिठाई प्रगट मैं सो क्षमियो अपराधु॥ आनंद सुखद प्रकास कर बसत जु हिय अरविंद। दया सिंधु मंगल करन वंदो गुर गोविंद॥ इति श्री सरस्वती विरचिते भाषा भरण संपूर्ण शुभमस्तु भाद्रमासे शुक्ल पक्षे तिथौ यकादस्यां ११ सनिवासरे संवत १८३५ श्री ठाकुर हिमंचलसिंह हेत दरबारी कायस्थ चनहट मध्यान॥ श्री—श्री - श्री।

Subject.—काव्य अलंकार का वर्णन।

No. 26.—Name of book—Mithyātva Khaṇḍana Nāṭaka. Name of author—Bakhta Rāma of Jaipur. Substance—Country-made paper. Leaves—150. Size—9 × 6½ inches. Lines per page—15. Extent—2,000 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1821 or A. D. 1764. Date of manuscript—Samvat 1863 or A. D. 1806. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री वीतरागायनमः॥ अथ मिथ्यात्व खंडन लिख्यते॥दोहरा॥ प्रथम सुमिर अरहंत को सिद्धन कों धरि ध्यान। सरस्वती सीस नवाय के वंदो गुरु सुत ग्रान॥ १॥ बरनौं नाटक ग्रंथ यह जिन आगम अनुसार। खंडन करन मिथ्यात्व को बहुविधि करि निरधार॥ २॥ समवसरन देवन रच्यो विपुलाचल पर आय। अतुल प्रभा राजे तहाँ महावीर जिनराय॥ ३॥ तहँ गुरु गौतम सोँ प्रसन कीन्हों श्रेणिक भूप। प्रभु पंचम कलिकाल कौ बरनन करौ सरूप॥ ४॥ गुण गण धर ऐसे कह्यो धर्म जिनेश्वर माहिं। कवि तैसी बरनन करो यामें कलपित नाहिं॥ ५॥ ताकी विधि जैसी लिखो भवया समवा माहि। पंचम में मिथ्यात अति उपजत संशय नाहि॥ ६॥ सार धरम है जैन को सब जग माँहि विख्यात। तामें ते साँचो तजो गह्यो सबै मिथ्यात॥ ७॥ सो मिथ्या जैसे नहीं तैसें कहौ विचार। भवि तांके सुनि सोजियो सकल ग्रंथ अनुसार॥ ८॥

End.—नाटक रवि उद्योत तें फूलत भवि अरविंद। मिथ्याती उलूक दिस करिहै मतिमंद॥ १०॥ होन अधिक पलहूँ द बुधि मात्रा बरन निहारि। सो ऊपर

करिकैं कृपा लीजा सुकवि सुधारि ॥ ११ ॥ ग्रंथ अनेक रहसि लखि जो कछु पायो थाह । बखतराम बरनन कियो पेमराज सुत साह ॥ १२ ॥

× × × × × ×
× × × × × ×

मिथ्यात्त्व खंडन नाम । नाटक भवि करहु सुध्यान ॥ यह दूरि करन मिथ्यात्त्व कौं । मानौं उदयौ भान ॥ १९ ॥ जब लगि जिनेश्वर धर्म को जग में रहै संचार । तब लगि रहो या ग्रंथ कौ मत जैन मांझि प्रचार ॥ २० ॥ दोहरा ॥ महिमा श्री जिन धर्म की सुनियत अगम अनंत । जा प्रसाद तें होत नर मुक्ति वधू के कंत ॥ २१ ॥ ग्रंथ अनूपम रच्यो यह दै ग्रंथन को साखि । मूरख हाथ न देहु भवि अधिक जतन सौं राखि ॥ २२ ॥ इति श्री मिथ्यात्त्व खंडन नाटक संपूर्ण ॥ संवत् १८६३ मिती वैषाष शुक्ला नवमी दिने संपूर्ण ॥ नवाबगंज नग्र के वासी लाला चैन-सुख तत्पुत्र लाला कनौजीलाल तत्पुत्र लाला अवसेरीलाल ज्ञान वरणी कर्म क्षयार्थं स्वात्म हेतवे लिखावितं ॥

Subject—पृ० १ से १६ तक—मंगलाचरण तथा प्रस्तावना, नगर तथा राजा का वर्णन :—जंबूद्वीप मधि गिरि मेरु सुजान । जोजन लख उतंग सु तिहिं परमान ॥ दक्षिण दिस के भरत सुखेतह मांहि । आरज खंड ढुंढार देश बसाहि ॥ मध्य सवाई जैपुर बसै सुथान । इन्द्रपुरीहू नांहिन ताहि समान ॥ कूरम माधव सिंह जु करय सुराज । हय गय रथ पायक जुत सुभट समाज ॥ निवसैं तहां जुहौं मत के नरनारि । सुबसैं अपने अपने धर्म प्रकार ॥ मिथ्यात्व उत्पत्ति वर्णन । मिथ्यात्व उत्पादक वर्णन :—आदि पुरुष यह जिन मत भाख्यो । भवि जीवन लोकै अभिलाख्यो ॥ पहिलै एक दिगंबर जानो । ता पछ स्वेताम्बरहो जानो ॥ तिन मैं बकसि मत अति भारो । सो तो सब जानत नर नारी ॥ ताही मांझ बहुस अब करिकैं । तेरह पंथ चलायो धरि कैं ॥ × × × ×
× × × × × × ×

प्रथम चल्यो मत आगरै श्रावक मिले कितेक । सोलह सौ तेयासियै तेसाठियै गह्यो कितकु मिलि टेक ॥ × × × × ×
भट्टारक संवारि के नरेन्द्र कीरति नाम । यह कुपंथ तिनकै समै नयो चल्यो अघ धाम ॥ जैन के दो भेदों दिगाम्बरी व श्वेताम्बरियों के अतिरिक्त चलने वाले तेरह पंथ में पूजा के अष्ट द्रव्यों में पांच का ही मानना । जल धारा व चंदन लेप करने का फल, द्रव पूजा वर्णन ।

पृ० १७ से ४४ तक । पुष्प चढ़ाने की विधि में व्यवधान—दीप द्रव्य प्रत्यक्ष न चढ़ाने पर चरचा । नैवेद्य चढ़ाने में मतभेद । रात्रि पूजा निषेध पर विवाद ।

भादों की पूजा संबंधी सामग्री लाने में मतभेद। मुनि परिग्रह का वर्णन। दान देने का वर्णन। निश्चय व्यवहार पर बातचीत।

पृ० ४५ से ६४ तक—आत्म चितवन वर्णन। गृहस्थ को धार्मिक ध्यान की सिद्धि नहीं होती, जो करते हैं उन पर कुछ वक्तव्य। सम्यक्त वर्णन, सम्यक्त के गुण-अवगुण ग्रहण करने और त्यागने का वर्णन। गुरु, देव और शास्त्र की प्रतीत का वर्णन। जिन स्नपन (मूर्ति पर गंध लेपनादि) वर्णन। स्नपन में दिगपाल थापन करने का वर्णन। देवी, दिगपाल तथा क्षेत्रपाल पूजन का वर्णन। देव नारकों के छेद का वर्णन। धर्म बुद्धि वश पक्षपात करने पर कुछ चर्चा। सिद्धांत रहस्य तथा और भी कितनी ही बातों की (जो देश व्रती श्रावक को भी वरजो हैं) चर्चा। सप्त व्यसन पर चर्चा।

पृ० ६४ से ८० तक-गुरुजनों के विनय पर चर्चा। मंदिर में "श्री जिनायनमः" करने का खंडन। नूतन विधि से वेदी की रचना करने का निषेध। चलन पर चर्चा। नमे दर्शन करने पर चर्चा। मंत्र नौकार (नमस्कार) पर चर्चा। मंत्र महिमा वर्णन। प्रतिमा का संयोग होने पर भी दर्शन न करने पर कुछ कथन। चैत्यालय में मुनि सिंहासन पर बैठ कर शास्त्र कहै उस पर अन्यों के न बोलने का कथन। पूजक बैठे और पूजा करै उसको निन्दै उस पर चर्चा। प्रतिमा किसी कार्यवश श्रावक के घर ले जाय, उसकी निन्दा करै उस पर वक्तव्य, लाडू निर्वाण का (विनय समान) चढ़ावे उस पर चर्चा। अशौच पर चर्चा। आठों द्रव्यों के जुदे जुदे चढ़ाने का फल।

पृ० ८१ से ९६ तक—कामां से (फा० सु० १४ संवत् १७४९ वि०) पंचों द्वारा लिखी हुई और सांगानेर के मुकुंददास आदि के पास आई हुई चिट्ठी पर वादानुवाद और तेरह पंथियों के सिद्धों पर विरुद्ध विचार। प्रभु के मुख के आगे सिद्धांत पढ़ने को अनुचित बताया जाना। "मुनि निश्चै विना आहार भयो धर्मोपदेश न दे" जो इस प्रकार कहै उस पर चर्चा। ढूंढ़ियान की चर्चा।

पृ० ९७ से ११२ तक—ग्यारह प्रतिमाधारी वर्णन। ग्यारह प्रतिमा वर्णन (१) दर्शन प्रतिमा वर्णन, (२) व्रत प्रतिमा वर्णन-पंच अणु व्रत तथा अमृत विरति वर्णन, अचौर्य व्रत-परिग्रह विरति, गुण व्रत के भेद, दिग् विरति, देश विरति और अनर्थ दंड विरति, शिक्षा व्रत वर्णन-भोग विरति उपभोग वर्णन, अतिथि संविभाग वर्णन, पात्र भेद, दातार भेद, दान वर्णन, पात्र भेद- सुपात्र और कुपात्र भेद, वर्णन, भोग भूमि वर्णन, किंचित् पात्र, कुपात्र और अपात्र दान फल वर्णन, चतुर्थ व्रत संलेखणा वर्णन, (३) सामायिक प्रतिमा वर्णन, (४) चित्र प्रतिमा कथन, (५) पंचमी प्रतिमा कथन (६) रात्रि भुक्त प्रतिमा वर्णन, (७) ब्रह्मचर्य

प्रतिमा वर्णन (८) आरंभ विरति प्रतिमा वर्णन। (९) परिग्रह प्र० (१०) अनुमोदन विरति प्रतिमा वर्णन और (११) उपदेश विरति प्रतिमा वर्णन।

पृ० ११३ से १३२ तक–विनय व्रत भेद पवित्र वर्णन। दर्शन शुद्ध वर्णन। चरित्र विनय, तप विनय वर्णन। उपचार विनय। काय विनय। विनय का फल। वैयाव्रत वर्णन। संथारह विधि (बैठने का स्थान) वर्णन। काय क्लेश तप वर्णन। पूजा विधान वर्णन।

पृ० १३३ से १४९ तक—द्रव्य पूजा, क्षेत्र पूजा, भाव पूजा वर्णन। श्रावक गृहस्थ के लिये कहे गए चार दानों के अतिरिक्त अन्य चतुर्विधि दत्त वर्णन। बाईस अभक्ष्य वर्णन। इकीस गुण वर्णन। गंधोदक पर चर्चा। श्रावक हो कर कितने शुद्धोपयोग साधने लगे और शुभोपयोग को बात निंदित करें उस पर विचार। बिना प्रतिष्ठा के प्रतिमा पूजन का निषेध।

पृ० १४९ से १५० तक—कर्त्ता लघुता वर्णन तथा ग्रंथ के पठन पाठन का फल वर्णन, नाटक हेतु और अधिकारी वर्णन। ग्रंथकार परिचयः—

ग्रंथ अनेक रहस्य लखि, जो कछु पायो थाह।
बखत राम बरनन कियो, पैमराज सुत साह॥
आदि चाटसू नगर के, वासी तिनकों जानि।
हाल सवाई जयनगर, मांफ बसे हैं आनि॥

ग्रंथ के अंत में पापादि से मुक्त रहने की लालसा से ईश्वर प्रार्थना।

निर्माण कालः—

अट्ठारह सौ बीस इक, शुभ संवत रविवार।
पौष मास शुद्धि पंचमी, रच्यो ग्रंथ यह सार॥

Note—यह "मिथ्यात्व खंडन नाटक" नामक ग्रंथ जयनगर (सवाई जयपुर) निवासी बखतराम की रचना है जो पहिले चाटसू नगर में रहते थे। इनके पिता का नाम पेमराज था और राजा माधो सिंह कूर्मवंशी के समय में वर्त्तमान थे। इस ग्रंथ का मूल सिद्धांत जैनास्नायगत तेरह पंथी नाम्नी शाखा के उद्देशों का खंडन करना है। नाटकत्व तो उसमें नाममात्र को भी नहीं है, न पात्रों का ही कहीं कुछ जिक्र है और न चित्र पटो इत्यादि का प्रयोग ही और न अंक तथा गर्भांकों का दिग्दर्शन है फिर इसे नाटक कैसे कहें। हाँ केवल उसके नाम के आगे 'नाटक' शब्द जोड़ दिया गया है। खंडन करने में भी किन्हीं बलिष्ठ प्रमाणों का प्रयोग नहीं किया गया है।

No. 27. Name of book—Aushadhiyoñ ke Nuskhe. Name of author—Vakhatāwara Chaturvedī. Substance—Country-made paper. Leaves—22. Size—7 × 4½ inches. Lines per page—9. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1869 or A. D. 1812. Date of manuscript—Samvat 1869 or A. D. 1812. Place of deposit—Paṇḍita Dewakī Nandana, Village Rawaniyā, Post office Aliganja bāzār, District Sultānpur.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ पुष्ट चूर्णः ॥ असगंध तोला ११ बिधारा तोला ११ ए दोई पोस के कपर छान करै, घीउ के बरतन में धरि राखै रोज ७ फेर खाय लागे तोला भरि रोज खाय सानि कै दूध के साथ ते बहुत पुष्ट होइ ॥ छीनता दूर होइ बीज बहुत बढ़ै ॥ इति पुष्ट को चूर्ण ॥ अथ लवंगाद्यं चूर्णम् । लवंग तोला १ शुद्ध कपूर तोला १ गुजराती लाइची तोला १ तज तोला १ नाग केसरि तोला १ जायफर तोला १ पत्र तोला १ सोठि वैतरा तोला १ स्याम ज़ीरा तोला १ पीपर तोला १ अगर चंदन ते० १ बंस लोचन ते० १ जटामासी ते० १ कमलगटा ते० १ तगर चंदन ते० १ नेत्रावाली ते० १ मरिच ते० १ ए सब पीस कै कपर छान करै आठ ते० चीनी मिलावै तोला भरि प्रातकाल खाय गाय के दूध के साथ आधा पानी आधा दूध रोज. ते पुष्ट बहुत होइ, प्रमेह, आलस्य, ज्वर दूर होइ भूख बहुत लागै, काम बहुत होइ, पीनस कासश्वास तथा बवासीर दूर होइ ॥

End.—दाद को दवा निसोदर तोला १ गंधक दैानों तोला १ तूतिया तोला १ सोहागा चैाकिया ते० १ निबूं के रस में घोटि के लगावै ते दादु जाय ॥ इति दाद कौ दवाई ॥ अथ खाजु को दवाई ॥ गंधक नैनुया तोला भरि, तूतिया ते० १ छाकिया गंधक तोला १ भैारासार गंधक ते० १ खुरासानी अजवाइन तोला भरि आमाहल्दी तोला १ छोय पठानी ते० १ पीपर ते० १ मरिच ते० १ सब इलाज कूटि के तेल सरसो के में मिलाइ देइ । एक टका भरि पानी बासो मिलाइ देइ तब घाम में लगावै ते खाजु जाय । घरी को उपटनै करि कै न्हाइ ॥ इति माघे मासि कृष्ण पक्षे तृतीयां भैाम बासरे बषतावर चतुर्वेदना लेषि पुस्तकमिदम् ॥ सम्वत १८६२ साके १७२४ ॥

Subject.—पृष्ठ १ से २ तक पुष्ट चूर्ण, लवंगादि चूर्ण । पृ० ३ से ४ तक—वीर्य स्तम्भन चूर्ण । पृ० ४ से ५ तक—हिंग्वादि चूर्ण । पृ० ५ से ७ तक—आंख का अंजन । कान की औषधि पृ० ८ से ९ तक—जुलाक की औषधि । पृ० ९ से १० तक—फिरंगवाय की औषधि । पृष्ठ ११—रतैांधी की दवा । पृ० १२—

बवासीर की दवा। पृष्ठ १३ से २२ तक—दाह ज्वर, धातुबंध, सर्वरोग, वीर्य्यस्तंभन, त्रिफला, लिंगवृद्धि तेल तथा गोली, दाद की दवा, खाज की दवा, जुलाब, भग संकोच।

Note.—पुस्तक कर्त्ता बखतावर चतुर्वेदी का कथन है कि इसकी अधिकांश औषधियां आजमाई हुई हैं, विशेषतः दाद और खाज की औषधियों को तो वे बहुत बड़ाई करते हैं। पुस्तक का नाम न तो आदि ही में दिया गया है और न अंत ही में। ज्ञात होता है कि ग्रंथकर्त्ता ने इसका विशेष नामकरण इस लिये नहीं किया कि उसे यह पुस्तक केवल अपने ही लाभार्थ लिखनी थी, प्रकाशित न करानी थी।

No. 28.—Name of book—Nakhasikha-varṇana. Name of author—Balabhadra. Substance—Country-made paper. Leaves—4. Size—9 × 8 inches. Lines per page—72. Extent—110 Anusṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1885 or A. D. 1828. Place of deposit—Paṇḍita Santa Bakhśa Tiwārī, Village Tewārī kā Purawa, Post office Mahārājagañja, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ नख सिख वर्णन॥ केश॥ मरकत डोरी सूत कैधौं पंनग के पूत कैधौं राजत अभूसन तमूग कैसो तार है अमतूल गुणग्राम सोभित सरस श्याम काम मृग कानन को कुहु के कुमार है॥ कोप को किरनि को जलजै नलिनो कौन मंत्र उपमा अनंत चार चामर सिंगार है॥ कारे सटकारे भीजे सोंधे तें सुगंध बास ऐसे बलभद्र नवल अबला के बार हैं॥ पाटी॥ दरस दरस को परसु होत बलभद्र कैधौं सरस साला सनी सुरभान को। रसराज पक्षी कैधौं उभै पक्ष राज कैधौं तानि बैठो छपाकर चक्र वितान को। तम के पटल पक्षा तो है मुकुर सों कि सघन कंदविनो कसौटी पंचवान को। पाटी तेरी तरुणी जुगुल ऐसो राजति है जामो जुग जमुना सिपर सुमेर मान को॥ वेनी॥ वेनी नव बाला को बनाई गुहि बलभद्र कुसुम अहण पाट मन मोहियतु है। कारी सटकारी नीको राजति नितंब नीचे पंनग को नारिन को दुति देखियतु है॥ सात्विक सिताई असिताई तेज तामस को राज रसताई कैसो रूप रोहियतु है॥ बरति त्रिगुण वपु त्रिभुवन जीतिवे को कैधौं महामाया को स्वरूप सोहियतु है॥

End.—सुकुमारता—पलिका ते पाइं जे धरति धाम धरणी में छाले परे पल मांहि पांय उगवन ते। हारहो के भार और चीर के तनिक भार याते नहिं होत बाम बाहर भवन ते। जागे जो समीप तो नो पूर परै सौतिन के फूल्यो उड़त आलो

पंखा के नयन ते। लोछैं जोवमोह तब आवै ताप बलभद्र होत है अमुच पान पोक सचवन ते॥ रस राजन सोलता सरस सुप सुंदरताई॥ गुर गंभीर जानता चतुर गौरता गुराई॥ उज्वलता स्वच्छता धीरता सुचि सुचिताई। अलप मान मन विमल कमल सुप पिय सुपदाई॥ सुम बैन प्रफुल्लित नैन मुदित वह भूषण निज मानि भर॥ सोमि भार सोभित सुरम सिष नष बरनत विविधि नर॥ इति श्री बलभद्र कृत नष सिष वर्णन संवत १८८५ जेष्ठ शुक्ल भयोदश्याम भामें लेखि बकसी रामेण कन्याकुब्जपुरे॥ चिरंजोव तब लों रहे जब लों अजगवरोस। पोथी लिखिहै बांचिहै ताको यही असोस॥

Subject.—केश, पटिया, बेनी, मांग, भाल, बिंदुललार, भृकुटो, पलक, बरुणी, तारे, डोरे, नेत्र, काजल, दृष्टि, कटाक्ष, नासिका, नथ, कपोल, श्रवण, तरौना, पोठ, अधर, दशन, रसना, बाणी, हास्य, बोरी, चिबुक, चिबुक चंदक, बदन, कंठ, भुज, अंगुरी, मेहदी, कुचाग्र, रोम राजी, उदर, त्रिवली, नाभी, कटि, जंघा, पिंडुरी, जेहरि, एड़ी, जावक, नष, गति, शृंगार, सोरहो शृंगार, १२ आभूषण, सुकुमारता आदि का वर्णन।

No. 29.—Name of book—Kavya Prakāśa. Name of author—Balabhadra. Substance—Country-made paper. Leaves—12. Size—8 × 6 inches. Lines per page—19. Extent—200 Anusṭup Ślokas. Appearance Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1714 or A. D. 1657. Place of deposit—Ṭhakura Mahabira Bakhsha Singh, Tālukedār, Village and Post office Koṭhārā Kalā, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—भाषा काव्य प्रकाश लिख्यते॥ श्री गणाधिपतये नमः॥ होते पति प्रानिन अनंत कोटि आनन जो आनन आननानि कोटि कोटि रसनां। रसना सम गनि के आननि मैं बलिभद्र है के निवास सदा सारद जो कसनां सारद औ विरंचि के समान होते आयु को प्रमान पार जो परार्धि के गनना.................... विलसनां॥ १॥ अथ काव्य दोष॥ छप्पै॥ अनुचित अर्थ निरर्थ असंगति दोष गनिज्जिय। ग्राम्य अश्लील हतक्रम पार पुनरुक्त भषिज्जिय॥ मति विरुद्ध हत अक्रत कवित जो घटित ललित्तं॥ अह असमर्थ अवाचक विरचित पद विपरित्तं॥ व्यर्थ विशेष विरुद्ध जाति वरग अथ छन्द गनि॥ बलिभद्र दोष ये तजत जो श्रोता तासु कवीस भनि॥ ५॥ और रहे जो कहन को रहे गिरा तिहि हारि। समै न बुधि बलभद्र ये अनुचित अर्थ विचारि॥

End.—कवित्त। पाये। इंडोत सिरान दुवो जाने। मई पान ज्ञोइ मुख पावै सोई सोई कहै जात है। पानि सों पैंवारो पान बलिभद्र मेरे जान टूटी काम को कमान पैसे हलरात है ॥ मेरो तेरो नेह न्यारो निज चित्त मे विचारो कोजिये न आतुरो ई चातुरो की बात है। ताते रिस करो बिसवारो भलो कर न उघारो आप कान्ह प्यारो कहि सखि मुसकात है ॥ दासते भलो बुरा दोषन ॥ बेद इंदु पर शशि शरद पुस्तक काव्य प्रकार। माघ शुक्ल एकादशी सिद्धि शुद्ध बुधवार ॥ समाप्तम् ॥

Subject.—पृ० १ काव्य लक्षण, काव्य दोष नामावली, पृ० २ अनुचित दोष, निरर्थक दोष, असंगत दोष सोदाहरण, पृ० ३ गुह ग्रामीण उपमा दोष। अश्लील त्रिभेद। पृ० ४ अश्लील वाच्य उदाहरण, पृ० ५ पुनरुक्ति दोष। पृ० ६ अनुप्रास दोष, पृ० ७—वर्ण दोष, पृ० ८—गण विचार, पृ० ९—गणनाम, फलाफल। पृ० १० द्विगण फलाफल। गण चक्र। पृ० ११ तथा १२—दोषोद्धार।

Note.—'काव्य प्रकाश' में काव्य सम्बन्धी विविध दोषों का वर्णन उदाहरण सहित लिखा गया है, सम्पूर्ण दोषों का वर्णन समाप्त होने पर कवि ने गण भेद, गणों के फलाफल तथा द्विगण विचार भी लिखा है। इसके पश्चात् दोषोद्धार शीर्षक परमोपयोगी वर्णन है। इस प्रकार यह पुस्तक कवियों के लिये अत्यंत लाभदायक कर दी गई है। अन्त में दिये हुए दोहे में पुस्तक का निर्माण संवत बेद, इन्दु, पर/स्वर, शशि दिया हुआ है।

No. 30 (a). Name of book—Krishṇa Khaṇḍa. Name of author—Baladeva Dāsa Jauharī of Hathras, District Mathurā. Substance—Country-made paper. Leaves—914. Size—14 × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—12,568 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1903 or A. D. 1846. Date of manuscript—Samvat 1933 or 1876. Place of deposit—Ṭhākura Balabhadra Siṁha Seṅgara, Tālukdār, Village Kaṇṭhā, District Unnāo (Oudh).

Beginning.—॥ सिद्धि श्री गणेशायनमः ॥ अथ कृष्ण खंड भाषा लिख्यते ॥ दोहा ॥ विधि हरि हर जाते भये ताते जग परतंत ॥ नंद गोप सुत प्रगट जो जय जय राधाकंत ॥ १ ॥ बंदो राधारमण पद जांहि भजहि अज ईस ॥ हरन ताप अघ सुख करन जन रक्षन जगदीस ॥ २ ॥ जाहि भजहिं शिव शेष अज सुर मुनि

इन्द्र गनेश ॥ श्री गिरजा सरस्वती रटै बंदैा वहो ब्रजेश ॥ ३ ॥ थूल थूल ते तन धरे रोम रोम ब्रह्मंड ॥ सृष्टि रचे लघु प्रकृति ते महिदादिक बलवंड ॥ ४ ॥ ध्यान धरे सुर नर मुनी संग जोग बहु जन्म ॥ तप कर ताहि न स्वप्न लषि ताहि भजो मै मन्म ॥ ५ ॥ स्वच्छामय गुन ते धरे निर्वाकार निरदेह ॥ भक्तन हित तनु धारहि सुंदर स्याम भजोह ॥ ६ ॥ पारब्रह्म अच्युत हरी गुनातीत भगवान ॥ ब्रह्मा बिस्नु शिवादि जो जाको प्रकृति बरान ॥ ७ ॥ नर नारायण बंदि हैां नर उत्तिम गोविंद ॥ देवी सरस्वति व्यास के बार बार पद बंद ॥ ८ ॥ मूंगा बखानी कथै पंगु लंघि गिरि जाय ॥ बंदैा राधावर सदा जासु कृपा के पाय ॥ ९ ॥ सुमिर शंभु गिरिजा सुमिर गणपति सदा मनाय ॥ विघ्न विनासन एकरद हूजे सदा सहाय ॥ १० ॥

End.—चैापाई ॥ विप्र समूह देषि मैं आयो ॥ तुम्हरे कहे पुराण जो गायो ॥ ताको जो तुम सुनैा बनाई ॥ मन वाचा करि हियहि धराई ॥ त्रिगुण परे राधेस बतायो ॥ निस दिन ताहि हिये मे लायो ॥ विप्रन को मे नमो करावो ॥ कृष्ण देव को सीस नवावो ॥ शिव ब्रह्मा गणपति मन लाई ॥ करो प्रणाम वचन मन काई ॥ देवी सरस्वती मन लाई ॥ नमो नमो ताहेत कराई ॥ गुरु पुराण को नमो करावो ॥ दुर्गा को मै सीस नवावो ॥ तुम्हरे चरण कमल सम देषे ॥ हे सैानक निज भाग्य जो पेषे ॥ दोहा ॥ अब मे जैहो शीघ्र हो सिद्धाश्रम को तात ॥ जह राजत गंगानाथजू देषत विघ्न नसात ॥ चैापाई ॥ मति अनुसार कथा सुषदाई ॥ यैां बलदेव जैाहरी गाई ॥ जदपि कविता अंग न जानो ॥ तदपि राधावर गुण सानैा ॥ जदपि अलंकार नहिं एका । तदपि हरि गुण भूषण जेका ॥ जदपि कूर कविता मे कीनो ॥ तदपि नंद नंदन रस भीनो ॥ सुवरण भूषण कूर बनावै ॥ तैाहू मोल सुवर्णहि पावै ॥ रचि पचि पोतरि गढ़ै जो कोऊ ॥ साने सम ह्वै है नहि सोऊ ॥ त्यैांही सज्जन लषि हरि नामा ॥ राधावर चरित्र वर धामा ॥ करिहै प्रीति देय नहिं पोरो ॥ यद्यपि कूर कवितई मोरो ॥ दोहा ॥ एक एक जन प्रति करो दंड प्रणाम करोर ॥ लघु कविताई दोष के देहु न मोको षोर ॥ इति श्री ब्रह्मवैवर्ते महापुराणे नारायण नारदसंवादे श्री कृष्णजन्म षंडे भाषा बलदेव दास जैाहरी कृत पुराण माहात्म वर्णनो नाम त्र्यधिकंशोत्तर सप्ततमोऽध्याय ॥ १३३ ॥ इति ब्रह्मवैवर्त्तपुराणांतरगतकृष्ण षंड समाप्तम् ॥ शुभमस्तु श्री राधाकृष्णाभ्यां नमो नमः फाल्गुण मासे शुभे शुक्लपक्षे तिथैा द्वितीया गुरुवासरे ॥ सम्बत १९३२ ॥ शाके ॥ १७९७ ॥ लिखितं बचऊ मवस्थी यादृशं पुस्तकं दृष्ट्वा तादृशं लिखितं मया ॥ यदि शुद्धमशुद्धम्वा ममदोषो न दीयते ॥ इति ॥

Subject.—ब्रह्मवैवर्त्त पुराण के कृष्णषंड से ली हुई कथा ॥

Note.—बलदेव दास जाति के अग्रवाल, वैष्णव सम्प्रदाय के थे। इनके पूर्वज जौहरी का काम करते थे। ये धौलपुर महाराज के आश्रित कवि थे, वहाँ इन्होंने ब्रह्मवैवर्त्त अंतर्गत कृष्णखंड का पद्यमय अनुवाद किया है। कथा का ढंग गो० तुलसीदास जी की शैली का है। पुस्तक खोज में नवीन मिली है। कृष्णचरित्र और उसका कथानक तथा प्रसंग बड़ी सावधानी के साथ संक्षेप में वर्णन किया गया है। कृष्ण प्रेमियों के लिये पुस्तक रुचिकर होगी। संवत् १९०२ वि० भादों मास कृष्ण पक्ष षष्टी तिथि बुधवार को कथा का वर्णन किया। यह पुस्तक आगरे में एक बार लिथो में छप चुकी है।

No. 30 (b).—Name of book—Rāma Chandra, Hanumāna ki Nāmāvali. Name of author—Baladeva Jauhari of Agrā. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size- 6 × 5 inches. Lines per page—14. Extent—98 Anushṭup Ślokas Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1916 or A. D. 1859. Date of manuscript—Samvat 1931 or A. D. 1874. Place of deposit—Rāma Sankara Vājapeyī, Village Bahorika Vājapeyī kā Purawā, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशाय नमः अथ सीता की नामावली लिख्यते॥ तोमर छंद॥ सुमिर पवनसुत महाबली को रामकाज जिन कीने। नामावली द्विशत सीता के बनौं कृपा प्रवीने १॥ श्री सीता जग जननी पद्मा सिंधुसुता पिकबयनी। जनककिशोरी जनकनंदनी चन्द्रमुखी खञ्जनैनी ॥२ वैदेही मिथलेश कुमारी जनकदुलारी श्यामा। वर्तुलमुखी विदेहकुमारी भूमसुता हरिवामा ॥ ३ ॥ रामवल्लभा रमा भगवती हेमलता गजगामिन। श्री जानकी मैथिली चरित्रा रामप्रिया जगपावन ४॥ सुकुली साध्वी महासुन्दरी चातुर सुमुख सुशीला॥ जनकात्मजा राम की जाया कनकांगी वरलीला ॥ ५॥

End.—रुद्र अग्रणी तनय केसरी रघुवर बान समाना॥ रुद्रवतार किशोर केसरी हे शुभ भाजन ज्ञाना॥ भूमिनंदनी सोच विमोचन रघुवर आनंदकारी जानुकीनाथ चरन सेवारति मिथिल विपिन विहारी॥ ज्ञानिन में वर पवनतोय महतात्मज अंजनपूता। अक्षकुमार मार अहिरावन हन रघुवर के दूता॥ दनुजारण्य कृशानिलात्मज श्री अंजनीकुमारा॥ निसचर नगर केत उतपातू सीता सोक निवारा॥ रामचन्द्र को विजय दई रन वज्र समान सरीरा। रसिक भक्त कुवरवारी वर सिया सोच हर धीरा॥ किय साक्षा भगवान रामपद रति सेवा दिन राता। रामभक्ति में परम सिरोमन जन रसिक भव पाता॥ रस नाग अंक चन्द्रमा कातिग

पूर्णा तिथि गुरुवारा। परम प्रीति बलदेव जोहरी हनुमत नाम उचारा ॥ इति श्री रामचन्द्र हनुमान नामावली समाप्तम् श्रीरस्तु शुभम्भूयात् लिषतं गंगागनेस त्रिपाठी चुरई पुरवा के निज पठनार्थं ॥ संवत १९३२ जेठ मासे शुक्र पक्षे पूर्णमा ॥

Subject.—सीताजी, श्री रामचन्द्र श्रीर हनुमानजी की नामावली।

No. 31 (*a*). Name of book—Muktamāla. Name of author—Paṇḍita Baladeva Prasāda *alias* Dvija Baladeva of Dāsāpura Baldevanagara. Leaves—50. Size—10 × 6 inches. Lines per page—18. Extant—1,800 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1930 or A. D. 1873. Place of deposit—Paṇḍita Chandradhara Awasthi, Village Mānapura Chauki, Post office Biswān, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—सिद्धि श्री ॥ श्री गणेशायनमः ॥ अथ मुक्तमाल लिष्यते ॥ दोहा ॥ जै बानी करि चाय श्री शंकर प्रिय ब्रजराज ॥ ह्वै प्रसन्न बल्देव विधि सिद्धि सजौ मन काज ॥ सवैया ॥ हेमलता लखि स्याम सरोज मनोज तमाल लवै तन लाजत ॥ कै रजतै रंग में मखतूल किधौं तम तारन को संग साजत ॥ मर्कत स्वर्ण को श्रंग मनौ घन दामिनि चंपत सो छवि छाजत ॥ वीथिन में ब्रजराज की विन्थियों वृषभानु सुता ब्रजचंद विराजत ॥ धरे गति दायक जो गति को सो विलोकि लजात मनोज गयंद ॥ करै मन जेते भरै अभिलाष परै न कबै भव के भ्रम फंद ॥ मनौ मणि नील सुमेरु की कांति लसै युग भाजन इंदर बिंद ॥ सुवीर यों वीथिन में ब्रज की विहरै वृषभानु सुता ब्रजचंद ॥ पैरि थको हौं तृषा की तरंगिनि जो जगदीश्वर पार लै जाहीं ॥ लागि रही बलदेवजू लालसा लायक लाभ लसौ मन माहीं ॥ फूल कलिंदी करील के कानन कामद कुंज कदंब की छाहीं ॥ लालचौ ह्वै पद नंद के लाल के लोटौं करौं ब्रज की रज मांहीं ॥

End.—रेषता ॥ बसे हैं नंद के नंदन सखी निसि द्योस मन मेरे ॥ मुझे कल पल नहीं परतो विना देषे भये नेरे ॥ १ ॥ कहीं घूमैं कुंजन बंन में कहीं जसुदा को घर घेरे ॥ कृपा करि कै कहां कबहू सजैं सुष संग के सेरे ॥ २ ॥....बिनै बलदेव की येतो सुने बनिहैं इतै हेरे ॥ ३ ॥ निवाहौ नंद के लाला सनेही नेह के नाते ॥ पिये प्याला तेरे [illegible]त को फिरैं सब ठौर में माते ॥ करै ना रीति से बिनो धरैं वे अदब से पाते। बिचलते हर कदम कूचे झुके झूमे चले जाते ॥ खुमारी दूरि होती जो दरस बलदेव फिर पाते ॥ इति श्री बल्देव विरचिते मुक्तमाल संपूर्णम समाप्तम् संवत १९३० ॥

Subject.—श्री कृष्णजी की महिमा ग्रोर विनय।

Note.—यह ग्रंथ रानी साहिबा कटेसर नवीनगर को माज्ञानुसार रचा गया था। इसमें शान्ति, श्रृंगार घाठोयाम के भजन चादि भी हैं।

No. 31 (b). Name of book—Pratāpa Vinoda. Name of author—Paṇḍita Baladeva Prasāda of Dāsāpura. Substance—Country-made paper. Leaves—80. Size—8 × 4 inches. Lines per page—34. Extent 1,483 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Date of Composition—Samvat 1926 or A. D. 1869. Place of deposit—Ṭhākura Prātapa Simha, Umarāva Simha Alīpur, Post office Jaina bāzār, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः दोहा॥ गोपाठो गजमुख शिवे ईशहि नावै। शीश। रुद्रप्रताप नरेन्द्र को दे बल्देव असोस। ध्रुव धनेश धरनी धरन सिवु विबुध गोविंद। जौलो तौलौं राज श्री रुद्रप्रताप स्वछंद। चहत पुरंदर छवि छुयो धर्म धुरंधर रिंद। आदिर जंबूदीप में श्री प्रताप नृप सिंह॥ मुदित कहो बल्देव सों सुनिए द्विजवर वैन॥ करहु प्रताप विनाेद कछु सम्य नेह कैा ऐन॥ कवित ऐसे बैन सुनत पुलकतन प्रमुदित गदगद कंठ हित हिय उमगा गो। द्विज बल्देव कछु चाहत रहो जो मुख सोई सजि साज घाज आदिर कै पाइगो। आसिष अमोघ अवनीश हित दीन्हो हेरि श्री प्रताप रुद्र सिंह जस जग छाइगो। धीरज धरैयन में धरम करैयन में ध्रुव लौं ध्रुवेन्द्र मैा धनेश पद पाइगो।

End.—अथ वर्णान्तरगत चित्रम्।

दोहा

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| रु | | च | त | म |
| द्र | प्र | मु | दि | त |
| प्र | | चु | र | म |
| ता | | वि | श | द |
| प | | द्र | वे | श |
| न | | ध | हि | त |
| रे | | | खि | त |
| श | | ब | ल | श्री |

आशय

वार्ता इस चित्र में सम्पूर्ण दोहा पढ़ के प्रति पंक्ति को एक एक बार पढ़ने से दोहा पूरा होता है ग्रोर श्री महाराज साहब जू को नाम विदित होता है यथा श्री रुद्रप्रताप नरेश॥

अथ भाषा प्रशंसा॥ कवित्त॥ विदित पदारथ प्रयोजन प्रसिद्ध सब तासों बल्देव भाषा भाव ठीक ठानिये। भाषा बिन भाषे सन्यपातों से बकत रहे दूजो कैान भाषा ब्रज भाषा सम मानिये। संस्कृत नाम ना सरस्वती को भाषो कोई भाषा नाम भाषो ऐसो भाषा धनि मानिए। भाषा जो न जानत सो कैसे संस्कृत जानै भाषो जो न जानै ताहि शाषा मृग जानिये॥

Subject.—श्री गणेश श्रो श्रार श्री कृष्ण की स्तुति, राजा का नाम, राजवंश, संवत राजा का पुस्तक रचने के लिये आज्ञा देना। पिंगल काव्य, नायक नायिका भेद, भूषण, भक्ति आदि का वर्णन।

Note.—यह ग्रन्थ रामपुराधीश राजा रुद्रप्रताप नारायण सिंह की आज्ञानुसार रचा गया है। निर्माण संवत् का सवैया इस प्रकार है। संवत विक्रम सन महीपति को रस बाहु ग्रहो शशि भोजव। चैत्र सुदी तिथि चंद दिने बल्देव महामन इच्छ लहो तव। श्री नृप रुद्रप्रताप कृपाधर हुकुम दियो द्विजराज सुनो अब॥ पिंगल नायका भूषण भक्ति सु ये कहि मोकरि मोद मनौ सब॥

No. 31 (c). Name of book—Pratapa Vinoda. Name of author—Baladeva Prasāda of Dāsāpur (Sītāpur). Substance—Country-made paper. Leaves—69. Size—8 × 6 inches. Lines per page—32. Extent—1,150 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1926 or A. D. 1869. Place of deposit—Rāma Nātha Bakhsha Simha Ji, Village and Post office Parsari, District Sītāpur.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ प्रताप विनोद लिख्यते॥ काव्य॥ दोहा॥ गोपालो गजमुख शिवे ईशहि नावौं शीस। रुद्र प्रताप नरेन्द्र को देँ बल्देव असीस॥ ध्रुव धनेश धरनी धरन सिधु विबुध गोविंद। जौलौं तौलौं राज श्री रुद्र प्रताप स्वछंद॥ चहत पुरंदर छवि छयो धर्मधुरंधर सिंह। जाहिर जंबूद्वीप में श्री प्रताप नृप सिंह॥ मुदित कह्यो बल्देव सों सुनिए द्विजवर बेन। करहु प्रताप विनोद कछु सरस नेह को ऐन॥ कवित्त॥ ऐसे बैन सुनत पुलक तन प्रमुदित गद गद कंठ हित हिये उमगाइगो। द्विज बल्देव कछु चाहत रहो जो नृप मोहि सजि साज आज जाहिर कै पाइगो। आसिष असीव अवनीस हित दीन्हो हेरि श्री प्रताप रुद्र सिंह जस जग छाइगो। धीरज धरैयन में धरम करैयन में ध्रुव लौ धुवेन्द्र या धनेश पद पाइगो॥

End.—ग्रंथ वर्णांतरगत चित्रम्॥ द्वि प्रे प तो धा पं क रु म ड्रे के सि धू हे का रो म जो त रो रा मं ज पु वा र क कें स भो म ई। का मं क हे ई रंव र रं श्र वं व कंस स चं र चा म गं व नें श्र सं त वं स कं र से ना होठई। एक एक तजि के बरण पढ़े जानि परै याते नाम ग्राम बल्देव हित शोभ ठई रैकवार वंश महाराज मेरे राजत श्री नैमिष सों शंभु दिशि तोस कोस प्रभा लई॥ छन्द॥ दिनकर कैसे होत प्रात को निशि छवि छावत। कहा शोभ को नाम शेष धन

कह कवि गावत ॥ को मेरो सुचि करै कौन भूषण के लायक । शोभ शची पति कौन कौन जन को सुखदायक ॥ करत काह नित संत जन आगत सन का सुचि रस वरण मध्य उत्तर लसै रुद्र प्रताप नरेश जस ॥ मध्याक्षरी चित्रम् ॥

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध | चं | द्रि | पा | स | क | सु | ब | भ | कु |
| रु | द्र | प्र | ता | प | न | रे | श | ज | श |
| स | मा | ता | ल | न | क | श | न | न | ल |

इति श्री मन्महाराजाधिराज राममपुराधीश रैकवार वंशावतंस नृप गुमान सिंहात्मज महाराजेंद्र मणि महेंद्र श्रीयुत १०८ प्रतापरुद्र सिंह जू देवस्याज्ञानुसार मयस्थिक वंशोद्भव पं० व्रजलालात्मज दासापुर निवासी द्विज बल्देव विरचिते प्रताप विनोद काव्ये सम्पूर्णम् शुभमस्तु ॥

Subject.—नायिका नायक भेद, काव्य अलंकार आदि का वर्णन ।

No. 31 (*d*). Name of book—Śriṅgāra Sudhākara. Name of author—Paṇḍita Baladeva Prasāda of Dāsāpur. Leaves—24. Lines per page—50. Extent—750 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1930 or A. D. 1873. Date of manuscript—Samvat 1933 or A. D. 1876. Place of deposit—Paṇḍita Chakradhara Awasthi, Village Mānapur, Post office Biswān, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—१ सिद्धिश्री श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्रृंगार सुधाकर लिख्यते ॥ दोहा ॥ श्री राधा राधारमन धारि हिये सुख सेव । सुभ श्रृंगार सुधाकरहि बरनत द्विज बल्देव ॥ सवैया ॥ अथ जगदेव पंवार के वंस मैं चौसठो भूप भये सुखदाई ॥ दान औ मान कृपान वली बल्देव विनोद मैं प्रीति सोहाई ॥ पारद धारसो हीर के हारसो निर्मल धारसो धार सो धाई ॥ धीरति थापि तिहू पुर सोरति कीरति सिंह को कीरति छाई ॥ दोहा ॥ तासो भो पुहुमी प्रगट विजै सिंह सुखधाम । निज जस बल सो विस्व के विजै किये सब काम ॥ जवरसिंह ताके तनय जवर जवर सब ठौर । काज किये नहि करि सकै जाको सरिवरि और ॥ जेहि छितिपति सों प्रगट भो सुरतरु कैसो साज । धन्य भाग जाहिर जगत दलथंभन मृगराज ॥ सवैया ग्राम ईशान मैं नैमिष सो कृत जोजन है हथिया सुखसागर । श्री दलथंभन सिंह धराधिप राजि रहे तितही गुण आगर । सिद्धि सिगार सुधाकर को यच जासु

मनो उदयाद्रि उजागर ॥ प्रेम प्रसंग ते शारन वृन्द से नाद भरे जन सोभित नागर ॥

End.—देषि चुके सब लेषन को अबहीं लौ लगे रहे लोक के काज सों। चित्त चवाव चहे न कबौं न छुटे जग जालन के कछु काज सों ॥ आस नहीं अब तौ सत संग की आनि दई है अनीति में आज सों। चाहत प्रेम पदाम्बुज को बल्देव को येतो विनै ब्रजराज सों ॥ प्रानन को लहि कै जग में ते सुजानन कै मत को यह काम है। तू बलदेव न भूले कबौं रटिये सब ठौर सुधो अभिराम है ॥ चंड प्रचंड जथा तम तोमपै दीनन को ज्यों दुकाल मै दाम है। त्यों विपदा के विदारिबे को यक केवल श्री ब्रजराज को नाम है ॥ इति श्री नृप दलथंभन सिंह आज्ञानुसार द्विज बलदेव विरचिते श्रंगार सुधाकर शुभमस्तु संवत १९३३ वि०

Subject.—इस पुस्तक में शृंगार रस के राधाकृष्ण के प्रेम में सवैया कवित्त आदि वर्णन किए गए हैं और साथ ही राजा, मंत्री, सुमंत्री, कुमंत्री, दुष्ट चाकर, श्रेष्ठ चाकर, दुष्ट प्रजा, श्रेष्ठ प्रजा, सूर क्षत्री, कूर क्षत्री, दुष्ट साह, श्रेष्ठ साह, शूद्र, दुष्ट शूद्र, हंसनी, रानी सूरत, दुष्ट वैद्य, श्रेष्ठ वैद्य, कुकवि, सुकवि, कपटी मित्र, गंवार, आदि मनुष्यों का वर्णन किया है। अंत में श्री ब्रजराज की बंदना कर ग्रंथ सम्पूर्ण किया गया है।

Note.—इस ग्रंथ को पं० बलदेव प्रसाद जी अवस्थी उपनाम द्विज बलदेव दासापुर बलदेव नगर निवासी ने, हथिया ग्राम के तालुकेदार राजा दलथंभनसिंह की आज्ञा से रचा था। निर्माण काल इसका संवत् १९३१ वि० है जिसका सवैया इस प्रकार है। संवत विक्रमसेन महीपति को शशि राम ग्रहो भुवि चीन्हों। कातिक कृष्ण यकादसी त्यों गुरुवार विचित्र विचारहि लीन्हों। श्री दलथंभन सिंह नरेस उजागर उत्तम आयसु दीन्हों ॥

No. 31 (c)—Name of book—Brajarāja Vihāra. Name of author—Paṇḍita Baladeva Prasāda (Dvija Baladeva) of Dāsāpur, Baladevanagara. Leaves—128. Lines per page—44. Extent—4,224 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1934 or A. D. 1877. Place of deposit—Paṇḍita Chakradhara Awasthī, Village Mānapur Chauki, Post office Biswān, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्रीसरस्वत्यै नमः ॥ अथ ब्रजराज विहार लिष्यते ॥ दोहा ॥ दुरि बसत ब्रजबाल सब नीके नैन निहार। पहुत प्रेम सों अबहि जन श्री ब्रजराज

विहार ॥ सवैया ॥ ऐसा रच्यैा जग मैं दुख औा सुख तो बलदेव बिमोह मढ़ै ना ॥ जोन प्रसंसै सुमारग कैा हूं कुमारग औसर पाय कढ़ै ना ॥ शीतलता को विनोद कहा ऋतु ग्रीषम की जो निदाघ बढ़ै ना । होत वियोग नहीं तब लों सुख स्वाद संजोग के चोप चढ़ै ना ॥ नरेन्द्र छंद ॥ कठिन कर्म कंसादिक केरे ताते कछुक गनावैा । पुनि व्रजराज विनोद भजन विधि विविध छंद मैं गावैा ॥ अद्भुत चरित सुख प्रद प्रगटे बहु ग्रंथन के लेके । गर्ग संहिता हरि वंशादिक भागवतो मत कै कै ॥ भरतखंड श्री व्रजमंडल मैं उग्रसेन भो राजा । विश्व प्रसंस सकल सुखदायक किये धर्म के काजा ॥ दैव जोग ते तासु तनै भो कंस नाम नृप पापी । घोर कर्मरत विदित वेद मद सुर द्विज गो संतापी । एक समय निज सभा मुदित सब असुरन बोलि पठायो । छै छै नाम प्रशंसि हेतु युत ऐसो मतो सुनायो ॥ गो द्विज सतद्वान संजम सत देवन के हितकारी । ए सुर प्रबल भये करते हैं असुर वृन्द सो रारी ॥

End.—ना विसरे बलदेव निरंतर प्रेम को पास गरू गहिवे है ॥ जो प्रति रोमन श्री सब स्वामन लो सुधि लायक लो लहिवे है ॥ ताने हिये की जहां जस रावत ता थल मैं नसदा रहिवे है ॥ पाये विनोद करै बलदेव को पूरे हितू सो कहा कहिवे है ॥ दोहा सुबुधि मेममय कृष्ण हु महंकार करिवंद ॥ जय जय जय जय जय जेहां जागे परमानंद ॥ इति श्री व्रजविहार श्रीमन्महाराजाधिराज पंवार वंशावतंस श्री महाराजा इंद्रविक्रमसिहजु देव इटौंजाधीश आज्ञानुसारेण बलदेव विरचिते सम्पूर्णम शुभमस्तु ॥ संवत १९३४ लिखितं गंगाप्रसाद दासापुर निवासी ॥

Subject.—इस पुस्तक में श्री कृष्णजी की लीला जन्म से लेकर अंत तक व्रजविलास की भांति वर्णित है अर्थात् जन्म, पुनः कंसासुर के उपद्रव, पूतनादि राक्षसों का श्री कृष्ण के मारने के हेतु भेजना और उन राक्षसों का मारा जाना, कंस का मारा जाना, गोपियों का बन विहार, वियोग, ऊधैा का आना जाना आदि ।

Note.—इस ग्रंथ के रचयिता पं० बलदेवप्रसाद जी हैं । निवास स्थान दासापुर बलदेव नगर है । इनके पुत्रादि आजकल मानपुर, तहसील विस्वां, प्रान्त सीतापुर में निवास करते हैं । अवध के तालुकदारों में इनका मान अधिक था, इसके अतिरिक्त रीवां आदि राजाओं की कविता की है और बहुत से ग्रंथ रचे हैं ॥ कुछ के नाम ये हैं । प्रतापविनोद, प्रताप सोमवंशावली, बलदेव विचारार्क, जयन्द्र प्रकाश, हारा जुवली, चन्द्रकला, शृंगार सरोज, प्रेमतरंग, अन्युक्त महेश्वर, प्रेम प्रशंसा, व्रजराज महात्म । परंतु इनके नोट इस लिये नहीं लिए गए कि ये हाल के रचे और छपे हैं । निर्माणकाल इस ग्रंथ का ठीक नहीं लगा, परंतु लिपिकाल संवत् १९३४ है । इनके ग्रंथ सब छप चुके हैं, ।

No. 32.—Name of book—Bhakta-dāma-guṇa-chitrinī Ṭikā. Name of author—Bālaka Rāma of Mandasora. Substance—Country-made paper. Leaves—387. Size—16 × 5 inches. Lines per page—26. Extent—13,400 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṁvat 1876 or A. D. 1819. Place of deposit—Ṭhākura Jadunātha Siṁhaji Rais, Rehuān, Post office Baurī, District Baharāich (Oudh).

Beginning.—श्रीमते रामानुजाय नमः अथ भक्तिमाल सटीक लिख्यते ॥ दोहा श्री गुरु हरि हरिजन भगति विघ्नहरन शिवधाम। इन चरनन बंदन करत सब विधि पूरन काम १ ॥ गुरु हरि हरजन भक्ति चिहुं एक रूप सुपदानि। ज्यों विधि हरिहर प्रभुकला पुरुष रूप एक जानि ॥ श्री याचारज राम श्री भक्ति भक्त पद ध्याय। भक्त दाम फल स्याम कू मति सो कहौं बनाय। ज्यों पंछी याकाश मैं गति सम करै उठान। त्यों विहत हरिजन चरित मति समान करि गान ॥ परमाणु मम मति जलधि भक्तिदाम गुण कोरि। बड़ कवि मति मन्दर मथन तहं कियति मति मोरि ॥ संत कृपा सुं ज्यों निपुन सबद वेध के काज। तेहि जुति मति मम बाग ज्यों वेद वाक प्रति भ्राज ॥ भक्तिचरित पूरव जननि कये तासु अनुसार। भक्तदाम गुण चित्रनी टीका नाम प्रचारि ॥

End.—इति श्री मद्भक्तदाम गुण चित्रनी टीकायां बालक रामेण विरचितांयमध्येतर शत रचना वृन्दै युक्तायां ग्रंथ समाप्ति लिख्यते देष मालवा मध्ये सहर मंदसोर के यामपुर का पुरा रामा षेड़ा मध्ये संपूरन समाप्त १८७८ में लिखा गया मिती पूस सुदी ६ लिषत साध दयागलजी का साध कादा श्री महाराज श्री पुन रामजी तिस सिष्य सर्व संतन के चरन बंदगी रज साध अमृत राम बाचे बीचारै ताको श्री संतराम पदनोरथी स्वामी जी श्री संतदास जी का साचतावा तो श्री रघुवरदासजी संवत अक्षर नायक एकापत्ति दोय मिलत क्या होय अंत्र चटि कोन सुवाजै। फलहि छोड़ि क्या पाव कौन रन में पति गाजै। अमृत पीवे कौन शिष्यहि गुरु क्या गिर बायें। धनुष चलावें कहा कहा सब दुस्टहि भायें ॥ संत कहा उपदेशहि मानहु नर दानव अमर। बालकराम सुपरथ कहु गीता सार सुत समर ॥

Subject.—भक्तों की महिमा का वर्णन।

Note.—इस भक्तमाल ग्रंथ के रचयिता नाभादासजी और इस टीका के कर्त्ता नारायणदास मंदसोर मालवा प्रांत के निवासी थे।

No. 33.—Name of book—Dhyāna Mañjarī. Name of author—Bālakṛishṇa. Substance—Country-made paper. Leaves—25. Size—9 × $5\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—18. Extent—337 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1726 or A. D. 1669. Place of deposit—Nāgarī Prachāriṇī Sabhā, Kāshī.

Beginning.—श्रीजानकी वल्लभोजयति ॥ श्रीरघुवर गुरु चरण तरण भवसागर जल के। विघन हरन सुखखानि दानि विद्या बुधि बल के ॥ १ ॥ तिनहि सुमिरि करि ध्यान नवल दंपति उर धरि कें। कर्म जोग वैराग्य त्याग तप छोरि करिकें ॥ २ ॥ पुरी अवधि वर अवधिपुरी छवि भरी सुहाई। जगमगाइ जग ज्योति छाइ छिति की छवि छाई ॥ ३ ॥ सुद्ध ज्योति मय धाम नाम उच्चरत अघ नासै। रामचरण रति करण पुन्य के पुंज प्रकासै ॥ ४ ॥ जंहं थावर चर जंत तिते विधिनाहि करे हैं। सिय रघुवर अनुरक्त आनंद भरे हैं ॥ ५ ॥ जहं उपवन वन वने घने तरवर अस राजें। धरें वलकल फल फूल मूल पल्लव पर काजें ॥ ६ ॥ झुकि रहि वररों हार भार भरि सोहत भारों। क्षुधित नरन कों मनहुं देन फल भुजा पसारो ॥ ७ ॥

End.—याके रस हित नितहि जोइ जाको मनभावै। श्री रघुवर पद प्रेम भक्ति सोइ निश्चै पावै ॥ २७७ निंदक सिय रघुवीर आहि जग पाप अगारे। जिनि डारो यह तासु श्रवन जग झूठ पनारे ॥ २७८ ॥ सत्रह से षडविंश वरष वर मास फालगुनि। शुक्ल पक्ष पंचमो अमल सुभवार लग्न पुनि ॥ २७९ तिहि अवसर यह ध्यानमंजरी प्रगट भई है। परम सुमंगल करनि वरनि वर मोद मई है ॥ २८० ॥ श्री विनोदि श्री ध्यानदास जगजीव उधारक। श्रीचरणदास जग ताप करन जुग जस विस्तारक ॥ २८१ तिनके अनुग वनाइ रची यह संत जनन हित। या करि होइ प्रसन्न नवल नागर नागरि नित ॥ २८२ इति श्री भचरण दासानुजीविना बाल्ह कृष्णेन कृतेयं ध्यानमंजरी समाप्त ॥ राम राम राम सीताराम

Subject.—पृ० १—रघुवर स्तुति, अयोध्या को शोभा और गुरु रामचरण की महिमा वर्णन। पृ० २—अयोध्या के लतापता, पशु, पक्षी, सरयु नदी सहित शोभा वर्णन। पृ० ३—सरयु तीर पर न्हाती हुई नारियों के अंग प्रत्यंगों की शोभा का वर्णन। पृ० ४—वेद पाठियों का, किले का, हाट का वर्णन। पृ० ५ नगर, वन, हाथी, घोड़े, दासियों और गृह नारियों की शोभा का वर्णन। पृ० ६—मालिनी, बाजार, गली और पंडितों के वाद विवाद की शोभा का वर्णन। पृ० ७—राजमहल और सिंहद्वार की शोभा राजा के घोड़े, हाथी आदि का वर्णन, गानों के तीतर बाज आदि और रथ आदि सवारी का वर्णन। पृ० ८—अन्य राजद्वार, भंडारगृह, शस्त्रगृह, पाकशाला, पयशाला, नृत्यगृह और रनिवास का

वर्णन। पृ० ९—कनकभवन की बाहरी छटा, मयूर आदि पक्षियों का वर्णन, युगल मूर्ति और पुष्पवाटिका की शोभा। पृ० १०—पिक, पारावत, शुक, सारिका वृक्षादि का वर्णन, आरती और वेदी का वर्णन। पृ० ११—सिंहासन, छत्र आदि की शोभा रामचन्द्र के मुख भौंह, ललाट, पलक तथा आंखों की शोभा। पृ० १२—नासिका, कर्ण, कपोल, अधर, दंत और जिह्वा का वर्णन। पृ० १३—चिबुक, कंठ, कंधा, बाहु, वक्षस्थल, उदर, नाभि, और कटि की शोभा। पृ० १४—नितंब, जंघा, जानु, चरण, अंगुली, नख की शोभा, राम के वस्त्राभूषण और सीता जी की शोभा। सीता जीके पग की शोभा। पृ० १५—पग अंगुली, नख की शोभा, पग, पिंडुरी, जंघा, नितंब और कटि शोभा। पृ० १६—नाभि, त्रिवली, उदर, हृदय, और कुचों की शोभा। पृ० १७—भुजा, करतल, हाथ की अंगुली के नखों की शोभा। पृ० १८—चिबुक, अधर, दंत और मुख की शोभा॥ पृ० १९—कर्ण कपोल, नासिका भूषण आदि तथा। पृ० २०—पलकों, व नेत्रों की शोभा। पृ० २१—ललाट, मांग, बिंदा और बेनी की शोभा। पृ० २२—सीता जीके वस्त्राभूषण सहित सब शरीर की शोभा का वर्णन। पृ० २३—राम सीता दोनों की शोभा का वर्णन, सखियों का वर्णन। पृ० २४—सीता राम का नख शिख शोभा सहित जो ध्यान करते हैं वे भवसागर से सहज ही पार हो जाते हैं। पृ० २५—रघुवर भक्त प्रशंसा और उनके प्रतिकूल मनुष्यों की निन्दा, निर्माण सम्वत्॥ समाप्ति॥

No. 34 (a). Name of book—Dampati Vilāsa. Name of author—Balabira Dvivedi of Kannauja (Farrukhābād). Substance—Country-made paper. Leaves—152. Size—9 × 7 inches. Lines per page—15. Extent—1,140 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1759 or A. D. 1702. Date of manuscript—Samvat 1870 or A. D. 1813. Place of deposit—Sukhanandana Vājapeyi, Kutuba Nagara, District Sitāpur.

Beginning.—श्री गणेशाय नमः॥ छंद मात्रा सवैया॥ सिद्धि सदन गुन बुद्धि करन पुनि बिघन हरन सुख देत अनंत। गिरिजा नंदन जग के बंदन सत्रु निकंदन मनवर कंत॥ मंगलदायक सदा सहायक है सब लायक जयत सुरेस। जय के सदना एकै रदना गजवर बदना नमो गनेस॥ १ दोहा—प्रथमै बरनौ सहित गुन जो मति करै सहाय। चित्त चढे बलबीर को कृपा तिहारी पाय॥ २ कर जोरे बिनती करै कालो के सिर नाय। रस सागर के तरन को तरनि तिहारे

पाव ॥ ३ फूलि फलत अभिलाष है जे सेवत हैं याहि। जिंद परी नौरंग बली ताकों सदा सहाहि ॥ ४

End.—मदिरा—मात पिता पुनि बंधव गोत सुपुत्र कलित्रनि ते न सरैगो। है धन धाम मुकाम न आवत वाम विचारो को मान मरैगो ॥ चेत अचेत सुचेतहु रे तुम अन्तक नायक दूत धरैगो। बीर कहै हरि भक्ति करौ पुनि भक्ति बिना जम भक्ति करैगो ॥ २५ ॥ देह धरै धरि देह रहै तुम देह सदा तुम देह न पैहो। वेद पुरान कहै सुम सम्मति दीने बिना जग मैं दहकैहो। अंतक द्वार मैं मार परै फिर ख्वार भये तब तौ पछितैहो। राम को नाम औ दाम दिये बिन धाम धरो फिरि खान न पैहो ॥ २६ ॥ दोहा—दया धर्म अरु दान के साधन धरो सरीर। सांत रस सबै सदा सांचे हैं रघुवीर। स्वारथ सब यामैं कहो मैं परमारथि बूझि। दोष न दोजौ बिन गुनें घट घट अपनी सूझ ॥ छंद बंद रस नायका नायक श्री गोपाल। दूजो लखौ न दृष्टि भरि कवि बलवीर रसाल ॥ ५९७ दंपति कहौ विलास मैं रावे श्री ब्रजराज। देह धरी जिन जगत मैं वीर भक्त के काज ॥ ५९८ इति श्री दंपति विलास समाप्त ॥ शुभमस्तु ॥ इति

Subject.—पृ० १—३ तक—मंगलाचरण, औरंगजेब वंश वर्णन। अजीम की प्रशंसा व पूरब की चढ़ाई का वर्णन। पृ० ४ से ८ तक—हिम्मत खां का वंश वर्णन व उसके पिता मीर अनवर की प्रशंसा। पृ० ९ से ११ तक दंपति विलास लक्षण, प्रेम की उत्पत्ति, ग्रंथ निर्माण काल, नायिका भेद वर्णन। पृ० १२ से १६ तक। ज्ञात व अज्ञात यौवना वर्णन, नवोढ़ा भेद। पृ० १७ से २३ तक। मध्या सभेद उदाहरण लक्षण वर्णन, प्रौढ़ा वर्णन, धीरादि भेद। पृ० २४ से २९ तक—ज्येष्ठा कनिष्ठा वर्णन, कन्या वर्णन, प्रौढ़ा परकीया वर्णन, परकीया सभेद विदग्धा सभेद वर्णन। पृ० ३० से ३३ तक—लक्षिता, मुदिता, अनुशयना सभेद। पृ० ३४ से ७२ तक—सामान्या, अन्य संभोग दुःखिता, गर्विता सभेद, अष्ट भेद नायिका वर्णन। पृ० ७३ से ७४—उत्तमा, मध्यमा, अधमा नायिका वर्णन। पृ० ७५ से ८२—भाव पंच भेद सहित, विभाव सभेद, व्यभिचारी ३४ भेद। पृ० ८३ से १०० तक—हाव सभेद। पृ० १०१ से ११६ तक—स्त्रियों के भेद, नायक भेद। पृ० ११७ से १२४ तक दूती सभेद वर्णन, शृंगार, आभूषण वर्णन, शिक्षा वर्णन। पृ० १२५ से १४२ तक, झुकना, उरहना वर्णन, सखी दर्शन सभेद वर्णन, विप्रलंभ, शृंगार, पूर्वानुराग, विरह की दस अवस्थाएं, करुणा लक्षण, मान वर्णन, सखा सभेद वर्णन। पृ० १४३ से १५२। रस निरूपण।

Note.—निर्माण काल-१७५९-अंङ बान मुनि ससिरथ चके। संवतु नाम लोक तिथि बके ॥ माघव शुकल पक्ष लिखु वामैं। आदितवार प्रगट किय नामै ॥ १० कविस्थानादि वर्णन। सुबलबीर कनउज को बासी। सदा चित्त

जाके अविनासी ॥ ब्राह्मन बरन दुवेद बखानी । सो कवि हिम्मत खां कौ जानौ ॥ मोर मया तापर करी कविरस करौ प्रकाश । तब बलवीर विचारि कै दंपति कहौ विलास ॥ ३४ ॥ कवि आश्रय दाता ॥ तिन मध्य एक निखि गर्भ थित नौरंग साह सुजस लिय ॥ ६ साहिब आलम विदित जग बड़े कहत तिन माहि । पुत चारि तिन साहि के चारहु दिसि के साह ॥ ७ आलम सुत साहिब सवल महासुभट रनधीर । महमद अजीम तिन में उदित राज काज बल-वीर ॥ ८ साहि अजीम अजीम अति सब कोउ कहत बखानि । महमद अनवर मोर कौ कृपा करो गुन जानि ॥ ११ ॥ प्रगट भये पुहुमी प्रवल पैगंवर के वंश । तिन में साहिद साहिजु सेफुल्लाह सुअंस ॥ सरफुदी हुसेन तिन के तने भये रन धीर १६ साले महमद तिनहि के सुम हे किते प्रवीन १७ साहि असगर तिनके धर उपजि प्रवल फरजंद १८ साहि सवल तिनके भये अनवर अनवर जान १९ साहि मुनौवर तासु सुत जिनके रहित मुनौति ॥ २० जिनके भये जु साहि सुत हासिम इसम अपार २१ तिनके कासिम साहि सुत साहिब जाति सुजाति ॥ २२ ॥ कसवर करता जग रचे कसवर कहौ समान । कुदरत अली की लैमनौ जोतौ अखिर जान ॥ कैसर को सरि को करै कैसरि बचने मुठ । दया दान अरु जुद्ध में जाको जस भयो रुठ । मालिक अफदर तासु सुत महा प्रवल भुजदंड २५ तिनके ईसफ साहि सुत भये सु ईसफ रूप । मरदेजो ईसफ साहि के अबूबकर रनधीर ॥ २७ ॥ तिनके उम्मर साहि सुत जगत विदित बलवीर । साहि अब्दुल्ला तासु सुत रनवर बरने जात । छप्पय कासो खां परचंड खड्ग वरपानी लीनो । लुतुफुल्ला वस लुतुफ किति जग जाहिर कीनो ॥ सैद अब्दुल्ला वहा भुजन बल शत्रु संहारै । सैद फरो फरजंद मय तिनि के उजियारै ॥ पुनि सैदखान साहिब सवल सय्यद ममरा खान सुव । अरु सालेह तन मुस्तफा कुल में अनवर विदित हुव ॥ ३० दो०—कीरति हंसी सील से जग जस पूरन कंद । मीर मुस्ताफा वंसवर उपजौ अनवर चंद ॥ ३१

No. 34 (*b*). Name of book—Upmālaṇkāra Nakhaśikha. Name of author—Balavīra of Kannauja. Substance—Country-made paper. Leaves—32. Size—9 × 7 inches. Lines per page—16. Extent—320. Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1870 or A. D. 1813. Place of deposit—Paṇḍita Sukhanandana Vājapeyi, Kutub Nagar, District Sitāpur.

Beginning.—अथ उपमालंकार नखशिख वर्नन ॥ दोहा—कछुक भेद कवि कहत है उपमा समता कोन । मिहदोहत कर बरनिये आवक अमन

प्रवीन ॥ १ अथ चरण—पल्लव से कोमल चरण अंगुलि कोस समान। जावक पावक राजगुण भूषण भेद बखान ॥ २ दिन मनि मित्र पितु पावन बिरंचि जू के सुंदर सुमन सुभ सोभित अमल से। लसित अरुन पर जावक रजो को गुन पावक अरुन प्रभा धूम सोभ समल से ॥ अंगुली अरुन कोस भूषण अरुन नख बरनत न कवि रवि द्वादस अमल से। पल्लव नवीन चारु उपमा परम सारु प्यारी के चरन चारु कोमल कमल से ॥

End.—सखि मंदहि मंद अनंद भरो सुचलो पिय पै अति प्रेम विशेषै। सकुचे कल हंसन के कुल तौ लखि नोचे किए दृग सो अवरेखै ॥ गजराजनि गर्वु गयौ बलबीर सुलज्जित ह्वै करि कौनै प्रवेशै। सुजनी जिय में नरती हारि ह्वै यो तपी तप छांड़ि रहे गति देखै ॥ २ ॥ इति नख शिख समाप्तम् ॥ श्री अब्दे विक्रमे तो यातो नभ सप्ताष्ट भूमिते ॥ ज्येष्ठे सिते द्वितीयायां चन्द्रवारे लिपी कृतं ॥ कटि ग्रीवा अरु नयन कर सहि दुख लिखत सुजान। लिखिवो है अति कठिन सो सठ जानत आसान ॥ १ इति

Subject.—पृ० १५२ से १५५-चरण, जंघा, नितंब, कटि व नाभि उपमा। पृ० १५५ से १६०—त्रिवली, उदर, रोमावली, कुच, कुचाग्र भाग, कंचुकी, भुज मूल, भुज, करतल उपमा व उदाहरण। पृ० १६१ से १६५—भुज कर भूषण, कंठ, कंठ भूषण, पीठ, चिबुक, चिबुक बिन्दु, ओष्ठ, दशन, उपमा व उदाहरण। पृ० १६६ से १७५ तक-हास, मुखराग, रसना, वाणी, कपोल, नासा, मोती, लोचन, बरुनी, अंजन, भृकुटी, श्रवन, उपमा व उदाहरण। पृ० १७६ से १८४-कर्णाभरण, खुटिला, मुख मंडल, ललाट, अलक, बार, पाटी, सीसफूल, बेणी, जूरा, सारी, मूरति गति वर्णन ॥

No. 35. Name of book—Niraguṇa Prakāśa. Name of author—Ballūdāsa of Sabalāpur (Baharāich). Substance.—Country-made paper. Leaves 205. Size—14 × 8 inches. Lines per page—28. Extent—2,890 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Place of deposit—Devidin, Village Ballūdāsa kā Purawā, Sabalāpur, Post office Barnāpur, District Baharāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ निर्गुण प्रकाश लिख्यते ॥ दोहा ॥ बल्लूदास भाषा है भाषा सबद सनेह। निर्गुण सर्गुण रूप हैं यहै प्रेम रस नेह ॥ याही उक्ति है याही मुक्ति है याही भक्त कर देह। करि विश्वास पढ़ि लीजै पढ़ो सबद कर नेह ॥ करि विश्वास ग्रंथ पढ़ै होय विष्नु कर दास। पढ़त पाप क्षय

होयगो कोन्ह ब्रह्म परकास ॥ प्रेम सुधा मधु रस भरो उमरो शुभ शुचि ज्ञान ॥ विरचित वल्लूदास कर ग्रंथ सुसागर ठान ॥ ज्ञान ज्ञान जप तप भरो उमरो विमल विभाग। हरि भक्ती प्रगटावनो भूपति तन अनुराग ॥ निगम अगम सम्मत सुभग सब पुरान को सार। सुर नर मुनि मन भावनो हरि को चरित उदार ॥ कथा पवित्र पवित्र सुख कर पवित्र नर देह। पातक पुंज पहाड़ सम कर नेहि श्रम मह खेह ॥ विमल भक्ति रघुनाथ को भोरहु परा निर्वान ॥ सुप पैहहै अघ धोइहैं सुनिये सकल सुजान ॥

End.—जहं जहं नारद हैं मम दासा। तहं नारद तुम कियो निवासा ॥
नारायण निज गृह को गयऊ। नारद माथ नवावत भयऊ ॥
तब नारद ना करैं विचारो। घर घर घूमत जिमि अधिकारी ॥

दोहा ॥ संत से कुल कछु नहीं है। जहं लगि करैं विचार ॥ सब घर एकही नाम है भजे सदा ओंकार ॥ जो जो पढ़ें वेद पुराना। सो चरित सब से कहैं बखाना ॥ प्रहलाद से अधिक भक्त ना कोई। यह दासन में उत्तम होई ॥ हरनाकुश को मारि हटावा। अरु प्रहलादै लीन्ह बचाया ॥ इतना बचन मैं कहत बखानो। मोरी गति ब्रह्मा नहिं जानो ॥ हिरनाकुश वैकुंठ सिधायो। यह चरित्र वल्लू है गायो ॥ आगे नारद सुनो चित लाई। मन में विस्मै तनिक न लाई ॥ संत वचन राखें जन माहीं। होय प्रसन्न भक्त मन माहीं। बरणत वल्लूदास है सबलापुर अस्थान। निर्गुन सगुन द्वै रूप हैं जो करते कल्यान ॥ हरि से प्रेम करो सदा छाड़ो सब जंजाल। तब तो मानुष देह है नहिं तो यहै पयाल ॥ इति निर्गुण प्रकाश समाप्तम शुभमस्तु ॥

Subject.—भगवान्, ब्रह्मा, शंकर, इन्द्र, कुवेर, वरुण, नारद, धर्मराज, सूर्य, शेष, कल्पवृक्ष, योगी, राजा सिद्धुराज, बल राजा, बलिराजा, कालिका, सतगुरु, सती, हनुमान, प्रसूत, तारागण, भगवती, प्रहलाद आदि की कथा का वर्णन।

Note.—इस पुस्तक के कर्त्ता वल्लू दास जी साधू जाति के तमोली थे ॥ आपका बचपन से ही हरि भजन की ओर चित लग गया था। आपने कई ग्रंथ रचे हैं। इनके कुटुंबी इन्छपेकूर के पुरवा (सबलापुर के पुरवा) में रहते हैं।

No. 36(a). Name of book—Banārasī Vilāsa, Brahma Vilāsa. Name of author—Banārasīdāsa Jain of Āgrā. Substance—Country-made paper. Leaves—226. Size—9½ × 5 inches. Lines per page—10. Extent—2,684 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Written in prose and verse. Character

—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1686 or A. D. 1629. Date of manuscript—Samvat 1841 or A. D. 1784. Place of deposit—Jaina Mandira Baḍā, Bāṛā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशाय नमः ॥ अथ बनारसी विलास भाषाविलास लिख्यते ॥ अथ जिन सहस्रनाम लिख्यते ॥ परमदेव परनाम करि ॥ गुरु कूं करूं प्रनाम ॥ बुधि बल बरनों ब्रह्म के ॥ सहस अठोत्तर नाम ॥ १ ॥ केवल पद महिमा कहूं ॥ कहों सिद्धि गुनग्यान ॥ भाषा प्राकृत संसकृत ॥ त्रिविधि सबद परवान ॥ २ ॥ एकारथ वाची सबद अरु द्विरुक्ति जो होइ। नाम कथन के कवित में ॥ दोष न लागे कोय ॥ ३ ॥ चौपाई ॥ ओंकार रूप ईशान ॥ करुणासागर कृपानिधान ॥ त्रिभुवन नाथ ईश गुण वृन्द ॥ गिरातीत गुण मूल अनन्द ॥ १ ॥ गुणी गुन गुण ग्राहक बलो ॥ जगत दिवाकर कौतूहलो ॥ क्रमवर्त्ती करुणामय क्षमी ॥ दशावतारो दीरघ दमी ॥ २ ॥ अलख अमूरति अरस अखेद ॥ अचल अबाधित अमर अवेद ॥ परम परम गुरु परमानन्द ॥ अन्तरजामी आनंद कन्द ॥ ३ ॥ प्राणनाथ पावन अमलान ॥ शील सदन निर्मल परमान ॥ तत्त्वरूप तपरूप अमेय ॥ दया केतु अविचल आदेय ॥ ४ ॥ शील सिंधु निरुपम निर्वाण ॥ अविनाशी अस्पर्शी अमान ॥ अमल अनादि अदीन अछोभ ॥ अनातङ्क अज अगम अलोभ ॥ ५ ॥ अनवस्थित अध्यातम-रूप ॥ आगमरूपी अघट अनूप ॥ अपर अरूपी अभय अपार। अनुभव मंडल अनघ अपार ॥ ६ ॥ विमल पूत शासन दातार ॥ दशातीत उद्धरन उदार ॥ नभवत पुंडरीकवत हंस ॥ करुणा मन्दिर अघ विध्वंस ॥ ७ ॥ निराकार निहचै निरमान ॥ नानारसी लोक परमान ॥ सुख धर्मा सुखज्ञ सुखपाल ॥ सुन्दर गुण मन्दिर गुण माल ॥ ८ ॥

End.—अथ मलार तथा सोरठ राग ॥ देखो भाई महा विकल संसारी दुखित अनादि मोह के कारन ॥ रागद्वेष भ्रम भारी ॥ दे० ॥ १ ॥ हिंसारंभ करत सुख समुझें मृषा बोलि चतुराई ॥ परधन हरत समर्थ कहावें परिग्रह बढ़त बड़ाई ॥ दे० ॥ २ ॥ वचन राख काया दृढ़ राखें मिटै न मन चपलाई ॥ या तें होत और की और शुभ करनी दुखदाई ॥ दे० ॥ ३ ॥ जोगासन करि कर्म निरोधैं आतम दृष्टि न जागें ॥ कथनी कथत महंत कहावें ममता मूल न त्यागें ॥ दे० ॥ ४ ॥ आगम वेद सिद्धान्त पाठ सुनि हिये आठ मद आनै ॥ जाति लाभ कुल बल तप, विद्या, प्रभुता रूप बखानै ॥ दे० ॥ ५ ॥ जड़सों राचि परम पद साधे आतम शक्ति न सूझे ॥ बिना विवेक विचार दरब के, गुण पर जाय न बूझे ॥ दे० ॥ ६ ॥ जस वाले जस सुनि संतोष तप वाले तन सोषैं ॥ गुनवाले परगुन को दोषैं मतवाले मत

पावें ॥ द्रे० ॥ ७ ॥ गुरु उपदेश सहज उदयागति मोह विकलता छूटै । कहत बनारसि अलख अक्षय निधि लूटै ॥ ३० ॥ ८० इति अष्टपदी मल्हार सम्पूर्ण

Subject.—( १ ) पृष्ठ १ से १६ तक—जिन सहस्र नाम, परम देव बन्दना, सहस्र अठोत्तर ( ब्रह्म ) नाम, ओंकार नाम । पृ० २ से ३ तक—ज्ञानगम्य नाम । चिंतामनि नाम । पृ० ३ से १६ तक—लोकान्त नाम महामंत्र नाम परम प्रबोध नाम केवल ज्ञानी नाम परम प्रदीप नाम दुरित दलन नाम औ शिवनायक नाम इति भाषा जिन सहस्र नाम ।

( २ ) पृ० १६ से ४७ तक--सूक्त मुक्तावली—सिन्दूर प्रकरण, मनुष्यभव का धर्माधिकार, धर्म की प्रधानता का वर्णन करते हुए, धर्म को छोड़ कर विषय की ओर जाने वाले की निन्दा करते हुए धर्मपरायण बनाने की चेष्टा । द्वार गाथा—संसार में जीवनमुक्त बनने वाले के लिये कुछ उपदेश । पूजाधिकार—वीतराग की पूजा का फल, भावादि द्वारा पूजन करने के पृथक् पृथक् फल । गुरु अधिकार—गुरु के गुणानुवाद गा कर उनकी सेवा करने का फल । गुरु के द्वारा जो लाभ हो सकते हैं उनका वर्णन करते हुए गुरु के वचनों में विश्वास करने की आज्ञा । जिन मताधिकार—जैन धर्म की बड़ाई करके उसकी ओर चित्त आकर्षण करना । संघ अधिकार—संघ की शिरमौर दिखा कर उसको सेवन करने का विधान । अहिंसा अधिकार—अहिंसा की बड़ाई करके उसकी ओर लोगों का ध्यान आकृष्ट करना । सत्यवचन अधिकार—सत्य की प्रशंसा और मिथ्यावाद में दूषण दिखाना । अदत्त दान अधिकार—अदत्त धन ग्रहण न करने वाले की प्रशंसा । शीलाधिकार—शील रत्न को मलिन करने वाले की अपकीर्त्ति का वर्णन, अखंड शील के प्रतिपालन की कीर्त्ति ध्वजा के फहराने का वर्णन । परिग्रहाधिकार—परिग्रह की बुराइयां । क्रोधाधिकार—क्रोध की बुराइयां । मानाधिकार—मान से संपूर्ण विपत्तियों के निकलने का वर्णन । मायाधिकार—माया के त्यागने का उपदेश । लोभाधिकार—लोभ की बुराई । सज्जनाधि कार—सज्जनों की बड़ाई । गुणि संगाधिकार—सत्संगति के लाभों का वर्णन । इन्द्रियाधि कार—इन्द्रियों के बलका वर्णन, उनको जीतने वाले साधुओं की प्रशंसा । कमलाधिकार—लक्ष्मी के लक्षण, इसको ठगिनी और धर्मभ्रष्टकारिणी समझ उससे बचने का उपदेश । दानाधिकार—दानी की बड़ाई । तप प्रभाव वर्णन । भावनाधिकार—संपूर्ण उत्तम कर्मों में भावनाओं की उत्तमता का वर्णन । वैराग्याधिकार—वैराग्य को कर्म पुंज के भञ्जन करने इत्यादि अनेक गुणों से प्रशंसित करना । यहां २२ अधिकारों का वर्णन समाप्त हुआ । उपदेश गाथा—परमेश्वर की पूजा, दीन पर दया, सुमिरण की सावना, देवों की पूजा, परमागम में रुचि, सुपात्र को दान, सत

संगति के लाभ, कुसंग को बुराई, आलस इत्यादि का त्याग, संसार का निस्सार होना।

मुन पति अजित देव को वन्दना करते हुए उनके इस ग्रंथ के रचने का वर्णन करना, अनुवादकों की ओर से नामादि देना।

इस ग्रंथ के निर्माण का काल:—सोलह सै इक्यानवे, ऋतु ग्रीषम वैशाख। सोमवार एकादशी, करन ऋक्ष सित पाख॥ यह ग्रंथ कुंवरपाल तथा बनारसीदास अभिन्न हृदय मित्रों का किया हुआ अनुवाद है।

(२) पृ० ४८—६५ तक—ज्ञान बावनी, ओंकार की प्रशंसा, ज्ञान के प्रकाश से लाभ, वचन प्रकाश छोड़ कर अन्य बात सुनने वाले की बुराई, पर आशा करने वाले की बुराई, अध्यात्मशैल की रीति का वर्णन, राजा चिदानंद की प्रशंसा, आठ कर्म भ्रम भेद वर्णन, ज्ञान वृद्धिकारी पठन पाठन ही की बड़ाई, पुग्गल के परिचय का वर्णन, विषयवासना परित्याग का उपदेश, स्वार्थ की बुराई, जिन उक्ति को अमृत सदृश बता कर उससे कुछ शिक्षा लेने का उपदेश, संपूर्ण संसार के जीवों को ज्ञान संबंधी उक्ति, ज्ञान की गोली का प्रभाव, जैन धर्म में ही अपनी प्रवृत्ति होने का वर्णन, अन्य धर्मों से संबंध रखने वालों वार्तायों को जान कर उनकी ओर से लापरवाही, आत्मज्ञान की प्रशंसा और उसके लाभ, तत्व को समझने की आज्ञा, एक ओर मनुष्य की विधि और दूसरी ओर विघ्ना के होने का वर्णन, संसार का निवास दुःखकारी होने का वर्णन, जैसा वासवसे वैसाही बुद्धि होने का वर्णन, गुण की प्रधानता का वर्णन, भाव में भगवान के निवास का वर्णन, आत्मा के निहारने की आरसी, भावना को मानना, आत्मा अमव्य की सिद्धरूप के मानने का वर्णन। इन बावन वर्णों के पढ़ने का लाभ।

कवि निवास स्थान तथा वंशादि परिचय:—शकबंधी सांचो शिरोमाल जिनदास सुन्यो ताके वंश मूलदास विरद बढ़ायो है॥ ताके वंश क्षिति में प्रगट भयो खड्गसेन, बनारसीदास ताके अवतार आयो है॥ श्रीहोलिया गोत गरवतन उद्योत भयो, आगरे नगर ताहि भेटे सुख पायो है॥ बानारसी बानारसी खलक बखान करै ताको वंशनाम ठाम नाम गुण गायो है॥

× × × × × ×

सोलह सौ छियासी ये संवत् कुआर मास, पक्ष उजियारे चन्द्र चढ़िबे को चाव है। बिजैदशी दिन आयो शुद्ध परकाश पायो, उत्तरा आषाढ़ उडुगन बढ़े दाव है॥ बनारसी दास गुण योग है शुकल नाना पोरिष प्रधान तिथि करण कहाव है। एक तो अरथ शुभ महूरत बरणाव दूसरो अरथ यामें दूसरो बरणाव है॥

(४) पृ० ६५—७४ तक—वेद निर्णय पंचासिका। ऋषभ स्वामी की वंदना। प्रसिद्ध ऋग्वेदादि को मिथ्या बता प्रथमानुयोग, करणानुयोग, चरणानुयोग, द्रव्यानुयोग, इन चार वेदों का वर्णन करना। इन चारों वेदों में किन किन का वर्णन है, इस बात का कथन। सब ग्रंथों को इनकी परछाईं बता कर इनके गुप्त होने का वर्णन, जुगल धर्म वर्णन, ऋषभ देव वर्णन, ब्रह्मलोक का वर्णन। ऋषभ देव द्वारा जैन मत वर्णन करने का विधान।

(५) पृ० ७५ से ७७ तक—त्रेसठ शलाका पुरुषों की नामावली।

(६) पृ० ७७ से ८१ तक—मार्गणा विधान संजम, भव्य, अहार, कषाय, दर्शन, ज्ञान, जोग, गति, काय, लेश्या, समकित सैनी, वेद तथा इन्द्रिय यह चौदह मार्गणा सार हैं फिर इनके बासठ भेदों का वर्णन।

(७) पृ० ८१ से १०२ तक—कर्म प्रकृति विधान—एक ही कर्म की आठ श्रेणियां, उनकी ही १४८ प्रकृतियों का वर्णन। ज्ञान वर्णीय, दर्शणा वर्णीय, अन्तराय, मोहनीय (घातिया कर्म) वेदनी, गोत्र, आयु और नाम कर्म (अघातिया कर्म) इनमें ज्ञानावर्णी कर्म के मति ज्ञानावर्णी आदि ५ भेद, दर्शणा वर्णी कर्म के चक्षु दर्शणावर्णी आदि नौ भेद, मोहनी कर्म के २८ भेद, इन सब का वर्णन। अन्तराय कर्म के भोगंतराय आदि ५ भेद। इस प्रकार चारों घातिया कर्मों के सब ४७ भेद हैं। वेदनी कर्म के साता और असाता ये दो भेद हैं—आयु कर्म के नर्कायु, त्रियंच आयु इत्यादि ४ भेद हैं। गोत्र कर्म के उच्च गोत्र और नीच गोत्र ये दो भेद हैं और नाम कर्म के ९३ भेद पृथक पृथक दिखाए गए हैं और प्रत्येक का स्वरूप और लक्षण भी दिखाया गया है। जगत की सम्पूर्ण शक्ति के कर्माधीन होने का वर्णन। पुण्यपाप के भेद। पुण्य प्रकृति के ६८ थान। पाप प्रकृति के सौ थान। उनमें से वर्णादि के ४ बंध हैं, इसी प्रकार इनका विभाग हुआ है। विपाक वर्णन—पुद्गल विपाकी ६२ थान, जीव विपाकी की प्रकृति ७८ ठौर। आठों कर्मों की स्थिति का वर्णन, पल्योपम काल तथा सागरोपम की चाल का वर्णन। ग्रंथ के पढ़ने का फल तथा निर्माण काल:—संवत सत्रह सौ समय, फाल्गुण मास वसन्त। ऋतु शशिवासर सप्तमी, तब यह भयौ सिद्धंत॥

(८) पृ० १०२ से १०८ तक—कल्याण मन्दिर स्तोत्र, कवि द्वारा अपने इष्टदेव के गुणों तथा अपनी हीनता के वर्णन करने के साथ अपने को इस भव-सागर से निकालने की प्रार्थना करना। "यह ग्रंथ कुमुदचंद्र की बुद्धि द्वारा रचा गया है और इस का हिन्दी पद्यानुवाद मैंने किया है" कविका यह कथन है।

(९) पृ० १०९ से ११२ तक—साधु वंदना, साधु के मूल गुणों का वर्णन, इन २८ मूल गुणों धारी साधु की वन्दना करके उन्हें ही मोक्ष का अधिकारी बताना

(१०) पृ० ११३ से ११६ तक—मोक्ष पैड़ी। कर्म कपाट को उघाड़ कर मोक्ष देने की सतगुरु से प्रार्थना। भव थिति घटने वालों को उपदेश—मूढ़ों को नहीं।

(११) पृ०—११७ से १२० तक—कर्म छत्तीसी। जीव और कर्म का निर्णय, आकाश के बीच में ही जीव अजीव के निवास का वर्णन, जीव की संसारी और सिद्धि नामनी दो दशाएं और अजीव के पांच विकल्प। पुद्गल द्रव्य का विशेष विधान। पुद्गल के २० गुण। पुद्गल की दशाओं को ही अपनी दशा मान लेने ही के भरम विभाव से कर्म का वंश बढ़ता है। कर्म रोग के दोनों चरणों का वर्णन, पाप विकार तथा पुण्य विकार—इन दोनों से उद्धार न होने का वर्णन, केवल कर्म फन्द काटने ही से उद्धार की आशा।

(१२) पृ० १२१ से १२४ तक—ध्यान बत्तीसी। दान, शील तप और भावना चारों के सुखदातार होने के वर्ण के साथ ही साथ चारों हितकारी ध्यानों का वर्णन। ध्यानों के लक्षण। ज्ञानी इत्यादि का अपने अपने मार्ग से आराधन करने का वर्णन। आर्त तथा रौद्र का कुध्यान बताना।

(१३) पृ० १२५ से १२८ तक। अध्यातम बत्तीसी। चौदह उतंग रज्ज का कथन, छः द्रव्यों का कथन, चेतन तथा पुद्गल (जड़ पिंड) के अनिष्ट सम्बन्ध का वर्णन—जिस प्रकार पुष्पादि में गंधादि हैं, शुद्ध चैतन्य का भाव कर्म की ओट में बसना, पिंडकी ओट का द्रव्य कर्म से लपेटा होना। सुमति कर्म से शिव का साधन और साधन से मोक्ष का वर्णन।

(१४) पृ० १२८—१३० तक—ज्ञान पचीसी, सत्सङ्गतादि उपकरणों द्वारा ज्ञान विधान का वर्णन कर आत्म ज्ञान का उपदेश।

(१५) पृ० १३१ से १३३ तक—शिव पचीसी—शिव की महिमा का वर्णन।

(१६) पृ० १३४ से १३५ तक—भव सिंधु चतुर्दशी—मन जहाज द्वारा तरण का उपदेश।

(१७) पृ० १३५ से १३७ तक—अध्यातम फाग।

(१८) पृ० १३७ से १३९ तक—सोलह तिथि वर्णन।

(१९) पृ० १३९ से १४१ तक—तेरह काठिया वर्णन।

(२०) पृ० १४१ से १४३ तक अध्यात्म गीत।

(२१) पृ० १४४ से १४५ तक—पंच पद विधान अर्थात् १ गुरु और चार गुरुओं के चरणों को वंदना।

(२२) पृ० १४५ से १४६ तक—सुमति के देव्यष्टोत्तर शत नाम।

(२३) पृ० १४६ से १४८ तक—शारदाष्टक, सरस्वती के गुणों के साथ ही साथ उसको वन्दना।

(२४) पृ० १४८ से १५१ तक-नव दुर्गा विधान। देव देवी दोनों ही ज्ञान को दो अवस्थाएं हैं, उनमें कुछ भेद न होने का वर्णन, शीतलादि इसके नो रूपों का वर्णन।

(२५) पृ० १५१ से १५२ तक-नाम निर्णय विधान। नाम को आत्मा का बाध। नाम का केवल भ्रम होना। ईश्वर नाम ही सच्चा मानना।

(२६) पृ० १५३ से १५६ तक-नवरत्न कवित्त। धन्वन्तरि कालिदासादि नवरत्नों का वर्णन। इनके साथ ही साथ विमल चित्त ज्ञायकादि नव बातों का समावेश।

(२७) पृ० १५६ से १५७ तक—आठ प्रकार के जिन पूजन का वर्णन।

(२८) पृ० १५७ से १५९ तक—दश दान विधान वर्णन।

(२९) पृ० १५९ से १६० तक—दश बोल कथन।

(३०) पृ० १६१ से १६२ तक—कुछ पहेलियां।

(३१) पृ० १६२ से १६५ तक—प्रश्नोत्तर के दोहे।

(३२) पृ० १६५ से १६६ तक—प्रश्नोत्तर माला।

(३३) पृ० १६६ से १६७ तक—अवस्थाष्टक।

(३४) पृ० १६७—षट दर्शनाष्टक। शैव मत, बौद्ध मत, वेदान्त मत मीमांसक मत, और जैन मत।

(३५) पृ० १६७ से १६८ तक—चातुरवर्ण ब्राह्मणादि चारों वेदों के धर्मों का कथन।

(३६) पृ० १६८—१६९ तक—अजितनाथ जी के छन्द, अजित जिनन्द को महिमा, अवध में उनके जन्म लेने आदि का वर्णन।

ग्रंथ निर्माण काल—"सोले से सत्तर समय, आश्वनि मास सित पक्ष वारसों"।

(३७) पृ० १७० से १७२ तक—शान्तिनाथ जिन स्तुति।

(३८) पृ० १७२ से १७४ तक—नव सेना विधान। कटकादि परिमाण।

(३९) पृ० १७४ से १७५ तक—नाटक समय सार सिद्धान्त के पाठान्तर कलशों का भाषानुवाद।

(४०) पृ० १७५ से १७६ तक—मिथ्यामत वाणी। पुराणों के अन्तर्गत आई हुई कुछ गाथाओं को उदाहरण स्वरूप सन्मुख रख कर उस मत का खंडन।

(४१) पृ० १७७ से १८२ तक—प्रस्ताविक फुटकर कविता, माया मोह को त्यागने इत्यादि के उपदेश, १४ विद्याओं के नाम। छत्तीस पैान के नाम, १४८ प्रकृति नाम।

(४२) पृ० १८३ गोरखनाथ के वचन।

(४३) पृ० १८४ से १८८ तक—वैद्यादि के भेद, वैद्य, ज्योतिषी, वैष्णव, महन्त इत्यादि का वर्णन।

(४४) पृ० १८८ से २०० तक—परमार्थ वचनिका (गद्य में) तीनों अवस्थाओं का विचार, निश्चय व्यवहार का वर्णन, आगम अध्यात्म का स्वरूप, अनन्तता का विचार, मूढ़ तथा ज्ञानी जीव का विशेषण, सम्यक दृष्टि का विचार। हेय ज्ञेय उपादेय रूप ज्ञाता की चाल का विचार।

(४५) पृ० २०० से २०८ तक—उपादान निमित्त की चिट्ठी (गद्य में)।

(४६) पृ० २०९ से २१४ तक—निमित्त उपादान के दोहे।

(४७) पृ० २१५ से २२२ तक—अध्यात्म पद पंक्ति, अध्यात्म विषयक पद।

(४८) पृ० २२२ से २२४ तक—परमारथ हिंडो लना, परमार्थ विषय का निदर्शन।

(४९) पृ० २२४—२२५ तक—अष्टपदी मल्हार रागादि के कारण संसारियों के दुखी होने का वर्णन। गुरु उपदेश से इस दोष के मिटने का उपदेश।

(५०) पृ० २२५ से २२६ तक—बनारसी विलास के संग्रहकर्त्ता की आत्म कहानी—

नगर आगरे में अगरवाल आगरो जो, गर्ग गोत आगरे में नगर नवल सा।
सघवी प्रसिद्ध अमैराज मानतो के, पंचबाला नलिनि में भयो है कैवल सा॥
जाके परसिद्ध लघु मोहन है सेस इन, जाके जिन मारग बिराजत धवलसा।
ताही को सपूत जगजीवन सुविद्ध जैन, बानारसी बैन जाके हिये में सबलसा॥

× × × × × ×

और काव्य घनी घरी कही है बनारसी ने सोभी क्रम से एकत्र किये ज्ञान मान हैं। ऐसी जान एक ठौर कीन्हीं सब भाषा जोर ताके नाम धरो यो बनारसी विलास रे॥ ग्रंथ संग्रह काल:—सम्वत् सा एकोत्तरे सभी चैत सित पाख। द्वितिया में पूरन भई यह बनारसी भाख।—(ग्रन्थ पूर्ण)

Note.—यह 'बनारसी विलास' नामक ग्रंथ श्री बनारसीदास जी जैन की कई पुस्तकों का संग्रह है। इसके संग्रहकर्त्ता हैं आगरा निवासी जगजीवन जैन। इन्होंने सं० १७०१ में इस ग्रंथ का संग्रह बड़ी उत्तमता से किया है। अब यह ग्रंथ कवि के जीवन चरित्र सहित "जैन ग्रंथ रत्नाकर पुस्तक माला" के सातवें रत्न के स्वरूप में प्रकाशित हो गया है। इसका संपादन नाथूराम प्रेमी ने किया है। कवि ने अपनी ५५ वर्ष की जीवनी स्वयं ही लिख कर रख दी थी, उनका जन्म काल स्वयं उनके शब्दों में यों है:—

संवत सोलह सौ तेताल। माघ मास सित पक्ष रसाल।
एकादसी वार रविनन्द। नखत रोहिणी वृषको चन्द॥

रोहिनि त्रितिय चरन अनुसार। खरगसेन घर सुत अवतार।
दीनों नाम विक्रमाजीत। गावहिं कामिनि मंगल गीत॥

इन के पिता के आगरे आने का वर्णन और शेष अन्य जीवन संबंधी वृतान्त भली भांति विवर्णित किया गया है। कवि की रचना विशेषतः पद्य में ही है किन्तु संयोग वश इस ग्रन्थ में थोड़ा सा गद्य भी आ गया है। इनकी कविता में कहीं कहीं खड़ी बोली के भी प्रयोग हैं।

No. 36(*b*). Name of book—Nāṭaka Samayasāra. Name of author—Banārasidāsa of Āgrā. Substance—Country-made paper. Leaves—480. Size—$7\frac{1}{4} \times 5\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—8. Extent—2,760 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1699 or A. D. 1642. Date of manuscript—Samvat 1915 or A. D. 1858. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ नाटक समय सार लिख्यते॥ परम गुरुभ्यो नमः॥ श्री पार्श्वनाथ स्तुति॥ करम भरम जग तिमिर हरन खुग उरग लपन पग सिव मगदरसी॥ निरषत नयन भविक जल बरषत हरषत अमित भविक जन सरसी॥ मदन कदन जित परम धरम हित सुमिरत भगत भगति सब दरसी॥ सजल जलद तन मुकट सपत फन कमठ दलन जिन नमत बनारसी॥ १॥ सर्व लघु एक स्वर चित्र॥ छप्पय॥ सकल करम खल दलन कमठ सठ पवन कनकनग। धवल परम पद रमन जगत जन अमल कमल खग। पर मत जलधर पवन सजल घन समतन सम कर। पर अघ रजहर जलद सकल जन नत भव भय हर।

यमदलन नरक पद छय करण अगम अतर भव जल तरण। वर सबल मदन वन हर दहन जय जय परम अभय करण ॥ २ ॥

End.—अथ सब को टीका कथन ॥ सवइया इकतीसा तीनि से दसोतर सोरठा दोहा छंद दोऊ जुगल से पैतालीस इकतीसा आने है। छियासी चौपइ सैंतीस तेईसे सवैये वीसछप्पै अठार हैं कवित बखाने हैं। सात फुनि हो अडिल्ले चार कुंडलिय मिलि सकल सात से सत्ताईस ठीक ठाने हैं। बत्तीस अक्षर के श्लोक कीने ताके ले ग्रंथ संख्या सत्रह से सात अधिकाने हे ॥ ७२६ ॥ अथ दोहा ॥ समै सार आतम दरब नाटक भाव अनन्त। सो है आगम नाम मे परमारथ विरतंत ॥

इति श्री परमारथ समै सार नाटक नाम सिद्धान्त समाप्त ॥ संवत् १९१५

Subject.—(१) पृ० १—८ तक—पार्श्वनाथ की स्तुति, सिद्धकी स्तुति, सम्यग्दृष्टि की स्तुति।

(२) पृ० ९—२१ तक—मिथ्या दृष्टि वर्णन, कवि की लघुता का वर्णन, नाटक श्रवण का फल, नाटक कथन का प्रयोजन, अनुभव वर्णन, षटद्रव्य वर्णन, पुद्गलद्रव्य वर्णन, धर्मद्रव्य, अधर्म द्रव्य, आकाश द्रव्य, कालद्रव्य, जीवतत्त्व यथा कथन, अजीवतत्त्व, पुण्यतत्त्व, पापतत्त्व, आश्रवतत्त्व, संवरतत्त्व, निर्जरातत्त्व, बंधतत्त्व, मोक्षतत्त्व।

(३) पृ० २२—२९ तक—नाम माला सूचनिका, सुध जीव द्रव्य के नाम, संसारी जीव द्रव्य के नाम। नामावली—आकाश, काल, पुन्य, पाप, मोक्ष, बुद्धि, विचक्षण, मुनीश्वर, दरसन, ज्ञान, सांच, झूठ।

(४) पृ० ३०—७६ तक—समय सार नाटक के द्वादस द्वार। आरम्भ का नमस्कार, कलसा वर्णन, जिनवानी वर्णन, अगम्य व्यवस्थक कथन, निश्चय व्यवहार कथन, सम्यग्दर्शन व्यवस्था, नावस्था अभिदृष्टातकार, व्यवस्था सम्य दृष्टान्त, जीव व्यवस्था वचन, हितोपदेश कवित्त, जात विलास, गुण तथा गुणी भेद कथन, ज्ञाता चितवन स्वरूप कथन, द्रव्य पर्य्याय अभेद कथन व्यवस्था, द्रव्य पर्य्याय, अभेद व्यवहारस्था कथन, द्रव्यागुण पर्याय अभेद व्यवस्था कथन, व्यवहार रूप अथ व्यवहार रूप कथन, निश्चय कथन, शुद्धनय कथन, शुद्ध अनुभव प्रशंसा, ज्ञाता की व्यवस्था, भेद ज्ञान प्रशंसा कथन, परमार्थी शिक्षा वचन, तीर्थंकर स्तुति बाह्यरूप व्यवहार, जड़ चेतन भिन्न भाव वर्णन, जिन स्तुति, कर्त्तव्य कथन, निश्चय व्यवहार, तीर्थंकर स्तुति, वस्तुरूप कथन, भेद ज्ञान स्वरूप, निश्चय स्वरूप कथन, ज्ञान व्यवस्था कथन, वस्तु स्वरूप, जीवाधिकार।

(५) पृ० ७७—९२ तक—ज्ञान की व्यवस्था, परमार्थ शिक्षक, वस्तु विवरण, अनुभव प्रशंसा, वस्तु विचार, जीवनव रूपवस्तु विचार, स्वस्वरूप कथन,

साक्षात रूप कथन, अनुभव विधान, मोह वर्णन, ज्ञाताविलास, ज्ञान विलास, अजीव द्वार।

(६) पृ० ९३—१२५ तक—भेद ज्ञान वर्णन, ज्ञान समर्थ वर्णन, भेद ज्ञान का समर्थपना, पुद्गल लक्ष भेद कथन, कर्त्ता, कर्म और क्रिया का स्वरूप कथन, कर्त्ता, कर्म और एकत्व करण, कर्त्ता, कर्म और क्रिया प्रतिस्थापन, इन तीनों का विवरण, यथा कर्म तथा कर्त्ता, मिथ्या दृष्टि वर्णन, भ्रमस्वरूप कथन, सम्यग-दृष्टि का स्वभाव कथन, कर्तृत्व स्वभाव दृष्टान्त, कार्य विवरण, व्यवहार कर्तृत्व। गुरु शिष्य संवाद कर्त्ता कर्म के विषय में, मूढ़ कर्तृत्व कथन, शुद्धानुभव माहात्म्य, अनुभव समर्थन, मिथ्या दृष्टा कर्तृत्व, मूढ़ कर्म को कर्त्ता ज्ञाता, अकर्त्ता, जीव द्रव्य कर्म का अकर्त्ता, क्रिया द्वार।

(७) पृ० १२६—१५६ तक—चन्द्रकला वर्णन, शुभाशुभ एकत्व करण, गुरु शिष्य संवाद कर्म के विषय में, बंध मोक्ष रूप, मोक्ष मार्ग निरूपण, बंध मार्ग, ज्ञान मोक्ष मार्ग, ज्ञान तथा कर्म विवरण, मूढ़ तथा विचक्षण क्रिया वर्णन, पाप पुण्य एकत्रो करण द्वार।

(८) पृ० १५७—२२४ तक—ज्ञान लीवर्णन, विधि आश्रव लक्षण, ज्ञान लक्षण, ज्ञाता का समर्थपना, द्वेष विमोह लक्षण, राग द्वेष फल, ज्ञाता निराश्रव, ज्ञाता विलास, शुद्ध नय। जीव विलास। सम्यग् प्रशंसा, आश्रव द्वार, ज्ञान वर्णन, भेद ज्ञान महिमा, सम्यक् सामर्थ्य, सम्यक् दृष्टि महिमा, भेद ज्ञान महिमा, स्वरूप कथन, भेद विज्ञान महिमा, भेद ज्ञान माहात्म्य, अभेद ज्ञान मोक्ष मूल कथन, ज्ञान वैराग्य शक्ति वर्णन, ज्ञाता व्यवस्था कथन, मिथ्या दृष्टि, मूढ़ क्रिया, महा मूढ़ व्यवस्था, सैन दशा, आत्मा द्रव्य शक्ति, ज्ञाता की क्रिया का कथन, ज्ञान समुद्र वर्णन, मोक्ष मार्ग प्रकाशका, मूल व्यवस्था कथन, ज्ञान महिमा, मोक्ष प्रतिव्यवस्था, परवस्तु का त्याग, ज्ञानी तथा ज्ञाता शक्ति कथन, ज्ञाता का उद्वेग, ज्ञाता प्रबंध, ज्ञान दाय वर्णन, ज्ञान स्वभाव, ज्ञान वैराग्य वर्णन, मूढ़ कर्म, ज्ञान का प्रकृतत्व।

(९) पृ० २२५—३०० तक—सप्त भयनामा, सप्त भय लक्षण, परलोक भय निवारण, वेदना भय, चोरादि अन्य भय निवारण, अष्टंग के नाम, अचेतना नाटक कथन, निर्जर, कर्म चेतना तथा ज्ञान चेतना, बंध निदानक इहाकरण, अबंध निदान, उद्यम प्रशंसा, उद्वेल वर्णन, यथावत वर्णन, यथावस्था तथा क्रिया कथन, यथा क्रिया तथा फल, ज्ञानी वैराग्य सह करण वर्णन, पदार्थ व्यवस्था कथन, पुरुषार्थ, शुद्ध नयवस्तु स्वरूप, मूढ़ कथन, चार प्रकार जीवव्यवस्था, उत्तमादि पुरुष वर्णन, मूढ़ व्यवस्था वर्णन, मूढ़ विषयी

वर्णन, संसारी तथा गुणी व्यवस्था वर्णन, आत्मा शरीर लक्षण, देह वर्णन, जगतवासी वर्णन, जग संपदा कथन, ज्ञान महात्म्य, विचारादि, शिक्षा कथन, बंधद्वार—मोक्ष द्वार वर्णन—ज्ञानी विलास वर्णन, बुधि विलास, ज्ञाधादि भक्ति वर्णन, चेतना वर्णन, वस्तु सत्ता वर्णन, सत्ता व्यवस्था वर्णन, चेतन सत्ता वर्णन, अन्य सत्ताओं का वर्णन, समाधि भूमि वर्णन, समाधि वर्णन प्रमादी तथा अपमादी वर्णन, ज्ञानी अवस्था।

(१०) पृ० ३०१—३७१ तक—सर्व विशुद्धिद्वार वर्णन, शुद्धात्मद्रव्य वर्णन, अजीव अभोगता वर्णन, भोगता वर्णन, अहम् बुद्धि वर्णन, अकर्त्ता कथन, कर्त्ता भोगता की आलोचना, बाह्य मतों वर्णन, दुर्बुद्धि वर्णन, आत्मा द्रव्य के अनेक भेद कथा, मिथ्यादि मति के भेद, अनुक्रम वस्तु स्वरूप, व्यापकता कथन, कुबुद्धि वर्णन, सुबुद्धि वर्णन, ज्ञान चक्र वर्णन, ज्ञान क्रिया का दृष्टांत, ज्ञान क्रिया का स्वरूप, ज्ञाता ज्ञान भान कथन, मिथ्यात्व परिणाम, आत्म धर्म वर्णन, वैराग्य वर्णन, ज्ञानी पुरुष की महिमा, शुद्धात्म द्रव्य वर्णन, मोक्षपंथ तथा परमारथ कथन।

(११) पृ० ३७२—३७४ तक—ग्रंथ निर्माण हेतु—

अरने ग्रंथ जगत हित काजा। प्रगट अमृत चंद मुनिराजा॥
तब तिन ग्रंथ जानि अति नीका। रच्यौ बनाइ संस्कृत टीका॥

जीवकी स्वाधीनता तथा पराधीनता के विषय शिष्य गुरु संवाद, क्षेत्र विधान, अष्टम नास्तिक वादी कथन, नवरस देह को नास, एकादशी आत्म अचेतना।

(१२) पृ० ३७५—४२२ तक—साधक साध्य द्वार वर्णन, उदासीनता वर्णन, उपदेश वत्ति, सप्तव्यसनों के नाम, साध व्यवस्था, चौदह रत्न, साधक द्रव्य व्यवस्था, अनुभवी विलास, ज्ञातु द्रव्य स्थापना, ज्ञान फल वर्णन, अनुभव व्यवस्था, द्रव्य—क्षेत्र कालभाव कथन, साध साधक द्वार।

(१३) पृ० ४२३—से अंत तक—कवि का अपनी पूर्व दशा का कथनः—जो मैं आप छांड़ि दीन्हों पररूप गहि लीन्हों न वसेरौ जहां जहां मेरो थलु है। भोगन को भोगी ह्वै करम को कर्त्ता भयौ हिरदै हमारे राग द्वेष मोह मलु है॥ ऐसो विपरीति चालि भई जो अतीत काल सोतौ मेरे क्रिया की ममता को फलु है। ज्ञान दृग भासी भयौ क्रिया सौ उदासी वह मिथ्या मोह निद्रा मे सुपनि कैसो छलु है॥ ग्रन्थ पूर्ति का संदेश, जिन प्रतिमा के सन्मुख कवि के नत होने का कथन, पंच मिथ्या के नाम, विपरीत, संशय, अज्ञान, अनारी, प्रथमगुन वर्णन समास, द्वितीय गुण कथानक, मिश्रनाम गुन थान, चतुर्थगुणथान वर्णन, अष्ट कथानरूप, षड़ अनायतन,

सत प्रकृतियों का वर्णन, पंचगुनस्थान वर्णन, प्रतिमा की परिभाषा, वेद विवरण, मथन मथन मध्यम उत्कृष्ट कथन, पूर्व संख्या कथन, अट्ठाईस मूलगुन कथन, (महाव्रत, पंच समिति, षडावश्यक, दश गुण स्थान इत्यादि वर्णन)—यहां समस्त ग्रंथ पूर्ण हुआ।

ग्रंथ महिमा कथन, जीव महिमा। समयसारके तीनों रचयिताओं के नाम:— कुंदाकुंदाचार्य प्रथम गाथा बंध करि समय सार नाटक विचारि नाम दयो है। ताहो की परम्परा अमृत चंद भयेतिन्ह संस्कृत कलश संभारि सुखलयो है॥ प्रगट्यो बनारसी गृहस्थ श्रीमाल अब किए हैं कवित हिय बोधबोज बयो है। सबद अनादि तामें अरथ अनादि जीव नाटक अनादि यों अनादि होको भयो है॥

कवि व्यवस्था कथन। वाणी व्यवस्था। नाटक व्यवस्था कथन:—

अब यह बात कहीं है जैसो। नाटक भाषा भयो सु ऐसो॥ कुंद कुंद मुनि मूल उद्धरता। अमृतचंद टीका के करता। समै सार नाटक सुखदानो। टीका सहित संस्कृतवानो॥ पंडित पैठि दृढ़ मति बूझे। अलपमती को अरथ न सूझे॥ पांडे राज मल्ल जिन धर्मा। समय सार नाटक के मर्मा॥ तिन ग्रंथ की टीका कीनी। बालबोध सुगम करि दीनी॥ इह विधि बोधवचनिका फैली। समय पाइ अध्यातम शैली॥..............................नगर आगरे माहि विख्याता। कारण पाइ भये बहु ज्ञाता॥

पंच पुरुष अति निपुन प्रवीने। निस दिन ज्ञान कला पारस भीने॥ ७११॥ रूपचन्द पंडित प्रथम, दितिय चतुर्भुज नाम। तृतीय भगवती दास नर, कुंवर पाल गुन धाम॥ ७१२॥ धर्मदास ए पंच जन मिलि बैठहि इक ठौर। परमारथ चरचा करें, इहि की कथा न और॥ × × × × ×
इहि विधि ज्ञान प्रगट भैा, नगर आगरे माहि। देश देश में विस्तरो-मृषा देश में नाहिं। × × × × × ×
नगर आगरे माहि विख्याता। बनारसी नाम लघु ज्ञाता॥ तामे कवि कला चतुराई। कृपा करें ये पांचो भाई॥ पंच प्रपंच रहित हिय खोले। ते बानारसि सों हंसि बोले॥ नाटक समय सार हित नीका। सुगम रूप राज मलो टीका॥ कवित बद्ध रचना जो होई। भाषा ग्रंथ पढ़ै सब कोई॥ तब बनारसी मन महि आनी। कीजे तो प्रगटे जिन वानी॥ पंच पुरुष की आज्ञा लीनी। कवित बंध की रचना कीन्हीं॥

समय निर्माण कालः—सोरह सै तिन्यानवे, बीते। असु मास सित पक्ष वितीते॥ तिथि तेरस रविवार प्रवीना। ता दिन ग्रंथ समापति कीना॥

राजवंश परिचयः—सुख निधान सक बंध नर साहिब साहि किरान। सहस साहि सिर मुकुट मनि साहि जहाँ सुलतान॥ जाके राज सुचैन सौं कोनौं आगम सार। ईति भीति व्यापी नहीं यह उनको उपगार॥

सब ग्रंथ के छन्दों को नामों के हिसाब से गणना। ग्रंथ पूर्ण॥

Note.—यह ग्रंथ आगरे निवासी श्री बनारसी दास जैन की रचना है। संवत् १६९९ वि० में आगरे स्थित शाहजहाँ बादशाह के समय में यह पुस्तक बनी है। उसकी रचना रूप रामादि ५ भाइयों के कथनानुसार हुई है। मूल ग्रंथ कुंद कुंदाचार्य्य ने लिखा, उसकी टीका संस्कृत में अमृतचंद ने की। उन्हीं भावों से प्रेरित होकर बनारसी दास ने उक्त भ्राताओं के कथनानुसार उसी को हिन्दी में छन्दोबद्ध किया। यह ग्रंथ संवत् १९२५ का लिखा हुआ है। इसमें प्रतिलिपिकर्त्ता महोदय ने मात्रादि की अनेक अशुद्धियां कर दी हैं। इससे कहीं कहीं तो बिलकुल अर्थ भंग हो जाता है और कहीं कहीं प्रयत्न पूर्वक लगाने पर कठिनाई से समझ सकते हैं।

No. 37. Name of book—Kavitta Saṅgraha. Name of author—Beni Kavi of Asni. Substance—Country-made paper. Leaves—20. Lines per page—13. Extent—325 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Ṭhākura Naunihāla Siṁha Seṅgara, Kāṇṭhā, District Unnao.

Beginning.—श्री गणेशायनमः—लिख्यते बेनीराम के कवित्त॥ चिन्तामणि पारस ऊ परसन पावै लोग परसन कीन्हे दीहदान के उमाह में। ऐसी करतूति तिहूं लोक में कोनी काहू बदी बर विरद बखानत उछाह में॥ बेनी दसरथ कर जोरि कै कहत तुम्है जनक भेद सकुच कलस कराह में। आपु तौ विदेही देही धरम दिखाय सब देह किये पावन बैदेही के विवाह में॥ १॥

End.—पाइ कर सोहत पदुम राग सिव कवि चारु नष चुनीन के जाल से निहारे हैं। अधर विसाल लाल कोन मन मोहै लषि देत मुकताहल से मनमें विचारे हैं॥ सोस में लसतवार मरकत मनितार देत बढ़ाव नहिं जात निरवारे हैं। हीरा हासतन है पिरोजा नील मनि तिल जोवन सी जोहै हरि जवाहर पसारे हैं॥ इति॥

Subject.—बेनी, शिव, परमेश, शंभु शिवलाल कलानिधि के कवित्तों का फुटकर संग्रह है।

No. 38 (*a*). Name of book—Rasavilāsa. Name of author—Benī Kavi of Benti. Substance—Country-made paper. Leaves—26. Size—12 × 6 inches. Lines per page—56. Extent—1,456 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1874 or A. D. 1817. Date of manuscript—Samvat 1953 or A. D. 1896. Place of deposit—Paṇḍita Bipina-bihārī Miśra, Brajarāja Pustakālaya, Village Gandhauli, Post office Sidhauli, District Sītāpur.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ वेनी कवि कृत रस विलास लिख्यते ॥ मंगलाचरण ॥ इन्दु कला कलित ललित गंड गुंजरत सिंदूर भसुंड सुंड दंडा दरसत है ॥ सुर नर मुनि जाके वंदत चरन जुग व्याह आप दान पादि सेवा सनुचति है ॥ विघन विनासन प्रकास परम पुन्य वेनी कवि मंगल सरूप सरसति है ॥ देवन के नायक सो सांकरे सहायक सुबुद्धि वरदायक विनायक वदत है ॥ दो० विरदावलि वरनै विमल गनपति के गुन गाय । शंकर संकर के तनय सुष संपति समुदाय ॥ कवित्त ॥ कोपे सुनासीर के बचायो व्रज बूड़त बराय उठायो है तिलक यदुवंश के ॥ सांकरे में द्रौपदी दुरद के सहायक भये देवन के नायक कराल काल कंस के ॥ सुर नर मुनि वेनी जानत न ख्याल कोऊ दीन के दयाल अवतार पुरे अंस के ॥ राधा जी के वल्लभ चराई जिन गाइ साई वाई बसो हिय में गोसाई हरिवंस के ॥ दो० । गोसाई हरिवंस के सेवक मोहन दास । कायथ वारह जाति में कान्हा सुजस प्रकास ॥ विद्या विनै विवेक ते भूतल के अवतंस । राधावल्लभ पंथ प्रिय गोस्वामी हरिवंस ॥ मोहन मोहनदास के भे गिरधारी दास । दानसील संपति सुजस पुहमी पुन्य प्रकास ॥ पर स्वारथ के जोग ते अगत जथारथ नाम । श्री गिरधारी दास के कुशल सिंह सिरताज ॥ कुशल सिंह के सुत सुखद हरीलाल गुनजाल । दान ज्ञान मति मेरु से मूरति मदन विशाल ॥

End.—शांत रस लक्षण ॥ तहां शांत रस कहत हैं जहं थाई निरवेद । सत संगादि विभाव है यामे कछु न भेद ॥ क्षमा आदि तहं कहत हैं कवि पंडित अनुभाव । हर्षादिक तहं जानिये फिरि संचारी भाव ॥ उदाहरण । भूषन वसन बिसरि तन अनेक भांति घोड़े पील पालकी अनूप छवि धाम के । कहा नरनाह कहा भये बादशाह कहा शाहन के शाह जेन दीन्हो परनाम के ॥ वेनी कवि कहैं बाल काल में बितावें दिन पाल पल पान को पसार जैसे चाम के । मनही को मन रही मनते अभिलाषे जब मूंदि गई आपै तव लावे कोई काम के ॥ वेनी

कवि नैा रस कहे लषि ग्रंथन की रीति। पढ़ै सुनै सुष पाइहै कवि पंडित कै प्रीति ॥ दिये वेद रिषि वसु तहां शशि सावन शिव जानि। वेनी कवि विरचित कियो रस विलास सुषषानि ॥ इति श्री वेनीराम विरचिते रस विलास नैा रस वर्णन समाप्तम शुभमस्तु श्री संवत १९५३ मिती पैाष सुदी १४ रविवासरे शिवो लिषित पारसो वर्ष मैं तासैां लिषो सुधारि। वन्यैा ग्रनवन्यैा समुझि कै लीजैा सुकवि विचारि ॥

Subject.—नवरस तथा भेद सहित नायक नायिका वर्णन।

No. 38(*b*). Name of book—Yasalahari. Name of author—Beni Kavi. Substance—Ruled Paper. Leaves—64. Size—8¼ × 6½ inches. Lines per page—16. Extent—1,024 Anushṭup ślokas. Incomplete. Appearance—New. Character—Nāgari. Place of deposit—Ṭhākura Maulā Baksha, Rais, Village Khajuri, Post office Rāni Kaṭara, District Bārābanki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ श्री गनपति मंगलकरन परम धरम को धाम। ध्यान हिये मैं धरत हैां मिटै बुद्धि ग्रभिराम ॥ १ ॥ रामनाम गुन सिंधु को कहि न पावैा पार। वालमीक मुनि व्यास सों कह्यौ बुद्धि ग्रनुसार ॥ २ ॥ रामनाम गुन नहिं सकै कैसे वैनीराय। पढ़े न भाषा संस्कृत ना तो बुद्धि सहाय ॥ ३ ॥ कवित्त ॥ संगम होत जहां जग के सु दुहुन को संगम प ग्रवगाहे। वेनी को सोभा कही न परै चतुरानन ग्रानन चारि सराहे ॥ श्री जमुना के मिलाप के हेत रह्यो ग्रानेे मनमें चित चाहे। भागीरथी सुख पाय मिली मनैा तुंगतरंग पसारि कै बाहैं ॥ ४ ॥ ........ एक ग्रोर मांग मुकतान सो सवारी वेनी एक ग्रोर स्वेतस्वेत सुरमरि धार है। येक दृग ग्रंजन ग्रनल दृग दूसरे मैं एक कान डार दूजे कुंडल सुढार है ॥ एक भुज वसन करा को कृत एक ग्रोर ग्राधे मुंडमाल ग्राधे हीरन के हार है। पीछले चरन मैं मधुर ध्वनि नूपुर की ग्रागले चरन मैं फनी की फुत्कार है ॥ १७ ॥ ........ टूटी झुकी झोंपड़ी झंझरीदार भैान तहां जहां धेनु वृहा तहां गनगजराजि के। वेनी कवि मन्द मन्द मूसर की ध्वनि जहां तहां ज्योतिषिन की है गान सुखसाज के ॥ दूसर न कोऊ द्वार बैठे ग्रलसान तहां इन्द्र कैसो सभा लाग ठाढ़े सब काज के। चकित भये हैं सब चाउर चवाय चाह कीन्हे व्रजराज ऐसे साज द्विजराज के ॥ ४४ ॥

End.—उथल पथल महीतल जलथल फूटि कच्छप की पीठि होत कागज कलोल को। ग्रासफ वजीर गजराजन को बहिलैन यातैं देवता दुरावत पुरंदर के पोल को ॥ मारतंड मंडल गरद गरकाय होत वेनी कवि कहै परिहोत न कलोल

को। नग्वरे खरत सेस नखरे रहत गिरि पखरे परत अव वखरं को भान को ॥ ( २४९ ) पंडित सरोजन को मार्त्तंड छप्यौ कैधौ सुकवि चकोरन को चन्द्रमा हेरायगो। राजा नंदराय कैधौं गुन को जहाज़ बूड्यौ वचन सुधा को कैधौं सागर सुखायगो ॥ ज्ञान तरु टूटो कैधौं दया को निधान फूट्यो पुण्य पथ टूटो हाय दुख सरसायगो। सुरलोकै हरिलोकै शिवलोकै गयो कैधौ प्रान छोड़ि पल में परमपद पायगो ॥ ( २५० ) पीटत छाती धुनै सिर सो रमु आंसुन के परवाह वहे हैं। वाहिर भीतर चारिहु ओर नहीं करुना रस जात कहे हैं ॥ वैसई आत न बोलत घात महा उत्पात न जात सहे हैं। हाय नवाब कहाँ धौं गये पसवाय जहाँ के तहाँई रहे हैं ॥ ( २५१ ) अस्विनी सुदी गुरु प्रतिपदा वेदवासर सुचंद तिथि × × वाजगे। × × × × ×

Subject.—( १ ) पृ० १—१६ तक। मंगलाचरण। त्रिवेणी यश वर्णन। शंभु यश वर्णन। मातु वन्दना अर्थात् देवी यश वर्णन। मणिकर्णिकादि की समता से देवी—हिमवान कन्यका का वर्णन। लक्ष्मी का वर्णन। उमाशंकर प्रभाव वर्णन। माया का प्रभाव। विजय दशमी वर्णन। गंगा वंदना। रामभजन आदेश। कर्मफल वर्णन। सुदामा चरित्र। अहंकार की निस्सारता। शांतरस के कुछ छंद। राम के बाण संधान का प्रभाव। ईश्वर के निकट होने का उपदेश। कवित्त गान की महिमा। शांतरस संबंधी अन्य छंद।

( २ ) पृ० १७—३० तक—कृष्ण स्वरूप वर्णन करते हुए उनसे अपने मन में निवास करने की प्रार्थना। माया मोहादि बंधनों से छुटकारा पाने का उपदेश, माया की असारता। विजया दशमी संबंधी छंद। श्रीराम के पवाद और तारने का वर्णन। कृष्णराधिका संबंधी कुछ शृंगारिक काव्य।

( ३ ) पृ० ३१—६४ तक—टिकैतराय के शिवमंदिर बनवाने का वर्णन। माधौ शुक्ल पक्ष अक्षय तृतिया शुक्रवसु चन्द सम्वत् को ध्याय कै सुरसरितीर धार ठाढ़ कै अनेक भाँति दान जप याग कीन्हों दया सरसाय के। बेनी कवि कायथ सिरोमणि प्रसिद्धि ऐसो सुयश वितान ताण्यो छिति परछाय के ॥ चाप मल्लनंदन टिकैतराय महाराज थापे महादेव महामंदिर बनाय के ॥ टिकैत नगर की बड़ाई संबंधी कुछ छन्द ॥ राव गुलाबराय के बाग का वर्णन, रामसहाय, राजा श्री खुशालराय, शीतल प्रसाद, इच्छाराम, यशवंत राय, हुलासराय, बैजनाथ, धनपति राव, राव भैरूलाल तथा नवाब आसफ़ुद्दौला के सुयश का वर्णन।

Note.—यह काव्य ग्रंथ "बेनी कवि" का निर्माण किया हुआ है। लेखक ने इसका नामोल्लेख नहीं किया। कहा जाता है ग्रंथ के स्वामी ने स्वयं नाम करण करके इसका नाम 'यश लहरी' रख लिया है, जो उचित ही ज्ञात

होता है, क्योंकि इसमें आदि से अंत तक किसी न किसी का यश ही विर्णित किया है। यह ग्रंथ साधारणतया तीन भागों में विभाजित किया जा सकता है। प्रथम भाग में सम्पूर्ण देव तथा देवियों के यश, दूसरे में राव राजाओं के यश, तीसरे में उनके फुटकर छन्द रक्खे जा सकते हैं। वर्त्तमान दशा में ग्रन्थ किसी विशेष शैली का अनुगमन नहीं करता। ग्रन्थ में से बीच बीच में कहीं कहीं से कुछ अक्षर उड़ गए हैं और कहीं कहीं पद के पद ही गायब हैं। ग्रंथ के स्वामी ने इसे जिस कापी से लिखा है, उसकी यही दशा बताई जाती है। असली कापी उपलब्ध नहीं हुई। ग्रंथ अंत में कुछ थोड़ा सा खंडित भी हो गया है।

No. 38(*c*). Name of book—Alaṅkāra Śiromaṇi. Name of author—Beni Kavi of Benti, in the Rai Bareli District. Substance—Foolscap paper. Leaves—136. Size—$13\frac{1}{2} \times 7\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—23. Extent—2,737 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Written in prose and verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Between Saṁvat 1840 and Saṁvat 1849 or A. D. 1792. Place of deposit—Ṭhākura Maulā Baksha Siṁha, Rais, Village Khajuri, Post office Rānikaṭarā, District Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ लसत भाल ससि कला चारु सिंदुर विराजत ॥ एकदंत दुति देत विघन-घन सुमिरे भाजत ॥ सुंडा दंड उदंड महा सोभा को साजत। औंर भूरि गुंजरत भरत मद जल घन लाजत ॥ इवाइ इंर गिरजा तनय सनकादिक सेवत चरण। दीजै सुबुद्धि सुख दया कर लम्बोदर असरण शरण ॥ दोहा ॥ श्री गणपति के बदन को प्रथमहिं धरिये ध्यान ॥ जाते उपजै विमल मति अलंकार को ज्ञान ॥

End.—उल्लासालंकार ॥ एकहि के गुण दोष ते औरहि को गुण दोष। जहां करत सु प्रकाश को सो उल्लास अदोष ॥ कवित्त। खान मघवान तेजवान भासमान नभ दान को निधान देखि धारिये करन को। दीन को दयाल दरियाव दिल दीरघ सदैव तन देह धरे दारिद हरन को ॥ बेनी कवि कहै ऐसो दूसरे दुनी में कौन। दाहन परन को निबाहन परन को ॥ भूपति टिकैत कहैं पावन परसि नेह आवै द्विजराज हमैं पावन करन को ॥ टीका—इहां द्विजराज के पावन गुन करि टिकैत राय जू को पावन गुन बरन्यो है

पुनः ॥ दोहा ॥ पुहुमी परम पुनीत किये इमि सुरसर चित चाहि। पावन करे पतिब्रता निज प्रवाह में नाहि ॥ इहां पतिब्रता के गुण करि गंगा को पावन गुण

बरनो। कवित्त—शोश में मोरपखा प्रतिकुंडल त्यों नख तें शिखलों छबि छाई। सांवरी सूरत मैन मई मनमोहन मोहनी बंसी बजाई॥ बेनी संभार कछू न रह्यो सुनि हों निज गेह ते नेह ते धाई। भूमि को भार सबै अँगै लखि आंखिन दो सुख सम्पति पाई॥ टीका-इहां हरि के सौंदर्य्य गुण ते आंखिन को देखिबो गुण कह्यो। संसृष्टि अलंकार-कवित्त—दान परि पाटी पढ़ी भली विधि पाटी पाटी सम्पति निराटी दीन दारिद हरन को। चारिहू बरन की सरन को तुलीया करै मोज सुबरन की सुरीक्ष सुबरन को॥ बेनी कवि कहै महाराजा श्री टिकैत लेत फते है करन को सबर से करन को। करनी करन की करन को सुनो है ताकी समता करन को है रावरे करन को॥

Subject.—(१) पृ॰ १—४ तक—मंगलाचरण। गणेश वंदना। कविवंश वर्णन। ग्रंथ प्रारंभ काल:—भूपतिराम टिकैत को दीन्हों ग्रंथ बनाय। चन्द्र बाण बसु इन्दुयुत सम्बत्सर को पाय॥ (२) पृ॰ ४—१० तक-अलंकार लक्षण उदाहरण सहित, उपमालंकार व उदाहरण, (३) पृ॰ १०—१४ तक-रूपक अलंकार भेद सहित। (४) पृ॰ १४—२४ तक-परिणामालंकार, उल्लेखालंकार, स्मृति अलंकार, भ्रांति-संदेहालंकार, निश्चय संदेहालंकार। अपन्हुत, शुद्धापन्हुत, पर्य्यास्तापन्हुत, उत्प्रेक्षापन्हुत, उत्प्रेक्षालंकार, वस्तूत्प्रेक्षा, हेतूत्प्रेक्षा, फलोत्प्रेक्षा, असिद्धि विषया और प्रसिद्धि विषया। (५) पृ॰ २४—३० तक—रूपकातिशयोक्ति, सापन्हवा अलंकार, स्वरूपउत्प्रेक्षा, फलोत्प्रेक्षा, भेदकातिशयोक्ति, संबंधातिशयोक्ति, क्रमातिशयोक्ति, चपलातिशयोक्ति, तुल्ययोग्यता। (६) पृ॰ ३०—३१ तक-श्लेषालंकार। (७) पृ॰ ३१—७८ तक-दीपकालंकार, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, निदर्शना, असतर्थ निदर्शना, सत अर्थनिदर्शना, व्यतिरेकालंकार, उपमेय न्यूनत्व परियावसाय अलंकार, सहोक्ति अलंकार, विनोक्ति, समासोक्ति, परिकरांकुर, अश्लेषा, प्रस्तुत प्रशंसा अलंकार, पर्य्यायोक्ति अलंकार, व्याजस्तुति, काक्षपालंकार, प्रतिषेधालंकार, विरोधाभास भेदों सहित, विभावना, विशेषोक्ति, अन्योक्ति, संभावना, असंगत, विषमा, समालंकार, चित्रालंकार, अधिकालंकार, अल्पालंकार, अन्योन्यालंकार विशेषालंकार, व्याघात, कारणमाला, एकावली, माला दीपक, सारालंकार, यथा संख्या, पर्य्यायोक्ति। (८) पृ॰ ७९—१०३ तक—परिवृत्तालंकार, परिसंख्या विकल्पा, समुच्चय, कारक दीपक, समाधि, प्रत्यनीक, काव्यार्थापत्ति, काव्यलिंग, अर्थान्तरन्यास, विकेश्वर, प्रौढोक्ति, संभावना, मिथ्याध्यवसित, ललित, प्रहर्षणा, विषाद, उल्लास, अवज्ञा, अनुज्ञा, लेषा, मुद्रा, रत्नावली, तद्गुण, पूर्वा, अतद्गुण, अनुगुण, मिलित, सामान्या, उन्मीलता, विशेषा, गूढोत्तर (९) पृ॰ १०४—११४ तक-चित्रालंकार, सूक्ष्मा, पेहित, व्याजोक्ति, गूढोक्ति, विवृतोक्ति, युक्ति, लोकोक्ति, छेकोक्ति, वक्रोक्ति, स्वभावोक्ति, उदात्त, अत्युक्ति, निरुक्ति, प्रतिषेद, विधि,

हेतु। (१०) पृ० ११५—१२७ तक–रसवत अलंकार। इसके पश्चात् इस दोहे के अनुसार—रसवत प्रेयसि उरज सित श्रौर समाहित जानि।

भाव उदय संधि पुनि भाव सबुलता मानि॥
परितक्षादिक आठ यह अलंकार हैं श्रौर।
ऐसे पन्द्रह जानिये कहत सुकबि सिरमौर॥

(११) पृ० १२८—१३६ तक—संसृष्टि श्रौर संकर अलंकार। अंत में ग्रंथ समाप्ति का संवत् यों है:—

रंध्र वेद वसु चन्द्रयुत सम्वतसर को पाइ।
भादौं सुदि पाँचै रचो, अलंकार गुरु ध्याइ॥

Note.—यह ग्रंथ कविवर 'बेनी' का निर्माण किया हुआ है। ग्रंथ के आरम्भ में कविवंश का विस्तृत वर्णन है। इन्हीं कवि का रचा हुआ टिकैतराय—प्रकाश प्राप्त हो चुका है श्रौर उसका विवरण सन् १९०९-११ की रिपोर्ट के पृ० १४ पर अंकित है।

No. 39. Name of book—Vishṇupadi-pachāsā. Name of compiler—Benīprasāda Pāṇde of Baharāich (Oudh). Substance—Country-made paper. Leaves—9. Size—10½ × 5¼ inches. Lines per page—32. Extent—36 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1856 or A. D. 1799. Place of deposit—Paṇḍita Syamabihārī Pāṇḍe of Baharāich (who has presented the Ms. to Nāgarī Prachāriṇī Sabhā, Kāśī.)

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ राग बसन्त॥ बंदो रघुपति करुणा निधान। जातें छूटै भव भेद ज्ञान॥ रघुवंश कुमुद सुखप्रद निसेस। पद पंकज सेवत अज महेस॥ निज भक्त हृदय पाथोज भृंग। लावन्य वपुष अगनित अनंग॥ अति प्रबल मोहतम मारतंड। अज्ञात गहन पावक प्रचंड॥ अति मान सिंधु कुंभज उदार। जन रंजन भंजन भूमिभार॥ रागादि सर्पगण पन्नगारि। कंदर्प नाग मृगपति मुरारि॥ भव जलधि पोत चरणारविन्द। जानकी रमण आनन्द कन्द॥ हनुमान हृदय मानस मराल। निष्काम काम धुक को दयाल॥ त्रयलोक तिलक गुन गहन राम। भज तुलसिदास विश्राम धाम॥ राग बिलावल॥ आज महामंगल कोशलपुर सुनि नृप के सुत चारि भये। सदन सदन सोहिलो सुहावन नभ अरु नगर निसान हये॥ सजि सजि जान अमर किन्नर मुनि जानि समय शुभ गान ठये। नाचहिं नभ अपसरा मुदित मन पुनि पुनि बरषहिं सुमन चये॥

End.—पंचवटी पावन राघव करि सूर्पनखा कुरुप कीन्हें। खरदूषन्द संहारि कपट मृग गीधराज कहं गति दीन्हे॥ इति कबंध सुभाय सखा करि भेद बालि

वालि मारे। वानर रीछ सहाइ अनुज संग सिंधु बाँधि जस विस्तारे॥ सकुल पुत्र दल सहित दसानन मारि अखिल सुर दुख टारी। परम साधु जिय जानि विभीषण लंकापुरी तिलक सारी॥ सीता लखन समेत संग ले आरी जिते दास आये। नगर निकट विमान आये सब नर नारी देखन धाये॥ शिव विरंचि शुकनारदादि मुनि अस्तुति करत विमल बानी। चौदह भुवन चराचर हरषित आयो राम राजधानी॥ मिले भरत जननी गुरु परिजन चाहत परमानन्द भरे। दुसह वियोग जनित दारुण दुख रामचरण देखत विसरे॥ वेद पुरान विचारि लगन शुभ महाराज अभिषेक किये। तुलसिदास जिय जानि सुअवसर भक्तिदान वर माँगि लिये॥ इति श्री तुलसी कृत गीतावली० गीतावली के विष्णुपद बीच बीच के विषे हैं पचास ५० गीतावली बहुत है॥ शुभ संवत १८५६ वैसाख कृष्ण १३ गुरुवासरे ना लेखि पांडे बेनीप्रसाद नाम्ना॥ शुभ॥ इति

Subject.—छं०—१ प्रार्थना स्तुति वर्णन। छन्द २—३ रामजन्म उत्सव। छं० ४—११ बालक्रीड़ा। छं० १२—१३ विश्वामित्र मख रक्षा। छं० १४—२० सीयस्वयंवर वर्णन। छं० २१ अयोध्या निवास वर्णन। छं० २२ वन में राम का मृगया खेलना। छं० २३ बनवासी राम की शोभा वर्णन छं० २४—२६ सीय मिलन वर्णन। छं० २७ सबरी मिलन उत्कंठा। छं० २८—४८ राम विभीषण मिलन वर्णन। छं० ४९ रामप्रभाव वर्णन। छं०-५० राम का अयोध्या आगमन और भरतादि मिलन। इति।

Note.—यह संग्रह पं० बेनीप्रसाद पाण्डेय बहराइच निवासी ने तुलसी गीतावली से सं० १८५६ में किया है। इन्होंने सं० १८३२ में राम चन्द्रिका की प्रति में ४५ पृष्ठ प्रारंभ के जोड़ कर उसका जीर्णोद्धार किया था।

No. 40. Name of book—Navarasa Taranga. Name of author—Benipravina Vājapeyī. Substance—Country-made paper. Leaves—84. Size—10 × 5 inches. Lines per page—38. Extent 1,596 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Saṁvat 1817 or A. D. 1760. Date of manuscript—1937 or A. D. 1880. Place of deposit—Ṭhākura Vijaya Siṁha, Village Dikauliyā, Post office Biswān, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ रस नौ तरंग लिख्यते॥ गनपति गुरु गौरि गिरा बंशीधरहिं मनाइ। बंदत बेनीदीन कवि बंसीधर के पाइ॥ मनहरन॥ अमल कमल सम कोमल प्रवीन बेनी नमत रहत निरखत छविजाल के। निस दिन परम प्रकासित विलोकियत चन्दन अगर धूप बासित विसाल के। सोभित

समूह मनि मानिक सिंगारे सदा कलंगी किरीटि महिपालन के भाल के। दुरद दरन दुख हरन करन सुख सेवत चरन हौं गोसाई बंसीलाल के ॥ दोहा राधा बल्लभ ह्वै बसे तिनके उर अवतंस। श्री वृन्दावन में भये ऐसे श्री हरिवंस ॥ जिनके रांचे सास्त्र के बांचे उपजे ज्ञान। निहचल ह्वै उर में रहे राधा हरि को ध्यान ॥ तिनही श्री हरिवंश के उत्तम बंस उदार। प्रगट गोसाईं जानिये कृष्णलाल अवतार ॥ परम धरम विज्ञान के बक्ता जैसे व्यास। जिनको जग में ह्वै रह्यो रवि को सो परकास ॥ तिनके पुत्रन में लखे बंसीलाल निहारि। दीपक सो जिमि लीजिये दूजो दीपक बारि ॥ बंसीलाल प्रसन्न ह्वै यह दीन्हो उपदेस। ललन हमारे भक्त हैं सेवो तिन्हें हमेस ॥ वे तुम सों जब रीझिहैं भरिहैं संपति गेह। तब तुम दंपति राधिका हरि भजिहै करि नेह ॥

End.—सांत रस दोहा ॥ और सबै रस जानिये सांत ब्रह्म को रूप। श्री नारायन देवता उज्जल बरन अनूप ॥ साधु संग उद्दीपनौ पुलकादिक अनुभाव। आलंबन संसार को निस्सारत्व मनाव ॥ संचारी हरषाइहै भर्यो जासु विराग। ताके उर उपजे जगै ताको पूरन भाग ॥ यथा ॥ ऐसो कछु उपजै हिये छोड़ि जगत को आस। स्यामा स्यामै ध्याइये करि बृंदावन वास ॥ यथा ॥ जामे लोभ लहर लगै न भंवर माया छाया दाया संतन को संतत सुभाव रे। मोह मद मत्सर मगर मच्छ कच्छ क्रूर तिनको कछु न चलि सकत कुदाव रे ॥ सुमुख समीर है भगत पर प्रवीन बेनी बाद वान विदित सुसंग चितचावरे ॥ रामनाम बोहित करनधार गुरु पाइ भव पार वार मैं मगन होत बावरे। इति श्रीमन्महाराजाधिराज महाराज मनि श्री नवलराय आज्ञात प्रवीन बेनीदीन बाजपेई कृते नवरस तरंग नाम ग्रंथ संपूर्णम् शुभमस्तु श्री संवत १९३७ ॥

Subject.—श्रृंगार रस आदि नायक नायिका नव रसादि का वर्णन।

Note.—इस ग्रन्थ के रचयिता प्रवीन बेनीदीन बाजपेई हैं। गाजीउद्दीन हैदर के दीवान दया कृष्ण थे, इनके दो पुत्र नवलकृष्ण, बालकृष्ण हुए, नवल कृष्ण को नवलकिशोर भी कहा करते थे, इनका प्यार का नाम ललन था। दीवान का खिताब राइ था। इस कारण बेनी ने नवलराइ के नाम पर रस नव तरंग पुस्तक रची ॥ निर्माण काल संवत १८१७ का दोहा इस प्रकार है—दोहा ॥ समय देखि दिन दीप कुल सिद्धि चन्द्र बल पाइ। माघ मास श्री पंचमी श्री गोपाल सहाइ ॥ कवि के गुरु बंसीलाल थे। दोहा इस प्रकार है—राधाबल्लभ ह्वै बसे तिन के उर अवतंस। श्री वृन्दावन में भये ऐसे श्री हरिवंस ॥ तिनही श्री हरिवंस के उत्तम बंस उदार प्रगट गोसाईं जानिये कृष्णलाल औतार तिनके पुत्रनि में लखौ बंसीलाल निहारि। दीप कैसा जिमि लीजिये दूजो दीपक बारि ॥ बंसीलाल प्रसन्न ह्वै यह दीनो उपदेस। ललन हमारे भक्त हैं सेवो तिन्हें हमेस ॥

No. 41. Name of book—Bichāramālā. Name of author—Bhagavān. Substance—Country-made paper. Leaves—52. Size—7 × 5 inches. Lines per page—15. Extent—260 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1726 or A. D. 1669. Date of manuscript—Samvat 1726 or A. D. 1669. Place of deposit—Paṇḍita Govinda Rāmajī, Purawa Gajādhara Tiwārī, Village Amahaṭā, Post office Sultanpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ श्रीमतेरामानुजाय नमः ॥ अथ विचार माला लिष्यते ॥ अश्लोक ॥ नीलांबुजं स्यामल कोमलांगं सीता समारोपित वाम मागं पाणौ सायक चारु चापं नमामि रामं रघुवंश नाथं ॥ १ ॥ दोहा ॥ नमो नमो श्री रामजू सतचित आनंद रूप ॥ जेहि जानै जग स्वप्नवत नाशै भ्रम तम कूप ॥ १ ॥ राम मया सतगुन दया साधु संग जब होय । तब प्रानी जानै न कछु नतन विषै रस मोय ॥ २ ॥ पगवंदन आनंदजुत करि श्री देवमुरारि । विचार माल वरनन करौं मैनोजू उर धारि ॥ ३ ॥ कि मैन ॥ यह मैं मम वह नहीं सब विकल्प भे छोन । परमात्मा पूरन सकल जानि मैनता लोन ॥ ४ ॥ गुर स्तुति ॥ तात मात भ्राता सुहिद ईष्ट देव न्रिप प्रान । नाथ सुगुर शब ते अधिक दानि ग्यान विग्यान ॥ ५ ॥ प्रगट अवनि गुर सूरदुति जनमन नलिन प्रकाश । अनाथ कमोदन विमुष जन कबहुं न होत हुलास ॥ ६ ॥ टेरत सतगुरु दया कर मोहनीद सोवंत । जग्यो ग्यान लोचन षुले, स्वप्न भर्म बिसरंत ॥ ७ ॥ गुर बिन भ्रमलगि भूलियौ भेद लहै बिन ग्यान ॥ केहरि वपु झांई निरषि परो कूप अग्यान ॥ ८ ॥ प्रगट अवनि कह नारद ने रतन ग्यान विग्यान । वचन लहरि तन परस ते अग्यहु होत सुजान ॥ ९ ॥

End.—रावन को मन भावतो बनोंतम सुषदैन । रुचि विचार माला रचो चितवत अति चित चैन ॥ ३६ ॥ अनाथ श्रवन बहुते कियो कह्यो बहुत परकार ॥ अवसु विचारि विचार पुनि करत न परै विचार ॥ ३७ ॥ मूरष को न सुनाइये नहिं जाके अभ्यास । के तो करै विपाद कछु के मन होइ उदास ॥ ३८ ॥ अस्तिक मत गुर स्रुति विये हिदै सुदृढ अभ्यास । अभिमान रहित धर्मात्मा तेहि प्रति करौ प्रकास ॥ ३९ ॥ छिमा करौ जन जानि कै हो महात्म पर बुध । लेहु सुधारि विचारि कै अछर सुध असुध ॥ ४० ॥ हो अनाथ केतक सुमति बरने माल विचार । राम मया सतगुरु दया साध संग निरधार ॥ ४१ ॥ पुरो नरोत्तम मित्रवर धरो अतिथि भगवान । बरनो माल विचार मै तेहि अग्या परनान ॥ ४२ ॥ गीता अरथरि का मतो वेदान्त्स को जुक्ति । अष्टावक्र बसिष्ट मुनि कछुक वेद की उक्ति ॥ ४३ ॥ लिषै पढै अति प्रीति जुत औ पुनि करै विचार ॥ छिन छिन

ध्यान प्रकास तेहि होइ सो रवि परकार ॥ ४४ ॥ सोरठ ॥ सत्रह से छब्बीस । संवत माधव मास सुभ । सो मत मितकहुतीस ॥ ते तब बरनि प्रगट करी ॥ ४५ ॥ इति श्री विचार माल आतमवान कथितं अष्टमो विश्रामः ॥

Subject.—प्रथम विश्राम पृ० १ से ९ तक—शिष्य आशंका वर्णन अर्थात् भवसागर से तरने की विधि पूछना। द्वितीय विश्राम पृ० १० से १५ तक—सत्-सङ्ग महिमा; साधु लक्षण। तृतीय विश्राम पृ० १६ से २० तक, ज्ञान की सात भूमिकाओं का वर्णन; भूमिकाओं के नाम तथा लक्षण। (१) भगवत गुनगान (२) नाम विचार (३) रूप की संभाल (४) अभिमान त्याग (५) असंसक्त (६) पदार्थ भाविनी (७) भाव अभाव का तिरोभाव होना। चतुर्थ विश्राम पृ० २१ से २८ तक—ज्ञान साधन वर्ण। पंचम विश्राम पृ० २९ से ३३ तक—आतम जग। वर्णन। षष्टम विश्राम पृ० ३४ से ३७ तक—जग मिथ्या वर्णन। सप्तम विश्राम पृ० ३२ से ४२ तक—शिष्य अनुभव वर्णन। अष्टम विश्राम पृ० ४३ से ५१ तक—आत्मवान कथन वर्णन।

Note.—यह पुस्तक वेदान्त विषय की है। इसमें ४५ छंद हैं; प्रायः सभी दोहे हैं, दो एक सोरठा भी हैं। इस पुस्तक के रचियता ने इसे अपने मित्र नरोत्तम की पुरी में बैठ कर उसी की आज्ञा से उसकी रचना सम्वत् १७२६ में की है। उभय मित्रों के ग्राम, कुटुम्बादि का कुछ भी वर्णन नहीं किया गया है। लेखक का नाम न लिखा होने के कारण अनुमान किया जा सकता है कि यह पुस्तक उसके मुख्य रचियता की ही लिखी हुई हो। सम्वत् के दोहे से उसके निर्माण काल का ही निश्चय होता है। पुस्तक में कहीं कहीं लोकोक्तियों का समावेश बड़ी विचित्रता से किया गया है, रचना उत्तम है। कहीं कहीं पर कूटोक्तियां भी हैं।

No. 42 (a). Name of book—Gītā Mahātmya Padmapurāṇa. Name of author—Bhagavāndāsa Nirañjani. Substance—Country-made paper. Leaves—24. Size—14 × 5 inches. Lines per page—26. Extent—1,014 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Paṇḍita Sarayu Prasāda, Village Maharū, Post office Materā, District Baharāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गीता महात्मे पद्मपुराने वेद व्यास विरचितं लिष्यते ॥ दोहा ॥ गुर गोविन्द प्रनाम करि सादर मुनि गण ईस । चरण

कमल रज संत के धरौं आपने सीस ॥ गीता की महिमा कहौं कहो प्रथम जो व्यास। किसी पद्मपुरान ते सब को पुरन आस ॥ गीता बांचे जो सुने तेमन दवे कोइ। इतनन के दरसन करै मुक्ति भुक्ति फल होइ। सुनै गुनै इतिहास सोइ कहो पुरातन भाषि। लक्ष्मी सो वैकुंठ मैं नारायन सु भाषि॥ कैलास सिषर उत्तम सदा तहां रुद्र को धाम। प्रश्न करा तब सैलजा सब को पुरन काम ॥ पार्वत्यो- वाच ॥ मैं प्रभु तुमको पूछौं सोई। जेहिते तुव पवित्र तन होई॥ सकल जीव तुमही को ध्यावैं। तुम्हरे दिये मुक्ति फल पावैं ॥ धवल चढ़े ओढ़े मृगछाला। अंग भस्म मुंडन की माला॥ विषधर सर्प कंठ महं सोहै। विष धतूर को भच्छन जोहै॥ दोहा। जेतिक सकल देषिये तेतिक नाही कोइ। बड़े पवित्र जो तुम भयऊ मोसन भाषो सोइ॥

End.—पढ़ै सुनै पावे हरि लोका। अध्याय अठरही को अस्लोका ॥ जो सेवे सो साधुता लहई। गीता पढ़ि जो कारज करई॥ गीता पढ़ि स्रोता समु- झावे। गरुड़ासन अक्षर पति पावैं ॥ जाते जीव मुक्ति पद पावै। कूद्दर नव पगट करि गावै ॥ गंगा गीता ग्यानो साधु। सालिकराम सेवा आराधु ॥ एकादसि व्रत मन में धरई। मुक्ति होइ भव सागर तरई। लक्ष्मी सो बोले भगवाना। अर्जुन को यह दीन्हो ग्याना॥ सुनि अर्जुन अनंद पद पाये। गुन ग्यान सो तुम्हे सुनाए। गीता रुप अमृत है सारा। सुनिकै जीव होय भव पारा। गीता कल्प वृक्ष में करेऊ। कहत सुनत सब संसै हरेउ ॥ चारि वेद पढ़ि सुनि फल होई। विदा श्रवण किए फल सोई। मोते उपजे कमल मनवंधा। ताते गीते प्रगटे सुष कंधा ॥ सर्व सास्त्र में गीता सारा। सर्व देव में हरि निरधारा॥ सकल तीरथ मह गंगा जानी। सकल धर्म मे दया बषानी॥ विप्र हमारो तन है सोई। गीता पढ़ै मुक्ति पुनि होई। क्षत्री वैस विचारे सोई। गीता पढ़ै मुक्ति पद होई॥ अति जे सुद्र नीच तन होई। गीता सुनै सुनावै कोई। जदपि पूछे श्रवन करई। मुक्ति होइ भवसागर तरई॥ लंपट विषई नाहि सुनाई। गीता श्रीमुष श्रीपति गाई॥ इन्हे सुनावे जो नर कोई। गो वध कीन्हे सो फल होई॥ जहां सुग्रंथा गीता विचारै। आपु तरै औरन को तारै॥ नारायन लक्ष्मी सो कहई। गीता सुमिरि मुक्ति फल लहई॥ उत्तर पंथ गीता दिढ़ करई। आनि ग्रंथ जनि पढ़ि पढ़ि मरई॥ कहे आपु मुष ते भगवाना। जो समुझै सो अहै सुजाना॥ इति श्री पद्मपुराने उत्तर कांडे गीता महात्मे स्तो ईश्वर संवादे सम्पूर्णमस्तु संवत १८८८ मिती वैसाष बदी १० अजोध्यादास पंडित लिष्यते मुकाम महरु॥

Subject.—गीता का माहात्म्य तथा गीता पाठ से या सुनने से जो फल प्राप्त होते हैं उनका उदाहरण सहित वर्णन॥

No. 42(b). Name of book—Gītā Māhātmya. Name of author—Bhagavān Dāsa Nirañjanī. Substance—Country-made paper. Leaves—28. Size—15 × 5 inches. Lines per page—24. Extent—882 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1914 or A. D. 1857. Place of deposit—Jagadeva Siṁha, Village Gujauli, Post office Bauri, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशाय नमः ॥ श्रीरामानुजायनमः ॥ श्री गीता महात्म लिख्यते ॥ दोहा ॥ गुरु गोविंद प्रनाम करि सादर पुनि मन ईस । चरण कमल रज शक्ति को धरौ आपने शीश ॥ गीता की महिमा कहौ कही प्रथम जो व्यास । निकसी पदुम पुराण सो सब को पूरण आस ॥ गीता बांचत जो सुनै नैनन देवै जोइ । पतने कर दरसन करैं मुक्ति भुक्ति फल होइ । सुनै गनै इतिहास को कही पुरातम साषि । लछिमी सो वैकुंठ मो नारायण जो भाषि ॥ कैलास सिषर उत्तम सदा तहां रुद्र को धाम । प्रश्न करी तव सैलजा सबके पूरन काम ॥ श्री पार्वति वाच ॥ चौपाई ॥ मैं प्रभु तुम कौ पूछौं सोई । काते तव पवित्र तन होई ॥ सकल जीव तुमहो को ध्यावैं । तुम्हरो दई मुक्ति सो पावैं ॥ वैल चढ़े घोड़े मृगछाला । अंग भस्म मुंडन को माला ॥ विषधर सर्प कंठ महं सोहैं । विष धतूर को भक्षक जो है ॥

End.—तेज हलाहल वाको भारो । सो मैं तेज न सकौं सभारो ॥ अश्वमेध मैं कीन्हो जवहीं । इन्द्रासन पद पायो तवहीं ॥ इन तो पुन्य कछु नहि कीन्हा । कहा रीझि सिंहासन दीन्हा ॥ तब हंसि कै बोले भगवाना । सुनहु इन्द्र तुम उत्तम ज्ञाना ॥ उत्तम ज्ञान गोप्य कियो सोई । मैं जानत हौं और न कोई ॥ ध्याय अठारह गीता केरो । सो पढ़ि भगति कहो है मेरो ॥ जेहि ते तेहि सिंहासन दीन्हा । तुम अपने मन विस्मै कीन्हा ॥ जो तुम कहौ पुन्य का कीन्है । ताको अब सुनिये चित दीन्है ॥ ध्याय अठारा गीता केरा । मुख्य पाठ इन कियो घनेरा ॥ भैाविह पाप ताप सब छूटै । भैासागर सो सब सुष लूटै ॥ अंत काल मेरे मन लावै । दिव्य विमान मध्य बैठावै ॥ ताही ते पायो तव लोका । तुम अपने मन करौ न सोका ॥ इन्द्र सुन्यो गृह आयो जवहीं । गीता पाठ करायो तवहीं ॥ तवही गीता सो मन लाई । इन्द्र अमरपुर वास कराई ॥ सुनै गुनै अक्षर मन लावै । अंतकाल बैकुंठ सिधावै ॥ तीर्थ गया पिंड जिय दीन्हा । गीता पाठ किए फल लीन्हा ॥ गीता एक पढ़ै भैातारा । ताही ते सेवै संसारा ॥ ध्याय अठारौ जब कहे नारायण समुझाय । सुनि लछिमी आनंद लहो चरन कमल सिर नाय ॥ इति श्री पदम पुराने

सती ईश्वर संवादे भगवान दास निरंजन जथामति तथा कथितं सावन मासे शुक्ल पक्षे तिथि पूरनमासी बुध वासरे संवत १९२४ गुजवाली देवी दीन।

Subject.—पद्मपुराण से निकाल कर गीता माहात्म्य।

No. 42(c). Name of book—Gītā Māhātmya (Padmapurāṇa). Name of author—Bhagavāndāsa Nirañjanī. Substance—Country-made paper. Leaves—52. Size—8 × 5 inches. Lines per page—36. Extent—936 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1927 or A. D. 1870. Place of deposit—Ṭhākura Aniruddha Simha, Assistant Manager, Rājya Nilgāwā, Post office Nilgāwā, District Sītāpura (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशाय नमः दोहा॥ यह इतिहास सुनै गुनै कहौं पुरातम साथि लक्ष्मी सो वैकुंठ में नारायण जो भाषि॥ कैलास सिषर उत्तम सदा तहां रुद्र को वास। पारवती ने प्रश्न करि पूछेउ यह इतिहास॥ पारवती उवाच॥ चौ०॥ ये प्रभु तुमसों बूझौं सोई। काहे तव पवित्र तन होई॥ सकल जीव तुमहो को ध्यावें। तुम्हरे दिये मुक्ति फल पावें॥ बैल चढ़े वोढ़े मृगछाला। यंग भस्म मुंडन के माला॥ विषधर सर्प कंठ मो सोहै। विष धतूर को भक्षन जोहै दो०॥ जेते लच्छन देह में उत्तम नाही एक। क्यों पवित्र तन मन भयो प्रभु पाथोधि विवेक॥ श्री महादेवो वाच॥ दो० सुनु गिरिजा तोसो कहौं निज अंतर की बात। जाहि पाहि सब कुछ करौं कर्म नियर नहि जात॥ सो यह गीता ज्ञान कहावे। भावत हृदै पर्म पद पावै॥ देह धर्म सब कर्म कहावे। गीता सुमिरि परम पद पावै॥

End.—गीता रूप अमृत है सारा। सुनिकै जीव होइ भव पारा॥ गीता कल्प वृक्ष में करेऊ। कहत सुनत सो संसै हरेऊ॥ चारि वेद पढ़ि सुनि फल होई। गीता श्रवन किए फल होई॥ मोते उपजे कमल सो चारो। वेद रूप कहिये निरधारो॥ गीता है सो सार सुगंधा। ताते गीता सो मन बंधा॥ सर्वे सहश्रम गीता सारा। सब वेदन में हरि निर्धारा॥ सब तीरथ में गंगा जानो। सर्व धर्म में दया बखानो॥ विप्र हमारो तन है सोई। गीता पढ़े सुनै जो कोई। छत्री वैस्य विचारै सोई। गीता पढ़ै मुक्ति पद होई। औ जो सुद्र नीच तन होई। गीता तेहि न सुनावै कोई। यदपि पूजै श्रवन न करै मुक्ति होइ भव सागर तरै॥ विषयी लंपट को न सुनावै। गीता श्री मुष श्री सो गावै॥ इन्है सुनावै जो नर कोई गोवध किये सोई फल होई। आपु तरै औरन को तारै। गीता ग्रंथ जहां जो विचारै।

नारायण लक्ष्मी सो कहै। गीता सुमिरि मुक्ति पद लहै ॥ उर अंतर गीता दिढ़ करै। अवर ग्रंथ जनि पढ़ि पढ़ि मरै ॥ कह्यो आपु मुख ते भगवाना। जो समुझै सो होय सुजाना ॥ दो० गीता का निरधार करि सुनै श्रवण करि ज्ञान। जो गीता के पढ़े फल सो फल होइ निदान ॥ इति श्री गीता महात्म पद्मपुराण ग्रंथ सम्पूर्णम् शुभमस्तु लिषतं गयाप्रसाद कायथ साकिन बेहरा पठनार्थ ठाकुर जवाहर सिंह तालुकेदार संवत १९२७ वि० ॥

Subject.—पद्मपुराण में कथित गीता माहात्म्य हाथी का गीता सुन कर तरना, राजा दुःशासन का गीता सुन कर तरना, आदि बहुत सी कथा वर्णित है।

No. 43. Name of book—Hanumānaji ke Kavitta. Name of author—Bhagavanta Rāi Khīchī, Raja of Asothara. Substance—Country-made paper. Leaves—16. Size—9½ × 6 inches. Lines per page—24. Extent—225 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Ṭhākura Navanihāla Simha, Village Kānthā, Post office Kānthā, District Unnāo (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भगवंत राय कृत हनुमान जी के फुटकर कवित्त लिख्यते ॥ कवित्त ॥ सुवरन गिरि सो सरीर प्रभा श्रोणित सो ता में भाल भले रंग बाल दिवाकर को। दनुज सघन बन दहन कृसानु महा श्रोज सो बिराजमान अवतार हर को ॥ भनै भगवंत पिंगलोचन ललित साहै कृपा कार हेरया विरदैत उचे कर को। पवन को पूत कपिकुल पुरुहूत सदा समर सपूत बंदैा दूत रघुबर को ॥ १ ॥ नैन बरन—नील भरे सुखद सनेह भरे सोमित जगत उज्यारे प्यारे जानकी के कंता के। कृपा भरे त्रपा भरे निपट निकाई भरे रक्षा भरे सांत रस मंडली के रंता के ॥ भनै भगवंत रोम्र श्रीम्र भरे भारे रन रोस भरे तेज भरे भरे रथ भंता के। लक्ष लक्ष विघन जे तक्षन विडारिबे को बंदैा पिंगलोचन जे रक्ष पक्ष हंता के ॥ २ ॥ कृपा की कटाक्ष होतें काम तरु कामना को बढ़त बिभूति बिबिधि बिधान के। क्रुद्ध के कटाक्ष ही ते दुष्ट जरि क्षार होत लंक में अतंक होत दिग्गज दिसान के ॥ भनै भगवंत टंका जिनको लंगुर दोह प्रभु सो सदाई प्रेम पूरन प्रमान के। जाति के विरोचन दुसह दुख माेचन ते बंदैां पिंगलोचन दठोले हनुमान के ॥ ३ ॥

End.—सुजन समाजन को प्रगट प्रफुल्लित कै चूमित मधुप चारु केसरै सुतत है। तारापति परम प्रसन्न रहै जासों सदा कुमुद सुखेन हरि रिच्छ हितवंत

है ॥ भनै भगवंत सीतारामहि भजत नीके समर सहाइ उग्र पौरुस अनंत है। मानगढ़ गंजिबे को महाबालयो को बाल पायो हनुमंत जैसो पावक बसंत है ॥ ४८ ॥ बज्र तन बज्र धरहू को सो सहायक है बज्रधर जेता को जितैया मजबूत है। सुवन सुमित्रा को जियायो ल्यायो गिरि गहि सीता को मिटायो सोक अदभुत दूत है ॥ भनै भगवंत मीत भंजन बिभीषन को कपि कुल राज राज रंजन सपूत है। प्रज्ञा करि प्रभु को अवस्था करि बैरिन को जन को प्रतिज्ञा को पलैया पौनपूत है ॥ ४९ ॥ उदधि उलंघन को लंक को जरैया राज रावन सो लरिगे लरैया महारन को। भनै भगवंत कपि केसरी कुमार तूं उदार पैंडदार सरदार कपिगन को ॥ कैसो भई तोहि तो हठीले हनुमान बीर पन को पलैया तैं जनैया जन मन को। भ्राता हरिदास्न को त्राता सरनागत को प्रभु गुन ग्याता प्रान दाता लछिमन को ॥ ५० ॥ रामदल बादर को इन्द्र धन राजे कैधौं फहरे फतूह यों निसान बड़े सान के। कै अपार पारावार नाघिवे कों दंड कैधौं कै प्रचंड काल दंड घोर ग्रसा जान को ॥ लंक सकलंक जारिवे कों ज्वाल माल कैधौं खल दल बंधन कों रज्जु महाभान कौं। जनन पै अनुकूल मदन कौ मूल भव सूल हर ललित लंगूर हनुमान को ॥ ५१ इति लंगूर। रोमावली बर्णन। लहरि ललित घों कलाम सो कलित निदरत सोभा स्वच्छ सुवरन सून की। चूम्यो धन भान पूरन पावन लों प्यार करि देखे द्रुम मालिका सिहात पुरहून को ॥ भनै भगिवंत कहा आज को छुधुति जाति भानमान कैसो प्रभुपद नेह सूत को।

Subject.—छं० १—३ तक—हनुमान के शरीर का वर्णन, नेत्रों का वर्णन और उनका प्रभाव, तेज आदि कथन। छं० ४ से ७ तक—नजर, जीभ, दंत और ठोढ़ी का वर्णन। छं० ८ से १२ तक—छाती, बाहु पंजा और नख का वर्णन। छं० १३ से १६ तक—कंधा, लांगूल का प्रभाव व मोहकता, बंदी छोर बिरद वर्णन, पैज व दीन रक्षण कथन। छं० १७ से २४ तक—सिंधु लंघन के छंद सिंधु से भेंट, लंकिनी से भेंट व मुष्टिका मारना। छं० २५ से ३१ तक—लंकपुर प्रवेश, दशकंठ के महल में जाना, विभीषन से भेंट व सीता का पता लगाना, सीता से भेंट का विचार वर्णन, अंगुली की अंगूठी देना। छं०—३२ से ४१ तक—सीता की आज्ञा से फल फूल खाना, राक्षसों का रोकना व युद्ध होना, राक्षसों का मारना, क्रोध वर्णन, हनुमान का पकड़ा जाना, अक्ष बध, रावण संवाद, लंका दहन, लंका में आतंक तथा रुदनादि का वर्णन। छंद ४२ से ५० तक—इन्द्रजीत के दल को देख कर हनुमान का झपटना, लंका दहन कथन, हनुमान का वापस आना, सब का प्रसन्न होना, हनुमान की प्रशंसा।

Note.—यह ग्रंथ खोज में नया मिला है। मिश्र बन्धु विनोद में हनुमान पचासा का उल्लेख है परन्तु इसमें ५० से अधिक छंद हैं।

No. 44. Name of book—Bodharatnākara. Name of author—Bhagavata Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—32. Size—7½ × 6½ inches. Lines per page—8. Extent—232 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1892 or A. D. 1835. Place of deposit—Paṇḍita Benīmādhava, Village Hasanapura, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः दोहा रामानुज बंदत गुरु चरन कमल उर धारि ॥ जय सच्चितानंद श्री दीजे ग्रंथ सुधारि ॥ १ ॥ बोधरतन जामे भयेव रतनाकर सो नाम ॥ जेहि पढ़े ते भ्रम मिटै मन पावै विश्राम ॥ २ ॥ मन दुखिया कंगाल सो सुष पावै कहु नाहि । बोधरतन धन पाइ कै तो पुनि धावत नाहि ॥ ३ ॥ मन तुरंग मुख जो गहै राग लगाम चवात ॥ बोधरतन चाबुक भहै ताहि देषि डेरि जात ॥ ४ ॥ मन मतंग मातो फोरय विषया वन के बीच ॥ बोधरतन केहरि निरखि दबको रहत तह नीच ॥ अहंकार अति निर्घटित भरनी रजनी तात ॥ बोधरतन रवि को उदय ना जानो कह जात ॥ काम कोध मद लोभ छल चोरि ध्यान धन लेत ॥ बोध रतन जिमि पाहरू चोरी करन न देत ॥ ७ ॥ त्रिविधि ताप मे तपि रहो चित चकोर बसि मैन ॥ बोध रतन जिमि चन्द्रमा निरषि जुड़ावत नैन ८ ॥ जो काऊ संसय करै बोध कहावत कैान । बादी प्रतिवादीन मे सिद्धिबोध है तैान ९ ॥ जीवनृपति मन तुरग चढि पेठेन चल्यैा सिकार ॥ पंथ भुलान्यैा आपनो महन विपिन संसार ॥ १० ॥

End.—जीवो वाच । सुन्यैा सत्य परमात्मा तुम बिन मति नहि बैार । बिन जाने भटकत फिरो अधमाधम मति बैार ॥ ३५ ॥ बोध भयैा जब जीव को पायो परम प्रकास । राम सच्चितानंद को जान्यैा भगवत दास ॥ ३६ ॥ बोध रतन संचित करै पढ़ै सुनै मन लाइ । लहै भक्ति धन साधु मम सब दरिद्र मिटि जाइ ॥ ३७ ॥ यहि जग सूपे रूप को मन विहंग जनि भूल । राम नाम जिमि कल्पतरु भजो मिटै सब सूल ॥ ३८ ॥ कल्प विर्छ यह काम सुक राम नाम के दास । परम बोध यह जानि कै सेवहु भगवत दास ॥ ३९ ॥ बोध रतन निरमोल है मूरष को न देषाव । ज्यैा बनवासी नरन मैं नहि हीरा को भाव ॥ ४० ॥ जथा जैाहरी लालको मोल कहत करि प्रीति । तथा साधुको जनन को बोध रतन की रीति ॥ ४१ ॥ बोध रतन मे जासु की रंचक प्रीति अनुराग । सोक मोह भ्रम पाप तम जाय ह्रिदय ते भागि ॥ ४२ ॥ जोग सांख्य वेदांत मत कछुक उक्ति परकास । बोध रतन संचित करै भाषा भगवत दास ॥ ४३ ॥ इति श्री बोध रतनाकर इस्वर-जीव संवादे भक्ति बरननो नाम पंचमो विस्राम ५ संपूरनं सुभमस्तु जो प्रति देषा

सा लिपा ममदोस न दीवते दसषत बसीलाल संवत् १८९२ मीती पुस बदी ३ रोजो बृषपति राम राम राम राम राम

Subject.—(१) प्रथम विश्राम—वैराग्य वर्णन। ३२ दे।०
(२) द्वितीय विश्राम—चाल्म संयम घ्यान। ३१ दे।०
(३) तृतीय विश्राम—तत्त्वज्ञान वर्णन। ४० दे।०
(४) चतुर्थ विश्राम—ज्ञान वर्णन। ४१ दे।०
(५) पंचम विश्राम—भक्ति वर्णन। ४३ दे।०

विवरण

वैराग्य—स्त्री इत्यादि से घृणा, स्त्री को नाबदान की उपमा तथा मल मूत्र का गृह बतलाकर कराई गई है।

संयम—काम, क्रोध और लोभ का खंडन। गुरु का महत्त्व तथा उनसे सत धर्म प्राप्त करने की शिक्षा। षट्चक्र नित करने का उपदेश। मन रोकना, चौरासी आसनों में तीन परमावश्यकों का वर्णन। हरि मूर्ति का वर्णन तथा "अनहद" शब्द जो दस प्रकार से बजता है उसका वर्णन, अहंकार, ममता का त्याग।

तत्व—ईश्वर का नाम परम तत्त्व। पंच तत्त्व तथा उनसे सृष्टि की उत्पत्ति का निरूपण।

ज्ञान—शुभ कर्म विधान से ईश्वर को ही दाता, भोगता, उत्पत्ति तथा प्रलय का करता मानना। जाति वर्ण इत्यादि का उत्पत्ति स्थान, उसी को मानना। न कोई दुखदाता है न सुखदाता, एक ईश्वर ही सर्वत्र व्याप्त है।

भक्ति—भक्ति के साधन (१) सत्सङ्ग, (२) सरल स्वभाव, (३) संतोष (४) किसी से बैर न करना (५) सत्यवचन (६) अधीनता इत्यादि।

Note.—कवि ने १८७ दोहों, १६ पन्नों तथा ५ विश्रामों में इस पुस्तक को पूर्ण किया है। विषय वेदान्त का है। जीव ईश्वर का संवाद करा कर कवि ने विषय को समझाने की चेष्टा की है, और यथा सम्भव वह अपने मनोरथ में सफल भी हुआ है। रूपक, उत्प्रेक्षा और दृष्टान्तादि अलंकारों से सजा कर यथेष्ट सौंदर्य प्रदान किया है। शान्त रस सम्पूर्ण पुस्तक में अविकल रूप से व्याप्त है। उक्त रस की परिपुष्टि के लिये कहीं कहीं सूक्ष्म हास्य-रस का भी प्रादुर्भाव हुआ है। कहीं कहीं लिपि दोष के कारण अशुद्धियां हो गई हैं। प्रथम विश्राम में तो कवि ने जीव द्वारा ईश्वर से प्रश्न करा कर स्त्री, पुत्रादि संसृति संबंधों को दुःख का हेतु समझ, उनसे छुटकारा पाने का मार्ग पुछवाया है, ईश्वर ने वह मार्ग वैराग्य कहा है, पुनः जीव ने कहा कि "महाराज मन तो विषय के बस में है, भला आप

का ध्यान कैसे करेगा ?" तब ईश्वर ने ध्यान योग का आधार आत्म संयम बतला कर उस के बाधक काम क्रोध और लोभ को पृथक रखने का उपदेश दिया है। चौरासी मुख्य आसनों में २४ को आवश्यक बतला कर केवल तीन को परम आवश्यक बतलाया है, "अमर" "पद्म" "स्वास्तिक" उनके नाम हैं। फिर "अनहद" शब्द का वर्णन करके आत्म संयम का लाभ बतलाया है। इसी प्रकार तत्वों का सार बतलाते हुए ज्ञान और भक्ति का उपदेश दिया है, अभिप्राय यह कि संक्षेप में ही विस्तृत का विवेचन बड़े कौशल के साथ किया है, पुस्तक उपादेय है। दूसरे विश्राम का २७वां छंद सोरठा है।

No. 45. Name of book—Rāmarasāyanapiṅgala. Name of author—Bhagavata Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—41. Size—8 × 4 inches. Lines per page—18. Extent—738 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1867 or A. D. 1810. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Ṭhākura Dig Vijaya Siṃha, Talukdāra, Village Dikalviyā, Post office Biswān, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ राम रसायन पिंगल लिख्यते ॥ दोहा ॥ ज्येहि विरची माया प्रबल जातें जगत अपार। श्रेम करना राम को बंदों बारंबार ॥ वरण वरन में रमि रह्यो एकै राम विसेषि। जग में ऐसी वस्तु को जामें परे न देषि ॥ छंद ॥ बनि विरंचि जग रचै विष्णु ह्वै पालै करणी। इर ह्वै करै संहार सेस ह्वै धारण धरणी ॥ प्रकृति पुरुष ह्वै आपु सबै ये तनु उपजावै। विस्व रूप पुनि ह्वै विराट लीला दरसावै ॥ मन बुद्धि अगोचर सर्व उर बसै राम तारन तरन। ह्वै काव्य करै सुप्रकास निति जन भगवत ताके सरन ॥ दोहा ॥ कवित पुत्र हरि भक्ति धन जस हेत सकाम। राम रसायन तासु हित रच्यो सुगंधक बाम ॥ रजधानी को अवध सम राम सरस को भूप। मैं मति मंदति बरणिहौं सुरतरु सुरसो रूप ॥ ५ ॥

End.—अथ अचर्य ॥ सिंधु समानो सीप में चेटी गिला सुमेरु भगवत दास अचर्य यह कैसे (आगे पृष्ट कटा हुआ) काहि को बनाई बहु धाम धन जोरत है तोरि साधु नेह होत पतन तै चितोता है। भ्रमत कस्तूरी मृग जैसा विष वासना को काल आइ दाबत अचानक ज्यों चीता है ॥ वेलपेलफे गैल जन्म को गवाइ दीन्हों चेतु मतिमंद न तो रह्यो जात रीता है भागवत दास कहै

करिले भलाई भोंदु सीता राम भजिले नर जन्म जात बीता है ॥ दोहा ॥ अष्टादस सत सरसठी संवत सुभ बुधवार । भाद्र चतुर्दसी विष्णु व्रत पूरो ग्रंथ सुचार ॥ राम रसायन के पढ़े दुख दरिद्र मिटि जाइ । जन भागवत रघुवर कृपा रहै तासु पर छाइ ॥ जब लगु धरणी सेस सिर रवि ससि वसै प्रकास । राम रसायन तब लगी जग मह करै प्रकास ॥ इति श्री राम रसायन कवि कुल आनंद दायनि भागवत दास भाषा कृते संपूर्ण शुभमस्तु संवत १८८८ मिती माघ सुदी प्रतिपदा बार विफे का लिखितं गोसाई गंगा गिरि ॥ यादृशं पुस्तिका दृष्टां तादृशं पुस्तकं लिखितं मया यदि शुद्धमशुद्धं वा मम दोषो न दीयते ॥

Subject.—भाषा पिंगल । अंत में नव रस षट् ऋतुओं का वर्णन कवित्त सवैया में है ॥

No. 46. Name of book—Nyāya—Nirūpaṇa (Kakaharā). Name of author—Bhāgawata Dāsa of Baranāpur, District Bahrāich. Substance—Country-made paper. Leave—69. Size—14 × 6 inches. Lines per page—30. Extent—1,070 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1956 or A. D. 1899. Place of deposit—Paṇḍita Ayodhyā Prasāda, Village Śwagarha, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भागवतदास कृत न्याय निरूपण ककहरा प्रारंभः ॥ अथ मंगलाचरण दोहा ॥ श्री गुरुपद पंकज सुमिरि गणप शिवाशिव ध्याय ॥ विधि सह सारद शेष श्रुति सुजन समाज मनाय ॥ देव दनुज नर नाग खग पशु किमि तरु तृन वंदि ॥ चित्रकूट तीरथपतिहि अवध प्रणम्य अनंदि ॥ जड़ चेतन सब जक्त सियाराम मई जिय जानि । बन्दो शिर धरि धरणि महं सदा जोरि जुग पानि ॥ सोरठा ॥ अभिमत फलदातार इष्टदेव श्रीराम निज । करहु कृपा करतार भनै भागवत ककहरा ॥ न्याय निरूपण हेत कहौं ककहरा सोच सुनि । निगमागम मुनि जेत । जो वरनयों विधिवत सबै ॥ घनाक्षरी छंद ॥ ॐ आदि मंत्र जासि करत स्वदेव वासि तेहि विधि मानि सब भांति वंदि तासु को ॥ नाम राम तारक जपत जन तारक अपिन अघ हारक नमामि बंदि जासु को ॥ मातु सिय सरन हरण दुखदुंद सब करहुँ प्रणामि गुण गाय अविनास को । सिद्धि हय शिव सनादि रामनाम ध्यावें भागवतदास छत पद तासु पासु को ॥

End.—अथ अं वरण ॥ अंतरजामी हरि हेरे । टेक । सति अरु असति जौन हिय बरतत सो सब करत निबेर । जब तक कपट रहत जन के उर तब तक

चलिहि अनेरे ॥ निरखत निरखि मिलत पल में प्रभु जनु नित निकट घनेरे ॥ सुष अनुसरत हरत दुख दारुण कृत अस्नेह सुहेरे ॥ अज्ञ जीव से भूल परत जब तब सरवज्ञ सुधारत फेरे । रघुवर रीति समुझि हद आवत परम प्रतीति सबेरे ॥ भागवतदास आस जग परिहरि होत राम के चेरे ॥ अथ अः वरण ॥ अः अःस्थिति तजि भजु हरि नामें ॥ टेक ॥ तब सब सुलभ होइ जो दुरलभ सतसंग राममक्ति गुण ग्रामै ॥ भुक्ति मुक्ति रिधि सिद्ध यादिक सुष मनइच्छितहिं स्व ठामैं । अनुभव अगम परम पद दायक बाढ़हि होइ न खामैं ॥ जहां जाव तहं लहव महामुद निस-दिन मन बस जामैं ॥ निरभै होब नहीं डर काहुक पाउब सुजस ललामैं ॥ संत सदा आदर अति करिहैं सुधरो करम जो बामैं ॥ भागवतदास हिय दरसैहैं सुभ मूरति सिय रामैं ॥ इति श्री भागवतदास कृत न्याय निरूपण ककहरा समाप्तम चैत कृष्णपक्ष भौमवासरे संवत् १९५६ रघुवरदास लिख्यते ॥

Subject.—मंगलाचरण, ॐ वर्णन, दीनता वर्णन, निवास स्थान वर्णन, आत्मा का मुख्य स्वरूप, सोलह स्वर, ३२ व्यंजन पर ईश्वर की भक्ति व राम की महिमा का वर्णन ॥

Note.—इस पुस्तक के रचयिता भागवतदास बरनापुर, जिला बहरायच निवासी थे। पुस्तक के निर्माणकाल का पता नहीं, परंतु भागवतदास की मृत्यु हुए लगभग ६० वर्ष के हो गया है। ये ईश्वर के भक्त थे, इनकी कुटी बरनापुर, राज्य रेहुआ में सरजू किनारे बनी है, जहां इनके शिष्य आदि बसते हैं। महात्मा भागवतदास के समय में महाराज रघुनाथ सिंह रेहुआ में राज करते थे, उनकी पत्नी धर्मात्मा थीं, उनकी बड़ाई की है, इसके बाद उनके पोते अब राजगद्दी पर हैं ॥ मंत दोहा। सकल समाज समेत नृप सरि सरजू के तीर। तहां भागवतदास ह सुमिरत श्री रघुवीर ॥

No. 47. Name of book—Niravāṇa Kāṇḍa. Name of author—Bhaiyā Bhagavatīdāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—8. Size—$6\frac{1}{2} \times 5$ inches. Lines per page—11. Extent—60 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of composition—Samvat 1741 or A. D. 1684. Date of manuscript—Samvat 1893 or A. D. 1836. Place of deposit—Lālā Kapūrachanda, Village and Post office Tilokapura, District Bārābankī (Oudh).

Beginning.—अथ निर्वाण कांड भाषा लिख्यते ॥

दोहाः—वीतराग वन्दौं सदा भाव सहित सिर नाइ।
कहौं कांड निर्वान की भाषा विविध बनाइ ॥ १ ॥

चैापाई—अष्टापद आदीश्वर स्वामि वास पुज्य चंपापुर नाम ।
नेमनाथ स्वामी गिरनारि बंदै भाव भगति उर धार ॥ २ ॥
चरम तीर्थंकर चरम सरीर पावापुर स्वामी महवीर ।
सिखिर सम्मेद जिनेसुर बीस भाव सहित बंदौं जगदीस ॥ ३ ॥
वरदत्तादिक इन्द्र मुनिन्द सायरदत्त आदि गुण वृन्द ।
नगर तारव मुनि हुठ कोड़ वन्दौं भाव सहित कर जोड़ ॥ ४ ॥
श्री गिरिनेर शिखिर विख्यात कोड़ बहत्तरि अरु सैद सात ।
संबु प्रद्यमन कुमर दोउ भाय अनुरुधि आदि नमौ तसुपाय ॥ ५ ॥

End.—दशरथ राजा के सुत कहे देश कलिंग पंच सै लहे ।
कोड सिला मुनि कोड प्रमान बंदन करैा जोग सुभ धान ॥ १९ ॥
समवसरन श्री पार्श्व जिनंद रेसंदेगिरि नयानंद ।
भरत आदि पंच रिषिराज ते बंदौं नित धरम जहाज ॥ २० ॥
तीनलोक के तीर्थ जहाँ निति प्रति वन्दन कीजै तहाँ ॥
मन वच काय सहित सिर नाय वंदन करौं भव्य गुण गाय ॥ २१ ॥

× × × × ×

× × × × ×

इति श्री निर्वान कांड भाषा सम्पूर्णम् ॥ शुभं भवेत् । प्रति देखी जैसी लही तैसी लई उतारि । भूल चुक की माफि कर लीजो चतुर सुम्हार ॥ मासोत्तमे मासे फाल्गुणे शुभे कृष्ण पक्षे तीथैा १३ सनि वासरे ॥ संवत १८९३ । पोथी मंगलो मादी की लिखितं पं० श्री मिश्र मोहनलाल ॥ शुभ स्थाने बसारी ॥

Subject.—(१) पृ० १ से ८ तक–चैाबीस तीर्थंकरों के निर्वाण स्थान। २० का सम्मेदाचल पर्वत पर (विहार में जिला हजारी बाग में) श्रोर शेष ४ में से ऋषभदेव का कैलाशवास पूज्य का चंपापुरी, नेमनाथ का गिरनार महावीर का पावापुरी (विहार) अन्य श्रोर भी निर्वाणगामी सज्जनों की संख्या श्रोर स्थानों का वर्णन यथाः—रामचन्द्र जी तथा उनके दोनें पुत्र, तीन पांडव (नकुल श्रोर सहदेव के छोड़ कर) हनुमान, सुग्रीव, बालि श्रोर रावण के पुत्र इन्द्रजीतादि ।

Note.—इस छोटी सी पोथी में भैया भगवतीदास जी ने चैाबीसो जैन तीर्थंकरों श्रोर कई एक महापुरुषों के निर्वाणपद ग्रहण के स्थान लिखे हैं। कहा जाता है कि उक्त भैया अच्छे कवि थे, जैन साहित्य में उनका अच्छा स्थान है। ग्रंथ निर्माणकाल यों किया है:—संवत् सत्रह सै इकतालीस आश्विनि सुदि

(२) पृ० १९ से पृ० २४ तक-नायक लक्षण, त्रिविध नायक, पति, उपपति, वैसिक, दक्षिण नायक, धृष्ट, शठ, वैष्टिक, मानी, वचन चतुर, क्रिया चतुर, प्रोषित पति, नायका भास।

(३) पृ० २५ से पृ० २६ तक-सखा वर्णन, पीठ मर्द, विट, चेट, विदूषक।

(४) पृ० २७ से पृ० ३१ तक-तीन प्रकार के दर्शन, स्वप्न, चित्र, दर्शन। सखियों के ४ कार्य्य उपालंभ, मंडन, शिक्षा, परिहास। उत्तम मध्यम और अधम दूती वर्णन। दासी दूती, सखी दूती, चुरिहारिन, मालिन, नाइन, तमोलिन, धाई, धाई सुता, शिल्पिनी, भर्मातिन।

(५) पृ० ३२ से पृ० ३५ तक-हाव वर्णन।

(६) पृ० ३६ से पृ० ४८ तक-रस वर्णन, चारो अंगो समेत।

Note.—इस 'रस रत्नाकर' नामक ग्रंथ में 'देवजी' ने दोहों में नायिका, नायक, दूती, सखी, सखादि का वर्णन करके नवरसों का सूक्ष्म वर्णन किया है। साथ ही विभाव, अनुभाव, संचारीभाव, तथा स्थायी भावों का भी वर्णन किया है। यह पुस्तक १८८१ में अपने भ्राता के लिये ईश्वरी प्रसाद ने लिखी है। पुस्तक में कवि ने अपना, अपने कुटुम्ब तथा ग्रंथ निर्माण काल के संबंध में कुछ भी कथन नहीं किया है। पुस्तक के अंत में निम्नांकित दोहा लिखा है जिससे उसका सम्वत् १८८१ में लिखा जाना सिद्ध होता है।

१ ८ ८ १
इन्दु नाग बसु बसुमती मास दयो सुखवार।
असित पक्ष तिथि पक्षती रससागर लिखि पार॥

No. 89(*w*). Singāra Sukha-sāgara-taranga by Devadatta. Substance—Country-made paper. Leaves—98. Size—12 × 8 inches. Lines per page—52. Extent—3,185 Anushṭup Slokas. Appearance—New. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1932=A. D. 1875. Place of deposit—Library of Rāja Lalitā Bakhsha Simha, Raja Nilagaon, Post office Nilagaon, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ दोहा॥ सो पावै या जगत में सार सनेह के भाय। जो तन मन ते तिनन लैां वालन हाय विकाय॥ बार बरनन॥ मोर पक्ष यों सिर चढ़े बारन ते अधिकाइ। सहस चपन लषि धुव कचन परे मान छिन पाइ॥ वेनी बरनन॥ मनत न कैसेऊ बनै या वैनी के दाय तू पीछे गहि जगत के पीछे परी बनाय॥ जे हरि रहे त्रिलोक में कालीनाथ कहाइ॥

ते सुव बेनी के डसे सब जग हंसत बनाइ ॥ मैमदु बरनन ॥ मानिक मनियै नहि जरी मैमद फबियन लाइ । मनि तजि फनि पीछे लगी सुव बेनी के धाइ ॥ मैमद फबियन मुकुत लषि यह जिय धाई आगि ससि हित पीछे राहु के नषन रहे है लागि ॥ जूरा बरनन ॥ चंद मुषी जूरा चितै चित लीन्हो पहिचान । सीस उठावै है तिमिर ग्रसि को पीछो आनि ॥ यों बांधति जूरा तिया पटियन को चिकनाइ । पांव चिकनिया सीस की आते रही लजाय ॥

End.—बोलि उठे दादुर पपीहा मोर चातक घेरो हैं घटा घन की चकित यह कोदते ॥ हिल मिल हलि मुषी केलिनु करन गई बेनिन बिलोकि बब्रू ब्रज को बिनोदते ॥ नंद जु को पैारि पर ठाढ़े है रसिक देव मोहन जु मोहि लीनो मोहिनी ये मोद ते गायन सुनत भुली साथन के फुन गिरे हाथनि के हाथन ते गोदन के गोदन ते ॥ फूल तन मूलवन जमुना के कूल मोहि सीगे नागी खादे वे उछाहे मारि डारे गहि ॥ मंजु रस मंजरी सरस पंज कुंजरत गंजरत भोर हिया लुंज करि डारे गहि ॥ ठाढ़े नंद पैारि बंसी बार बेकवार गहे एक बार दै दिषाई मनुहारि डारे गहि ॥ ठाढ़ो रहे लाज काज डारे गल बांह डारे सोने को सी डारे डरु डारे तरु डारे गहि ॥ इति श्री बिरदावली महालक्ष्मी कृपावलोकन निधान श्री षान साहब अली अकबर षान कारित देवदत्त कवि विरिचिते सिंगार सुषसागर तरंग संग्रहे इति श्री सुषसागर तरंग सम्पूर्णम् शुभम् ॥ श्री संवत १९३३ शाके १७९७ पौष मासे शुक्लपक्षे तिथौ द्वादस्याम शनिवासरे ॥ लिषतं दुबे भोलानाथ पंडित ग्राम इटौजे के प्राची दिसि कोस पैान के परमान सर्पा नगर ।

Subject.—नष ते शिष तक स्त्री के अंग की शोभा तथा नायिका भेद मय उदाहरण

No. 89 ($x$). Sukhsāgara—taraṅga by Devadatta. Substance—Country-made paper. Leaves—282. Size—10 × 6¾ inches. Lines per page—18. Extent—2,697 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Umākānta Śukla, State Haḍahā, District Bārābankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ सुषसागर तरङ्ग । दोहा । माया देवी नायका नायक पुरुष आप । सबै दम्पतिन में प्रगट देव कर तिहि जाप ॥ १ ॥ नैा रस सार श्रृंगार रस तामें दम्पति सार । दंपति संपति नायका नायक सुरति बिहार ॥ २ ॥ षानअली अकबर अली जानत जहं रस पंथ । रच्यो देव आगार

गुनि यह सुखसागर ग्रंथ ॥ ३ ॥ साहिब अकबर अली को पहिले बरनैां बंश। जग प्रगट जगमग सुयश लसै चंद अवतंश ॥ ४ ॥

ब्रह्मा विष्णु शंकर सनक व्यास नारदादि शारदा शरद मद मोह मद धोत है। साधु रीति माधुरी अबाधित अगाध बोल ज्यों सुदुग्ध सिंधु त्योंहीं मुग्ध बुध गोत है ॥ सुवचन शिव को जपत अति मेटै ताप पावन परम पतितान प्रति पोत है ॥ त्रिकल विलापो अलि सारिका सुकवि कल सकल कलानिधि सुकवि कुल होत है ॥ त्यों हीं सुरद्वारनि में त्योंहि सुरदारनि में उदित उदार सुरदार विकसत है। वेदन निवेदन को वेद न हरति भेद भेदन अखेद सुख संपति कसत है ॥ देव गुण गानन में तानन प्रतानन में कान हित कानन पुकारै विकसत है। तेज नभ भौन पौन पानो बीच भूमि बीच बानो महरानो के वचन निकसत है ॥

End.—कूल चलो जज केलि के भामिनि भामते के संग भांति भली सो। भोजे दुकूल पटे लपटे भुज मूल सुचंपक चारु दलो सो ॥ बेणो ते बारि के बुंद चुवैं मानौं इंदु तरैयन जोति रलो सो। अंचर भीन झके झनकैं पुलकैं कुच कुंद कदंब कलो सो।

कुबिजा के अंक दुति जाके रहे आप आय अंश अवतारो अवतारो जिन गनिका। आरति न रावंति निवारति कर कहो ते तारत त्रिलोक चरणोदक को कनिका ॥ राजन के गुणानुवाद तुमपै सुने हैं ऊधौ गोपिन के सुधौ मत प्रेम को जवनिका। कुंजन में टेरिहैं भी श्याम के सुमिरिनो के हाथ लैन फेरिहैं सुमिरिनो के मनिका ॥ बोलि उठे दादुर पपीहा मोर चातक घिरी है घटा घन की चकित चहू कोद ते। हिलि मिलि हेलि मोसों केलिन करन गई बेलिन बिलोकि बधू ब्रज को विनोदते ॥ नंदजू को पौरि पर ठाढ़े हैं रसिक देव मोहन जू मोहि लीनो मोहनी पे मोदते। गाथन सुनत भूली साथन को फूल गिरे हाथन के हाथन ते गोदन के गोद ते ॥

Subject.—(१) पृ० १ से ९ तक—माया को नायिका और ईश्वर को नायक मान कर वंदना करना, नायिका भेद का महत्व, अकबर अली खां को ग्रन्थ समर्पण करना, कवि वंश वर्णन:—सानो सिह दलीप महीपति पुरी पिहानी। सदर जहानो सदर जहाँ जू को रजधानी ॥ जिहि सुपुत्र मुर्तजा मुहम्मद सैद जासु सुत। सैद मुकद्दरि तासु तासु खुर्रम अति अदभुद ॥ तिहि पुत्र अबादुल्ला सुखद जाको जग महिमा भलो। तिहि तनय महम्मदी महीपति खान बनो अकबर अली ॥ महम्मदो महाराज का महत्त्व वर्णन, सुकवि कुल महिमा वर्णन, बानो महारानो के वचनों का वर्णन, दंपति विहारस्थल वर्णन श्रृंगाररस युक्त मंगलाचरण वर्णन, सरस्वती जी को स्तुति, महालक्ष्मी जी को स्तुति, गौरी स्तुति,

जानकी स्तुति, रुक्मिणी स्तुति, राधा की स्तुति, राधा के गौरव का वर्णन, राधा कुंवरि के ध्यान का वर्णन, राधिका के सौंदर्यादि का वर्णन, राधिका के शृंगार का वर्णन, राधा के चरणारविन्दु की वन्दना।

(२) पृ० १० से पृ० १२ तक—वर्ण देवता का वर्णन, महाराज के महल की प्रशंसा, कृष्ण सहित राधिका से हृदयस्थल में बैठने की प्रार्थना राधिका से क्षमा प्रार्थना, बालिका राधा का महत्त्व, वृन्दावन सम्पत्ति वर्णन, सनकादि द्वारा बरसाने की सराहना का वर्णन, कृष्ण द्वारा अपनी सर्वव्यापकता का वर्णन, विष्णु की राधिका में अनुरक्ति का वर्णन।

(३) पृ० १३ से १६ तक-शृंगार का मुख्य रूप, शृंगार का स्वरूप, शृंगार की सामिग्री का वर्णन, शृंगार पात्र नायिका भेद कथन, नायिका का विशेष अंश भेद, गंधर्व, मध्या, स्वकीया के वय क्रम तेरह भेदों के नाम, शृंगार रस विशेष मंगनालय महोत्सव विवाहादि वर्णन-श्री गौरी विवाहोत्सव मंगल, भवानी जी के गले में भुजा डालने पर गंगा तथा भृताटि की दशा, कालादि परित्याग पश्चात् गौरी के मुख सरोज का, शिव के भ्रमर बनने का वर्णन, विवाह समय पुरोहित की स्थिति, विवाह में नेगादि मंगाने की व्यवस्था का वर्णन, विदाई का वर्णन।

(४) पृ० १७ से २० तक—जानकी सौभाग्य वर्णन, शंभु सरासन खंडन करने का वर्णन। रघुराज के हाथों पर मृगनयनियों का अपने नैन सरोजों का चढ़ाया जाना। जानकी जी का सभा में राम के सम्मुख आने का वर्णन। रामचन्द्र जी को जयमाल पहिनाने का वर्णन. दर्शिकाओं के दर्शन के समय नेत्रों का वर्णन। जयमाल पहिनाने के समय सीतादि की दिशा का वर्णन, सीता जी के सनाथ होने का वर्णन। भांवरियों के समय सीता जी तथा रामचंद्र जी के साथ देवताओं का अनुराग वर्णन, विवाह समय दशरथ की दशा। सीता के गौने के गीतों का वर्णन, चारों वरों के आरती करने का वर्णन।

(५) पृ० २० से पृ० २३ तक—रुक्मिणी सौभाग्य वर्णन, द्वारिका को संदेश भेजने का वर्णन, रुक्मिणी हरण वर्णन, रुक्मी को रुक्मिणी पति के रोकने का प्रयत्न। राधिका का सौभाग्य वर्णन, संकेत सदन वर्णन, राधिका के अनूप रूप का वर्णन, नन्द यशोदा की दशा का वर्णन, कृष्ण लाड़िली के अनुराग का वर्णन, प्रिया की चितवन का वर्णन।

(६) पृ० २४ से पृ० २७ तक-शृंगार रस प्रधान श्री पंचमी महोत्सव, पंचमी के सुअवसर पर गोकुल की स्थिति। बाजे इत्यादि के बजने का वर्णन, इस महोत्सव पर तरुण तथा तरुणियों और दूल्ह तथा दुलहियों के अनुराग का वर्णन, गोपी तथा गोपियों के सम्मिलित नृत्य का वर्णन, सभी की उक्ति मान-

वती नायिका से-बसन्त की बहार के वर्णन के साथ ही साथ मानवती के मानभंग कराने का प्रयत्न।

(७) पृ० २७ से ३१ तक—शुद्ध शृंगार रस का वर्णन, राधिका से भवानी इत्यादि का साम्य वर्णन, शृंगार सार वर्णन, सखी का वचन सखी से राधा कृष्ण का वाद वर्णन, राधिका कृष्ण का पारस्परिक प्रेम वर्णन, शुद्ध शृंगार का प्रथम प्रेमांकुर, चित्र दर्शन, स्वप्न वर्णन।

(८) पृ० ३२ से ३८ तक—प्रत्यक्ष दर्शन, शृंगार स्थायी प्रथम श्रवण दर्शन ते रति, रति पोषक आलंबन विभाव, उद्दीपन विभाव, रति प्रकाशक अनुभाव, सात्विक भाव रस विशेषक अनुभाव, स्वकीया, परकीया, रति के विलासक संचारी भाव। प्रथम अध्याय समाप्त।

(९) पृ० ३९ से पृ० ६१ तक—विभाव सात्विक संचारी भाव पूरित रति संभूत सम्पूर्ण शृंगार। यौवना परकीया, शृंगार के संयोग तथा वियोग नामक दे। भेदों का वर्णन, उसके दे। भेद प्रच्छन्न तथा प्रकाश, इन दोनों के दे। दे। भेद, उनमें पूर्वानुराग, मान, प्रकाश, करुणा-चरित्रकार संयोग एक प्रकार तहां प्रथम शुद्ध शृंगार वर्णन-षट ऋतु में वसंत वर्णन। संयोग तथा वियोग के हिसाब से, वैशाख वर्णन, बसंत रात्रि वर्णन, ग्रीष्म ऋतु वर्णन, ग्रीष्म रात्रि, पावस, पावस रात्रि, हिंडोला वर्णन। शरद ऋतु वर्णन, शरद निशा, हेमंत, शिशिर।

(१०) पृ० ६१ से ६६ तक—अहोरात्रि अष्ट प्रहर वर्णन—अष्टयाम के कवित्त—प्रथम प्रहर—द्वितीय पहर, विरहिणी, तृतीय प्रहर। चैाथायाम। संध्या वर्णन (द्वितीय अध्याय समाप्त)

(११) पृ० ६७ से ७२ तक—प्रथम प्रहर रात्रि वर्णन, शृंगार रस उद्दीपन वर्णन। द्वितीय प्रहर, तृतीय प्रहर। चतुर्थयाम। प्रात से प्रथम काल का वर्णन नायिका के अंगों की शोभा का वर्णन।

(१२) पृ० ७२ से ८४ तक—नायिका का नख शिख स्वरूप वर्णन, एड़ी तथा अंगुली का वर्णन, सखी का संदेह कि चरण है अथवा पुष्प की पांखुरी है। पिंडुरी वर्णन, जंघ तथा नितंब वर्णन, कटि वर्णन, नाभि वर्णन, रोमावलि वर्णन, त्रिवली, कुच कंचुकी, भुजमुकी, हार, स्कंध, भुज भुजा, हस्त, पीठ, शुद्धपीठ, ठोड़ी, अधर, दंत, कपोल, नासिका, नेत्र, कर्ण, भृकुटी, बेंदी, त्रिविधि बेंदी तथा मस्तक का वर्णन।

(१३) पृ० ८४ से ९६ तक—वाणी का वर्णन, जाति वर्णन, नगर पूज्य नागरी देवी के रूप तथा महत्व का वर्णन, नागेश्वरी राजवधू के शृंगार का वर्णन,

नागरो की शृंगार चेष्टा का वर्णन; नागरी सखो का विरह निवेदन, सखो का वचन नायिका से उसके आदर के लिये अपनी सबद्धता का प्रकाश करना, नागरी को दूती का नायक से उसे मिलाने का बाना बदना, नागरी की दासी का नायक को रिझाना; द्वारपालिका के सौंदर्य का वर्णन, राजमार्ग वासिनी जौहरिन का वर्णन, छीपिन, पटइन, सुनारिन, गंधिन, तेलिन; हलवाइन, बनियाइन, कुम्हारिन, दरजिन; कुंजड़िन, जुलाहिन, मोचिन, बढ़इन, लुहारिन, चुरिहारिन, तथा गणिका का वर्णन।

(१४) पृ० ९६ से पृ० १०२ तक—पुरवासिनी ब्राह्मणी का वर्णन, क्षत्राणी, खत्रानी, वेश्या, कायथिन, किरातन, भरभूंजिन नाइन, मालिन; धोबिन, अहीरिन (ग्राम वासिनी) जाटिन, काछिन; कुरमिन, कहारिन, कलारिन, लुनेरिन का वर्णन।

(१५) पृ० १०२ से पृ० १०६ तक—वनवासिनी ऋषि पत्नी; व्याधवधू, भीलिन; सैन्योवासिनी वृषली; वेश्या, मुकेरिन; मार्ग वासिनी बनजारिन, योगिन, नटी तथा कंजरिन का वर्णन तृतीय अध्याय।

(१६) पृ० १०६ से पृ० ११३ तक—अष्टांगवती तरुणी नायिका का वर्णन, अष्टांग यौवन वर्णन; रूप वर्णन, सखी का वचन रूपवती से उसके सौंदर्य के कारण घूंघट न खोलने के लिये अत्युक्ति; गुण वर्णन, शुद्ध गुण, शील वर्णन, प्रेम; कुल, कुलवती के वचन। वैभव का वर्णन; रूप, वैभव तथा भूषण वर्णन।

(१७) पृ० ११३ से पृ० १२० तक—अष्टांगवती तरुणी नायिका का वर्णन, शुद्ध नायिका वर्णन, यौवन गर्विता, रूप गर्विता, प्रेम गर्विता; गुन सखी से, गुण गर्विता का वर्णन, शील गर्विता, कुल गर्विता; विभव गर्विता, भूषण गर्विता, सर्वाङ्ग सुंदरी की सखी की उक्ति।

(१८) पृ० १२१ से पृ० १२२ तक—नायिका के अष्टांग भेद भेदान्तर, जाति भेद। पद्मिनी, चित्रिनी, संखिनी तथा हस्तिनी का वर्णन चौथा अध्याय पूर्ण।

(१९) पृ० १२३ से पृ० १५२ तक—अंश भेद (सप्त वर्ष तक) देवी अंश (सात वर्ष से चौदह वर्ष तक) गंधर्वी (चौदह वर्ष से २१ वर्ष तक) शुद्ध गंधर्वी (अट्ठाइस वर्ष तक) गंधर्व मानुषी (३५ वर्ष तक) शुद्ध मानुषी। नायिका के वय भेद। नव मुग्धा, अज्ञात यौवना; नव वधू, ज्ञात यौवना, अज्ञात यौवना वय सन्धि, नवल अनंगा मुग्धा, नवोढ़ा नवोढ़ा की सखी के नायिका से वचन, मुग्धा सलज्ज रति; विश्रब्ध नवोढ़ा, मुग्धा के चार भेद, मुग्धा की सखी के वचन सखी से, मध्या स्वरूप वर्णन, आरूढ़ यौवना मध्या, मध्या; मध्या का दूसरा भेद, तीसरा भेद, कुल गर्विता, उलाहिना; पछितावा, मध्या

का चौथा भेद। विचित्र सुरतान्त, चतुर्थ भेद मध्या, प्रौढ़ा स्वरूप, प्रौढ़ा के भेद, लुब्ध पतिका, दूसरा भेद, रति कोविदा, प्रौढ़ा का तीसरा भेद, वशवल्लभा, प्रौढ़ा का चौथा भेद, सविभ्रमा-पांचवां अध्याय समाप्त।

(२०) पृ० १५२ से पृ० १५९ तक—मुग्धा से शिक्षा, दूती को शिक्षा, मुग्धा को शिक्षा, धाय का उलाहना, परिहास, नायिका समाधान, सूक्ष्मा मान, मुग्धा का मान मोचन, गुप्त सखी से पछितावा, सखी को उपदेश, मुग्धा का प्रेम कलह, मुग्धा को धाई का वर्णन, मुग्धा के सुरतादि।

(२१) पृ० १६० से पृ० १७० तक—सकल व्यवहार, सखी का उलाहना, सखी का परिहास, नायिका का वचन नायक से, सखी को शिक्षा, मध्या के मानांकुर मध्या की प्रेम चेष्टा का वर्णन, मध्या अधीरा, धीराधीरा वर्णन, अधीरा, धीराधीरा वर्णन।

(२२) पृ० १७० से पृ० १७९ तक—प्रौढ़ा के सुरतादि शिक्षा आदि के भेद, प्रौढ़ा की सुरतांत, प्रौढ़ा का सहज स्वभाव वर्णन, प्रौढ़ा की सखी का उससे उसके सौंदर्य्य का वर्णन करना, प्रौढ़ा धीरा, प्रौढ़ा अधीरा, प्रौढ़ा मानवती की नायिका से प्रत्युक्ति, मध्यामान मोचन, मानवती का भेद, अन्य सम्भोग दुःखिता।

(२३) पृ० १८० से २०२ तक—मुग्धा के दश हाव चेष्टा विहार, मुग्धा को व पूर्वानुराग अभिलाषादि दशा। अभिलाषा, चिंता, ध्यान, ध्यान निवेदना, पुरुष नायिका का ध्यान, गुण कथन, गुण कथा निवेदन, उद्वेग, उद्वेग निवेदन, प्रलाप कथन, उन्माद, नायक का उन्माद, उन्माद निवेदन, व्याधि सातवां अध्याय समाप्त।

(२४) पृ० २०३ से २०८ तक—लड़ना, निवेदन दशमदशा। मूर्च्छा, निवेदन (अष्टमोध्याय)

(२५) पृ० २०९ से पृ० २३७ तक—मध्याओं की स्वाधीन पतिकादि अवस्थाएं, स्वाधीनपतिका, वासकसज्जा, उत्कंठिता, खंडिता, कलहंतरिता, विप्रलब्धा, अभिसारिका, प्रोषितपतिका, प्रथम भेद प्रवत्स्यपतिका नायिका, सखी के वचन, प्रोषितपतिका शुद्ध भेद, नायक विरह निवेदन, विरह निवेदन, तीसरा भेद आगतपतिका नायिका, छठ्म भेद गमनागमन, प्रोषित नायिका।

(२६) पृ० २३७ से पृ० २५८ तक—प्रौढ़ा के दश हाव, लीला हाव, प्रेम गर्भ लीला, पूर्वानुराग विरह लीला, प्रवास ध्यान लीला, हास्य लीला, विलास हाव, सखी का वचन, नायिका के रूप की प्रशंसा, उपालंभ, ललित हाव, विक्षिप्त हाव, विभ्रम हाव, कलकिंचित हाव, मोट्टाइत हाव, कुट्टमित हाव, मोट्टाइत हाव, बिब्बोक, विहृति, स्वकीया भेद पूर्ण—दशम अध्याय।

(२७) पृ० २५४ से पृ० २६४ तक—परकीया नायिका, अनूढ़ा, अविवाहित तरुणी, पर पुरुष प्रेमासक्ता, अनूढ़ा से सखी के वचन, दूती, नायिका से नायिका के चुभने वाले बचन, ऊढ़ा के भेद, विदग्धा, लक्षिता, कुलटा, मुदिता, अनुसयना, सामान्या, एकादशअध्याय समाप्त।

(२८) पृ० २६४ से २८२ तक—स्वकीया, स्वकीया एक नारी व्रत अनुकूल, मुग्धा स्वकीयानुकूल, मध्या स्वकीयानुकूल, पैाढ़ा स्वकीयानुकूल, सकल स्त्री समक्ष द दक्षिण, कपटलंपटानुकूल शठ, धृष्ट नायक, दक्षिण नायक के भेद, ज्येष्ठा कनिष्ठा के पति, नायक सखा, विट, चेटक, विदूषक चारों भेदों का सम्मिलित बर्णन, मानलीला।

Note.—यह 'सुख सागर तरंग 'नामक ग्रंथ महाकवि 'देव' ने अपने कई ग्रंथों के चुने हुए छन्दों को लेकर संग्रह किया है। ग्रंथ में नायिका भेद वर्णन किया गया है। नायिका के आठ अंग मान कर प्रत्येक के पृथक् पृथक् उदाहरण अंकित किये हैं। इसी प्रकार नायिका के वय भेद तथा अंग भेदों को लेकर अन्य आचार्यों से अपूर्व नव्यता दर्शित कराके अपनी अद्भुत प्रतिभा का चमत्कार दिखाया है। ग्रंथ अकबर अली खां पिहानी वाले को समर्पित हुआ है। इसके निर्माणकालादि का कुछ वर्णन कवि ने नहीं किया। काव्य बहुत उत्तम है। कहा जाता है कि यह ग्रंथ लखनऊ वाले बालदत्त जी मिश्र ने कुछ काल बीता, प्रकाशित भी कराया था।

No. 89(y). Vaidyaka by Deva. Substance—Country-made paper. Leaves—175. Size—13⅔ × 5 inches. Lines per page—10. Extent—4,800 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Place of deposit—State Library, Bhinagā, District Bahraich.

Beginning.—श्रीगणेशायनमः ॥ मेटै घनावलि सी विघिनावलि तीक्षन कानन पैान उदार सों। सेवक कों नित देत सबै फल छेकर सों कलपद्रुम हार सों। श्री हरजू गिरिजा को दुलारो यही हिय मैं भजनीय विचार सो। लागे सदा मन सिंधुर आनन सुंदर इंदुर को असवार सों।

अलख अमूरति अलप गति किनहि न पायो पार। जोरि जुगल कर कवि कहे देव देव मत सार॥ अथ वैदक लिख्यते तत्र प्रथम पित्तज्वर को काढ़ा।

End.—एकन को प्रसूति मिटि जाय। बिन फूलन फल होय न राय। दुर बंध्या है ताको नाम॥ ग्रंथ देखिकै भाष्यो नाम॥ बालक होइ न जीवै एक। अब

सुजान यह सुनौ विवेक ॥ रज कफ वोरज पित को जानि। जातें नहिं जोवै संतान ॥ जनम लगन के सुरत जो माई। प्रमसत मूरत को राई। जन्म राहु ध्या सम होइ। वंध्या मट्ट जान सब सोइ। अब सुनु देव दोष को बात। कबहु सुख नहिं पावे गात। सपन भयानक देखै नमाय। पहरै देव दोष को कसाय ॥ इति श्री पंद्रह विधि को वंध्या ता को लक्षण ॥ राम राम—

Subject.—गणेश वन्दन पृ० १

ज्वर का काढ़ा व लेप चुर्ण, भैरवयंत्र, पित्त गिरने को दवा, सुदर्शन चूर्ण, काढ़ा, पियराई जाने को दवा पृ० २—१२

ज्वर धूनी, सन्निपात का काढ़ा, अंजन, चूर्ण, गंगाधरादि पृ० १३—१८

शूल, अतिसार, बवासीर, दाह, गुल्म, अवलेह हष्टिपर, कल्प, वायु, पसुनो के दर्द, आमवात, मंदाग्नि, संग्रहनी, विषमज्वर, त्रिफला मंडूर, उन्माद, छर्दि, स्वरभंग, पतिसार, स्वेतकुष्ट चिकित्सा, सरबत यूनानी, प्राकृती दवा पृ० १९—४६

प्रमाण संज्ञा—रोगों का विचार, जलंधर रोग, भगदंर चिकित्सा, गुल्म, कृमि, वायुशूल, छर्दि, खांसी आदि, मंदाग्नि, अंडरोग, अपस्मार, कडुरोग, दाद, गुगल नासिका व नेत्र रोग ४७—५६

भास्कर चूर्ण, हुचकी, जुलाब, रसचिंतामणि, वाइगोला, पाग, रस, औषधिगुण, तेल विधि, हिंग्वाष्टक चूर्ण, आतिशक का इलाज पृ० ५७-७०

पेट में दर्द, सातो का इलाज, माजुम, हरे, नृसिंह चूर्ण, नकसीर, सर्वांगशोथ नामर्द, लहसुनपाग, प्रमेह, परन्ववाय, बहुमूत्र जलन, षटगुन, षष्टगुन, प्रसुत, बच्चोरस, उदररोग, मंडूर, त्रिफला काथ, व्रण चिकित्सा, काथ विष निवारण, अमृत हरे, वरुनादि काथ, प्रमेह, रक्त पित विकार, चंदनादि काथ, एलादि चूर्ण, छोहारे का सरबत, उन्माद, दाह, मलहम, गज चर्म, मंगना घृत, ८४ रोग, नवग्रह धुप, शिर शूल चिकित्सा, विष चिकित्सा, ज्वर चिकित्सा, पथरी रोग—कृच्छ गोखुर काथ, नारायणादि तेल पृ० ९१—११४

स्त्री रोग चिकित्सा पागादि पृ० ११५—१३३

धातु शोधन विधि, रस वर्णन, शकुन परीक्षा, अन्य परीक्षा, निदान वर्णन सन्निपातादि वात ग्रंथि, पित्तादि दोष पृ० १३४—१६४

अन्य लक्षण, सूची पृ० १६६—१७५

No. 89(z). Vairāgya-sataka by Deva. Substance—Country-made paper. Leaves—12. Size—10 × 7 inches. Lines per page—50. Extent—370 Anushṭup Ślokas. Appear-

ance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1876=A. D. 1819. Place of deposit—Bābā Fakīra Dāsa Mahanta, Chelā Rāma Dāsa, Village Narottampur, P. O. Chardahā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशायनमः ॥ अथ देव कृत वैराग्य शतक लिख्यते दक्षिण ते उमड़ि घुमड़ि दल बादल से कानन कराल विकराल गाढ़ गिरिगे ॥ धौंसा सुनि छूटत पराविनरपत विज्जु विकट कटक देव घरा भर जुरिगे ॥ भाज मन रिन्द्र इन्द्र पेत में बरसि पर्यो लोहू को प्रवाह चिपे नारे धारे पुरिगे ॥ बाहादुर पच्छिम प्रचंड पौन लागत ही पारे से अरव रथ हाथी घोरे छुरिगे ॥ कासों कहीं मोह मोहि मोहो को बांसुरी देव मोहन से मोह महामाया से विलायगे ॥ मोन से फनोस मनि मकु से मन जननि पानो मानधाता मानो मैन पविलाइगे ॥ बावन में रावन से राम जू से बेलि बेलि बलन को पालिनि पिनोना ज्यों पिलाइगे। काटे फास व्याल महावला वलभद्र भैम वालि ऐसे बलि से वल्लूला से विलाइगे ॥

End.—ये मन ये मति ये चित पांच कहौ हित को अब हो मव हो को। कै रस वालम सौं विवसो घर कै निकसो करि संगत जी को। देहो निकारि पुकारत प्राननि प्रीति प्रतीति विना प्रभु पंकी। जीवन तो ब्रज जीवन लो ब्रज जीवन जीवन जीवन जीको ॥ मोसो गोपाल सो प्रांतकु अंतर हाय कहा कहिए गुरु सों जू। आंखिन में भरि रयो वहै ब्रज भूप को रूप धरो घु सें जू ॥ देव जू आन कछू सुनै कान तो जारौं कुबोलनि के ज्वर सों जू जो कहऊं मोर घोर कहै यह जोमहि भूर्म्हारि लै भुरसें जु ॥ प्रेम को पोर तै जानो न वोर जो छैल कटाक्ष द सों कछु ह्वै है। देव तुतो त्रसिहै हंसिहै बलि बावरी ह्वै रस हसिहै भवै है। आई तो सोच सिपावन को पै सपो सुनि आपनि यो मात छ्वै है। मोहों सो मोहो सो मोहा कहै फिरि नेक मैं मोहो सी मोहीं सो ह्वै है। इति श्री वैराग्य शतके देवदत्त कते प्रेम दर्शन पचीसो समाप्ता मार्ग कृष्णमायां बुधे संवत १८७६ लिखा उमादत्त ॥

Subject.—पृष्ठ १ से ३ तक जग दर्शन, पृ० ४ से ५ तक आत्म दर्शन, पृ० ६ से ९ तक तत्व दर्शन, पृ० १० से १२ तक प्रेम दर्शन का वर्णन।

No. 90(*a*). Avadhūta-bhūshaṇa by Devakīnandana of Makarandanagara (Farrukhābād). Substance—Country-made paper. Leaves—21. Size —10 × 6 inches. Lines per page—38. Extent—499 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat

1856 or A. D. 1799. Date of manuscript—Samvat 1935= A. D. 1878. Place of deposit—Mannū Miśra, Village Nilgawan, Post office Nilagāon, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशायनमः ॥ अथ अवधूत भूषण लिष्यते दोहा। सुमिरि गणेशहि संभु पग बहु विधि ध्यान लगाः यह भूषण अवधूत को रचो ग्रंथ सुष पाइ। कवित्त मन हरण। कुलही तनिक सीस तनिक झंगुलो लसै तनिक सी पीत पटी तामें कसि देति है॥ देवकोनंदन कहै तनिक से पायन में पैजनी तनिक बाजे नूपुर समेत है॥ तनिक सी लकुटी लै डोलत तनिक वैसे तनिक चितौनि स्याम मन हरि लेति है॥ दतियां तनिक बीच बतियां तनिक बोलत निकसे आनन तनिक हंसि देत हैं॥ दो०। अब बरनत रुदामऊ आनंदो सुष बास जहां बसत चारौ बरन मंगल मोद विलास॥ जथा कवित्त॥ आरसी मुकुट मध्य राजत निगुन वापी कोकिला में स्यामता निहारी हर घर में। देवकोनंदन कहै छीनताई कटि मा भृकुटि लाई पलक जनाई है सुघर में॥ हार उर माल चोरी हीरो में दिषाई देत चपा लाई बाजिन बषानों है अमर मैं॥ नाचारी सारंग टेढ़ाई भाल थोरि हो मे सोभा सरसाई रुदामऊ के नगर मैं॥ दो० रुदामऊ जो भव कमल फूलो सोभागोत। जहां बसत हैं सकल जन सुष संपति रस सोत॥ सहर मलाये के निकट रजधानो परसिद्धि रैकवार जामै बसै मरे सिध्य अरु निध्य॥

End.—अथ जमक लक्षन। दोहा। एक शब्द फिरि जो परै अर्थ जुदो दरसाइ। जमक कहावत तैान है श्री अवधूत सोहाय॥ उदाहरण॥ जथा नंदा॥ मति तू गहु किन राधा हरि को छांह तकु बरजोरी जोरी चाह॥ अथ व्रत्या लक्षन दोहा॥ आर्व्रति अक्षर प्रति जहां व्रत्या कहियतु ताहि उपनागरिका पुरुषहु कोमल कहो सराहि॥ दो० परै मधुर अक्षर जहां उपनागरिका होइ बहुत समासन जुत वहो कहियतु पुरुषा सोइ॥ है समास अरु मधुरता को क्यो म लगाइ। कवि नंदन जू कहति है समुझि लेउ मन भाइ॥ सुध्यावति जथा दोहा॥ गाउ गाउ रे चाउ करि छाउ छाउ रे प्रेम लाउ लाउ मन बावरे भाउ भाउ हरि नेम॥ दोहा। नंद नंदन आनंदकंद भजु भजु तू मन मंद। है सुष कंद अमंद छवि जिनको जस सुभ चंद॥ अथ पुरुषा को उदाहरन॥ दो०॥ रेतल लाल कपोत पिक सुवा सारिका गान। लसत कदंब पर चंप पर टिमुनि पी पूरन मान॥ अथ कोमला व्रत दोहा॥ लसत लाल लोचन ललित लहकि लाल ललचात अधर सुधा रंग गहगहे गोरे गोरे गात॥ इति श्री अवधूत सिंह भूषण कवि देवकोनंदन विरचिते समाप्तः बकलम देवो राइ कवि बिलग्रामी संवत १९३५ मिती अगहन सुदी ५

Subject.—छंद कवित्त आदि के भेद उनके नाम मय उदाहरण।

Note.—इस ग्रंथ के रचयिता देवकीनंदन ब्राह्मण शुक्ल निवासी मकरंद नगर कन्नौज के निकट जिला फ़रुखाबाद के थे इन्होंने रैकवार राजा रुदामऊ मलाएं जिला हरदोई के राजा अवधूत सिंह के नाम अवधूत भूषण ग्रंथ अलंकारादि वर्णन कर रचा। पुस्तक अशुद्ध है। निर्माण काल का संवत् ॥ दोहा संवतु जुग निधि सैकरा छप्पन बरस निहारि। कार मास सित पंचमी रचो ग्रंथ विस्तार। लिपिकाल संवत् १९३५ है—




No. 90(*b*). Sasurāri-Pachīsī by Devakinandana. Substance—Country-made paper. Leaves—2. Size—10 × 6 inches. Lines per page—64. Extent—96 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1879 = A. D. 1822. Place of deposit—Paṇḍita Dewadatta, Lakharāmapur, Post office Kauriyā, District Bahraich (Oudh).

*Beginning.*—श्री गणेशायनमः अथ ससुरारि पचीसी लिख्यते ॥ रसिक कन्हैयालाल के रस रसाल सब ख्याल। प्रथम मिलन ससुरारि के कहत भरो रस जाल ॥ १ पिउ पाई नव तरुनई भई नव तरुनी नारि। जाइ जुवदु ससुरारि मैं ताको कहत बहारि ॥ २ ॥ तिय नैहर मिलिबो कठिन बैस संधि के जोगु लाज सरस नहिं मिलि सकत क्यों पावै रस भोगु ॥ ३ ॥ कवित सवैया ॥ जादिन ते ससुरारि मे आपनी लालजु आये महारस ठाने। मैं दिन चारिक बातन हाैं मैं भुलावत हो रही बह बहकाने ॥ आजु न मांगत पानिहु पान भई अधरात परे दुष

माने ॥ जाइ मिलो अपमान लनो वै लला घर आपने जात रिसाने ॥ ४ ॥ दोहा ॥ घर न जाइं ससुरारि ते निकरि जाइ परदेस । कहा भयो पूंछे हमै तो कछु जाइ न पेस ॥ ५ ॥ जो समुझो तो है भलो सुनै ललो यह बात ॥ आजु मिलो तुम जाइ के लाइ वड़ो हितु गात ॥ ६ ॥ कवित सवैया ॥ लादि लै आये कढ़े ससुरारि हैं लाल उतारि धरो सब टांड़ो । तोहि मिले विन आत न भागे सवै विसरो भिसरो घर थांडो ॥ पेसो निठुर न हूजै वलाइ लेउ पायन लेतो हो आनंद मांडो । जाइ मिलो उनको ठकुराइनि ये लरिकापन को बुधि छांडो ॥ ७ ॥ दोहा नहिं मानत है भोज को वात उठत भहराइ । नैनन मैं अंसुवा भरत सुनि सुनि तन कुम्हिलाइ ॥ ८ ॥

End.—दोहा ॥ लाइ नीर गुलाव के करवाये असनान सुधवत केसन वाल है कैातुक लावत कान्ह ॥ ३४ ॥ कवित सवैया ॥ ज्यों ज्यों भरे नीर केश सुधवै उझालि कर त्यों त्यों कुच उझरैं उचकत छवि छाती मैं ॥ देवकीनंदन कहै ललको गिरोई परै मनुषां लला को रहराइ बहु भांती मैं वतियां सुनाइ वहकावै वहु लाड़िलो का लाड़िलो न जानै भेद कैान किहि घातो मे ॥ पोठि लागो सखी के विलोके दुरो प्यारी अेार डोठि छाइ रहो जाइ स्यामरे की छाती मैं ॥ ३५ इति श्री कविकुल कमल दिवाकर देवकीनंदन विरचिता ससुरारि पचोसी समास । मार्ग शुक्ला दसम्यां सोमे लेषि वकसो गनेश संवत १८७९ ।

Subject.—ससुरार के सुख तथा नायिका नायक के रिझवारियों के काम आनंद का वर्णन ।

No. 90(*c*). Sasurāri-Pachīsī by Devakīnandana. Substance—Country-made paper. Leaves—2. Lines per page—72. Extent—104 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1879 = A. D. 1822. Place of deposit—Paṇḍita Śivadayālu, Village Tīnakāue, District Bahrāich (Oudh).

Beginning, End and Subject.—The same as given in No. 90(*b*).

No. 90(*d*). Śriṅgāra-charitra by Devakīnandana. Substance - Country-made paper. Leaves—64. Size—11½ × 7½ inches. Lines per page—34. Extent—1,632 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1840 or A. D. 1783. Date of manuscript—Samvat 1941 = A. D. 1884. Place of deposit—Paṇḍita Syāmbihārī Misra, Golāgañja, Lucknow.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्रृंगार चरित्र लिख्यते ॥ दोहा—गनपति पद पंकज सुमिरि हिये कीन्ह विश्राम। ताते बुधि उपजत विमल ग्रंथ करन के काम ॥ १ नव रस में रस कौन का करिये वरनन आनि। तब मन मानि रचौ ग्रहो रस सिंगार सुख दानि ॥ २ मधुर लगत रसिकन हिये रस सिंगार सुख रूप। रस सिंगार बिन जो रचौ सो बिन जल को कूप ॥ ३ नीरस में मनु ना लगै रस मैं लगि ठहराय। जैसे अलि तजि कुंद को बैठि मालती जाय ॥ ४ सुमिरि सारदा संभुपद बहु बिधि ध्यान लगाइ। रस सिंगार को चरित सुभ रचौ ग्रंथ सुभ पाइ ॥ ५ अथ श्रृंगार वर्णन। रति है थाई प्रगट जहँ रति चतुराई केलि। रति नायक की गति अधिक है सिंगार सुख देलि ॥ ६

End.—अथ हेतु लक्षण—हेतु मान अरु हेतु जहँ साथै वरनौ जाइ। तहां होत जहं हेतु है कबिजन कहत सुनाइ ॥ ३३२ यथा—सरस रागिनी राग जुत रह्यो तान सुभ साज। बंसी धुनि हरि कहत हैं मन मोहन के काज ॥ ३३३ दुसरो हेतु लक्षण—एक तोर जहं वरनिये कारन कारज भाइ। तहां दुसरो हेतु है वरनत कवि करि चाउ ॥ ३३४ यथा—मेरी जो सुख संपदा यह कहत करि चाइ। भगवति नैन कटाक्ष की किरपा वही जु आइ ॥ ३३५ सोरठा—दुंढि राज गुन गाइ हिये सुमिरि भुवनेश्वरी। तीरथ देव मनाइ पूरन ग्रंथ कियो सकल ॥ ३३६ निर्माणकाल—संवत यम निधि सैकरा वेद सुन्य सुभ जानि। माघ मास तिथि पंचमी रच्यौ ग्रंथ रसखानि ॥ ३३७ इति श्री कवि देवकी नंदन विरचिते श्रृंगार चरित्रे अर्थालंकारपरिच्छेद्, द्वितीयः समाप्तमगात् २॥ श्रीरस्तु श्री संवत् १९४१ पौष मास कृष्ण पक्षे तिथो चतुर्थियां शनि वासरे लिखित मिदं पुस्तकं बलदेव मिश्रेण श्री मन्मिश्र युगुल किसोरस्य पाठार्थ शुभम् ॥

Subject.—छंद १ से ३८ तक—मंगलाचरण, निर्माण कारण, श्रृंगार वर्णन, प्रच्छन्न श्रृंगार, नायक निरूपण, अनुकूल, दक्षिणादि नायक भेद वर्णन। छंद ३९ से ५२ तक—शशादि नायिक के ४ भेद, पद्मिनी आदि ४ नायिका भेद वर्णन। छं० ५३ से ८६ तक—स्वकीयादि त्रिविध नायिका भेद, अज्ञात यौवना, नवोढ़ा, विश्रब्ध नवोढ़ा, वैस संधि, मध्या, प्रैाढ़ा, धीरादि भेद वर्णन, ज्येष्ठा कनिष्ठा भेद वर्णन। पृ० ८७ से १३७ तक—परकीया ऊढ़ा व अनूढ़ा वर्णन, गुप्ता, किया विदग्धा, लक्षिता, कुलटा, अनुशयना के तीनों भेद, मुदिता, अन्य संभोग दुःखिता, गर्विता भेद, मनिनी भेद, सामान्या वर्णन। छं० १३८ से १९३ तक—अष्टा नायक निरूपण। छं० १९४ से २२० तक—प्रोषित पतिका, प्रवत्स्य-पतिका, आगत पतिका, तीनों नायिकाओं का स्वकीया, परकीया, सामान्या में वर्णन। उत्तमा, मध्यमा, अधमा नायिका वर्णन, नंदा, चार प्रकार के दर्शन

वर्णन। छं० २२१ से २६८ तक—सखी वर्णन, दूती वर्णन। छं०—२६९—३१८ तक—नायिका की विरह की अवस्थाओं का वर्णन, भाव, विभाव, अनुभाव, सात्विक और संचारी भावों का वर्णन। छं० ३१९ से ४०७ तक—हाव सभेद वर्णन, संचारी भाव वर्णन। छं० ४०८ से ४४१ तक—माधुर्य, ओज, प्रसाद गुण वर्णन, वक्रोक्ति, ४ वृत्तियां, अनुप्रास, यमक व श्लेष व चित्रालंकार वर्णन। छं० ४४२ से ७७७ तक—अर्थालंकार का विस्तार पूर्वक वर्णन। छं० ७७८ से ७७९ तक—आश्रय दाता तथा निर्माण संवत् का वर्णन।

Note.—सन १९११ की खोज रिपोर्ट देखने से निर्माण काल के दोहे में 'पय निधि' के स्थान में 'युग निधि' दिया है जो ठीक प्रतीत होता है। निर्माण काल सं० १८४० होता है। अतः सं० १८४३ में दूसरे ग्रंथ के रचने का समय भी इसकी साक्षी देता है। विनोद में इन्हें मकरन्दनगर (कन्नौज) निवासी लिखा है। इन्हें मलावां के करीब रुद्रामऊ (हरदोई) के राजा अवधूत सिंह के आश्रित लिखा है और अवधूत भूषण ग्रंथ का भी उल्लेख है। पं० गणेश बिहारी जी मिश्र गोलागंज (लखनऊ) ने स्वयं देखने और वहां जाने का वर्णन किया है। अवधूत भूषण सं० १८५६ में लिखा गया था। उसमें "अब बरनत रुद्रामऊ आनन्दो सुख वास" का उल्लेख है।

No. 91. Śivassaguṇavilāsa by Devanātha. Substance—Country-made paper. Leaves—10. Size—10 × 5 inches. Lines per page—28. Extent—350 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1840 or A. D. 1783. Date of manuscript—Samvat 1902 or A. D. 1845. Place of deposit—Thākura Balabhadra Siṁhaji, Rais, Bansapurwā, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—सिवहि सुमरि उर अंतर माहीं। होइ सिष्य वेलव कछु नाही सगुन विलास नाम यह होई। सिव भाषेउ गिरजा सन सोई। सो अब प्रगट लोक हित भयऊ। लाभालाभ मित्र सब कहेऊ॥ माधौ शुक्ल पक्ष जब होई। निधि सत्तमी प्रगट यह सोई। तन वेद वसु इन्दु बखानौ ये संवत बीते बुध जानौ॥ चूक अचूक अंक गति कोई यह सभारि लीजो बुध सोई प्रश्न विषै क्षपा पहिचानेहु होइहि सत्य औ निहचे मानेहु वैपार परिक्षा॥ दोहा। बनिज किये प्रति नोक है लाभ देहि सिव तोहि ताते वेलभ न करहु अब सुभ कारज तव होइ॥ नोक टोक नहिं लाभ मिटिहै विया विकार। पाछे लाभ जानिय सत्रुन के मुख

कार ॥ मन चंचल तव वसति है मित्र मिले मो लाभ । दुजहि पूजि सुषमान करि वड़े दाम नित लाभ ॥ को वेपार प्रति निपुन है संगति पोची जांनु कछुक लाभ कछु हानि है मनभय योगुन मानु

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ८ | ९ | राम |
| २ | ७ | १० | राम |
| ३ | ६ | ११ | राम |
| ४ | ५ | १२ | राम |

End.—विष्णु ध्यान मन में धरो जय कारज सुभ होइ । देवनाथ हरि भक्ति यह दुष नहिं पावे कोइ ॥ समर सयाने तकहिं जे तजिके मनहिं विकार । मन वांछित फल लहहिं ते हरिपद सदा पधार सात कुंभ प्रति दान दे छाया पति गजराज ॥ अचुतप निरषे नहीं सरा न धको काज ॥ धरन कंद प्रति अमल पद धरे पितावर अंग वसे गोप लहि हृदय मम गोवाल बाल लिय संग ॥ सत्य दया हृदय वसे हरिपद राजिव प्रेम विपइन को परसंग तजि यहै सयाने नेम ॥ वोता जात सरीर इव जिमि पै फेनु विलाइ । राधा वर ते प्रेम नहिं समै बीति पछिताइ ॥ परि चरना हरि भक्त जुत मनसा तीर्थ बहाइ । देवनाथ अचरज यहै हरि चरनन मन लाइ ॥ इति श्री देवनाथ कृतो सिव सगुन विलास समाप्तं सुभमस्तु अगहन मासे कृष्ण पछे तिथैा त्रितियो रविवासरे सुभ संवत १९०२ साके १७६७ पुस्तक सगुन विलास को शिव मापित यह होइ ॥

Subject.—व्यापार परीक्षा, रोग परीक्षा, चोर प्रश्न, संग्राम प्रश्न, आदि ॥

No. 92. Prahlāda Charitra by Deva Siṁha of Rāmapura, Tahasil Kesargañj, District Bahrāich. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—7 × 4½ inches. Lines per page—22. Extent—154 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1880 or A. D. 1823. Date of manuscript—Samvat 1946 or A. D. 1889. Place of deposit—Paṇḍita Rāma Āsare, Village Majhagawā, Post office Kesargañj, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ प्रहलाद चरित्र लिष्यते ॥ हिरना कस्यप निसिचर राजा। पूजे शंकर सहित समाजा। रामनाम ते अति सन्देह्र। दोसर आनि गनै नहिं कोइ ॥ ताके पुत्र भयो प्रहलादा। भयो अनंदित हरि परसादा। सात वर्ष के जब सुत भयऊ। विप्र हंकारि पढावन लहेऊ ॥ राम नाम प्रहलाद जो पढ़ई। ताको गुरु बहुत रिस करई। बहुत अतन कै पाठ पढावा। रामनाम बिन अवर न भावा। इक दिन पूछो पितै बोलाई। का विद्या तुव गुरु पढ़ाई। तब प्रहलाद कहो अस बाता। विद्या पाठ देहु मोहि ताता। हो। एकै राम नाम है सांचा। जेहि को शरण काल भय बाचा ॥ यहे समुझि सो जानहु ताता काल बिबस जनि होहु सुराता। शिव सनकादि ब्रह्म सब देवा। सुनहु तात सबई करैं सेवा ॥

End.—जेहि कुल तुम लीन्हेउ अवतारा। मुक्ति भयो सब वंस तुम्हारा रुधिर पान करि भारी देहा। मुक्ति भई नहि कछु सन्देहा। तब प्रहलाद कहो कर जोरी। सुनहु राम विनती एक मोरी। छमा करहु यह रूप अपारा। तीन लोक मह भये पंभारा ॥ संत वचन प्रभु मानि सो लीना। महा सरूप रूप हरि कीना। यहि बिधि क्रोध तजा प्रभु जबहीं। देव निकट आये सब तबहीं। निकट गये नरसिंह के आगे। अस्तुति करन देव सब लागे ॥ तुम बोदर मह सब कर बासा। सब घट भीतर तुम परगासा ॥ धनि प्रहलाद दरस जेहि पावा। औ हम कहं अस रूप देषावा ॥ प्रहलाद चरित्र सुनै मन लाई। ताकर पाप कष्ट कटि जाई। सब तीरथनि मर्म जो आवा। धनि प्रहलाद चरित जो गावा ॥ दो० । प्रहलाद चरित्र सुनै जो यकटक औ मन लाय। जम तेहि छुवे न पाव विष्णु लोक को जाइ ॥ इति श्री प्रहलाद चरित्र देवसिंह कृत संवत १८८० रामपुर निवासी शुभमस्तु ॥ श्री संवत १९४६ फालगुन कृष्ण परीवायां बुधवासरे लिषी रामदीन पंडित पाठार्थ श्री महाराज कुमारि श्री ठकुराइन साहेब प्रतापरुद्र सिंह जू को दुलहिन जू के ॥ श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम।

Subject.—प्रहलाद का चरित्र, राम के नाम का आधार, उसके पिता का निषेध करना कि रामनाम मत पढ़ो, उसका न मानना। इस पर प्रहलाद को अग्नि में डालना, पर्वत से ढकेलना, आदि नाना प्रकार के कष्ट पहुंचाना, अंत में नरसिंह औतार होकर हिरण्य कश्यप को मारना और देवताओं के आनंद आदि का वर्णन।

No. 93. Ajodhyāvindu by Deva Swāmī. Substance—Country-made paper. Leaves—18. Size—13 × 6 inches. Lines per page—56. Extent—940 Anushṭup Ślokas. Appear-

ance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1933 or A. D. 1876. Place of deposit—Paṇḍita Rāma Śankara Vājapeyī, Village Bahorikā-purawā Vajapeyī, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ अयोध्या बिंदु लिष्यते हारी। या छवि पर मैं वारी श्री अवध पुरी की। भूषन गन से सत जन जगमग कथा रतन उजियारी श्री सरजू शृंगार हार सो जामें मंगलकारी। १। नित विहार सिय राम लषन के। जहां ललित फुलवारी डार डार औ पात पात सब रामनाम उद्‌गारी। श्री सरजू सियराम अवधि अस मानत कोऊ बिचारी। दशरथ नंदन जनक नंदनी सच ये ग्रेर लवारी। ब्रह्म भवन वैकुंठा का है कै कैलास बिकारी त्रिगुन तीत देवन को तेहे यह तौ उनते न्यारी॥ भैरवी॥ श्री मत अवधपुरी को ध्यान मुनि जन जीवन प्रान कनक वरन जगमग तन में जस चंदन को महकान सुद्ध सत्व गुण सो सित अंबर क्षीर समुद्र समान॥ १॥ शंष चक्र दोउ कर कंठन में सुमन माल लहरान पाप समन है संष चक्र वैा देत तेज वल ज्ञान॥ २। करुना मैत्री आदिक सखियां गावत मंगल गान। करुनानिधि की करुना मूरति रामचंद्र की जान॥ ३ जेहि सेवत ब्रह्मादि देव मुनि करि करि निज अस्थान। पुरी शिरोमनि पतित पावनी गावत वेद पुरान॥ श्री मत अवधपुरी की ध्यान॥

End.—धनाश्री॥ कवनि की ताकौं रिसोहौं मैांह राम रहहु तुम सैांह॥ रहे परम पद साधत वी वे परी चाह चक चैांह। रतन पोइ के कैाड़ी पाई चाल चले इतरैांह॥ १॥ इन्द्री उदर बड़ाई कारन होत जात वद रैांह वह रस यह रस एक न होई जैसे आम मदैांह॥ २॥ राम सरन न भयो सोइ ताको जम के द्रिग कर छैांह। हैांतैा राम सरन सब विधि से इहां नहीं ता तैांह॥ ३॥ जाकी भैांह नचावति कालहु वलवंतहु ते वलैांह। देवन हूं के तपा नसावनि जनि छायावत सैांह॥ सोरठ॥ पतित होने को ही है देर॥ पावन के। जिन हेर॥ जदपि पद से पतित जीव यह जम की सहत दरेर॥ तदपि बड़ाइहि मैं नित बूड़त गहे मान समसेर॥ १॥ करमन के वस में परि भरमत लषि चैारासी फेर। तौ अपने कै पतित न मानत दिन दुपहर अंधेर॥ २॥ मंत्र क्रया विधि हीन पंथ में परि के होइ गये जेर। याते मैं हैां पतित उजागर मेरो भाग सुमेर॥ ३॥ है तैा पतित न मानत परि कै अहंकार के घेर देव दोहाई पतितपना के। मानव बहुत करेर। इति अयोध्या बिंदु समाप्तः लिषितं नंदकिशोर संवत १९३३ अगहन शुक्ल नैामी॥

Subject.—पृ० १ से ६ तक—बालकांड रामायण गीतावली में पृ० ७ से ९ तक—अयोध्याकांड गीत में। पृ० १०—आरण्यकांड। पृ० ११—किष्किंधाकांड गीत में। पृ० १२ से १८ तक—सुन्दरकांड, लंकाकांड आदि

No. 94. Sūmasāgara by Devīdāsa. Substance—Country-made paper. Leaves - 14. Lines per page—30. Extent—420 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1794 or A. D. 1737. Place of deposit—Bābū Rāmachandra, M.A., LL.B., Amīnābād, Lucknow.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ सूमसागर लिख्यते ॥ दोहा ॥ शंकर सुत के सुमिरि पद विघन विनाशन हेत । बरणै ग्रंथ समद्र कैा बाढ़ै बुद्धि सचेत ॥ यथा लक्षण लक्ष कहो विधि सो समुझे नर लोग सुभाइन को । अपनी प्रभुता वश बूड़त है परि मोह समुद्र बचायन को ॥ तिन कैा गहि बाह निवारति है। कवि देवो सुनो समुदायन को । गुर के हरि के कवि लोगनि के गहि आदि गणेश के पाइन कैा ॥ १ ॥ दोहा ॥ संवतु सत्रह से जहां चैारानव प्रमाण चैत्र कृष्ण तिथि अष्टमी शनिवासर ठहरान ॥ २ ॥ दोहा ॥ सूमन की महिमा बड़ो को कहि पावै पार । कवि देवो संक्षेप सो कछु र किये। विचार ॥ ३ ये। सुनिके या ग्रंथ कैा समझे हिये बनाइ । ज्ञान होइ देवो कहै ताकी सुमई जाइ ॥ ४

End.—बगराज सूम लक्षण ॥ दोहा ॥ समता करै सपूत की झूठो भेषु बनाइ । वहै सूम बगराजु है काहु न हंसु कहाइ ॥ ७८ ॥ रंगित से नैन सुप चैन भरे देवो कहै तैसियै चरण चारु मंद गति भाइवो । उज्जल सरूप देषि भूलत अनेग जाहि जान्यो जाति महादानि यापै कछु पाइवो ॥ मैल पभिमान गहे आपु कैा सयानो कहै गुणी के विचार भली भांति गुण गाइवो । वैठे मानो हंस नर इंदरा पोदार सर निकट गये ते फिरि हाति पछिताइवो ॥ ७९ सुभ सूरति सूम लक्षण ॥ दोहा ॥ सुंदर दरसु देषाइ कै सब को मनु हरि लेइ । सो सुभ सूरति सूम है कोड़ो एक न देइ ॥ यथा ॥ नैन तिरछैाहै फेरि करति प्रनामु पाछे हंसि हंसि बोलिबा पधिक चित चाइ सो । भ्रकुटी विशाल देषि मन मैं हुलासु होति पानन को टीवो कर लोवैा समुदाइ सो ॥ प्रीति को बढैवो बहु भातिन सो देवो कहै मानो काम सूरति मोहति उपाइ सो ब्राह्मण भो भाट ते असीस दै कै चले जात मागत न दात्रु कोई कृप के दवाइ सो ॥ ८१ बकरा सूम लक्षण दोहा ॥ बहिनि भनेजो मातु को जाके नहिन विचारु । सोई बकरा सूम है ताहि षड्ग की मारु ॥ ८२ ॥

Subject.—पृ० १—गणेश स्तुति, निर्माण सम्वत्, सूम लक्षण और सूम सूचनिका वर्णन । पृष्ट २ नहीं है । पृ० ३—पतुरियायाज, गुप्ता सूम, शठ सूम, असोगी, बोंधा सूम, भोगी सूम लक्षण और उदाहरण । पृ० ४—सूकर सूम, अपकारी सूम, फलोटा सूम, घूघू सूम, सटका सूम, गटका सूम लक्षण पैार उदा-

हरण। पृ० ५—गंडिप, घन गर्ज, विनुआ, चरपट, हड़कूट, गिद्ध, और जगदर्ज सूम लक्षण तथा उदाहरण। पृ० ६—लफट्टु, कट्टर, मोस, वतकाट, मतिमूढ़ और भूंठा सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० ७—गीगोरु, छमकटु, कौवा सूम, बेपोर और कट्टु सूम लक्षण तथा उदाहरण वर्णन। पृ० ८-पेटखोट, मैलुआ, छैलोट, उजबक, चुपरा, वेगुदंदना सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० ९—गिरिंदा, बिलार, मथना, पशु सूम, सेमर सूम, अधम सूम, भांकर सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० १०—मरपरा, पंखिया, देवजरा, कोमल, भुइनाग और उदंगा सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० ११—हुड़ सूम, गेसा सूम, माकड़ सूम, अधम, उट्ठका और उम्रत सूम लक्षण तथा उदाहरण। पृ० १२—बैंगना सूम, गप्पु, मध्यु, बच्च, सुल्हु, थुथ्थु और मुथ्यु सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० १३—जुदट्ठ जुदट्ठ सूम, लोल सूम, लोपरे, उद सूम, और भुदट्ठ सूम लक्षण और उदाहरण। पृ० १४-लफंग सूम, सोनातर सूम, बदका सूम, बगराज सूम, सुम सूरति सूम और बकरा सूमलक्षण और उदाहरण।

Note.—सूमसागर में लगभग २०० प्रकार के मनुष्यों की प्रकृति का चित्र खींचा गया है। मालूम होता है कि यह ग्रन्थ कवि ने अपने अनुभव से लिखा है। जान पड़ता है कि यह जाति के ब्राह्मण या भाट अवश्य थे। संभव है कि यह बैताल पचीसी और घटक पचीसी के रचयिता देवीदत्त सं० १८१२ के लगभग वर्तमान, जैतपुर नगर निवासी जाति के भाट और यह महाशय एक ही हों।

No. 95. Mantra Saṁgraha by Devidāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—30. Size—6 × 3½ inches. Lines per page—16. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Ordinary. Character—Nāgarī. Place of deposit—Munshī Jangabahādura (Teacher), Hargāon, Post office Parbatpur, District Sultānpur.

Beginning.—अथ मंत्र लिख्यते ॥ मंत्र ताडो ॥ पवन सुत हनिवंत ॥ जेहि सेवत सब संत ॥ जो भजे हनोमान ॥ सो सदा रहै बलमान ॥ जो धरै मनसा ध्यान ॥ ताको चौकी रहै हनोमान ॥ जब लंका का कोन पयान ॥ हरपो लंक रावना डेरान ॥ मारि दवंत्र अनेक संघार ॥ विभीषन के तिलक निकार ॥ संतन के हितकारी ॥ सो सदहि करत रखवारी जग जीवनदास भजै पवनसुत बजरंग, नाम आधार ॥ भूत प्रेत डर डंकिनी भागै तौ भागै नाहित होइ जरि छारो ॥ १ ॥

End.—मंत्र मै भूत चुरैल बंद तथा मुक्त विभूति ॥ छनो अनो सुमिरन दरबार ॥ कोलो तोरे साह मदार ॥ पेटो पोटि निरैाने डारै ॥ छातो तोरे पंम उपारै ॥

कतहू जाय रहे न पावे पसो कोस छैा पैचि मंगावे ॥ भूत परेत प्रोजाइ टैाना भारी पोच दोहाई भारी पोच दोहाई लोन पैचि मंगावे महमद साह ॥ मागे कतहू मिलै न घाह ॥ काले घोरे सेत पलालान ॥ जहां जहां परै भभू कैर तहां तहां उठि अंगार दोहाई महमद साह कै ॥ गुडकू कि देव सम्मत चलियन ॥ बुकमनि ॥ हांक देत आवे महमद पन ॥ १ ॥

Subject.—( १ ) मंत्र ताड़ो भूत, कुकुर, वोछो, गर्म चलास, दुखहरण, मंत्र पका का, विषहर का, सर्प का करेजे, के पोर का, कपूत दूध, खुरताका, बयारिका, बाघ बरावे, गठवा, महुग्रा का, विषजरै, ज्वर, गाय भैंस, गर्भ थंमन, कोरा काटे का, मुहांयाक भभूत चुरैल बंद ।

Note.—यह पुस्तक सांई जग जीवन महाराज के शिष्य देवीदास जी की बनाई हुई है। इसमें नाना प्रकार की व्याधियें तथा रोगों ग्रैार भूत चुड़ैल सम्बन्धी मंत्रों का समावेश किया गया है। सब मंत्रों की गणना चालीस के निकट हो है।

No. 96(*a*). Dámodara-lilà by Devidàsa. Substance—Country-made paper. Leaves—52. Size—$5\frac{1}{2} \times 4\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—10. Extent—300 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1865 or A. D. 1808. Place of deposit—Paṇḍita Ajodhyā Prasāda, Deputy Inspector of Schools, Bikāner Rāj.

Beginning.—पांच वरस के परम मनोहर रूप रासि यति राजै सजल स्याम घन देह प्रोति पट विरह लता सो छाजे ॥ यकई दान श्री दामोदर जू कै ब्रजवासो कै ईछन जाय कैा कारज उठैा सुहावो ॥ दासो लगी बुहारन भारन घोइ लगी पकवानै । सबो लगी सोघैन सभारन कूटे पोसे छानै ॥ परम सुजान सकल गोपीगन निज निज कारज लागी । सरूप नंद गोप के न्यैाती रोहन जी बड़भागो ॥ बेटा रुहित राम की मैया जेबे जबे पधारो । जसुमति उठि लालन के ढिग सों बैठी परम उजारो ॥ पलिका पै पैाढाय लालन कैा हलके हाथ दकैारे । जानि परै जन जोव उरपे हो हो करत हिलोरे ॥

End.—या लोला दामोदर जो को देवोदास कहो है। संत जनन को चरण सरन को तन मन मोर गहो है ॥ भूल कछू जो होय याहि में सुकवि सुधारि सो लोजे । मधुर मकंद मान के रस कों मन दषि कै दे पोजै ॥

श्री दामोदर लोला संपूरन समाप्त संवत १८६५ मिती कातिक सुदी १४ बुधवार चारि घरी दिन रहे संपूरन लिखतं ॥ राधाकिसन काइथ बांचते रामदोन

सिपाही आगरे के नयावसती के लिखतं ॥ भरथपुर मध्ये जथा प्रति पायी तथा उतारी वांचे सुनै ताकों राम राम। दोहरा—दामोदर जो दया करी हरषि मते मते मोहे दई सुमति मति मोहि)। अब अभी चरित पुनीत अति रायकिसन लिखो यह होइ ॥ इति

Subject.—पृ० १ से ६ तक—यशोदा के यहां रोहिणी का निमंत्रण वर्णन, पकवान की तयारी, मथानी मथने का यशोदा का वर्णन, पृ० ७ से १२ तक—यशोदा की रहन सहन का वर्णन, कृष्ण की शोभा वर्णन व उनको सुनाने का वर्णन। कृष्ण की उद्दंडता का उलाहना आना और यशोदा का समझाना। कृष्ण का जागना व बालकों का यशोदा के पास ले जाना व माता का प्यार करना, पृ० १३ से १९ तक—श्याम का दूध पिलाने को अड़ करना, यशोदा का समझाना, कृष्ण का रई पकड़ना, आंचल खींचना और झगड़ना, यशोदा का दूध पिलाना। दूध उफनता देख कृष्ण को छोड़ कर सम्हालने जाना, कृष्ण का क्रोध करना, पत्थर से मटकी तोड़ देना और भाग जाना, पीछे घर के भीर भी बखेड़ा करना व ग्वाल मंडली में बैठना, लोनी आदि बंदरों व बालकों को खिलाना। यशोदा का कृष्ण के करतब देखना व क्रोध करना. फिर पीछे लोनी आदि बिगाड़ते देखना व पकड़ने दौड़ना, कृष्ण का भागना। पृ० २० से २८ तक-यशोदा का त्रास देना व सब दशा ज्ञात करना। कृष्ण यशोदा संवाद। कृष्ण का बन में भागने को कहना, तब कृष्ण को बांधना, कृष्ण का बिगड़ना रोना आदि। पृ० २९ से ३७ तक—कृष्ण का रोहिणी को बुलाना, रस्सी का कम होना, अंत में यशोदा के तंग होने से ऊखल में बंध जाना। कृष्ण का जमलार्जुन के बीच में ऊखल को ले जाना व उसे उखाड़ देना। यशोदा आदि का दौड़ना और बच्चे को खेलते हुए पाना और गले से लगाना। कृष्ण का नन्दबाबा से शिकायत करना, सब का आश्चर्य करना, बालकों का कहना। यमलार्जुन दो देवता निकले जिन्हें समझा कर स्वर्ग को भेज दिया। पृ० ३८ से ५२ तक—सब का स्नान कर भोजन करना, नन्द के साथ कृष्ण तथा बलराम का भोजन करना। उस समय की क्रीड़ा का वर्णन। दुखित यशोदा का भोजन करना, कृष्ण बलराम के साथ नंद की बात चीत, क्रीड़ा वर्णन। यशोदा का कृष्ण को ले आनन्द मनाना। यशोदा भाग्य वर्णन।

No. 96(*b*). Prema-Ratnākara by Devidāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—52. Size—8 × 5½ inches. Lines per page—17. Extent—442 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—

Samvat 1742 or A. D. 1685. Place of deposit—Paṇḍita Badari Nātha Bhaṭṭa, Lucknow University, Lucknow.

Beginning.—अथ प्रेम रतनाकर लिष्यते ॥ श्री गणेशायनमः । छप्पय । जय जय गनपति देव देव पति करत सेव नित । महादेव नरदेव सेव सेवत सनेह चित ॥ लहइ बुद्धि वर सिद्धि भोग भव के बहु भुजत । अगम होइ सब सुगम नाम जाको कल कूजत ॥ गजराज काज पुरन करै प्रवल बुद्धि वर दीजिये । रतनेस नाम सुख धाम जुत ग्रंथ एक जिमि कीजिये ॥ १ ॥ बोन धरैं कर दोन धरैं उर बेग करैं परवीन विसारद । पूरि करैं सुषमोपर मोषन दूरि करैं दुष दोषह दारिद ॥ हंस चढ़ो सु बड़ी वरदायक जा विनु इन्द्र नरिंद समा रद । आरज पंथ चहै सब कारज सारन काज बिसारन सारद ॥ २ ॥

End.—कलस आसोर्वाद ॥ योंहो प्रेम सानो तेरी बानी अति आदर सों प्रभु जी के ए गुणानुवाद कहिबो करौ । पाँइ तौ चलत रहौ प्रभुजु के मंदिर कौं सुंदर करनि पांइ गहिबो करौ ॥ सोसु परिनाम करै वाही जगदीसुर कौं नैन रूप देखि के सनेह नहिबो करौ । यों हो प्रेम धर्मपाल जु के रतनपाल जू कौं मदन गुपाल जू कृपाल रहिबो करौं ॥ ५२ ॥ इति श्री मन्महाराज कुँवार जदुवंशावतंश भैया रतनपाल विरचिते प्रेम रतनाकरे पंचमस्तरंगः संपूर्णम् ॥ इति

Subject.—पृ० २१ से २४ तक—गणेश सरस्वती वंदना, राजवंश वर्णन। निर्माण संवत् । पृ० २४ से २९ तक—प्रेम के अधिकारी, साधुओं का प्रेम, सती का प्रेम पति से, चातक का प्रेम घन से । पृ० २९ से ३५ तक—चकोर का प्रेम चन्द से, हंस का प्रेम मानसर से, वनचर का प्रेम मुट्ठी से, मकरी का प्रेम बच्चों से, हिरन का प्रेम नाद से । पृ० ३५ से ४० तक—कीर का प्रेम नलिनी से, भुजंग का प्रेम नाद से, दादुर का प्रेम वर्षा से, समुद्र का प्रेम बड़वानल से, गोह का प्रेम खींचा से, सीप का प्रेम स्वाती बूंद से, । पृ० ४०—४७ तक—दूध पानी का प्रेम, सींगी मच्छ का प्रेम, पावा परेई क प्रेम, कमल जल प्रेम, सुगंध पवन प्रेम, बहुला गाय का वत्स प्रेम, पतंग का दीपक प्रेम ।

Note.—राजवंश वर्णन । सोमवंश विख्यात मैं लियो जन्म गोपाल । ताहो को अवतार फिर भो कलि मैं गोपाल ॥ ताको पुत्र प्रसिद्ध महि नृपति द्वारिका दास । अरि अंधेर जग मेटि कै रवि लैां कियो प्रकाश ॥ सत्रुन को सिर काटनो मित्रन कैां सुख कंद । तिन के घर अवतार लिय विनै मुकुंद मुकुंद ॥ तिनके घर सुत अवतरे छत्र धरम को रूप । जु या जगत मैं जगमग्यो जाग्यो जगमनि भुप ॥ लियो जगमनि देव कें छत्रपाल अवतार। धरम पाल जग जगमगे भलो भूमि भरतार ॥

राजा धर्मपाल का वर्णन—गोत के गुवाल तुहो दूसरो गुपाल तुहो वैरिन कैा कालु है। धरम धुरपाल तुहो सोई धरापाल तुहो म्रादि नरपाल तुहो म्रत्रु उर साल है॥ बल घरबाल तुहो साहन को ढाल तुही छत्रपाल बाल तुही नवो दिगपाल है। कृष्ण कुल लाल तुहो विनै जगपाल तुहो देवीदास ऐसो महाराज धर्मपाल है॥

भैया रतनपाल वर्णन। म्ररिकुल कवि दारिद दोऊ भंज एक ही साथ। श्री भैया रतनेस जु जबहि लेइ धनु हाथ॥ १०॥ रजधानी जदुपतिन की नगर करोरी बाजु। महापंडित म्ररु कविन कैं राजत बड़ो समाजु॥

निर्माण काल—संवत् सत्रह सै बरप बयालीस निरधार। म्राश्विनि सुदि तेरस कियो ग्रंथ विचार विचार॥ २६॥

No. 97. Rāmāyaṇa Bālakāṇḍa by Devidāsa, Kāyastha of Jaunpur. Substance—Country-made paper. Leaves—54. Size—4½ × 4 inches. Lines per page—8. Extent—300 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Persian. Date of manuscript—Samvat 1817 or A. D. 1760. Place of deposit—Munshī Maganabihārī Lālā, Village Dariyābād, Mohalla Muharirān, District Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गनेशायनमः॥ क्या बेद पुरान म्रगम निगम जिसका कछु भेद न पाया जो। शंकर भी जिसका ध्यान धरैं सारद नारद गुन गाया जो॥ जिसके ही हुक्म से तें दम में सब रंग रचो जग माया जो। देवी महबूब वही सब का दसरथ के घर में जनमाया जो॥ (१) जिसके माया सें सुर नर क्या नारद को सुध बुध भूले जो। जिसके म्राधे नाम समान तिहू तिरलोक न तूले जो॥ जिसके सुमिरन सें संतों का दिल चितवन कर गुल फूले जो। 'देवी' वो नूर ज़हूर हुम्रा ललना देखो पलना में झूले जो॥ (३) 'देवी' जब राम कुमार हुए, तब हाथों बान कमान लिया। मारे बन केहरि म्रसुरों का सब शेरों को बेजान किया॥ नर नारी म्रवध नगर को म्रो सब के दिल बीच मकान किया। जिसको उन साथ नहीं उलफ़त हक़ क्योंकर इंसान किया। (५)

End.—१०१—सीता को बोले सतानंद सखियाँ तहँ लेकर तहँ म्राई जो। जग का माता सो जानकी जोड बरनै को सुन्दरताई जो॥ परणाम किया सबही मन में श्रीराम निकट बैठाई जो॥ विप्रों में बंदे संत जस सब गोरि गनेस मनाई जो॥ (१०३) नृप जनक तिस विधि तें सीता चारों भाई को ब्याह दिया। गज रथ वाजी मणि मानिक भु जिसका नहिं जाय हिसाब किया॥ नृप मन्दर ढेर नजर

कीना राजा दशरथ ने मिलन लिया। नृप भाव भगत गुन शील सनेह सों पूर रहा अवधेश हिया॥ (१०५) आये जद ग्रवध अनन्द जहाँ का आये भैया एक ठौरो जो। सब मातु भई आनन्द मई देखे सुत चारों ओरो जो॥ पुर लोग हरष सत कान करें देखे पिरभु कों तृन तोरो जो। 'देवी' असीश देई जीवे प्रभु वरष करोरो जी॥

पोथी श्री रामायन बालकांड मिन तसनीफ़ देवीदास कायस्थ साकिन मुलदह जौनपुर बखतखाम नविश्ता शुद व तारीख़ पंजुम शहर ज़ीहज्जा सन १२८८ फसली व सन ११९४ हिजरी।

Subject.—(१) पृ० १ से ७ तक—राम की बड़ाई, राम जन्म का समाचार, राम की बाल क्रीड़ा का समाचार, कौशिक का दशरथ से राम लक्ष्मण को यज्ञ पूर्ण कराने के लिये माँगना, दशरथ का विकल होना; वशिष्ट जी की सम्मति से राम का मुनि के साथ जाना, यज्ञ रक्षा का पूर्ण कार्य्य करके जनकपुर गमन। (२) पृ० ८ से २५ तक—कौशिक का जनक से मिलना; जनकपुर में युगल भ्राताओं के सौंदर्य्य की धूम, पुष्प वाटिका में राम लक्ष्मण का जाना, सीता को देख कर मोहित होना; लक्ष्मण से उस संबंध में बात चीत, सीता का देवी की पूजा कर वर पाना, धनुषयज्ञ के सभाभवन में सीता का प्रवेश, जनक के वाक्यों पर राजा का कोप, लक्ष्मण की वीरोक्ति, धनुष भंग। (३) पृ० २६ से ३४ तक—परशुराम संवाद, रामका मुनि को शांत करना, रामादि भ्राताओं के विवाह का समाचार। (४) पृ० ३५ से ५४ तक—राजा जनक तथा दशरथ का उत्साह, दहेज का वर्णन, बरात की बिदा, अयोध्या में आनन्द बधाई तथा समारोह, ग्रंथ समाप्ति।

Note.—इस 'बालकांड रामायण' को कवि ने केवल एक ही छंद में लिखा है। भाषा में खड़ी बोली का प्राधान्य है

No. 98. Parakhabodha by Devī Prasada of Sahigawā. Substance—Country-made paper. Leaves—432. Size—10 × 6 inches. Lines per page—18. Extent—4,860 Anushṭup Ślokas. Appearance—old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1892 or A. D. 1835. Date of manuscript—Samvat 1914 or A. D. 1857. Place of deposit—Santānā Murāū, Village Airiyā, Post office Pipari, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—दया गुरु की। अथ लिख्यते पंचग्रंथो प्रथम अनुसार परख विलास। अथ ग्रंथ पंचकोश॥ छंद॥ अन्न में अरु प्रान में तिजे मनो में जानिए।

ज्ञान में विज्ञान में सोइ पंचकोश बखानिये ॥ तत्वं अस त्रिविध वानो सवै पहिचानिए ॥ कठिन सोइ त्रिदोष कारण परम पद किमि मानिए ॥ दोहा ॥ पशु वा लोग अरु वेद के मोह ग्रंथ संसार ॥ वह लादे खेदे आपको वह आर्जित चहत उवार ॥ अथ में कोश वर्णनं ॥ चौकड़ी अन्न में कोश कौ सुनौ विस्तार । देह अस्थूल आश्रम ब्रह्मचार ॥ चिन्ह आश्रम पलेता निम्न दशा बाल अवस्था जाग्रति साधन श्रवन सुनन को ज्ञान मुक्ति सालोक्य विश्व अभिमान ॥ दीक्षा को है विषयानंद क्षर अकार देव शिवनंद किया शक्ति जठराग्नी ज्ञान ॥ प्रथम पाद खेचरी मुद्रा मत वाचा वैखरी मात्रा आकार रजोगुण वामनेत्र के द्वार साढ़े तीन हाथ का देह । तारक सुप थल त्रिकुटी नेह ॥

End.—सोरठा । अष्टादश नौ दोय चैत्र सुद्ध दशमी तिथि । ग्रंथ समापत होय परख बोध भो शिष्य को ॥ शिष्य प्रश्न । स्तुति ॥ साहेब परख प्रकाश पूर्ण प्रकाशो दास है । अब कछु रहो न आश पूरण पारख में मिल्यो ॥ शिष्य स्तुति छंद ॥ तुम होहु जांहि दयाल सकलो जाल ताकर नाश हो ॥ तुम विना नहि मिटिहै काल सुकृत पाल परख प्रकाश हो ॥ का करौं मैं अस्तुति आजु सत गुरु किया बहुत उपकार हो तुम बंद छोर कबीर साहेब मेटिया भव भार हो ॥ संच करौ नेवछावरि तोर धर्म गुरु ॥ तन मन धन सब खेह हो ॥ मम सुरति राखौ चाश में यह नाशमान है देह हो ॥ परख पद को पाय साहेब मिटि गयो सब भास हो ॥ जगत ब्रह्म अनेक वानी रही न काहु को आश हो ॥ सोरठ ॥ अशरण शरण गुरु पाय बहुत सुखी मोको कियो पूरण बंदत पाय सब अपराध क्षमा करौ ॥ मै नालायक प्रश्न किया तुम समुझाया मोहि मोसा बोलत ना बना क्षमा करो प्रभु सोइ ॥ इति निर्णयसार ग्रंथ गुरु शिष्य संवाद ग्रंथ परख बोध सम्पूर्णम् । जो प्रति देखा सो लिखा मन दोष न दीजिये । साधु संत सो विनती मोरी टूटे अक्षर लीजै जोरी ॥ सेवक देवीप्रसाद जो सब संतन को दास । तिन यह ग्रंथ प्रसिद्ध किय सरल होय जेहि भास ॥

Subject.—पृ० १—मे अन्नमय कोश । पृ० ३ से ५ तक प्राणमय कोश । पृ० ५ से ७ तक—मनोमय कोश । पृ० ७ से ९ तक ज्ञानमय कोश । पृ० ९ से १२ तक—विज्ञानमय कोश । पृ० १२ से ४१ तक—समष्टि सार । पृ० ४१—१०३ तक—मानुष विचार । पृ० १०३ से १८१ तक—गुरु बोध । पृ० १८१ से ३५९ तक—सत्यशब्द, टकसार पृ० ३६०—३६२ तक—सारशब्द निर्णय । पृ० ३६२ से ३८१ तक—रमैनी । पृ० ३८२ से ४३२ तक—निर्णयसार का वर्णन किया गया है ।

No. 99. Kāvya-Prakāśa by Dhanirāma of Kāśi and Asani. Substance—Country-made paper. Leaves—330. Size—10½ × 4½

कटै भव ताप दाप कापै भय भय कौन कलुष नसात मन मिटत कलेस को। सुविधि बढ़त प्रब लालिमा चढ़ति चारु कुमति उठति तम देखै ज्यों पहेस को॥ गोकुल कहत गुन गन वर मोद दरसत जस गावै सब देस को। धाम बीच बसै आप कमला अचल ह्वै कै सेवत विमल पद कमल गनेस को॥ २

End.—दाहैं पाप पुंजन कौ जे है पुन्य पाथ पूरे साधुन की सिद्धिन को विपति विधरई। गुन गन माहैं चारु चातुरी उमाहैं चारो फलन की दाहैं सुखदा है नित ही नई॥ गोकुल सराहैं सब साहिब को चा. एक तूंही तौ निबाहैं सदा सरन सतारई॥ माता भुवनेस्वरि तिहारी करुना की कोर पलन के दलन कौं मीच को कला भई॥ १८१

दोहा—भुवनेस्वरि जगदंबि के भजिवर चरन सरोज। गोकुलनाथ कियो सकल अलंकार जुत चोज॥ १८२ इति श्री गोकुलनाथ विरचितायां चेत चन्द्रिकायां अलंकार वर्णनं नाम समाप्तं शुभमस्तु॥ श्रीरस्तु॥

Subject.—पृ० १ से ३ तक प्रार्थना, कवि व राज वंश का वर्णन॥

पृ० ३ से ९ तक अलंकार वर्णन, उपमा, अनन्वय, उपमेयोपमा, प्रतीप सभेद, रूपक सभेद, वर्णन।

पृ० ९ से १८ तक—परिणाम, उल्लेख, स्मृति, भ्रान्ति, संदेह, अपन्हुति सभेद, उत्प्रेक्षा सभेद, अतिशयोक्ति सभेद

पृ० १८ से २५ तक तुल्य योग्यता, दीपक सभेद, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, निदर्शना सभेद, व्यतिरेक, सहोक्ति, विनोक्ति, समासोक्ति, परिकर परिकरांकुर, श्लेष, अप्रस्तुत प्रशंसा, पर्यायोक्ति,

पृ० २५ से ३२ तक व्याजोक्ति, व्याजस्तुति, व्याजनिंदा, आक्षेप, विरोधाभास, विभावना सभेद, विशेषोक्ति, असंभव, विषम, सभेद, सम, चित्र अधिक

पृ० ३२ से पृ० ४० तक अल्प, विशेष, व्याघात, कारणमाला, एकावली, माला दीपक, सार, क्रमिक पर्याय, परिवृत, परिसंख्या विकल्प, समुच्चय, कारक दीपक, समाधि, प्रत्यनीक, काव्यार्थापति, काव्यलिंग, अर्थान्तर न्यास, विकस्वर प्रौढ़ोक्ति, संभावना ललित, मिथ्याध्यवसित, प्रहर्षनभेद, विषाद, उल्लास,

पृ० ४० से—४७ तक मुद्रा, रत्नावली, तद्गुण, अतद्गुन, अनगुन, सामान्य, मीलित, वैसक, उन्मीलित, गूढ़ोक्ति, चित्तोतर, सूक्ष्मविदित, व्याजोक्ति, गूढ़ोक्ति, विवृतोक्ति, युक्ति लोकोक्ति, छेकोक्ति, विकोक्ति, काकु स्वभावोक्ति, भाविक उदात्त, अत्युक्ति, निरुक्ति, प्रतिषेध, विधि, हेत, इति।

Note.—ब्रह्मा के मन सों भयो गैातम मुनि तप थान ॥ ४ गैातम के कुल में भये कौक मिश्र महान ॥ ५ कासिराज जिनको दयो परम दवरिया ग्राम ॥ ८ पंसे मनसा राम के महावीर बरिबंड ॥ १२ कासी में रघुनाथ कवि प्रगटो सुमति अमंद। विक्रम के बेताल ज्यों पृथोराज के चंद ॥ १३ दोयो ग्राम चौरा लिन्हे सुरसरिता के तीर ॥ १७ द्वैसुत नृप बरिबंड के..........जेठे नृप प्रबतंस, चेत सिंह राजा भये। लहुरे सिंह सुजान महाबली दाता सुमति ॥ भये सुकवि रघुनाथ के तीनि पुत्र पमिराम ॥ २२ बैजनाथ सब सों बड़े मध्यम गोकुलनाथ। लघु गुण गुरु ताको धरौ विस्वनाथ जुत गाथ ॥ २३

No. 131. Bodha Prakāsa by Gopāla of Avadhanagara Jaisiṁhapura. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—5 × 4 inches. Lines per page—32. Extent—280 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1831 or A. D. 1774. Date of manuscript—Samvat 1892 or A. D. 1835. Place of deposit—Bābā Bihārī Dāsa, Village Syārapur, Post office Bahrāich, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ बोध प्रकाश लिख्यते ॥ दोहा ॥ सत गुरु पद प्रताप रवि हृदय विमल करि ध्यान। भवा शंभु सेभाषयो कहों बोध अनुमान १ ॥ एक समय में शिषर पर बैठे रहे शिवईस। पूछ्यो गिरिजा समय लषि तत्व ज्ञान उपदेश २ ॥ पार्बत्युवाच ॥ प्रश्न ॥ कवित्त ॥ पहो मम नाथ दया करि के कहिय हम सों गुण ज्ञान गनेशा। जवनि उपाय कटे सुठि दुःख जन्म जरा मृति जात कलेशा ॥ कारण हो परमारथ के जन ताप निवारण सैल सुवेशा। होहु दयाल गोपाल त्रिलोचन सोक बिमोचन देव महेसा ४ ॥ ऐसन ज्ञान करो उपदेस यथा सुख जीव तरै भव कूपा। शीस जटा शशि गंगपते फल चारि प्रदा हरि भक्त स्वरूपा। भेद कहो यह प्राणपते है कौन सो व्यापक नाम अनूपा ॥ पूछति गैारि गोपाल महादेव सों अहं व्यापति अांहु न छूपा ॥ दोहा ॥ बोले पुलकि सदा सुभ उमा शुद्ध मन जानि। तत्व ज्ञान जिज्ञासिनी धन्य शिवे गुण खानि ॥

End.—चिंता ये पिसाचिनो नचायो नाहि केहिको। कैान बचेहै कोई कहूं जाइ चैादहो भुवन में। चिंता चतुरानन को सृष्टि को रचन में है सुरपति को चिंता नास तक दु भगन में। चिंता बादसाह को लगो बादसाहति में साहु को लगो दाम जोरन जतन में। दीन को तो चिंता नित पेट के भरन में पंडित को चिंता वेद वाद के व्यसन में। भूतनी तजे न पीछ पोछुहो परी रहै यहो

जतो कतोक भानि भानि फिरै वन मैं ॥ कोटि विषे कोई एक भये हैं निःहचित नेकु नाम जो गोपाल हेरि लियो याहि तन मैं ॥ जन्म जरामृत को कटै कलेश को उपाय राम नाम सो सिवाय पापन वयन मैं ॥ सर्व पानि रामनाम सहज बैठे हो जपै कहा है जोग जज्ञ वर्त तीरथ भ्रमन मैं । कवन तीर्थ वर्त कोन्हो गनिका गजराज गोध कौन जज्ञकार ते अजामिल सदने मैं । कवन वर्ण चारो स्वपच यज्ञ पूर कारो रामहो सुधारे सारे भूत गौरि मन मैं ॥ दोहा ॥ व्यर्थव गौरा सों कह्यो वोध प्रकासक सार । सो गोपा न सत गुर कृपा भाष्यो मति अनुसार ॥ अवध नगर जयसिंहपुर अग्निकुंड के तीर । आश्रम दास गरीब के अग्नि कोन जाहीर ॥ अष्टादस सत संवत अधिक वर्ष इकतीस । सुच सीत नैामी भानु दिन पूर्ब घटो गतवोस ॥ सुभं भूयात ॥ अश्वनि मासे कृष्ण पक्षे तिथि चैाथि गुरु वासरे पुस्तकं लिषतं कृपाराम वैश्नव संवत १८९२ दसखत किपाराम के ॥

Subject.—इस पुस्तक में रामनाम की महिमा श्री पारवती जी ने श्री महादेव जी से पूछी वह वर्णन की गई है और राम के नाम का आधार मुख्य माना गया है । इसमें भक्त प्रहलाद का उदाहरण, उसके रामनाम के आधार का बल और उसके पिता हिरनाकुश का अत्याचार का वर्णन किया गया है । प्रहलाद पर अत्याचारों का कुछ भी असर न हुआ, ईश्वर उसकी रक्षा करता रहा ।

No. 132. Śringāra Pachīsī Tilaka sameta by Gopāla Baksī. Substance—Country-made paper. Leaves—28. Size—10 × 7 inches. Lines per page—21. Extent—441 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Written in Prose and verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1885 or A. D. 1828. Date of manuscript—Samvat 1909 or A. D. 1852. Place of deposit—Shrīmān Mahārāja Bhagavān Bakhsha Siṁha of Amethi, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री रामचन्द्रायनमः ॥ सांझ समैं वह कुंज गलो मैं गुपाल कहां ते धौं औचक आइ कै ॥ नीरज से दृग दोरघ जोरि लियो चित चोर हरे मुसिकाइ कै । नीरद से तन सों छन येक गयो घन आनंद सो बरषाइ कै ॥ हेरति हो हरिगो हियरो न तो रावरो देखो हिये मैं बसाइ कै ॥ १ ॥

टीकाः—नायिका परिकिया श्री कृष्ण की अति अद्भुत स्वरूप गुनि चातुरो चरचा वृज मंडल मैं निरंतर सुनि सुनि अवलोकिवे को उतकंठित हो सो भेंट भये को सुष समूह सषो सो कहै है ॥ सांझ समय वह कुंज की गलो मैं गोपाल

कहां तेधों अचानक आइ के नीरज से दीरघ ढग जोरि कैं मंद मुसिकाइ कै चित चुराइ लियौ ॥ इति द्वैतक अन्वय ॥ कुंज को कौनौ विसेष चिन्ह नहीं कहे हैं सूचतई भरि करै है ताते सो थल सखी को जो हई जानौ जाइहै ॥ अरु कुंज को अति विचित्रता ताऊ जानो जाइ है कैसे जैसे कोई कह्यो आज हम बाट कौ गये रहे सो सुजान सुनें याकौं सबनि तें विचित्रतई बाट को बोध होइ है ॥ को वह बाट तो प्रथितई है ताते सूचित मात्रई करै है ॥ अरु सांझ गृह काज सों छूटि सुमनि हो मिस याकै कहिबे को अवसरई है अरु गाइन लै गुपालई के लौटिबे को बेलाई है ॥ तोसरे सहजई सुहावनि है फिरिह ऐसे कलकुंज थल को अधिक उद्दीपन कई तहां को मिलिबो अरु नायका आइबो यह रसिक छैल को रीति हो है जो जाहि दिखावै तो प्रथम मिलाप लजाते दृग से दृग कब जोरि पावै अरु जोहते स ताय अमितई भयो है ताते नीरजई से नैन कहे हैं ॥ फिरि नीरद बेस तन सों छन एक लो घन कहुं सघन आनदई सों बरसाइ के जात रह्यो ॥ सो हियरो हेरत ही हरि गयो नहीं तो है हलो हिये हो बसाइ राखतो वहि थलो ते जात रह्यो हुतो तो जात रह्यो हुतो इत पोछलो द्वैतुक को अर्थ अरु इह चौथी तुकई जोवंयद है अरु यह हेरत होय है तै प्रथमई मिलाप निहचित है अरु नीरद सो तनु कह्यो अरु अति आनंद कोऊ उर अनुभवही होइ है साक्षात बरषा नहीं होय ताते सो वाचक प्रवेहो अंस में है अरु सघन बरषा पद पतिहो अधिक्य पैलोनौ ॥ बोर प्रगट ई है ॥ अलंकार उपमा को उत्प्रेक्षा कौ संकर नायिका अनु-सइना भेद तीसरौं उक्ति सखी प्रति ॥

End.—सो० श्री बगसी गोपाल, विरचि सिंगार पचीसिका ॥
किय यह तिलक रसाल, सुनत गुनत सुकविहि सुपद ॥

दोहा—सम्वत्सर वतु वसु ससो चैत द्वैज सित पक्ष ।
वार सोम सुभ समय येहि भो संपूरन स्वक्ष ॥
अरो बासुरी माधुरी दुरो न दे कत कान ।
मोहि मृगी लो लेति पुनि प्रान कसाइनि तान ॥

इति श्री श्रंगार पचीसी टीका समाप्त ॥ मिती पौष वदी ॥ ११ ॥ गुरौ का संवत: १९०९ के साल

Subject.—श्रंगार पचीसी का टीका ।

Note.—यह "श्रृंगार पचीसी" नामक सटीक ग्रंथ बकसी गोपाल जी की रचना है । टीका करते समय भाव समझाने में व्याख्या उत्तम की गई है । किस की उक्ति है, नायिका कौन सी है, अथवा कौन अलंकार है, प्रायः इन सभी बातों का विवेचन किया गया है । किन्तु जिस प्रकार भाव समझाने में साधारण

बातों को भी वृथा विस्तार दिया गया है उस प्रकार अलंकारादि नहीं समझाए गए। छन्द भी अच्छे हैं, पदों में लालित्य तथा भावों में सौंदर्य है। लेखक ने लिखने में प्रायः अशुद्धियां कर दी हैं।

No. 133(a). Rāmagītā by Gopāladāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—10 × 4 inches. Lines per page—13. Extent—91 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Santāna Murāū, Village Airiyā, Post office Piparī, District Bahrāich (Oudh.)

Beginning.—श्रीमते रामानुजाय नमः ॥ अथ रामगीता भाषा लिख्यते ॥ दोहा ॥ बार बार बिनती करौं धरौं गुरु को ध्यान। कबहुं बिघन व्यापै नहीं सदा होय कल्यान ॥ सत गुरु पूरण चन्द्रमा मानस मोर चकोर। निस बासर निरखत रहौ नाथ रावरी ओर ॥ सत गुर साहब आप हो पारब्रह्म औतार। मंद बुद्धि गोपाल है तुम प्रभु लावहु पार ॥ सत गुरु दाता ज्ञान के जन को करौ सहाय। रामचरित भाषन चहौं तिमिर दृष्टि मिटि जाय ॥ शंकर ते बोलत भई पारवती कर जोर। नाथ कछु पूछा चहौं कहा कहौ मति थोर ॥ असुर मारि रघुवंशमनि अवध नगर चलि आय। कवन काज फिरि करत भे तवन कहौ समझाय ॥ महादेव उवाच ॥ जग मंगल शुभ देह धरि रावनादि रिपु मारि। रामायण कीरति करी उत्तम जस बिस्तारि ॥ जैसे पुरब राजरिषि करते आय राज। तैसे श्री रघुवंशमनि करत राज को राज ॥

End.—निराकार जो सेवही अथवा सगुन चरित्र। हम वह पुरुष शरीर है विचरत करत पवित्र ॥ जैसे सूरज एक है तीन लोक प्रकास। तैसे सांत विराजहीं घट घट लिये निवास वह परोक्ष विज्ञान है केवल ब्रह्म विचार। वही ब्रह्म मैं कहत हों श्रुति सिद्धांतिनि क्यारि ॥ सत्यायुत जो पढ़त है यह गुरु भक्ति समेत। सोऊ जनमो मिलै आखिर अंत निकेत ॥ लछिमन बोले बिनयजुत प्रीति बचन सिर नाज। माई साहब राम जो बड़े गरीब नेवाज ॥ अस कोऊ सरदानिया तुम समान रघुनाथ। आज महा प्रभु राम जो मोको कीन सनाथ ॥ कृपा बिना गुरु देवको सरै कहां ते काज। दीन बंधु गोपाल पति राखो जन को लाज ॥ जो सत गुर के चरन के सरन परे है आय। ते उबरे संसार ते अभै निसान बजाय ॥ सीतापति राखेरवन दारिद दूवन हमेश। मानुष रुपी देह धरि पर हित भये नरेश ॥ बलिहारी प्रभु रावरे जेहि कर अस उपदेश। श्रवन परत ही बचन के छूटें सकल कलेश ॥ तुम्हरो कृपा दयाल हो हम उबरे रघुनाथ। अन पावान हरि भक्ति दै धरे रहो सिर हाथ ॥ करि प्रनाम करि जोरि कै लछिमन बुद्धि निकेत।

बार बार प्रभु बंदव पुलकित हर्ष समेत ॥ इति श्री गोपालदास जी कृत राम गोता समपुरि ॥

Subject.—इस राम गोता में ब्रह्म जोव को एकता का वर्णन किया गया है राम जो से लक्ष्मण ने प्रश्न किया और राम जो ने समाधान किया है।

No. 133(b). Rāmāyaṇa Mahātma by Gopāladāsa of Lakhanapura, near the Village Mojamanagara. Substance—Country-made paper. Leaves—2. Size—18 × 6 inches. Lines per page—60. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1908 or A. D. 1851. Date of manuscript—Samvat 1952 or A. D. 1895. Place of deposit—Paṇḍita Baija Nātha Śukula, Post office Sisaiyā, Village Sikandarapura Ghumanī, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ तुलसी कृत रामायण महात्म लिख्यते ॥ दोहा ॥ गुरु हरिहर गण ईश धौ सुमिरौ तुलसीदास। करत गोपाल महातम श्री रामायण सुपरास ॥ चै० ॥ रामायण सुरतरु की छाया। दुख भये दूरि निकट जो आवा ॥ सप्तकांड अस्कंध सोहाई। दोहा लघु छाया छवि छाई ॥ सुचि सोरठा सोरका कोई। पत्री बहु चैापाई जोई ॥ छंदन की शोभा अति छरी। जिमि नवीन अंकुर छवि पूरो ॥ अच्छर सुमन रहे गहगाई। अति अद्भुत सुगंध कबिताई ॥ त्रिविधि प्रकार अर्थ सोई फल। श्रोता सुमिति स्वाद जानै भल ॥ भक्ति ज्ञान वैराग्य सरस रस। बीज दोय निर्गुन सगुन अस ॥ मुनि भुसुंडि शिव प्रथमहि गाई। सोइ गाई जग हेत गोसाई ॥ दे० ॥ तुलसीदास रामायण नहि करते अनुसार। कलि के कुटिल जोव ये को करतो निस्तार ॥

End.—छंद ॥ धनि धन्य तुलसीदास जिन जगहेत रामायण भनी। माहात्म अमित न कहि सकौं रस विषय मह भोमानिसनी ॥ निज बुद्धि के अनुसार कहि गोपाल सत गुरु की दया। रघुवीर जस की अधिकता श्री संतजन करिहैं मया ॥ दोहा श्रीमत् तुलसीदास जी हैं प्रसन्न वर देहु। रामायण माहात्म सो हरिजन करहि सनेहु ॥ संवत वसु नभ नंद कू १९०८ मार्ग शुक्ल गुरुवार एकादशि कहं कीन्ह है अपनो मति अनुसार ॥ रामकोट श्री अवधपुर स्वामी रामप्रसाद। तिनकी महिमा को कहै विश्व विदित मरजाद ॥ तिनते गादी चौथई सोर स्वामी मै दास। लषणपुरी मम जन्म छिति राम नगर के पास ॥ मैाजम नगर प्रसिद्ध द्विज उत्तम पूरन दास ॥ तस्यात्मज गोपाल कृत ग्रंथ महात्म

इतिहास। इति श्री द्विज गापालदास कृत रामायण महात्म संपूर्न ॥ राम राम राम राम राम ॥

Subject.—तुलसी कृत रामायण का माहात्म्य।

No. 134. Kshetra Kaumudi by Paṇḍita Gopāla Lāla. Substance—Foolscap paper. Leaves—33. Size—8 × 6 inches. Lines per page—18. Extent—891 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Written in Prose and verse. Character—Nāgari. Date of Composition—1848 A. D. Place of deposit—Paṇḍita Mātā Prasāda Bajāja, Rāe Bareli.

Beginning.—(पृष्ठ ९ से प्रारंभ)

कोटि भुज कर्ण लाने का दूसरा प्रकार

(२) १६×१२=१९२×२=३८४ और १६−१२=४ इसका वर्ग १६+३८४=४०० इसका मूल=२० कर्ण।

(३) २०+१२=३२ और २०−१२=८ और ३२×८=२५६ इसका मूल=१६ यह कोटि पहिले भी आई थी॥

२०+१६=३६ और २०−१६=४ और ३६×४=१४४ इसका मूल १२ यह भुज प्रथम भी आया था

(४) भुजकर्ण का अंतर और कोटि जानकर भुज कर्ण लाने की यह रीति है कि कोटि के वर्ग में भुजकर्ण के अंतर का भाग दे दे जो लब्धि मिले उसमें भुज कर्ण के अंतर को जोड़ आधा करले कर्ण होगा और जो घटा कर मूल ले तो भुज प्राप्त होगा क्योंकि वर्गान्तर में उत्तर का भाग देने से योग और योग का भाग देने से अन्तर होता है और जो कोटि कर्ण का अंतर और भुज मालूम हो तो भी यही रीति काम आवेगी॥

End.—(८) क्षेत्र कौमुदी ग्रंथ यह वन्यों सु है अनुमोल देखत ही लै मोल यह दाम गांठि सों खोल

(९) हुओ चाहे गणतज्ञ जो पढ़े क्षेत्र व्यवहार व्यक्ति और अव्यक्त पुनि रेखा गणित विचार

(१०) जो सत जन मन ध्यान धरि पढ़ि हैं चित्त लगाय गणित क्षेत्र व्यवहार में भ्रम उनको मिट जाय

(११) सन अष्टादस शत सहित चतु अष्टा मन धार रच्यौ ग्रंथ गोपाल ने निज मति के अनुसार

( १२ ) कहीं छंद आनंद सों पर हो यति मति मंद शुद्ध करें या ग्रंथ को सतजन ह्वै निर्द्वन्द

आदि गच्छ और चय जान के अंत्य लाने की रीति ॥

दो० जहां कहो जो अंत्य पद पूछै कोऊ आय पद में एक घटाय कै उत्तर सों गुनवाय योग श्रेठो होय तो देउ आदि में जोड़। अंतर श्रेठी होय तो कार अंतर सब छोड़ ॥

Subject.—पृ० ९ कोटि भुज कर्ण लाने का दूसरा प्रकार। भुज कर्ण का अंतर और कोटि जान कर भुज कर्ण लाने की रीति।

पृष्ठ १०—कोटि कर्ण का योग और भुज जान कर कोटि कर्ण लाने की रीति। भुज कोटि का योग और कर्ण जान कर भुज कोटि लाने की रीति।

पृष्ठ ११—भुज कोटि का अंतर और कर्ण जान कर भुज कोट लाने की रीति। कर्ण और क्षेत्रफल मालूम हो तो भुज कोट लाने की रीति।

पृष्ठ १२—कोटि भुज का योग और क्षेत्रफल जान कर कोटि भुज लाना। भुज कोटि का अंतर और क्षेत्रफल जान कर भुज कोटि लाने की रीति।

पृष्ठ १३—कर्ण और क्षेत्रफल जान कर कोटि लाने की रीति। कर्ण और क्षेत्रफल जान कर भुज लाने की रीति।

पृ० १४—१६ तक—उपरोक्त रीतियों के दोहे चौपाई
दूसरे प्रकार से त्रिभुजों के क्षेत्रफल आदि लाने की रीति।

पृ० १७—न्यून कोण त्रिभुज की तीनों भुजाओं का जान कर क्षेत्रफल लाना। न्यून कोण त्रिभुज की तीनों भुजाओं का जान कर आबाधा लाना।

पृ० १८—अधिक कोण त्रिभुज का लंब आबाधा और क्षेत्रफल लाना।

पृ० १९—२० दूसरे प्रकार से चतुर्भुजों के फल आदि लाने की रीति।

पृ० २१—४९ वृत्त के फल आदि लाने की रीति।
वृत्त के व्यास, परिधि आदि लाने की रीति। वृत्त के अन्य पेचीदा प्रश्न उदाहरण सहित।

पृ० ५०—६३ अभ्यासार्थ उदाहरण

६४—उपयोगी दोहे ७

पृष्ठ ६५—क्षेत्र कौमुदी ग्रंथ की प्रशंसा।
निर्माण संम्वत् का दोहा। श्रेणी व्यवहार के दोहे। आदि अंत जान कर चय लाने की रीति।

पृष्ठ ६६—श्रेणी फल आदि और गच्छ जान कर चय लाने की रीति। आदि अंत्य और चय जान कर गच्छ लाने की रीति। आदि अंत्य श्रेणी फल जान कर गच्छ लाने की रीति। आदि गच्छ और चय जान के अंत्य लाने की रीति।

No. 135. Tulasī Satasaī Saṭīka Gopīnātha by Pāṭhaka of Benāres. Substance—Country-made paper. Leaves—16. Size—12 × 6 inches Lines per page—44. Extent—352 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1921 or A. D. 1864. Place of deposit—Paṇḍita Rama Śaṅkara Vājapeyi, Village Bahorikā, Vājapeyī kā puravā, Post office Sisaiyā, District Bahrāich.

Beginning.—तुलसी सतसई सटीक लिष्यते॥ श्री गणेशायनमः जनक सुता दस जान सुत उरग ईस अमजैारि। तुलसीदास दस पद परसि भवसागर गये पैारि॥ टीका। जनक सुता के अर्थ जानकी जी दस जान अर्थ रथ। दोऊ अक्षर युक्त करिबे तें दशरथ भयो। ताको प्रथम पुत्र राम जी उरग अर्थ तस्वईस सेष ताको अवतार लक्ष्मण जी अकार अर्थ विष्णु जी ताको अवतार भरत जी मकार अर्थ शिवजी ताको अवतार शत्रुघ्न जी या पांचो स्वरुप के पद परसि के भय रुपी संसार को तुलसीदास पार भयो। मूल॥ तुलसी तेरो राम धर तात मात गुरदेव ताते जितहिं न उचित अव रुचित आन पद सेय॥ टीका राम अर्थ शारंग ताको नाम धनुष ताको धरनिहार रामचंद्र जी सो मातु-पितु गुरुदेव ताको चरन कमल पराग छांड़ि के दूसरे का सेवा उचित न होइ तुम्ह को।

End.—मूल। वनते गुन कहं जानिये छाते दिग दिग तीनि। तुलसी यह त्रिय समुझि करि जग जीते संत प्रवीन॥ टीका॥ वन सो गुन अर्थ तीनि म मकार ह ते दिग १० पुनः तीनि युक्त करबे ते २३ करे तेईसवां अक्षर रकार भयो अर्थादि मरन को समुझि के संत प्रवीन वा जग को जीतते हैं॥ मूल॥ चन्द्र अनल नाहीं कहं भूठे विना विवेक। तुलसी ते नर समुझिहैं॥ जिनहि ज्ञान रस एक॥ टीका। चन्द्र को बीज अर्थ मकार अनल को बीज रकार वा दुइ अक्षर अवर नकार न तृतीय अक्षर युक्त करिबे ते मरन भयो पुनःहो को अर्थ निश्चय

ग्रर्थ मरन बिना विवेक है पुनः जो नर को समुझत है व एक को प्रेम ज्ञान है ताको मरन झूठ है। मूल सइया तुलसी सात रत म( न ? ) हरि पर पद देत। तुरित ग्रविद्या जन दुरति वर तुलसी सम करि लेत ॥ इति श्रीमद् गोस्वामी तुलसीदास विरिचितायां सतसतकायां संकेत वरनने नाम तृतीयः सर्गा इति समाप्तम् ॥ ३ ॥ लिषतं रामघाभट्ट संवत १९२१ ॥

Subject.—तुलसी सतसइया के १०१ कठिन दोहों की टीका की

No. 136. Gobardhana Dāsa ki Bāni by Gobardhana Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—5 Size—8 × 7 inches. Lines per page—38. Extent—142 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Place of deposit—Bābū Śyāma Kumāra Nigama, Rāe Barelī.

Beginning.—श्री बिहारी जू ॥ अथ श्री स्वामी रसिक सिरोमनि श्री महाराज श्री गोवर्द्धन देव जू को बानी लिष्यते ॥ दोहा ॥

श्री राधे श्री कृष्णा जय जय श्री कृष्णा जय राधे
श्री कुंज बिहारिनि कुंज बिहारिन श्री वृन्दावन साधे ॥
रास बिलासि निरासि बिलासिन श्री स्यामे हरि नाधे
नीलांबर धारिणि पीतांबर धारिन हरण सकल दुष बाधे ॥
हंस सनक नारद निंबारक श्री निवास विश्वपाधे
श्री हरिदासो विपुल विहारनि सरस सहचरी गाधे ॥
श्री नरहरि दासो रसिक सिरोमनि श्री पीतांबर माधे
श्री हरिदासी सेवा सक्तिनि श्री गोरांगी गृह लाधे ॥ १ ॥

सुमिरि मन श्री वृंदावन धाम ॥ ग्रानंद कंद प्रकासित कलरव सब विधि पूरन काम ॥ सीतल नोर गंभीर सुगंधित श्री यमुना फिरि दाम ॥ कलिजुग दोष दुषित जननि को है इह निजु विश्राम ॥ जा सुमिरें हृदय में ग्रावत तुरतही स्यामा स्याम ॥ सुंदर भास मनोहर गुन गनि इह यासा सेवित नित वाम ॥ ब्रह्मादिक सुर नर मुनि गावत पावत नाहिन भाम ॥ हंस सनक नारद निंबारक श्री निवास सुभ नाम ॥ विश्वाचार्य श्री पुरुषोत्तम श्री बिलास स्वरूप ग्रभिराम ॥ रसिक ग्रनन्य विहार सुगायक श्री हरिदास सुकाम ॥ श्री बीठल विपुल विहार सरस मिलि श्री नर हरि देव ललाम ॥ रसिक पीतांबर श्री हरि सरनें श्री गोवर्द्धन कूं इह बन ठाम ॥२॥

End.—विधि संकर नारद सनक। लषि महिमा कही न जाई देव विमान निर्वाहनि रथि कें मन हो मन पछिताई ॥ २१ जो भूतल हम जनम पावते निकट बिलोकत धाई ग्रद्भुत छविवन राज धाम सिर सेस सारदा

नाई ॥ २२ रिपि मुनि जन निसि दिन गावत हो ये नन सिराई हरि प्रियादास को दै धन सर्वस वृंदा विपिन बसाई ॥ २३ ॥ पद ॥ भजो श्री स्वामी गोर्द्धन देव ॥ तीव्र बुद्धि संसै सब मेंटत पादपृष्ठ सज्जन जन सेव ॥ त्यागी परम उदार बड़े अति कोई इक जाने विरला भेव ॥ महाप्रतापी प्रगटे अवनो पर राना राव धरा सिर लेव ॥ श्री स्वामी रसिक देव परपाटी गहि लीनो कर टेव ॥ स्वाद वस्त्र लालच जिन छाड्यो अरु छाड्यो अहिमेव ॥ इष्ट उपासन मैं अति नागर सब को नेष्टा करी अभिरेव ॥ कृष्णदास पै करौ अनुग्रह भव वारिध तें खेव ॥ १ इति स्वामी गोवर्द्धनदेव जु को बधाई प्रशंसा संपूर्ण समाप्त ॥

Subject.—श्री राधा कृष्ण की स्तुति, वृंदावन की महिमा, गुरुजनों की वंदना, श्रीराधा कृष्ण यश गुण गान वर्णन, गोवर्द्धन दास जी की बधाई, गोवर्द्धन दास जी के शिष्य हरे कृष्णदास जी द्वारा गुरु यश गान वर्णन। समाप्ति

Note.—गोवर्द्धनदास राधावल्लभी संप्रदाय के वैष्णव पीतांबरदास के शिष्य थे। १९वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में ये वर्तमान थे। ये वृंदावन निवासी थे। निर्माण काल और लिपिकाल का पता नहीं चला। खोज में यह नवीन ग्रंथ प्राप्त हुआ है।

No. 137. Karṇābharaṇa by Govinda. Substance—Country made paper. Leaves—10. Size—10 × 5 inches. Lines per page—68. Extent—510 Anushṭup Ślokas.[1] Complete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1799 or A. D. 1742. Date of manuscript—Samvat 1935 or A. D. 1878. Place of deposit—Ṭhākura Rāma Siṁha, Village Rāmakoṭa, Post office and District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ कर्णाभरण लिख्यते ॥ दोहा ॥ महत मोद मकरंद जहं मति गण मिलित मलिंद। वाहो मूरति मंजु के वंदों पद अरविंद ॥ कीन्हो सुकवि गुविंद जू कर्णाभरण विचारि। सांचो कर्णाभरण कवि करहिं कृपा उरधारि ॥ अलंकार यामें कहत लक्षण लक्षि समेत। निजमति के अनुसार ते समुझहिं बुद्धि निकेत ॥ जाको समता दीजिये सो उपमेय बखानि। जाकी समता दीजिये सो उपमान सुजान ॥ उपमान अरु उपमेय को धरमु दुहूं को होइ। सो साधारण धरमु है बरनत हैं सब कोइ ॥ सो से सो सी तूल लौं सम समान उर आनि। ज्यों जैसे इमि और कोउ उपमा बाचक जानि ॥ ये चारो जहं बरनिये पूरन उपमा सोइ। इक द्वै त्रय के लोप तें लुपता आठै होइ ॥ अथ पूर्णोपमा ॥ सो उपमा जहं दुहुन की समता परै लखाय। वंदों कोमल कमल से जग जननी के पाइ।

End.—अथ प्रतिषेधः ॥ जहं पर सिद्धि निषेद को कोन्हें कविन बषान ताहि कहत प्रतिषेद हैं सिगरे सुमति निधान ॥ जोल्यो जाहि विरोध करि सो विराधु मय नाहिं । मैं हैा रावण राम का समुझ्यो निज मन माहिं ॥ अथ विधिः ॥ जहां सिद्धित वस्तु को कोन्हो कविन विधान । अलंकार विधि ताहि को कहत सबै मतिमान ॥ भये न वस दशरथ तनय बहुविधि भई अनुप । बहुरि राक्षसो राक्षसो भई भयानक रूप ॥ अथ हेतुद्विया ॥ जहां काज के संगहो कोन्हो हेतु बषान । कहत हेतु करि हेतु कवि ताहि सकल मतिमान रूप रासि तुव तन लषो सुबरन सोभित याहि । अैसो जग में धोर को लागत ठाम न जाहि ॥ बरन्यो सुकविन येक करि जहां काज अरु हेतु । ताहू सो सब कहत हैं हेतु किये प्रति हेतु । सुजसु वेलि को बाग छिति तिय को परम सुहागु । मूरतिवंत प्रजानि

६ ९ ७ १

को तू महोप अनुराग ॥ नग निधि सिधि विधु बरष में सावन सित तिथि संभु कोन्हो सुकवि गुविंद जू करनाभरन अरंभ ॥ गोविंद कवि कृत सुभग यह करनाभरनहि जानि । ताहि सोधि टिप्पन करो दुर्गादत्त बषानि ॥ इति श्री करनाभरन समाप्तं भद्रवनो शुक्ल चतुर्दस्याम गुरुवासरे श्री संवत १९३५ श्री ठाकुर हिमंचल सिंह साहेब हेत लिषो दरबारोलाल कायस्थ साकिन चनहट परगने तहसोल लखनऊ । शुभमस्तु ॥

Subject.—कविता के लक्षण ।

No. 138. Hisāba by Gulāba Rāya (Kāyastha) of Surira. Substance—Country-made paper. Leaves—40. Size—13 × 8 inches. Lines per page—28. Extent—1,120 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Written in Prose and verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1908 or A. D. 1851. Date of manuscript—Samvat 1908 or A. D. 1851. Place of deposit—Nāgarī Prachāriṇī Sabhā, Benāres.

Beginning.—श्री गणेसायनमे ॥ सुभ पोथो हिसाब को लिषनो सुरु करो टीका रामवैस बल्लावारे कुं लाला गुलाब राइ काइथ सकसेने ॥ मुकाम सुरीर वारे ने मितो सावन सुदो ॥ २ ॥ संमत १९०८ ऊंनमेसिव ॥ अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ॥ ओ औ ऊ अंगेहा का षा गा घिं नां ॥····पा फा बा भिं मो ॥ जारे ला वा सं षे सा हाः लंछे लाहा ॥ गुरु जो के लागुं पाइ । भुलो विद्या देउ बताइ ॥ इतो श्री पोलम जिमोदारो संपूरनै ॥ श्रीराम जो सहाई क का कि को कु कू के कै को कौ कं कः ॥ ख खा खि खी खु खू खे खै खो खौ खं खः ॥ ग गा गि गी गु गू गे गै गो गौ गं गः ॥

End.—हिसाव ॥ जाजिम की गजगति बतायने को ॥ जै गज लंबो होहि जै गज चौरो होइ ॥ लंबो कूं और चौरो कूं गुनावै ॥ तब सोलै गुनो करावै ॥ जै गिरह को घर्ज बनावै वादो घर्ज ते भाग दैलावै वेई गज बतावै

Subject.—

पृष्ठ १—आश्रयदाता और रचयिता का नाम उल्लेख, निर्माण संवत् स्वर, व्यंजन और बारहखड़ी।

२—तृतिय पट्टी चतुर्थ पट्टी, पाँचवीं और छठी पट्टी।

३—चिट्ठी पत्री।

४—सीता के वेंदी की शोभा का वर्णन और रामचन्द्र का प्रेम वर्णन।

५—अहिंसा की शिक्षा वर्णन, राम लक्ष्मण सीता औ गंगा जी की

६—एक एक गुण की उपमा का वर्णन।

७—स्फुट दोहे और हिसाव, चौपर खेलने में श्रीकृष्ण का मिलाप।

८—राधा की उपासना का उपदेश।

९—आदर्श प्रेम वर्णन।

१०-१७ स्फुट दोहे और हिसाव

१८—छः भाइयों का हिसाव

१९—ऋषि देवताओं का हिसाव, नन्द की गौओं का हिसाव।

२० ऊंट की जरीबों का हिसाव, थालियों का हिसाव, पानों का हिसाव।

२१ ज़मीन बाच का हिसाव, ज़मीन की दर दाम का हिसाव।

२२—आमों का रुपया बनाने की विधि, साहूकारी हिसाव, सुपारी का हिसाव।

२३—हार के मोतियों का हिसाव, बटवारे का।

२४ वसूल बाकी जमा खर्च का हिसाव, जिन्स काटने का हिसाव।

| लंबो ॥ | चौरो ॥ | गुने ॥ | सब सोलै गुने ॥ | घर्ज ॥ | सब गज गिरह |
|---|---|---|---|---|---|
| २० | १८ | ३६० | ५७६० | ११ | ५२३×७ |
| ४८ | १२ | ५७६ | ९२१६ | १० | ९२१×६ |
| ७६ | १६ | १२१६ | १९४५६ | १२ | १६२१×४ |
| ३२ | १२ | ३८४ | ६१४४ | ८ | ७६८× ८ |
| १० | ९ | ९० | १४४० | ९ | १६० ५× |
| १५ | १२ | १८० | २८८० | ७ | ४४०११× |
| ४० | ५ | २०० | ३२०० | ६ | ५३३×२ |
| ३० | ८ | २४० | ३८४० | ५ | ७६७×५ |

२५—दिहोतरा ब्यैाहार का हिसाब। बाकंद का हिसाब; टांक मन का हिसाब।

२६—जिन्स विकी हिसाब, साहूकार के बेटों का हिसाब

२७-राजा के पिरोहित का हिसाब; भीम को गदा का हिसाब।

२८—जमीन जमाव का हिसाब, वर्षा की बूंदों का हिसाब; साहूकार के गल्ले का हिसाब, जिन्नोकन धरने का हिसाब।

२९—गढ़ो के बुर्जो का हिसाब, एक बराबर जमीन का हिसाब। ३०—वासिल बाकी हिसाब की; जिन्सवार हिसाब छांटना। ३१—कोठरी का अरब। ३२-लंका के दरवाजों का हिसाब। जमाबंदी का हिसाब। ३३-गांव की पट्टियों का हिसाब। ३४—नोबू का हिसाब, कटोरिन वा बोघा गट्ठ का हिसाब। ३५—खसरा का हिसाब। ३६—खतोनी का हिसाब, तिकोना खेत का हिसाब। ३७—मंदादरी हिसाब, खाना पाइयों का हिसाब। ३८—रासियों के नाम वर्णन, पट्टा लिखना। ३९—सिपाही को खुराक का हिसाब, घोड़ों का हिसाब साम्झियों का हिसाब। ४०—डेरा तंबू का हिसाब, जाजिम का हिसाब।

No. 139. Padmanābhi-Charitra by Bhaṭṭarka Gulāla Kīrti, of Gurusthāna, Indra Prastha. Substance—Country-made paper. Leaves—229. Size—10 × 7½ inches. Lines per page—11. Extent—2,520 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira Baḍā, Bārābankī (Oudh).

Beginning.—श्री जिनायनमः ॥ अथ श्रेणिक भावानुबंध पद्मनाभि चरित्र लिष्यते ॥ श्री जिनराज महासुषदायक कर्म महा रिपु जीति लियो है। सिद्धि समूह बसे सिवलोक जु होइ गुनज्ञ सुशुद्ध हियो है ॥ पंच अधार अचारज पालत पावक जैन पियूष पियो है। साध मुनी पद पंच अनूपम मंगल हेत प्रनाम कियो है ॥ १ ॥ दो० ॥ वर्तमान इस क्षेत्र में भूत भविश्यत नाम ॥ पूर्वापर सुविदेह जिन सब को करौं प्रनाम ॥ २ ॥ अष्ट कर्म रिपु जीति कै अष्ट महागुन पाइ ॥ तीनि काल गति सिद्ध सब होहु हमैं सुषदाय ॥ ३ ॥ पंचाचार क्रिया धरन आचारज महराज ॥ रसगुन गुनयुत ममत दम हेत आतमा काज ॥ ४ ॥ द्वादशांग पाठी सबै सरभुत गुन अवधार ॥ उपाध्याय वंदन लहैं जिन वानी के पार ॥ ५ ॥ साधु सकल गुन साधि कै भये सिद्धि रस लीन ॥ नाग यक्ष गुन युक्त नित वंदैा स्वरस प्रवीन ॥ ६ ॥

End.—महावीर निर्वान भए पीवे सुखदाई। गौत्तम गणधर ज्ञान पाइ सिव पदवी पाई॥ गुरु सुधर्माचार्य्य अरु पुनि जंबू स्वामी। लहिके पंचम ज्ञान भए पुनि सिव पथ गामी॥ ७० ॥ पदमनाभि भाषी तीर्थंकर पूछिय श्रेनिक भाषिय वीर। पदमनंद हरिचंद शिष्य ने छूतावंचि जो रची गंभीर॥ चित्त शुद्ध सागर नर भाषा कर के बांधी सिव सुख सीर॥ जो जन मन वच काय लाय कर पढ़ै सुनै पावै भवतीर॥ ७१ ॥ शब्द ग्रंथ को भेद न जानत पिंगल गण की रीति न जान। तर्क छन्द को रूप न समझ्यो पूछोन अलंकार मन आन॥ कोस जु नाम माल नहिं देख्यो उक्तानुक्त न धुनि को ज्ञान॥ मन मर्कट रोधन के कारन औरन कछु कीन्हौ अभिमान॥ ७२ ॥

× × × × ×

यावत मैं रमही ससि सूरज यावत स्वर्ग विमान विराजत।
यावत सिव लिये मरजाद सुपावत श्री जिन वैन सुगाजत॥
यावत वात चलै जग धारत यावत सिद्धि ये सिद्धि जो छाजत।
तावत ग्रंथ रहौ जग मैं थिर जाके सुने सब पातक भाजत॥ ७४ ॥

Subject.—

(१) प्रथम परिच्छेद पृ० १ से ६० तक—जैन धर्मानुसार पंच परमेष्टी, गुरु, उपाध्याय इत्यादि की वन्दना। म्लेक्ष पंच आरज खंड की शोभा तथा वैभव और राजा की प्रशंसा का वर्णन। उपश्रेनिक भूप संबंधी अंत के कथा का वर्णन। सोम सर्पनामा एक अविवेकी राजा के द्वारा उपश्रेनिक को मारने का उपाय किया जाना और दूत के हाथ एक कुटिल अश्व का भेजना। राजा का उस पर चढ़ना और उसका राजा को वन में ले जाना। राजा का पश्चात्ताप, पल्लीपति से सम्मेलन, उसका राजा को घर ले आना। राजा का उसकी कन्या से प्रेम होना और उससे विवाह करने के संबंध में पल्लीपति से प्रस्ताव, उसका अपनी कन्या के सुत को ही राज्य दिये जाने की शर्त के साथ वह प्रस्ताव स्वीकार कर लेना, पल्लीपति की कन्या को लेकर राजा का अपने घर आना और उसका गर्भवती हो कर नौ महीने पश्चात् पुत्र उत्पन्न करना। और रानियों से भी संतति होना। बालकों के बड़े होने पर राज्य की योग्यता देखने के लिये उन लोगों की परीक्षा। इन्द्राणी सुत श्रेनिक का विजय प्राप्त होना। राजा का मंत्रियों से पल्लीपति से की हुई संधि का भेद बताना और मंत्रियों की सम्मति से उसे दोष दे कर विदेश भेजना। मार्ग में एक वैश्यसे उसका प्रेम होना और उसके साथ ही साथ मार्ग तै करना। मार्ग में कई बुद्धिमत्ता की बातें करना, बनिये का उन्हें न समझना, अंत में वणिक पुत्री नंद श्री का उन बातों को पिता को समझा उसके साथ विवाह करना, उसे गर्भ

रहना, राजा के मत्त हाथी को वश में कर राजा को प्रसन्न कर उससे हिंसा बंद करा देना, पुत्रोत्पत्ति (अभय कुमार का जन्म)।

(२) पृ० ४७ से ६१ तक—द्वितीय परिच्छेद। उधर तिलकावती के पुत्र को राज्य की प्राप्ति होना और उसका सप्त व्यसन में पड़ कर सब का नष्ट कर डालना। लोगों का श्रेणिक को पत्र लिख कर बुलाना, उसका आनन्द पूर्वक राज्य ग्रहण करना, सब प्रजा तथा अन्य राजाओं द्वारा उसका सम्मान पाना। कई बुद्धिमत्ता की पेचीदा बातों का उत्तर नंदग्राम के लोगों द्वारा पाकर और उनका कारण भूत अपने अभयकुमार को पाकर राजा का आनन्द प्रकाश।

(३) पृ० ६२ से १०० तक—तृतीय परिच्छेद। अभयकुमार द्वारा दो सेठानियों के पुत्र संबंधी झगड़े को निपटाने का वर्णन; एक स्त्री पर दो पुरुषों के अधिकार वाले न्याय को निपटाना, एक चित्रकार के बनाये चित्रपट के संबंध में राजकुमार का पूर्ण परिचय देना। राजा का उसे अनूढ़ा सुनकर उस पर मोहित होना, और यह समझ कर कि बिना जैनी के वह न देगा चकित होना, राजकुमार का वहां पर जा कर अपने जैन धर्म संबंधी ज्ञान की धूम दिखा कर लोगों का चित्त मोहित करना; कन्याओं का भी इनके इस नियम से प्रसन्न होना। अभयकुमार का उनसे अपने पिता का नाम लेकर उनके परम जैनी होने के संबंध में विश्वास कराके उसे ले आना, चेरी का और राजा का जैन सिद्धान्तों पर सविस्तार वादविवाद। राजा का एक दिन नग्न मुद्रावस्थित जैन गुरु के गले में मृतक सर्प डाल देना, उस पर चेरी का पश्चात्ताप, मुनि से क्षमा प्रार्थना, श्रेणिक मुनि उपसर्ग कृत नरक गति बंध उपसम सम्यक्त प्राप्त करना।

(४) पृ० १०१ से १४० तक—चतुर्थ परिच्छेद। राजा का मुनियों से आहार न होने के संबंध में प्रश्न, उनका धर्म घोषा नामक भूपाल की कथा सुना कर चेरी की समस्या सुना कर अपने दो शुभ पालक होने हो के संबंध में कथन कर अपनी अयोग्यता प्रगट करना। इसी प्रकार अन्य मुनियों से भी समाचार जान कर उसके चकित होने का वर्णन। इसी प्रकार की अनेक गाथाओं द्वारा राजा को जिन धर्म संबंधी अनेक तत्वों की दीक्षा का दिया जाना। राजा के अनेक सुख उपभोग की गाथाओं का वर्णन। चेलना के गर्भ से सात पुत्रों की उत्पत्ति सात तत्वें की भांति होना और सातों व्यसनों से उसके रहित होने का वर्णन। राजा को मंडलीक पद का उपलब्ध होना।

(५) पृ० १४१ से २०० तक—पंचम परिच्छेद। विपुलाचल पर श्री जिनवर का पधारना, राजा श्रेणिक का उनकी सेवा में उपस्थित होना, जिन की पूजा तथा वन्दना; जिन का उपदेश देना। उनका जीव के भेदानुभेद के साथ ही

साथ निम्नांकित बातों को बताना। जिन के बचनों का अर्धमागधी भाषा में निकलना और उसमें प्रथम जगजाल का साधारण वर्णन और विशेष वर्णन, गुनथान भेद, जोव समास भेद, वेद ३, पट प्रजास, प्राण भेद, जाति भेद, संज्ञा भेद, इन्द्री, काम भेद, जोग भेद, ध्यान, उत्तर, संयम, दर्शन, ज्ञान, लेस्या कषाय, आहार, अहार अनाहारी, भेद, सम्यक, भेद गुन थान प्रति सम्यक्त वर्णन, मिथ्यात भेद, धर्म भेद, सागारी धर्म भेद, अनगारी धर्म भेद, प्रमाद भेद, उत्तर भेद उपसम भेद, क्षायक भाव भेद, परनामिक भेद, कर्म भेद, कर्म गुननिधान, मोहनी भेद, आयुकर्म भेद, नाम कर्म भेद, गोत कर्म भेद, अंतराय भेद, सत्तावन प्रत्यय भेद, अवृत, जोनि जात जोव लक्ष ८४, कुल कोड़ि १९९ षटद्रव्य निरूपण, पुद्‌गल द्रव्य वर्णन, धर्मद्रव्य वर्णन, अधर्मद्रव्य काल द्रव्य वर्णन। ३२ निगोद गमन प्रकृति निरूपण, पंचलब्ध वर्णन, गुन स्थान वर्णन, चौदह गुण स्थानों की उत्कृष्ट स्थिति, चौदह गुन स्थान में सत्ता कथन, विशेष वर्णन, गुण स्थान प्रति निरूपण, आश्रव विकृत्त निरूपण, विशेष आश्रव निरूपण, कर्म प्रकृति १४८ सर्वघाती २१ देश घाती २६ अघातिया, १०१ वर्णन त्रेपन भाव चौदह गुण स्थान प्रति, चौतीस भाव, उन्तीस भाव, चौदह गुण स्थान में, चौतीस भाव सूचनिका, गुण स्थान प्रति १९ भावों का वर्णन, बंध संवर त्रिभंगी कथन, सासादन संवर रूप, दस संवर प्रकृति, उदबंध प्रकृति, उदीरना गुन स्थान प्रति वर्णन, चौदह गुण स्थान प्रति अबंध प्रकृति, अबंध विशेषज्ञ, चौदह गुण थान में ५६ प्रकृति वर्णन, विशेष वर्णन, द्वादशांग मिथ्यात जोव निरूपण, जिन मत श्रद्धान। इस प्रकार जिन सिद्धान्तों को समझाते हुए जिन का श्रेनिक, उसको स्त्री चेलना तथा अभयकुमार के पूर्व भव संबंधी गाथा को सुनाना और अभयकुमार का राजकुमार युक्त जिन दीक्षा लेना और श्रेनिक का जिन पद में नत होकर राजगृह में आकर धर्मनीति प्रति-पालन करना।

(६) पृ० २०० से पृ० २२९ तक—षष्ठ परिच्छेद। सम्यक् दर्श का वर्णन। इंद्र द्वारा राजा की प्रशंसा सुन कर दो सुरों का राजा की परीक्षा लेना, मुनि तथा गर्भवती आर्या का रूप धारण कर उन लोगों का परीक्षक बनना, परीक्षार्थी की सफलता, देवों का अपने वास्तविक रूप में आ कर राजा की प्रशंसा करके चला जाना, राजा का आनन्दित होकर राज्य करना और शंका योग्य विषयों के उपस्थित होने पर गौतम गुणधर से उनका निवारण कर लेना। एक बार मुनिवर के पधारने की सूचना पाकर राजा का वहां जाना और भविष्य के विषय में कुछ प्रश्न करना। जिनवर का अनेक प्रकार के उपदेश करते हुए भविष्य के विषय में अपना वक्तव्य उपस्थित करना, और कल्क्यादि अवतारों के विषय में समझाना। अवसर्पिणी तथा उत्सर्पिणी कालों का वर्णन, कुलकरों के जन्म लेने के समय का

वर्णन, उनमें से ग्यारहवें का नाम पद्म होना, बारहवां मदनप्रभा होना, इस प्रकार सब कुटों के नाम आकारादि का वर्णन। चौबीस भावी तीर्थंकरों के नाम का कथन। राजा श्रेनिक को मुनि के द्वारा बताया जाना कि तुम सब से प्रथम तीर्थंकर होगे। पहिले अनेक कर्म के अनुसार (मुनि के गले में सर्प डालने के अपराध में) नर्क भोगोगे फिर कर्म के प्रभाव से तुम इतनी उन्नति करोगे। इस प्रकार का कथन करके मुनि का मौन होना। राजा द्वारा उनकी स्तुति। मुनि का दक्षिण में जाकर निर्वाण ग्रहण करना। ग्रंथकार संबंधी कुछ परिचय :—

'पदमनंद हरिचंद शिष्य ने धुतावंच जो रची गंभीर।
इन्द्रप्रस्थ गुरु थान कहे हमऽ गुलाल कीरति अभिधान।
दिसा बंग दिक्वस्त्र धारगन पुष्कर माथुर गच्छ बषान॥

Note.—आदि में कुछ विस्तार के साथ जैन तत्वों की चर्चा करके ग्रंथकार ने उसे "पद्मनाभि" नामक भावी तीर्थंकर के अवतार होने इत्यादि का वर्णन किया है। उनके कर्मानुसार उनके पूर्व भवादि का भी वर्णन किया गया है। बहुत से निगूढ़ तत्वों को कथा कहानियों के प्रसंग से रोचक बना कर बड़ी उत्तमता के साथ सुलझाया है। व्यवहार कुशलता, राजनीति तथा धर्मोपदेश इत्यादि अनेक विषयों से यह विभूषित है।

No. 140(*a*). Nakha Śikha by Rasalīna (Saida Gulāma Nabī Bilagrāmī). Substance—Country-made paper. Leaves—6. Size—12 × 8 inches. Lines per page—70. Extent—263 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1794 or A. D. 1737. Date of manuscript—Samvat 1935 or A. D. 1878. Place of deposit—Ṭhākura Tribhuvana Simha, Village Saidāpur, Post office Nilagaon, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ नखसिख लिख्यते॥ दो० सो पावे या जगत में सर सनेह के साय जो तन मन ते तिनन लो बालन हाथ बिकाय॥ बार बरनन॥ मोर पक्ष यो सिर चढ़े बारन ते अधिकाय। सहस चषन लषि तुव कचन परे मान छिन पाइ॥ बेनी बरनन॥ भनत न कैसेऊ बने या बेनी के दाय। दृ पीछे गहि जगत के पीछे परी बनाय॥ जे हरि रहे त्रिलोक मों कालों नाथ कहाइ। ते तुव बेनी के बसे सब जगु हंसतु बनाइ॥ मैंमद बरनन॥ मानिक मनि पै नहीं जड़ी मैंमद भबियन लाइ। मनि तजि फनि पीछे लगी तुव बेनी के आइ॥ मैंमद भबियन मुकुत लषि यह जिय आई जानि। ससि हित पीछे राहु के नषत रहे हैं

लागि ॥ जूरो बरनन ॥ चंद मुषी जूरो चिते चित लीन्हीं पहिचान। सीस उठावे है तिमिरि ससि की पोछो जानि ॥ यों बांधति जुरा तिया पटिवन की चिकनाइ। पाग चिकनियां सीस को जाते रहो लजाइ ॥

End.—अथ गति बरनन ॥ दो० तुव गति लषि गज पेह सिर डारे कौन लोभाइ। जा सोचत हो हंस के लोहू उतरत पाइ ॥ सम्पूर्ण बरनन ॥ नवला अमला कनक सी चपला सी चल चार। चंदकला सी सेत कर कमला सी सुकुमार ॥ मुष ससि निरषि चकोर यह तन पानिप लषि मीन। पद पंकज देषत भवर होति नैन रस लीन ॥ हाव बरनन ॥ हाव भाव अति अंग लषि छांव की झलक निसंग भूलत ज्ञान तरंग सब ज्यों करछाल कुरंग ॥ बसन बरनन ॥ लाल पीत पट स्याम सित जो पहिरे दिन राति। लगत गात छवि छाइ के नैनन मो चुभि जात ॥ अथ नष सिष बरनन ॥ ब्रज बानी नष सिष रच्यो यह रसलीन रसाल गुन सुबरनन गुन अर्थ लहि हिये धरो ज्यों माल ॥ अंग अंग के रूप सब यामे धरत लषाइ। नाम अंग दरपन धरो याही गुन ते लाइ ॥ सत्रह सै चौरानवे संवत मैं अभिराम। या सिष नष पुरन कियो लै मुष प्रभु को नाम ॥ इति श्री हुसेनी वासती अंग दर्पण सैयद गुलाम नबी रसलीन वाकर पुत्र बिलग्रामी भाद्रमासे शुक्लपक्षे तिथौ चतुर्थ्यां सनिवासरे श्री संवत १९३५ श्री ठाकुर हिमंचल हेत

Note.—स्त्री के नख से सिख तक अंग अंग का हाव भाव के सहित वर्णन।

No. 140(*b*). Rasaprabodha by Gulāma Nabi (Rasalīna) of Bilagrāma (Hardoi). Substance—Country-made paper. Leaves—75. Size—9½ × 7 inches, Lines per page—18. Extent—1,600 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—San 1154 Hijari = A. D. 1741. Date of manuscript—San 1244 = Samvat 1893 = A. D. 1836. Place of deposit—Rāja Pustukālaya Bhinaga (Bahraich).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रस प्रबोध लिख्यते ॥ ध्यानात्मक मंगलाचरण ॥ दोहा ॥ अलह नाम छवि देत यों ग्रंथन के सिर आइ। ज्यों राजन के मुकुट तें अति शोभा सरसाइ ॥ अलष अनादि अनंत नित पावन प्रभु करतार। जग को सिरजन हार यह दाता सुखद अपार ॥ रच्यो सबन मैं प्रउ रह्यो न्यारो आपु बनाइ। याते थकित भए सबै लह्यो न काहू जाइ ॥ जब काहू नहि लहि परयो कीन्हे कोटि विचार। तब याही गुन तें परयो अलह नाम संसार ॥ लहि न परत ता गुण कह्यो बरनि सकत है कौन। याते नामहि सुमिरि कै गहि

रहिये चित मौन ॥ अथ नबी की स्तुति ॥ अति पवित्र रसना करौ मेघन जलते धोइ। तऊ नबी गुन कथन के जोग्य न कबहूं होइ ॥ जिनके पावन ते भई पावन भूमि बनाइ। तिनको सुमिरन जो करै सो पावन होइ जाइ ॥

End.—निर्माण काल—ग्यारह से चौवन सकल संवत हिजरी पाइ। ग्यारह से सब चौवने दोहा राखे ल्याइ ॥ इति श्री हुसेनी वास्ती बेलग्रामी सैयद याकार सुत गुलाम नबी (रसलीन) कृतो रस प्रबोध समाप्तम् ॥ कातिक सुदि सप्तिमी ७ सन १२८४ शाल शाके १८९३ भौमवारे दोहा ॥ गोंडा सहर ते पूब दिशि बेद कोश प्रमान। ग्राम नाम बीरपुर जन्म भूमि बखान ॥ दशरत नौरंग सिंह के श्रीकृष्ण राधा जी सहाइ ॥

Subject.—मंगलाचरण, नबी की स्तुति, कवि कुल वर्णन, रस वर्णन व लक्षण, रसरूप भाव, विभाव, नव रस, श्रृंगार रस कथन, स्थायी भाव, नायिका भेद, नवल बधू, नवोढ़ा, मुग्धा, सभेद, मध्या प्रगल्भा, विचित्रा, मध्या, सुरत, प्रौढ़ा, सभेद, पति दुखिता, खंडिता, धीरादि भेद, ज्येष्टा, कनिष्ठा, स्वकीया, असाध्या—पृष्ठ १—१६।

सुरत गोपना। क्रिया विदग्धा ॥ परकीया, लक्षिता। मुदिता। सुरत वर्णन। प्रेमासक्त। स्वतंत्र, जननी अधीना सामान्या, प्रेम दुखित, गर्विता मानिनी। दुःखिता। अष्ट नायिका। गच्छत पतिकादि। पृष्ठ १७—३२

उत्तमा, मध्यमा और चित्रणी आदि भेद, नायिका की गणना भरत मत से, पति के चतुर्विधि भेद, वैसिक भेद। नायक भेद। मिलन भेद। स्थायी भाव। सखी भेद। परिहास भेद। दूती भेद। नायिका स्तुति, आदि, दूत भेद। पृष्ठ ३३—४५।

षट्ऋतु वर्णन, उद्दीपनादि हाव, संशयात्मक उदाहरण, अवहित्थादि वर्णन, श्रृंगार रस भेद। मान छूटने के भेद, गुण कथन, १२ मास वर्णन, हास्य रसादि नवों रसों का वर्णन। रस जननी। रस शत्रु, प्रस्तावक समाप्ति। पृष्ठ ४६—७५।

Note.—ग्रंथकार सं० १७९८ में वर्तमान थे। ये मुसलमान होते हुए भी हिंदी के बड़े प्रेमी थे। ये अरबी फारसी के अच्छे विद्वान थे। इनका अंग दर्पण नामक ग्रंथ और भी है। ये बिलग्राम (हरदोई) निवासी थे।

कवि कुल वर्णन :—प्रगटे हुसैनी वास्ती वंशज्ञ सकल जहान। तामें सय्यद अबुल्ल फरह आये मधि हिंद्रान। तिनके अबुल्ल फरास सुत जग जानत यह बात। पुनि सय्यद अबुल्ल फरह भये तिनके सुत अवदात। पुनि से सयद हुसेन सुत तिनके सबल सरूप। तिनके सुत सय्यद अली विदित भये जग भूप ॥ सय्यद मदद प्रगट भे तिनके अति बलवान। बिलगराम श्री नगर में जिन कीनो निज थान

तिनके सयद उमरमे तिन सुत सयद हुसैन। तिनते सयद नसोरुद्दो ऐ सब जान। ययेन ॥ पुनि भये सयद हुसेन यह पुनि सैयद सालार। लुतफ़ुल्लाल हा भये तिनके विद्य अपार ॥ पुनि सैयद दादन भये खुदादाद तिन्ह नाम। पुनि सैयद महमूद यो भये सिद्ध अभिराम ॥ सय्यद जान मोहम्मद भे तिनके सुत आइ। बहुरि अबुल कासिम भये तिनके अति सुखदाइ ॥ सय्यद बुल कादर भये पुनि नबीव सुरजान। तिनके सयद हमोद सुत जानत सकल जहान ॥ पुनि सयद बाकर भये तिनके तनुज प्रसिद्ध। सब लोगन में सिद्धता जिनको प्रगटो सिद्ध ॥ भयो गुलाम नबी प्रगट तिनके सुत जग आइ। नाम करो रसलीन जिन कविताई में लाइ।

ग्रंथ निर्माण काल :—सत्रह सै अठानबे मधु सुदि छटि बुधवार। ब्यलगराम में आइ कै भयो ग्रंथ अवतार ॥

No. 140(*c*). Rasa Prabodha by Gulāma Nabī (Rasalīna) of Bilagrāma. Substance—Country-made paper. Leaves—35. Size—10 × 8 inches. Lines per page—70. Extent—1,531 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1798 or A. D. 1741. Date of manuscript—Samvat 1935 or A. D. 1878. Place of deposit—Ṭhākura Tribhuvana Siṁha, Village Saidāpur, Post office Nilagaon, Tahasila Sidhauli, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रस प्रबोध लिख्यते ॥ दोहा ॥ अलह नाम छवि देति यों ग्रंथन के सिर आइ। ज्यों राजन के मुकुट ते अति सोभा सरसाइ ॥ अलख अनादि अनंत नित पावन प्रभु करतार। जग को सिरजनहार अरु, दाता सुखद अपार ॥ रमो सबुन में अरु रहो न्यारो आपु बनाइ। याते थकित भए सबे लहो न काहू जाइ ॥ जब काहू नहि लहि परो कीन्हे कोटि विचार। तब याहो गुन ते धरो अलह नाम संसार। लहि न परत ता गुन कहो बरनि सकत है कैान। याते नामहिं सुमिरि के गहि रहिए चित मैान ॥ अथ नबी की अस्तुति ॥ अति पवित्र रसना करो मेधन जल सों धोइ। तऊ नबी गुण कथन के जोग्य न कबहू होय ॥ जिनके पायन ते भई पावन भूमि बनाइ। तिनको सुमिरन जो करै सो पावन ह्वै जाइ ॥ नबो हते जग मूल पुनि पीछे प्रगटे सोइ। ज्यो तरु उपजै बीज ते बीज अंत फिर होइ। जाको गहि सुरलोक जग चलो नरक पथ छोरि ऐसो बांधि नबी दई संत धर्म की डोरि ॥

End.—सांत रस को प्रस्तावना ॥ ससिन हरत निज देत सो रंग अनेक प्रवेस। त्यो सब आये भये प्रभु देत जगत को भेस ॥ यो आयो प्रभु जगत में जग

प्रभु जानो नाह। जिमि रवि को जानत तउन रवि चावत उन माह ॥ फैलि रहो प्रभु जगत में देषि सकत नहिं कोय। रवि देषाय अंधरेन को को अब झूंठो होय॥ ऐसी विधि या जगत में प्रभु की शक्ति लषाय। ज्यों दिनकर प्रतिबिंब गुन दरपन देत जराय ॥ जे पावत गुरु ज्ञान ते तजि सब जग की बात। नारायण को नाम ले नारायन ह्वै जात। भले बुरे सब तेरिये सुनि लीजै यह नाथ। रवे आपने हाथ के लाज तिहारे हाथ ॥ अथ ग्रंथ पूरनता ॥ पूरन कीन्हे ग्रंथ में ले मुष प्रभु को नाम जा प्रसाद ते होत है सकल जगत को काम सुधरो बरण बिगारिहे कुमिति कुदूषन लाइ। ठौर ठौर लषि रीझिहे सुमति सरस रस पाय ॥ लिषो ग्रंथ यह ध्याहु लोमन हित कर बुद्ध। पै अब वासो सोधि कैं ताहि कीजिये सुद्ध। ग्यारह से चोवन सकल संवत हिजरी पाय ग्यारह से सब चैावनै दोहा राषे लाइ॥ इति श्री पोथी रसप्रबोध गुलाम नबी रसलीन कृत समाप्त भाद्रमासे कृष्णपक्ष तिथो पंचम्यां सनिवासरे श्री संवत १९३५ श्री पंवार वंस ठाकुर हेमचल सिंह के हेत दरबारी कायस्थ ने लिषा ॥

Subject.—नायक नायिका भेद आदि रस सहित।

No. 141(*a*). Gulāla Chandrodaya by Gumāna Misra. Substance—Foreign paper. Leaves—52. Size—12 × 6 inches. Lines per page—40. Extent—1,560 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1820 or A. D. 1763. Place of deposit—Paṇḍita Bipinabihārī Miśra, Brajrāja Pustakalaya Village Gandhaulī, Post office Sidhaulī, District Sitāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ गुंजत शुभ सोरभ सने कवि मिलिंद लहि मोज। मंगल दिय के आभरन गिरजा चरन सरोज ॥ १ छप्पै ॥ गुंजत सुभ अलि पुंज मंजु संगीत गीत रव। बजत बीन मिरदंग चंग सुरसंग रंग नव॥ उघटत ताल रसाल ललित गति चलित चरन चल। मोहत सुर मुनि वृन्द पूरि आनंद नैल जल ॥ लषि नचत तात संग रचत चित विहंसि अंब चुंबित वदन। गनपाल कृपाल रहो सदा सो गुनाल संपति सदन ॥ २ अथ राज वर्ननं ॥ बीसनाथ पुर पुहमि में पावन अति परसिद्धि। देवी देव समान जहं नर नारी सुष सिद्धि ॥ ३ ॥ कवित ॥ वेदनि गुनत गुन गननि चुमति परदोष न सुनति कुल अवली लसत है॥ नीत ही सो राज करै कोटिन को काज जहां सजन समाज की सुसेवा सरसति है ॥ धवन चटानि की छटानि की छुटानि मिस मानों अमरावती को हेरि कै

हंसति है ॥ धरम के धाम नरनारी अभिराम ऐसो बोसनाथ नगरी सुविसवां बसति है ॥ ४

End.—अथ सांतरस लक्षण ॥ मिलि विभाव अनुभाव संचारी भावनि संग। परिपूरन निरवेद जब यहै सांत रस रंग ॥ दोहा ॥ विभाव ॥ तत्व ग्यान समाधि यो गुरु उपदेस सुसंग। सम रस के ये जानिये कहो विभाव प्रसंग ॥ अनुभाव ॥ दोहा ॥ छूटि जाइ संसार ते मगन ध्यान मन होइ। करि पुजा उज्जल रहै कहि अनभाव सुजोइ ॥ संचारी भाव ॥ धीरज सुमिरन बुद्धि मैा जगत असूया होइ। महा स्वच्छ है बरन तहं परब्रह्म सुर सोइ ॥ यथा देवनि की बनितान की सो सज बाहिर जोतिन रंजित नोके मत्त मराल मनोहर सुंदर नूपुर सिंजित लाल मनो के ॥ आठ हू सिद्धिन की निधि सेवत जे बितरैं सुष पूरन जी के। कंज से कोमल मंजु महा पग बंदत वे वृषभान लली के ॥ दो० । निरषि सकल साहित्य मत भरत मुनीस बिचारि सो गुलाल चंद चन्द्र को रचो उदै बिस्तार ॥ जो गुलाल चन्द्रोदय अवलोकै चितु लाइ। रस मारग मनु विमल ह्वै मोह तिमर मिटि जाइ इति श्री सकल कलानिधान दान सनमान विधान श्री लाला आतमाराम गुलालचंद कारिते मिश्र गुमान मिश्र विरचिते गुलाल चन्द्रोदय समाप्तम् शुभम् ॥

Subject.—नायक नायिका भेद लक्षण तथा नवरस शृंगार आदि का वर्णन।

No. 141 (*b*). Naishadha by Gumāna Miśra. Substance --Country-made paper. Leaves--256. Size--8 × 6 inches. Lines per page—28. Extent—4,096 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1803 or A. D. 1746. Date of manuscript—Samvat 1934 or A. D. 1877. Place of deposit--Rājā Laltā Bakhsha Siṁha, Rāj Nilgāon, District Sītāpur.

Beginning.—श्रीगणेशाय नमः अथ नैषध गुमान मिश्र कृत लिष्यते ॥ षट पद ॥ मान सरस अलि करत परस पद मोद रंग रचि ॥ उघटत ताल रसाल करन चल चाल चोप सचि ॥ चिंतामनि मैं जटित हेम भूषन मन वज्जत ॥ चलत लोल गति मृदुल अंग नमवत बुध सज्जत ॥ लषि प्रनति समय सुष तात के बिहंसि मातु लिय लाइ उर ॥ जय जय मतंग आनन अमल जय जय जय तिहुं लोक गुरु ॥ मिश्र सर्व सुष सुकवि वर श्री गुरु चरन मनाइ। बरनि कथा हैां कहत हैां ह्वै है अबो सहाइ ॥ संयुत प्रकृति पुरान से संवत्सर निरदंभ। सुर गुर सर सित सत्तमो करो ग्रंथ प्रारंभ ॥ प्रथम सरग मैं बरनिवो निषध देश परकार। नगर राज

मंदिरनि पुनि नल भूपति अवतार। सोमवंश भूपाल सकल पुहमि मय तेज भर। वीरसेन गुन माल ॥ निषद देश पर प्रीति करि ॥ हरिगीतिका छंद ॥ सब देश मनि गुनि थान मनि धनि धनि सराहत हैं सबै। सुष वास सोव निवास संयुत सो मध्यो रचि छबि फबै। कछु करि यों करतूति विधि निज जोति सुरपुर को हंसै। जगमगत जाहिर जगत पर वर निषध देश सदा बसै ॥

End.—कनवज पति नरनाह जाहि उठि आसन साजै ॥ सभा माह सनमानि पान दै सुजस समाजै। चरचा संमट भट्ट संग घट मास सुहाई। जिन करि कै बहु भांति वाक देवी लड़वाई ॥ सुचि पुन्य पियूष विचित्र रस व्यास देव वरनौ भलो। नलराज कथा नैषध वहै तिन्हु लोक कीरति भलो ॥ रचे सर्ग बाईस जाहि कविराज सराहैं। प्रति पद व्यंजक मंजु रीति गुन मन उतसाहैं ॥ पूरव ग्रन्थ अनुप गनत द्वै सहस सलोने। श्लोक से तोस अधिक यामें जनु टोने ॥ द्वै सहस चारि असलोक करयो उत्तर ग्रन्थ समारि कै। सब सहस चारि असलोक और इकतालिस विचारि कै ॥ दो० ॥ खां साहब के सुजसवर श्री गुर चरन सहाइ। सो विचारि अनुसार मति भाषा रच्यो बनाइ। सरल देषि हरषत सुजन निंदत कुजन अपार। दोष मधुर ज्वर बावरो कहत कटुक निरधार ॥ साधु सरल सो कटुक को करत बड़ो सनमान। शंभु धरयो गल में गरल तज्यो सुधा को पान ॥ ताते मैं कर जोरि कै कहत सबन सिर नाइ। सुकवि चतुर तिहुंलोक मैं विनती जिन्है सुनाइ ॥ मेरी तौ सब चूक है वावदुक तुम आप। सो समारि करिये कृपा परगट परम प्रताप ॥ गौरीनंद गिरिजा गिरिस गुरु गोविंद गुन गान। जुगतौ लगि धव चलि रहो अकबर अलो सुजान ॥ इति श्री खान साहब अकबर अली प्रोत्साहित मिश्र गुमान विरचिते काव्य कलानिधैा नैषध ग्रंथ सम्पूर्णम् समाप्तम् ॥ संवत १९३४ गुरुवासरे वैसाष शुक्ल पक्ष गौरीशंकर दुबे नोल ग्राम। सीतारामाय नमः

Subject.—पृ० १ से ६ तक—ईश विनय, कवि का नाम, संवत्सर, नैषध देश की सुंदरता, राजा नल का अवतार वर्णन ॥ पृ० ८ से ५२ तक—हंस का पकड़ा जाना, हंस का छूटना, दमयंती नल से संबंध जोड़ना। पृ० ५३ से ६५ तक दमयंती का विरह। पृ० ६६ से ७८ तक-इन्द्रादिक देवताओं की कथा-पृ० ७९ से ८९ तक—राजा का कुंडनिपुर जाना, पृ० ९० से ९८ तक—दमयंती को नख से सिख तक सुंदरता का वर्णन। पृ० ९९ से १०७ तक—इन्द्र का दूत होना। पृ० १०८ से १२४ तक—बात चीत से नल राजा को पहिचान। पृ० १२५ से १३४ तक—स्वयंवर का ठाट, सुंदरता आदि का वर्णन। पृ० १३५ से १४४ तक—स्वयंवर में आए हुए राजाओं वर्णन। पृ० १४५ से १५३ तक—राजाओं के गुण

भैागुण का वर्णन। पृ० १५४ से १५७ तक—पंच नल का संग वर्णन। पृ० १५८ से १६४ तक—देवताओं का नल के ब्याह के बाद नल दमयंती को आशिर्वाद देकर लैाटना। पृ० १६५ से १८५ तक—नल विवाह के उत्साह आदि का वर्णन। पृ० १८६ से १९९ तक—राजा नल के विवाह के बाद कलिकाल का मिलना आदि। पृ० २०० से २१४ तक—नल दमयंती का आनंद विलास। पृ० २१५ से २१९ सूर्योदय, नल का जागरन। पृ० २२० से २२९ तक—देवी देवताओं का पूजन। पृ० २३० से २५६ तक-राजा नल दमयंती का आनंद, सुख भोग, रात्रि समय। अंत में कवि ने कुछ अपना कुछ खां अकबर अली का वर्णन तथा लिपि काल वर्णन किया है।

No. 142. Bhāwanī Charitra Bhāshā by Gunīrāma Śrīvāstava of Fatahpur (Bārābankī). Substance—Country-made paper. Leaves—78. Size—8 × 4 inches. Lines per page—17. Extent—950 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Persian. Date of Composition—Samvat 1768 or A. D. 1711. Place of deposit—Munśi Magana Bihārī Lāla, Village Dariyābāda, Mohalla Muharirān, District Bārābankī (Oudh).

Beginning.—प्रथम सुमिरि गुरु पद विमल अमल कमल के भाय। गोविंद गुनपति गंगपति संध्या पति पुनि गाय॥ विनव सरस्वति मातु पुनि, व्यास चरन सिर नाय। चरित भवानी भाषा भाखों विविध बनाय॥ गांउ नांउ अरु सस्वत भाखत सबै जनाय। जासों बुध जन जानि कहो कथा किन गाय॥

× × × × ×

इक दिन ऋषि जेमुनि मन आना। व्यास देव के सिक्ष सुजाना॥ केवल ब्रह्मज्ञान परिपूरन। पुनि हरि भक्ति न श्रैार बिसूरन॥ चरित भवानी परम सुहावन। तिहु लाेक के पाप नसावन॥ परमश्रधा करि सिरवन कीजे। भगवत भक्ति सुधा रस पीजे॥ यह विचार दृढ़ मन महं आनो। चले तहां जहां मुनिवर ज्ञानी॥ तेजवंत तप के अवतारा। चिरंजीव रिषि परम उदारा॥ मारकंड महामुनि जहां भजें भगवान। गुनोराम तहं पहुंचे रिषि जैमुनि सज्ञान॥

End.—कह ऋषि सुनु जैमिन यह भाया। दै वरदान विष्णु की माया॥ निज स्तुति सुनकर जगरानी। अन्तरध्यान सो भई भवानी॥ इह बिधि सुर तिहि पाइ वरदाना। लीन्हों राज हनें रिपुबाना॥ जन्म परजंत राज तिन्ह कीन्हा।

भोग विलास सबै सुख लोन्हा ॥ दूसर जन्म सूर्ज सुत भयऊ। नाम सावरण जग जस लहेऊ ॥ विहंसि सो मुक्ति के धाम सिधारो । देवी चरित कह्यो मैं सारो ॥ गुनोराम इहि भांति हीं जगमाया परभाउ। निशि दिन ध्यान तासु कर महा अप चित चाउ ॥ भाख्यो दुर्गापाठ तें, भाषा बेद उपाय। गुनोराम हिय भक्ति दे जगदम्बा जगमाय ॥ इति मार्कंडे पुराणे सावर्णके मन्वन्तरे देवी महात्मे त्रियोदशमो प्रभाव ॥

Subject.—(१) पृ० १ से १५ तक-गुरु गणेशादि की वंदना, प्रस्तावना, ग्रन्थकार तथा ग्रंथ निर्माण काल परिचय। महामुनि की सेवा में जाकर जैमुनि का देवी चरित सुनने की जिज्ञासा प्रगट करना, उनको सुनाना, मुनिवर का विषय निर्वाचन कि वह क्या क्या सुनावेंगे। चरित श्रवण का फल, सुरथ राजा का राज पाट त्याग कर वन को जाना, और वहां एक ऋषि से माया का भेद सुनना। देवी के माहात्म्य के साथ ही साथ मधुकैटभ के वध का प्रसंग कथन। प्रथम प्रभाव (२) पृ० १६ से २३ तक—दूसरा प्रभाव—महिषासुर तथा देवी से युद्ध होने का वर्णन। देवों का भय। (३) पृ० २४ से २९ तक तीसरा प्रभाव। महिषासुर का वध तथा देवताओं का आनन्द प्रकाश। (४) पृ० ३० से ३५ तक-चैाथा प्रभाव-सुरों द्वारा की गई देवी जी की स्तुति। (५) पृ० ३६ से ४४ तक—पंचम प्रभाव—देवादूत संवाद। (६) पृ० ४५ से ४६ तक—षष्ट अध्याय शुंभ, निशुंभ, मधु धूम्रलोचन से युद्ध का वर्णन। (७) पृ० ४७ से ४९ तक-सप्तम अध्याय चंड मुंड के वध किये जाने का वर्णन। (८) पृ० ४९ से ५५ तक—अष्टम अध्याय—देवी जी के द्वारा रक्तबीज के वध किए जाने का वर्णन। (९) पृ० ५६ से ६० तक—नवां अध्याय निशुंभ के वध होने का वर्णन। (१०) पृ० ६० से ६१ तक—दसवां अध्याय शुंभवध। (११) पृ० ६१ से ६२ तक—ग्यारहवां अध्याय देवी जी का माहात्म्य तथा देवताओं द्वारा उनकी स्तुति। (१२) पृ० ६३ से ७० तक बारहवां अध्याय देवी जी के पूजादि की विधि और समय का वर्णन। (१३) पृ० ७१ से ७८ तक—तेरहवां अध्याय—ऋषि द्वारा देवी माहात्म्य का निचोड़ समझाते हुए ग्रन्थ को समाप्त करते हुए राजा को वरदान दिए जाने का वर्णन।

Note.—दुर्गापाठ के तेरहो अध्यायों का पद्यात्मक अनुवाद विविध छंदो में। पुस्तक उर्दू (फ़ारसी) अक्षरों में लिखी होने तथा लेखक के हिन्दी भाषा ज्ञान में अल्पज्ञ होने के कारण कहीं कहीं छन्दोभंग दूषण ने स्थान पाया है जो सरलता से दूर हो सकता है। लिपि दोष के कारण ही पुस्तक कठिनता से पढ़ी जाती है।

ननयो दृग्ध श्री वंशे रस्तांवरः। वक्ते तु बालबोधाय ग्रन्थ सम्यक सु विस्तरं ॥ २ रोग मादैा परीक्षन्ति ततोस्त महौषधम्। तत कर्म भेषज्याख्यान् ज्ञान पूर्व समाचरेत् ॥ ३ व्याधस्तेस्य परिज्ञाने वेदनयाध्य निग्रहः। एतद्वैद्यस्य वेदत्वं न वैद्यः प्रभुरायुषः ॥ ४ हस्ताय मान सत्संकुद्ध हनिम्वस संभवः। ज्वरोष्टधा पृथक्‌धः कः संघाता गतुका स्मृतः ॥ ५

End.—इति श्रवों जन व्याधि नाशन याथं वैद्कसार महत्व विद्यायां श्लोक भाषामते संपूर्ण शुभमस्तु भूयात ॥ १ ॥ संवत् १९०० ॥ मिती फाल्गुण शुक्ल १० रविवासरे लेपक रामप्रसाद पंडित वासिर भोंगुरी ग्रामे पोस्तकी ठाकुर भैरोंप्रसाद सिंह गुद्दुवापुर के संवैादार्थ लोष्यते ॥ श्री रामायनमः ॥ चै० ॥ जगनाथ जगदीश्वर स्वामी। अलप निरंजन अंतरजामी ॥ स्वामी सत्य सेवक सुखदाता। हरै सकल जनन के तापा ॥ है निस्तारक नाम अनंता। अखिल लोक पति एक अभिवंता ॥ सेवहि चरन कमल जनमन भृंगा। जन रक्षक निश्चर कुल भंगा ॥ अस स्वामी तुम जगत निस्तारा। रामनाम प्रताप अपारा ॥ निज प्रताप दीन्ह हनुमंता। अवधपुरी सेवहि अलकंता ॥ वेद पुरान शंभु अज नारद। कहहि व्यास शेष औ शारद ॥ निर्मल पद अक्षर है वेदा। गावहि श्रुति पुरान अभेदा ॥ दोहा—अवधपुरी में आइकै, निश्चर कीन्ह प्रवेश। ताहि निपाती नाथ अब करौ अमल मधि देस ॥

Subject.—प्रार्थना, ज्वर लक्षण, भेद, निदान, औषधि वर्णन पृ० १ से ११ तक। पित्त दाह चूर्ण तथा अन्य चूर्ण विधान पृ० ११—१८ तक। धातु शोधन विधि पृ० १८—३०। विष शोधन विधि पृ० ३०—३१। रस बनाने की विधि पृ० ३१—३४। माटी खाने, जुलाब तथा प्रमेह की औषधि पृ० ३४—३५। पाक बनाने की विधि पृ० ३५—३९। तैल विधि वर्णन पृ० ३९—४१ तक। गुटिका वर्णन पृ० ४१—४३। अतीसार आदि पर लेप, पित्त, कफ, विषमज्वर औषधि, सन्निपात औषधि प्रसूत औषधि पृ० ४३—४६। पुष्टि की औषधि, ठंढे पुरुष की औषधि पृ० ४७—५० तक। स्थंभन विधि पृ० ५०—५२। मालकांगनी गुण वर्णन। स्त्री गर्भ औषधि पृ० ५२—५६ आंख के रोग की औषधि पृ० ५६—५९ तक। गर्मी, प्रमेह, बाबु आदि की औषधि पृ० ५९—६२। फुड़िया, निन्ह, गंडमाला, नासूर, लिनाव की औषधि पृ० ६२—६४। उकवत, दाद, नाक रोग, बवासीर, आदि की औषधि पृ० ६४—६७ तक। खांसी, स्वांस, कफ, कोतह दंम, और टिहुनी व पैर के दर्द की औषधि पृ० ६७—६८। बाबु, बहिरे, ओला, भूंक, सिर दर्द, आमवात, शूल, लोहू गिरना, योनि बंध आदि की औषधि पृ० ६९—७१। विषैले जीव के काटने की औषधि, दवाइयों के गुण। अवलेह, पेशाब

मंद, क्षयी, दंत पीड़ा, वेग, मृगी, उन्माद, चोट, अंडकोश वृद्धि, मकड़ी, विछु, एक विकारादि की औषधि पृ० ७१—८१। पांडु, अपरस, कोढ़ो, माजूम, शरबत आदि का वर्णन, पृ० ८१—९७। पूतना विधान। धातु, सजाक, मर्दो, धातु शोधन, प्रसुत, आदि की औषधि पृ० ९७—११२ दवाईयों की सूची पृ० ११२—११९। इति।

No. 167. Ekādaśi Māhātamya by Hīrāmaṇi. Substance—Country-made paper. Leaves—22. Size—9 × 5 inches. Lines per page—16. Extent—450 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1890 or A. D. 1833. Place of deposit—Paṇḍita Kālī Prasāda, Village Asawā, Post office Materā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ एकादशी महात्म ॥ दोहा जहां ज्ञान तहं धर्म है जहां लोभ तहं पापु। जहां क्रोध तहं काल है जहां छिमा तहं आपु ॥ जय जग मंगलदायक रामा सुमिरत जाहि सिद्ध सब कामा ॥ पूरन ब्रह्म राम सो मोहो। देहु विमल मति बरनैा तोही ॥ जेहि का अंश सकल संसारा यह सब भय चरित विस्तारा। शंकर सेष गनेस भवानी। बरनत जाहि अमित मुनि ज्ञानी। नारदादि सनकादिक गावहिं निगम नेति गुण जासु न पावहिं ॥ ताके व्रत बरनै की इच्छा। साधुन ते मांगैां मैं भिच्छा ॥ एक समय नारद मुनि आए। ऋषि अगस्त पद गहि बैठाए ॥ चरण पखारि चरणोदक पावा। षोडस भांति पूजि बैठावा। मुनि कछु चरित भक्ति अवगाई। एकादशी कह कहीं समुझाई मुनि कह अंबरीष एक राजा उन्ह हरि कै व्रत नीके साजा

End.—मांगु मागु बोले अमराजा। आजु देव सब कछु सार काजा देहु नाथ जे मोर मन भावै ॥ पल भर नहिं बिछुरत श्रुति गावै बारह जोजन गुफा सो रहई। देषि असुर सुर मन सो डुरई ॥ महा कठिन मोहि मारि न आवै ॥ सो प्रभु देव जो कह मोहि भावै ॥ दो०। जो मोरे यह जन्म के तर हुइ कोइ नर नारि जीवत सुष संपति लहे ॥ अंत अमर पद धारि ॥ हरि वर दीन्ह सकल सुष पानी। रिधि सिधि संपति मंगलदानी ॥ बिनु जप तप व्रत करि सुष पावै कोटि जन्म कर पाप नसावै ॥ पाप जो ब्रह्महत्यादिक जेते। व्रत के रहत न लागहि तेते ॥ जन्म कर्म दुष दोष नसावै। बहुरि न भवसागर तेहि आवै ॥ यह वर दै भगवंत सिधाए। पुरुत श्रोर सागर पहं आए ॥ दुर्वासा सब कथा सुनाई। नारद मुनि अगस्त सन गाई ॥ दो०। सुनै सुनावैं सकल सुष गावै हरि व्रत सोइ। सदाही राम पुत्र बन

सहित परम पद होइ ॥ इति श्री नारद अगस्ति संवादे एकादशी कथा सम्पूर्ण शुभमस्तु ॥ संवत १८९० लिषा रामनाथ ब्राह्मन जैतावाले ने

Subject.—एकादशी व्रत का माहात्म्य व अंबरीष कथा।

No. 168(*a*). Chaurāsī Pada by Hita Harivaṁśa of Gokula. Substance—Country-made paper. Leaves—138. Size—5½ × 3½ inches. Lines per page—6. Extent—520 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṁvat 1843 or A. D. 1786. Place of deposit—Paṇḍita Śyāma Bihārī Miśra, Golāgañj, Lucknow.

Beginning.—श्री राधावल्लभो जयति ॥ श्री हित हरिवंश चन्द्रोजयति ॥ अथ श्री मच्चौरासी पद लिख्यते ॥ राग विलास ॥ जोई जोई प्यारो करै सोई मोहि भावै। भावै मोहि जोई सोई सोई करै प्यारे ॥ मोकौं तौ भावतो ठौर प्यारे के नैनन मैं। प्यारो भयो चाहै मेरे नैननि के तारे ॥ मेरे तौ तन मन प्राण प्राणहु ते प्रीतम प्रिय, अपनो कोटिक प्रान प्रीतम मोसा हारे ॥ जै श्री हित हरिवंश हंस हंसिनी सांवल गौर कहो कौन करै जल तरंगिनि न्यारे ॥ १

End.—अथ राग संख्या लिख्यते ॥ कवित्त—छ पद विभास मांझ सात हैं विलावल मैं टोड़ी मैं चतुर आसावरी मैं द्वै बनें। लल है धनाश्री मैं जुगल बसन्त केलि देव गंधार पञ्च दोइ सुरसों सनें ॥ सारंग मैं षोडस हैं चारि ही मलार एक गौड़ मैं सुहायौ नव गौरी रस सों सनें। षट कल्यान निधि कान्हरौ केदारौ वेद बानी हित जू को सब चौदह राग मैं गनें ॥ १ इति श्री राग संख्या संपूरणम् ॥ शुभम् भूयात् ॥ श्री राधावल्लभो जयति श्री हित हरिवंश चन्द्रोजयति ॥ इति।

Subject.—इस ग्रंथ में ८४ पद गाने के तथा २ छप्पय फल प्रशंसा के और १ कवित्त राग संख्या का है। उक्त ८४ पद राधाकृष्ण के शृंगार संबंधी हैं।

No. 168(*b*). Chaurāsī Pada by Hita Harivaṁśa. Substance—Country-made paper. Leaves—52. Size—6½ × 4½ inches. Lines per page—14. Extent—455 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṁvat 1899 or A. D. 1842. Place of deposit—Bhaiyā Santa Bakhsha Siṁha, Guṭhawā (Bahrāich).

Beginning.—श्री राधावल्लभो जयति ॥ श्री हित हरिवंश चन्द्रोजयति ॥ अथ चौरासी पद लिख्यते ॥ राग विभास ॥ जोई जोई प्यारो करै सोई मोहि

भावे भावे मोहि जोई सोई सोई करै प्यारे ॥ मोकों तो भावतो ठौर प्यारे के नैननि में प्यारो भयो चाहै मेरे नैननि के तारे ॥ मेरे तन मन प्राण प्रानहु ते प्रीतम प्रिय अपने कोटिक प्रान प्रीतम मोसो हारे ॥ जै श्री हित हरिवंश हंस हंसनी सावल गौर कहौ कौन करै जल तरंगनि न्यारे ॥ १ ॥

End.—कवित्त ॥ छनदि विभास माझ सत हैं विलावल में टोड़ी मैं चतु आसावरी में द्वै बने । सत हैं धनासिरी मैं जुगल वसंत केलि देव गंधार पंच दोइ सुरमो भनै ॥ सारंग में तोउ सहे चारहो मलार एक गौड़ में सुहायो नव गौरो रस सो सनै । पंट कल्यान निधि कान्हरो केदारो वेद बानो हित जू को सब चौदह राग में गने ॥ १ इति श्री संपूर्ण संवतु १८९९ माघ मासे कृष्ण पक्षे दसमि १० सुभमस्तु सिद्धिरस्तु ॥ पोथी संपूर्ण दसखत रामबकस हुकवरदार ॥

Subject.—कृष्ण राधा के प्रेम सम्बंधी भिन्न भिन्न विषय के ८४ पद ।

No. 168(c). Chaurāsī Pada by Hita Harivamsa of Gokula (Mathura). Substance—Country-made paper. Leaves—104. Size—6 × 4 inches. Lines per page—7. Extent—500 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1899 or A. D. 1842. Place of deposit Paṇḍita Lallū Prasāda Dikshita, Village Mai, Post office Bateśwar, District Agra.

Beginning.—श्री राधावल्लभो जयति ॥ श्री हित हरिवंश चन्द्रोजयति ॥ अथ चौरासी पद लिख्यते ॥ राग विभास ॥ जोई जोई प्यारो करै सोई मोहि भावै । भावे मोहि जोई जोई सोई करै प्यारे ॥ मोकौं तो भावतो ठौर प्यारे के नैननि में प्यारो भयो चाहै मेरे नैननि के तारे ॥ मेरे तन मन प्राण प्रानहु ते प्रीतम प्रिय अपने कोटिक प्रान प्रीतम मोसो हारे ॥ जै श्री हित हरिवंश हंस हंसनी सांवल गौर कहौ कौन करै जल तरंगनि न्यारे ॥ १ प्यारे बोली भामिनी आजु नीकी जामिनी भेटि नवीन मेघ सों सौदामिनी ॥ मोहन रसिक राय री माई तासौं जु मान करै ऐसी कौन कामिनी ॥ जै श्री हित हरिवंस श्रवण सुनत प्यारी राधिका रवन सों मिली गज गामिनी ॥ २ प्रात समै दोऊ रस लंपट सुरत जुद्ध जै जुत अतिकूल । श्रम वारिज घन विन्दु वदन पर भूषण अंगहि अंग विकूल ॥ कछु रह्यो तिलक सिथिल अलकावलि वदन कमल मानौ अलि भूल । जै श्री हित हरिवंश मदन रंग रंगि रहे नैन बैन कटि सिथिल दुकूल ॥ ३

End.—इति श्री चौरासी संपूर्ण फल स्तुति ॥ छप्पय ॥ भव जलनिधि को नाव काम पावक को पानी । प्रेम भक्ति को मूल मोद मंगल सुखदानी ॥ नियम

सार सिद्धान्त संत विश्राम मधुरवर। रसिकन को रस सार सकल प्रक्षर रस कौ घर ॥ चौरासी श्री हित हरिवंश कृत पढ़ै सुनै निसि भोर। छूटे चौरासी मननि तें निरखै जुगल किशोर ॥ १ ॥ निरखै जुगल किशोर भोर अरु रैन न जानै। पिये रूप रस मत्त भयौ कछु मनहि न आनै ॥ प्रेम लक्षणा भक्ति होइ हिय आनंद कारी। अरु वृन्दावन बास सखी सुख कौ अधिकारी ॥ कुंज महल की टहल सुख सेवति दंपति पाइहै। जे श्री रूपलाल हित प्रीति सों जो चौरासी गाइहै ॥ २ कवित्त ॥ छपद विभास माउ सत हैं विलावल मे टोड़ो मैं चतुर आसावरी मैं द्वै बने। सत हैं धनासिरी मैं जुगल बसन्त केलि देव गंधार पंच दोइ सुर मैं भनै ॥ सारंग मे षोड़स हैं चारहो मलार एक गौड़ मैं सुहायो नव गौरी दस सों सनै ॥ षट कल्यान निधि कान्ह रौ केदारौ वेद वानी हित जू को सब चौदह राग मैं गनै ॥ १ ॥ इति श्री संपूर्ण संवतु १८९९ ॥ माघु मासि कृष्ण पक्षे दसम्यांम १० शुभ मस्तु सिद्धिरस्तु पोथी संपूरण ॥ दसखत रामबकस हुक बरदार ॥

Subject.—राधाकृष्ण के प्रेम का वर्णन छं० १। राधाकृष्ण का सम्मिलन छं० २। राधाकृष्ण की स्तुति वर्णन छं० ३। राधा का सुरति श्रम छं० ४। राधाकृष्ण का सुख वर्णन छं० ५। राधाकृष्ण का प्रणय व सुरत चिन्ह छं० ६-७। सखियों का राधा से परिहास करना छं० ८। राधा मोहन की जुगल जोड़ी का वर्णन छं० ९। राधाकृष्ण का माधुर्य वर्णन छं० १०। राधाकृष्ण का विहार वर्णन ११। राधा का मान और कृष्ण विहार छं० १२। विहार स्थल का वर्णन व राधिका का प्रेम वर्णन छं० १३। राधा का सौंदर्य वर्णन छं० १४। सखी का राधिका से हास्य करना छं० १५। सखी का राधिका को कृष्ण से मिलने को कहना छं० १६। राधिका की सुंदरता वर्णन छं० १७। राधाकृष्ण भेंट वर्णन छं० १८। कृष्ण का रास मंडल में वर्णन, छं० १९-२०। सुरति चिन्ह वर्णन, छं० २१। राधिका के नेत्रों का वर्णन छं० २२। राधा का सौंदर्य वर्णन, छं० २३। शरद की पूर्णिमा का रास वर्णन, छं० २४। रास मंडल में राधिका की छवि का वर्णन छं० २५। बांसुरी का वर्णन, छं० २६। वसंत में वृन्दावन की बहार वर्णन, छं० २७। राधिका का सौंदर्य व शृंगार वर्णन छं० २८-२९। कुंज वर्णन छं० ३०। राधाकृष्ण विहार वर्णन छं० ३१-३२। राधाकृष्ण का सुरतान्त वर्णन-३३-३४। राधाकृष्ण का हिंडोल वर्णन—३५। रास वर्णन ३६-३७, कृष्ण की विरह वेदना राधा से ३८-४०। राधा मान और कृष्ण का मनाना, छं० ४१। प्रीति की विशेषता वर्णन, छं० ४२। राधिका का सौंदर्य व शृंगार वर्णन छं० ४३। सखी का राधिका को कुंजों में मिलने को कहना, ४४। राधिका शृंगार वर्णन छं० ४५। राधाकृष्ण संयोग शृंगार ४६। राधाकृष्ण का वन विहार वर्णन, छं० ४७। राधिका शृंगार वर्णन, ४८। राधा मोहन का केलि वर्णन छं० ४९-५०। कृष्ण का दान मांगना, ५१। राधा

का सौंदर्य वर्णन ५२। अवला का वल वर्णन, छं० ५३। राधा मोहन का स्नेह वर्णन, ५४। युगल सौंदर्य वर्णन ५५। युगल सौंदर्य पर निछावर वर्णन ५६। राधा कृष्ण का अचल विहार वर्णन, ५७। राधिका व सखी संवाद अभिसार हित वर्णन, ५८। सब को छोड़ राधाकृष्ण का ध्यान वर्णन ५९। नैनों का स्वभाव वर्णन, ६०। रास मंडल वर्णन, ६१-६२। कृष्ण का सौंदर्य वर्णन, बांसुरी गान वर्णन, वन में रास वर्णन ६३। वृंदावन की शोभा व कृष्ण वर्णन ६४। शरद चांदनी में राधा कृष्ण विहार वर्णन ६५। कुंज विहार वर्णन, ६६-६७। रास में कृष्ण का स्त्री वेश वर्णन ६८। राधाकृष्ण विहार वर्णन ६९। राधिका का सुरत आनन्द वर्णन-७०। राधिका की रास मंडली में शोभा वर्णन ७१। राधाकृष्ण की यमुना पुलिन में क्रीड़ा वर्णन ७५। कृष्ण के नेत्रों का सौंदर्यादि वर्णन, ७३। राधिका का मानमोचन ७४-७५। राधिका का हाव भाव वर्णन ७६। राधिका का सुरत वर्णन। ७७। राधिका का मोहनी रूप वर्णन ७८। राधिका का नाच वर्णन ७९। राधाकृष्ण सुरत वर्णन ८०। राधिका का गान वर्णन ८१। राधिका की नागरता वर्णन ८२। राधिका का मानमोचन ८३। राधिका का सुरतांत श्रम वर्णन ८४। चौरासी पद का फल वर्णन ८५-८६। चौरासी पद में १४ रागों की गणना ८७ इति।

No. 169. Hanumāna Nāṭaka by Hṛidaya Rāma. Substance—Country-made paper. Leaves—178. Size—10 × 6½ inches. Lines per page—9. Extent—2,400 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Gurumukhi. Place of deposit—Paṇḍita Dhīraja Rāma Pujārī, Baḍi Saṅgata, Bahrāich (Oudh).

Beginning.—ॐ सति गुरु प्रसाद ॥ अथ हनुमान नाटक कृत कवि हृदयराम कुले की ॥ कवित्त ॥ तीनों लोक पति प्रान पति प्रीति हो सुरति पगति निर्मति के चरण सिर नावहौं। सदा सील पति सत पति एक नारी व्रत सिव सनकादि पति जसहि सुनाइहौं ॥ सुरपति हू के पति जानकी के पति राम नैन कोर कोर कबहू तो पर आइहौं। फुरेवा क पति सुनो संत साधु मत तव ऐसे रघुपति के कछुक गुन गाइहौं ॥ १ ॥ सवैया ॥ काहू के सारसुतो वर पूरन काहू के हैं शिव से वरदेया। काहू के हैं चतुरानन को वर कौऊ गजानन धासु वसैया ॥ कान सुने पहिचान न काऊ ना सांच कहै कवि राम कहैया। जानत श्री रघुवीर के नामहि आ सुनि ये सब होत सहैया ॥ २ ॥

End.—दोहा ॥ यों करत विचार तव उपजत युद्ध तरंग। उतरावन सिय हित भयो ले अपनो नैा संग ॥ ११ पिय जिय अजहूं विचारि मम सिय संगन

भेद नहिं। घट उंबरो निकारि धसो कूप कछु सम्र करि ॥ १२ कवित्त—जैसे कनिकाचल सों लोह ज्यों विवेक मोहि जैसे दिन दोपक के आगे तम जामनी। जनक सुता को देह दामिनो दमक आगे तुंतो लागे ऐस कारे बादर को कामना ॥ मृगमद कुमकुम कपुर बास तेरो तन चोवा सों चमेलो हु ते है बास भामिनो। जैसो सोय थार तें झकोर आवे मारत के लाइ छूटै ............................... ।

Subject.—प्रार्थना, स्तुति छंद—१-१५। विश्वामित्र आगमन व दशरथ संवाद, राम को साथ लेकर जाना—१६-२४। यज्ञ को रक्षा करना, जनकपुर गमन—२५-३४। सीय राम विवाह वर्णन व परशुराम संवाद—३५-११६। राम बन गमन—११७-२०५। भरत आगमन व राम को लेने को भरत का आना व संवाद २०६-२५२। बन का वर्णन २५३-२६०। सूर्पणखा संवाद। खरदूषण बध, रावण का सीता हरने को आना—२६१-३१३। मारीच बध, सीता हरन-३१४-३२४। राम विलाप, सुग्रीव मित्रता, बालि बध—३२५-४२१। सीता को खोज करना व हनुमान का लंका दहन—४२२-५२७। सेना संग्रह समुद्र पुल बंधन, सेना का उतरना, ५२८-६०२। अंगद संवाद—६०३-७०१। रावण का सीता को भय देना व अन्य राक्षसियों का समझाना, विभीषण व मंत्री का रावण को समझाना, विभीषण का राम मिलन। ७०२-८३० रावण युद्ध ८३१-८३४।

No. 170(*a*). Buddhi Prakāsa by Hulāsa Rāya of Ramanagara. Substance—Country-made paper. Leaves—41. Size—$10\frac{1}{2} \times 5\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—8. Extent—308 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1800 or A. D. 1743. Date of manuscript—Samvat 1923 or A. D. 1866. Place of deposit—Paṇḍita Mathurā Prasāda Miśra, Village Ramanagara, Dhameḍi, District Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ मंगल करन अनूप जय श्री लम्बोदर ॥ वक्र तुंड भुशुंडदंड भुज बेद देव वर ॥ कमल नयन मुख ऐन मैन छवि कोटिन लाजत ॥ एक दंत अंगिवंत तेज तिहुं लोक विराजत ॥ फलदायक लायक सकल गणनायक दारिद दवन ॥ जन हुलास को विनै यह होहु प्रसन शंकर सुवन ॥ १ ॥ जो कोई नेम सों ध्यावत है तिहि को सब आनंद भौन भरैगो ॥ रोग औ दोष को बात कहा सगरे संसार को सोग हरैगो ॥ भोग विलास करै निसि बासर ज्ञान निधान को रूप धरैगो ॥ दास हुलास पुकारि कहै जन को गननाथ सनाथ

करैगो ॥ २ ॥ देवी स्तुति ॥ गावै जो मन ताको अंबिका अनंद देत दुःख हरि लेत कालो शत्रुन विनासिनी ॥ गिरा है कि पानी इन्दरा है के राजधानी वकसत भवानी मन कामना प्रकाशिनी ॥ दाया को नरुप धरे काया पति पालती है ऐसी जग मातु चंडो तिहं लोक वासिनी ॥ दास को हुलास एक क्षण में प्रकाश करै बालिका हिमालय की शंकर विलासिनी ॥ ३ ॥

End.—ठाढ़े गावैं मुख में राग दुनि हुति होइ । चलते लटे सुर भरे देत शब्द सब खोइ ॥ १३६ ॥ कवितगन गाव विचार करै शगर बह दग्ध के अक्षर को फल जानै ॥ छंद प्रबंध को ज्ञान रहै शुभ लक्षन नायक के उर आनै ॥ नायिका रागिनी राग सरूप सिंगार अभूषण को पहिचानै ॥ बुद्धि प्रकाश पढ़ै चित दै श जानत तत्त्व हुलास बखानै ॥ १३७ ॥ इति श्री हुलास मिश्र कृतौ बुद्धि प्रकाश ग्रंथ समाप्तम् शुभं भूयात् ॥ मार्गशीर्षे च बुद्धेन्दु पक्षे तिथ्यौ चतुर्थिकें श पेष ग्रह चंद्रेद्या पते पूर्वा दित्तान्विता ॥ १ ॥ इति ॥

Subject.—

(१) पृष्ठ १ से पृ० ६ तक—वन्दनाएं (१) गणेश । (२) देवी । (३) विष्णु (४) रामचंद्र । (५) सूर्य्य । (६) शिव लोधेश्वर तथा (७) हनुमान की स्तुतियां ।

(२) पृ० ७ से पृ० ८ तक—ग्रंथ का नाम निर्देश, निर्माणकाल तथा कवि वंश परिचय के साथ कवि के आश्रयदाता का नामादि वर्णन :—

देवन को परणाम कै भाषत दास हुलास ।
कछु भाषा वरनन करौ कीजै बुद्धि प्रकाश ॥ १२ ॥
अट्ठारह के अंक पै भयो सृष्टि विस्तार ।
सम्वत् विक्रम भूप को श्रावन पूरन मास ॥ १३ ॥
लोधेश्वर तेको सुमिरि रामनगर सुभ धाम ।
श्री गुरबक्स महीप तहं सब विधि पूरन काम ॥ १४ ॥
साक द्वीप के वंश में प्रगट्यौ दास हुलास ।
कह्यो ग्रंथ मत सूक्ष्म सब नाम बुद्धि प्रकास ॥ १५ ॥
गण दग्धाक्षर छंदगति नायक चतुर सुजान ।
कहो नायिका भेद गति राग रागिनी ज्ञान ॥ १६ ॥

(३) पृ० ८ से पृ० ९ तक—गण विचार, दग्धाक्षर तथा छन्द विचार ।

(४) पृ० १०—छन्दों के लक्षण । दोहा, कुंडलिया, छप्पय तथा मनहर छंद के लक्षणों के वर्णन के पश्चात् इनके सूक्ष्म कथन का अत्यंत संक्षिप्त कारण ।

(५) पृ० ११ से पृ० २४ तक—नायिका, नायक वर्णनः—पुरुष श्रृंगार और भूषण नायिका श्रृंगार और आभूषण। नायिक भेद १ अनुकूल २ दक्षिण ३ शठ ४ धृष्ठ इनके लक्षण। नायिका भेदः—१ स्वकीया २ परकीया ३ सामान्या के लक्षण। स्वकीया भेद १-ऊढ़ा २-अनुढ़ा के लक्षण तथा ऊढ़ा के दो भेद—ज्ञात यौवना और अज्ञात यौवना के लक्षण। धीरा, अधीरा, धीराधीरा और के लक्षण। मुग्धा। मध्या प्रौढ़ा के लक्षण। नायिका के आठ भेदों का लक्षण (१ प्रोषित पतिका २-खंडिता ३-उत्कंठिता ४-वासकसज्जा ५-कलहंतरिता ६-विप्रलब्धा ७-स्वाधीन भर्त्तिका और अभिसारिका) सोदाहरण, पीतम गमनो नायिका लक्षण तथा पीतम आगमनो लक्षण। परकीया लक्षण, अनुशयना, गुप्ता, विदग्धा, लक्षिता, कुलटा, सामान्या, अन्य सम्भोग दुःखिता, वक्रोक्ता, गर्विता, मानवती और स्वयं दुतिका के लक्षण।

(६) पृ० २५ से ४१ तक—रागों का विषयः—भैरों राग, मालकोश, मेघ, हिंडोल, श्रीराग और दीपक राग के लक्षण।

रागों का निर्णय अर्थात् गान करते समय के बैठने, सुर भरने, इत्यादि के सक्ष्म आचारों का वर्णन। 'बुद्धि प्रकाश' पढ़ने वालों का फल। ग्रंथ समाप्ति।

No. 170(*b*). Hulāsa ke Ashṭaka by Hulāsa Rāya of Rāmanagara Dhameḍī (Bārā Banki). Substance—Foolscap paper. Leaves—6. Size—8 × 6½ inches. Extent—78 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Mathurā Prasāda Miśra, Rāmanagara Dhameḍī, District Bārā Banki.

Beginning.—शंभु स्तुति

(१) जये जटाधर भूमिधर धर रजनी कर धर धार मते। वर वृषभासन दानिव नासन कृपानुसासन महाजते॥ वाम विनायक वरदायक त्रिभुवन नायक नीति कृते॥ जै जै हे करुणाकर शंकर गंगाधर हर भूतपते॥ (२)॥ जये जलंधर कंदर खंडन फणिगण मुंडन भूढ़ मते॥ मंदर कंदर कृत यह सुन्दर किंपरिका कमीतरते॥ जलधर वाहन दर्प्य विदारण दरिद विगाहण दीन मते॥ (३)॥ जगदवलंबन दश विदंवन अपुगत खंडन चंडरुचे॥ अजि नयि धारण कारण कारण विघ्न निवारण वात सुचे॥ नमुचि विदारण कृत परिचारण वारन वारन चर्म्म वृते॥ जै जै हे:—

(४) जये तिरलोचन दुर्गति मोचन गिरिजा लोचन रुचिर मते॥ डिमि डिमि डिमि डिमि डमरु वकिकिझर्भ्भर्मरे वादन शील रते॥ तथेई तथेई करत करतालिन नृर्तन सरल मते॥ जै जै हे:—

(५) धनद सहायक काम विहायक विष्नु विरंचि करत प्रनते ॥ सुरनह कल्पक नेवि अल्पक जोगि भये धूग जोग तते ॥ पवित्र हलाहल करत कुलाहल चिह्नुत काल कहो परते ॥ जै जै हे :—

(६) धये शक्तिधर पितर महीधर सुता धवलधर घोरमते ॥ पचक भंजन सुरपति गंजन कृपानुरंजन गुरे नते ॥ संवर रूप करत वन संचारन निज जन तारन वरो क्रते ॥ जै जै हे :—

(७) सवरो गायक धृत कर सायक पिनाथ रावण त्रिपुर हते । कोल रूप धर मूक विदारण रिपु संघारन वीर क्रते ॥ शिव शिव वृहत शिरोवणि करित न युग परिवर्तं वरो क्रते ॥ जै जै हे :—

(८) प्रकृत वेद निवर्वे वसापिर्माविरतयोरन्नेलिन स्यांह पर जहे । शुभे निवेद कता कुसुमांजलि स्तवमितो वस माहित सिद्धिये ॥ इति श्री मच्छकाचार्य हरि कुसुमांजलि स्तोत्र समाप्तं ॥

End.—स्तुति बाबा हरदेव लाल जू को :—

(१) ऐसो है प्रताप महाराजाधिराज जी को जाके संग सोभित समाज महादेव को ॥ नेक ध्यान लावे ताको आपदा मिटावे जोन जानि बिसरावे ताहि शिक्षा बलदेव को ॥ ताते नर चोरा को पूजो मन निश्चे करि आनन्द भरि देत शिक्षा सुखदेव को ॥ भाषत हुलास मैं तो कहां लगि प्रकाश करूं जाहिर जहान में दुहाई हरदेव को ॥ (२) ब्रह्मा औ विष्णु महेश्वर को वर चंडिका मातु महा छवि छाजै ॥ संग लिहे भुव मंडल में निशि वासर शील प्रताप समाजै ॥ पाप कि मूल को नाश करे अरु धर्म भौं सुभ संपति गाजै ॥ दास हुलास पुकारि कहे हर-देव लला परत्यक्ष विराजै ॥ (३) दक्षिण को जब लाट गयो महराज के थान में कान मवाजै ॥ आइ मरो जो परो तुरते सब फौज को मारि कै तम्बू तराजै ॥ मागत राह मिले न कहुं कलकत्तहुं ले तहं बोरि जहाजै । दास हुलास पुकारि कहे हर-देव लला परत्यक्ष विराजै ॥ (४) संकट आनि परे जो कहु नर ध्यान धरे तेहि हेत सदा जै ॥ चोर छिछोड़ उड़ात सुने खल शत्रुन को करि देत पराजै । भूत पिशाच बिलात सबै महाराज को नाम निशान से बाजै ॥ दास हुलास पुकारि कहे हरदेव लला परत्यक्ष विराजै ॥ (५) चरन चबूतरा पूजत हैं अरु सुन्दर रंग ध्वजा फहराई ॥ चन्दन अक्षत धूप औ दीप यथा विधि से नैवेद चढ़ाई ॥ देवो दया करि देत तहां जंह फैलो रहो हरदेव दुहाई ॥ दास हुलास....... ....... ॥ (६) बारह सै यकतालिस कासन चंडिका तेज भयो अधि- काई ॥ व्याकुल है बिलखात सबै नहिं यंत्र न मंत्र न तंत्र उपाई ॥ पुन्य प्रधान अहे जग में वदवा महराज को नाम सहाई ॥ देवो दया करि देत तहां जंह फैलो रहो हरदेव दुहाई ॥ (७)

शंभु को दक्षिण ओर दिशा पर ओहनिया मह कुंड विराजै॥ देविन को अस्थान तहां तेहि पास चबूतरा अद्भुत राजै॥ मज्जन पूजन आइ करै तेहि देखत ही सब आपदा भाजै॥ दास हुलास पुकारि कहै.............................................॥

दोहा—अस्तुति श्री हरदेव को पढ़ै सुनै चित लाइ॥ ताके पुर ते तुरत ही व्याधि दूर ह्वै जाइ॥ बंदो श्री हरदेव को विधि हरि शंभु सुजान॥ शैल केश गुरु बख्श को सदा करहु कल्यान॥ इति॥

Subject.—(१) पृ० १ से पृ० २ तक—शम्भु स्तुति—महादेव जी के गुणानुवाद तथा कृतियों के गान के साथ ही साथ उनकी स्तुति॥ (२) पृ० २ से पृ० ४ तक—स्तुति लोधेश्वर महादेव को। शिवजी के विविध नाम तथा गुण और कृतियों के कथन के साथ ही साथ उनकी स्तुति॥ रुद्राष्टक पढ़ने वालों को फल। (३) पृ० ५ से ६ तक—स्तुति बाबा हरदेवलला जी को, हरदेवलला का प्रताप वर्णन, उनकी प्रसन्नता का कथन, संकट में उनका ध्यान धरने से लाभ, उनके चबूतरे का वर्णन, रामनगर स्थित हरदेव लला के चबूतरे का पता, स्तुति के पाठक तथा श्रोताओं को फल। देवी से यहां के भूतपूर्व राजा गुरुबख्श सिंह के कल्याण की प्रार्थना॥

No. 171. Govinda Chandrikā by Ichhārāma. Substance—Country-made paper. Leaves—588. Size—$9\frac{1}{2} \times 4\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—8. Extent—4,410 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1684 or A. D. 1627. Date of manuscript—Samvat 1902 or A. D. 1845. Place of deposit—Paṇḍita, Rāma Dulāre, Village Devā, Post office Devā, District Bārā Banki.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ श्री राधाकृष्णाय नमः॥ श्रीमते वीर राघव वेदांत महागुरवे नमः॥ अथ श्री गोविन्द चंद्रिका लिख्यते॥ श्लोक—लक्ष्मीनाथं दयासिंधुं सत्य संधं समर्थकं पुण्डरीक विशालाक्ष वंदे प्रणत पालकं॥ १॥ तुनि नौ स्याम गौरांगौ विश्वामित्र पदाम्ब गौ चाप बाणधरौ पाणौ वंदे दशरथात्मजौ॥ २॥ वासुदेवं देव देवं गोविंदं आनंदं सुखम रुक्मिनी कांत श्यामांगं वंदेहं देवकी सुतं॥ ३॥ सर्वाभिप्राय तत्वज्ञं वेद वेदांग पारगं मंगलानां च कर्त्तारं वंदे वेदान्त देशिकं॥ ४॥ सर्व शास्त्रार्थ तत्वज्ञं पत्यकाच्युत रूपिणं सर्व मंगल दातारं राम- चर्णं महं भजे॥ ५॥ चतुर्भुजं चक्रायुधं नारायणं नमामि हरिं केशवं माधवं श्री राघवं भजामि॥ ६॥ दोहा॥ बंदौं श्री वेदान्त गुरु जिन पायौ वेदान्त॥ अखिल भ्रांति के अंत कृत जासु बचन सिद्धान्त॥ ७॥

श्रीमद्रामाचार्य पद हृदय कमल तह आनि ॥ ज्ञान भक्ति सुख मुक्ति के सकल सुमंगल दानि ॥८॥ श्री छंद ॥ श्री ॥ श्री ॥ धी ॥ धी ॥ कामक श्री छन्द ॥ माधे ॥ माधे ॥ साधे ॥ साधे ॥ १० ॥ मही छन्द ॥ हरो ॥ हरो ॥ टरो ॥ पहो ॥ ११ ॥ मधु छंद ॥ गुर ॥ उर ॥ धर ॥ तर ॥ १२ ॥ सार छन्द ॥ राम ॥ नाम ॥ ध्याउ ॥ गाउ ॥ १३ ॥ ताली छन्द ॥ गोविंदै ॥ जो बंदै ॥ सो प्यारो ॥ सोप्यारो ॥ १४ ॥ मृगी छन्द ॥ श्री धरै ॥ जो ररै ॥ सो तरै ॥ मै हरै ॥ १५ ॥

End.—हरिगीत ॥ हरि पतित पावन सरन समरथ सकल अनरथ गंजनं ॥
स्वन स्वपच गनिका चर्मकार अपार पल गन तारनं ॥ ३५ ॥
पट बाढ़ि नट कस नासु कादि विवेक मति छिति छानकं ॥
इक होत इच्छाराम के प्रभु वेद विधि प्रमानकं ॥
गिरि धरन वारे करज को अब सरन हौ सुख दाइकं ॥
प्रनमामि पारथ सारथी सब भांति प्रभु सब लाइकं ॥ ३६ ॥
दोहा ॥ भागेभव के सिंधु मैं बोजो अथनि जिहाज ॥
आरत इच्छाराम को रामानुज को लाज ॥ ३७ ॥
वपुषादिक मै मोर सब मनवच कम जुइ होइ ॥
हरि हरि विधि हरि वस्तु सुइ हरिपद अर्पित होइ ॥ ३८ ॥
जो मै जो मोते कछू सो सब प्रभु को वस्तु ॥
को मैका अर्पन कियो भयो समुझि सुभमस्तु ॥ ३९ ॥

इति गोविंदचंद चंद्रिकायां इच्छाराम विरचितं पंचचत्वारिंशति प्रकाशः ॥४५॥ भाद्रमासे सुक्ल पक्षे पूर्णमायां श्रोमवासरे ॥ सम्वत् ॥ १९० ॥ २ ॥ शाके ॥१७॥ ६७ ॥ राम राम ॥ इदं पुस्तकं दसषत रघू दूबे सो वासो हुसुवापारा के ॥ पुस्तकं इदं गरवर सिंह चउधरी इवै प्रथाने मकान उवठो ॥ १ ॥

Subject.—(१) प्रथम प्रकाश मंगलाचरण।

(१) पृ० १ से १६ तक—राम कृष्णादि को वन्दनाएं। प्रस्तावना। गोविन्द चन्द्रिका के पढ़ने का फल। गोविन्द चन्द्रिका के निर्माण का समय :—

श्री गोविंदक चन्द्रिका चारु चन्द्रिका गाय ॥
४ ८ ६ १
सम्वत श्रुति वसु रस शशी जन्म पछे यक साथ ॥ ७५ ॥

कवि की असमर्थता प्रकाशान्तर्गत ग्रन्थ के निर्वाह हेतु कृष्ण से प्रार्थना।

(२) द्वितीय प्रकाश

पृ० १७ से पृ० ३१ तक—भवानी की वन्दना, कृष्ण की महिमा, कथा प्रारंभ, बद्रिकाश्रम में उद्धव तथा अठासी सहस्र मुनियों का समागम। महाराज

कृष्ण की आज्ञा मुनियों को सुनाना कि तुम द्वारिकापुरी में निवास करो। मुनियों का उद्धव से कृष्ण कीर्ति सुनने की इच्छा प्रगट करना और मुचकुन्द का विशेष ज़ोर देना।

( ३ ) पृ० ३२ से पृ० ४६ तक—तृतीय प्रकाश—राजा परीक्षित से वसुदेव का कथा कहना, वसुदेव-देवकी विवाह, आकाशवाणी, कंस का अपनी भगिनी को मारने की इच्छा, वसुदेव की प्रार्थना पर उसे छोड़ना, प्रथम गर्भ से उत्पन्न बालक को लेकर कंस के पास वसुदेव का पहुंचना, उसको सराहना कर कंस का उन्हें बालक सहित लौटा देना, नारद के कथनानुसार उसी बालक का बध, कृष्ण जन्म, कृष्ण का गोकुल पहुंचना, गोकुल से वसुदेव द्वारा लाई गई कन्या का बध और उसकी भविष्यवाणी, कंस का अपनी भगिनी से क्षमा मांगना।

(४) पृ० ४६ से पृ० ६० तक—नंद के घर उत्साह, गुरु को बुला कर नन्द का समस्त ग्रह दशा पूछना, दानादि वर्णन, पूतना आगमन, कृष्ण को उसका पय पान कराना, उसका नष्ट होना, काट काट कर उसके शरीर का दाह संस्कार करना और उससे सुगंध निकलना, सब का विस्मित होना।

(५) पृ० ६० से पृ० ६८ तक—पंचम प्रकाश—शकटासुर विध्वंस, तृणावर्त बध, रोहिणि द्वारा भेजे हुए गर्ग का आगमन, नंद का शिष्टाचार करना, बलदेव, कृष्ण का नामकरण संस्कार।

(६) पृ० ६८ से पृ० ८० तक—षष्ठम प्रकाश—बाल बिलास, तुतला कर बोलना, गोपियों के घर दौड़ दौड़ कर जाना, उनके दूध दही के पात्रों को औंधा देना, गोपियों का नंदरानी को उपालम्भ, कृष्ण का मिट्टी खाना, यशोदा का मुंह देखना, कृष्ण का विराट स्वरूप वर्णन, माता को विनय, कृष्ण का पूर्व इतिहास बताना कि "धरा और द्रोन के तप करने पर जो वरदान मांगा था" उसी के अनुसार मेरी उत्पत्ति है।

(७) पृ० ८१ से पृ० ९३ तक—सप्तम प्रकाश—यमलार्जुन श्राप मोचन, वत्सासुर बध, बकासुर बध, ब्रह्मा द्वारा वत्स हरण, ब्रह्मा का मोह भंग होना, उसके द्वारा कृष्ण की वन्दना।

(८) पृ० ९४ से पृ० १०१—अष्टम प्रकाश, ताल वन में सब सखाओं के साथ जाना। धेनुक बध, कालीदह के जलपान से सखाओं का विष बद्ध होना, कृष्ण द्वारा उनको चेत आना। कृष्ण का काली को नाथना, उसको अभय दान दे कर सपत्नीक बिदा करना।

(९) पृ० १०२ से पृ० ११६ तक—नवम प्रकाश-बलभद्र द्वारा प्रलम्ब बध, कृष्ण का दावानल पान करना, वर्षा ऋतु का वर्णन। कृष्ण का पालना झूलना, शरद ऋतु वर्णन।

(१०) पृ० ११६ से पृ० १२८ तक—दशम प्रकाश—गोप वधुओं का श्री कृष्ण को देख देख कर उन पर मोहित होना, चीर हरण, यज्ञ करनेवाले ब्राह्मणों के पास से भोजन मंगवाना, उनका न देना, पुनः उनकी पत्नियों से भोजनों का प्रस्ताव करना और उनका आतुरता से लाना। एक स्त्री का अपने पति द्वारा कृष्ण के पास जाने के निषेध किए जाने पर प्राण परित्याग करना।

(११) पृ० १२९ से पृ० १४१ तक—एकादश प्रकाश—नंदरानियों सहित गोपियों का इन्द्र पूजने की सामग्री जुटाना, कृष्ण का निषेध; कृष्ण का गोवर्धन को अधिक उपयोगी बतलाना और उसी के पूजन का प्रस्ताव करना। इन्द्र का खीझ कर जल अर्पण करना; कृष्ण का गोवरधन धारण करना; इन्द्र का पराजित होकर भगवान की वंदना करना। नंद का द्वादशी के दिन वरुण पाश में बंधना; कृष्ण द्वारा उनका छुड़ाया जाना। वरुण का वंदन करना।

(१२) पृ० १४२ से पृ० १५५ तक—द्वादश प्रकाश—शरद ऋतु वर्णन। विशेषतः शरद-रात्रि का) कृष्ण का वंशी बजाना, गोपियों का मस्त होकर कृष्ण के पास दौड़ना, वार्तालाप के पश्चात कृष्ण का उनके साथ विलास का निषेध करना, किन्तु उनका प्रेम विवश देख कर उनका खेद मिटाना, कृष्ण का छिप जाना, गोपियों का विरह से व्याकुल होकर उन्मादवश हो जाना और वन-वृक्षादि से उनका समाचार पूछना।

(१३) पृ० १५६ से पृ० १७१ तक—त्रयोदश प्रकाश—कृष्ण के न मिलने पर गोपियों का अधिक प्रलाप; चरण चिन्ह पाकर उधर हो चलना, मार्ग में राधिका का मिलना, उसका भी अत्यंत व्याकुल होना; सखियों द्वारा राधिका का कृष्ण बनाया जाना, सत्य प्रीति देख कर कृष्ण का प्रगट होना। अनेक रूप धारण कर सब के साथ हास विलास करना, इस प्रकार रासलीला करना।

(१४) पृ० १७२ से पृ० १८३ तक—चतुर्दश प्रकाश—ब्रजवासियों का शिव पूजन के लिये जाना, नन्द का सर्प द्वारा निगला जाना, कृष्ण का बचाना; गौएं चराने के लिये कृष्ण का वन गमन। गोपियों का विरह से व्याकुल होना, बारम्बार नन्द जी के घर पहुंचना, यशोदा द्वारा उनका फटकारा जाना, उनके मुख से कृष्ण कृत कार्यों का वर्णन, किस प्रकार उन्होंने वृषभासुर को मारा किस प्रकार केशी को हना इत्यादि।

(१५) पृ० १८४ से पृ० १९५ तक—पंचदश प्रकाश—कृष्ण को लेने के लिये कंस का अक्रूर को भेजना; नंद द्वारा उनका स्वागत, उनका सब समाचार कहना, कृष्ण वियोग देख कर यशोदा सहित सब गोप वधुओं का अक्रूर को कोसना, कृष्ण बलराम सहित नंद का मथुरा गमन।

(१६) पृ० १९८ से पृ० २०७ तक—षष्ठदश प्रकाश—कृष्ण का सखाओं सहित सैर को निकलना, रजक को देख कर अपने सखाओं के लिए उससे पट माँगना, उसके न देने और बुरा भला कहने पर बलदेव द्वारा उसका विनाश तथा स्वर्गारोहण, वायक को वर देना, सुदामा द्वारा माला पहिन कर कुबरी को रूप देना, रक्षपालों का वध, चाप भंग करना, देवकी की शंका कि कृष्ण को कंस ने क्यों बुलाया—इस पर एक स्त्री का उसे सम्पूर्ण समाचार सुनाना, और कृष्ण के सम्पूर्ण बल की प्रशंसा करना, दूसरी स्त्री द्वारा तथा गर्ग मुनि द्वारा कृष्ण के गुण कथन की पुनरावृत्ति।

(१७) पृ० २०८ से पृ० २१८ तक—सप्तदश प्रकाश—कंस द्वारा सब का कंस की सभा में बुलाया जाना, कृष्ण का कुवलया पीड़ हाथी को मार कर दाँत उखाड़ना, चाणूर वध, कंस सहित उसके आठ भाइयों का वध।

(१८) पृ० २१९ से पृ० २३२ तक—अष्टदश प्रकाश—मथुरा निवासियों द्वारा कृष्ण की बड़ाई, वसुदेव देवकी से मिलाप, उग्रसेन को गद्दी देना, नंद का मथुरा से वहाँ छोड़ कर वृन्दावन आना।

(१९) पृ० २३३ से पृ० २४५ तक—उन्नीसवाँ प्रकाश—नंदरानी की व्याकुलता, अन्य गोपिकाओं की विरह में बुरी गति, कृष्ण द्वारा उद्धव का ब्रज में गमन, उद्धव द्वारा नंद यशोदा को परितोष, सब का कृष्ण का आगमन जान एकत्रित होना।

(२०) पृ० २४६ से पृ० २५८ तक—बीसवाँ प्रकाश—सखादि गोपों का कृष्ण की बातें पूछना, गोपियों का आगमन, उद्धव द्वारा कृष्ण का योग संबंधी संवाद सुन कर व्यंग्य द्वारा कुबरी से सम्बन्ध जोड़ कर कृष्ण की हँसी उड़ाना, योग का निषेध। उद्धव का पलट कर कृष्ण को सब संवाद सुनाना।

(२१) पृ० २५९ से पृ० २६९ तक—इक्कीसवाँ प्रकाश—वसुदेव द्वारा कृष्ण का संस्कार कराया जाना, संदीपन गुरु के पास विद्याध्ययन को भेजना। चौंसठ दिन में सम्पूर्ण विद्या पढ़ लेना, आज्ञानुसार गुरु दक्षिणा में उनके मृतक पुत्र का ला देना, कुबजा के घर जाकर उसकी मनोकामना पूर्ण करना, अक्रूर के घर जाना, कुन्ती की सुधि लेने को उन्हें हस्तिनापुर भेजना।

(२२) पृ० २७० से २८२ तक—बाईसवाँ प्रकाश—कंस की रानी का अपने पिता जरासिंधु से अपने वैधव्य की गाथा और बढ़ा बढ़ा कर कहना, उसका कोप करके मथुरा पर चढ़ाई करना, दोनों दलों की शोभा का वर्णन, बलराम का जरासिंधु की उलटी सीधी बातें सुन कर उसे मारने की चेष्टा करना, कृष्ण का उन्हें शांत करना, उसका लौट जाना, पुनः बारम्बार की उपाधि की आशंका से

श्री कृष्ण का (माता पितादि) को द्वारिका भेज देना और स्वयं मथुरा में रह जाना, कालयवन की सहायता से जरासिंधु का कृष्ण को मारने का उद्योग करना, कृष्ण का भाग कर गिरि कंदरा में छिप रहना, कालयवन का मुचकुंद को कृष्ण समझ कर पदा घात करना और उसके तेज से भस्म हो जाना, कालयवन द्वारा कृष्ण को वंदना, जरासिंधु का कृष्ण को घेरना, उनका पहाड़ पर चढ़ना, जरासिंधु का पहाड़ में आग लगाना, उन दोनों भ्रातामों का कूद कर उसे पराजित करना।

(२३) पृ० २८३ से पृ० २९६ तक—तेईसवां अध्याय—कृष्ण का द्वारिका आगमन, द्वारिकापुरी की शोभा का वर्णन, कुंडनपुर नृप भीष्मक की कन्या रुक्मिणी का श्याम को पत्र, पत्र लाने वाले ब्राह्मण द्वारा कृष्ण का वहां के समाचार श्रवण कर चलना, भीष्मक का कृष्णागमन सुन उन्हें सत्कार पूर्वक ठहराना।

(२४) पृ० २९६ से पृ० ३१० तक—चौबीसवां प्रकाश—कृष्ण को देख कर कुंडनपुर के नर नारियों का प्रसन्न होना, उनका सौन्दर्य देख वहां की स्त्रियों में रुक्मिणी के लिये इसी वर का उपयुक्त कहा जाना। रुक्मिणी के सौन्दर्य का वर्णन, रुक्मिणी का देवी मंदिर को पूजा के लिये आना और उसका हरण होना, शिशुपाल का युद्ध, उसका जरासिंधु सहित पराजित होना, रुक्म का कृष्ण द्वारा रथ के पीछे बांधा जाना।

(२५) पृ० ३११ से पृ० ३२५ तक—कृष्ण और रुक्मिणी के विवाह का वर्णन, मंडपादि की शोभा, वर दुलहिन की शोभा का वर्णन, देवांगनाओं का आगमन, गानादि वर्णन, जामवंती के पिता जामवंत से मिलाप अर्थात् सत्राजित द्वारा लगाई चोरी के कलंक को दूर करने के हेतु उसे खोजने को जाना।

(२६) पृ० ३२६ से पृ० ३३७ तक—छब्बीसवां प्रकाश—जामवंत से युद्ध और उसको पराजय, मणि सहित जामवंती का लाना, सत्राजीत को बुला कर मणि देना, वेदानुकूल जामवंती का पाणिग्रहण करना, मणि सहित सत्राजित का अपनी पुत्री सत्यभामा का कृष्ण को देना, मणि का कृष्ण द्वारा फेरा जाना, और कहना कि आप को पुत्री का सुत इसका अधिकारी है। पांडवों का जलना करना, कृतवर्मा तथा अक्रूर द्वारा शतधन्वा का सत्राजित को मार कर मणि लेने का उद्योग क्योंकि सत्राजित ने शतधन्वा को सत्यभामा देने को कह कर पुनः न दी। सोते में उसका वध कर मणि का ले लेना। शतधन्वा का वध, सत्राजित का दाह संस्कार, अक्रूर का काशी भाग जाना, कृष्ण का उसे समझा कर मणि को अधिकारिणी सत्यभामा को बतलाना, अक्रूर का मणि उपस्थित करना, कृष्ण का सब के सामने उन्हीं को लौटा देना।

(२७) पृ० ३३८ से पृ० ३४८ तक—सताईसवां प्रकाश—सूर्य की पुत्री कालिन्दी (गजपुर वासिनी) के विवाह की इच्छा से कृष्ण का अर्जुनादि से मिलने की इच्छा के मिस द्वारिका से गमन। सब से मिल कर प्रसन्नता प्रकट करना, अर्जुन के साथ सैर को जाते समय कृष्ण का कलिंदजा को देखना, सम्पूर्ण समाचार जान कर उस से विवाह करना—विदा विवाह वर्णन।

(२८) पृ० ३४८ से पृ० ३६२ तक—अट्ठाईसवां प्रकाश—सगर के वंशज 'नग्नजित' नामक अवध के राजा की कन्या का स्वयंवर सुन कृष्ण का अर्जुनादि सहित वहां जाना, कृष्ण के हाथी, घोड़ों तथा दल बल की शोभा, अवध की शोभा, अवध में कृष्ण के पहुंचने पर वहाँ की नर नारियों का कृष्ण की प्रशंसा करना।

(२९)—पृ० ३६२ से ३७८ तक—उन्तीसवां प्रकाश—नृप के प्रण के अनुसार सात वृषभों का वध कर उसकी पुत्री सत्यभामा को व्याहना, राजा का बड़ी धूम धाम से विवाह करना, गानादि वर्णन, स्त्रियों का गाली गाना, राजा का नाना प्रकार के दाहज देकर कृष्ण का विदा होना।

(३०) पृ० ३७९ से पृ० ३९२ तक—तीसवां प्रकाश—कैकय देश के राजा का अपनी पुत्री भद्रा का स्वयंवर करना, सब राजाओं को पराजित कर कृष्ण का उसे ले आना, विधि पूर्वक विवाह करना, नरकासुर को मार कर सोलह सहस्र रानियों से एक साथ विवाह करना, इन स्त्रियों के विवाह एक साथ होने का कारण, कृष्ण की संतान का वर्णन, उनकी स्त्रियों के रहन सहन का वर्णन।

(३१) पृ० ३९३ से ४०१ तक—रुक्मिणी को पुत्र उत्पन्न होना, संबर को सूचना कि कृष्ण के पुत्र (काम) द्वारा तेरा विनाश होगा, यह सुन कर पुत्र हरण करना, मछली द्वारा बालक का—जो समुद्र में डाला गया था जीवित निकल आना, उसका रति द्वारा पालित होना, संबर वध, कृष्ण के पास रति समेत उसका आगमन।

(३२) पृ० ४०२ से पृ० ४१४ तक—बत्तीसवां प्रकाश—प्रभावती के विवाह का वर्णन, वज्रनाभपुर के राजा वज्रनाभादि तीनों भाइयों की इन्द्र पर चढ़ाई, इन्द्र के पुत्र का हंस द्वारा भेद लेने को उसके नगर में भेजना, हंस द्वारा उसकी पुत्री का प्रद्युम्न का समाचार जान कर मोहित होना, नट बन कर उस नगर में तमाशा करना, उसकी पुत्री प्रभावती का हरण।

(३३) पृ० ४१५ से पृ० ४२६ तक—संबरारी, सांब गदादि तीनों भाइयों का पराजित होना, हरिवंश पुराण में इस का विस्तृत वर्णन कवि द्वारा कहा जाना, राक्षसों को हरा कर वहाँ पर नगर बसाना, संपत्ति का इन्द्र पुत्र (जयंत) समेत बांट लेना।

(३४) पृ० ४२७ से पृ० ४४४ तक—चौंतीसवां प्रकाश—रुक्म की पौत्री के साथ कृष्ण के सुत प्रद्युम्न के पुत्र अनिरुद्ध का विवाह, नारद आगमन, पारिजात पुष्प का रुक्मिणी को देने पर और नारद जी के बहकाने पर सत्यभामा का मान, मान मोचन, नारद का इन्द्र के पास उक्त कार्य्य के लिये भेजना, इन्द्र का पारिजात न देना, नारद का लौट कर कृष्ण के पास आना।

(३५) पृ० ४४५ से पृ० ४५७ तक—पैंतीसवां प्रकाश—इन्द्र से युद्ध कर के सुर तरु का लाया जाना, सत्यभामा का उसे दान देना, रुक्मिणी के साथ कृष्ण का हास्य, रुक्मिणी का विरह से कातर हो उठना और कृष्ण द्वारा उन्हें संतोष दिलाया जाना।

(३६) पृ० ४५८ से पृ० ४७० तक—छत्तीसवां प्रकाश—बाणासुर की तपस्या से प्रसन्न हो कर शिव जी का उसे वर माँगने की आज्ञा देना, उसका युद्ध माँगना, शिव जी का एवमस्तु कथन, ऊषा का स्वप्न, बाणासुर कृष्ण युद्ध, उषा और अनिरुद्ध का विवाह। राजा नृग का उद्धार।

(३७) पृ० ४७० से पृ० ४८४ तक—सैंतीसवां प्रकाश—बलराम जी का व्रज को गमन, यशोदा का उपालंभ, बलराम का उन्हें सान्त्वना देना, गोपियों के साथ रास करना, चार मास रह कर द्वारिका को लौटना। बनावटी वासुदेव तथा उसके सहायक काशिराज का वध, काशिराज के पुत्र का शिव की आराधना करना कि द्वारिका भस्म हो जाय, शिव का कथन कि गौ-ब्राह्मण में जो अनुरक्त न होंगे उन्हें ही वन्हि दाह कर सकेगी, वन्हि का द्वारिका गमन, कृष्ण के चक्र के भय से लौट कर काशी को ही भस्म करना।

(३८) पृ० ४८४ से ४९६ तक—अड़तीसवां प्रकाश—हरि विभूति वर्णन, जामवंती के पुत्र शंबु का दुर्योधन के द्वारा पकड़ा जाना, नारद के मुख से सुन कर यादवों का चढ़ाई करना, कौरवों को पराजित कर उसकी पुत्री के साथ विवाह कर सहर्ष लौटना, नारद का मोह, कृष्ण द्वारा उनका मोह भंग होना।

(३९) पृ० ४९६ से पृ० ५१० तक—उन्तालीसवां प्रकाश—मागध की बंदि से बीस सहस्र नृपों का छुड़ाना, पांडवों का यज्ञ पूर्ण कराने को जाना, कृष्ण की अग्र पूजा का प्रस्ताव, शिशुपाल का विरोध तथा कृष्ण को बुरा भला कहना, और न मानने पर उसका अंत करना, यज्ञ पूर्ण करा के द्वारिका लौटना, शिशुपाल के मित्र सल्व द्वारा द्वारिका में उपद्रव, प्रद्युम्न से उसका युद्ध, कृष्ण के पहुंचने पर उसका भी मारा जाना, विदूरथ वध।

(४०) पृ० ५११ से पृ० ५२६ तक—चालीसवां प्रकाश—सुदामा चरित्र, सुदामा की स्त्री का दारिद्र पीड़ा से ग्रसित हो कर दुखी होना और अपने पति

से उनके मित्र श्रीकृष्ण द्वारा इस कष्ट के निवारण करने की प्रार्थना, पति द्वारा इस प्रस्ताव का विरोध, पत्नी का हठ, पति की स्वीकृति, भेंट के कुछ चावल ले कर जाना, कृष्ण का बड़े प्रेम से मिलना, सुदामा का संकोच, कृष्ण का प्रेमोपालम्भ के साथ ही साथ दो मुट्ठी चावल चबा जाना, तीसरी मुट्ठी भरते देख कर रुक्मिणी का निषेध, सुदामा का बिदा होना और कुछ न पाने पर हृदय में संकोच, घर पर आ कर ठाट बाट देख कर संदेह, ब्राह्मणी द्वारा संदेह का निवारण।

(४१) पृ० ५२७ से पृ० ५३८ तक—इकतालीसवां प्रकाश—कृष्ण का रवि पर्व के समय कुरुक्षेत्र को पत्नियों तथा पुत्रादि सहित जाना, पांडवों, कुन्ती, द्रौपदी तथा सुभद्रा सहित उनसे मिलना, रानियों का परस्पर हास विलास, नंदरानी सहित गोप गोपियों से भेंट होना, यशोदा तथा गोपियों का उपालंभ, कृष्ण का उन्हें समझा बुझा कर द्वारिका गमन।

(४२) पृ० ५३९ से ५५४ तक—बयालीसवां प्रकाश—द्वारिका पुनः गमन के प्रथम जसुदा देवकी का संवाद, बातें करते करते इन्हें समझाते समझाते दूर निकल जाना, राजा उग्रसेन का उनके पीछे पड़ना, राजा तथा यशोदा का संवाद, अंत में कृष्ण का लौटना।

(४३) पृ० ५५५ से पृ० ५५६ तक—तेंतालीसवां प्रकाश—माता के कथनानुसार अपने मृतक अग्रजों को जीवित कर माता पिता के पास ला उसे संतोष देना, श्रुतिदेव विप्र से भेंट, बंदी स्वरूप वेदों का आगमन और उनकी स्तुति।

(४४) पृ० ५६६ से पृ० ५७८ तक—चौवालीसवां प्रकाश—मुनियों में झगड़ा कि त्रिदेव में कौन बड़ा है, भृगु का परीक्षक नियत हो कर जाना, निर्णय में विष्णु का सर्व श्रेष्ठ निश्चित होना। एक ब्राह्मण के बालकों का उत्पन्न होते ही मर जाना, अर्जुन का उसकी सहायता करना कि यदि तेरे बालक को न बचा सकूंगा तो वन्हि प्रवेश करूंगा, कार्य्य को पूर्ण न कर सकने पर अर्जुन का भस्म होने का उद्योग सुन कर कृष्ण का आगमन और कृष्ण द्वारा उनके कार्य्य की पूर्त्ति।

(४५) पृ० ५७९ से ५८८ तक—पैंतालीसवां प्रकाश—द्वारिकापुरी की शोभा मंदिरादि वर्णन, कृष्ण का सब रानियों के साथ केलि का वर्णन, जदुवंश की बढ़ती के विषय में कथन कि तीन लाख अस्सी हज़ार तो अध्यापक थे पुनः एक अध्यापक के पास एक एक सहस्र विद्यार्थी थे। कृष्ण की महिमा का वर्णन। उपसंहार में कवि का अपने को सब प्रकार से असमर्थ बतलाते हुए कृष्ण की कृपा से ही ग्रन्थ की समाप्ति का वर्णन कर के उन्हें ही यह ग्रंथ समर्पित करना।

No. 172. Alifanāmā by Śāha Imāmuddin of Saidanapura. Substance—Foolscap paper. Leaves—7. Size—8½ × 6½ inches. Lines per page—20. Extent—88 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Persian. Place of deposit—Chetana Śāha, Auliāpura, Post office Safdaragañja, Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—बिसमिल्ला उर्रहमाने रहीम

बिसमिल्ला बस मूल है भाई । सुन तरस को बेटो ईमान लाई ॥ रहमाउल रहीम रहीमी दिखाई—आपुइ ऊ के पास अंगुठो आई ॥ दोहा ॥ ई विधि जो ईमान लावे, आपुहि पुरवे सब काम । बिसमिल्ला को बरकत से पत रखलो सुन्दर श्याम ॥

(अलिफ) अलिफ एक अहै निरवाना । हर घट मां वो आप लुभाना ॥
जहां देखो तहां वही है प्यारा । सब के पास औ सब से न्यारा ॥

जस भंवर लुभाना हर फूल पै लेता बास । यह विधि तुम जानव आवत जात है पास ॥

( बे ) बे विन गुरु कोई पंथ न पावे । सातदीप नौ खंड भंभावे ।
पहिले ध्यान गुरु पर धारै । जब वह प्रेम का पंथ सिधारै ॥

बिन गुरु जो कोई आप चेला बन जावे । ऊ पंथ न पावै करत तीरथ जिय जावे ॥

( ते ) ते तन मन तुम अपना चलाओ । जब जोगी तुम सांचे कहाओ ।
ध्यान को रो तुम गुदड़ी बनाओ । ध्यान केरा तू भबूत रमाओ ॥

यह तन किंगरी बनाय और मन तार लगाये । जोगी हुइ के मांगो जोग जुगत मिल जाये ॥

End.—

हमज़ा—हमज़ा हम अजपा जाप न कीना । कैसे मिले पिया रंग भीना ।
दिल दरपन किया न मंजन । लाज शरम का छुआ न अंजन ॥

लाज शरम का अंजन जोसे नहि डाला थोइ । घूंघट पट बिन खोले पिउ से भेंट न होइ ॥

ये—ये याद करो हरि प्यारे । निस दिन रहो अर्श दुआरे ॥
याद करो हर होउ अधीना । बना चहो जो अर्श नगीना ॥

याद करो हरि प्यारे याद न दिल के भूल । प्रेम का झुलवा प्यारे सदा अर्श पर झूल ॥

वे—ये पारो हादी से करना। जिनके नाम से पार उतरना॥

भवसागर है मंझधारा। सात समुन्दर पारा पिया वो प्यारा॥

इमामुद्दीन भवसागर कैसे का उतरें पार। डूबत हैं मंझधार मों हादी लगो गुहार॥

Subject.—(१) पृ० १ से ३ तक—बिसमिल्ला के मूल होने का कथन। ईश्वर के हर घट निवासी होने का वर्णन। गुरु का महत्व। अपने तन मन को जला कर जोगी बनने का उपदेश। प्रेम का वर्णन, विरह का वर्णन। कुरान पढ़ने और रोजा रखने का उपदेश। अलख मुकाम पर पहुंचने का एक मात्र उपाय। इत्यादि निषेध। ईश्वर संबंधी वार्तालाप में ध्यान रखने का वर्णन। दुविधा के विनाश होने पर उसके पास पहुंचने का वर्णन प्रेमियों की दशा। उसके निकट होने का वर्णन। श्याम के बाज़ार का वर्णन। उसके रूपादि का वर्णन॥

(२) पृ० ४ से पृ० ५ तक—वृद्धावस्था के पश्चात्ताप का निषेध कर युवावस्था से ही त्रिकुटी में ध्यान लगाने का वर्णन। प्रेम के तार न टूटने का लाभ। उज्वल मन से ही उसके दर्शन कर सकने का विधान। आलस्य का खंडन। हृदय से अहंकार दूर करके फकीर होने का विधान। कौल के सत्य रखने का विधान। कलमे का आदेश। पाखंड त्याग करने का उपदेश।

(३) पृ० ६ से पृ० ७ तक—प्रेम मधु पीने का आदेश। नबी से लौ लगाने का वर्णन। ईश्वर के एक होने का वर्णन। ईश्वर से घर में ही तीर्थ कर सकने के आशीर्वाद की प्रार्थना। ईश्वर की ज्योति के अलक्ष्य होने का वर्णन। अजपा जाप बिना ईश्वर न प्राप्त होने का विधान। ईश्वर के स्मरण और उसी से प्रेम करने का विधान।

No. 173. Bharata Milāpa by Īśwaradāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—9. Size—10 × 6 inches. Lines per page—36. Extent—135 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1903 or A. D. 1846. Place of deposit—Paṇḍita Rāmāvatāra, Paṇḍita Rāmāvatāra kā paravā, Post office Risiā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ भरथ मिलाप लिष्यते॥ दोहा॥ श्री गुरुचरण सरोज रज निज मन मुकुर सिधार। बरनौ रघुबर विमल जस जो दायक फल चारु॥ दोहा॥ रामचंद्र कुल कमल मनो सुर नर मुनि को ध्यान। नृप दशरथ के कुल अवतर्यो जै जै सीताराम॥ चौ०॥ रामचंद्र बन कीन्ह पयाना।

राजा दशरथ बहुत पछिताना रामचंद्र छांड़ा अथाना। रोवहिं लोग नग्र परधाना ॥ रोवहिं सोता सती कुमारी। राम लषन बिन अवध उजारी ॥ रचो रचो केकई पत्रो लिषावा। दूत हाथ दे अवध पठावा जाहु दूत भरथ के पास। अवधपुरी अब भरो निरासा ॥ चोथे दूत विदा तब भयऊ। अंतर बास जोजन साठ गयऊ ॥ गयो चलि दूत भरथ के पासा ॥ सीस नाय वचन परगासा। कहहु दूत अवध कुसलाई। घर घर राज नीति ठकुराई ॥ कैसे सुमित्रा केकई माई। अवधपुरी अब देषव जाई। राम लषन दसरथ मोहि भेजा। भरथ के पास जाहु कछु काजा ॥

End.–पिता वचन मै मानहुं वारह वरस वलान। तब लगि राज संभारहु मोर वचन धरु ध्यान ॥ जाहु भरथ अब मोरि दुहाई। सब मातहं कंह बोधहु जाई। श्री रामचन्द्र की आज्ञा पाई। तुरतहीं पादुका सीस चढ़ाई। कौसिला सो कहि मोर मामा। वारह वरस नहीं आवहिं रामा ॥ तबहिं भरथ प्रोषम लाई। राम के चरन बहुरि परो जाई। उठहु भरथ अब मोरि दुहाई। पादुका सिर पर लोन चढ़ाई ॥ रामचन्द्र की आज्ञा पाई। राजनेति सब कहा बुझाई। प्रजा रापेउ प्रान की नाई। राजनोति सब जानथ भाई ॥ रामचन्द्र की आज्ञा माना आये भरथ अयोध्या जाना ॥ नगर लोग आए सब धाई। कहा राम लषन दोउ भाई ॥ जिन्ह देषत मोरे नैन जुड़ाई। तबहा भरथ कहा समुझाई। राम के चरन परे मुरछाई। पांव लागि के बहुत बुझाई ॥ जहां सिय राम लषन रघुराई। राम लषन सिय बनहिं सिधाई। हमहु घर रहो समाई। तबहीं भरथ तपस्या आई। पादुका तबहो मन चित लाई ईसर दास तब कहा बुझाई सदा भजहु राम चित लाई। रामहि जपत सदा सुष पाई। एक अधार राम लव लाई। सीताराम लषन बन गयऊ। अजोध्या नग्र अंध्यारा भयऊ ॥ भरथ विलाप सुनै दै कागा। ताकर राम करहिं कल्याना ॥ दोहा ॥ भरथ मिलाप कथा विमल ईसरदास कवि गाई। जो नर पढ़ें सुचित मन ताकर पाप छै जाई ॥

Subject.—इस ग्रन्थ में रामचन्द्र का वन गवन, भरत का अयोध्या आना, रामचन्द्र के अयोध्या में न पाना, उनके विरह में विलाप करना, राम जी के मनाने के लिये भरत का वन जाना व राम की आज्ञा पाकर उनका अयोध्यापुरी में वापस आना आदि का वर्णन है।

No. 174. Rana Bhūshaṇa by Iśwara Natha of Soreṭhi, Oudh. Substance—Country-made paper. Leaves—5. Size—8 × 4 inches. Lines per page—20. Extent—120 Anushṭup Slokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of

Composition—Samvat 1828 or A. D. 1771. Date of manuscript—Samvat 1878 or A. D. 1821. Place of deposit—Pandita Satrughnaji, Village Sikandarapur, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः। दोहा। गुरु देवी गज वदन रवि पावन करि परनाम। चित्ता में पारंभ भो रण भूषण तेहि नाम॥ नाग पक्ष वसु इन्दु में १८२८ कार्तिक कृष्ण मास आंग्न इन्दु तिथि १३ वार ससि भाषा किया प्रकास॥ सकल शास्त्र अवलोकि अति प्रेमि युद्ध की गाथ॥ बाल अर्थ पहि लघु किया पंडित ईश्वर नाथ॥ पद नासन अज्ञान शुभ कातिक पूरा मास करण अर्थ हित ग्रंथ निसि रवि हृद कीन्हों वास॥ सब स्वप्न भासि कहो रवि जू निसि यह बात। करहु ग्रन्थ पुर होइ निसि निश्चै जानहु तात॥ जे रण भूषण को पढ़ें साधि चलै संग्राम। सत्रु पवल रिपु जीति कै सुष सो आवे धाम॥ अवधपुरी में ग्राम सुभ नाम सरैठी तासु॥ रिपु दूषन भूषन सषा गर्ग वंस प्रकास॥ हिता अर्थ यह ग्रन्थ भो रण भूषण रण सार। पढ़ि याहि भूवल निजे अरि कर करहि सिंघार॥

End.—जन्म १ नष्ट ७ सर ५ अंक ९ ससि युत पतिकि पुर होइ। एक बिचारि निश्चै करि भंग काल है सोइ॥ इति चन्द्र विचार दिन रिक्षु ते ग्राम भा संख्या गुन ३ हत कीन॥ ग्राम पिंड में में साम में सोवत लोन॥ इति ग्राम विचार॥ ग्राम रासि रासि लो तिथि युत रिपि ७ सो सून्य वेद ४ भाग करि जानिये युद्ध १ सुत २ मृत ३ सुन्य ४। ५८ जन्म रिक्ष ते सूर्य लो बोचे ससि गनि ताहि सत ७ भाग गुन तीनि। ३ सर ५ पट ६ में अरि मिलि जाहि। सुर सयन ससि विषम रण प्रश्न करै जो कोइ। निश्चै भाषै ताहि सो मुनि गण मुनि समुदाय॥ नाम अक्षर चैागुन करिय तिथि दूना करि लेय राम भाग ते जानव छींक प्रश्न कहि देय॥ एक बचै बढ़ि लाभ है दुजे कुसल अनंद तीजे जोगिन मंगला कारज करै निकंद॥ इति श्री गर्ग वंसावतंस ईश्वरनाथ विरचितायां युद्ध भाषा प्रकासे। समाप्तः सुभमस्तु संवत १८७८ नाम जेष्ट सुदि षष्टम्यां बुध वासरे लिषतं पुस्तकं सीताराम श्री श्री रामचंद्र विजयते॥

Subject.—युद्ध पर जाने के समय छींक उलूक आदि के शुभाशुभ लक्षण

No. 175(a). Agha Vināśa by Jagajivana Dāsa of Kuṭawā (Bārā Banki). Substance—Country-made paper. Leaves—

277. Size—14½ × 9½ inches. Lines per page—23. Extent—9,140 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—1780 or A. D. 1723. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Rāja Pustakālaya Bhinagā (Bahrāich) and Paṇḍita Nārāyaṇa Dattaji. Headmaster, Middle School, Bhinaga Rāja (Bahrāich).

Beginning.—श्री गणेशायनमः श्री सत गुरु समर्थ ॥ लिः श्री ग्रंथ अघ विनास वानों साई समर्थ सत गुरु जगजीवन महाराज जी की।

छंद ईश्वर अम्या पावऊं गुन दास होय के गावऊं।
मन प्रतीतं जानि के मै चरन तें चितु लावऊं॥

कहतु हौं कर जोरि सुनिए मोरि तुम्हहि सुनावऊं। सदां राखौ चित्त तुम्हते कवहुं नहिं विसरावऊं॥ ग्यान तुमहीं ध्यान तुमहीं तुमहिं मन अधरावऊं। सत्यरूप सरूप तुम्हरा सोई में मन लावऊं॥ अघ विनासं करहु अब तुम ग्यान तत्वं आवई। होहु दयाल दास पर तब ग्यान ते गुन गावई॥ जगजीवन दास विनति करि कहै सरनि आपनि आनऊं। औगुनं अनेक कर्म मेटि दासकं जानहु॥

End.—संवतु अठारह से सत्रह वैसाख महीना लाग। मंगर किश्न सप्तमी जगजीवन कीन्ह तन त्याग॥ दुख सुख चार विचार नहिं, नीर पिंड नहिं पौन। जगजीवन समुझि विचारि मन किया ताहि घर गौन॥ इति श्री ग्रंथ अघ विनास वानों साई समर्थ सत गुरु जगजीवन महाराज जीव को संपुरन सुभमस्तु॥ मिति कातिक सुदि पुरनमासी दिन मंगर संवतु १८८८ सन १२३९ फ० मुकाम कसबा परगने दरियाबाद लिपि चंद्रराम प्रगास कायथ कसवा के लिखाया लाला गयाप्रसाद भगत ने का लाला भाऊलाल भिनगा के श्रोता वक्ता का वंदगी॥

Subject.—स्तुति समर्थ प्रार्थना राम नाम महिमा .... पृ० १—३
नारद की कथा, ब्रह्मा का वचन देना। .... .... ४—१०
गुरु महिमा, ब्रह्म निरूपण, नारद का वर्णन .... .... ११—१८
अमर अजीत की कथा नारद का अपने पुत्र अमर अजीत के लिये
दुखित होना, मोह होना आदि .... .... १९—२७
अजीत का राजा अनिल के यहां जन्म लेना, राजा का वन जाना,
नारद सम्वाद, गर्व निंदा .... .... .... २८—४०
सृष्टि उत्पत्ति ज्ञान वर्णन, हिरन्य नारद संवाद, ब्रह्म व हिरन्य
संवाद .... .... .... .... ४१—५६

कवि व लेखक का वर्णन।

No. 175(*b*). Agha Vināśa by Jagajīvana Dāsa of Kuṭawā, District Bārā Bankī. Substance—Country-made paper. Leaves—452. Size—13 × 6½ inches. Lines per page—15. Extent—9,509 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1903 or A. D. 1846. Place of deposit—Mahanta Guru Prasād Dāsa, Village Haragāon, Post office Parbatpur, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः लिष्यते अघ बिनास ग्रंथ कृत साहेब जगजीवन दास ॥ छंद ॥ ईश्वर अग्या पावैा गुन दास हैं के गावऊ ॥ मन प्रतीति जानि के मैं चरन ते चितु लावऊ ॥ कहत हैा कर जोरि सुनिये गोरि तुम्हहि सुनांवऊं ॥ सदां राषैा चित्त तुम्हते कबहुं नाहि बिसरावऊं ॥ ग्यान तुमही ध्यान तुमही तुमहि मन अवराधऊ ॥ सत्य रूप स्वरूप तुम्हरा सोई मैं मन साधऊं ॥ अघ बिनासन करहु अब तुम्ह ग्यान तत्वं अवई होहु दयालं दास पर हो ग्यान ते गुन गावई ॥ जगजिवन दास बिनती करि कहै सरन अपनी आनहू ॥ अवगुन अनेक करमे मेटि दास के जानहू ॥ दोहा ॥ अघ बिनास हरि गुन कहै जहि ते उपजै ग्यान ॥ जगजियन दास ध्यान धरि करैं तुम्हार ध्यान ॥ १ ॥ ईश्वर सिवते कहत है सुनै जो कोऊ चित लाइ नेम जनम के करम अघ सुनत षंड होइ जाइ ॥ सिव सुनु सत्यम वासु करि कथा करैां परगास ॥ सुनि प्रतीत जो मानही तिन्ह के पूजहि आस ॥ ४ ॥

End.—राम कृपा की खानि यह जो मन देहु सो लेहु ॥ सब सुष होइहि हरिहि उप पावहि राम सनेह ॥ १४१ ॥ चौ० संवतु सत्रह से कहि आए ऊपर असी सोर लगाए ॥ मिती माघ सुदि तेरसि आही ॥ सुभ दिन भई सो पूरन चाही ॥ लिषो सो विद्नदास मुलतानी ॥ लेहु सुधारि चूक जहं जानी हमरी चूक सुधारहि जोई ॥ तब जानहु चतुरा जग सोई ॥ पोथी लिषो बैठि जेहि ठाऊं ॥ मुंह मिठाइ जो लीजै नाऊं ॥ सरदहा है नांउ अनूपा ॥ देस देस के जानहिं भूपा ॥ बसहि चंदेल सकल जग जाना पछमनपुर परगना बषाना ॥ पोर बड़े जहं सो सरकारा ॥ सूबा जहां नाम बैसवारा ॥ तहं एक पुरुष सिद्धि है सोई । तिनका भेद न जानै कोई ॥ अवरन तीरथ तहां सुहावा ॥ सब दुष हरन सो बाग लगावा ॥ सिद्ध पुरुष यह तहां बिराजे ॥ जगजीवन भगत देषि दुष भाजे ॥ सोरठा ॥ अलष पेलु जेन्ह पास अलष अमूरति अलष गति ॥ सो जगजीवन दास तेन्ह यह ग्रंथ बनायऊ ॥ आपुहि बैठि लिषाइउ अवरन तीरथ तीर । तहा धाम दुष हरन है छांहो सुषद गंभीर ॥ १४३ ॥—संवत् १९०२ आस्विनि मास सुकुल पक्ष पुर्नमासी रविवासरे लिहि दिन लिषित संपूरनं सुभमस्तु ॥ × × × ×

No. 175(*c*). Ārati by Jagajīvana Dāsa of Kuṭawā, District Barābanki. Substance—Country-made. paper. Leaves—16. Size—7 × 5 inches. Lines per page—18. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1948 or A. D. 1891. Place of deposit—Ṭhākura Gaṅgā Dīna, Uharapur, Post office Varnāpur, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः । अथ आरती बड़े बाबा साहब की लिष्यते ॥ मंगल आरती ॥ जागहु जागहु अवरन कुंड । सब पापन के मारहि झुंड । जागे ब्रह्मा जागे इन्द्र । सहस कला जागे जोगिन्द्र ॥ जागे धरती जगे अकास शिव जागे बैठे कैलास । तुम्ह जागहु जागे सब कोय । तीनि लोक उजियारो होइ । जगजीवन दास सपिथिगे सोइ । चरन सीस धरि रहे हैं जोइ । मंगल आरती ॥ यहु मंद राषहु चरनन पास काहेक भरमत फिरहु उदास । जो यह मनुवां अनतै जाइ । राषि लेहु चरनन सरनाइ । जो यह मनुवां जानै आन । तुम तजि अनतन करै पयान ॥ धरती गगन तुम्हार बनाऊ चरन सरन मन को समझाऊ ॥ दूजा और नहीं है कोइ । जल थल मह रहि प्रानिहि समोइ । व्यापि रहो है सबहिन माहिं और दूसरो जानो नाहि ॥ न्यारे रहत हहु संतन मांहि । संत ते न्यारे कबहु नाहि मोहिका परन यहै अस जानि । निर्मल जोति न्यारि निर्बान । जगजीवन दास को आस तुम्हारी । दाया करि कबहु न बिसारी ॥

End.—आरती । आरत सत गुरु साहब करऊं । आपन सीस चरन तर धरऊं । जब तुम मोहि का दाया कीन्हा । आइ सुभि बुभि मैं चीन्हा । वास पास मे डोलौं नाहीं ॥ गगन मंडल रहो सत की छाहीं निरषि नयन ते सुरति निहारौं रवि ससि नेग रूप मनि वारौं जगजीवन दास चरनन दियो माथ । साहब समरथ करो सनाथ ॥ आरती ॥ आरति सतगुरु समरथ करऊं ॥ दुइ कर सीस चरन तर धरऊं ॥ निरखौं निर्मल जोति निहारो और सकल सब देव बिसारो ॥ मैं तौ आदि अंत का आऊं और न दूजा जानौ नाऊं ॥ तुम्हरे आउं सदा संग वासो । तुम बिन मनुवां रहत उदासो ॥ रहो अजान तुम दियो चेताई । जहां रहौं तहं बिसरि न जाई ॥ जगजीवन दास तुम्हार कहावै जन्म जन्म तुम्हारे जस गावै ॥ इति श्री आरती बड़े बाबा साहेब को सम्पूर्ण शुभमस्तु राम राम राम ॥ चैत्रमासे कृष्ण पक्षे तिथौ १० संवत १९४८ ॥ राम राम राम राम राम राम ॥

Subject.—पृष्ठ १ से १६ तक बाबा जगजीवन दास ने अपने गुरु की आरती नाना प्रकार से गाई है । अंत में संवत् दिया है ।

No. 175 *(d)*. Līlā by Jagajīvana Dāsa of Kuṭawā, Bārā Bankī. Substance—Country-made paper. Leaves—44. Size—13 × 6½ inches. Lines per page—15. Extent—2,530 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahanta Guru Prasāda Dāsa, Hargāon, Post office Parbatapur, District Sultānapur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ लीला लिष्यते ॥ श्री साहेब जगजीवन दास कृत ॥ साधो रामनाम जपु जानि कानि मन आनुना ॥ लोक लाज दे त्यागि दे मन मरजादा ॥ हानि लाभ नहि मानु त्यागि दे बादबेवादा । दीन लीन अंतर रहो सबै आसरा त्यागु ॥ ज्यों चीटहि गुड़ हित अहै ऐसो जुक्ति गहि लागु ॥ १ ॥ मीन जलहि मा रहै जलहि ते बहु सुष पावै ॥ जल ते होत बिछोह प्रान वह तुरित गंवावै ॥ अस वह घास मिरगा अहै ढुढत कस्तुरी वास ॥ पौरुष तजि तनु मुकुंड मोहि वास कि आस ॥ २ ॥

End.—साधो वे साहेब समरत्थ साहेबो को कहै ॥ गहन मनन सोइ रहै सरब गुन करै करावै ॥ एक पुरुष एक नारि साजि दुइ जीव कहावै ॥ को जानै केहि हेत ते धरै अनेक सरूप । आपहु आप अहै वहु साहेब आपुहि निरगुन रूप ॥ १ ॥ देषहु मनहि विचारि कृपा ते मैं कहि गावौं है वह केवल नाम हिए गहि रटना लावौ ॥ मोरे और अलंभ नहि केवल नाम अधार ॥ गुरु दाया साधुन की संगत आवै विमल विचार ॥ २ ॥ × × × × × साधो ॥ तन कागद मन रोसनी सुरति कलम गहि षांचु । देवीदास दो अच्छर रामनाम लिषि बांचु ॥ १ ॥

Subject.—आदि से अंत तक कृष्ण द्वारा अर्जुन को ज्ञान, ईश्वर की लीलाओं का कथन।

No. 175 (c). Parama Grantha by Jagajīvana Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—78. Size—6 × 5 inches. Lines per page—12. Extent—408 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī. Place of deposit—Munsī Jaṅgābahadur, Teacher, Hargaon, Post office Parbatapur, District Sultānpur.

Beginning.—श्री गणेशायनमः। अथ परम ग्रंथ बानी साइं समरथ सत गुर जगजीवन महाराज जीउ को ॥ दोहा ॥ परम नाम ग्रंथ है पढ़ेते सुमिरन होइ ॥ साधु करहिं प्रसंन्य मन जोग ध्यान दिढ़ होइ ॥ १ ॥ साहब मैं सेवक अहौं कृपा करहु जन जानि ॥ सुझि ग्यान ते सब परै कीरति कहौं बखानि ॥ २ ॥ बंदौं सर्व देव मुनि अलख वास सब माहिं ॥ सो सुमिरौं मैं जानि मन और दोसरो नाहिं ॥ ३ ॥ सोरठा ॥ अवर दोसरो नाहिं ब्यापि रहेउ जल थल महिं ॥ बस रहि संतन माहिं सब जग ते न्यारा रहै ॥ १ ॥ तेहिते भाढ़ैं दुरि ॥ जो मन दुरि करि जानहि ॥ सत्य सिकिरि मन मूरि ॥ चैन नैन निरखत रहैा ॥ २ ॥ तुम साईं समरथ ॥ सोस चरन तर दीन्हेऊं ॥ प्रगट करौं लिखि ग्रंथ ॥ पढ़े सुने ते ग्यान होइ ॥ ३ ॥

End.—जगरनाथ अवतार कर जुग प्रगट सुनायौं। जहि अस भा प्रतिवार तिहि का तैस लाह सुनि ॥ चौपाई ॥ जिहि के मन भा जस अनुसारा। सो तस समुझि करै विचारा ॥ सुनि गुनि जिय परतीत बढ़ावै। जगरनाथ के नामहि ध्यावै ॥ नाम लेत पकरहि गति होई। जहँ सुमिरै तहँ रहै समोई ॥ समुझि ज्ञान बल हारि के रहई। कायापुर पुरसोतम लहई मंडफ बट अस्थान बिराजै ॥ जगरनाथ प्रभ्वर मति गाजै × × × × सोरठा ॥ प्रभु दाया से ध्यान, चरण के बल ते लागि दृढ़। तो कलि कहा बखानि, सुनहु सकल संसार सब ॥ इति श्री परम ग्रंथ बानी साईं समरथ सत गुरु जगजीवन साहब को सम्पुरण शुभमस्तु ॥

Subject.—

(१) पृ० १ से पृ० ४ तक—ईश्वर प्रार्थना।

(२) पृ० ५ से पृ० ६ तक—भक्त की व्याख्या, मन की चंचलता।

(३) पृ० ७ से पृ० २२ तक—गुरु माहात्म्य, संत, समाधि एवं शिव पार्वती संवाद, शब्द माहात्म्य, राम रामकृष्ण एकत्व

(४) पृ० २३ से पृ० ३० तक—शिव पार्वती सम्वादान्तर्गत नारद ब्रह्मा संवाद, नाम माहात्म्य, ना० ब्र० संवाद।

(५) पृ० ३१ से ५२ तक—भक्ति का स्वरूप, जगन्नाथ अवतार

(६) पृ० ५४ से पृ० ७८ तक—संसार के सुखों की निस्सारता, मनुष्य की उनमें तल्लीनता। पाखंड की विडम्बना, कलियुग के व्यवहार, नाम जप।

No. 175(*f*). Astuti Mahavira ji ki by Jagajivana Dāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—22. Size—6½ × 4 inches. Lines per page—8. Extent—159 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgari. Place of deposit—Mahanta Guru Dāsaji, Hargāon, Post office Parbatapur (Sultānpur).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ लिपि अस्तुति महावीर जीव के जन्म, को बानो साई समरथ सत गुरु जगजीवन महराज जीव को॥ छंद॥ कछुक कहि कृपा ते जन्म कर्म गाऊँ। पै महिमा समुद को कहाँ पार पाऊँ॥ १॥ जबे शिव असुर कोऊ मन दीन्हेउँ॥ धरै कर पहिरि सिर चढ़ै भस्म कीन्हेउँ॥ २॥ उठो मन तरक सक्ति पायो मुरारी॥ करौ भस्म हर को हरौं दिव्य नारी॥ ३॥ भगे भव भूमरि भ्रम रतो है लुकाने। सकारे अनत काम बैरि ठिकाने॥ ४॥ महा दुष पायो फिरै शिव दुराने॥ कृपासिंधु हित जानि चित मे छोहाने॥ ५॥ तबे नारि क्रत कै नरोतम नचायो। करत हाथ ऊपर भपन क्रत पायो॥ ६॥ लियो हाथ कंगन शिवहि आनि दीन्हेउं॥ कहा लेहु आपन बहुरि थैस कीन्हेउं॥ पुसी भे महादेव कहाँ कैसे पायो। अखिल विस्व मोहन कला कै दिषायो॥ ८॥

End.—रक्षतं न भुतं प्रेतं पिसाचादि दोषं॥ नमः संजगी लंक रुपे सरोषं॥१०७॥ रोगी रोगं कठोरि पुत्रिनासे॥ कृपा पत्र कैलास पति पाय मेसे॥ १०८॥ जो चाहै विद्या पठितं पुरानं॥ भजनं सो ग्यानं मागै जो ध्यानं॥ १०९॥ जगजीवन दासे विनै हनुमानं विलम न कीजै दे करो सतोमानं॥११०॥ इति श्री अस्तुति महावीर जीव के जन्म को बानो साई समरथ सत गुर जगजीवन महाराज जीव की संपूरन सुभमस्तु श्री सम्बत १९५० ॥ लेषक रामअधीन कवि बसे रमइया ग्राम॥ जो प्रति देषा सो लिषा मिद्धि करहि श्रीराम × ....

Subject.—(१) पृष्ट १ से ५ तक—हनुमानोत्पत्ति

(२) पृष्ट ५—६ हनुमान के स्वरूपादि का वर्णन, उनका पूजन माहात्म्य, पूजाविधि।

(३) पृ० ७ से पृ० २० तक—हनुमान बल विधान, हनुमान ब्रह्म ज्योति दर्शन,

(४) पृ० २ से २२ तक—केवल प्रार्थना।

No. 175 (*g*). Śhabda Sāgara by Jagajivana Dāsa of Koṭawā, district Bārā Bauki. Substance—Country-made paper. Leaves—184. Size—10 × 6 inches. Lines per page—32. Extent—3,496 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Śamvat 1929 or A. D. 1872. Place of deposit—Parāgi Dāsa Murāū, Village Jadwāpur, Post office Varnāpur, District Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ शब्द सागर लिख्यते ॥ बानो साईं समरथ सतगुरु ॥ मनरहु आसन मारि मड़ो ते न डोलहु रे ॥ निरषत परषत रहहु बहुत नहि बोलहु रे ॥ १ ॥ रजनी केवार दीन्ह सत कुंजी ते खोलहु रे ॥ २ ॥ गुरु के चरन है सीस श्राम सब त्यागहु रे ॥ ३ ॥ जहां जहां तुम रहहु यहै वर मागहु रे ॥ चौक वनो चौगान चकमको को विराजै रे । रवि ससि छवि तेहि वार हंस तेहि गाजै रे ॥ ४ ॥ ब्रह्मा विष्णु शिव मन मनि निर्गुण स्थूला रे तेहि हिलि मिलि परसंग फिरहु नहि भूला रे ॥ चमकत निर्मल रूप झलक विन हीरा रे । जगजीवनदास रहु मगन वैठि तेहि ठौरा रे ॥ इति शब्द ॥ तुमसों लागो रे मोर मनुआं ॥ झल झल झल झल देषा रूप तुम ते नाहीं और अनूप दीप्ति तुम्हारी अहै धूप ॥ तकि परछाहीं जैसे कूप । सो नौ षंड में सातौ दीप । जगजीवन गुलाम है तुम हौ भूप ॥

End.—पियते रहु लव लाइ सुनहु सषि मेरो ॥ कहौं सांचो समुझाइ करौ नहि चेरो । लोक लाज कुल कानि त्याग प्रीति नाहि तेरो ॥ मैं त्व दे सषि त्यागि सचेत हो बौरो ॥ पांच प्रपंचहि त्यागि डारि इन सब परझोरो ॥ करि पचीस बहु रंग षेलवहहि तेरो ॥ यह सब रसहि रमाइ बांधि लै एकहि डोरो ॥ चढ़ि गढ़ गगन टक लाइ नयन रहु जोरो ॥ जगजीवन दास सत सेज सुति जुग जुग तेहि केरो ॥ सतगुरु साहिब समरथ सुनहु अरज आदि अंत का आऊं मैं कबहुं न बिसारो ॥ के तेउ गुनहगार पापी तेहि लीन्हेउ तारो जब दाया तुम कियो तब निरषि निहारो ॥ एक जोति एक है तिन रूप निहारो । सुमिरत ब्रह्मा विष्णु शिव जाप वारो ॥ जल थल घट घट सरवमा है जोति तुम्हारी जगजीवन दास तेहि चरन की जाऊं बलिहारी ॥ लिष्य सबद डिठियारी ॥ वृक्ष के ऊपर मंडिल बनावा ताहि मंडल एक जोगी आवा । जोगी भागि पवन का आइ मंदिल अपने मन पछिताइ । ताहि मंदिल को गृह भयो ताने दिशिन दुवार । ताके भीतर रहत है विचना देत अहार ॥ इति श्री सब्द सागर समाप्तम शुभम् संवत १९२९ लिषा संतबख्श महंत नरही लखनऊ ॥

Subject.—इस पुस्तक में ईश्वरानुरागी भजन शरीर पर घटित करके वर्णन किए गए हैं श्रोर मुक्ति का द्वार ईश्वर भजन मुख्य माना गया है। कवि ने अपनी अधीनता वर्णन की है श्रोर ईश्वराराधना से जो जो मुक्ति के। प्राप्त हुए हैं उनके उदाहरण बतलाए हैं।

No. 175 (h). Śabda Sāgara by Jagajīvanadāsa of Kuṭawā, District Bārā Banki. Substance—Country-made paper. Leaves—472. Size—14 × 11 inches. Lines per page—18. Extent—7,434 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1940 or A. D. 1883. Place of deposit—Mahanta Guru Prasāda Dāsa, Village Hargāon, Post office Parbatapur, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशायनमः॥ अथ लिषित शब्द सागर बानी श्री सतगुरु समर्थ जगजीवन महराज जीव की॥ सब्द॥ मन रहु आसन मारि अही ते न डोलहु रे॥ राते माते रहहु प्रगट नहि बोलहु रे॥ रजनि के दिन केवार सत कुंजी ते षोलहु रे॥ तेहि उजियारे बैठि निर्भे है पेलहु रे॥ २॥ गुरु के चरन दै सीस आस सब त्यागहु रे॥ जहां जहां तुम रहहु इहै वर मांगहु रे॥ चैाक बनो चकमकी विराजै रे॥ रवि ससि छवि तेहि वारि संग तोहि माजै रे॥ ४॥ ब्रह्मा विष्णु महेश निर्गुन अस्थूला रे॥ तेहि हिल मिल परसंग फिरहु नहि भूला रे॥ ५॥ चमकत निर्मल रूप झलक बिन हीरा रे॥ जगजीवन दास रहु मगन बैठि तेहि तीरा रे॥ ६॥ सब्द॥ १॥ तुम्ह से लागी रे मोर मनुवा झल झल झल झल देष्यों रूप॥ तुम्हते नाहीं श्रोर अनूप॥ १॥ दिसि तुम्हारी आहे धूप॥ तकि परछाहीं जैसे कूप॥ २॥ सो नैा षंडम सातैा दीप॥ जगजिवन गुलाम है तुम हैा भूप॥ ३॥ सब्द॥ २॥

End.—नाम सुरन मिलि जाइ॥ दियैा भर्म तब त्यागि कै॥ निरषि रहै टक लाइ॥ निरमल जोति निरषत रहै॥ चैापाई॥ रटहि नाम निरषहि निरबानी॥ भरम छूट रहि जोति समानी॥ निरगुन निरमल सो निरंकारा॥ बिरलेन्ह कोउ जन निरषि निहारा॥ दोहा॥ जगजिवन दास सब्द ने कहा है सुनि मानै बिस्वास॥ मनकी दुबिधा जाइ सब सदा सत्यमा वास॥ सोरठा॥ सदा सत्यमा वास॥ समझि कथा मन पूरना॥ कहि जगजीवन दास॥ सत हेत परगट कहेउ॥ १३०॥ इति श्री ग्रंथ मनपूरन बानी साँई समरथ सत गुर जगजीवन महाराज जीव की सम्पूर्ण शुभमस्तु॥ आश्विन मासे शुक्ल पक्षे तिथैा १२ द्वादस्यां भैामवासरे॥ श्री संवत् १९४०॥ लेषक परमानन्द रवैयां ग्राम॥

Subject.—(१) ग्रन्थ शब्दावली पृ० १ से २३२ पृ० तक । (२) ग्रन्थ दोहावली पृ० २३३ से २८० तक (३) ग्रंथ लीलावती पृ० २८१-३०२ (४) ग्रंथ बुद्धि दोहावली पृ० ३०३ से ३०४ तक (५) हद ध्यान पृ० ३०५ से ३०९ (६) विवेक मंत्र पृ० ३०९ से ३१० (७) कहरा नामा पृ० ३११—३१४ (८) कहरा नामा दूसरा पृ० ३१५-३१९ (९) कहरा नामा तीसरा पृ० ३१९-३२० (१०) चरन बंदगी पृ० ३२१—३२२ (११) मगन बंदगी पृ० ३२३-३२६ (१२) विवेक ज्ञान पृ० ३२७-३२८ (१३) उग्र ज्ञान पृ० ३२९—३३० (१४) छंद विनती पृ० ३३१ (१५) छंद दूसरे-३३२ (१६) छंद तीसरा- ३४ (१७) बारहमासा-३३४ (१८) सन्यास जोग-३३६ (१९) अघोर मंत्र—३४० (२०) स्तुति महावीर जन्म-३४२ (२१) स्तुति दूसरी—३४८ (२२) स्तुति तीसरी—३५० (२३) परम ग्रंथ—३५४ (२४) महाप्रलय—३९४ (२५) ज्ञान प्रकाश—४०८ (२६) ग्रन्थ मन पूरण—२१४ पत्र अर्थात् ४२८ पृष्ट तक ॥

No. 176 (*a*). Guru Mahimā by Jagannātha. Substance—Country-made paper. Leaves—5. Size—8 × 4 inches. Lines per page—20. Extent—80 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1708 or A. D. 1651. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Ṭhākura Vijaya Simha, Village Ramaī Kā Purwā, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्रीमते रामानुजायनम ॥ दोहा ॥ आठ अंग सो दंडवत प्रथम कीन्ह परनाम । जगन्नाथ गुरु करिहै सब विधि पूरण काम ॥ चौ० ॥ श्री गुरु देव चरण चित लावो हृदय ध्यान धरि सीस नवावो ॥ करि अस्तुति परिक्रमा दीजै । तन मन धन समर्पन कीजै ॥ गुरु है ब्रह्मा सुर तैंतीसा । गुरु बिन के जानै जगदीसा ॥ गुरु है नेम धर्म सब केरा । गुरु है आवागमन निबेरा ॥ गुरु है ज्ञान ध्यान मम स्वामी । गुरु है सब का अंतरजामी ॥ गुरु बिन सब सूझत है धंधा ॥ गुरु बिन जग भटकत जिमि अंधा ॥ गुरु है तप तीरथ व्रत पूजा ॥ गुरु बिन श्रोर नहीं कोई दूजा ॥ गुरुहि त्यागि श्रोरै गुन गावै । सो सुधो जमपुर के जावै ॥ गुरु मंत्र हृदय नहिं धरई ॥ सहजै जाइ नर्क मंह परई ॥ गुरु मंत्र के जो करै त्यागा । निकसै कुष्ट सो मरै अभागा ॥ सत जन्म कोढ़ी के पावै । गुरु निन्दा जो सुनै सुनावै ॥ गुरु निंदा जाके मुष होई । ताको मुष देषो मति कोई ॥ गुरु निन्दक को मोहड़ा जारै । पाप मरै कि निन्दक मारै ॥

End.—भेंट भक्ति सो आगे धरिए । श्रोर सकल सामिग्रहि करिए ॥ मेवा मधुर मीठ पकवाना ॥ गुरु जेवै जेवै भगवाना ॥ अश्वमेध दस सहस करीजै ।

वाजपेय सतकोटि पुरोजै ॥ सकल भूमि तीरथ करि आवे । जो फल गुरु चरित्र पढ़ि पावे ॥ संध्या प्रात दिवस मध्याना । गुरु चरित्र को करै बखाना ॥ ग्यारसि वा वारस अमावस पून्यो । बड़े पुन्य फल पावै दून्यो ॥ सात समुद्र करै मसि-वानो । लेषनी भार अठारह आनो ॥ कागद भूमि समस्त बनावे । सकल पात वक्षन के लावे ॥ बरनै सेस सारदा माई । लिषै कोटि चतुरानन धाई । गुरु महिमा को पार न पावे ॥ जगन्नाथ जन कछु एक गावै ॥ संवत सत्रह से अरु आठै । माघ मास उजियारो आठै ॥ भरनी रवि अरु मंगल वारा । गुरु चरित्र भाषा विस्तारा । दोहा । भूल होइ जो हरि जन मात्रा बिंदु विचारि हाथ जोरि विनती करौं ॥ लोजो सकल सुधारि ॥ स्वामी तुलसीदास के सेवक अतिही होन । जगन्नाथ भाषा सरन गुरु चरित्र गुन कीन ॥ जल तै थल तै राषि पोठो लो बंधन पारि मूरख हाथ न दीजियो कहै चरित्र पुकारि ॥ इति श्री गुरु महिमा संपूरन ॥ संवत १८८८ भादों मासे कृष्ण पछे वार सनिश्चर तिथौ तीज में ब्रह्मा वर्त भागीरथ तटे पं० दयाराम जमाति मध्ये लिषित नारायन दास वैस्नव ॥ श्री सीताराम राम राम राम

Subject.—१ से ५ पृष्ट तक गुरु की महिमा में गुरु को सब से श्रेष्ठ अर्थात ब्रह्मा, विष्णु महेश आदि देवताओं से अधिक पूज्य माना है यही महिमा वर्णन की गई है ।

No. 176(*b*). Guru Mahimā by Jagannātha. Substance—Country-made paper. Leaves—5. Size—8 × 4 inches. Lines per page 18. Extent—80 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1708 or A. D. 1651. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Ṭhākurā Rāmadaura Simha, Village Pithaura, Post Kesargañja, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्रीमते रामानुजायनमः ॥ दोहा ॥ आठ अंग सो दंडवत प्रथम कीन्ह परनाम । जगन्नाथ गुरु करि है सब विधि पूरन काम ॥ चौ० ॥ श्री गुरु देव चरन चित लावो । हृदय ध्यान धरि सीस नवावो । करि अस्तुति परिकर्मा दीजे । तन मन धन समर्पन कीजै । गुरु है ब्रह्मा सुर तैतीसा । गुरु बिन को जानै जगदीसा । गुरु है नेम धर्म सब केरा । गुरु है आवागमन नबेरा । गुरु है ज्ञान ध्यान मम स्वामी । गुरु है सब के अंतरजामी । गुरु बिन सूझत है धंधा । गुरु बिन जग भटकत जिमि अंधा ॥ गुरु है तप तीरथ व्रत पूजा । गुरु बिन और नहीं कोई दूजा । गुरहि त्यागि और गुन गावे सो सूवो जमपुर को

जावै। गुरु मंत्र हृदय नहि धरई। सहजे जाय नर्क मैं परई गुरु मंत्र को जो करै त्यागा। निकसै कुष्ट सो मरै मसाना॥ सात जन्म कोढ़ो के पावे। गुरु निन्दा जो सुनें सुनावे॥ गुरु निन्दा जाके मुख होई। ताको सप देषैा मति कोई। गुरु निन्दक को मोहड़ा जारै पाप मरै को निंदक मारै॥ गुरु निन्दक जो वनि दिपावै। वा छिन कान मूंदि उठि जावै॥ गुरु निंदा जो सुनै सयाना। सोल कोटि मरै तेहि काना॥

End.—घैार सकल सामिग्री करिये। भेट भक्ति सों आगे धरिये॥ मेव मधुर मोठ पकवाना। गुरु जेवै जेवैं भगवाना॥ अश्वमेध दस सहज करोजै। वाजपेय सत कोटि पुरीजै। सकल भूमि तीरथ करि आवै जो फल गुरु चरित्र पढ़ि पावै। संध्या प्रात दिवस मैं ध्याना गुरु चरित्र को करै बषाना॥ ग्यारसि वा बारसि अमावस पुन्यो। बड़ पुन्य फल पावै दून्यो। सात समुद्र करै मसि मानो लेषनी भार अठारह आनो। कागद भुमि समस्त बनावै सकल पात वृक्षन के लावै॥ बरने सेस सारदा माई लिषै कोटि चतुरानन धाई। गुरु महिमा को पार न पावे। जगनाथ जन कछु यक गावै। संवत सत्रह सै अठ आठै माघ मास उजियारी आठै॥ मन्नो रवि अरु मंगल वारा। गुरु चरित्र भाषा विस्तारा दो०। भूल होइ जो हरि जन मात्रा बिंदु विचारि। हाथ जोरि बिनतो करौं लोजैा सकल सुधारि॥ स्वामी तुलसीदास के सेवक यतिहो होन। जगनाथ माषा सरन गुरु चरित्र गुरु कोन॥ जल तै थल तै राषि पोठो लो बंधन पारि मूरख हाथ न दीजियो कहै चरित्र पुकारि॥ इति श्री गुरु महिमा सम्पूर्ण। संवत १८८८ भादौं मासे कृष्ण पक्षे वार सनिचर तिथैा तोज मो ब्रह्मावर्त्त भागीरथं तटे पं० दयाराम जमाति मध्ये लिषतं नारायनदास वैष्णव

No. 176(c). Guru Mahimā by Jagannātha. Substance—Country-made paper. Leaves—5. Size—6×3 inches. Lines per page—18. Extent—80 Anushṭup ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1708 or A. D. 1651. Date of manuscript—Samvat 1888 or A. D. 1831. Place of deposit—Paṇḍita Sāligrāma, Sakhaiyā-purā, Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः दो० ॥ आठ अंग सो दंडवत प्रथम कीन्ह प्रनाम जगन्नाथ गुरु करिहैं सब विधि पूरन काम ॥ चै० श्री गुरुदेव चरन चित लावैा हृदय ध्यान धरि सोस नवावैा। करि अस्तुति परिक्रमा दीजै। तन मन धन समर्पन कीजै॥ गुरु है ब्रह्मा सुर तैंतीसा। गुरु बिन को जानै जगदीसा॥ गुरु है

नेम धर्म सब केरा। गुरु है आवा गवन निवेरा ॥ गुरु है ज्ञान ध्यान मम स्वामी। गुरु है सब के अंतरजामी ॥ गुरु बिन सब सूझत है धंधा। गुरु बिन जग भटकत तिमि अंधा। गुरु है तप तीर्थ व्रत पूजा। गुरु बिन और नहीं कोइ दूजा ॥ गुरुहि त्यागि और गुन गावै। सो सूधो जमपुर को जावै ॥ गुरु मंत्र हृदय नहि धरई। सहजै जाइ नर्क महं परई ॥ गुरु मंत्र को जो करै त्यागा। निकसै कुष्ट सो मरै अभागा ॥ सात जन्म कोड़ी के पावै गुरु निन्दा जो सुनै सुनावै ॥ गुरु निन्दा जाके मुख होई। ताको मुख देषै मति कोई ॥

End.—वसन यो दयो गुरु हेता। मानहु कनक बयो कुरुषेता ॥ बाड़ बहुत बार नहिं लावै। रत्ती एक लेपि मेरु समावै ॥ भेंट भक्ति सों आगे धरिये और सकल सामिग्री करिये ॥ मेवा मधुर मीठ पकवाना ॥ गुरु जेवै जेवै भगवाना ॥ अश्वमेध दस सहस करीजै। वाजपेय सत कोटि पुरीजै सकल भूमि तीरथ करि पावै ॥ जो फल गुरु चरित्र पढ़ि पावै ॥ संध्या प्रात दिवस मध्याना। गुरु चरित्र को करै बषाना ॥ ग्यारसि वा बारसि अमावस पुन्यो पढ़े पुन्य फल पावै दुन्यो ॥ सात समुद्र करै मसियानी। लेषनी भार अठारह आनी ॥ कागद भूमि समस्त बनावै। सकल पात वृच्छन के लावै ॥ वरनै सेस सारदा माई। लिषै कोटि चतुरानन आई ॥ गुरु महिमा को पार न पावै ॥ जगन्नाथ जन कछु एक गावै ॥ संवत सत्रह सै अरु आठै ॥ माघ मास उजियारी आठै ॥ भरनी रवि अरु मंगल वारा गुरु चरित्र भाषा विस्तारा ॥ दे।० । भूल होइ जो हरिजन मात्रा बिंदु बिचारि। हाथ जोरि बिनती करैां लीजो सकल सुधारि स्वामी तुलसीदास के सेवक अतिहा हीन। जगन्नाथ भाषा सरल गुरु चरित्र गुन कीन ॥ जल तै थल तै राषियो चोठी लो बंधन पारि। मूरष हाथ न दीजियो कहै चरित्र पुकारि ॥ इति श्री गुरु महिमा संपूरन ॥ संवत १८८८ भादैां मासे कृष्ण पक्षे वार शनिवार तिथो तीज ब्रह्मावर्त्त भागीरथी तटे पं० दयाराम जमाति मध्ये लिषितं नारायनदास वैष्णव ॥ श्री श्री श्री सीताराम

No. 177. Mohamarda Rājā ki Kathā by Jagannātha. Substance—Country made paper. Leaves—8. Size—10 × 8 inches. Lines per page—50. Extent—417 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Chara ter—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1776 or A.D. 1719. Place of deposit—Paṇḍita Raghubara Dayāla, Post office Sisaiyā, Village Sivaganja, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ मोहर्द राजा की कथा लिष्यते ॥ चो० गुरु चरन बंदि बहु सिधि संत। सुनी साषि त्यों गाऊं मित ॥ जा सुनि मोह

द्रोह नहि व्यापे । होइ निःश्रेय राम कुं आप ॥ कहो जु परम पुरान को साषो । जो श्रीपति नारद सो भाषो ॥ वैकुंठ लोक सब सुष को धाम । तहं विष्णु विराजै पुरावन काम ॥ तिहि धाम गये ब्रह्मा सनकादिक । रुद्र रिषो सुर इन्द्रहु आदिक ॥ ततीस कोटि देवता तहां । गंगा आदि तीर्थ सब जहां ॥ सर्व सुरपती तहां शारदा आई तहां चलत प्रसंग ज्ञान अधिकाई ॥ सर्व ध्यान विष्णु लवलीना ता समय आवे नारद लिए बीना ॥ सर्व देव रिषिनि मसक्ति कीन्हो आदर बहु नारद को दीन्हो ॥ नारद श्रीपति को सिरनायो । कर जोरि हु अग्र भाग प्रसन्न करायो ॥ नारद उवाच ॥ हे अनाथ नाथ तुम अंतरजामी सब भव हरन सर्व के स्वामी मेरे प्रभु आशंका होई । कृपा करो अब मेटो सोई ॥ श्री भगवानोवाच ॥ श्री भकवत्सल भगत सुषदानी । नारद को आशंका जानी । तब कृपा करि कहत भए ऐसी अब कहो नारद आशंका कैसी ॥ करूं संदेह दूर अब तेरा ज्यों रवि उदै न रहै अंधेरा ॥ बूझि भलो विधि मोको सोई जो तेरे आशंका होई ॥

End.—तब नारद प्रसन्न भए सुनि बानी । भक्ति दृढ़ाव सही करि जानी ॥ तब करि उनको तोष राजा पहिं आये । तब मृतक सुत बैठो जु कराये ॥ तब नारद नृप को अस्तुति कराई । तुम बड़े भगत जगत उपजे आई । धनि यह देश धन्य यह गाऊं । मोहमरद सांचो तुम नाऊं ॥ तब सोच माग नारद गये तहां वैकुंठ विष्णु विराजे जहां ॥ जाय नारद परदक्षिणा करी । करि दंडवत चरन सिर धरी ॥ तब कहो धनि धनि तुम अगम अगाधा । ऐसे क्यों न होइ तुम्हारे साधा ॥ तुम्हरो परष तुमही पै आवै । और कौन है जो समझावै ॥ सांचो मोह मरद वह सोई । ताके मोह लेस नहिं कोई ॥ अति दयावन्त धीरज अधिकारी तुम्हरी भक्ति मैं तत्पर भारी ॥ सति श्रोता आन गुन लीन्हो । जन सबस तुमको दीन्हो ॥ तुम सो लवलीन और नहीं इलाज ॥ उनके तुम्हो से सब काज ॥ वैसे भगत सति के तुमको प्रेहा । उनको क्यों न उधारो देहा ॥ वा घर मैं वे सब परबीना । तुम सो रत भत ज्यों जल मीना ॥ यों हरि सों नारद मोहमरद कथा प्रगटाई ॥ सो आप शुक को शुक नृप को कही समझाई ॥ ये कथा जे सुनै अरु गावै । ते नर नारी मोक्ष पद पावैं ॥ हम सुनी साषि कही त्यों सोई । ता सुनि गुन बहु आनंद होई संत समागम कौ मत गाई । ता सुनि मोह द्रोह नसि जाई ॥ श्री तुलसीदास जु धरो हाथ । यह मोह मरद कथा कही जन जगन्नाथ परम संत मत हम कहो विचारी । पुरातम कथा परम सुषकारी ॥ संवत् सत्रह सै छ्योचा ग्रष । यह भाषो करि बहुत हरष ॥ कातिक बदी द्वादसी दिनै सोमवार यह गिनोसर गिनै इति मोहमरद राजा को कथा सम्पूर्णम् ॥ राम राम राम

Subject.—इस पुस्तक में एक मोहमर्द राजा की कथा का वर्णन है । वह इस प्रकार है—एक समय श्री भगवान के स्थान पर सर्व देवी देवता तीर्थादि बैठ

थे। इतने में नारद जी पहुंचे और भगवान ने उनको आदर पूर्वक प्रणाम कर बैठाया। नारद जी ने भगवान से प्रार्थना की कि महाराज मेरे मन में शंका होती है कि आप का भजन सब करते हैं आप किस का करते हैं। इस पर भगवान जी ने कहा कि हे नारद आप की शंका को मैं दूर करता हूं, सुनो। मैं उनका भजन करता हूं जो मेरे सिवाय और किसी का भरोसा नहीं रखते और मुझ को ही सब कुछ समझते हैं जिनमें मोह आदिक भ्रम किंचित् मात्र नहीं। आज कल मोहमर्द राजा का भजन करता हूं जो जगत में जन्म लेकर मेरे सिवाय संसारी कामों से पृथक् हो रहा। इतना सुन नारद श्री भगवान को प्रणाम कर संसार में मोहमर्द राजा के नगर में पहुंचे और राजकुमार को, जो नारद को साधु समझ सेवा के लिए आया था अपनी माया के बल से मृतक कर दिया। यह समाचार सारे नगर में फैल गया परंतु राजा, रानी, दास, दासी आदि किसी को भी इसका दुःख न हुआ। उसी समय राजा की दासी ने जो कूएं पर पानी भरने आई थी नारद मुनि से कहा कि महाराज राज भवन को पधारिये वहां राजा आदि सब आप की सेवा करेंगे। इस पर नारद जी ने उत्तर दिया कि जिस राजा का पुत्र मर गया है वह शोक में डूबा है वहां मैं जाकर क्या करूं। इस पर दासी ने बहुत से उदाहरण देकर नारद को ज्ञान उपदेश किया कि पुत्र पिता, माता, भाई आदि सब झूठ हैं। ये अपना ऋण उद्धार कर चले जाते हैं। इनका क्या दुःख। जब नारद जी जो साधु भेष थे न गए तो दासी चली गई और रानी से सब वृत्तान्त कहा। तब रानी आई और नारद जी से राज भवन पधारने के लिये प्रार्थना की परंतु साधु ने उत्तर दिया कि जिस घर में पुत्र शोक फैला है वहां जाकर क्या करना है। इस पर रानी ने नाना प्रकार से उदाहरण सहित नारद जी को उपदेश किया कि संसार में किसी से किसी प्रकार का नाता नहीं है, सब अपना ऋण भुगताते हैं, एक ईश्वर ही का भरोसा मुख्य है। जब नारद ने दासी और रानी और सब प्रजा को मोह त्यागी देखा तब राजभवन को गए। वहां राजा को भी आनंदमय भगवत भजन में लवलीन पाया। राजा ने नारद जी को बड़े आदर भाव से प्रणाम कर राजगद्दी पर बिठाया और सेवा करने लगा। जब वहां भी नारद जी ने देखा कि शोक नहीं तो राजकुमार की स्त्री के पास गए उसके नेत्र लाल वर्ण देख कर उन्होंने कहा कि राजा की पतोहू को शोक है इसने मोह नहीं जीत पाया। उस समय नाना प्रकार के उपदेश से उस पतोहू ने नारद जी की शंका समाधान कर कहा कि जगत झूठा है, किसी का पुरुष, किसी की स्त्री नहीं, अपना अपना ऋण चुका चले जाते हैं। इसमें क्या शोक परन्तु लाल नेत्र देख कर आप मुझ पर शंका करते हैं यह आप की भूल है। सिवाय एक ईश्वर के और पति कोई नहीं है। जो मोह में फँसा है और इन्द्रियों को वस नहीं कर सकता

वही दुःख भोगता है। मैं इन सब से पृथक् हूं। तब नारद जी परीक्षा को भी मोह त्यागी देख प्रसन्न हुए ग्रौर मृतक राजकुमार को जीवित कर दिया। नारद जी ने राजा की स्तुति की। वे विष्णु लोक को पहुंचे ग्रौर भगवान की महिमा का गान करने लगे। यही कथा विस्तार पूर्वक इस ग्रंथ में है। इस राजा के राज्य में मोह ने किसी को भी अपने वश में न पाया, सब प्रजा मोह त्यागी थी।

No. 178(*a*). Karuṇāshṭaka by Jagata Nārāyaṇa Tripāṭhi of Mailā Saraiyā (Baharāich). Substance—White paper. Leaves—3. Size—6 × 4 inches. Lines per page—34. Extent—60 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1960 or A. D. 1903. Place of deposit—Paṇḍita Muralīdhara Tripāṭhi, Village Mailā Saraiyā, Post office Bori, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः। अथ करुणाष्टक लिख्यते॥ नारी नर केरो प्रभु जात लाज राखिव तुम वसन को रूप धरि वसन समाय के। बूड़त गजराज ग्रह सो बचायो तुरत आपु दीनबंधु दीनानाथ ताही छिन धाय के। निज जन हेत कबौं देर ना कियो कृपाल दीनो सुख भूरि सदा दुखको नसाय कै जगतनरायन कहत कर जोरि नाथ ग्रैसे हो चितैहो कि चितैहो चित लाय के॥ १॥ कीजिये न देरी अब लीजे सुधि मेरी वेगि जानकी जीवन नजर उठाय कै आप ही बतावो कौन दीनन की सुधि लेय तोसों प्रभु पावों कहां जासों कहों जाय के रावरे सरन आये छोटे बड़े जेते जहां सुखी भये सब कोऊ विपरा बनाय के। जगतनरायन कहत मेरो बार नाथ ग्रैसे हो चितैहो कि चितैहो चित लाय के॥ नाम के प्रताप तेरे विष्णु दूत पापिन को सुरपुर लै गये विमान पै चढ़ाय के॥ कुमति की ह्वै गई सुमति सब ठावन में प्रेम भरो सुजस तिहारे नित गाय कै। जाही विधि चाह्यो ताहि जाही विधि तार्यो ताहि सुखी कियो जीव भव सागर नघाय के। जगतनरायन कहत कर जोरि नाथ ग्रैसे हो चितैहो कि चितैहो चित लाय के॥

End.—प्रभु सों विमुख भये बहुतै दिवस नांघि सुन्दर सुखद बैस दीन्हें में बिताय के अबहुं न प्रेम भरे राम राम आठों जाम मन बच करम सो कह्यो चित लाय कै। जानकी लखन संग उर ना बसायो तोहिं गुण है न गायो तन मन उमगाय के। जगतनरायन कहत मेरो बार नाथ ग्रैसेही चितैहो कि चितैहो चित लाय के॥ पढ़ें व सुने यह अष्टक जो प्रेम लिये कभी नहिं रहे ताहि कबौं केहि बात को। काम क्रोध मद लोभ मोह मत्सर आदि मानो इन ठगन को

पूरे तैार वात को । प्रभु को कृपा कटाक्ष तावै नित बनो रहे दुख दोष दारिद्रादि सब को निपात को जगतनरायन रहे सोच है जैानो ठांव श्री रामलाल जी ने वाधे नित प्रात को ॥

छवि रामसिया की न जात कहो श्रुति निंदत हैं मुख चन्द्रकला के। घनश्याम का रूप है राघव का शशि वर्ण हैं जानकी जो चपला के। मन जगनरायण मोहि लियो दोउ रूप अनूप हमे दिखला के। चित चरण में जाय समाय रहो मिथिलेश लली अवधेश लला के ॥

No. 178(*b*). Kavitta Sañgraha by Jagata Narāyaṇa of Mailā Saraiyā (Bahrāich). Substance—White paper. Leaves—16. Size—9 ×6 inches. Lines per page—32. Extent—352 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1960 or A. D. 1903. Place of deposit—Paṇḍita Muralī Dhara Tripāṭhī, Village Mailā Saraiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः हरि सरन गये जे जे जग देखो माय बड़े बड़े कुमती तुरत भये सुमती नाहक फंसत विषय फंद में अभागे मूढ़ दुर्जन पगन को रज बुधि चूमती आठोजाम राम राम कहि कै सुधारै जन्म जाके लिए राज काज त्यागें सबै भूपती। जगतनरायन बनत सब भांति ताको प्रभु की कृपा कटाक्ष जाको दिसि घूमती ॥ कीरति कुमारी बनवारी के मिलन हेत करिकै सिंगार झम झम चली झूमती जगतनरायन सघन वन मध्य गई देख्यो घन घेरि आयो मनै मन ऊबती । ताही छिन सांवरा सुघर धाय आय मिल्यो दौरि महरानी नन्दलाल पूछ चूमती हियरे लगाय करि राधिका सों कान्ह कह्यो प्यारी सुकुमारी तू अकेली कहं घूमती ॥ जाती संग सांवरे बुझाती तन ताप त्रय काहे को वृथाही विरहागि वपु डूमती गाती वो गवाती मन भाती श्याम सुन्दर को छाती सों लगाय बार बार मुख चूमती जागती जगाती कान्ह कुंवर को सारी रैन प्रेम युत बातें करि नींद भरी झूमती। जगतनरायन गोपाल गुण यादि करि नीर भरे नयनन सों बृजवधू घूमती ॥

End.—कर्म प्रधान रचि राखेव विश्व प्रथमहीं जैान जस करै तैान तस फल लहिये। राव रंक घर माहि जहां कहं जन्म होय द्वै कै निसंक रहो सब मन तहिये। मान अपमान सुख दुख परे जैान जहां जगतनरायन तहां पै तैान सहिये। छोड़िये न हिम्मत बिसारिये न हरि नाम जाही विधि राखै राम ताही विधि रहिये ॥ मन वच कर्म सों जैान जैान कीन्हे पाप जनम जनम महं जब जब अहिये जानकी

जीवन को गुणानुवाद गाय गाय नर तनु पाय अब ताको सब दहिए जगतनरायन भजिये रघुनाथ जी को भूलिबो भटकि भर्म सिंधु में न बहिए। छोड़िये न हिम्मत बिसारिये न हरी नाम जाही विधि राखै राम ताही विधि रहिये ॥ सावन सुहावन की छाई छवि चारों ओर भरि रह्यो जल मय थल नदी नारे में उमड़ि घुमड़ि आये मेघ चहुं ओरन सो चम चम चपला चमाकैं घन कारे में जगतनरायन सुगंध भरो वायु बहै चर औ अचर किये सब को सुखारे में ॥ इति कवित संग्रह सम्पूर्णम।

No. 178(c). Sitarāmā Binaya Dohāwali by Jagata Nārāyaṇa Tripāṭhī of Mailā Saraiyā. Substance-White paper. Leaves-8. Size—9 × 6 inches. Lines per page—32. Extent —180 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1960 or A. D. 1903. Place of deposit—Paṇḍita Muralīdhara Tripāṭhī, Village Mailā Saraiyā, Post office Bauri, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः अथ श्री सीताराम विनय दोहावली लिख्यते ॥ दोहा ॥ सियाराम लछिमन भरत रिपुहन पवनकुमार ॥ जगतनरायन हिय बसो। करिकै कृपा अपार ॥ १ ॥ बन्दैा दोउ कर जोरि कै रामचन्द्र को नाम ॥ जगतनरायन हिय बसैा करौ सदय विश्राम ॥ २ ॥ सीतापति सीता लषन बसैा हिये मम आय जगतनरायन अति सुषद नित सो छवि दरसाय ॥ बाम दिसा मो जानकी लषण दाहिनी ओर। जगतनरायन उर बसो रामलाल चित चार ॥ ३ ॥ स्वामी सीतानाथ जी रामचंद्र महराज। जगतनरायन के तुही राखन हारे लाज ॥ ४ ॥ राखन हारे लाज के तुही हमारे नाथ। भवसागर बूड़त गहो जगतनरायन हाथ ॥ अंतरजामी रामजी जानत उर की बात जगतनरायन हिय बसो लषन सीयजन भ्रात ॥

End.—अपनी दिशि ते लीजिये राम सिया सुधि मोरि ॥ जगतनरायन पावै भक्ति अनूपम तोरि ॥ जगतनरायन दीजिये भक्ति अनूपम नाथ। भवसागर सों काटिये सुकर पकरि मम हाथ ॥ हिये बसो सिय लषन युत जानकी जीवन राम। जगतनरायन शरण मो राखिय आठौ जाम ॥ बहुत दिवस बीते प्रभू देषत पंथ तुम्हार। जगतनरायन कहत अब लीजै षबरि हमारि ॥ दीनदयाल न दूसरो प्रभु सम और लषाय जगतनरायन जासु के चरन सरन मों आय ॥ दीन बंधु दीन के सदय भयो रखवार। जगतनरायन ताहि ते तुम कहं रह्यो पुकार ॥ रामनाम की रटनि सो गूढ़ तत्व दरसात जगतनरायन अब हिय सीताराम लषात ॥ इति सीताराम दोहावली सम्पूर्ण

No. 178(*d*). Sītārāma Binaya Kavitta by Jagata Nārāyaṇa Tripāṭhi of Mailā Saraiyā (Bahrāich). Substance—White paper Leaves—26. Size—9 × 6 inches. Lines per page—36. Extent—468 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṁvat 1960 or A. D. 1903. Place of deposit—Paṇḍita Muralīdhara Tripāṭhi, Mailā Saraiyā, Post office Bauri, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः । कवित्त । कछु पिंगल देख्यो नहीं अगत अरु नाहिन है कवि को चतुराई । सिय राम कृपा प्रवसी उर में प्रभु भक्ति के कारन अर्ज सुनाई ॥ खल परिहास करैं कितनो पर संतन के ढिग आदर पाई ॥ हरि को चरचा दिसि ख्याल नहीं मम कीरति जानि तिन्है न सुहाई ॥ १ ॥ राज रिहुआ को जिला बंहरायच के घर है सरैया सुभ नगर सुहावनो । मैल नाम सरोवर फुले हैं कमल जहां सुन्दर अमल अति पावन सो पावनो ॥ शंकर भवानो सुखदानी को शिवाला तहां मूरति अनूप फल देत मन भावनो जगतनरायन गुलाम राम जानकी को रहत तहां ही रामनाम रट लावनो हियरे बसाय छवि देखिये अघाय श्री जानकी लखन राम सुन्दर सुघर को । गाय गाय सुयस रिझाय काहे लेत नाहिं सुकर मनोहर धनुष बान धर को । सुमिरि सनेहु सो सदैव रघुनाथ जी को करुना निधान स्वामी चर श्रौ अचर को । जगतनरायन सकल सुख चाहो जो पै प्रेम सोँ पुकारो भाई नाम सियवर को ॥ सादर अनेक बार कहे ता समान कौन एक बार राम कहे धन्य वाको भाग है । रामही में सब कछु रिद्धि सिद्धि अणिमादि तीरथ व्रत जोग जाग तप त्याग है । जगतनरायन कहत रामनाम लिये टूटै भवफंद अरु छूटै कर्म दाग है ॥

End.—द्रुपदी पति राखी है साखी सबै कुरुराज सभा महं देखि दुखारी । जल भीत ग्राह गह्यो जबहीं प्रभुही तबहीं गजराज उबारो । दीन दुखी सब को रघुनाथ कृपा करि के सब भांति सुधारो । जगतनरायन दीनदयाल भयो अस नाहिं न ह्वै है अगारो ॥ अंत समै पावै जब काहू को न संक करैं चढ़ि कै बिमान राम धाम को पयान हैं । जहां सब संत जहिं महामाेद मन माहिं तहां को समाचार गये सोई जानहीं । राम सिय लखन को छवि देखि देखि नित आनंद मगन रहैं किमि कै बखानिये ॥ बिबिध प्रकार को कलेश मूढ़ भोग करैं भले बुरे कर्म सबै जानि परैं तबहीं ॥ पृथ्वी पर भूपति अनेक बड़े बड़े भय रोते कर गये अंत देखि रहे सबहीं । माता पिता पुत्र भाय सकैं न करि कछु सहाय यम करें दूत आय बांधि चले अबहीं । जगतनरायन भजन करि रैन दिन जनम सुधारो भला चेत करो अबहीं ॥

No. 178(e). Sri Jānakīvarabinaya by Jagata Nārāyaṇa of Mailā Saraiyā. Substance—White paper. Leaves—30. Size—8 × 6 inches. Lines per page—28. Extent—551 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1960 or A. D. 1903. Place of deposit—Paṇḍita Murlīdhara Tripāṭhī, Mailā Saraiyā, Post office Bauri, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ भजन कर निस दिन राम नाम सुखदाई। सुगम नहीं तनु अगम अमर को लोउ तें देत गंवाई। धरनि धाम धन धाम सुहृद जन मातु पिता सुत भाई। अंत अंत रहि जात सवै है को काके संग जाई। करि के प्रीति प्रतीति सकल छिन भजि लीजे रघुराई। नवनिधि तरैं परैं ना जग मों वहो सकल चतुराई। अमित अमय तरि गये राम कहि तू सठ रहा भुलाई। जगतनरायन नाम महातम कबहुं न कोउ सक गाई शंभु शेष सारद नारद कहि कोउ पार ना पाई। राम नाम सों नाम मिलत है और कहां तक करौं बड़ाई॥ जगतनरायन राम भरोसे जमपुर त्रास नसाई॥

End.—राम सिया सुधि लेव हमारो। चरन कमल हौं सरन तिहारे लागौ वेगि गोहारो। सब सुख करन हरन दुख दीनन दीनानाथ मुरारो॥ राख्यो लाज द्रुपद तनया को कौरव सभा मझारो। वारन चह्यो ग्राह जल भीतर तब गजराज पुकारो। धायो तुरत गहरु नहिं कीन्हें लीन्हे दौरि उवारो। बहुत त्रास निज सुत को दीन्हो दिति को पुत्र सुरारो। ताके लिये खंभ मों प्रगटेउ नरसिंह रूप खरारो। जब जब विपति परो जन ऊपर तब तब दुख नेवारो। जगतनरायन कहत मोहं कहं कीजै नाथ सुखारो॥ सीताराम सीताराम सीताराम इति श्री जा की वर विनय पद सम्पूर्णम्॥

No. 179(a). Alaṅkāra Sāṭhi Darpaṇa, by Mahārāja Jagata Siṁha of Bhinagārāja (Bahrāich). Substance—Country-made paper. Leaves.-8. Size—10 × 5 inches. Lines per page—8. Extent—180 Anusṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1864 or A. D. 1807. Date of manuscript—Samvat 1864 or A. D. 1807. Place of deposit—Mahārājā Rājendra Prasāda Siṁha, Bhinagā Rāj, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ षष्ठु ते षो ब्रह्माण्ड लौं सांचो एक लखाइ। ब्रह्म सच्चिदानन्द भज ताके लागौं पाँइ॥ १॥ अलंकार दुइ से कहे मुख्य भेद

परिमान। भरत आदि दै ग्रंथ सबै ग्रह जे सुकवि सुजान ॥ २ साहि मुख्य तामें किये करिकैं विविध विचार। सत सहस्र जिनके कहे कवि कुल भेद प्रकार ॥ ३ अलंकार सत सहस लौं घटैं जाहि में भाइ। के मतार्थ बहु पक्ष करि काढ़े मम्मट राइ ॥ ४ जाहि जानि नृप सभा में अलंकार कहि देइ। दान मान जाते बड़े कवि कुल निसुदिन सेइ ॥ ५ सत सहस्र मथि साहि जे मम्मट लिये निकारि। तिनैं प्रगट भाषा करौं नाना शास्त्र विचारि ॥ ६ नाम प्रथम बरनन करौं श्रो कहि लक्षन लक्ष। अलंकार में दक्ष ह्वै स्वच्छ हृदै करि पक्ष ॥ ७

End.—संसृष्टि यथा ॥ लोपत इव तम अंग कों नभ जनु अंजन वृष्टि। कुपुरुष सेवालोंं भयो निष्फल वापै दृष्टि ॥ ११९ आयुस में विश्राम नहिं मिले अंग ह्वै जाइ। अंगी के परगट करै बहुत अलंकृत भाइ ॥ १२० मंमट को मत देखि के निज मति के अनुसार। ताही सों संकर कहत जिनके विमल विचार ॥ १२१ संकर यथा ॥ तव रिपु तिय भूषण हर्‍यो सब सबरन तजि हार। बिंबाधर ते लाल ह्वै करि कै गुंज विचार ॥ १२२ कहै एक सै आठ जे अलंकार परिमान। भरत सूत्र के मत सर्मूभि अगनित भेद बिधान ॥ १२३ मम कृत साहित्य सुधानिधि कह्यो सबै तेहि मांह। अलंकार वासों सबै जानि लेहु कवि नाह ॥ १२४ इति श्री मन्महाराजकुमार विश्वेन वंशावतंश दिग्विजय सिंहात्मज जगत सिंह कवि कृते अलंकार साहि दर्पने नाम अलंकार समाप्त शुभमस्तु कल्याणमस्तु ज्येष्ठ मासे शुक्ल पक्षे त्रयोदश्या गुरुवासरे संवत् १८६४ ॥ श्री राम राम

Subject.—प्रार्थना, ग्रंथ निर्माण, अलंकार नाम—पृ० १। उपमा, अनन्वय, उपमेयोपमान, उत्प्रेक्षा, संदेह, अर्थापत्ति, पृष्ट—२। विचित्रा, रूपक, अपन्हुति, श्लेष, समासोक्ति, निदर्शना, अप्रस्तुत प्रशंसा, अतिशयोक्ति, भेदकातिशयोक्ति, संबंधातिशयोक्ति, अक्रमातिशयोक्ति, अत्यंतातिशयोक्ति, प्रस्तुताफ, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, दीपक, माला दीपक, तुल्य योगिता, व्यतिरेक, आक्षेप, विभावना, विशेषोक्ति, जथासंख्य, अर्थान्तरन्यास, सार, विरोध, स्वभावोक्ति पृ० ३—४। व्याज स्तुति, सहोक्ति, विनोक्ति, परिवृत्त, भाविक, काव्यलिंग, पर्यायोक्ति, उदात्त, समुच्चय, पर्याय, अनुमान, परिकर, व्याजोक्ति, परिसंख्या, हेतु, अन्योन्या, प्रश्नोत्तर, सूक्ष्म, असंगति, समाधि, सम, विषम, पृ० ५—६। अधिक, प्रत्यनीक, मोलित, एकावलि, स्मृति, भ्रान्तालंकार, प्रतीप, सामान्य, विशेष, तद्गुन, अतद्गुन, व्याघात, संसृष्टि, संकर पृ० ७—८। इति।

No. 179(*b*). Bharatī Kaṇṭhābharana by Mahārāja Jagata Siṁha of Dyotaharī (Goṇḍā). Substance—Country-

made paper. Leaves—27. Size—10 × $4\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—9. Extent—725 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1863 or A. D. 1806. Date of manuscript—Samvat 1864 or A. D. 1807. Place of deposit—Rāj Pustakālaya, Bhinagā, Bahrāich.

Beginning.—अथ भारती कंठाभरण लिख्यते ॥ छप्पय ॥ कनक लोक जनु षचित महा मरकत गिरि ऊपर। मनु चंपे की माल लसत छवि तुलसी जु पर ॥ जनु सजल घनस्याम मध्य दामिनि दमकत अति। मनु मनोज उर माह अमित ह्वै रह्यो सोम रति ॥ जनु नव तमाल तरु पै चढ़ो कुंदन लतिका ललित वर। जय राधे हरि भरि अंक मैं जगत सिंह कल्यान कर ॥ १ कवित्त ॥ उर मनि माल राजै कोटि काम रूप राजै पदन बसन छाजै गिरजा नदन के। नेति नेति कहै वेद पावत न कछू भेद गहत न खेद ध्याय सुषमा सदन के ॥ चंदन लसत चारु चंद्रन भरित भाल मंदन करत सब यकोई रदन के। कारण जगत को सवारन सकल सिद्धि दारन विघन नाम वारन वदन के ॥ २

End.—पंचावन अरु पांच सै सकल छंद परिमाण। सेस मतो उर आनि कै भाषा कियो विधान ॥ १०६ इति श्री मन्महाराज कुमार विस्वेन वंसावतंस दिग्विजय सिंहात्मज जगत सिंह कवि कृते भारती कंठाभरण वरन वृत्ति छंद वरननं नाम चतुर्थोऽध्याय ॥ अ.षाढ़ मासे कृष्ण पक्षे चतुर्दश्यां शनि वासरे सम्वत् १८६४ ॥ दसखत गुरुदास कायस्थ रामात्मा ॥ शुभमस्तु कल्याण मस्तु श्री रामकृष्ण श्री राम सहाय श्री भवानी सहाय श्री गोविन्दायनमः। श्री रामचन्द्रायनमः राम शिवायनमः ॥

Subject.—प्रार्थना व कवि वंश वर्णन—पृ० १—२। पिंगल उत्पत्ति तथा प्रस्तार निरूपण—पृ० ३। गण विचार गुरु लघु संज्ञा देवता व फल—पृ० ४। पंच रगणादि, पाताल चक्र, दिष्ट चक्र, नष्ट, उद्दिष्ट, मेरु पताकादि पृ० ५—६। वर्णवृत्त के पताकादि पृ० ७—८। छंद भेद, मात्रा छंद वर्णन गाहा, दोहा, सोरठा, बंधा, बरवा, रोला, रसिक, चैापैया, सुलक्षणा, गंधाना, धाता, धातानंद पधारी, पापा कुलक, अरिल्ल, चैाबोला, छप्पय, अभिराम, पद्मावती, उल्लाला, कुंडलिका, मनमोहन, झूलना, शिष्या, मधुलिया, हाकलिका, मधुभार, अमीर, सिंहावलोकन, लवंगम, लीलावती, हरिगीतिका, त्रिभंगी, दुर्मिल, हीर, जल हरन, मदनहरा, मरहटा, चूड़ामनि, मोहिनी, सुगति, छवि, हरिपद, ललित, सुमगति, मगनामा, रुचिरा, चुरियाला और द्रुपदी का वर्णन—९—१३ पृष्ट। वर्णवृत्ति

वर्णन-श्री छंद, काम पद छंद, मधु, सार, ताली, पाशी, प्रिया, मृगेन्द्र, रमन, कमल, मंदर, तिन्ना, मजयरी, निगाली, संमोहा, हारी, हंस, यमक, शेषा, तिलका, विज्जोहा, चौरंशा, संपनारी, पंथान, मालती, मदनक, समानिका, सवाम, करहंची, शोर्षा, विद्युन्माला, मल्लिका, प्रमानिका, तुंग, कवल, मानव क्रोड़ा, अनुष्टुप्, महालक्ष्मी, सारंगा, पाइत, रतिपद, विंवा, तोमर, रूपमाली, संयुक्ता, चंपकमाला, सारवती, सुखमा, अमृत गति, दोषक, सुमुखी, सालिनी, दमनक, सेनिका, मालतिका, इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, उपजाति, रथोद्धता, स्वागता, भुजंगप्रयात, लक्ष्मीधर, चोटक, सारंग, मोक्तिदाम, मोदक, तरल नयन, हंसहारी, प्रमितास्सण, दमय, तारक, कंद, पाकावलि, पुष्पतांगी, वसंततिलका, चक चामर, मालिनी, भ्रमरावलि, सरभ, मनहंस, नृपालिका, नाराच, पद्मनील, चंचला, पृथ्वी, मालाधर, शिखरणी, मंदाकांता, हरिणी, मंजीर, चंचरी, क्रीडा, शार्दूल विक्रीडित, चंद, धवल, शंभु, स्रगधरा, गीतिका, गंटिका, नरिंद, हंसी, मादिरा, सुंदर, चकोर, मत्त गयंद, क्रीट, द्रुमिल, भुजंग प्रयात, मनहरन, तंनी, जगत प्रकाश, सालूर, चमरी, घनाक्षरी, निवाह, जलद, कलानिधि, रूप, महा घनाक्षरी पृ० १४—२६। निर्माण संवत—२७ इति।

Note.—कवि वंश वर्णन—चारि वेद षट शास्त्र लो जिनके वकत दास। वत्स गोत्र कुल कमल रवि कवि मयूर परगास ॥ ९ ॥ सुनि कविता रवि उतरि इहि मेटे सकल विकार। दियो तिलक कविराज कर विदित सकल संसार ॥ ता मयूर के वंस मे विदित विसेन वषान। कियो मझोली के तिलक महाराज धरिमान ॥ शालिग्रामी गंडकी अरु सरजू के तीर। नगर मझोली वसत है छत्री कुल रनधीर ॥ ताते उमड़ि महीप सुत आय अवध के पास ॥ ११ ॥ अपर महीपन जीति यहि कीन्हों तहां सुवास ॥ मान मर्दि कल हंस को लीन्हों गोंडाराज। जाहिर भयो प्रतापमल देव जोग्य किय काज साहिमल्ल ता को तनय उपजे कुल अवतंस। कुसुम सिंह महिपाल भो तिनके वरनत वंस ॥ मान मिट्यो पर नृपन को मानसिंह के तीर। ताहि सराह्यो आप उठि दिल्लीपति रनधीर ॥ १४ ॥ लछिमन सिंह ताको तनय सव लक्षण जुत जान। गुन करि दूजो लछिमन कहैं सवै मतिमान ॥ १५ ॥ नरवाहन ताको तनय जाको तेज अपार। जीति चहुं दिसि मेदिनी कियो सुजस विस्तार ॥ १६ ॥ दुर्जन सिंह उदार मति दुरजन दहन कृशान। जसते ससि फीको लगै याते भानु लजान ॥ अमर सिंह का वरनि कवि अमर सिंह सम देषि। धर्म तनय सो सत्यता नित दिन रहत विसेषि ॥ रामसिंह को कहत कवि रामचन्द्र को अंस। भू मंडल के नृपन को भयो सीस अवतंस ॥ १९ ॥ महाराज ताको तनय दृढ़सिंह परचंड। नृप उदंड दंडी कियो जिन अपने भुजदंड ॥ २० ॥ दिल्ली के उमराव सव जिन जीते संग्राम। पुनि तीरथ पति सेइ क बहुरि लियो हरिधाम ॥

दत्तसिंह को सुव उदित उदवत सिंह उदार। धर्म धुरंधर विष्णुरत जानत सब संसार ॥ दत्तसिंह को बंधु लघु नाम भवानी सिंह। हाटक कस्यप रिपु भये उदै थाय नरसिंह ॥ २३ ॥ महाजुद्ध कीन्हे अमित जानत सब संसार। बसि लीन्हो जिनगा सकल भाजे सब जन वार ॥ भरतषंड मंडन भयो ताको सुत वरिबंड। जिन उजीर से रन रचे अपने ही भुजदंड ॥ २५ ॥ शिवपुरान भाषा कियो जानत सब संसार। सकल शास्त्र को देषि मत सुने पुरान अपार ॥ ता सुत भो दिग्विजय सिंह सकल गुनन को खानि। सबै महीपति भूमि के रावत जाको आनि ॥ जाहिर या संसार में जस विवेक की ऐन। जाके गुन जानै गुनी जे देखै निज नैन ॥ जगत सिंह ताको तनय वंदि पिता के पाय। पिंगल मत भाषा करत छमियो सब कवि-राय ॥ इनको बेतहरी (गोंडा) जागीर में मिला था।

No. 179(c). Jagata Prakāśa by Jagata Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—8. Size—10 × 5 inches. Lines per page—14. Extent—400 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—Saṁvat 1865 or A. D. 1808. Date of manuscript—Samvat 1865 or A. D. 1808. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādur Siṁha, Bhinagā Rāj, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ जगत प्रकाशे लिख्यते ॥

प्रज्वलिका छन्द ॥ मनि मुकुटशोश केशरि सुभाल। कुंडल कपोल उर मुकुत माल ॥ कर वेनु धरे तन पीत वास। पद पंकज जे नष इंदु भास ॥

दोहा ॥ बंदों तिहि जिहि मनि हिय श्री सुरत युत निरसंक। जनु रवि मंडल में वस्यो शशि मंडल विनु अंक ॥

निर्माण काल ॥ घर तरु रसु वसु शशी कहि संवत स्वंबार। माघव सित शुभ सप्तमी लियो ग्रंथ अवतार ॥ ३ रीति वृत्त गुण छंद युत दोष रहित रस वान। जगत प्रकाश प्रकाश भो नव रस रसिक विधान ॥ ४ साहित शास्त्र समुद्र को भरताचार्य अचार्य। तासु मतो मथि मति करो नव रस भेद उदार्य ॥ ५ नव रस मय जानो जगत जगत मयो श्री कंज। ताही ते नव रस कहे जे कविता बुधिवंत ॥ ६

End.—अथ मुख वर्णन ॥ देखत मुख श्री श्याम के हरत हिए को पीर। प्रति बिंबत शशि बिंब जन यमुना जु के तीर ॥ तिलक युक्त मुख वर्णन ॥ केसरि को सोहत तिलक हरि के ललित लिलार। शशि के बीच म जनु जड्यो सुवर्ण के द्वै तार ॥

मुकुट वर्णन ॥ माथे सोहत श्याम के मद्दो मनिन के मैार। ज्यो नील गिर श्रृंग पै सब उडुगन इक ठैार ॥ अथ मोर चंद्रिका वर्णन ॥ मोर चंद्र शिर चंद्र लखि तिलक गंग दुति आनि। भैाहैं चाप कटाक्ष सर मार नैन लखि तानि ॥ अथ संपूर्ण देह दुति वर्णन ॥ यथा रस छुगांके ॥ गोपी मंडल बीच हरि करे रास हरि लेत। मनो हेम मनि मध्य में मरकत मनि छुत देत ॥ राधा में माधव लखत माधो में राधाव। रंग बदलि दोऊ भाये रति में लीला हाव ॥ बरन अरथ जैां मिलि रह्यौ नेकु नहीं बिलगात। हरिराधा राधाहरी एक प्रान दोय गात ॥

Subject.—वंदना, निर्माणकाल, आलंब वर्णन, नायिका लक्षण, नख शिख में चरण नष अंगुली, महावर, बिछुआ, पाद, अनवट, पायजेब, नूपुर, मुरवा, गुल्फ, पायल, जंघ, नितंब, कटि, नाभि, रोमावलि, त्रिवली, घांघरो, नीवी, उदर, कुच, भुजमूल वर्णन छंद १ से ५८ तक।

बाजू, भुज, पाणि, अंगुली, मुद्रिका, मेहंदी, कंठ, भूषण, पीठि, बेनी भूषण ठोडी, अधर, दशन, बीरी, हांस, शोभी, मुखवास, रसना, बानी, कपोल, गाड़ कपोल, तिल नासिका, बेध, नथ, मुक्ता, बरुनी, अंजन, नेत्र डोरे, चितवन, अपांग वर्णन, नयन, कनीन का वर्णन, अंजन, कान, चोर, बेंदी, मुख, आड़, केश, अलक, पाटी, बेनी, सीमंत, सिंदूर वर्णन पृ० ५९—११७

शीसफूल, अंगदीप्ति, बसन, घूंघट, किनारी, सुकुमारता, स्वेद, अंग बास, गति, भूषण, मूर्ति वर्णन पृ० ११८—१३३

नायक का नख सिख वर्णन पृ० १३४—१६६ इति।

No. 179(*d*). Nakhasikha by Mahārāja Jagata Siṁha, of Bhinaga. Substance—Country-made paper. Leaves—9. Size—$8\frac{1}{2} \times 4\frac{3}{4}$ inches. Lines per page—9. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Rāja Pustakālaya, Bhinagā, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ छप्पय ॥

कनक लीक जनु पचित मद्दा मरकत गिरि ऊपर। मनु चंपे की माल लसत छबि तुलसी जु पर ॥ जनु सजल घन स्याम मध्य दामिनि दमकत अति। मनु मनोज उर माह श्रोमित ह्वो रही सोय रति। जनु नव तमाल तरु पै चढ़ी कुंदन लतिका ललितवर। जय राधे हरि भरि अंक में जगत सिंह कल्याण कर ॥ कवित्त ॥ उरमनि माल राजै कोटि काम रूप लाजै प्रफुल्ल बसन छाजै गिरिजा नंदन के। नोंत

नेति कहै वेद पावत ना कछु भेद रहत न खेद ध्याव सुषमा सदन के ॥ चंदन लसत चारु बंदन भरित भाल चंदन करत सब कोई रदन के। कारन जगत को संवारन सकल सिद्धि दारन विघुन नाम वारन बदन के ॥ २।

End.—कारे जहाँ मन तारे तहाँ सम रैन जहाँ तहाँ जोन्ह चंदा ते। जोति जहाँ तहाँ धूम परे धरे जूही जहाँ तहाँ है अलि माते ॥ नैन जहाँ सित तारे तहाँ सित वाते मिलो लली लाजु लला ते। प्यारो न ये। नहीं भायोरी या चलि कारे गोरे हू को साथ सदा ते ॥ ३६

छप्पय ॥ कुंद इंदु अरविंद बिंब चक च'प संप हरि। मुकुलित पुरित पिलित एक मद तरु इरु वृत्तकरि ॥ बाग सरद समीर जुगल मधु कातिक बिनु रति। अलि बिनु निसु दिन सुखद सरित नव तल नवीन अति ॥ रदन बदन इग अधर कच कांति कवरि कटि वरनि छवि। जय जगत सिंह हमि नारि के। अंग अंग वरनहु सुकवि ॥ ३७ इति

Subject.—नायिका के अंगों के वर्णन, राधा कृष्ण के मिलन, माला आदि भिन्न भिन्न अंगों श्रोर शृंगारों का वर्णन है पृ० १ से ९ तक है

No. 179(e). Nāyakādarśa- Śikhanakha Nakhaśhikha by Mahārāja Kumār Jagata Simha. Substance—Country-made paper. Leaves—45. Size—9½ × 4½ inches. Lines per page—12. Extent—405 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1877. or A. D. 1820—Place of deposit Mahārāja Rājendra Bahādur Simha Bhinagā Raja, Bahraich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ छप्पय ॥

एक रदन द्वे करन तीन लोचन छबि सोहत। चारि बाहु कर पंच दान द्रव षट पद मोहत ॥ सत छंद मंद गंध अष्ट कुल नाग लसत गल नव निधि नितहो देत छाप दस दिसिहु कीर्त्ति भल ॥ नहि अंक अवर याकी रहत जग जाकी वरनन करत ॥ तेहि जगत सिंह सत कवि सदा ध्यान आनि हिय में धरत ॥ १ दोहा ॥ अखिल तरुनि सिर मुकुट मनि नाजुकता को वेलि। जामें स्याम सिंगार अलि करत सुमन मय केलि ॥ २ कलित भई ब्रज पर बलित ललित नेह को वेलि। लचक परन के डरन पिय मनु अलि करत न केलि ॥ ३ निर्माण काल—संवत नग नग नाग ससि ससिवासर सम चारु। माधव सित तिथि पंचमी लियो ग्रन्थ अवतारु ॥ ४ विन दूषण भूषण सहित रीति वृत्ति गुनवान। रसवारा प्यारो जगत कविता करो विधान ॥ ५

End.—सोरठा ॥ तव छवि सिंधु अपार कहांलैां मैं एक मुख । जैा मुख होइ हजार तैा न पार पावै अपरि ॥ ११५ दोहा ॥ कहि गाथै जेती कछु प्राचो-नन परमान । तितनी अधता अंग की हो हुं कियो बखान ॥ ११६ चैारासी कै पाठ ते चैारासो छुटि जाइ । ताते चैारासो कवित नष सिष कियो बनाइ ॥ ११७ एक छप्पय दोहा चतिस एक चैारासि कवित्त । अष्टादश ऊपर सतक किय कवित्त मथि चित्त ॥ ११८ इति श्री महिहोन वंसावतंस वरिबंड सिंह आत्मज दिग्विजै सिंह तनुज जगत सिंह विरचिते नाइक दरसे नषसिष शिषनष वर्णन नाम समाप्तं ॥ संवत १८५३ ॥ भाद्र शुक्ल द्वितीयायां श्री राधाचाध्य वर्णनम् ॥ भवानीदीन शुक्लेन गंगातट निवासिना ॥ १ ॥ वक्राव्यस्थेन लिखितं पूर्वयामे तथा दानैा ॥ पंच विंशत्यके वर्तमानेन भवानीदीनेन ॥ राम इति

Subject.—प्रार्थना, निर्माण काल, ग्रंथ निर्माण—छंद १ से ५ तक । रस वर्णन, स्थायी भाव, संचारी भाव, अनुभाव कथन, श्रृंगार भेद—६ से २२ छंद तक । नखशिख वर्णन, बार, जूड़ा, पाटी, मांग युक्त पाटी, मांग वेनी, पोठि, पनारी, अलक, भाल, बेंदी, मुख मंडल, श्रवण कुंडल, भैांह, पलक, बरुनी, नेत्र, नेत्र तारे, डोरे, चितवनि, अंजन, नासिका, नाकवेध, नथ, कपोल, तिल गाड़, अधर-पनारी, अधर, रदन, हास, रसना, बानी, मुखवास, सिसकनि वर्णन—छंद २३—६३ चिबुक, मुखशोभा, कंठ, रेखा, भुज, कर, मुद्रिका, कंकन, मेहदी युक्त कर वर्णन, कर रेखा, कर, अंगुली, पवे, चक्रचिन्ह, नख, कुच लालिमा, कुचाग्र की श्यामता, कंचुकी, उदरनाभि, त्रिवली, रोमवलि, कुच संधि, उदर, रोम, रजी, त्रिवली, नाभि, कटि, नितंब, उरु, जंघा, पोरवा, एड़ी, पाद पृष्ठ, पाद तल, चरण अंगुली, पदनख, गति, श्रम स्वेद, दीपति, बसन, सुकुमारता, अंगवास छंद ६४-१०५

नायक, नायिका वर्णन छंद १०६—११८ इति

No. 179(*f*). Rāmachandra Chandrikā, by Mahārāja Jagata Siṁha of Dyotaharā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—225. Size—13 × 7 inches. Lines per page—20 Extent—4,200 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nagari. Date of manuscript—Samvat 1885 or A. D. 1828. Place of deposit Bhaiyā Santa Bakhsha Siṁha, Guṭhavā, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥

दोहा ॥ केसवदास प्रकास करि रामचंद्रिका चारु । बहु छंदनि गुन पावनी राम चरित सुप सारु ॥ छंद ग्यान जिनको नहीं लिषि लिषि कियो

पशुद्ध । तातें मैं लक्षण कियो होइ न छंद विरुद्ध ॥ प्रथमै गुरु लघु ग्यान कहि मन पुनि लेहु विचार । आ जानेते वृत्तन के वरण सवै निरवारि ॥ गुरु वर्न दोहा ॥ संजोगी के प्रथम को वरन दुमत्त समेत । कहि दीरघ पनुसार कहु वरनात उपेत ॥ पथ लघुवरन ॥ सुद्ध येक कल लघु कहत कहु दीरघ लघु मानि । भाषे नाग पनेक विधि सो संछेप वखानि ॥

End.—पष्ट नवे हारक लयो छंद प्रगट है होइ । नव नब्वे ग्रमक्य का चारि छंद है सोइ ॥ ६९ सो सु पनुष्टुप जानिय पांच छंद परमान । एक सतक वसुधा लयो पकै छंद निदान ॥ ७० एक सतक द्वै वादि है मदन हरा तहं एक । लक्षो रूपमाला तहां सो पय छवि सविवेक ॥ ७१ मार्यविका सो चारि पर द्वै है कहा प्रमान । हरिप्रिया सो पांच पर दस लपि कहै निदान ॥ ७२ पादा कुलिका जानिय पद ऊपर सो एक । सपद मै चोतिसद्दु के या विधि किये विवेक ॥ ७३ इति श्री भल्सकल लोक लोचन चकोर चिन्तामनि श्री रामचन्द्रचन्द्रिकायां छंद जाति संख्या निर्नयो नाम समाप्त शुभमस्तु सम्वत १८८५ फागुन मासे ॥

Subject.—रामचन्द्रिका के सम्पूर्ण छन्दों का लक्षण वर्णन ।

No. 179(*a*). Ramachandrikā kī Chandrikā by Jagata Siṁha of Dyotahā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—122. Size—13¼ × 6¾ inches. Lines per page—22. Extent—4,000 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old and worn out. Character—Nāgarī. Date of Composition—Saṁvat 1658 = A. D. 1601. Place of deposit—Bābū Padma Bakhsha Siṁhā, Lavedapur (Bhinagā), Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ दोहा ॥ केशवदास प्रकास करि रामचन्द्रिका चारु । बहु छंदनि जुत पावनो राम चरित सुष साह ॥ छंद ग्यान जिनको नहीं लिपि लिपि कियो पशुद्ध । ताते मैं लक्षन कियो होइ न छंद विरुद्ध ॥ प्रथमै गुरु लघु ग्यान कहि मन पुनि लेहु विचार । आ जाने ते वृत्तन को वरन सवै निरवारि ॥ पथ गुरु वरनन दोहा ॥

संजोगी के प्रथम को वरन दुमत्त समेत । कहि दीरघ पनुसार जुत कहं वरनान्त उपेत ॥ पथ लघु वर्नन ॥ शुद्ध एक कल लघु कहत कहं दीरघ लघु मान । भाषे नाग पनेक विधि सो संक्षेप वखानि ॥

End.—अथ रूपमाला छंद लक्षनं ॥ रसज्ञ द्वै भगन रूपमाल कहि । सुकवि ताहि जोय बानि जानि लहि ॥ यथा ॥ रामचन्द्र चरित्र को जु पढ़ै सदा सुख पाइ । स्नान दान अशेष तीरथ पुन्य को फल पाइ ॥ नारि का नर विप्र क्षत्रिय वैश्य सद्गति कोइ । पुत्र पौत्र कलित्र संपति पाइहै सुख सोइ ॥ ३८ अथ नाराच छंद लक्षनं ॥ लघु गुरु क्रमै नराचु । वरन्न षोडसै सुसाचु ॥ यथा ॥ अशेष पाप पुन्य के कलाप आप मे वहै । विदेह राज ज्यों सदेह भक्त राम को कहै ॥ लहै सुभुक्ति लोक लोक अंत मुक्त होइ के । कहै सुनै पढ़ै गुनै जु रामचन्द्र चन्द्रिकै ॥ ३९ इति श्रीमत्सकल लोक लोचन चकोर चिन्तामनि श्री रामचन्द्र चन्द्रिकायां सीता समागमो नाम नवत्रिंशति प्रकाश ॥ ३९ ॥ संपूर्ण शुभमस्तु ॥ छंद संख्या वर्नन ॥ दोहा ॥ राम चान्द्रिका पुस्तको केशव कृत परमान । संख्या को—

Subject.—गणेश वंदना, छन्द लक्षण तथा विश्वामित्र का अयोध्या गमन वर्णन पृ० १—५। राम लक्ष्मण व विश्वामित्र का वन गमन, इसमें आये हुए छंदों के लक्षण सहित—पृ० ६—८ । सीता स्वयंवर वर्णन पृ० ९—११ । बाण रावण संवाद पृ० ११—१३। धनुष भंग वर्णन पृ० १४—१७। सीता राम विवाह पृ० १८—२२ । राम परशुराम संवाद पृ० २२—२७। राम का अयोध्या नगर प्रवेश पृ० २७—२८ । राम वनवास वर्णन पृ० २८—३२। भरत पादुका ग्रहण पृ० ३२—३५ । सूर्पनखा विरूप वर्णन पृ० ३५—३९। राम सुग्रीव मिलन पृ० ४०—४४। सीता खोज व हनुमत बंधन पृ० ४५—५० लंका दहन, सेना संगठन और समुद्र दर्शन पृ० ५१—५४। राम का लंका आगमन पृ० ५५—५६। रावन अंगद संवाद पृ० ५७—५९। लंका का घेरा व नाग फांस में राम का बंधन पृ० ६०—६३ । कुंभकर्ण व मेघनाद वध पृ० ६४—६६ । रावण वध पृ० ६७—७० । सीता मिलन, देव स्तुति वर्णन पृ० ७१—७४। भरथ मिलाप पृ० ७५—७८ अवध में राम प्रवेश पृ० ७९—८० । अगस्त आगमन पृ० ८१—८२। राम को वैराग्य होना व वशिष्ट विश्वामित्र का बोधन पृ० ८३—८४ । वशिष्ट का राम को समझाना व शिव पूजन वर्णन पृ० ८५—८६। राम नाम का तत्व वर्णन पृ० ८७—८८। राम व ब्रह्मा का मिलन पृ० ८९—९१। राजनीति वर्णन पृ० ९१—९२। क्रीड़ा वर्णन पृ० ९३—९५। राम का व्यवहार संशोधन पृ० ९६—९८। सीता का पुनः वन दर्शन पृ० ९९—१०१। सीता वन गमन वर्णन पृ० १०१—१०४। ब्रह्मा का राम को स्वर्ग गमनार्थ कथन पृ० १०४—१०८। स्वान की प्रार्थना व द्विजपति मठपति बनाना पृ० १०९—१११। राम का अश्वमेध यज्ञ करना-पृ० १११—११४। लक्ष्मण का स्वर्ग गमन पृ० ११५—११६। सुग्रीव विभीषन मानभंजन व भरत मोहन कथन पृ० ११६—

११७। लवकुश विजय पृ० ११८—१२०। सीताराम समागम पृ० १२१—१२२ फल प्राप्ति। इति॥

Note.—निर्माणकाल, सोरह सै यट्ठावन कार्तिक सुदि बुधवार। रामचन्द्र की चन्द्रिका तब लीन्हीं अवतार॥

No. 179(*h*). Rasikapriyā Tilaka by Jagata Siṁha Rājakumāra of Dyotahā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—223. Size—13 × 6 inches. Lines per page—10. Extent—6,125 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādur Siṁha, Bhinagā Rāja (Bahrāich).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अहन सितासित पद पदुम पद पद तल नव रूप। हरत पाप सब जगत को हरि पद प्राग अनूप॥ छप्पय॥ एक रदन गज वदन सदन बुधि मदन कदन सुत। गौरि नन्द आनन्द कन्द जग वन्द चन्द जुत॥ सुखदायक दायक सुकृत गननायक नायक। खलघायक घायक दरिद्र सब लायक लायक॥ गुन गन अनन्त भगवन्त भव भक्तिवन्त भवभय हरन। जय केशवदास निवास निधि लंबोदर असरन सरन॥ २ टीका वार्त्ता॥ एक रदन गज वदन॥ अथवा एक रद नाहीं और सब दांत हैं अथवा द्विरद नाम हाथी को तामें एक रद नाहीं॥ एक दन्त है गज वदन बुद्धि सदन कैसा है॥ दन्त बुद्धि को सदन नाम धरै है॥ वा गज वदन बुद्धि को सदन है॥ मदन कदन सुत॥ मदन काम ताको कदन नाम कर्त्ता शिव ताको सुत॥ प्रश्न॥ मदन के नास ते रस को नास भयो अब रस कहाँ रह्यो जाते रसिक प्रिया भयो॥ उत्तर॥ मदन धतूरा का नाम ताको कर्त्ता शिव॥

End.—पंचम अर्थ॥ रति जो है सात भंति सात बहिरति औ रति बिपरीति या में मति बढ़ै और भावो संचारी विभाव अनुभाव सात्वकादि सब रस के कारन है सब की रीति जानै सिंगार हास आदि दै सब रस जानै सो कहै सुंदर अर्थ काव्य को जानै विनि धुनि लक्षना अलंकारादि सब जानै वा स्वारथ जानै जहाँ पढ़ि कै जाइ राजा भय्या को सभा में तहाँ द्रव्य औ वाहन बसन बहुत धन को प्राप्त होइ औ परम अर्थ भगवान को जानै वा स्वारथ या में भगवान है ताही को प्राप्त होइ और परम अर्थ जा श्री राधा है ताको भक्ति को प्राप्त होइ श्लेषालंकार॥ टीका दोहा॥ बांधे छंद प्रबंध विधि होत तिलक अति गुढ़। तातें हौं वातन लिखौं जेहि बुझै मति मूढ़॥ बिनु प्रयास बिनु गुरु पढ़ै बूझै जेहि सब

लोग। ताते यह सब जगत हित कियो जगत उत जोग॥ कहत वेद व्याकरन सब षट पुरान मत यहु। करहु कपट तजि जगत को हरि राधा पद नेहु॥ इति श्री विश्वेन वंशावतंश वरिबंड सिंहात्मज दिग्विजय सिंह तनूज जगत सिंह कवि कृतो जगतविलासे तिलके रसिक प्रियायां अनरस वर्नन नाम षोडश प्रभावः॥ समाप्तः शुभमस्तु॥ १६

Subject.—रसिक प्रिया की टीका।

No. 179(*i*). Rasikapriyā Tilaka by Jagata Siṁha of Dyotahā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—22. Size—14 × 5¾ inches. Lines per page—25. Extent—825 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Place of deposit—Bābū Padma Bakhsha Siṁha, Lavedapur, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अरुन सितासित पद पदुम पद पटतल नव रूप। हरन पाप सब जगत को हरि पद प्राग अनूप॥ १॥ छपै॥ एक रदन गज बदन सदन बुद्धि मदन कदन सुत। गैारिनन्द आनन्द कन्द जगवन्द चन्द जुत॥ सुखदायक दायक सुकृत गननायक नायक। खलघायक घायक दरिद्र सब लायक लायक॥ गुन गन अनन्त भगवन्त भव भक्तिवन्त भवभय हरन। जै केशवदास निवास निधि लंबोदर असरन सरन॥ १ टीका वार्ता॥ एक रदन गजबदन अथवा एक रद नाहीं अैार सब दांत हैं अथवा द्विरद नाम हाथी को तामें एक रद नाहीं॥ एक दन्त गजबदन है॥ बुद्धि को सदन॥ कैसा है दंत बुद्धि सदन नाम घर है॥ वा गज बदन बुद्धि को सदन है॥ मदन कदन सुत॥ मदन काम ताको कदन नास कर्त्ता शिव ताको सुत॥ प्रश्न॥ मदन के नास ते रस को नास भयो अब रस कहां रहो जाते रसिक प्रिया भयो॥ उत्तर॥ मदन धतूरा को नाम ताको कदन कर्ता शिव॥

End.—यथा तुलसी॥ कहं धनु कुलिसहु चाहि कठोरा। कहं कोमल मृदु गात किसोरा॥ इत्यादि चैारै पद मे जानियो॥ बरनै कवि नायक सबै भाय यहि अनुसार। सब गुन लायक नायका सुनु अब बहुत प्रकार॥ १५ कवि नायक जो बड़े तिन की मति के अनुसार सो हैांह नायक बरनो॥ वा जैसे कवि नायक लोग नायक बरने तैसे होंह मति की अनुसार नायक बरनो॥ वा कवि लोग नायक सब बरनत हैं नायक यहि अनुसार बरनिबो चाहिए॥ दशो लक्षण युत सब षोडश गुन लायक नायिका सुनु अब बहुत प्रकार॥ इति श्री महिश्वेन वंशावतंश वरिबंड सिंहात्मज दिग्विजै सिंह तनूज जगत सिंह कवि कृतो जग-

द्विलासे तिलके रसिक प्रियायां प्रछन्न प्रकार चतुर्विध""""निरुपणं नाम द्वितीयो प्रभावः ॥

Subject.—गणेश वंदना टीका नवरस वर्णन इन्द्रजीत का वर्णन, दानादि की व्याख्या, शृंगार लक्षण, प्रच्छन्न संयोग सिंगार वर्णन पृ० १—१२ तक। नायक लक्षण, दस लक्षण युत वर्णन, प्रकास शठ आदि लक्षण वर्णन-पृष्ट १३-२२ तक।

No. 179(j). Rasikapriyā Tilaka by Mahārāja Kumār Jagata Siṁha of Dyotahā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—112. Size—12½ × 5¾ inches. Lines per page—18. Extent—3,025 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Place of deposit—Bābū Padma Bakhśa Siṁha, Lavedapur, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ मूल दोहा ॥ अथ ना जाति वर्नन ॥ प्रथम पद्मिनी चित्रनी सुवती जाति प्रमान। बहुरि संखिनी हस्तिनी केसव राइ बखान ॥ १ टीका वार्ता-चारि युग को चारि जाति स्त्री लिख्यो। प्रथम युग में पद्मनी १ त्रेता में चित्रनी, २ द्वापर में संखिनी ३ कलियुग में हस्तिनी ४ वा स्त्री जाति में प्रथम मुख्य पद्मनी है वाकी क्रम सो जानियो वाके सब को भासव जो अब तिय की जाति प्रमान है सो प्रथम पद्मनी औ चित्रनी ओ संखिनी हस्तिनी को प्रथम ही वर्णन करयो केसवराइ वा सुवती की जाति मूल पद्मनी को लक्षन ॥ सहज सुगंध स्वरुप सुभ पुण्य प्रेम सुखदान। तनु तनु भोजन रोस रति निद्रा मान बखान ॥ सलज्ज सुबुद्धि उदार मृदु हास बास सुचि अंग। अलस अलोभ अनंग भू पदुमिनि हाटक रंग ॥

End.—कृष्ण को उपचार ॥ केसोदास दिन राति केतको को भावई भांति जिय में वसत जात नैनन में नलिनी। मालती को पीवे मधु सूझत न अंध कहूं सेवती सेवन कहो सेई गंध फलिनी ॥ औरै हो कहत बात कान्ह काहे को लजात ऐसे तो खिस्याइ सो जो होइ मन मलिनी ॥ देखौ नहो प्रान पति निलज अली की गति मालती सों मिलौ चाहै लीन्हे साथ अलिनी ॥ टीका ॥ केसव कवि नाम दिन राति केतकी को भांति भावत है जीय तो चमेली वसति औार नैननि में कमलिनी सो प्रीति राखत है औ माधवी को मधु पीवत है सो अंध है सेवती को तो सेवन करत गंध फली सेई मै औरै बात कहत हो है प्रानपति या निलज्ज भ्रमर की गति देखौ भ्रमर पै मैं कहाते हो मालती सों तो मिलौ चाहत है अलिनी को साथ लिये ॥ द्वितीय अर्थ ॥ केसैा कवि नाम दिन राति केतनी नाइका की हृदय में भा कहै दोसि भावै जिय में वसति जाति जौन तिय जिन के नैन नलिनी है कमल नेत्र हैं माल"""""""""

Subject.—पद्मिनी, चित्रनी, संखिनी और हस्तिनी लक्षण वर्णन पृ० १—१० तक। नायिका भेद, मुग्धा, नवल अनंगा, लज्जा, मुग्धा शयन, मुग्धा का सुरत, मान। पृ० ११—१८। अज्ञात यौवना, ज्ञात यौवना, प्रगल्भ मध्या, प्रादुर्भूत मनोभव, विचित्रा मध्या, रति, विति, सोलह शृंगार, मध्या धीरा वर्णन। पृ० १९—२८। सामुद्रिक, मध्या धीरा धीरा, प्रौढ़ा लक्षण, अकमात, प्रौढ़ा अधीरा, परकीया वर्णन, पृ० २९—४१। चतुर्विधि दर्शन। पृ० ४२—५५। नायक नायिका की चेष्टा वर्णन, स्वयं दूतिका, ऊढ़ा, अनूढ़ा, प्रथम मिलन, अन्य प्रकार मिलन, पृ० ५६—६८। हाव भाव वर्णन पृ० ६९—७६। अष्ट नायिका वर्णन पृ० ७७—८४। विप्रलंभ शृंगार पूर्व, अनुराग दस दशा वर्णन पृ० ८५-१००। मान, विरह वर्णन पृ० १०१—१०६। मानमोचन ६ भेद वर्णन। पृ० १०७—११२।

अपूर्ण।

No. 179(*k*). Rasa Mṛigāṇka by Jagata Siṁha Rāja Kumāra of Dyotahā (Goṇḍā). Substance—Country-made paper. Leaves—29. Size—9¼ × 4 inches. Lines per page—20. Extent—840 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1863 or A. D. 1806. Date of manuscript—Samvat 1863 or A. D. 1806. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādur Siṁha, Bhinagā, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ रस मृगाङ्क लिख्यते ॥ दोहा ॥ उदात्त रत्नावलि को संकर ॥ विपति कदन मंगल सदन एक रदन ससि सोश। द्विरद वदन झलकत मदन गौरि नन्दन गज ईस ॥ १ उत्प्रेक्षा वस्तु ॥ जय जय वारन वदन के एक रदन उद्योत। मानो गिरि के शृंगते निकस्यो सुरसरि सोत ॥ २ अथ नख शिख वर्णन कृष्णचन्द्र को ध्यान वस्तु उत्प्रेक्षा ॥ अरुण चरण की आंगुली बड़ी नखन को कांति। मानो पंकज पै जड़े आनि चंद की पाँति ॥ ३ हेतोत्प्रेक्षा ॥ पद सरोज नूपुर कनक तरुनी मान मरोर। भौंर पराग जनु भृंग गण करत रहत नित सोर ॥ ४ वस्तूत्प्रेक्षा ॥ नाभोजुत रोमावली सोभित त्रिवली संग। कालिंदी के भौंर ते मानो उठी तरंग ॥ ५ ॥

End.—सिंदूर युक्त सीमंत वर्णनम् ॥ उत्प्रेक्षा ॥ लसत मांग सिंदूर जुत विवि पाटी बिच ठौर। ग्रस्यो राहु रवि को मनो रह्यो सुलोचक कोर ॥ ३० चोटी वर्नन उत्प्रेक्षा ॥ चोटी गुंदी तीनि सर लसत वदन के ठौर। कुहू केतु जनु राहु मिलि ससि पै कीन्हो दौर ॥ ३१ तन दीप्ति अरुन आरो वर्नन उत्प्रेक्षा ॥ गोरे

तन सारो अरुन पहिरत अति छवि होति। विद्रुम मंडफ में मनो बरत दीप की जोति ॥ ३२ इति श्री सब साहित्य मय रस मृगाङ्क सुखदानि। जगत सिंह नव सिख सवै दसई कला बखानि ॥ ३३ माघ मासे शुक्ल पक्षे नैाम्यां चन्द्र वासरे संवत् १८६३ दसखत गुरुदास के शुभमस्तु ॥

Subject.—उदात्त रत्नावली का संकर, उत्प्रेक्षा सभेद, रत्नावल रूपक, और उल्लेख का संकर, उपमा सभेद, परकीया, सामान्या, प्रतीप सभेद, समुच्चय कारक, दीपक नवोढ़ा रूपक, भ्रांता संमोह, विषाद रतिप्रीता, पिहित, विभावना, पर्यायोक्ति-पृ० १-४। परि संख्या, विषम, असंगत, व्याजोक्ति, गूढ़ोक्ति वाक विदग्धा, काव्य लिंग, काकोक्ति श्लेष, विषाद अनुसयना। अपन्हुति संकर, परिसंख्या, पर्यायोक्ति उत्प्रेक्षा का संकर, मुग्धा खंडिता, स्वभावोक्ति खंडिता प्रहर्षन, विषाद, विप्रलब्धा, संदेह, स्वभावोक्ति, स्वाधीनपतिका, परिसंख्या, समुच्चय अभिसारिका मुग्धा। पृ० ५—१०। पर्यायोक्ति परकीया, मीलित, आक्षेप, प्रहर्षन आगतपतिका, अवज्ञा, विरोधाभास, असंभव, अतद्गुन, पद्य संख्य, उत्प्रेक्षा वैसिकलज्जा, विचित्र, सुमिरन संदेह रूपक, श्लेष विट, विभावना, दृष्टांत, स्वयंदूतिका, असंगत, उदात्त वोक्षित, भ्रान्ता मुग्धा, प्रहर्षन, सूक्ष्महाव, मीलित संकर, विषम हास्य, पृ० ११—२१। असंभव अद्भुत रस, समुच्चय भयानक, अप्रस्तुत प्रशंसा, प्रौढ़ोक्ति, दीपक, परिसंख्या धृति, हाव भाव, कारक दीपक स्वभावोक्ति, सहोक्ति, भाविक मति, अवहित्थादि, हेत अपन्हुति विभावना, अधरादि वर्णन, नखशिख वर्णन, पृ०२२—२९ तक।

No. 179(*l*). Ratna Mañjarī Kośa by Jagata Siṁha of Bhinga Rāja (Bahrāich). Substance—Country-made paper. Leaves—56. Size—9 inches × 5 inches. Lines per page—8. Extent—80 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1863 or A. D. 1806. Date of manuscript—Samvat 1863 or A. D. 1806. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādur Siṁha, Bhinaga Raj, Bahrāich.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथैकाक्षर कोश लिख्यते ॥ दोहा ॥ पग नूपुर कटि किंकिनी कर मुरली उर माल। श्रुति कुंडल तन पीत पट शीश मुकुट गोपाल ॥ शास्त्र धातु अभिधान अरु वोमत शब्द ते साधि। भाषा किये यकाक्षरहि समुझो वुद्धि अगाध ॥ कः नाम ॥ ब्रह्मा वायु आतमा अरु प्रकार परकास। प पाचो कः जानवी वरनत बुद्धि विलास ॥ कं नाम ॥ काम सोस

सुप अनल तल कंचन कंकहि नाम । षष्ट भेद इमि जानवो वरनत हूं मतिधाम ॥ कुः नाम ॥ पृथिवी कुत्सित कुः कहै ये द्वै नाम उदार । छपनक मत मन मानिकै रचे कवित करतार ॥

End.—श्रो नाम ॥ भैरव देव श्रोकार है कहि श्रोकार अनन्त । परब्रह्म श्रं जानवो श्रः महेस बुद्धिवंत ॥ ५७ श्रं नाम ॥ ब्रह्मा विष्णु महेश अरु परब्रह्म श्रोंकार । चारि नाम या के कहे सकल कोस को सार ॥ ५८ छपनक मतो विचारि कै निज मति के अनुसार । रत्नमंजरी नाम कहि रचे कवित करतार ॥ ५९ ॥ निर्माणकाल ॥ कहै राम रस नाग शसि कातिक दुतिया सेत । जगत सिंह भाषा कियो जानि लेहु कवि हेत ॥ ६० यकसठि दोहा ये रचे अक्षर अर्थ विचार श्री गोंड़ा स्थान कहि जानहु सुमति उदार ॥ ६१ इति श्री मन्महाराज कुमार बिसेनवंसावतंश दिग्विजय सिंहात्मज जगत सिंह कवि कृत रत्नमंजरी नाम कोशः ॥ शुभं भूयात् पैाष मासे शुक्र पक्षे द्वितियायां शनिवासरे संवत् १८६३ दः गुरुदास ॥

Subject.—क से ह तक श्रौर क्ष व स्वरों को नाम संज्ञा का वर्णन ।

No. 179(*m*). Sāhityasudhānidhi by Rāja Kumāra Jagata Simha of Dyotahā. Substance—Bādāmī paper. Leaves—32. Size—13×8 inches. Lines per page—34. Extent—850 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1858 or A. D. 1801. Date of manuscript—Samvat 1943 or A. D. 1886. Place of deposit—Paṇḍita Kṛishṇa Bihārī Misra, Editor, Mādhurī, Lucknow.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ छंद बरवै—शिव सुत एक रदन जय छवि उद्योत । निकस्यो मनों मेरु ते सुरसरि स्रोत ॥ १ सीस मुकुट श्रुति कुंडल केसरि भाल । पीत वसन तन मुरली कर उर माल ॥ २ जाते श्रौर न दूसर श्रादिहु श्रंत । नेति नेति जेहि गावत निगम निरंत ॥ ३ चरन कमल रज बंदों अद्भुत भूरि । जासु कृपा करि पावों कवि मति भूरि ॥ ४ जै वृन्दावन पावन जै व्रजकुंज । जै जमुनाजल विकसित सरसिज पुंज ॥ श्री गुरुचरण सरोरुह पुनि सिर नाय । रचत भेद साहित्यिक कवि मति पाय ॥ श्री सरजू के उत्तर गोंड़ा ग्राम । तेहि पुर बसत कवि गनन श्राठो याम ॥ तिन में एक श्रल्प कवि अति मति मंद । जगत सिंह सो बरनत बरवै छंद ॥ ८ विरति जहां द्वादस पै पुनि मुनि अंत । रीति यहै बरवै की कहैं अनंत ॥ ९ चंदा लोक श्रादि दै भाषा

कोन। कह साहित्य-सुधानिधि बरवै चौनि ॥ १० ॥ संवत वसु शर वसु शशि अरु गुरुवार। शुक्र पंचमी भादों रच्यौ उदार ॥

End.—नायकादि संचारी स्वातिहि हाव। रस मृगांक ते जानौं सब कविराव ॥ भरत भोज अरु मम्मट श्री जयदेव। विश्वनाथ गोविंद भट दीक्षित भेव ॥ भानुदत्त आदिक मत करि अनुमान। दियो प्रगट करि निपाद कवित विधान ॥ कहे छः से छत्तिसय पुनि बरवै चौनि। सत तरंग कर जानो ग्रंथ नवीन ॥ इति श्री मन्महाराज कुमार बिसेनवंशावतंश दिग्विजै सिंहात्मज जगत सिंह कवि कृत साहित्य सुधानिधि सकल दोष निरुपनो नाम सप्तम सारंगः ॥ श्री संवत् १९४३ आषाढ़ शुक्ल सप्तम्यां गुरुवासरे समाप्तं शुभं भूयात् ॥

Subject.—काव्यरुप निरुपण, शब्द निरुपण पृ० १—२ तक। वृत्ति, उत्तम काव्य, कुटिला वृत्ति, सरला वृत्ति निरुपण—पृ० ३—७ तक। शब्दालंकार, अर्थालंकार पृ० ८—१८ तक। प्रसाद, मधुर, ओज वर्णन, भाव लक्षण, रीति वर्णन, दोष वर्णन, सविस्तर निरुपण। पृ० ९—१३ तक।

No. 179(*n*). Sāhitya Sudhānidhi by Jagata Siṁha of Dyotahā. Substance—Country-made paper. Leaves—24. Size—13 × 5½ inches. Lines per page—20. Extent—660 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1862 or A. D. 1805. Place of deposit—Same as in no. 179 (*m*).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ साहित्य सुधानिधि लिख्यते ॥ बरवै छंद ॥ शिव सुत एक रदन जय छवि उद्योत। निकसो मनों मेरु तें सुरसरि सोत ॥ सीस मुकुट श्रुति कुंडल केसरि माल। पीत वसन तन मुरली कर उर माल ॥ जाते अवर न दूसर आदिहु अन्त। नेति नेति जेहि गावत निगम निरंत ॥ चरण अब्ज रज वंदों अमृत मूरि। जासु कृपा करि पायो कवि मति भूरि ॥ जय वृन्दावन पावन जय बृज कुंज। जय जमुना जल विगसित सरसिज पुंज ॥ श्री गुरु चरण सरोरुह पुनि सिर नाइ। रचत भेद साहित्यिक कवि मति पाइ ॥

End.—ये सत दोस मुख्य है इनहीं के अन्तर भूत में ओर दोष जानिये ओर काहू ने दोषांकुस कियो है सो दोष कहि कें फिर दोष कों मिटाय डारो है सो अजोग्य कियो जो कहिकें मिटावना तो दोष काहे कों कहनो तातें दोषांकुस मिथ्या है दोस सत्य है दोष विचारि कै कविता करिये या प्राचीन मत जानियो मंगल में ध्यान में देवता वाचक में तीनि जगह दोष को विचार न

करिये और सर्वत्र करिये यह मुनि आज्ञा जानियो ॥ या विधि दोष अमित है कहे उदार। तामें मुख्य जानि सत किय विचार ॥ १७७ ॥ विन साहित्य सुधानिधि करै कवित्त। हंसै ताहि कवि कोविद जे रस मित्त ॥ १७८ काव्य अर्थ अगनित मत करि यक ठैार। कहि साहित्य सुधानिधि कवि सिर मैार ॥ १७९ जे प्राचीन काव्य मग किये उदार। ताते हैां न अधिक कछु किहे विचार ॥ दग्धाक्षर गन दूषन छंद करोति। मेरे छंद ग्रंथ ते जानो मोत ॥ १८१ नायकादि संचारी स्वातिक हाव। रस मृगांक ते जानो सब कविराव ॥ भरत भोज अरु मंमट श्री जयदेव। वि..................

Subject.—प्रार्थना, काव्य स्वरूप निरूपण पृ० १—२। शब्द स्वरूप निरूपण, गंभीरावृत्ति निरूपण, कुटिल वृत्ति लक्षण पृ० ३—५ तक। सरल वृत्ति, अलंकार निरूपण पृ० ६—१५ तक—त्रिविध गुण, नवरस निरूपण पृ० १६—१७। काव्य रीति वर्णन, काव्य दोष वर्णन पृ० १८—२४ अपूर्ण।

No. 179(o). Uttama Mañjarī by Jagata Siṁha of Dyotahā. Substance—Country-made paper. Leaves—4. Size—9 × 4 inches. Lines per page—10. Extent—110 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Mahārāja Rājendra Bahādur Siṁha, Bhinaga Rāja (Bahrāich).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अलंकार गुन धुनि सहित दोष रहित रसवान। सतसैया मधि कै रच्यैा उत्तम काव्य प्रमान ॥ उत्तम काव्य लक्षणं जथा साहित्य सुधानिधिः ॥ वाच्य अर्थ सों अति से अैारै अर्थ। उत्तम काव्य कहत धुनि सुकवि समर्थ जथा सत सतिकायां ॥ मैं बरजो कै वार तूं उत कित लेति करोंट। पंखुरी गड़े गुलाब की परिहै गात खरोंट ॥ नायक की उक्ति ते सामां पाय करैांट लेवे ते मान ध्यंगि। अरु सामो पाय रमसो पाय लघु मान हो होत है। याते लघु मानहो कहिये ॥ इर्षा मूलक विप्रलंभ शृंगार उत्तम काव्य है ॥ पर्यायोक्ति अलंकार ॥ जथा साहित्य सुधानिधिः ॥ प्रजा वक्ति द्वै कहिये सुकवि सुजान। अचनन की रचना करि पहिलो मान ॥ मिसु करि कारज कीजे जो चित भाव। दुजो प्रजा वक्ति इमि कहि कविराव ॥

End.—सत सतिकायां यथा ॥ लग्यो न सुमन ह्वै है सफल आतप रोस निवारि। वारी वारी आपनी सींचि सुहृदता वारि ॥ मानिनी नायका प्रति सखी की उक्ति है शिक्षा भाव ध्वनि ॥ मुख्य श्लेष मूलक रूपक अलंकार है काव्य प्रकाश के मते ॥ चन्द्रालोक के मते समासोक्ति ॥ मुख्य श्लेष रूपक जमक पोषक है ॥ साहित्य सुधानिधि के मते ये दोनों नाहीं होते हैं ॥ वाच्य व्यंग मुख्य है ॥ उत्तम काव्य ॥ जथा साहित्य सुधानिधिः

मुख्य अर्थ सें दुजो आवै अर्थ। वाच्य व्यंग सो जानो कहै समर्थ ॥ जथा सत सतिकायां ॥ हरषि नवोली लषि ललनि राषि अमिल सषि साथ। आंखिन हो में हसि धरो सीस हिए पै हाथ ॥ सषो को उक्ति सषो सों परकोया नायका ॥ के बोधक हाव हाथ नाइका ने हैं बेर धरो है ताते निसि शिव की सैागंध व्यंजित है सूक्ष्मालंकार ॥ उत्तम काव्य ॥ जथा साहित्य सुधानिधिः ॥ सुक्ष्म पर आशय लषै सैनन पाइ। मो देषत रवि मनि लय कचन छिपाय ॥ दोहा उत्तम व्यंग जे सतसैया के सार। तिन्हें काढ़ि कीन्हें जुदा निज मति के अनुसार ॥ दूषण जुत मध्यम अधम रहे कवित जे अैार। तिन्हें जानि नहिं संग्रहे कहत सुकवि सिर मैार ॥ इति श्री जगत सिंह कृत उत्तम मंजरी समाप्त शुभमस्तु कल्यानमस्तु वैसाष मासे शुक्ल पक्षे अष्टम्यां ॥

Subject.—सतसई के १८ दोहों की टीका जो चुन कर सतसई से अलग कर लिए गए हैं अैार उत्तम काव्य व्यंग के उत्कृष्ट नमूने हैं। पृ० १—४ तक।

No. 180(*a*). Dattātreya ke Chaubīsa Gurū by Jana Gopāla. Substance—Country-made paper. Leaves—3. Size—10 × 8 inches. Lines per page—50. Extent—150 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1805 or A. D. 1748. Place of deposit—Ṭhākura Bechū Siṁha, Village Umarā, Post office Sidhauli, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ गुरु चैावीस दत्तात्रेय की कथा लिष्यते ॥ दोहा। चरण वन्दि गुरुदेव के पारब्रह्म सिर नाय। साधू को मतु लीजिये दुर्लभ देही पाइ ॥ जेहि विधि साधू उद्धरै शिव विरंचि अरु सेस। सनकादिक नारद भये सतगुरु के उपदेस ऊधव बूझी कृष्ण सों कहो ज्ञान समुझाइ। कैान भांति जिउ उद्धरै भर्म तिमिरि मिटि जाइ। कृष्ण कही ऊधो सुनो संतनु को मतु यह घट पटादि मतु छाड़ि दे ब्रह्म दृष्टि मतु लेइ। पांच तत्व गुन तीनि में मन इन्द्री अरु देह। जब लग ब्रह्म न भासई काटे संसे येह बहु विधि भूषन कनक के न्यारे न्यारे नाम। अंतकाल येकै भये सत्त सुरूप सुधाम ॥ बहु विधि पातक विलछ्यो चुल्हे दिये मसाल। ज्यों देषो दोलाद्र में सावुत येक निराल ॥ वापी कूप सरोवरहि नदी नारे सोइ नीर। नग्न एक बहु विधि भयो वैसो ग्यान सरीर ॥ जो व्यापक बीज में सोई सब विस्तार। डार पात तजि मूल गहि राषहु तत्व विचार ॥ पूछो तो अजहू कहो माया गुन विस्तार। योरेहु में बहुत है ऊधव देषि विचार ॥

End.—षापु निमित्त भाश्रम नहिं करई। सर्प वत्त ग्रैसे मन धरई॥ पर घर रहै सहज मैं जाई। नैातन मंदिर भोजन भाई॥ ज्यों माषी मधु संचित कीन्हें। मधु वे षाइ बहुत दुष दीन्हो॥ ले गया मधु सुष दै गयो छारा। संचित छाड़ो ज्ञान विचारा॥ कुरर करै नहि भामष संगा। तातें होइ देह कैा भंगा॥ त्यागें तुरत बहुत सुष पाया लागन हारे षापु गमाया॥ कंकन धुनि सुनि क्वांरी लाजै। उभै परस्पर सो पुनि वाजै॥ येक रह्यो करतो सचुपायो। तनधारी को संग नसायो॥ त्यों हिंसा का ध्यान लगाया। राजा गया मरम नहिं पाया॥ मन वच कर्म मन लागो ग्रैसा। भृंगी कीट होइ पुनि जैसा॥ बाल तरुन वृद्ध जरा जनावै। यह उपदेश देइ समुझावै॥ हैा तोहि तजो भजो मोहि कैसे। यह उपदेस देइ ते थैसै॥ राज पाट आपनपो भूल्यैा। सुषसागर मैं मुनिवर झूल्यैा॥ मुनि व्रत लियो छांडि सब राजू जन गोपाल सरे सब काजू गुरु चैावीस सुनाई साषी। जदु राजहि दत्त सें भाषी॥ लीला पढ़ै सुनै घरु गावै। पावै ज्ञान अज्ञान नसावै॥ दोहा॥ उद्धव हरि जस श्रवण सुनि गहिया ब्रह्म विचार। जन गोपाल यहि विधि तरे धन धासा संसार॥ इति श्री जन गोपाल विरचितायां दत्तात्रेय २४ गुरु वर्णन समाप्त लिषितं गंगाराम पांड़े संवत १८०५ दशहरा क्वार राम राम राम राम राम राम राम॥

Subject.—दत्तात्रेय के २४ गुरु करने का वर्णन।

No. 80(*b*). Dhruva kī Kathā by Jana Gopāla. Substance—Country-made paper. Leaves—8. Size—12 × 10 inches. Lines per page—50. Extent—304 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1900 or A. D. 1843. Place of deposit—Paṇḍita Janārdana, Village Bhiṭaurā, Post office Bisawā District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ ध्रुव की कथा लिष्येत॥ चैा०॥ ब्रह्मवंस स्वयंभू मुनि राजा। सुत उत्तानपात तेहि काजा॥ स्रुति सुनीति ताके द्वै नारी॥ वंसरूप कुल गुण अधिकारी॥ नृप उत्तानपात श्रुति भावै। सो सुनीति के महल न आवै। उत्तम कुंवर श्रुति को जायो। ध्रुव सुनीति सुत वेदन गायो॥ कबहूं को नृप बैठि सिंहासन। चंवर छत्र सिर सुषद सुषासन॥ तेहि अवसर तहं ध्रुव चलि आये। बैठन गोद मनोरथ पाये। जबहीं ध्रुव बैठन को कीन्हा। बालक जानि नृपति सो लीन्हा॥ देषि सुतहि अति उठी रिसाई॥ गोद मांह लेल लयो

छुटाई ॥ नृपति गोद जो पै तोहि भावै। मेरी काप क्यों न चलि आवै ॥ तु दुर्भग दुर्भगा कहायो। गोद मांह बैठन के आयो ॥ तप बिन राज तेज नहिं पावै अन्ना कंठ अन दुध न आवै। उत्तम कुंवर जहाँ श्रुति नारी कह सुनोति ध्रुव कहा भिपारो। कहत सेर यश वर जाऊ सरवरि करे बहुत दुख पाऊ॥ गहि ध्रुव मंदिर बाहिर कीन्हो निंदा वचन बहुत दुख दीन्हो ॥ दो० बहुत भांति करि दुःख दियो रानी कियो न सोच। जन गोपाल मिटै नहीं भाग लिये भल पोच ॥

End.—दोहा ॥ घर मैं वन घर वनहिं सम ग्रैसे समरथ राम ॥ जन गोपाल जगदीस की कृपा सरे सब काम ॥ चै० ॥ पानी तेल मिले पुनि न्यारा। यों ध्रुव वर ते राम पियारा ॥ पुरइन पत्र लिये नहिं पानी इहि विधि वर्तै दास विनानी ॥ उलटो मीन चले जल माहीं। यों हरि भक्त मिलत हरि जाहीं ॥ जैसे सीप समुद ते न्यारी। स्वाति बुंद पीवे सुष भारी ॥ जैसे चंद कुमोदनी भावै। जल में वसै न प्रेम वढ़ावै ॥ जैसे कमल नीर ते न्यारा ग्रैसी विधि ध्रुव राम पियारा ॥ जैसे कनक न काई लागै। अग्निदाह ते वानी जागै ॥ सुत लपेटि अग्नि मह दीजै ॥ सुहरे की सत्या नहिं छीजै ॥ दो० ॥ गुरु दादू परसाद त कहीं भक्ति रस सार ॥ जन गोपाल हरि गुण कथ्यो। वानी करि विस्तार ॥ ध्रुव चरित्र जे कोई सुनै मन वच कम चितु लाइ। हरि पुरवै सब कामना भक्ति मुक्ति फल पाइ ॥ वसुधा सब कागद करै सारद लिषत बनाइ। उदधि बोरि मसि कीजिये ध्रुव महिमा न समाइ मैं अज्ञान मति आपनी कलप कही कछु बात। वकसत सुत अपराध कैा जन गोपाल पितु मातु ॥ इति श्री जन गोपाल विरचिते ध्रुव चरित्र समाप्त लिषतं रामआधीन दुवे बरुआ निवासी संवत १९०० चैत्र मासे शुक्ल पंचमी ॥

Subject.—इस ग्रंथ में ध्रुव चरित्र वर्णन किया गया है।

No. 180(*a*). Mohaviveka Samvāda by Jana Gopāla. Substance—Country-made paper. Leaves—5. Size—12 × 10 inches. Lines per page—50. Extent—270 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1840 or A. D. 1783. Place of deposit—Ṭhākura Bechū Siṁha, Village Umarā, Post office Sidhaulī, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ मोह विवेक संवाद लिष्यते ॥ दोहा ॥ पारब्रह्म परमेश्वरं परम जोति परगास। चितानन्द चैतन्य घन अंतरजामी पास ॥ चै० निगम नेति जसु गावे जाको। सेस पार नहिं पावै ताको ॥ सदाशिव जपै निरंकारा ग्रैार कैान जो पावै पारा ॥ निरगुण निरंजन है निरा-

कारा आदि अंत मध्य संत विचारा ॥ उपजै विनसै सो सब बाजी। सत्रु मार नट विद्या साजी ॥ पाप परेवा करि दिषरावे। चावर धुरि सर्प मन लावे ॥ सब का मन बाजा सो माने ॥ नट को भेद जमूरा जाने ॥ वाप बनारसी पिंड ब्रह्मंडा। वाही में सूझै नव षंडा ॥ चैादह तीन लोक येक बीसा। स्वर्ग नर्क सब बिस्वा बीसा ॥ गुरु गोविंद कृपा जो होई। मोह विवेक सुनाऊं सोई ॥ शिव सनकादिक दत्त मनाऊ। ब्रह्मादिक नारद सुष धाऊं ॥ ध्रुव प्रहलाद कृपा जो करहीं। मोह विवेक कथा विस्तरहीं ॥ नाम कवीरा कृपा जो होई। बहु विधि संत मनाऊ सोई ॥ दोहा। जुग जुग संत अनंत है हैां सबही को दास। दादू गुर परसाद ते अवगति पूरवै आस ॥

End.—धुनि विन सब्द जोति विन दीपक चंद सूर गम नाह। गुरु प्रसाद संत तहं निर्मल इहि विधि सेव कराहि ॥ चरनन विना नृत्य तहं कीजै रसना विन गुन गावे। श्रवणो विना सुनै सो बाणी विनही सिर सिर नावे ॥ रुद्रादिक ब्रह्मादिक दुर्लभ तेहि पद सहज समाइ। जन्म मरन संसै भ्रम भाजै ना कहुं आवै जाइ। अकल अभेद अनंत अगम गति अगह गहै रसु पीवे। सतगुरु कृपा तरै दे। तरको अनभै पद सो जीवे येक जीभ कैसे गुन गावे संकर सेस पार नहिं पावे ॥ ब्रह्मा निगम सारदा पढ़ई। बहुविधि संत नाम नित रटई ॥ सतजुग सतत्रेता तपु कीन्हो। द्वापर विधि आचार्यहिं चीन्हों कलजुग केवल नाम अधारा। जो सुमिरे सो उतरै पारा ॥ मोह विवेक सुनै अरु गावे। निश्चै राम भक्ति फल पावै भव संसारै स्वप्न करि देषै। पूरन ब्रह्म सक्ति सब पेषै ॥ दोहा ॥ गुरु गोविंद प्रसाद ते। मोह विवेक सुनाइ। वक्ता श्रोता भक्ति फल जन गोपाल गुन गाइ ॥ इति श्री जन गोपाल कृत मोह विवेक संवाद वरननम् कथा समाप्तम् लिषतं दयाराम वैरागी मिश्रियं संवत १८४० क्वार विजय दसमी स्वपठनार्थे ॥

Subject.—मोह श्रोर विवेक का संवाद अंत में विवेक की विजय प्राप्ति ॥

No. 180(*d*). Prahlāda Charitra by Jana Gopāla. Substance—Country-made paper. Leaves—8. Size—10 × 8 inches. Lines per page—50. Extent—310 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṃvat 1835 or A. D. 1778. Place of deposit—Paṇḍita Janārdana, Village Bhitaurā, Post office Biswā, District Sītāpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ प्रहलाद चरित्र लिष्यते ॥ चोपाई ॥ प्रथम सीस हरि गुरु को नाऊ। कहो कथा जो आग्या पाऊ ॥ भग-

वति भक्ति सुजस चिस्तारी ॥ करि अवलोकन ध्यान विचारी ॥ चारि जुगन के चारो भेद् । रुग जुजुर स्याम अथरवन वेदू ॥ बावन अक्षर ऊंकारा । तीन लोक बहु विधि विस्तारा ॥ चारि वरन चारी आसर्मा । तिनके कहिये नाना धर्मा ॥ येक योग येक जज्ञ दिढ़ावै । येकै तीरथ व्रत सो चितु लावै ॥ येक तै। कहै दान पुनि नीको । यक कहै अचार करि जी को ॥ हिन्दू तुरुक के है राह दोई । सत गुरु मिलतै एकै होई ॥ राम भक्ति बिन राम नियारा । ये बोलै जग के ब्योहारा ॥ भगवत धर्म न जानै कोई । जब लगि कृपा करै नहिं कोई । चिन्तामनि ज्यों मोल बिकाई । कल्प वृक्ष काके घर आई ॥ पारस कहो कैान के। चाहै ॥ कामधेनु को कैान निरवाहै ॥ कर्म धर्म करि राम न पावै ॥ जो मन वच कम चितु न लगावै ॥ इहि विधि साध कहै उपदेसा । शंकर ब्रह्मादिक अरु सेसा ॥ दो० । आदि अंत जेते भये साध न पायो पार । जस बरनै प्रहलाद के। जन गोपाल विचार ॥

End.—ब्रह्म निरुपन छंद ॥ नहीं तेहि पाप नहीं तेहि पुन्य नहीं तेहि फुल नहीं तेहि सुन्य ॥ नहीं तेहि सीस नहीं तेहि पाम । नहीं तेहि भेद नहीं तेहि भाव ॥ नहीं तेहि कान नहीं तेहि नैन । नहीं तेहि मुष नहीं तेहि बैन ॥ नहीं तेहि नाम नहीं तेहि सांस । नहीं तेहि पिंड नहीं तेहि बास ॥ नहीं तेहि हस्त नहीं तेहि अस्त नहीं तेहि जीव विचारन वस्त ॥ नहीं तेहि पीठ नहीं तेहि पेट नहीं तेहि श्रोन नहीं तेहि श्रष्ट ॥ नहीं तेहि बोल नहीं तेहि मैान न आवागैान अजो न अजो न ॥ दोहा ॥ अपनी जानै आपु गति श्रैार न जानै काइ । कहि गोपाल फल बीज मैं फल मैं बीज न होइ ॥ सारद लिषत न अंत कछु बसुधा कागद होइ । महिमा भगवत भक्त की क्यैां करि बरनै कोइ अमृत रस पहलाद जस कहै सुनै जो कोइ । भक्ति मुक्ति फल पावई । अभय अमर पद होइ ॥ मैं मति सारो आपनी कहो जो घटि बढ़ि बात । जन गोपाल सुत हेतु के। नीके समुझै मात ॥ इति श्री जन गोपाल विरचिते प्रहलाद चरित्र वरननम्लिषतं समाप्तम्॥ गनेशीलाल स्वपठनार्थ मिश्रिष निवासी संवत १८३५ आषाढ़ शुक्ल द्वितीया ॥

Subject.—प्रहलाद भक्त का चरित्र । प्रहलाद जी श्री राम के। अपना इष्ट देव मान स्मरण करते थे ग्रैार उनका पिता मना करता था । अस्तु, पिता का वचन न मानने के कारण प्रहलाद के। नाना प्रकार के दुःख दिए गए ग्रैार प्राणघात के भी पूर्ण उपाय किए गए, परंतु प्रहलाद जी ने राम नाम न छोड़ा । अंत में प्रहलाद की विजय हुई ग्रैार भगवान ने नृसिंह रूप धारण कर हिरनाकुश के। मारा ॥

No. 181(*a*). Vaidyaka Ratna by Goswami Janārdana Bhaṭṭa. Substance—Country-made paper. Leaves—87. Size

—15 × 5 inches. Lines per page—18. Extent—1,606 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1934 or A. D. 1877. Place of deposit—Paṇḍita Lakshmīdatta, Village Khambhaḍihā, Post office Mahārāj Gañja, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्रीमते रामानुजायनमः ॥ अथ वैद्यकरत्न नाम ग्रंथ लिष्यते ॥ दोहा ॥ नारदादि सेवत जिन्हे पारद विषद प्रकास ॥ सारद विधु बन्दन करौं हिय सारदा बास ॥ १ ॥ वैद करत आलस लषत बड़ो ग्रंथ अभिराम। तिनको यह छोटो करत वैद्यरत्न इमि नाम ॥ भूषो प्यासो सैन जुत तेल लगावै कोइ। जो यें न्हायो तुरत ही नाड़ी ज्ञान न होइ। २ ॥ हाथ अंगुठा या निकट नाड़ी जीवन मूल। तासों पंडित देह को जाने सुष दुष मूल ॥ नर को कर पद दाहिनो तिय को कर पद वाम तहां वैद जाने निरषि नाड़ी को परिनाम ॥ संप्रदाय पोथीन सों अरु अनुभव सो जान नाड़ी लछन वैद फिरि औषधि कहै बषान ॥ जैसे परषत पारषी रतन जतन करि अैन नाड़ी निरषै वैद इमि भलो भांति सुष चैन ॥ आदि मध्य अरु अंत में पित कफ वात बषानु क्रम ते नाड़ी तीनि विधि यह नाड़ी को ज्ञान ॥

अथ सीतल जुलाव ॥ रेह चीनी पला बीज कुम्हड़ा पाइ जल तंदुल सों पीजिए दस्त होइ अधिकाइ ॥ अथ मेवादि जुलाव। छोहारा कैफरा किसमिस अमिलतास (केरवार) आलू बोषारा सनाइ पत्ती बिधारा मिरच ये सब औषधि पीसि के सम सकर मिलावे तब गुलाब के जल में घोरि कै पीवै दस्त होइ पित्त आदि सर्व रोग मिटै स्त्री पुरुष सुकुमार को जुलाब है देय ॥ सुजाक रोगे ॥ कबाब चीनी रेह चीनो सोरा सेत इलाची तंदुल जल गो दुग्ध में पीवै मूत्र रेचन होइ। तस्य औषद ॥ मूंगा भस्म तोले २ मोती भस्म तोले १ कबाब चीनी तोले ४ किवांछ तोले ४ सब एकत्र चूर्ण करै धेला भरि गोदुग्ध में पीवे १५ दिन में नीक होइ दूध भात पथ करै लोन षटाई न षाई। पुनह सुजाक के रोग सिलाजीत सुद्ध कबाब चीनी रेहे चीनी गुषुरू जवाषार सेत इलायची सुध मोती सम चूर्ण सकर सहत मिलावै गो तक संग पीवै नीक होइ अथ गर्भ धारणे ॥ बीज बंद नागकेसर असगंध सतावर गुषुरू कबाब चीनी सेत मूसर मस्तगी सम चूर्ण कर सकर सहत गो दुग्ध में पीवे ६० दिन गर्भवती होवे ॥

Subject.—पृष्ट १ में ईश विनय, नाड़ी परीक्षा। पृ० २–१० जिह्वा, नेत्र परीक्षा, व्याधि निरूपण, ज्वर वर्णन। पृ० ११–२५ ज्वरों के लक्षण व

उनकी औषधि अवलेह में वर्णन की गई हैं। पृ० २६-४५ अरुचि, छर्दि, तृशा, उन्माद, अपस्मार, वात व्याधि, गुग्गुल, तेल, आदि का वर्णन सोहाग सोंठ, आमवात रोग, शूल उदर रोग, हृद रोग, प्रमेह रोग, पथरी रोग, मेदा रोग, सूजन रोग, वृद्ध रोग, गल गंडरोग, स्लीपद रोग, व्रण, अग्निदग्ध, उपदंश, विसर्प रोग, कुष्ट रोग, कुष्ट कुठार, धातु मारन विधि, नासिका रोग, मुख रोग, गर्भ स्थित, गर्भ रक्षा, प्रदर रोग, रंडा गर्भ निवारन, कुच दृढ़ करन, लिंग दृढ़ करन, बालक रोग, प्रयोग मंत्र यंत्र आदि का पृ० ४६-७०-हर प्रकार के पाक, वाजीकरन, हर प्रकार के रस बनाने की विधि, विषैले जानवरों के काटने की औषधि, धातु शोधन मारन विधि पृ० ७१-८७-अजीर्ण आदि के चूर्ण, कुष्टादि की औषधि आदि वर्णन की गई है।

Note.—इस पुस्तक का पिछला पृष्ट नहीं है इससे निर्माणकाल का पता नहीं चलता। संवत १९३४ में विट्ठलदास जो मिर्ज़ापुर ज़िला बहराइच निवासी ने इसकी प्रति लिपि की।

No. 181(*b*). Vaidya Ratna by Janārdana Bhaṭṭa. Substance—Country-made paper. Leaves—136. Size—13½ × 6 inches. Lines per page—10. Extent—1,742 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Ṭhākura Santa Bakhsa Simha, Village Gutaunā, Post office Haidar Garha, District Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री रामायनमः ॥ दोहा—बंदि राम पद कमल जुग हिय अति परम हुलास। ब्रह्मादिक सेवत जिन्हें हिये सारदा बास ॥ १ ॥ वैद्य करन आलास लिखित बड़ो ग्रंथ अभिराम। तिन मह यह छोटो करत वैद्य रतन इमि नाम ॥ २ ॥ अथ नाडिका परिज्ञानः—भूखा प्यासा सेन जुत तैल लगाये कोइ। जैसे न्हाये तुरत को नाड़ी ज्ञान न होइ ॥ ३ ॥ कर अंगुष्टाग्रे निकट नाड़ी जीवन मूल। तासों पंडित भिषगवर जाने शूल अशूल ॥ ४ ॥ नर को कर पद दाहिनो तिय को कर पद बाम। तहां वैद्य जाने निरखि नाड़ी को परिनाम ॥ ५ ॥ सम्प्रदाय वेधोन सों अरु अनुभव सो जानि। नाड़ी लक्षण जानि कर औषधि करै निदान ॥ ६ ॥ जैसे परखत पारखी रतन जतन के चैन। नाड़ी निरखै वैद्य इमि भली भांति सुख दैन ॥ ७ ॥ आदि मध्य अरु अंत में, वात पित्त कफ जानि। क्रम ते नाड़ी तीनि विधि यह नाड़ी को ज्ञान ॥ ८ ॥ सर्प जोंक गति सम चलै नाड़ी वात बखानु। चपल काक मेंढ़कन को गति तब पित्त बखानु ॥ ९ ॥ मोर कबूतर पिडुकी राज हंस तम चुर। इन की गति नाड़ी निरखि कफ जाने यह

मूर ॥ १० ॥ बार बार मंडूक गति बार बार अहि मीन । वात पित्त युत नाटिका पंडित जानैं तीन ॥ ११ ॥ सर्प हंस गति सम चलै नाड़ी तन कफ वात । सिंह हंस गति पित्त कफ नाड़ी तब यह घात ॥ १२ ॥

End.—अथ एक एक वस्तु के अजीरण के एक एक जतन बतावत हैं ०-घनाक्षर । कटहर खाये ते अजीरण ते केला खाइ केरा के अजीरण ते घृतहि पिवाइये । घृत के अजीरण ते पकी सी जंमीरी ल्याइ रस कढ़वाइ भली भांति सों पिवाइये ॥ निम्बू के अजीरण ते और सब त्यागि थोरे अच्छे सों मधुर एक लोंन मन लाइये । लोंन के अजीरण सो तब धोये चांवर के पानी प्याइ लेइ यह जतन बताइये ॥ × × × × × पचे सेव सिवई सवाने घो सुधैरे जब फेनी पचै तब नर लोने खाइ जब हों । पापर के प्रवल अजीरण मिटत बोज ल्याइ सहजन केरि खाइ अब तबहीं ॥ पुवा भात लेडुवा सुहारो पूरी गोभा आदि पचिवे के कह्यो मूल पिप्पली के अब हीं । नारियल तार फल तिन के पचाइवे कें चांवर के धोवन जतनकिह्यो तब ही ॥ × × × × होइ अजीरण आम के करै दुग्ध के पान । पचै चिरैांजी हरड़ सों यह है बात प्रमान ॥

Subject.—(१) पृ० १—२१—प्रथम प्रकाश । नाटिका परिज्ञान, जिह्वा परीक्षा, नेत्र परीक्षा, साध्यासाध्य निरूपण, ज्वराधिकार, वातज्वर लक्षण, पित्तज्वर लक्षण, कफज्वर लक्षण, वातज्वर लक्षण, पित्त कफज्वर लक्षण, सन्निपात लक्षण, ज्वर लंघन, लघुपाचन दीपन, उष्णोदक विधि, ज्वर पाचन, वात पित्त कफज्वर, वर्द्धमान पिप्पली, क्वाथ कल्पना, धुरः, अवलेह, चूर्ण, तैल, रस, महा-ज्वरांकुश रस, सन्निपात चिकित्सा, द्वात्रिंशत क्वाथ, सन्निपातावलेह, धुरः नास, कार्तिक सन्निपात, सन्निपात रस, ज्वर के दश उपद्रव । (२) पृ० २२—३६—द्वितीय प्रकाश—अतीसार, संग्रहणी, अरस, अजीर्ण चिकित्सा, जंभीर संधान, संजीवनी गुटिका, वड़वानल चूर्ण, अग्निमुख चूर्ण, पंचसम चूर्ण विशूचिका, क्रमि, पांडुरोग, रक्तपित्त, कास स्वास, स्वासकुठार रस, क्षय रोग, लवंगादि चूर्ण, कुमुदेश्वर रस, मृगांक रस । (३) पृ० ३७—५२ तक—तृतीय प्रकाश । अरुचि, तृष्णा, छर्दि, मूर्छा, दाह, उन्माद, मृगी, अपस्मार, वात व्याधि, रास्नादि क्वाथ, गुग्गुल तैल, नारायण तैल, प्रसरंगा तैल, स्वच्छंद भैरव रस, वात रक्त, आमवात, सौभाग्य शुंठि, शूल, परिणाम शूल, तुंबरादि चूर्ण, गुल्म, हृदयरोग, उदर रोग, प्लीहा, उदरज कृमि रोग, मूत्रकृच्छ । (४) पृ० ५२—६८—चतुर्थ प्रकाश—अश्मरी व पथरी, प्रमेह, सुपारी पाक, मेद, शोथ, अंडवृद्धि, वृद्धिशोथ, गलरोग, ग्रंथि, गंडमाला, विद्रधि, सद्योव्रण, विदोषी सद्यो व्रण, अग्निदग्ध व्रण, भगन्दर, उपदंश फिरंग, विसर्प, स्नायु नहरुवा, मसूरे का रोग, शीतला, अम्ल पित्त, कूष्मांड पाक, उदर्द, कुष्ट, सर्वांग सुन्दरी गुटिका, कच्छू, सिहुंवा,

पामा दाद, गजचर्म चिकित्सा, चिकित्सा। (५) पृ० ६९—८४ तक—पंचम प्रकाश। शिरो रोग, कर्ण रोग, नासिका रोग, मुख रोग, स्त्री रोग, तत्रादौ कुसुमजनन विधि, गर्भस्थिति, गर्भरक्षा, सुख पूर्वक प्रसव औषधि, अपर पातन विधि, सूतिका रोग, क्षीर वर्धन, प्रदर रोग, रंडागर्भ निवारण, गर्भपात, कुच दृढ़ करने का उपचार, योनि संकोचन विधि, योनि लोमनाशन विधि, बालक रोग, ग्रह ग्रस्त बालक रोग। धूप। (६) पृ० ८४—१०६ तक। षष्ठम प्रकाश। वाजीकरण, कामदेव चूर्ण, कूष्मांड पाक, करेल पाक, धात्रीफल पाक, सर्वविष मोचनोपचार, चन्द्रोदय नाम रस, मकरी विषोपचार, स्थावर विष का उपचार, वृश्चिक विष मोचन, बर्रों विषोपचार, कनकजूर विषोपचार, बैया कूकुर विष मोचन, त्रिफला, हरीतिकी योग, त्रिकुटा, क्षुद्र रोग तत्रादौ जोरन पिडका, कक्ष दोष, पाददरी, गुद दोषोपचार, दशमूल, पंचलवण, क्षार, युक्तायुक्त कथन, पंचकोल, शुंठि योग, चातुर्जाति त्रिसुगंध, पंच शरीर वृक्ष, विरुद्धाहार कथन। (७) पृष्ट १०७—१३४ तक—सप्तम प्रकाश—क्वाथ विधि, धातु शोधन-मारण विधि, सुवर्ण शोधन, अवलेह वर्णन, चूर्ण विधि, माल्ह विधि, कोट विधि, वंग विधि, रूपा शोधन मारन विधि, ताम्र विधि, पीतल कांस विधि, लोह विधि, सोना माखी, रूपा माखी, शीशा माखी, उपधातु, अभ्रक शोधन मारण, सुरमा, हरिया थूथा विधि, जस्ता विधि, सुवर्ण गुण, रूपा गुण, हरताल, मनशिल विधि, ताम्र गुण, पीतल गुण, कांश गुण, अलोह गुण, कोट गुन, वंग गुन, नागरस गुण, अभ्रक गुण, सोना माखी गुण, हरताल गुण, मनशिल गुण, नीलांजन गुण, हरिया थूथा, जस्ता गुण, पारद शोधन, उपरस सिन्दूर शोधन गुण, इंगुर शोधन विधि, सुहागा शोधन विधि, शिलाजीत शोधन गुण, विष शोधन गुण, उपविषाणि, आक गुण, सेंहुंड़ गुण, कनेर गुण, करिहारी शोधन गुण, अफीम शोधन गुण, धतूरा शोधन गुण, कुचिला शोधन गुण, जमालगोटा शोधन गुण, वमन से सुखी होने की विधि, किन को वमन कराना चाहिये, वमन करे उसको बरजोरी, जिनको विरेचन चाहिये उनका कथन, अभिमत चूरण भार का, पथ्य आदिक भार को, इच्छा भेदी रस, नाराच रस, तेल का वर्णन। (८) पृ० १३५—१३६ तक—अष्टम प्रकाश। एक एक वस्तु के अजीर्ण का एक एक यत्न।

No. 182. Bhaktibodha by Jasarāma. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—12½ × 5½ inches. Lines per page—13. Extent—276 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Dwārikā Prasāda Trivedi's daughter c/o Devīdīn

Kūrma Numbardār, Village Lakshmaṇapur, Post office Satarikhā, District Bārā Bankī.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ भक्ति बोध लिख्यते ॥ दोहा ॥ परम गुरू परणाम करु व्यास पुत्र मम ईश ॥ अघ मोचन तुम चरन है तोहि नवावहुं सीस ॥ १ ॥ दादा गुरुदयाल तुम श्री सुषदेव सुजान ॥ तुम कृपा बुधि हीन कों हिरदै उपजै ज्ञान ॥ २ ॥ चरनदास गुरुदेव जी राखो चरनन माहि ॥ भवसागर बूड़ते काढ़ो गहि करि बांहि ॥ ३ ॥ पारब्रह्म ईश्वर तुम्हों दसो औतार ॥ सग्गुन वपु धरि जगत में पापी कीन्हे पार ॥ ४ ॥ कलि में तुम परगट भये जैसे निकसै भान ॥ जागि उठे नर नारि बहु मिटा तिमिर अज्ञान ॥ ५ ॥ तिमिर हरन को भासकर शीतलता को चन्द ॥ नारद जी परमारथी मेटन को दुष दुंद ॥ ६ ॥ सनकादिक हैं ज्ञान में सांख्य कपिल मुनि देव ॥ अनुभव विषै विसाल दुष गाव चारो भेव ॥ ७ ॥

End.—मेह धूप जाड़ा लगी मनुष वृक्ष तर जाहि ॥ वाको वहु दुष होति है कासो कहे सुनाइ ॥ ६३ ॥ चोपाई ॥ पसू जोनि अब करौं वषाना ॥ जाको तीस लाष अनुमाना ॥ हरिन ससा अरु सूकर स्वाना ॥ गज घोड़ा षर आदिक नाना ॥ तीस लाष ये जाति विचारी ॥ जिन माहीं बहुतै दुष भारी ॥ नर बांधै जहाँ बंधि जाव ॥ षाने को दें जब वै पावैं ॥ मनुष हाथ सब ही विक जावैं ॥ अपना दुष किसको समझावैं ॥ बैल बोझ तर कांधा टूटै ॥ पहुचे मँजिल तब वह छूटै ॥ षर हो ताही बोझ दै भारी ॥ पीछे जलम बहुतै मारी ॥ जब घर मँजिल पहुँचे आई ॥ कुरडो परि देवै छुटकाई ॥ ६४ ॥ दोहा ॥ या दुष मे संग नाहि को जिन सों राषत मेल ॥ परमेश्वर को पीठ दै उनमें करता केलि ॥ ६५ ॥

Subject.—(१) पृष्ट १—४ तक—वन्दना, परमगुरु की वंदना, ज्ञानोपार्जन का कारण गुरुदयाल से कहना, गुरुचरन दास की वन्दना, अपने गुरु से उद्धार पथ पूछना का वर्णन। गुरु का नाम बताना। गुरु का समझाना, जन्म मरण से छूटने के लिये भक्ति करने का कथन, भक्ति के द्वारा अनेकों पापियों के तरने का कथन। चारो वेद तथा पुराणादि बिना भक्ति के वृथा होने का कथन, भक्ति से पापियों के भी उद्धार होने का कथन, गर्भ के दुष तथा जीव की ईश्वर-प्रार्थना, जन्म हो जाने पर ईश्वर को विस्मरण कर देने का वर्णन। माता पितादि के सम्बन्ध का वर्णन, ईश्वर द्वारा जीव पर ऋण, जीव की कृतघ्नता, मनुष्य में अहम्मन्य का होना, मुक्ति पथ तथा ईश्वर को त्याग कर संसार के विषय भोग में फंस जाने का वर्णन, अन्य देवी देवताओं को पूजने का वर्णन, कुल की ऊंचता नीचता का निषेध। (२) पृष्ट ५—६ तक—उत्तम, मध्यम तथा

निकृष्ट भक्ति का वर्णन, नवधा भक्ति का वर्णन, नवधा द्वारा प्रेम उत्पन्न होने का वर्णन, प्रेमी की दशा का वर्णन, विरह की दशा, पराभक्ति का वर्णन, सब जीव चराचर में समभाव। सेवक तथा स्वामी की अभिन्नता का वर्णन। प्रथम प्रकरण समाप्त। (३) पृ० ७—९ तक—साधु महिमा वर्णन। साधु संग प्रभाव, साधुओं से धर्मराय का भयभीत होना, साधु को रामादि उपाधियों से विभूषित होने का वर्णन, साधुओं की महिमा के सामने तीर्थ्यादि की तुच्छता, साधु के चरणोदक लेने का फल, साधु संगत से वाल्मीक तथा सदन इत्यादि के तरने का वर्णन, साधु द्वारा संपूर्ण जीवों के साथ दया करने का वर्णन, साधु के लक्षण, साधु संगत का प्रताप, काशी करवट इत्यादि से भी इसकी महत्ता अधिक होने का वर्णन। द्वितीय प्रकरण समाप्त (४) पृ० १०—१४ तक। संसार के मिथ्या होने का वर्णन। संसार को बाजीगर के खेल के समान वर्णन करना, स्त्री पुत्रादि के सम्बन्ध को मृषा बताना, संसार से चैतन्य रहने की शिक्षा, मन में विरक्तता होने वाले की बड़ाई, देह के क्षणभंगुर होने का वर्णन, जिस प्रकार स्वप्न में अपने को राजा इत्यादि समुझ पुनः प्रातः फिर दारिद्री ही देखा जाता है, इसी प्रकार संसार की दशा का वर्णन। शरीर के पंचतत्व इत्यादि से निर्मित होने के कारण उसी को सुख दुख होता है, आत्मा को नहीं। मृतक के साथ किसी के न जाने का वर्णन। चौरासी लक्ष योनियों में परस्पर के संघर्षण होने का वर्णन, कीट पतंगादि के दुखदाई होने का वर्णन, तीस लक्ष पशुओं के दुख की कथा, राक्षसादि से मनुष्य जाति की महत्ता, विषय से ईश्वर का वैर। विषयी मनुष्यों की दुर्दशा का वर्णन।

No. 183(*a*). Bhāshābhūshaṇa by Rājā Jaswanta Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—30. Size—10 × 7 inches. Lines per page—19. Extent—350 Anushṭup Ślokas. Appearance—Ordinary. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1854 or A. D. 1797. Place of deposit—Rājā Bhagwāna Bakhsa, Raj Amethi, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अथ भाषा भूषण लिख्यते॥ दोहा॥ विघनहरन तुम हो सदा, गनपति होहु सहाय। विनती करि जोरे करौं, दीजै ग्रंथ बनाय॥ जिय कीन्हों परपंच सब अपनी इच्छा पाय। ताको हौं बन्दन करौं हाथ जोरि सिर नाइ॥ करुना करि पोषत सदा, सकल सृष्टि के प्रान। ऐसे ईश्वर को हिये रहो रैन दिन ध्यान॥ मेरे मन में तुम बसौ ऐसी क्यों कहि जाय। ताते यह मन आपु हूं लीजै क्यों न लगाय॥ रागी मन मिलि स्याम सों भयो न गहरौ

लाल। यह अचरज उज्ञन भयो तजो मैल तिहि काल ॥ अथ नायक वर्णनं ॥ एक नारि सों हित करै, सो अनुकूल बखानि। बहु नारी सों प्रीति सम ता कहुँ दक्षिण जानि ॥ मीठी बातें सठ करै, करिके महा बिगार। आवत लाज न धृष्ट को कहिये कोटि विकार ॥

End.—अलंकार सब अर्थ के करे एक सौ साठि। करे प्रगट भाषा विषै देषि संस्कृत पाठ ॥ शब्द अलंकृत बहुत है अक्षर के संयोग। अनुप्रास पद विधि कहे जे हैं भाषा जोग ॥ ताही नर के हेत यह कीन्ह्यो ग्रंथ नवीन। जो पंडित भाषा निपुन कविता विषय प्रवीन ॥ लक्षण तिय अरु पुरुष के, हाव भाव रसधाम। अलंकार संयोग ते भाषा बरनें नाम ॥ भाषा भूषण ग्रंथ को जो राखै चित लाइ। द्विविधि अर्थ साहित्य रस समझै सवनि बनाय ॥ इति श्री भाषा भूषण समाप्तम् शुभमस्तु लिषितं नवलराय पठनार्थं महाराजाधिराज धर्मावतार गो ब्राह्मण प्रतिपालक राजा जी श्री श्री श्री श्री श्री चन्द्रभान जी आयुरारोग्यमस्तु सम्बत् १८५४ मार्गशीर्ष बदी १० चन्द्रवासरे ॥

Subject.—(१) पृ० १—५ तक—मंगलाचरण तथा नायक वर्णन, नायिका भेद, दश अवस्था, नवरस वर्णन, विभाव, अनुभाव, स्थायी भाव, व्यभिचारी भाव, (२) पृ० ६—३० तक—अलङ्कार वर्णन।

No. 183(*b*). Bhāshābhūshaṇa by Mahārāja Jaswanta Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—14. Size—9 × 8 inches. Lines per page—36. Extent—302 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Saṁvat 1879 or A. D. 1822. Place of deposit—Paṇḍita Śivanārāyaṇa Vājapeyī, Village Vājapeyī kā purwā, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning and end.—The same as in 183(*a*).

No. 183(*c*). Bhāshābhūshaṇa by Jasawanta Siṁha, Mahārāja of Jodhpur. Substance—Country-made paper. Leaves—28. Size—9½ × 5 inches. Lines per page—22. Extent—270 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1891 or A. D. 1834. Place of deposit—Paṇḍita Badarī Nātha Bhaṭṭa, Lucknow University.

Beginning and end.—The same as in 183(*a*).

No. 183 (*d*). Bhāshābhūshaṇa by Rājā Jasawanta Siṁha. Substance—Country-made paper. Leaves—22. Size—9½ × 6½ inches. Lines per page—16. Extent—375 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Kedāranātha, Village Burhāwal, Post office Rāmanagara, Bārā Banki.

Beginning and end.—The same as in No. 183(*a*).

No. 183(*e*). Bhāshābhūshaṇa by Mahārāja Jasawanta Siṁha of Jodhpur. Substance—Country-made paper. Leaves—17. Size—8½ × 4¾ inches. Lines per page—21. Extent—515 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Bābū Padmabakhsa Siṁha, Tālukedāra, Lavedapur, Bahrāich.

Beginning and end.—The same as in No. 183(*a*).

No. 183 (*f*). Bhāshābhūshaṇa by Mahārāja Jasawanta Siṁha of Jodhpur. Substance—Country-made paper. Leaves—142. Size—9½ × 5 inches. Lines per page—14. Extent—100 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Badarīnātha Bhaṭṭa, Lucknow University, Lucknow.

Beginning and end.—The same as in No. 183(*a*).

Note.—इसके टीकाकार का पता नहीं ॥ देवीदास के अधिक उदाहरण हैं, केशवदास व गंग के भी उदाहरण हैं स्यात् देवीदास की टीका हो। कहीं कहीं गद्य में भी व्याख्या की गई है। उदाहरण—अस्यार्थ योजना गद्य—इहां दोहरा में पूर्वार्द्ध लक्ष है उत्तरार्द्ध लक्षन है। तिन में उपमा के दो उदाहरण हैं। तामें प्रथम उदाहरन में तिय वदन उपमेय है ससी उपमान है॥ सो वाचक है उज्वल धर्म दुहुन के विषै है ॥ तातें साधारन धर्म है ॥

No. 184 (*a*). Śriṅngāra Siromaṇi by Jasawanta Siṁha Baghela. Substance—Country-made paper. Leaves—36. Size—11 × 7 inches. Lines per page—60. Extent—1,350 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1899 or A. D. 1842. Place of deposit—

Pandita Sivanārāyana Vājapeyi, Village Vājapeyi kā Purwa, Post office Sisaiyā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ कवित्त ॥ पंचतत्त्व अमर को प्रगट पंचवटी तामें पंच प्रेत आसन पै राजत प्रकासनो। पंचवान रूप पंच लच्छन पुरान रूप पंच सृष्टि अंग के प्रपंच पंच वासनो ॥ पंचामृत पंचगव्य पंच कन्या पंच मातर पंच प्रान रूप पंच पातक बिनासिनो ॥ पंच अंग मंत्र तंत्र पंच अंग पंच वर्ग पंच यज्ञ रूप पंच पंकज बिलासिनी ॥ दो० श्री गुरुचरण सरोज रज रंजित करि अपिधान। दरसि दुरो जुगतै बहुत घरो ग्रंथ येहि ध्यान ॥ ग्रन्थ करन को मति भई तब यहु करो विचार। कौन भांति का वर्णिये कीजे कौन प्रकार ॥ श्री गुरुचरन प्रसाद ते तब यह उपजी बुद्धि। रसको वर्णन कीजिये निरपि जुगुति वह सुद्धि ॥ जो कछु वर्णन कीजिए बिन रस कछु न सुहाइ। याते रस वर्णन करो यहो ग्रन्थ चित लाइ ॥ रस लक्षण ॥ आगे परमानंद ते भूलि जाइ जग ज्ञान। ताही सो रस कहत कवि सो नवधा सज्ञान ॥

End.—संसै वितर्क। चंद किधो मुषचंद मनोहर लोचन लोल कि पंजन दोहैं। कंबु किधैं कलकंठ प्रसून गुलाब हनुरुचि चारु चुवी है ॥ काम सरासन आसन भैं कि मोहन की जसवंत भुवी है। प्रान पियारी तिहारे उरोज को रूप नदी तरिवे को तुंबी है ॥ संका चित के सलिल सुहाये सिलसिले सटकारे कारे घने घुंघरारे वार तमको मनद के ॥ अंगुली अनूप अनुराग भाग अंकुरनि अंकुरिन करिके निवेरत अनद के। अंचर उरोजन के तरते लगाइ प्यारी दरपन आगे धर देषत तनद के ॥ दुरे दुरे देषि जसवंत निरधारो ताहि मानो मोर फरस मनोज मसनद के ॥ हेतु वितर्क यथा ॥ रापो मीन केतु याते पायो मीन केतु नाम जीतत अजीत याही सगुनन भारे हैं। नाभि के धरे ते मायो भयो पद्मनाभि नाम हाथ के लिव ते पदम पान को उचारे हैं। रापो मृग अंक याते कहत मृगांक सब मीन कंप मृग जसवंत यों विचारे हैं। बीर को कहो कहा काम स्याम निसानाथ तेरे अक्ष लक्षन के लक्षित तिहारे हैं ॥ इति श्री क्षात्र वसावतंस श्री मन्महाराजाधिराज श्री राजा जसवंत सिंह विरचिते विविधि भूषण भूषिते श्रंगार शिरोमणे संचारी भाव वर्णनो नाम पंच भागः संवत १८९९ कातिक कृष्ण प्रतिपदा गुराव लेषि वकसीराम कन्याकुब्ज पुरे ॥

Subject.—१—३६ पृष्ठ तक। ईश विनय, गुरु विनय, रसनाम, थाई भाव नाम, श्रंगार रस लक्षण, रति लक्षण, दर्शना, परस्पर प्राति थाई भावना वर्णन। अनुभाव लक्षण, विभाव लक्षण, स्वकीया लक्षण, पति शुश्रूषणा, ज्ञात यौवना, अज्ञात यौवना, आदि का वर्णन। इनके भेद अनुभाव, संचारी भाव,

चपलता, हर्ष, जड़ता, यावेग गर्व, कुल गर्व, रूप गर्व, प्रेम गर्व, उत्कंठा, निद्रा, स्मृति, मृत, बोध, कोध, मोत, उग्रता, व्याधि, गुन, प्रलाप, मरन, त्रास वितर्क, संशय, शंका, हेतु पादि का भलो भांति वर्णन किया गया है।

No. 184(*b*). Śriṇgāra Śiromaṇi by Mahārāja Jasawanta Simha of Tirwā (Farrukhābād). Substance—Country-made paper. Leaves—132. Size—9 × 5 inches. Lines per page—19. Extent—1,675 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī. Date of manuscript—1934 or A. D. 1877. Place of deposit—Paṇḍita Śriāpāla Tiwārī, Village Khajurī, Post office Gaurīgañja, Sultānpur (Oudh).

Beginning and end.—The same as in No. 184(*a*).

No. 184(*c*). Śriṇgāra Śiromaṇī by Rājā Jasawanta Simha of Tirwā (Farrukhābād). Substance—Badāmī paper. Leaves—106. Size—13 × 8 inches. Lines per page—24. Extent—1,590 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1943 or A. D. 1886. Place of deposit—Paṇḍita Kṛishṇa Bihārī Miśra, Editor, Mādhuri, Lucknow.

Beginning and end.—The same as in No. 184(*a*).

No. 184(*d*). Śriṇgāra Śiromaṇi by Jasawanta Simha. Substance—Country-made paper. Leaves—53. Lines per page—44. Extent—1,788. Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1943 or A. D. 1886. Place of deposit—Paṇḍita Bipinabihārī Miśra, Braja rāja Pustakālaya, Village Gandhaulī, Post office Sidhaulī, District Sītāpur (Oudh).

Beginning and end.—The same as in No. 184(*a*).

No. 185. Śrī Rādhā Kṛishṇa kī Bāraha Māsikā by Jawāhara. Substance—Country-made paper. Leaves—4. Size—8 × 3½ inches. Lines per page—9. Extent—36 Anushṭup Ślokas Appearance—Old. Character—Nāgarī.

Place of deposit—Paṇḍita Rāmabali Dube, Village Bhiṭaurā Lakhana, Post office Zaidpore, District Bārā Banki.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ गिरिजा गणेश महेस सारद सीस चरन नवाइ के। जुग बंदि श्री रघुनन्द जी के कमल पद उर लाइ के ॥ परिपूरि प्रेम पयूष पूरन जननि को दुख नासिका ॥ श्री राधिका अरु कान्ह जु के बरणि बारह मासिका ॥१॥ उमड़ो उदंडि अकास मंडल मंहि मेघन की घटा ॥ घहरात घोर घनी दिसानि कृशानु सम चपला छटा ॥ झहरात झूंझा पवन झूंकन मोर कूकन भावहीं ॥ ऊधौं न आए कान्ह क्यौं न असाढ़ गाढ़ बितावहीं ॥ २ ॥ झनकार झिल्लिन की निशा पपिहा पुकार सुनावहीं ॥ लतिकानि चारु प्रसून अंकुर पंच सरगन धावहीं ॥ कूकैं करैं बन कोकिला बर डार भंवर लावहीं ॥ सावन सुगाव हिंडोर सखि हम वेगि श्याम मिलावहीं ॥ निशि अंधकार अपार छायो दमकतो खद्योत है ॥ दादुरि सुदावागोर बोले कान्ह बिन अब मोत है ॥ गावैं मलारैं नगुलिये झरि जोर चहुं दिश नीर को ॥ भादौं न आए श्याम ऊधौं काम क्रूर अधीर को ॥ ३ ॥ परिपूरि सरनि पुरैन फैलो कंजु मंजु विकासु है ॥ कल कूजहीं खग खंजनादिक भंवर गुंज प्रकासु है ॥ तजि नगर गमने वनिक भूपति भिक्षु-तापस मारगो ॥ आवैं जु कान्ह कुआर मो सखि जु दुरगा गारगो ॥ ४ ॥ तन ताप सरद प्रताप आठों जाम जुग सम बीत है ॥ निशि चंद ज्यों विष कंद लागत बिना ऊधौं मीत है ॥ पुर द्वार द्वार प्रकास दीपक पूजि दीपक मालिका ॥ आए न कातिक कान्ह जू निशि रोवती परि पालिका ॥ ५ ॥

End.—फैलो चमेली को सुगंध वियोगिनी दुख दायिनो ॥ लखि फूल नै मञ्जरा गुहैं उर शून सालत रातियां ॥ बिन श्याम धाम बिलोकि ऊधौं फाटि जाति न छातियां ॥ १० ॥ फूले पलासन जाल किंशुक परस त्रिविधि समीर को ॥ सर कंज मंजुल भरे त्यों श्रुति कोकिलानि गंभीर को ॥ आयो बसंत अनन्त शोक बढ़ो महा विरहागि है ॥ माधो न माधो जो मिले तन प्राण ऊधौ त्यागि है ॥ ११ ॥ जरि जात जोर जलाक दारुन तरनि तीक्षण ताप ते ॥ चोवा उसीर गुलाब चंदन घोर लीपत आपते ॥ अथ भूमि भौन बिछाय पालिक कंत संग सुवाम है ॥ सब सोवतीं सिर बांह दै हम रोवती बिन श्याम हैं ॥ यह भांति व्याकुल विरह राधा कृष्ण जू पहिचान कै ॥ स्यंदन आरूढ़ गोविंद आये प्रेम सों मन मानिकै ॥ सुख सिंधु श्री वृषभानुजा को बरहमासा गावहीं ॥ करि प्रेम जाहिर त्यों जवा-हिर प्रेम भक्तिहि पावहीं ॥ १२ ॥

Subject.—(१) पृ० १– मंगलाचरण। आषाढ़ समय की मेघादि की घटा का वर्णन करके वियोगावस्था का वर्णन करना। श्रावण में होने वाली

फिल्लो की ध्वनियों इत्यादि को विवर्णित करके विरह के प्राविल्य का वर्णन। (२) पृ० २ से पृ० ३ तक—भादों, कुमार तथा कातिक को विरह दशा का वर्णन। (३) पृ० ३ पृ० ४ तक—अगहन, पूस, माघ और फाल्गुन मास की विरह वेदना का वर्णन।

No. 186. Aḍhāī Dwipa Pūjana Pāṭha by Jawāhara Lāla. Substance—Country-made paper. Leaves—552. Size—13½ × 9½ inches. Lines per page—23. Extent—10,000 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1887 or A. D. 1830. Date of manuscript—Samvat 1908 or A. D. 1851. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥ अथ अढ़ाई द्वीप की पूजा लिख्यते ॥ दोहरा—प्रथम नमो अरहंत को सिद्ध सूर उवझाय। साध सकल वन्दों चरन मन वच सीस नवाय ॥ वृषभनाथ जिन आदि दे अंतम वीर जिनंद। नमन करों कर जोर के हरो जगत के फंद ॥ २ ॥ द्वीप अढ़ाई के विषे वर्तमान जिन बीस। भव समुद्र तारन तरन नमों नाथ निज सीस ॥ ३ ॥ वृषभसेन गनधर प्रमुख गौतम स्वामी अंत। नमन करों कर जोर के देहु सुमति शिव कंत ॥ ४ ॥ स्याद वाद में जिन वचन वंदों मन वच काय। देहु सुमति पूजा रचों जिन गुन गान कराय ॥५॥ द्वीप अढ़ाई के विषें अकृत्तम जिन धाम। तिन कौ कछु वरनन करों जथा सकति अभिराम ॥ ६ ॥ छंद भेद गन अगन को मैं कछु जानत नाहि। पंडित सुधी संभारियो छिमा धारि घट माँहि ॥ ७ ॥ अडिल्ल छंद—श्रीमान अनंत चतुष्टय को लहा। और स्वयंभू अपनी सक्ति प्रगट गह ॥ वृषभ धर्म के कर्त्ता निहचै जानिये। संभव सुख कर उपजे प्रगट बखानिये ॥ चौपाई। शंभु कहा सुख भोक्ता जान। उपजे आप आत्म भूमान ॥ स्वयं प्रकाश स्वयं प्रभु जान। स्वामी सबके प्रभू बखान ॥ २ ॥ नाम विश्वभू व्यापक जान। आपु नर भव रहित बखान ॥ विश्व हितू विश्वात्मा सही। विश्व लोकेश सो ईश्वर कही ॥ ३ ॥

End.—जै तीनि काल चर अचर जान। जै दर्व रूप गुन परजाय मान ॥ जै सर्व कल्याण सु पूज्य देव। जै तीनि लोक पति करत सेव ॥ जै सर्व विघन सेवत सुदूर। जै सर्व सुमंगल होय पूर ॥ जैन मत जवाहिर जोरि हाथ। जै वारंवार नवाय माथ ॥ जै श्री अरहंत सुसिद्ध देव। जै सुर सुपाठक साध येव ॥ जै परम इष्ट तुम गुण अपार। तुम ने क्राने नहिं कछु लगार ॥ मैं रुल्यौ बहुत संसार माँहि। ताको कछु पारावार नाहि ॥ तुम सब लायक व्यापक उदार। रतन त्रय संपति

देन हार ॥ ताते मैं विनवहुं बार बार । मोहि दीजे निज सुख दयाधार ॥ अरि हंतादिक पंच पद माला परम रसाल । जे भवि धारें कंठ में पावें सुरसि बहाल ॥

× × × × ×

इति श्री अढ़ाई द्वीप के चैत्याले पूजा संपूर्ण । मासे उत्तम मासे पौष मासे .... चंद्रवार संवत् १९०८ ॥ मैं लिखो जुगोमल श्रावग इष्वाक वंशी काश्यप गोत्री नवाबगंज के वसेरी लिखी लाला सोहनलाल के उपदेस से लिखो बड़े मंदिर के हेत लिखो नेमनाथ जी के मंदिर में पूरन करी ॥

Subject.—पृ० १ से पृ० ८ तक—मंगलाचरण, पंचनमोकार, अष्टोत्तरनाम, आचार्य लक्षण, पंडित लक्षण, पूजा लक्षण, तिलक, आभूषण, सामिग्री, परिचारक, मंडफ के लक्षण ।

(२) पृ० ९ से पृ० ७८ तक—जंबूद्वीप, सुदर्शन मेरु पूजा, गजदंत पूजा, जंबु वृक्ष पूजा, शाल्मली वृक्ष पूजा, निषिधाचल पूजा, महा हिमवन पूजा, हिमवन पर्वत पूजा, मेरु उत्तर नीलाचल पूजा, रुकमी पर्वत पूजा, सिखरी पर्वत पूजा, भरतक्षेत्र विजयार्द्ध पूजा ।

(३) पृ० ७९ से पृ० १६६ तक—ऐरावत क्षेत्र विजयार्द्ध पूजा, पूर्व विदेह पूजा, पश्चिम विदेह पूजा, जंबूद्वीप दक्षिण भरत त्रिकाल जिनेन्द्र पूजा, भूत जिन पूजा, वर्तमान जिन पूजा तथा भविष्य जिन पूजा, जंबूद्वीप उत्तर ऐरावत त्रिकाल जिन पूजा, प्रत्येक अर्घ्य ।

(४) पृ० १६६ से पृ० २७३ तक—धातुकी द्वीप पूजा, विजय मेरु पूरब दिश पूजा, धातुकी वृक्ष पूजा, निषिधाचल पूजा, महा हिमवन गिरि पूजा, मेरु उत्तरनील गिरि पूजा, रुक्मी पर्वत पूजा, सिखरी गिरि पूजा, विजय मेरु दक्षिण भरथ मध्य विजयार्द्ध गिरि पूजा, उत्तर ऐरावत विजयार्द्ध गिरिपूजा, धातुकी दीप विजय मेरु पूरब विदेह पूजा, पश्चिम विदेह पूजा, विजय मेरु दक्षिण भरत त्रिकाल जिन पूजा, धातुकी द्वीप पूर्व मेरु उत्तर ऐरावत त्रिकाल जिन पूजा, धातुकी द्वीप दक्षिण इष्वाकार पूजा, धातुकी द्वीप पश्चिम मेरु अचल जिनालय पूजा, धातुकी वृक्ष पूजा, द्वितीय धातुकी पूजा, महा हिमवान पूजा ।

(५) पृ० २७४ से पृ० ३२६ तक—अचल मेरु उत्तर नीलगिरि पूजा ]-( यहां रुक्मी गिरि पूजा पूर्ण हुई ) । सिखरी पर्वत पूजा वर्णन, धातुकी मेरु पश्चिम दक्षिण विजयार्द्ध पूजा, धातुकी दीप पश्चिम मेरु उत्तर ऐरावत विजयार्द्ध पूजा, धातुकी द्वीप पश्चिम अचल मेरु पूर्व विदेह— चैत्यालय तीर्थंकर देव पूजा, प्रत्येक अर्घ्य, जयमालादि सहित ।

(६) पृ० ३२७ से पृ० ३७८ तक—धातुकी द्वीप अकृत्रम जिनालय वर्णना, पुहकरार्द्ध पूजा, पूर्व दिशा मंदिर मेरु पूजा, पुहकर वृक्ष पूजा, निषिद्ध गिरि पूजा, महा हि-वन गिरि पूजा, अष्टक, प्रत्येक अर्घ, मेरु उत्तर नील गिरि पूजा, स्थापना, प्रत्येक अर्घ्य आरती, सिखरी गिरि पूजा पुहकाद्धरार्द्ध दीप मन्दिर मेरु दक्षिण भरथ क्षेत्र विजयार्द्ध गिर जिनालय पूजा ।

(७) पृ० ३७९ से पृ० ४७२ तक—पुहकर दीप मन्दिर मेरु पूर्वा विदेह पूजा, स्थापना, अष्टक (चंदन) अक्षत, पुष्प, नैवेद्य, दीप, धूप, फल और अर्घ्य, आरती। पुहकरार्द्ध दीप मन्दिर मेरु पश्चिम विदेह जिनालय पूजा। पुहकर दीप पूव मन्दिर मेरु दक्षिण भरत त्रिकाल जिनेन्द्र पूजन। प्रत्येक पूजा, इष्याकार जिनालय पूजा, दक्षिण इष्याकार पूजा, पश्चिम इष्याकार पूजा, पुहकरार्द्ध दीप विद्युतमाली मेरु पूजा, विद्युतमाली मेरु पूजा, पुहकर वृक्ष मेरु ईसान दिस सीता के पूर्व तट पूजा, द्वितीय पुहकर वृक्ष पूजा, निषिद्ध गिरि पूजा वर्णन, महा हिमवंत गिरि पूजा वर्णन, हिमवन गिरि पूजा, मेरु उत्तर नीलगिरि पूजा, रुक्मी पर्वत पूजा (भरत क्षेत्र विजयार्द्ध पूजा संपूर्ण)

(८) पृ० ४७३ से पृ० ५०७ तक—ऐरावत विजयार्द्ध पूजा, जिनालय पूजा, विदेह पूजा ( पूर्व विदेह पूजा, पश्चिम वि: ह पूजा ) पुहकरार्द्ध दीप पश्चिम मेरु दक्षिण भरत त्रिकाल जिन पूजा ( समुच्चय पूजा पूर्ण )—प्रत्येक पूजा ( भूत, वर्तमान तथा भविष्य तीनों जिनों की पूजा )

(९) पृ० ५०८ से ५४२ तक—पुहकर द्वीप पश्चिम मेरु उत्तर ऐरावत क्षेत्र त्रिकाल जिन पूजा वर्णन ( यह पूजा पूर्ण हुई )

(१०) पृ० ५४२ से ५५१ तक—प्रत्येक अर्घ्य पोहकरार्ध दीप अकृत्रम जिनालयों के नाम। आशीर्वाद। अमानुष क्षेत्र समान सीमान्त के ऊ विमान सिद्ध सिला सिद्धालय के अर्घ्य स्थापना। आरती।

(११) पृ० ८५१ से पृ० ८५२ तक—जिन राज यश विधान का फल। ग्रंथ निर्माण कालः—

नृपति विक्रमादित्य को एक सहस सत आठ।
ऊपर सतासी विषै पूरन कीन्हौं पाठ॥
जेठ सुकुल तिथि त्रयोदसी शुक्रवार सुखकार।
शुभ नक्षत्र पूरन कियो वीतराग हिय धार।

ग्रंथ समाप्ति

No. 187(*a*). Jñyānārṇava by Jaichanda of Jaipur. Substance—Old country-made paper. Leaves—752. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—10,340 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Written in Prose and Verse. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1869 or A. D. 1812. Date of manuscript—Samvat 1914 or A. D. 1857. Place of deposit—Śri Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥ अथ ज्ञानार्णव नाम शास्त्र को देश भाषा मय वचनिका लिषिए है दोहा । करम घाति या नाश करि केवल लक्ष्मी पाय ॥ नाशि अघाति लों मुकति वंदों तिनके पांय ॥ १ ॥ परम धर्म केवल कथित गनधर गुंथित सार ॥ जाकूं वंदों भाव जुत पाऊं ज्ञान उदार ॥ २ ॥ गुरु गौतम कूं आदि है भये पंच मैं काल ॥ तिनके पद कूं वंदि द तजूं सकल जंजाल ॥ ३ ॥ देव शास्त्र गुरु वंदि करि ज्ञानार्णव श्रुत देषि ॥ करूं वचनिका देशमय भव्य जीव हित पेषि ॥ ४ ॥ ऐसे इष्ट के नमस्कार रूप मंगल पूर्वक प्रतिज्ञा करि श्री ज्ञानार्णव नाम शास्त्र शुभ चंद्र आचार्य कृत संस्कृत भाषामय है ॥ ताको देश भाषामय वचनका लिषिये है ॥ तहां इस ग्रंथ मैं ध्यान का निर्णय प्रधान पणे है तहां अन्य मती ध्यान का स्वरूप अनेक प्रकार स्वबुद्धि तें कल्पना करि कहैं हैं ॥ तिनका निषेध रूप ध्याता ध्यान ध्येय फल का तथा तिसको सामिग्री का यथार्थ प्रमाण सिद्ध निरूपन है ताहि वचनिका मैं स्पष्ट पोलि कर लिषियेगा ॥ अन्य मती केई तो शिव तत्त्व थापे है ॥ केई गरुड़ तत्त्व थापे है केई काम तत्त्व थापे है तिनका ध्यान करि लौकिक फल कै अर्थि प्रयास करै है ।

End.—छप्पय ॥ पंच परम गुरु ध्यान पाइके पुंज ठहावै । है विशुद्ध परनाम साम्य तव आवस पावै ॥ शुद्ध रूप थिर थापि सिद्ध सम पाप लघावै । घाति करम कूं नाशि लक्षि नव के वल थावै ॥ तव लोकालोक निहारि कैं परम अतीन्द्र पसु पल है । फिर नाशि अघाति जु सिद्ध ह्वै मंगल रूप सदा रहै ॥ १६ ॥ दोहा ॥ ऐसे अरहंत सिद्ध अरु सुर मुनी उवभाय । साधु पंच गुरु मैं नमूं मंगल कारण भाय ॥ १७ ॥ संवत्सर विक्रम तनुं अष्टादश शत जानि । साठि उपर नव माघ सुदि पंचमि भृगु दिन मानि ॥ १८ ॥ शुभ वेला शुभ भाव मैं पूरन ग्रंथ विचारि । पढ़ो पढ़ावो सुनैं भवि अर्थ यथारथ धारि ॥ १९ ॥ ऐसे पूरन शुभ भई ग्रंथ वचनिका एह । पढ़ैं सुनैं जो भाव धरि ते दिव शिव मग लेह ॥ २० ॥ इति श्री ज्ञानार्णव संस्कृत ग्रंथ की देश भाषामय वचनिका संपूर्ण समाप्तं ॥ मिती श्रावण वदि ५ रवै संवत् १९१४ लिष्यतं नम्र टोरि ॥

Subject.—(१) पृ० १ से पृ० १३ तक-वन्दना; गौतम की वन्दना। ग्रंथ रचने का कथन। मूल ग्रंथ का परिचय, उसका विषय, अधिकारी और फलादि ग्रंथ चतुष्टय रूप सामिग्री का कथन। अन्य मतावलंबियों की प्राणायाम आदि विधियों का लौकिक साधन मान उनको निस्सार बताते हुए अपने मत का पक्ष लेना। इस ग्रन्थ की वचनिका लिखने का कारण। ग्रंथ कार का नाम

यह जानि नाम जयचन्द मैं करूं वचनिका सुगम मय ॥

ज्ञानार्णव शब्द का अर्थ, ग्रन्थ के प्रकरणों का सूक्ष्म परिचय। ग्रन्थ विषयक दो एक शंकाओं का समाधान।

ग्रंथारम्भ

(२) पृ० १४ से पृ० ४० तक—मंगलाचरण, परमात्मा की वन्दना, ऋषभ देव, वृषध्वजादि तीर्थंकरों को वन्दना; चन्द्रप्रभु की वन्दना, सोलहवें तीर्थंकर शांतिनाथ की वंदना। अन्तिम तीर्थंकर श्री वर्द्धमान भट्टारक से प्रार्थना, गौतम गनधर को नमस्कार। सर्वज्ञ के शासन को आशीर्वाद। सत पुरुषों की वाणी का प्राणियों के उपकार ही के निमित्त होने का कथन। इसी अर्थ का विशेष रीति से अन्य भांति से प्रकट करना। ग्रंथ निर्माण की प्रतिज्ञा, ज्ञानार्णव नामक ग्रन्थ की महिमा और कवि का अपनी लघुता वर्णन करना। बड़े कवियों की महिमा तथा कवि का अपनी लघुता का वर्णन करना। कवि का अपनी कृति का प्रयोजन कथन, संसार का दुःख मिटाना ही कवि ने अपना प्रयोजन दिखाया है। लौकिक प्रयोजन साधने का निषेध। सत पुरुषों के शास्त्र रचने का विचार। उन्हीं के अनुगमन स्वरूप अपना भी वैसा ही विचार करने का वर्णन। खोटे शास्त्र रचने वाले तथा उनकी कृति का निषेध। सत्पुरुषों को खोटे खरे ग्रन्थों की परीक्षा करने की सम्मति। प्राणी के गुणदोष का स्वभाव से ही होने का वर्णन। आत्मा के शुद्ध होने की विधि। मिथ्यात्व कषाय इत्यादि के मेटने का उपाय। ज्ञान की प्राप्ति के लाभ। मोक्ष के रूपादि का वर्णन। मोक्ष को अपना हित समझ कर उसके साधन करने का उपदेश। संसार की गहनता के साथ ही साथ उससे छुटकारा पाने का उपदेश। प्रथम सर्ग समाप्त।

(३) पृ० ४० से पृ० ७० तक—प्राणी को ध्यान के सन्मुख होने के लिये प्रथम संसार, देह, और भोग से वैराग्य उपजाने के निमित्त प्रथम वैराग्य के कारण स्वरूप बारह भावनाओं की व्याख्या, इन भावनाओं की प्रथम ही प्रेरणा की है। प्राणी की भूल का वर्णन। बारह भावनाओं के अंगीकार का उपदेश। भावनाओं का वर्णन बारह भावनाओं का पृथक् पृथक् वर्णन। १० अनित्य का वर्णन, संसार

की अनित्यता की सिद्धि। भोगों का निषेध, स्त्री, पुत्र, बंधु, धनादि का निषेध। अज्ञान के निमित्त से ही नरकादि के दुःखों का वर्णन करके ज्ञानोपदेश देना। विषय सुख को विपरीत बुद्धि ठहराना। जिन संबंधियों के निमित्त जीव पाप करता है उनकी रीति, शरीर से करने और न करने योग्य कार्यों का विधान। शरीर का व्यवस्था दृष्टांत देकर समझाना। आयु और यौवन की व्यवस्था का दृष्टांत। मनोज्ञ विषयों की व्यवस्था का दृष्टांत। अन्य सामिग्री की व्यवस्था। शरीर के निस्सार होने का वर्णन। (अनित्य भावना का वर्णन समाप्त) (२) अशरण भावना का वर्णन। काल के आगमन के समय कोई शरणागत पालन होने का वर्णन। मृत्यु प्राप्त हुए का शोक करने वालों के मूर्ख होने का कथन। हर्ष प्रवर्त्तक बड़े २ महा पुरुषों के लोप होने का कथन। काल की व्यापकता का वर्णन। काल के निवारण करने की सामर्थ्य किसी में भी न होने का वर्णन। प्राणियों के अज्ञान का वर्णन। (३) संसार भावना का व्याख्यान। दुःखों से व्याप्त संसार पांच प्रकार विस्तार रूप कहा है। इन पांच प्रकार के परिवर्तन स्वरूप का अन्य ग्रन्थों से जान लेना उपदेश। सब अवस्थाओं के अनेक बार भोगे हुए का वर्णन, कुछ एकाही बार का नहीं, संसार में शत्रुता मित्रता कल्पना मात्र है (संसार भावना का वर्णन समाप्त) (४) पृ० ७६ से पृ० ११२ तक संसार भावना ही का कुछ संक्षेप वर्णन। (५) एकत्व भावना का वर्णन—प्राणी के सुख दुख के अकेले ही भोगने का वर्णन। शरीर से जीव की भिन्नता। अन्य वस्तुओं द्वारा भिन्नता दिखाना। अनन्यता की भावना का बहुमत करने का उपदेश। सब का अन्य अन्य का संबंध। चैतन्य भाव में लीन होकर मुक्त होने का उपदेश ही अन्यत्व भावना है—इसका संक्षेप वर्णन। (६) अशिचुत्व भावना का वर्णन—शरीर की मलिनता प्रदर्शन करा उससे घृणा कराना। संसार से विरक्त हो कर रहने वालों ही ने इस शरीर धारण का फल पाया। (७) आस्रव भावना का वर्णन। जीव का योग रूप छिद्रों द्वारा कर्म को ग्रहण करने का वर्णन। इन योगों के दो भेदों (शुभ और अशुभ) का वर्णन। आस्रव केक थन का आशय। (८) संवर भावना का वर्णन। संवर का स्वरूप। इसके दो भेदों का स्वरूप। आस्रवों के रोकने का विधान। आस्रव के कारणों के रोकने का विधान। संवर का वर्णन पूर्ण कर उसकी महिमा का कथन। (९) निर्जरा भावना का वर्णन। निर्जरा का लक्षण। इसके सकाम और अकाम नामक दो भेद। दोनों के लक्षण। बाह्य तप के उपवासादि छ भेदों का वर्णन, अंतरंग के प्रायश्चित आदि छभेद। कर्म की उत्पत्ति का अनादि काल से होना। (१०) धर्म-भावना का वर्णन। धर्म की बड़ाई करके उसको नमस्कार करना। धर्म का स्वरूप वर्णन। मेघ सूर्यादि का अस्तित्व केवल धर्म के ही कारण होने का वर्णन। धर्म का

आपकता के साथ ही साथ उसका महत्व। वस्तु का वास्तविक स्वरूप जाने बिना धर्म की परीक्षा के साधन न होने का कथन। धर्म का प्रधान चिन्ह। (११) लोक भावना का वर्णन—लोक का स्वरूप। लोक का सामान्य भाव वर्णन। इसके विशेष हाल जानने के लिए त्रिलोक सारादिक ग्रन्थों के देखने का वर्णन। इसका संक्षेप (१२) बोधि दुर्लभ भावना का वर्णन, संसार की संपूर्ण सम्पदाओं, देवताओं आदि के उपभोग्य पदार्थादि सभी सामग्रियों का सुलभ कथन कर अपने बोधि स्वभावपने का ही कठिन ( दुर्लभ ) बनना। बारह भावनाओं का फल तथा उसकी महिमा। भोग से वैराग्य उपजाने के लिये इन भावनाओं के मुख्य होने का कथन।

(५) पृ० ११३ से पृ० १२५ तक—ध्यान के प्रकरण का वर्णन। ध्यान का उद्यम करने की प्रेरणा। संसार में मनुष्य जन्म पाने की दुलर्भता का वर्णन। किन्हीं के मत में मनुष्य जीवन का फल पुरुषार्थ कहा जाना। पुरुषार्थ के चार भेदों अर्थात् धर्म अर्थ काम, मोक्ष का वर्णन। मोक्ष बिना उनका त्रिवर्ग नाम। मोक्ष का स्वरूप। सुख को ही प्रधान बतलाना। परमार्थिक सुख का ही नाम मोक्ष बताया जाना। साधु का लक्षण। मोक्ष का साधन सम्यग्दर्शनादिक है उसमें ही ध्यान आय गया उससे प्रगट कर ध्यान का उपदेश देना। ध्यान प्रधान होने की योग्यता का वर्णन। ध्यान का लक्षण। ध्यान न लगने का कारण तथा उसके लिये उपदेश। संसार से विरक्त होने का उपदेश। ध्यान के तीन भेद। जीव के तीन प्रकार के आशय का वर्णन। उपयोग की प्रवृत्ति तीन प्रकार की है। इन तीनों भेदों का वर्णन, प्रथम पुण्य रूप आशय, दूसरा पाप रूप अशुभ आशय, तीसरा शुद्धोपयोग आशय, इन्हीं के आश्रय से ध्यान की उत्कृष्टता का विधान। तीनों प्रकार के ध्यान से फल प्राप्ति। इस प्रकार संक्षेप से अध्यात्म शास्त्र की अपेक्षा शुभ अशुभ शुद्ध परिणाम स्वरूप ध्यान का तीन प्रकार का स्वरूप वर्णन किया गया है और यहां ध्यान का लक्षण नामक तीसरा प्रकरण समाप्त हुआ।

(६) पृ० १२६ से पृ० १४५ तक—चतुर्थ प्रकरण। विस्तार रूप ध्यान का प्रकरण। ध्यान का चार प्रकार का लक्षण। ध्यान का स्वरूप। ध्याता के स्वरूप का विस्तार। कुछ ध्यानों का निषेध। ध्यान न होने के कारण। पाप रूप पांचों भावनाओं के त्याग का कथन। कौन कौन व्यक्ति ध्यान करने में समर्थ नहीं होते। पापाभिचार कर्म का वर्णन। संसार के अनाचार तथा वृथा सभी इच्छाओं को छोड़ कर केवल ब्रह्म के ध्यान का उपदेश। ध्यान करने में समर्थ पुरुषों का वर्णन।

(७) पृ० १४५ से पृ० १५८ तक—पंचम प्रकरण। ध्यान करने वाले ध्याता योगीश्वरों की प्रशंसा। तपस्वियों की प्रशंसा उनके गुणानुवाद के साथ। ध्यान

का फल। परमानन्द का कथन। परमेष्टी का लक्षण तथा प्रशंसा। आज कल ऐसे गुणी पुरुषों के अभाव में भी उनके गुणों के स्मरण मात्र से लाभ।

(८) पृ० १५९ से १८५ तक—षष्टम प्रकरण। सम्यग्दर्शन का वर्णन। प्राणियों को कर्म रूप बेड़ी का वर्णन, सम्यग्दर्शन के अधिकारी, इसके तीन भेदों का कथन, प्रशम, संवेग, अनुकंपा, आस्तिका चिन्ह से चिन्हित सम्यक् का वर्णन। पचीस दोषों को छोड़ कर इसके पाने का वर्णन। तीन मूढ़ता, आठ मद, छ अनायतन और शंकादि आठ दोष मिल कर पचीस दोष हैं। सात तत्वों का वर्णन। जीव के भेदोपभेद। 'भव्य' का लक्षण। जीव तत्व का वर्णन। जीव के भावों का वर्णन। अजीव तत्व का वर्णन। बंधतत्त्व का वर्णन। हेतु सहित मोक्ष तत्व का लक्षण। सम्यग्दर्शन को मोक्षमार्ग में प्रथम स्थान मिलने का कथन।

(९) पृ० १८६ से पृ० १९४ तक—सप्तम प्रकरण। सम्यक्ज्ञान का वर्णन। कर्म के निमित्त से ज्ञान के भेद—छ भेद हैं। अनुगामि १, अननुगामी २, दीपमान ३, वर्द्धमान ४, अवस्थित ५, अनवस्थित ६। ज्ञान का लक्षण। ज्ञान के प्रकरण को पूर्ण करते हुए सम्यक्ज्ञान द्वारा ही मोक्ष प्राप्ति का साधन कहना।

(१०) पृ० १९५ से पृ० २११ तक—अष्टम प्रकरण। सम्यक् चरित्र का वर्णन। इसके पांच भेद। वर्द्धमान स्वामी द्वारा इसके तेरह भेद कहने का कथन। व्रत की परिभाषा। अहिंसा महाव्रत का वर्णन—हिंसा के ४३२ भेदों का कथन, हिंसा की बुराइयां। मांस भक्षियों इत्यादि के नर्क में जाने का कथन। जीव धर्म को धर्म माननेवाले शास्त्रों का निषेध। अहिंसा व्रत के लाभ और उसकी महत्ता। संपूर्ण सुख दुखों का विकास हिंसा से ही समझने का कथन और शील तथा व्रतों में उसके प्रधानत्व का वर्णन।

(११) पृ० २१२ से पृ० २२५ तक—नवां प्रकरण—सत्य महाव्रत स्वरूप। सत्यासत्य निर्णय। सत्य पालन के कुछ नियम। संसार में मिथ्यात्व की प्रबलता का वर्णन। पारस्परिक वार्तालाप के सम्बन्ध में कुछ उपकारी शिक्षायें। असत्य-वादियों की निन्दा।

(१२) पृ० २२६ से पृ० २३२ तक—दसवां प्रकरण। अस्तेय महा व्रत का वर्णन। अदत्त वस्तु के ग्रहण न करने वाले को मोक्ष प्राप्ति का कथन। पर धन हारी दुष्ट की निन्दा।

(१३) पृ० २३२ से पृ० २४६ तक—ग्यारहवां प्रकरण—ब्रह्मचर्य महाव्रत का प्रकरण। इस व्रत की प्रशंसा। ब्रह्मचर्य में असमर्थ रहनेवालों का वर्णन। दस प्रकार के मैथुनों के छोड़ने का आदेश। मैथुन की निन्दा। काम के प्रकोप से

जो दोष होते हैं उनका वर्णन। काम रूपी सर्प के डसे हुए जीवों के दश वेगों का वर्णन। काम के वशीभूत जीवों की दीनता का वर्णन।

(१४) पृ० २४६ से पृ० २६३ तक-स्त्री पर्याय की निन्दा। बारहवां प्रकरण। ध्यान, स्पर्श, बातचीत सभी अवस्थाओं में स्त्रियों के निषेध उनके दुर्गुणों के कथन के साथ। स्त्रियों के चरित्र की गहनता का वर्णन, स्त्रियों के मन की चंचलता का वर्णन। स्त्रियों में स्थित मोहनी विद्या का वर्णन। कुटिल स्त्रियों के स्वभाव का वर्णन। स्त्रियों के दोष समूह को पूर्ण करके उनसे बचने का उपदेश।

(१५) पृ० २६४ से पृ० २६९ तक—तेरहवां प्रकरण। मैथुन का वर्णन। मैथुन से उत्पन्न हुए सुख के मिथ्यात्व का वर्णन। मैथुन से कामेच्छा शान्त न होने प्रत्युत बढ़ने ही का वर्णन। अज्ञानियों का ही स्त्री में रमण करने का वर्णन, तत्त्व ज्ञानी का नहीं।

(१६) पृ० २६९ से पृ० २८२ तक—चौदहवां प्रकरण। स्त्रियों के संसर्ग की निन्दा। स्त्री के मुखावलोकन करने से जीवों का संयम रूपी रत्न के अवश्य ही नष्ट होने का कथन। स्त्री संसर्ग होने पर पुरुष की अवस्थाएं। स्त्री संसर्ग से मनुष्य को पापाचरण में प्रवृत्ति होने का वर्णन। स्त्री के कटाक्ष बाणादि से सतर्क रहते हुए वैराग्य रूपी कवच से रक्षित रहने का आदेश।

(१७) पृ० २८३ से पृ० ३०० तक-पन्द्रहवां प्रकरण। वृद्ध सेवा का वर्णन। गुरुजन सेवा के फल। वृद्धों का स्वरूप। वृद्ध तथा तरुण का भेद। ज्ञान वृद्ध को ही वृद्ध मान कर उसकी सेवा का कथन। यहां, काम के प्रकोप, मैथुन, स्त्री के स्वरूप और संसर्ग के वर्णन के साथ ही साथ ब्रह्मचर्य नामक महाव्रत समाप्त हुआ।

(१८) पृ० ३०१ से पृ० ३१९ तक—सोलहवां प्रकरण। परिग्रह त्याग महाव्रत का वर्णन। परिग्रह के दोष, परिग्रह के भेद, बाहर के परिग्रह १० और अंतरंग के चौदह परिग्रहों की नामावली। इन दोनों प्रकार के परिग्रहों को त्यागने का वर्णन। इस त्याग से संसार बंध से मुक्त होने का वर्णन।

(१९) पृ० ३२० से पृ० ३३० तक—सत्रहवां प्रकरण। आशा के निषेध का वर्णन। परिग्रह त्याग की सिद्धि के लिये प्रथम ही आशा के त्याग देने का वर्णन। आशा के न रोकने से हानि। आशा से हानि। निराशा से लाभ। पांच महाव्रतों का वर्णन पूर्ण हुआ।

(२०) पृ० ३३१ से ३४४ तक—अठारहवां प्रकरण। महाव्रत शब्द का अर्थ। उपरोक्त पांच महा व्रतों की शुद्धता के लिये पच्चीस भावनाओं का कथन। इनके

नाम तत्वार्थ सूत्रादि की टीका में प्रसिद्ध होने के कारण नहीं लिखे। पांच समितियों का कथन। समितियां; ईर्या, भाषा, एषण, आदान, निक्षेपण और उत्सर्ग। प्रवर्तन अथवा तीनों योगों को तीन गुप्तियों का होना बताना, पांच समिति और तीन गुप्तियों का भिन्न भिन्न स्वरूप कथन, सम्यग्दर्शन ज्ञान चरित्र की समाप्ति के साथ ही साथ रत्न त्रय के वर्णन के अन्त में उनको व्यवहार में लाने वाले को मोक्ष का वर्णन।

(२१) पृ० ३४५ से पृ० ३६० तक—उन्नीसवां प्रकरण। क्रोध कषाय का वर्णन। क्रोध के निवारण तथा शान्ति के धारण करने का कथन। क्षमा की बड़ाई। मोक्षाभिलाषियों को क्रोध से ग्लानि करने का उपदेश। शत्रुओं पर भी क्रोध न करने का उपदेश, उपसर्ग आने पर शमभाव रहे तभी उपशम भाव की प्रशंसा होने का वर्णन। मान कषाय का वर्णन। मान तथा मानी पुरुष की निन्दा। माया कषाय का वर्णन। लोभ कषाय का वर्णन। सामान्य रूप से चारों कषायों को दूर करने का उपदेश। बाह्य कारणों के त्याग का उपदेश। कारणों के होते हुए भी लोभादि न करने वालों की प्रशंसा।

(२२) पृ० ३६१ से ३७९ तक—बीसवां प्रकरण—इन्द्री निग्रह का वर्णन। संयमी को कषायों को जीतने का उपदेश। सुख दुख की मीमांसा। कषायों का वश करने का उपाय। इन्द्रियों के बिना योगियों के सुख का वर्णन। इन्द्रियों के वश में रहने वालों के दुःखों का वर्णन। संयमियों का इन्द्रियों के विषय में सचेत रहने का कथन।

(२३) पृ० ३८० से ३८९ तक—इक्कीसवां प्रकरण। तीन तत्वों का प्रकरण। आत्मा की सामर्थ्य का वर्णन, तीनों तत्वों को स्पष्ट करना। पृथ्वी तत्व का स्वरूप, जल तत्व का स्वरूप, अग्नि तत्व का स्वरूप, वायु तत्व का रूप, इन चारों तत्वों सहित ही गरुड़ का स्वरूप, काम तत्व का रूप, उक्त प्रकार की तीन तत्व रूपी समस्त चेष्टाएं इस आत्मा ही की चेष्टा होने का कथन। आत्मा का वर्णन।

(२४) पृ० ३८९ से ४०० तक—बाइसवां प्रकरण। अन्य मतियों के अष्टांग योग के नाम—यम नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि। इनमें से यम नियम को छोड़ शेष षष्टांग को मानने का कथन। अन्य मतानुसार योग की सिद्धि का कथन। इस विषय में अपने पूर्वाचार्यों का मन्तव्य। मनोरोध का वर्णन, मन के व्यापार का वर्णन।

(२५) पृ० ४०१ से पृ० ४१२ तक—तेईसवां प्रकरण। रागादि के दूर करने का उपदेश। रागों के दूर करने के लाभ तथा उपाय और उनमें फंस जाने से हानि। राग द्वेष के वर्णन के पश्चात् उसके मूल कारण मोह का वर्णन।

(२६) पृ० ४२२ से पृ० ४२६ तक—चौबीसवां प्रकरण। साम्य का वर्णन। साम्य भाव का लक्षण, साम्य भाव को ग्रहण करने के लाभ, साम्य भाव ग्रहण की योग्यता। साम्य भाव का फल, महात्म्य। साम्य के प्रभाव का वर्णन। साम्य को ध्यान के प्रधान अंग मानने का वर्णन।

(२७) पृ० ४२७ से ४४२ तक—पचीसवां प्रकरण। ध्यान का वर्णन। ध्यान के उपदेश का कारण, ध्यान के लाभ। अप्रशस्त ध्यान का लक्षण। ध्यान का स्वरूप। ध्यान के भेद। प्रथम आर्त ध्यान का स्वरूप और लक्षण। इसके चार भेद। अनिष्ट संयोगनामा आर्त ध्यान का स्वरूप। इष्ट वियोगनामा आर्त ध्यान का स्वरूप। तीसरे तथा चौथे आर्त ध्यान का वर्णन। इस प्रकार आर्त ध्यान का वर्णन करके अप्रशस्त ध्यान के त्यागने का आदेश।

(२८) पृ० ४४३ से पृ० ४५४ तक—छब्बीसवां प्रकरण। रौद्र ध्यान का वर्णन। रौद्र ध्यान के चार भेद। रौद्र की परिभाषा। हिंसानंद नामा रौद्र ध्यान का वर्णन। मृषानंद नामा रौद्र ध्यान का वर्णन। चौर्यानन्द नाम के तीसरे भेद का वर्णन। विषय संरक्षण नामा रौद्र ध्यान के चौथे भेद का वर्णन। इसके अन्तर्गत लेश्या तथा चिह्नादिक का वर्णन। आर्त रौद्र ध्यानों का संक्षेप।

(२९) पृ० ४५५ से पृ० ४६३ तक—सत्ताइसवां प्रकरण। धर्म ध्यान का स्वरूप, मैत्री भावना का वर्णन। प्रमोद भावना का वर्णन, मध्यस्थ भावना का वर्णन। ध्यान के योग्य तथा अयोग्य स्थान का वर्णन। दूषित स्थानों का कथन।

(३०) पृ० ४६४ से पृ० ४६८ तक—अट्ठाईसवां प्रकरण। ध्यान के योग्य स्थानों का वर्णन, आसन का विधान, आसन के जीतने का विधान।

(३१) पृ० ४६८ से पृ० ५०४ तक—उन्तीसवां प्रकरण। प्राणायाम का वर्णन। पवन स्तम्भन विधान, उसके तीन प्रकार, तीनों का स्वरूप, उनके अभ्यास से लाभ, पवन मंडल के चतुष्टय का स्वरूप, चारों के नाम और अनुक्रम, उनके स्वरूप, उनके जानने के लिये चिह्न, वह्नि मंडल पवन की उत्तमता और नाड़ी की शुद्धि आदि का विचार।

(३२) पृ० ५०५ से पृ० ५११ तक—प्रत्याहार धारणा का वर्णन। तीसवां प्रकरण। मन को कहां कहां लगावें, इसका वर्णन। इन्द्रिय निग्रह का उपदेश। ललाट के अतिरिक्त ध्यान के अन्य स्थान।

(३३) पृ० ५१२ से पृ० ५२६ तक—इकतीसवां प्रकरण। वीर्य सहित ध्यान करने का वर्णन। ध्यान करने की प्रतिज्ञा करने का विधान। परमात्मा और आत्मा को एक करने का विधान।

( ३४ ) पृ० ५२६ से पृ० ५६० तक—बत्तीसवां प्रकरण—बहिरात्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा का निश्चय करके उनके शुद्धोपयोग का वर्णन। बहिरात्मा और अन्तरात्मा के ज्ञान में भेद। इन्द्रियों के विषय में आत्म बुद्धि के छोड़ने का प्रकार। मन के विकल्प रहित करने का उपदेश। आत्मज्ञान की आवश्यकता। बंध के अभाव न होने के कारण। देह के त्यागने में भी शंका न करने का विधान, आत्म ज्ञानी सम्यग्दृष्टि के सर्व अवस्थाओं में कर्मों के निर्जरा होने का कथन, आत्मा के आत्मा का आराधन करने से उसे परमात्मा हो जाने का विधान। आत्मा के अमरत्व का कथन, तीव्र तपाचार करने का लाभ।

(३५) पृ० ५६१ से पृ० ५७० तक—धर्म ध्यान के भेदों का वर्णन। तेतीसवां प्रकरण। धर्म ध्यान की सिद्धि का उपाय। धर्म ध्यान के भेदों का कथन—आज्ञा विचय १० अपाय विचय २० विपाक विचय ३० और संस्थान विचय। आज्ञा विचय नामा धर्म ध्यान का वर्णन। श्रुत ज्ञान का वर्णन। श्रुत ज्ञान की महिमा। यहां आज्ञा विचय नामक धर्म ध्यान का प्रथम भेद विवर्णित हुआ।

( ३६ ) पृ० ५७१ से ५७६ तक—चौंतीसवां प्रकरण। अपाय विचय नामा धर्म ध्यान के दूसरे भेद का वर्णन। उपाय तथा अपाय दोनों का आत्मा की सिद्धि के लिये निश्चय करने का उपदेश।

( ३७ ) पृ० ५७७ से पृ० ५८४ तक—पैंतीसवां प्रकरण। विपाक विचय नामक धर्म ध्यान के तीसरे भेद का वर्णन। जीवों के कर्म समूह निश्चित द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावरूप चतुष्टय को पाकर, इस लोक में अनेक प्रकार से अपने नामानुसार फल का कथन। कर्म की मूल प्रकृतियां ८ होने का वर्णन, उनके भेदान्तर।

( ३८ ) पृ० ५८५ से ६३१ तक—छत्तीसवां प्रकरण। संस्थान विचय नामक धर्म ध्यान के चौथे भेद का वर्णन। इस ध्यान में लोक का स्वरूप विचारे जाने के कारण लोक का वर्णन। लोक की स्थिति तथा दशा का वर्णन। इह लोक तीन लोक का आधार, पवनादि के द्वारा लोक का स्थिर रहना। लोक के विस्तारादि का वर्णन। अधो लोक में जो नारकियों की निवास-भूमि है उनका वर्णन। उन पृथ्वियों की दशा। नर्कों में प्रवेश करने वाले जीवों का कथन और उनके कष्टों का दिग्दर्शन। मध्य लोक का वर्णन। ऊर्ध्व लोक का वर्णन। स्वर्गों का वर्णन। वहां के सुख एश्वर्य्य का वर्णन। इन्द्र इत्यादि देव वर्णन। इन्द्रासन पाने वाले व्यक्ति के सब कृत्यों का सूक्ष्म वर्णन। दशांग भोगों के नाम।

( ३९ ) पृ० ६३२ से ६४३ सैंतीसवां प्रकरण। संस्थान विचय नामा धर्म ध्यानान्तर्गत पिंडस्थ, पदस्थ, रूपस्थ और रूपातीत इस प्रकार ध्यान के जो चार भेद

हैं उनका वर्णन। पिंडस्थ ध्यान की पांच धारणाओं का कथन, पार्थवी धारणा का स्वरूप। आग्नेयी धारणा का वर्णन। निश्चल अभ्यास से अपने नाभि मंडल में १६ ऊंचे ऊंचे पत्रों के कमल के ध्यान करने का वर्णन। महामंत्र का स्वरूप। चिन्तवन का प्रकार। हृदयस्थ कमल का विशेष स्वरूप। मारुती नाम धारणा का स्वरूप। वारुणी धारणा का वर्णन। तत्व रूपवती धारणा का वर्णन। पिंडस्थ ध्यान पूर्ण हुआ।

(४०) पृ० ६४३ से ६८२ तक—अड़तीसवां प्रकरण। पदस्थ ध्यान का वर्णन। वर्णमातृ का ध्यान विधान, मन्त्रराज का ध्यान, मंत्रराज के ध्यान का विधान, मंत्रराज के विषय में मत, उसकी यथार्थिकता, उसके ध्यान की विधि अन्य प्रकार से ध्यान, प्रणव मंत्र के ध्यान का विधान, इसका विशेष विधान, पंच परमेष्टी के नमस्कार रूप मंत्रों के ध्यान का विधान, षोड़षाक्षरी विद्या का कथन। तेरह अक्षर का मंत्र। पंच अक्षर मयी मंत्र। आठ पत्रों के एक कमल का चितवन करने का कथन, इस माया वर्ण के चितवन का विधान। इस मंत्र की महिमा, अन्य विद्या का वर्णन, पाप भक्षिणी विद्या के अक्षर। इन मंत्रों से मुक्ति का विधान।

(४१) पृ० ६८३ से पृ० ६९७ तक—उन्तालीसवां प्रकरण। रूपस्थ ध्यान का वर्णन। सर्वज्ञ का सम्यक् प्रकार से निश्चय करने का विधान। उसके ध्यान का नियम, सर्वज्ञ की मति, श्रुत और अवधि इन तीन ज्ञान सहित योगी मुनियों के भी अगोचर होने का कथन, मुनि के निरंतर भगवान के स्वरूप में अपने मन को लगाने का वर्णन, यहां अरहंत सर्वज्ञ सर्व अतिशयों से पूर्ण का ध्यान करना कहा है।

(४२) पृ० ६९८ से ७०८ तक—चालीसवां प्रकरण। रूपातीत ध्यान का वर्णन। बुरे ध्यान का निषेध। खोटे ध्यान करनेवालों के नर्क में पड़ने का विधान। रूपातीत ध्यान का लक्षण। शक्ति और व्यक्ति भिन्ना भिन्न मानने में अविरोध का हेतु, कर्म रहित परमात्मा का स्वरूप। ध्याता और ध्येय में द्वैत भाव न रहने का कथन।

(४३) पृ० ७०९ से पृ० ७१८ तक—इकतालीसवां प्रकरण। धर्म ध्यान के फल के वर्णन के साथ कुछ उपदेश। मन को राग द्वेष रूप में परिणत न करने की आज्ञा। चित्त स्थिर न होने की दशा में बारह भावनाओं के चिन्तवन करने का वर्णन। शुक्ल ध्यान के अधिकारी। शुक्ल ध्यान को कठिन समझ धर्म ध्यान की रीति वर्णन। धर्म ध्यान का फल।

(४४) पृ० ७१९ से पृ० ७५२ तक—बयालीसवां प्रकरण। शुक्ल ध्यान का वर्णन। धर्म ध्यान की प्रेरणा का कथन। शुक्ल ध्यान का निरूपण। शुक्ल ध्यान

के अधिकारी मुनियों के गुणों का वर्णन। शुक्ल ध्यान के चारों भेदों—(पृथक्त्व वितर्क, एकत्व वितर्क, सूक्ष्म क्रिया प्रति पाति, व्युपरत क्रिया निवृत्ति) में प्रथम दो छद्म योगी अर्थात् बारहवें गुण स्थान पर्यन्त अल्प ज्ञानियों के निमित्त हैं और अंतिम दोनों राग द्वेष रहित ज्ञानियों के लिये हैं—चारों के लक्षण। पृथक्त्व वितर्क विचार नामक शुक्ल ध्यान का वर्णन; एकत्व वितर्क विचार नामक शुक्ल ध्यान का वर्णन, केवल ज्ञान की महिमा का वर्णन। सूक्ष्म क्रिया प्रतिपातिध्यान का वर्णन। समुच्छिन्न क्रिया नामक शुक्ल ध्यान का वर्णन। मोक्ष का वर्णन। सिद्ध भगवान के गुणों की महिमा का वर्णन। शास्त्र का उपसंहार। शास्त्र की समाप्ति।

ग्रन्थ निर्माण काल—संवत्सर विक्रम तनूं अष्टादश सति जानि।<br>
साठि उपर नौ माघ सुदि पंचमि भृगु दिन मानि॥

ग्रन्थ पठन पाठनादि क्रियाओं का फल।

Note.—'ज्ञानार्णव नामक' ग्रन्थ संस्कृत में श्री शुभ चन्द्राचार्य का निर्माण किया है। इसी की टीका जयपुर निवासी श्री जयचन्द्र जी की लिखी हुई है यह ग्रन्थ रायचन्द्र जैन शास्त्र माला की ओर से प्रकाशित भी हो चुका है—उसके संपादक हैं पं० पन्नालाल जी बाकलीवाल। इस ग्रन्थ की भूमिका श्री नाथूराम जी प्रेमी ने योग्यता पूर्वक लिखी है। उसमें उक्त महाशय कवि का कविता काल ग्यारहवीं शताब्दी निश्चित करते हैं। मूल ग्रन्थ बड़ा ही रोचक, सरल और गंभीर भावों को लिये हुये है। टीकाकार ने यथा संभव योग्यता के साथ विवेच्य विषयों का विवेचन किया है। छपे ग्रन्थ के आदि में कवि की एक जीवनी भी लिखी है। मूल ग्रन्थ के निर्माता शुभ चन्द्राचार्य को प्रसिद्ध भर्तृहरि जी का बड़ा भाई बताया है। ये दोनों सिंहल के पुत्र थे। इनके योग लेने के पश्चात् सिंहल के महाप्रतापी भोज राजा उत्पन्न हुए। कहा जाता है इस ग्रन्थ की दो एक टीका और भी हैं किन्तु उनका अब पता नहीं चलता। ग्रंथ में आदि से अंत तक ज्ञान का ही वर्णन हुआ, अतः इसका नाम ज्ञानार्णव सार्थक है।

No. 187(b). Samaya Sāra Bhāshā Bachanikā by Jayachanda of Jaipur. Substance—Country-made paper Leaves—866. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11 Extent—10,875 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Written in Prose and verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1864 or A. D. 1807. Date of manuscript—Samvat 1912 or A. D. 1855. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍa), Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—ओं नमः सिद्धेभ्यः ॥ अथ समय सार ग्रंथ की वचनिका लिखिये हैं ॥ दोहा—श्री परमातम कूं प्रनमि सारद गुरु मनाय। समय सार सासन करूं देस वचन मम भाय ॥ १ ॥ शब्द ब्रह्म पर ब्रह्म के वाचक वाचानि योग ॥ मंगल रूप प्रसिद्ध हो नमें धर्म धन भोग ॥ २ ॥ चैापाई ॥ नवन पल हइ सार शुभ वार ॥ पय पय दहइ मार दुख कार ॥ लय लव गहइ पार भवधार ॥ जय जय समय सार अविकार ॥ ३ ॥ छप्पय ॥ शब्द अर्थ अरु ज्ञान समय त्रय आगम गाये। मत सिद्धान्त अरु काल भेद त्रय नाम बताये इनहि आदि शुभ अर्थ समय वच के सुनि येवहु ॥ अर्थ समय में जोव नाम है सार सुनु सुदु ॥ तामें जु सार बिन कर्म मल शुद्ध जीव शु धनय कहे। से ग्रंथ माहि कथनी सवै ॥ समय सार बुध जन मह ॥ ४ ॥ नामादिक वह ग्रंथ मुख ता में मंगल सार। विघन टरन नास्तिक हरन शिष्टाचार उचार ॥ ५ ॥ ऐसे मंगल पूर्वक प्रति ज्ञान करि श्री कुंद कुंद नाम आचार्य्य कृत प्राकृत गाथा बंध समय प्राभृत नाम ग्रंथ है ताको संस्कृत टीका श्री अमृतचंद्र आचार्य्य कृत आत्मा ख्याति नाम है ॥ ताकी देश भाषा मय वचनिका लिखिये है—तहां इस ग्रंथ के होने का संबंध ऐसा है जो श्री वर्द्धमान स्वामी अंतिम तीर्थंकर देव सर्वज्ञ वीतराग परम भट्टारक कूं निर्वाण पधारे पीछे पांच श्रुत केवली भये तिनमें अंत श्रुत केवली श्री भद्रबाहु स्वामी भये तहां तांई तो द्वादशांग शास्त्र के प्ररूपणा तें यथार्थ ज्ञान को व्युच्छित्त हुई।

End.—अब अन्त मंगल के अर्थ परमेष्टी कूं नमस्कार करि ग्रंथ समाप्त करिये है ॥ छप्पय ॥ मंगल श्री अरहंत घातिया कर्म निवारे। मंगल सिद्ध महंत कर्म आठू पर जारे ॥ आचारज उभाय मुनी मंगल मय सारे। दिक्षा शिक्षा देय भव्य जीवनि कूं तारे। आठ वीस मूल गुण धार जे सर्व साधु अणगार हैं, मैं नमूं पंच गुरु चरण कूं मंगल हेतु करार है ॥ १ ॥ × × ×

इति श्री मत्कुंद कुंदाचार्य्य कृत समय प्राभृत नाम प्राकृत गाथा बंध ग्रंथ की अमृतचंद आचार्य्य कृत आत्म ख्याति नाम संस्कृत टीका के अनुसार यह संक्षेप भावार्थ मा प्रदेश देश भाषा मय वचनिका संपूरणम् ॥ मिती जेठ सुदी १५ गुरुवासरे ११ संवत् १९१२ ॥

Subject.—(१) पृ० १ से पृ० १४ तक—ग्रंथ अभिप्राय। मंगलाचरण, समय सार प्रशंसा। इस वचनिका के निर्माण संबंधी मुख्य तीन प्रयोजनों का उल्लेख, अन्य प्रयोजन

(२) पृ० १५ से पृ० ३२ तक—ग्रंथ की पीठिका।

(३) पृ० ३३ से पृ० १९१ तक—प्रथम जीवाजीव अधिकार, टीकाकार द्वारा रंग भूमि का अस्थल बांधा जाना, मंगलाचरण, जीव नामा पदार्थ का

स्वरुप, जीव अजीव रूप षट द्रव्यात्मकालोक है, उनमें धर्म अधर्म आकाश काल यह चार द्रव्य तो स्वभाव परिणत स्वरुप ही होने का कथन, जीव और पुद्गल द्रव्य के अनादि संयोग से विभाग परिणतियें है उसमें पुद्गल स्पर्श, रस गंध, वर्ण, शब्द रूप मूर्तीक है, उसको देख कर जीव राग द्वेष मोह रूप परिणमे और इसके निमित्त से पुद्गल कर्म रूप हो जीव से बंधे हैं, इस प्रकार इनको अनादि से बंध अवस्था है सो जब निमित्त पाय रागादिक रूप परिणमै तब निर्माण कर्म नहीं बंधता है, पुरातन कर्म छूट जाय तब मोक्ष होय, ऐसे जीव के समय पर समय की प्रवृत्ति होती है। जब जीव सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र स्वरुप अपना स्वभाव रूप परिणमे तब समय हो और मिथ्या दर्शन ज्ञान चारित्र रूप परिणामे उतने पुद्गल कर्म के विषै तृष्णा पर समय है। संसार में जीव के भ्रमण करने और दुख पाने का वर्णन। जीव की व्याख्या। शुद्धाशुद्ध नयका सत्यासत्यार्थ कथन। सम्यक्त का लक्षण। आत्मा को बद्ध, स्पृष्ट, अन्य, अनियत, विशेष और संजुक्त इन पांच भावों से रहित होने का कथन। सम्यक् ज्ञान स्वरुप, अज्ञानी का लक्षण, अज्ञानी को समझाने की रीति, जीव तथा शरीर की भिन्नता का वर्णन, एक प्रत्याख्यान का उत्तर। जीव अजीव दोनों पाप रूप होकर एक प्रतिसभा में आते हैं, उनके प्रकार। जीव के अशुद्ध स्वरुप समझने वालों का निषेध। अध्यवसानादि भावों का जीवन होने का कथन। परमार्थ रूप जीव का स्वरुप। वर्णादि भाव जीव का व्यवहार न होने का कथन।

(४) पृ० १९२ से पृ० ३१४ तक—कर्त्ता कर्म नामा दूसरा अधिकार। अज्ञानी जीव की क्रोधादि क्रियाएं कर्म बंधन करने वाली हैं। आश्रव तथा आत्मा का भेद, आश्रव से निवृत होने का विधान, आश्रव से निवृत हुए आत्मा का चिन्ह, आश्रव और आत्मा का भेद ज्ञान प्राप्त आत्मा को कर्त्ता कर्म भाव न होने का कथन। जीव और पुद्गल आत्मा के भोक्ता भाव न होने का कथन। व्यवहार नय में आत्मा 'पुद्गल' कर्म का कर्त्ता मानने में दोषोद्भावना। मिथ्यात्वादि आश्रवों को जीव अजीव भेद करके दो प्रकार का मानना, दो प्रकार कहने का हेतु, पुद्गल के कर्मरूप होने का कथन, आत्मा मिथ्यात्वादि भाव रूपों में परिणमे तब कर्म का कर्त्ता नहीं है ऐसे कहा है, व्यवहारी जीवों द्वारा पुद्गल कर्म का कर्त्ता आत्मा को कहते हैं सो अज्ञान है। आत्मा के योगोपयोग का कथन। जीव का कर्त्ता माना जाना केवल व्यवहार नय से ऐसा कथन। जीव तथा आश्रवों के भेद, अभेद कहने में दूषण। सांख्यमती और प्रकृति को अपरिणामी कहते हैं उसका निषेध कर पुरुष और पुद्गल को परिणामी कहना। ज्ञान से ज्ञान भाव और अज्ञान से अज्ञान भाव के उपजने का कथन। अज्ञानी जीव द्रव्य कर्म बंधने को निमित्त होता है ऐसा

कथन। पुद्गल का परिणाम जीव से न्यारा होने का कथन। जीव का परिणाम पुद्गल से न्यारा होने का कथन।

(५) पृ० ३१५ से ३४४ तक—पुन्य पाप नामा तीसरा अधिकार। शुभाशुभ कर्म के स्वभाव का वर्णन। कर्मबंध के कारण, ज्ञान को मोक्ष का कारण कथन करना। व्रतादिक पालन से मोक्ष न होने का कथन, मोक्ष साधने वाले का स्वरूप, परमार्थ स्वरूप मोक्ष का कारण कह अन्य का निषेध, कर्म मोक्ष के कारण का घात करता है, इसका दृष्टांत कर्म का आप बंध ही स्वरूप होने का कथन। सम्यक् दर्शन का प्रतिपक्षी घातक। सम्यक् का प्रतिपक्षी मिथ्यात्व कर्म कथन। ज्ञान का प्रतिपक्षी अज्ञान। चारित्र का प्रतिपक्षी कषाय होने का कथन।

(६) पृ० ३४५ से पृ० ३७४ तक—आश्रव नामा चौथा अधिकार। आश्रव का स्वरूप, मिथ्यात्व अविरत योग कषाय के जीव अजीव नाम से दो प्रकार के होने का कथन। उन्हीं के कर्मबंध होने का कारण मानना। ज्ञानी में उनका अभाव कथन। रागादि के अज्ञान मयी परिणामों को ही आश्रव मानना। रागादिक बिना जीव का भाव है, उसकी संभावना दिखाया जाना। ज्ञानी के द्रव्य भाव आश्रव का अभाव, ज्ञानी के निराश्रव होने का कारण, ज्ञानी और अज्ञानी के आश्रव का सद्भाव और अभाव का सयुक्तिक वर्णन। ज्ञानी के बंधन होने का कारण।

(७) पृ० ३७५ पृ० ३९४ तक—संवर नामा पांचवां अधिकार। संवर का मूल भेद विज्ञान बताया जाना। उसकी रीति। भेद विज्ञान ही से संवर होने का दृष्टांत। भेद विज्ञान से शुद्धात्मा की प्राप्ति हो कर उससे संवर होने का विधान। संवर होने का प्रकार। संवर होने का अनुक्रम।

(८) पृ० ३९५ से पृ० ४७८ तक—निर्जरा नामा छठवां अधिकार। द्रव्य निर्जरा का स्वरूप, भाव निर्जरा का स्वरूप, ज्ञान की सामर्थ्य, वैराग्य की सामर्थ्य ज्ञान वैराग्य की सामर्थ्य को स्पष्ट करके दिखाना। सम्यग्दृष्टी के आपा पर का जानने का सामान्य विशेष का विधान। उस विधान से वैराग्य होने का कथन। सम्यग्दृष्टि के रागी न होने का कथन। आत्मा के पद का ज्ञापक स्वभाव होने का कथन, उसके ज्ञान विषय भेद हैं सो यह कर्म के क्षयोपशम के निमित्त से है ऐसा कथन, ज्ञानी का उसे ज्ञान से ही पाने का कथन ज्ञानी को पर के ग्रहण करने का उत्तर, ज्ञानी के परिग्रह के त्याग का विधान, इस विधान से कर्म के त्यागने वाले का कर्म से न लिप्त होने का कथन, कर्म के फल की वांछा कर के कर्म करे तो कर्म में बिना लिप्त हुए ही कांक्षा कर्म को करे तो भी कर्म में लिप्त न

होय, इसका दृष्टांत द्वारा कथन। सम्यक्त्व के आठ अंग हैं सो प्रथम ते सम्यग्दृष्टि निःशंक होते हैं, सात भयों से रहित होते हैं इसका कथन, फिर निकांक्षित निर्विचिकित्सा उपगूहन वात्सल्य स्थिति करण प्रभावना, इनका निश्चय नय के प्रधानता दे कर वर्णन है।

(९) पृ० ४७९ से पृ० ५५२ तक—'बंध' नामा सातवां अधिकार। बंध न होने का वर्णन। मिथ्या दृष्टि के बंध हो उसके आशय का प्रगट कथन। मिथ्या दृष्टि के आशय के प्रथम अज्ञान कहने का उदाहरण द्वारा स्पष्टी करण। मिथ्या दृष्टि का आशय अज्ञान भाव रूप है उसी के बंध का कारण बतलाना बाह्य वस्तु के निश्चय नय कर बंध का कारण पने का निषेध, मिथ्या दृष्टि के अज्ञान रूप अध्यवसाय से अपने आत्मा के अनेक अवस्था रूप करने का कथन, अध्यवसाय की व्याख्या, अध्यवसाय का निषेध व्यवहार नय का ही निषेध है। केवल व्यवहार के ही आलंबन करने वाले का नाम ही मिथ्या दृष्टि बताया जाना। व्रत समिति गुप्तियाते हैं ग्यारह अंग पढ़ते हैं तो भी उनके मोक्ष न होने का कथन। निश्चय व्यवहार का स्वरूप। रागादिक भावों का निमित्त आत्मा है अथवा पर द्रव्य है, इसका उत्तर।

(१०) पृ० ५५३ से पृ० ५९६ तक—'मोक्ष' नामा आठवां अधिकार। मोक्ष का स्वरूप, केवल इसके स्वरूप के समझ कर ही मोक्ष प्राप्त न होने का कथन। बंध के छेद बिना उससे न छूटने का विधान। बंध की चिंता किये भी उससे न छूटने का विधान, बंध से छूटने का कारण। बंध का छेद किससे करे इसका उत्तर। आत्मा के चैतन्य मात्र ग्रहण करना, तहां चेतना दर्शन ज्ञान स्वरूप है उसके बिना नहीं है। पर धन ग्रहण करने वाला अपराधी है ऐसा कथन। अपराध का स्वरूप। आत्मा के निर्दोष होने का कारण।

(११) पृ० ५९७ से पृ० ८९६ तक—सर्व विशुद्ध ज्ञान रूप आत्मा का नवां अधिकार। आत्मा में पर द्रव्य का कर्त्ता, भोक्तापने का अभाव। चार गाथाओं द्वारा कर्त्तापने का अभाव। अज्ञान की सामर्थ्य। अज्ञानी के मिथ्या दृष्टि बताया जाना। ज्ञानी का कर्म भोग का भोक्ता न होने का कथन। अज्ञानी का कर्म फल भोक्ता होने का कथन। जो लोग आत्मा को कर्त्ता मानते हैं उनको मोक्ष न होने का कथन। अज्ञानी को उसके भाव कर्म का कर्त्ता कहा जाना। आत्मा का कर्त्तापना और अकर्त्तापना जैसे जैसे स्याद्वाद द्वारा साधा गया है उसका कथन। बौद्धमत द्वारा स्वीकृत इस सिद्धान्त का खंडन कि "कर्म को करे और और भोगे और"। कर्त्ता कर्म के भेद अभेद जैसे हैं वैसे नय विभाग कर साधा है उसका दृष्टान्त। निश्चय व्यवहार के कथन कुपड़ी का दृष्टांत द्वारा स्पष्ट कहा जाना।

राग द्वेष मोह द्वारा अपना दर्शन ज्ञान चारित्र का ही घात होता है उसका कथन। अन्य द्रव्य का अन्य द्रव्य कुछ नहीं कर सकता, इसका कथन। स्पर्शादि पुद्गल के गुण हैं, वह आत्मा का कुछ नहीं कर सकते, इसका कथन। चारित्र का विधान। ज्ञान चेतना का अनुभव और कर्म फल चेतना का त्याग करने का विधान। कर्म और कर्म के फल को जान कर आपतद्रूप करे उसका नवीन कथन। कर्म चेतना का अतीत वर्तमान अनागत कर्म के त्याग के विधान के कृतकारित अनुमोदना के मन वचन काय सहित उनचास उनचास भंगों द्वारा त्याग का विधान। कर्म फल चेतना के त्याग का एक सौ अड़तालीस प्रकृतियों के नाम ले कर त्याग का विधान। कर्त्ता कर्म भाव से ज्ञान को पृथक् दिखा कर और अब समस्त अन्य द्रव्यों से न्यारा दिखाया जाना। आत्मा के अमूर्तीक होने के कारण उसके पुद्गलमयी देह न होने का कथन। द्रव्य लिंग का देह मयी आत्मा के मोक्ष का कारण नहीं है, दर्शन ज्ञान चारित्र अपना धर्म है सोही मोक्ष का कारण कथन। द्रव्य लिंग में ही ममत्व करने वालों के मोक्ष का निषेध। व्यवहार नय तो मुनि श्रावक के लिंग को मोक्ष मार्ग कहते हैं और निश्चय नय किसी भी लिङ्ग को मोक्ष मार्ग नहीं कहते। ग्रंथ समाप्ति। ग्रंथ को पढ़ कर अर्थ जानने का फल। टीकाकार के वचन, इस ग्रन्थ में आत्मा को ज्ञान मात्र कह अनुभवन कराया और आत्मा अनंत धर्म है सो स्याद्वद से सधता है सो ज्ञानमात्र कहने में स्याद्वाद से विरोध आता है, उसके परिहार के लिये तथा एकही ज्ञान में उपाय भाव और उपेयभाव कैसे बने उसके साधने को स्याद्वाद अधिकार और उपायोपेय अधिकार। इस सब विशुद्ध ज्ञान अधिकार में व्याख्यान किया है वहां एकही ज्ञान विषय तत् अतत् एक अनेक सत्य असत्य इन भावों के चौदह भंग करके तिनके चौदह भंग कर उनके चौदह काव्य कह कर स्याद्वाद से ज्ञानमात्र भाव विषय अनेकातात्मक वस्तुपना दिखाया है और ज्ञानमात्र जो लक्षण की प्रसिद्धि कर लक्ष्य प्रसिद्ध होय उसका कथन। ज्ञान लक्षण और आत्मा लक्ष्य होने का वर्णन। एक ज्ञान क्रिया हो रूप परिका वर्णन है, तहां आत्मा में अनंत शक्ति प्रगट करती है उनमें से ४७ शक्ति के नाम और लक्षण कहे गए हैं। उपायोपेय भाव का वर्णन। आत्मा के परिणामी होने का कथन। साधक और सिद्ध भाव का वर्णन। स्याद्वाद की महिमा। समय सार शुद्धात्मा के अनुभव की बड़ाई कर ग्रंथ पूरा किया गया है।

ग्रंथकार का परिचय:—

जैपुर नगर मांहि तेरा पंथ शैली बड़ी बड़े बड़े गुनी जहां पढ़ैं ग्रन्थ सार है।
जयचंद् नाम मैं हू तिनमें अभ्यास कछू कियौ बुद्धि सारु धर्म राग ते विचार है॥
समै सारग्रंथ ताकी देश के वचन रूप भाषा करो पढ़ो सुनो करौ निरधार है।
आपा पर भेद जानि हेय त्यागि उपादेय गहो शुद्ध आतम कूं यहै बात सार है॥

ग्रंथ निर्माण काल :—

संवत सर विक्रम तणूं। अष्टादश सत श्रौर।
चौसठि कातिक वदि दशै। पूरण ग्रंथ सुठौर॥ इति

Note.—यह 'समय सार' नामक ग्रंथ आचार्य्य कुंदाकुंद ने प्राकृत गाथाओं में निर्माण किया है, उसी की संस्कृत टीका 'आत्मख्याति' नाम से आचार्य्य अमृतचंद ने की है श्रौर उसी की हिन्दी गद्यमय टीका जयपुर निवासी जयचंद ने संवत १८६४ में की है। इस ग्रन्थ में आत्म निरूपण किया गया है। इसे जैन धर्म संबंधी वेदान्त ग्रन्थ कहना चाहिए। या यों भी कहा जा सकता है कि इसमें स्थान स्थान पर वेदान्त श्रौर सांख्य पर आक्षेप कर उनसे स्याद्वाद की उत्कृष्टता सिद्ध की है।

No. 188. Garga Saṁhitā Bhāshā by Jayadayāla. Substance—Country-made paper. Leaves—200. Size—18 × 8 inches. Lines per page—16. Extent—4,400 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Sambat 1907 or A. D. 1850. Place of deposit—Nimbārka Pustakālaya, Bābā Mādhava Dāsa Mahanta, Nānpārā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning.—श्री राधारमण जी सदा सहाय॥ राधा॥ श्रीगणेशायनमः॥ दोहा श्री राधा गोविंद जू तुम हो परम दयाल दास जानि किरपा करौ हरौ सकल जंजाल॥ १॥ उमा सहित गणनाथ कौं वार वार सिर नाय कृष्ण कथा चाहत कह्यो हम पर होहु सहाय॥ २॥ वन्दौ प्रथमहि गुरु चरन सुन्दर सुभ को थान सकल अमंगल अघ हरन देत विमल विग्यान॥ ३॥ तिनके सेवत सुलभ शुभ होत पदारथ चार ज्यों दिनकर के उदय ते मिटत जगत अंधियार॥ ४ सोरठा॥ पुनि बन्दौं पद रेनु जासों उज्वल होय हिय करहु सो मम उर चैन सुन्दर मोहन जस कहौं॥ दोहा॥ गौर अंग राजत विमल विधु अकलंक नवीन। सो मम हिय आकास में करौ प्रकास नवीन॥ ६॥ तासों सूझये जो कछु सो मैं कहौं सुनाय सुनिहैं सज्जन संत जन अधिक हृदय हरषाय॥ ७॥

End.—मुनि नारद बोले हरषाई भली कथा पूछी नृपराई। एक दिन गर्ग ऋषीश्वर आये सबै गोपिन हित सो बैठाये। तिनसों अपनो भेव जनायो मुनि हल धर पंचांग बतायो। ताको उन जय सेवन कीनो तब बलिराम उनहिं सुष दीनौं। यह विधि राम कथा मैं गाई। जो सुनिहै चित दै हरषाई। ताको अधिक तेज बल होई याको जीति सकै नहिं कोई। अति आनंद सहित उर

माहीं श्री बलिराम लोक को जाहीं श्री हलधर पंचांग सुहायो। गर्ग संहिता में शुभ गायो। दोहा फाल्गिपाक यहि भांति कहि गये अपने अस्थान। सो समरो इतिहास मैं तुमसों कहो बयान। इति श्री कृष्ण प्रेमसागरे बलभद्र पंडे नारद जनक सम्वादे जयदयाल कृते समाप्तः संवत १९०७ शाके १७७२ माघ मासे कृष्ण पक्षे तिथौ तृतीयायां चन्द्र वासरे लिखितं पुस्तकं ईश्वरी प्रसाद पाठकेन वसितं करो अध्य बदले सराय अम्बिका देवी निकटे शुभ थाने शिवायनमः

Subject.—पृष्ट १ से ३१ तक गोलोक वर्णन, वृन्दावन की महिमा का वर्णन। पृ० ३२ से ६० तक—वृन्दावन वर्णन, तीर्थराज प्रयाग का सब तीर्थों को ले मथुरा जाना। पृष्ट ६१ से ७५ तक गोवर्धन की महिमा॥ पृ० ७६ से ९६ तक—माधुर्य खंड का वर्णन। इसमें गोप रूप दो राक्षस हलधर को कंधे पर बैठा ले गया। पृ० ९७ से १२५ तक—मथुरा की महिमा और श्री कृष्ण जी की लीला का वर्णन॥ पृ० १२६ से १६० तक विश्वजीत अर्थात प्रद्युम्न अनिरुद्ध की कथा राक्षसों से युद्ध आदि का वर्णन। पृ० १६१ से १८५। तक द्वारिका जी का वर्णन। इसमें द्वारिका में कृष्ण लीला का वर्णन है। पृ० १८६ से १९२ तक विज्ञान का वर्णन। इस में भगवान कृष्ण जी का पूजन, जमुना जल स्नान आदि के नियम उनके फल कहे गए हैं। पृष्ट १९३ से २०० तक—बलभद्र जी की लीला उनका गोपियों से आनंद जमुना को बुलाना और उनका न आना, हल से खींचना फिर जमुना की प्रार्थना पर क्षमा करना आदि का वर्णन है।

No. 189. Tulasī Śabdārtha Prakāśa by Jayagopāla of Kāśi. Substance—Country-made paper. Leaves—72. Size—12 ×5 inches. Lines per page—11. Extent—1,188 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1874 or A. D. 1817. Place of deposit—Paṇḍita Śyāma Bihārī Miśra, Golāgañja, Lucknow.

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ श्री कृष्णानन्द व्यासदेव राग सागरोद्भव तुलसी शब्दार्थ प्रकाश ग्रन्थ प्रारम्भ॥ अथ मंगलाचरण॥

दोहा॥ गणपति बानी शिव उमा भरत लषन सिय राम। रिपुहन हनुमत सुगुरु रवि कविहि करौं परनाम॥ १ प्रथम मंगला चरन में नमस्कार अरु ध्यान। तीजो आशीर्वाद हित ग्रंथन के मत जान॥ २ जब जान्यो भव भाव को भवन भरोसो भूर। बारह बारह बान है गणप आदि ले सूर॥ ३ कवित्त—सुरन के शीष मणि गुण गणपति गिरा गरिमा की गिरि शिवा शिव सुख धाम है। भरत

भरेंगे मेरे माव के भुवन स्वच्छ लक्ष्मण लषन सीताराम मनाकाम है ॥ रिपुहन हनुमत रिपु हरिबे को करिबे को कृपा गुरु रवि छवि अभिराम हैं। ध्यान ओग पई इनहो के बासिबा को चाहैं ताते कीन्हों इनहो को प्रथम प्रणाम है ॥ ४

End.—करनवती, लोचनवती जुगस्थनवती परमानि। गुणनवती संध्यान वती एमनवती पुन प्यानि ॥ ६६ ॥ वेदनवती जुगनवति का ९४ वेद मंत्र जुत होइ। शरनवती ९५ शावकनवती शरावल जुत करि सोय ॥ ६७ ॥ रसनवती ९६ ऋतु नवती सो षट नवती पर ध्यान। सत नवती ९७ मुनि नवती जो कहे ताह भगवान ॥ ६८ ॥ शत संख्या जुग शून्य शशि १०० याही ते परमानु। सहस्र १००० अयुत १०००० लक्ष कोटि परधान ॥ ७० ॥ दश कोटी अर्बुद सुधी पत्र अर्बनि खर्व। शून्य एक विशत लगी एहि ते संख्या सर्व ॥ ७१ दोहा—संख्या शतावली सुधी कारिका धन्य। लिखे ललित शुभ वचन सों पारवती शिव कृत्य ॥ ७२ इति श्री तुलसी शब्दार्थ आदि प्रकाश अष्ट दश वस्तु निरूपणो नाम ग्रन्थ समाप्तः ॥ इति

Subject.—मंगलाचरण गणपति, सरस्वती, शिव, राम आदि की स्तुति छं० १—४। संख्या हेतु राम मुख्य हैं ५—८ तक। निर्माण काल संवत् १८७४ छं० ९। निवास व गुरु स्थानादि वर्णन १०-१४। ग्रंथ प्रसंग वर्णन-१५-३० तक। कवि वाल्मीक जी का वर्णन छं० ३१—३२। सिद्धान्त प्रार्थना ३३—३८। कवि निवास स्थान का वर्णन ३९—४२।

ग्रंथ के ९ प्रकाशों का विषय वर्णन। (१) १८ वस्तु वर्णन (४) सामुद्रिक (२) स्फुट वर्णन, (३) आह्निक वर्णन (४) सामुद्रिक (५) वैद्यक (६) कालज्ञान (७) विशेष गणित (८) ज्योतिष (९) पिंगल छंद—१—५। १ की गिनती, द्वै वस्तु, निर्गुन सगुन, मूर्ति अमूर्ति, क्षर, अक्षर, ज्ञान विज्ञान, विद्या अविद्या, विष्टि, समिष्टि सवक स्वामी, बुद्धि, शब्द छंद ६—१९। तोन वस्तु—ब्रह्म, जीव, माया, त्रिदेव, त्रिपुटी, त्रिगुण, स्वभाव, प्रकार, चक्र, तपस्या, दान, जान, कर्म, बुद्धि, धीरज, धर्म, वास, मत्ता, वृत्ति, नाश, उपासना, भक्ति, गंगाशोक, ईश्वरस्वरूप, त्रिसंध्या, त्रिकाण्ड, त्रिरात्रि, त्रिमत, त्रिकाल, त्रिकर्म छंद २० से ६० तक। साढ़े तीन वस्तु वर्णन, स्नान, प्रणव, माता, पुत्र ३½ वज्र धनुष, गुरुपवित्र, पर्द, ४ चतुर्व्यूह, छंद, ६१ से १०७ पृ० १४ तक। चतुर्वेद, उपवेद, ४ वाणि, सनकादि, मुक्तिद्वार, ४ फल, श्रद्धा, धर्म के पद, जयंती व्रत, भक्तप्रकार, ज्ञान के साधन, वैराग्य चतुष्टय, विवेक, मुमुक्षु, शान्ति, अवस्था, योनि, युगकल्प, प्रलय, ब्रह्मांड के सर्वस्व, चार के प्रिय जल के गुण, ४ भूषण, परीक्षा, ४ के विना अर्थ पदार्थ गणना, शुद्ध वस्तु, ४ तैल, ४ सुजन दाता, ४ सार वस्तु, ४

कर्त्तव्य, ४ आनन्द, ४ मास, नर्मदा नाम, ४ वर्ण, ब्राह्मण, षट् व नव धर्म, क्षत्री धर्म, वैश्य व शूद्र धर्म, पृ० २३ छंद २५१। व्योहार, ४ भांति कार्य, ४ विद्या, नायक ४, चतुरंगी सेना, नृपगुण, ४ नीति, अंतह्करण चतुष्टय, पृ० २८ छं० २९९।

पंच वस्तु निरूपण—पंच भूत से २५ प्रकृति, भूत गुण, रंग, योनि, लय, ज्ञानेन्द्री, विषय, दशो इन्द्रियों के देव, तत्व, पंचवायु, व स्थान, पंचकोश अविद्या प्रकार, प्रत्यक्ष्य वरन, जीवभेद, पंचदेव, विष्णु आयुध, पंचगौड़, पंचद्राविड़ी, वैष्णव संस्कार, पंचरत्नपाठ, पंचगव्य, पंचामृत, पांडव, पञ्चांग, स्नान विधि, पंचकन्या, पंचक्षेत्र, पंचयज्ञ, पंचदोष, पंचकला, पंचपर्व, पंचदान, पंचअंगुरी, पुराण लक्षण, देववृक्ष, वृक्ष पंचाङ्ग, पंच पल्लव, पंचमेवा, पंचरत्न, सांसारिक रत्न, पंचशर, पंचशब्द, पंचचाह, त्रिनतीन, पंचानन, राज्यगुण, पंचमकार, चंचल वस्तु दिशि-नाम, समयनाम, पांच की शोभा, लज्जावर्जनीय, वर्जनीय ठौर, विश्वास वर्जन, त्यागनीय, गमरचित वस्तु, पंचवकार, पंचप्रलाप, पंचसंत, असंत, पृ० ३०—३६ छं० ३०० से ४०० तक।

षट वस्तु निरूपण—षडङ्ग, चक्र, षटयोग, दर्शन, भगवान, ऋतु, षटरस, यत्री, षटकर्म, षटअग्नि, शास्त्र, पंक्ति, कपट, वर्ष, प्रलोभ, दाहक वस्तु, लघुता दायक, रक्षक, नाशक, व्योहारवर्जन, ६ चकार, आततायी तथा राग का वर्णन पृ० ४० तक छंद ४४९ तक।

७ वस्तु। ७ स्वर, ७ ब्रह्म प्रकार, ७ स्वर्ग, ७ पुरोदेव, ७ पुरी, द्वीप, समुद्र, सुमेर नाम, पाताल ७, सप्तवर्ण, वार, अग्नि जिह्वा, अप्सरा, सप्तऋषि, चिरंजीव, सप्तधातु, उपधातु, ७ मही, त्वचा, ईति, युद्ध, जगाने योग्य, न जगाने योग्य, ७ जन से भेंट, स तभूषण, सप्तज्ञान, शुभेक्षा, विचार, तनमानसा, सत्तापत्ति, असंसक्ति, तुरिया मनकी गति, कांड ७, पृ० ४४ छंद ५१० तक।

अष्ट वस्तु निरूपण—विष्णुमूर्ति, महादेव, द्वारपाल, देवयोनि, कृष्ण पटरानी, मातृका, व्याकरण, दिशा, ग्रह, दिक्पाल, वसु, दिग्गज, नाग, भैरव, अष्टांगयोग, रविवर्जन, अष्टगंध, अष्टछाप, दूषणाक्षर, स्त्री दूषण, मैथुन, त्याग-नीय, लाज वर्जन, कन्या वर्जन, पृ० २५० छं० ५६० तक।

नव वस्तु निरूपण—नवधा भक्ति, नवरस, नवदुर्गा, नवनिधि, नाड़ी, सोहं शब्द विचार, स्वांसाप्रयान, नवद्वार, ब्रह्मा के पुत्र, नवयोगेश्वर, नवनन्द, नवखंड, नवद्रव्य, नवरत्न व स्वामी, नवग्रह की लकड़ी, शोधन वस्तु, पृ० ५६ छंद ६४९ तक।

दश वस्तु निरूपण—अवतार, ईशनाम, महाविद्या, अग्निकला, महानदी, अर्जुन के नाम, ज्ञान लक्षण, दशमीवर्जन, प्रातःकाल दर्शनीय, विरह दश दशा,

दारिद्रकर्त्ता, इच्छा, सुवर्ण, भागवत, ब्राह्मण, वाद १० से वर्जनीय पृ० ६० छंद ६८६ तक।

एकादश पूजन, एकादशरुद्र, श्रोत्रनाम, गोपनीय, विश्वासवर्जन, पृ० ६१ छं० ६९५।

द्वादश वस्तु निरूपण—द्वादशमास, भानु, सूर्यकला, १२ गुरु, १२ आभरण, १२ वर्जित कर्म, सरजू नदी विषे वन, कल्याण त्रय, जगनाथ यात्रा, दसमास वर्जित, पृ० ६३ छं० ७१८।

१३ वस्तु निरूपण—परमभागवत, किरण, नदी।

१४ वस्तु निरूपण—अनन्त चतुर्दशि ग्रंथ, चैादह रत्न, चैादह विहार, इन्द्रनाम, १४ मन्वंतर, नमस्कार वर्जनीय।

पंचदश वस्तु निरूपण—तिथियों के स्वामी, तिथियों को त्यागनीय वस्तु, १५ अनर्थ, १५ मेघ, पवन नाम, पृ० ६५ छं० ७४७।

षोडस पूजन—पार्षद, कलाचक, संस्कार, सिंगार, पृ० ६७ छं० ७६०।

सप्तदश वस्तु निरूपण—१७ लिंगशरीर,

अष्टादश पुराण, १८स्मृति, पुराणों को संख्या, उपपुराण, महाभारत पर्व के ज्योतिष के आचार्य, पृ० ६९ छं० ७८३। गिनती के नाम १ से १०० तक फिर हजार, दसहजार, लाख, करोड़, दस कोटि, अर्ब, खर्ब, निखर्ब, सर्व संख्या वर्णन, पृ० ७२ छं० ८५५ इति।

Note.—ग्रंथकार का वर्णन-जिनमें तुलसीदास के पद पंकज सुवास। रसिक मधुप मन सुख लहत जय गोपाल जन आस॥ ७ दास आस पूरन कहो हूँ हे मन विश्वास। हित करि राम गुलाम सों को न भयो गुण रास॥ ८॥ निर्माण काल सं० १८७४—संवत श्रुति मुनि नाग शशि मार्गशीर्ष शुभ मास। विंध्याचल के दरस फल पायो अधिक हुलास॥ शहर सु मिरजापुर प्रगट देत जगत उपदेश। संत सुराम गुलाम वर बरनो तुलसी वेश॥ १०॥ कवि का वास स्थान—लहर बहर हरि की परी काशी शहर निवास। देवन को दारानगर वृद्ध काल के पास॥ ३९॥ तिहि बरनैा बृंदाविपिन राधा कृष्ण विहार। गोरस को बरपार है ल्यातो फोला फार॥ ४०॥ तनय तासु सुखवास जन जय गोपाल अधीन। जिन कीन्हों या ग्रन्थ को रचना सुरुचि नवीन॥ ४१॥

No. 190(*a*). Rūpadīpa by Jayakrishṇa Puhakaraṇa Dwija. Substance—Country-made paper. Leaves—10. Size—7 × 5 inches. Lines per page—28. Extent—175 Anush-

ṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1772 or A. D. 1715. Place of deposit—Paṇḍita Mahāvīra Prasāda Awasthī, Post office Nigohā, District Rāe Barelī.

Beginning.—श्री वीतरागात्मनमः ॥ अथ श्री रूपदीप भाषा लिख्यते दोहा ॥ सारद माता तू बडी सुबुध देहु दरिहाल पिंगल को वाचा लिय बरनौं बावन चाल ॥ १ ॥ गुर गनेस के चर्न गहि हिए धार के विष्न कवर भवांनी दास को जुगत करै जै किष्न ॥ २ ॥ प्राकृत को बानो कठन भाषा सुगम प्रतिक्ष। कृपाराम को कृपा सौं कंठ करै सब सिक्ष ॥ ३ ॥ रूपदीप परगट करौं भाषा बुद्ध समान बालक कौं सुध होत है उपजै अक्षर ग्यांन ॥ ४ पिंगल सागर सम कहै। ॥ छंदा भेद अपार। लघ दीरघ गन अगण कौं बरनौं बुद्ध विचार ॥ ५ लघुवर्ननं ॥ केवल पिंवाडो बरन और लहुअम देष कहो छंद के वस गुरु चौया लई बसेष ॥ ६

End.—अथ साटिक नाम छंद ॥ करियै द्वादस अंक आद संख्या मात्रासिवो सागरेः। दूजा भाकर कला सात पचवे अंको सत संग्यकं ॥ अंतो गुरु निहार धार सब कै धेरो कछू भेदनां। तोसैां मत्त उनोस अंक चरनो सेसो भयो साटिकं ॥५२॥ इति बावनछंद। दोहा ॥ गुन चतुराई धन लहै भला कहै सब कोय। रूप दीप हिरदे धरै सा अख्यर कवि होय ॥ ५३ ॥ द्विज पतुकर नैन्यात तिसमैं गोत कटारिया सुन प्राकित सैायात तैसैां हो भाषाकरी ॥ ५४ बावन बरनौं चाल सब जैसी मोमै बुद्ध मूल भेद जाकैा लहैा करो कवीसर सुद्ध ॥ ५५ संवत सतरै से बरष छिहंतर पाय ॥ भादो सुद दुतीया गुरु भयैा ग्रंथ सुपदाय ॥ ५६ ॥ इती रूपदीप भाषा संपूर्ण शुभं भूयात् श्रीराम ॥ श्री श्री राम श्री राम राम।

Subject.—पिंगल—शारद स्तुति, गणेश वंदना और भवानीदास के पुत्र की मंगल कामना। गुरु कृपाराम का धन्यवाद, विद्यार्थियों के हेतु पुस्तक का निर्माण होना। लघु वर्णन। नव दीर्घ वर्णन, गण व०, दग्धाक्षर व०, मगण गण से सारंगा छंद व०, भगण गण से दोधक छंद व०, जगण ग० से मोतीदाम छं० व०, सगण से टोटक छंद व०, नगण से तरल नयन छंद व०, यगण से भुजंग प्रयात छं० व०, रगण से कामिनी मोहनी छं० व०, तगण से मैनावली छं० व०, नाराच छं०, प्रमाणका छं०, मल्लिका छं०, मालती छं०, दोहा छं०, सोरठा छं० गाथा छंद, उगाहा छं०, चुलका छं०, चैापाई छं०, अरिल्ल छं०, तोमर छं०, मधु-भार छं०, अनुकूला छं०, हाकल छं०, चित्रपदा छं०, पवंगम छं०, रसावला छं०, पद्धरी छं०, दुवहीया छं०, संकर छं०, त्रिभंगी छं०, झटपट छं०, दमरटा छं०,

लीलावती छं०, पेमावती छं०, गीता छं०, पैड़ो छं०, रम्या छं०, कुमलिया छं०, कुमलनी छंद, रंगिका छंद, रंगो छंद, घनाक्षरी छं०, दुमन छं०, मत्तगयंद छं०, कड़षा छं०, भूलना छं०, सवैया छं०, छप्पै छं०, सारिक छंद आदि का वर्णन। रूपदीप पढ़ने से कवि हो जाने का वर्णन, पुहकर का परिचय, ५२ चालों का वर्णन, निर्माण सम्वत, समाप्ति।

No. 190(*b*). Rūpaśdīpa by Jayakrishṇa Puhakaraṇa Dwija. Substance—Country-made paper. Leaves—10. Lines per page—28. Extent—175 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1772 or A. D. 1715. Place of deposit—Paṇḍita Gulazārī Lāla, Gaṇeśagañj, Lucknow.

Beginning and End.—The same as in No. 190(*a*).

No. 191(*a*). Charitra Prakāśa by Jhāmadāsa of Isaraulī (Bārā Bankī). Substance—Country-made paper. Leaves—90. Size—12½ × 7 inches. Lines per page—24. Extent—1,215 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Paṇḍita Rāmāwatāra, Village Isaraulī, Post office Bhanmau, District Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ हेस सारदा ब्रह्म सिव गुरु गनेस मनाइ॥ हृदय कमल पर बसहु अब रहहुं चरन सिर नाइ॥ राम लछिमन जानुकी भरत शत्रुहन धाइ॥ हनोमान अंजन तनै रुगत बतावहु आइ॥ सरजू गंडक गोमती गंग तरंग विलास॥ तीरथराज प्रयाग जु बसहु चरित्र प्रकास॥ राम चरित सर उमंगि कें, बड़े कुलाहल घार॥ संत सुजन जन पेषि के मज्जन करहिं विहार॥ उमा शंभु सन जोरि कर कीन्हों यह संवाद॥ विमल चरित हरि गुन गहहु जो सुनि मिटहिं विषाद॥ सर्मन ब्रह्म जो अवध में भयेउ राम श्रोतार॥ तिनहि भजत को अपर कोउ कहहु कृपाल उदार॥ उमा प्रश्न तुम कीन्ह भल मोहि परम हित लाग॥ सुनो सुचित होइ श्रवन करि राम भक्ति अनुराग॥

End.—स्वांस सुरत ले दोऊ कर जोरो॥ यह प्रभु अरज विनय सुनु मोरो॥ मातु पिता वल बालक जैसे॥ सदा रहों मैं तुम वल तैसे॥ सोवत जागत तुमहि पुकारा॥ डोलत बोलत रहों संसारा॥ जन्म जुगन कर यहउ तुम्हारा॥ प्रभु समरथ तुम सिरजन हारा॥ काया माया कर्म अर्व देसा॥ चकित होत चित

होपि अंदेसा ॥ जो जानहु तिन आपन दासा ॥ तो मोहि रामहु चरनन पासा ॥ दीनबन्धु प्रभुजन हितकारी ॥ कोटिन पतित अधम दिहा तारी ॥

Subject.—(१) पृष्ट १—१५ तक—मंगलाचरण। शेष शारदा की विनय, शिव से उमा का प्रश्न कि 'क्या सीता वाले सगुण राम का ही आप भजन करते हैं, अथवा वह राम और कोई हैं'। उत्तर में रामचंद्र जी की विमल भक्ति की महत्ता का वर्णन। रामावतार का कारण। राम जन्म पर दशरथ के यहां आनन्द मनाये जाने का वर्णन। दशरथ का गुरु के पास जाकर आशिर्वाद पाना। ज्योनार। शिवजी का दशरथ द्वारा राम रूप निरखे जाने का वर्णन। उनके शिशु रूप का वर्णन, राजा द्वारा रानी के भाग्य की सराहना। राम की बाल चरिता-वलों का कथन। उमा से शिवजी का निगमादि में राम का कथन होने का वर्णन। शिवजी का कथन कि उन्हीं विहारी राम का भजन मैं करता हूं, श्रवण कर उमा का अनुराग—कथा श्रवण में और भी अनुराग का दृढ़ होना, निर्गुण तथा सगुण का एक कथन। राम भक्तों की महिमा का वर्णन। राम दर्श हेतु विश्वामित्र मुनि का आगमन। रामचन्द्र को राजा से मख की रक्षा के लिये मांग कर चलना, अगली कथा का रूप प्रगट होने का वर्णन। रामायण पढ़ने का फल। गुरु की बड़ाई, राम नाम का सर्वोपर होने का वर्णन। रूप की बड़ाई, मन्त्र रूप की महत्ता का वर्णन। प्रत्येक साधु द्वारा रामनाम की महत्ता को न जानना, तथा अपने ही को न पहिचानने का वर्णन। (२) पृ० १५—३४ तक—जगजीवनदास को निर्मल ज्ञान होने का वर्णन। उनके पूर्व जन्म की कथा, प्रथम उनका काशी के एक ब्राह्मण के यहां जन्म लेने का वर्णन। फिर अयोध्या के एक वैश्य के यहां जन्म लेने का वर्णन। रामनाम के प्रताप से वैश्य तन त्याग करके क्षत्री शरीर धारण करने का वर्णन। जगजीवन दास के जन्म स्थान का वर्णन। —"गांव सरदहा, उतरेउ आनी" "गंगा रामनाम अस तिनके घर अवतारा" जगजीवन को गुरु द्वारा अनुभव होने का वर्णन। सत नाम की महिमा, नारद शब्द की बड़ाई, ग्रंथकार द्वारा अपने गुरु की बड़ाई का कथन। संसार के ग्रंथकार रूपी अपार सागर से तरने के लिये रामनाम के बोहित होने का वर्णन। जगजीवनदास के पंथ चलाने का वर्णन। सत्यनामियों के पंथ में पहने जाने वाले धागे का वर्णन। गैब बाबा का वर्णन, दूलनदास, गिरधरदास, देवीदास का वर्णन। भक्ति की विशदता तथा उसका गुरु कृपा से ही मिलने का वर्णन। गर्व गुमान को दूर करने पर ही भक्ति के पाने का वर्णन, मन्त्र के मुख्य स्थान का वर्णन। मन्त्र को पाकर जीवन मुक्त होने का वर्णन, हरिजनों के नाम शोधने का वर्णन, गुरु के आशिर्वाद की नित्य प्रति हरि चरणार विन्द में लवलीन रहने की प्रार्थना। (३)

पृ० ३५—५४ तक—ईश्वर को दास पर प्रीति होने का वर्णन, रघुनाथ को कीर्ति का वर्णन, ईश्वर द्वारा शवरी, गनिका, मीरा, द्रौपदी, गज, सुदामा, पीपा, पल्टू, लालन दास, भिमनदास, प्राणदास, भवदास तथा मुकुंदादि भक्तों की कथाओं का साधारण दिग्दर्शन। हरिणकश्यप तथा भवदास प्रहलाद भक्त का वर्णन। ग्रन्थकार का अपनी अशक्ति का वर्णन कर तारने की प्रार्थना, मोह निशा का वर्णन, राम की भक्ति के बिना पक्षी इत्यादि होने का वर्णन, रामनाम न लेने वाले की बुराई, वैराग्य के मत का वर्णन, सती का वर्णन, वैराग्य मत जागने का वर्णन, भृंगी कीट की भांति भक्ति का वर्णन, सत्संगति का वर्णन, जोग की रीति का वर्णन।—(४) पृ० ५५—९० तक-रामानुज का वर्णन, विराट का वाणी द्वारा सृष्टि निरूपण का कथन, कृष्णावतार का वर्णन, कंस द्वारा देवकी की कई संतानों का नष्ट किया जाना। आकाश वाणी का वर्णन, उनकी बाल लीला का वर्णन, जसोदा नंद के भाग्य की सराहना, माता को विराट स्वरूप दिखाने का वर्णन, गोप कुमारियों की चरितावली, कई राक्षसों का वध, नामादि कुछ भक्तों का वर्णन, हरि की माखन चोरी इत्यादि लीलाओं का वर्णन, कृष्ण के रूप का वर्णन, कृष्ण के विराट स्वरूप का वर्णन, ईश्वर के भक्तों की दशा का कथन, गोपियों के शुद्ध प्रेम का कथन, जीव का माया के वश होने का वर्णन, प्रभु की स्तुति, ग्रन्थ की समाप्ति।

Note.—यह 'चरित्र-प्रकास' नामक ग्रन्थ झामदास नामक, इसरौली ज़िला बाराबंकी निवासी, एक शाकद्वीपी ब्राह्मण की रचना है। उसका देहावसान हुए २२ वर्ष हुए और ७२ वर्ष की अवस्था में उसने शरीर छोड़ा था इससे अनुमान होता है कि यह पुस्तक सत्तर या बहत्तर वर्ष की लिखी हुई होगी। पुस्तक में जगजीवनदास (सत्यनामी) तथा रामानुजदास (वैष्णव) की प्रशंसा की गई है। साधुओं के जानने योग्य कई बातों का वर्णन किया गया है। ग्रंथकार ने अनहद शब्द की महत्ता पुस्तक में कई बार लिखी है।

No. 191(*b*). Rāma Śabdāwali by Bābā Jhāmadāsa and his three pupils. Substance—Country-made paper, Leaves—80. Size—9 × 6 inches. Lines per page—22. Extent—2,860 Anushṭup Ślokas. Appearance—Good. Character—Nāgarī Kaithī. Date of Composition—Samvat 1831 or A. D. 1774. Date of manuscript—Samvat 1831 or A. D. 1774. Place of deposit—Mahantinā Lakshmaṇadāsī, Kuṭi Bābā Jhāmadāsa, Post office Jagesarganj, District Sultānpur (Oudh

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ साषी प्रथमहि सतगुरु गाइये जिन रचो सकल जहान ॥ पानी सों पिंड संवारिये अलष पुरुष निर्वान ॥ रामनाम सुमिरत वड़ो झाम हृदय अनुराग ॥ पाये भक्ति अनपावनी सहित विवेक विराग ॥ २ ॥ भक्ति की महिमा को कहै, नाम प्रभाव अपार। सिव अज सारद सेस श्रुति झाम प्रान आधार ॥ ३ ॥ हीरा नाम अमोल है मन मोतिन की षानि ॥ झाम मोंडु केते पचे संतन लियो पहिचान ॥ ४ ॥ वसे नाम जाके हृदय सो जानै यह भेद ॥ झाम राम है प्रेम वस जिहि निरुयहि वेद ॥ ५ ॥ विना भक्ति सो गति नहीं सिद्धि न विनु गुरु ज्ञान ॥ झाम प्रेम वस भजन नहीं, तरै न विनु भगवान ॥ ६ ॥ × × × × ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ सम्वत् अठारह सो इकतीस भादों मास पुनीत ॥ पूरनमासी ताहि दिन झाम मिले हरि मीत ॥ १० ॥ हरद्वार सुरसरि निकट अर्द्ध-रात्र परमान ॥ प्रथम गयव वानी भई झाम मिल्यो निरवान ॥ ११ ॥

End.—वावा रामप्रसाद कृतः—सतगुरु केसो करि किव ॥ मेटेउ जग की त्रास ॥ सई झाम के चरनन मा ॥ रामप्रसाद नेवास ॥ शब्द ॥ रहहु मन हरि कों वारहु वार ॥ सुमिरत सुगम वहुत मन समझहु कोटि जनम छूटै मल भार ॥ १ ॥ हरि सुमिरत प्रह्लाद उवारेउ ॥ हरिना कसीप अस दैत्य संघारेउ ॥ संकट परेहु द्रुपदि सुमिरेहु ॥ वाढ़ि वसन लाग्यो अमार ॥ ३ ॥ कागभुसंड निरंतर सुमिरेउ ॥ काल कवहुं नहिं झकेउ द्वार ॥ ४ ॥ अडसमेत गनिका सुमिरेउ। चढ़ि विवान सो उतरि पार ॥ ५ ॥ जल भीतर गजराजहु सुमिरेउ ॥ सुनत राम नहि लायेउ वार ॥ ६ ॥ नाम प्रभाव कवन मति वरनौं, पतित अनेकन सुमिरत पार ॥ ७ ॥ रामप्रसादहि केशो तारयो ॥ सांई झाम के नाम अधार ॥ ८ ॥ ७ ॥

श्री वावा राम सुचि करनदास कृतः—साषी ॥ भजन यक परमान है श्रो संतन्ह कर राषये मान ॥ झाम यक संसार मा ॥ केसो, राम पसाद ही ज्ञान साद ॥ साधो भाई सत मिले मन मा रहवे शरन चरन का देषव ॥ कर्म मेटि कै राखेउ राम ॥ १ ॥ वितना चलै देह नहि डोलै अरे करता धरता तुमहो राम ॥ २ ॥ जेहि के दाम तेई है पार ॥ अरे पार उतारैा केसो राम ॥ ३ ॥ पूजो यक तान मा जना सतगुरु राम प्रशाद नाम को शाम ॥ ४ ॥ सुनि के तान वान मोरे लागा ॥ राम सुचि करन रटोई मन मा ॥ ५ ॥

Subject.—(१) पृ० १—३०—तक—वावा झामदास जी के भजन ६१।
(२) पृ० ३१—४० तक—वावा केशोदास जी के भजन २०।
(३) „ ४१—७८ तक वावा रामप्रसाद जी „ ६१।
(४) „ ७८—८० तक वावा रामसुचिकरन दास जी „ ५
सभी भजन ईश्वर गुणानुवाद के हैं।

प्रारम्भ में बाबा झामदास ने अपने साधू होने के विषय में सन सम्वत् का पता यों दिया है :—

संवत् अठारह सौ इकतीस भादों मास पुनीत ॥ पूरनमासी तादि दिन झाम मिले हरिमीत ॥ वह हरद्वार गंगा स्नान को गये थे वहीं पर साधू हो गये उसका कथन उन्होंने इस प्रकार किया है :—

हरद्वार सुरसरि निकट अर्द्धरात्र परमान ॥ प्रथम नयववानी भई झाम मिल्यो निरवान ॥

Note.—यह पुस्तक बाबा झामदास जी तथा उनके तीन शिष्यों की रचना है। इसमें बाबा रामप्रसाद तथा बाबा झामदास की ही रचना अधिक है यह बाबा झामदास जी "सत्यनामियों" के गुरु सिद्धिदास जी के समकालीन हैं। कहा जाता है कि इन दोनों महात्मा "सत्यनामियों" में परस्पर बड़ा प्रेम था, बहुधा दोनों अपने अपने आश्रमों से चल कर एक मध्यवर्ती स्थान पर मिल जाया करते थे और ईश्वर संबंधी प्रश्नों पर विचार करते हुए पुनः अपने अपने स्थान पर लौट जाया करते थे। सुनते हैं कि बाबा झामदास बड़े मस्त साधू थे। एकदिन जंगल में बैठे बैठे आप भगवद्भजन में तल्लीन थे, न जाने क्या क्या राग अलाप रहे थे कि एक साथ ही उधर से निकलने वाले बाबा सिद्धदास जी की उन पर दृष्टि पड़ी। उन्होंने अपने साथी से कहा कि यहां पर 'एक साधु मुद था था' कर गा रहा है। उसे देखना चाहिये। ज्योंही आगे बढ़े साधू 'झाम भये मुद बाबा' इत्यादि पद गाने लगे। महात्मा को बड़ा कौतूहल हुआ—सन्मुख जा कर मिले, परस्पर अनुनय-विनय होती रही, ब्रह्मने ब्रह्म को पहचाना और यों एक स्थायी प्रीति स्थिर हुई। झामदास की कुटिया पर एक तालाब है, उसमें स्नान करने तथा महात्माओं की समाधियों के दर्शनों से सिड़ीपन दूर होता है।

No. 192. Piṅgala Rāmāyaṇa by Jhāmarāma. Substance—Country-made paper. Leaves—54. Size—12 × 6½ inches. Lines per page—13. Extent—900 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Place of deposit—Śivadāyāla Dīkshita, c/o Bhagīratha Prasāda Dīkshita, Village Maī-Baṭeśwar, Āgrā.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ जय जय रघुपति चन्द की चरित चन्द्रिका पूरि। हरि कलिमल आतप सदा करै मोह तम दूरि ॥ १ बंदों श्री रघुवीर के पद पंकज मकरंद। मुनिवर वृंद मिलिंद जहं सदा बसै सानंद ॥ २ अहिपति रूपो राम के चरण सरोज मनाइ। छंदा भेद अभेद हों भाषा चाहत

गाइ ॥ ३ भाषा प्राकृत संस्कृत छंदो ग्रंथ अनेक । क्रमते हारि जस पूर हों भनि हों सोई एक ॥ ४ ताते सज्जन संसदिहि पठन पठावन जोग । रघुपति चरित पियुष तें पूरो हरै अयोग ॥ ५ महाराज रघुराज के सासन सुंदर पाइ । अब पिंगल के भेद हों न्यारे न्यारे गाइ ॥ ६ संजोगी के पूर्व जो वर्ण सदीरघ होइ । बिंदु बिसर्ग समेत जो गुरु सो बंकल होइ ॥ ७

End.—अथ त्रिमात्रिक कवित्त् माह ॥ जय जन रक्षक अच्छक जग जग जग जगत नव अघ हरण शरण घर । खलदल दलन कलन कर कनकर अजर कर अनद् अनद् घर ॥ जगत जगत जस अगत चहन मग लगत लगन जन गण घनजन हर । जनत अजन गण तनय नगय कत करत सकल धर अरथ अरन कर ॥ १४४ गद्य पद्य द्वय भांति सब छंद कहे फनिराय । मात्रा वर्ण विभेद करि है विचि ता महं गाय ॥ ११० पदन पदन के सहित जो पद्य कहावत सोइ । जहां चरण बिनु जो लिये गद्य उहै पुनि होइ ॥ १११ अथ गद्यस्योदाहरण-श्री मदने ब्रह्माण्ड मण्डल मण्डण धुमन्याखंड प्रतापाखंडलदूषवौग्र खंडन दसकंधर दोर्दंडने महादक्ष स्वच्छ ब्रह्मचारिण प्रत्यक्षे स्वरावतार संसार भारापहारिण महावीरा-ग्रिवीर धीर धुरंधर धवल ध्वज धवली कृत जनकचरित्रैघिनांजनानंदन जगद्वंदन चंदन रघुनंदन वल्लभनानंद कारिणमस्तुभ्यम् ॥ इति श्री भामराम कृत गद्य पद्य सम्पूर्णम् ॥ १ इति

Subject.—मंगलाचरण, गुरु लघु संज्ञा, छंदोभंग, कलगण भेद पृ० १ । प्रस्तार सूत्र वर्णन—षटकल प्रस्तार गण वर्णन, पंचकल प्रस्तार, चतुष्कल प्रस्तार, त्रिकल प्रस्तार, नायक कथन—पृ० २—४ तक । लघुमात्रा व गुरुनाम प्रस्तार कथन, गणभेद, म, न, य, ज, स, त, भ, र, गण लक्षण वर्णन, गण देवता, गण मैं दो के मेल से फलादेश कथन । नष्ट, उद्दिष्ट वर्णन, मात्रा नत, वर्ण नत, मर्कटी वर्णन, पृ० ४—६ तक । पृ० ७—२६ तक पन्ने नहीं हैं ।—दुर्मिल सवैया, मनोहर, मदनहरा, मरहट्ठा, उद्धत, मोहनी, हरिपद—पृ० २७—२८ तक । मनोरमा, सुगति, सुपद, पृ०–२९—३० तक । वर्णवृत्त वर्णन । श्री, काम, मधु, मही, सार, प्रिया, शशी, पंचाल, मृगेन्द्र, मंदर, धारि, नागरिका, संमोहा, हंस, शेषा, तिलका, विमोहा, मंथरा, संखधारी, समानका, सुवासक वर्णन, पृ० ३१—३२ ।—सुवानि, करहंची, वसुमती, मदलेखा, विद्युन्माला, प्रमाणिका ( नग स्वरूपिणी ) तुंग, मल्लिका, कमल, मानव क्रीड़ा, अनुष्टुप, महालक्ष्मी, सारंगी, पाइत्ता वर्णन-पृ० ३३—३४ । तोमर, हलमुखी, रूपमाली, मणिबंध, चंचक माला, संयुक्ता, चंपकमाला, हीर, बलभद्र, सुषमा, अमृतगति, दोधक, सुमुखी सालिनी, मदनक, मालती छन्द वर्णन, पृ० ३५—३७ तक । इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा,

भद्रा, उपजाति, स्वागता, रथोद्धता, विद्याधर, भुजंगप्रयात, लक्ष्मीधर, त्रोटक, सारंग, मौक्तिदाम, मोदक, द्रुतविलंबित, प्रतिताक्षण, इन्दुवंस, वंशस्थ, इन्द्रवंशा, माया, तारक, कंद, पंकावलि-पृ० ३७—४० तक। सुमुख, पुष्पिताग्रा, वसंततिलका, संवपद, चक्रपद, सारंगीका, चामर, मालिनी, मनहंस, निशिपाल, सरस, नाराच, चंचला, मल्लरूपक, पृथ्वीधर, सिखरणी, मंदाक्रांता, मंजीरा, चंचरी, क्रीड़ा चन्द्र वर्णन—पृ० ४१—४५ तक। शार्दूल विक्रीड़ित, चन्द्रमाला, धवला, शंभु, गीतिका, (गंडकमल) अग्धरा—किष्किन्धा कांड वर्णन ॥ नरेन्द्र, हंसी, मदिरा सुंदरी, चन्द्रकर, मत्तगयंद,—इति सुंदरकांड। किरीटि, दुमिल, महा दुमिल, त्रिभंगी, साळूर इति युद्ध कांड।

सुंदरी, सैारम, घनाक्षरी, रूपघनाक्षरी,—उत्तरकांड समाप्त।—त्रिमात्रिक व गद्यकाव्य वर्णन पृ० ४६—५४ तक

No. 193(*a*). Ādipurāṇa by Bhaṭṭāraka Śrī Jinendrabhūshaṇa of Gopāchala. Substance—Country-made paper. Leaves—334. Size—$10\frac{1}{2} \times 6\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—12. Extent—8,150 Anushṭup Ślokas. Appearance—New. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1832 or A. D. 1775. Date of manuscript—Samvat 1911 or A. D. 1854. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bankī, (Oudh).

Beginning.—श्रों नमः सिद्धेभ्य ॥ श्री जिनेभ्यो नमः ॥ अथ आदि पुराण भाषा लिख्यते ॥ श्री मंतं प्रथमंनत्वा ॥ केवल ज्ञान लोचनं ॥ वक्ष्ये आदि पुराणाख्यं ॥ भव्यलोकः सुषप्रदं ॥ १ ॥ दोहा ॥ आदिनाथ जिनराज के ॥ वंदैा भवि तुम धाइ ॥ तासों सिवपुर जाइये ॥ भव आताप नसाइ ॥ २ ॥ इन्द्र चन्द्र सब भूप मिलि ॥ पूजे सीस नवाइ ॥ ताही प्रभु के चरन को ॥ सेवो मन वच काय ॥ ३ ॥ चौपाई ॥ अजित आदि सब तीर्थ लौ राइ ॥ वर्द्धमान सेवो सुखदाइ ॥ गैातम आदि जो गणधर ईश ॥ चैादह सै त्रेपन जगदीश ॥ ४ ॥ सरस्वति को प्रणमो सांत भाइ ॥ जा प्रसाद विद्या सुभ पाइ ॥ तोहि सुमिरि कर लेपनि लेहु ॥ तुम प्रसाद स्वामिन बर देहु ॥ ५ ॥

End.—तिन प्रभु को भव सवन सुपाइ ॥ ताते सिवरमनी सुपाइ ॥ श्रीचंदा प्रभु नाम जपंत ॥ तासो होवे सिवपुर संत ॥ ८४ ॥ दोहा ॥ आदि पुरान अनंत है ॥ भाष्यौ श्री जिनराज ॥ ताही प्रभु को सुमिर ते ॥ पावे सिव पद राज ॥ ८५ ॥ अडिल्ल धरम महंत सुभाइ धरम हितकार है ॥ धरम सुनैा भवि भाइ जु सिवपुर

भार है ॥ तीरथ कर प्रभु चक्र सक्र पद पाइये ॥ कहि जिनेन्द्र भूषन दुषन तजि सिवपुर जाइये ॥ ८६ ॥ सुभग सुछेदोलाल के पुत्र उजागर लाल ॥ ता सुत वदलो दास है ॥ लिखो ग्रंथ सुषकार ॥ ८७ ॥ प्रथम जिनेन्द्र पुरान यह ॥ पढ़ै सुनै चित लाइ ॥ नर सुर के सुष भोगि के ॥ अंत लहै सिव जाइ ॥ ८८ ॥ इति श्री आदिनाथ पुराने ब्रह्म श्री हर्ष सागरस्यात्मज भट्टारक श्री जिनेन्द्र भूषण विरचिते भगवत मोक्ष पद वरननो नाम कोन विंसतिमो सर्गः ॥ १९ ॥ संवत् १९११ वार गुरुवार ॥

Subject.—पृ० १—१२ तक—प्रथम सर्ग। मंगलाचरण प्रस्तावना—गैातम से, श्रेनिक का आदिनाथ की कथा सुनने की प्रार्थना करना, गैातम का कथा प्रारम्भ करना। कथा के श्रोता को फल। जंबूद्वीप तथा उसमें स्थित गिरि वनादि का सूक्ष्म वर्णन। महाबलोत्पत्ति, महाबली के पिता के तपस्यार्थ चले जाने पर उसका राज्य करना, इसके चारो मंत्रियों का सूक्ष्म परिचय ॥

(२) पृ० १२—२५ तक—दूसरा अधिकार मंत्री स्वयं बुद्धिका सभा में पुण्य पाप की व्याख्या करना, अन्य तीन मंत्रियों का उसके विरुद्ध भाषण, स्वयं बुद्धि द्वारा उनके कथन का खंडन, ग्रोर राजा के कुछ पूर्वजों की कथा सुना कर उनके पाप पुण्यानुसार नर्क स्वर्ग में जाने का कथन करके अपने कथन में सभा का विश्वास करना, मंत्री स्वयंबुद्धि का वन में जिनेन्द्र के दर्शन निमित्त जाना, वहां दो दिव्य मुनियों के दर्शन होना, ग्रोर उनके द्वारा अपने राजा के भव्य होने तथा प्रथम तीर्थंकर होने का समाचार जान नृप के पूर्व-भव का समाचार सुना। ग्रोर राजा को दीखने वाले दो स्वप्नों का उसे प्रथम से ही बोध करा के नृप की आयु केवल एक वर्ष की बता कर विदा करना, मंत्री द्वारा यह सब समाचार जान कर राजा का विस्मय। संन्यास ले कर शरीर त्याग दूसरे स्वर्ग में पहुंच कर ललितांग होना। उनके आनन्द भोग का वर्णन।

(३) पृ० २६—४२ तक—तीसरा सर्ग। ललितांग का अपनी मृत्यु निकट आई जान शोक करना, सायनिक द्वारा उसका प्रतिबोध ग्रोर तप करना, पूर्व विदेह नगर के राजा वज्रबाहु की रानी वसुंधरा के गर्भ से उसका जन्म। ललितांग की स्त्री स्वयंप्रभा का पुंडरीक नगरी के राजा वज्रदंत की लक्ष्मीवती स्त्री के गर्भ से जन्म ले कर श्रीमती नाम से विख्यात होना, इन दोनों के पूर्व भव का वर्णन।

(४) पृ० ४३—५४ तक—चैाथा सर्ग। वज्रदन्त का ब्रह्मेन्द्र पदवी पा कर अपनी कन्या तथा जामात्र के सम्बन्ध का सम्पूर्ण समाचार जान कर, उसके पति के मिलने की भविष्यवाणी कथन करना ग्रोर अपना, अपनी पुत्री तथा उसके पति के पूर्व भव का समाचार सुनाना। उक्त दोनों वज्रजंघ ललितांग ग्रोर श्रीमती के विवाह का वर्णन। वज्रजंघ का पात्रदान।

(५) पृ० ५५—६८ तक—पांचवां सर्ग। राजा वज्रजंघ का मार्ग में मिलने वाले मुनि से अल्पावस्था में ही तप करने का कारण पूछना। मनि का धर्मोपदेश करना और राजा की जिज्ञासा पर उसका और जप वर्मादि के पूर्व भव का कथन करना, अर्थात् मंत्री, पुरोहित, सेनापति तथा श्रेष्टि के व्याघ्र, शूकर, नकुल और वानर के भव धारण करने का वर्णन और इसके अन्तर्गत मुख सम्यक्त लाभ वर्णन करना।

(६) पृ० ६९—८६ तक—पांचवां सर्ग। उक्त चारो जीवों के अगले भव का वर्णन, इसके अन्तर्गत नर्क तथा उनमें दी जाने वाली कुछ यातनाओं का वर्णन। इन प्रीत्यंकर द्वारा सम्पूर्ण समाचार जान कर अपने सत मन मंत्री के जीव के पास जा कर उसको सचेत करना। अच्युतेन्द्र भव वर्णन।

(७) पृ० ८७—९६ तक छठवां सर्ग। अच्युतेन्द्र का राजा वज्रसेन की रानी श्री कान्ता के गर्भ से जन्म लेना। उनका नाम वज्रनाभि होना। अन्य व्याघ्रादि जीवों का भी यहीं जन्म लेना। वज्रनाभि की प्रखर बुद्धि का वर्णन। वज्रदन्त चक्रवर्त्ति का सर्वार्थ सिद्धि नयन वर्णन।

(८) पृ० ९७—११३ तक—आठवां पर्व। मरु देवी तथा नाभि नरेन्द्र के संयोग तथा उनके सौंदर्य सहित नख शिख के वर्णन के साथ ही साथ रानी को दीखने वाले सोलह स्वप्नों का वर्णन और नाभिराज द्वारा उनका फलादेश। ऋषभ देव का जन्म लेना और उनके जन्मोत्सव का वर्णन।

(९) पृ० ११४—१३३ तक—नवां पर्व। इन्द्र द्वारा आदि देव की स्तुति। इन्द्र का नृत्य। माता पिता का दान। दश लांछनों का वर्णन। लक्षण के भेद। ऋषभ देव की शोभा का वर्णन। उनके विवाह करने योग्य आयु को देख कर पिता की उनसे सम्मति मांगना और दोनों के मंत्र संयोग से यशस्वती तथा सुनन्दा से विवाह होना। यशस्वती को स्वप्न दिखाई देना। पति द्वारा संपूर्ण स्वप्नों का फलादेश कहा जाना। और पुत्रोत्पत्ति की भविष्यवाणी तथा उसके चक्रवर्ती होने का कथन। भरत जन्म, सुनन्दा की सन्तति का वर्णन, ऋषभनाथ के राज्य वर्णन के साथ साथ प्रजा को स्वावलम्ब की शिक्षा देना अर्थात् कल्प-वृक्षादि की आशा न रखने का कथन।

(१०) पृ० १३४—१४९ तक—दसवां पर्व। इन्द्र के नृत्य क्रीड़ा के समय एक अप्सरा के नाचते नाचते ही आयु विहीन हो जाने पर आदि देव को ज्ञानोत्पत्ति का होना। राजा ऋषभसेन को बारह धर्म संबंधी अनुप्रेक्षाओं का स्मरण आना और उनका वैराग्यवृत्त साधन करना।

(११) पृ० १५०—१७६ तक—ग्यारहवां पर्व। आदि देव के साथ ४००० राजाओं का तप में निरत होना, ऋषभ देव का छ महीने का व्रत धारण करना,

राजाओं का क्षुधा युक्त हो कर तप भंग करने का विचार तथा प्रसन्नता का वर्णन। कच्छ नरेश के दो राजकुमारों निमि विनिमि का आदि देव की कृपा से विजयार्द्ध पहुंच कर राज्य करना, आदि देव का मौन व्रत धारण कर हस्तनापुर को गमन करना। हस्तनापुर नरेश का कुछ स्वप्न देखना। प्रोहित का फल कथन करना। आदि देव के उनके घर आने का शुभाशिर्वाद सुनाना। आदि देव के दर्शनों के समय प्रजा की प्रसन्नता का वर्णन। पात्र दानादि धर्म कार्यों की प्रसंशा, श्रेयांश द्वारा भरत को उपदेश। जैन धर्म के कुछ उद्देश्यों का वर्णन। आदिनाथ को कैवल्य ज्ञान होना।

(१२) पृ० १७७—१९५ तक—बारहवां पर्व। ऋषभ देव के कैवल्य ज्ञान के समय इन्द्र के एक अद्भुत हस्ती के उपस्थित करने का वर्णन, देवादि का बधाई बजाना, इन्द्र इन्द्राणी संवाद, समवशरण की रचना, वन बागादि के वर्णन के साथ उसकी सब पीठों का वर्णन। वहां की विभूति का वर्णन। इन्द्र देव का स्तुति करना।

(१३) पृ० १९६—२२२ तक—तेरहवां पर्व। राजा भरत का पिता के कैवल्य-ज्ञान, चक्र तथा पुत्र की उत्पत्ति तीनों शुभ कार्यों की सूचना एक साथ ही पा कर भ्रम युक्त होना। पश्चात् धर्म कार्य में पहिले योग देने की शुभेक्षा से आदि देव की सेवा में उपस्थित होना और वहां की शोभा को देख कर कृतकृत्य होना और आदि देव की नाना प्रकार से स्तुति करना। जिनेन्द्र से तत्वज्ञान का उपदेश ग्रहण करना। षट द्रव्यों के भेद, गुण, पर्याय, चौदह मार्गों के वर्णन तथा जीव के स्वरूपादि का जैन धर्मानुसार वर्णन।

(१४) पृ० २२३—२४५ तक—चौदहवां पर्व। इन्द्र द्वारा भगवान की स्तुति तथा उनके सहस्रनामों का वर्णन। गुण कथन के साथ ही साथ अनेक प्रकार की वन्दना किया जाना। उस समय के वैभव का वर्णन, भगवान के उपदेश से लोगों का आनंदित होना। तीर्थ विहार का विस्तृत वर्णन।

(१५) पृ० २४६—२६८ तक—पन्द्रहवां पर्व। भरत चक्रवर्त्ती का अपने घर को लौटना, चक्र की पूजा करना। पश्चात् पुत्रोत्सव मनाना, चक्री का दिग्विजय निमित्त प्रयाण, सेना संचालन का क्रम, गंगा वर्णन, राजा का पूर्व ओर जा कर गंगा तटस्थ वन में डेरा डालना तथा अनेक राजाओं द्वारा भेंट आदि से सम्मानित होना, समुद्र विजय का वर्णन। दक्षिण विजय का वर्णन। इसी प्रकार पश्चिम दिशा के भूपालों के पराजित करने का वर्णन। गिरनार पर्वत तथा नर्बदा नदी का वर्णन। उत्तर दिशा को विजय करने का वर्णन। म्लेक्ष खंड विजय वर्णन। चक्री के दिग्विजय करने पर देवों का हर्ष।

(१६) पृ० २६९—२८२ तक—सोलहवां पर्व। भरत का भादि देव के निवासस्थान (कैलाश) पर जा कर वहां की शोभा निरीक्षण कर उनकी स्तुति करना, भरत के भ्राताओं का दीक्षा लेना। नगरी में प्रवेश करते समय चक्र रत्न के न चलने के कारण शत्रु रह जाने की शंका तथा बाहुबली के भाज्ञा न मानने पर सेना युद्ध के छोड़ केवल दोनों वीरों ही का युद्ध होना। भरत का पराजित होना, महाबली के इस पर वैराग्य होना, भरत का उससे पोदनपुर के राज्य ग्रहण करने के कहना, उसके अपने पुत्र महाबली के उसके चरणों में सौंप कर स्वयं तप के जाना। दीक्षा लेना। साठ सहस्र वर्ष व्यतीत होने पर भरत के मन में तप की इच्छा होना और जिनेश्वर के पास जा कर ज्ञान प्राप्त कर बाहुबल के कैवल्य ज्ञान कराना।

(१७) पृ० २८३—३०० तक सत्रहवां पर्व। भरत चक्रवर्ती के वैभव का वर्णन। उसका धर्म कार्य्यों में दत्तचित्त रहने का वर्णन। दान परिग्रह निमित्त चक्री का ब्राह्मण वर्ण निश्चित करना। उनके कर्मादि का व्याख्या सहित द्विज वर्णन। ब्राह्मणों के दान देने का वर्णन। चक्री के सोलह स्वप्नों का दिखाई देना। आदि देव द्वारा उनका फलादेश कथन। स्तुति करके भरत का घर के लैाटना॥

(१८) पृ० ३०१—३२१ तक। अट्ठारहवां पर्व। राजा जयसेन का चरित्र कथन। सुलोचना स्वयंवर की गाथा, ईर्ष्या वश झगड़ा होना, उसमें भरत चक्री के पुत्रों का योग देना, जयसेन की विजय का वर्णन, सुलोचना के पिता काशी नरेश 'अकंपन' भरत चक्री से क्षमा मांग कर अर्क कीर्ति के अपनी छोटी पुत्री लक्ष्मीमती का विवाह कर देने का वर्णन। जिनके पास जा कर 'जय' का लज्जित हो कर उनकी वन्दना करना। 'जय' तथा सुलोचना के विवाह का वर्णन। अर्क कीर्त्तादि सहित 'जय' का अयोध्या आना, भरथ द्वारा उसकी प्रशंसा। भरथ का चक्री का अनुशासन पा घर के बिदा होना, कुछ अशकुनों के होने पर शंका, सहदेव ज्योतिषी के बुला कर फल पूछना, उसका उनके निशंक रहने का कथन करना। अकंपन का तप में निरत होने का वर्णन।

(१९) पृ० ३२२—३३४ तक—उन्नीसवां पर्व। विद्याधरतथा विद्याधरी का विमान में निकलते देख कर विजय के जाति स्मरण हो कर 'प्रभावती' का नाम लेतेही मूर्छित हो जाना। इसी प्रकार 'सुलोचना' का 'रतिवान' कह कर मूर्छित हो जाना। श्रीमती रानी के हंसी करने पर दम्पति के पूर्व भव का वर्णन किया जाना, चक्री का अपने पुत्र अर्क कीर्ति के राज दे कर कैवल्य प्राप्त करना। इस चरित्र कथन का फल, कथा समाप्ति।

ग्रंथ निर्माण कालः—सम्वत् अष्टादश है सही। बत्तीसा की साल जो लही॥ तामें भादों मास सुजान। बादि एकदशि चन्द्र बखानि ग्रंथकार का

परिचयः—श्री प्रमूल सिंह सरस्वती गच्छ। बलात्कार गन अधिक सुपच्छ ॥ तामें पद गोपाचल माहि। भट्टारक पदवी शुभ पाहि ॥ धर्म कीर्त्ति भट्टारक कहे। शील भूषन मुनि ते पट लहे ॥ ग्यान भूषन के पद महान। स्वामी जगति भूषन तुम जानि ॥ विश्व भूषन भूषन सम लहे। देवेन्द्र भूषन तेहि पर ठये ॥ सुरेन्द्र भूषन दूषन हरि मोहि। लक्ष्मी भूषन तेही पर होइ ॥ इनके मध्य ब्रह्मचारी स्वरुप। विनय सागर एक भये अनूप ॥ तिनके शिष्य महाव्रत धारी। तपस्या अधिक करी है भारी ॥

× × × × ×

हर्ष सागर है नाम पुनीत। सज्जन जन के हैं वे मीत ॥ तिनके गुरुभाई सुभ संत। पंडित श्री हरिकृष्ण विभंत ॥ तिनके शिष्य सुजीवन राइ। विद्या सर्व रही तिन छाइ ॥ हेमराज तिन शिष्य सुजान। बानारसि पढ़ि बहु गुन ग्यान ॥ भवानी हीरानंद जो कहे। बेनीदास अधिक गुन लहे ॥ इन सबही के मध्य जु आइ। जलसंत नगर को बैठक पाइ ॥ तब यह रच्यो पुरान महान। भव्य जीवन सुख लह्यो निदान ॥ भट्टारक पदवी है नाम। जिनेन्द्र भूषन यह कीन्हो धाम ॥ इति।

पुराण पठन का फल। ग्रंथ संपूर्ण।

No. 193 (*b*). Neminātha Purāṇa by Bhaṭṭāraka Śrī Jinendra Bhūshaṇa of Gwalior. Substance—Country-made paper. Leaves—300. Size—$9\frac{1}{2} \times 5\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—15. Extent—4,500 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of Composition—Samvat 1800 or A. D. 1743. Date of manuscript—Samvat 1860 or A. D. 1803. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍa) Bārā Bankī.

Beginning.—श्री वीतराग जी सहाय। अथ नेमिनाथ पुराण लिख्यते ॥ ज्ञानः लक्ष्मी घना श्लेषः ॥ प्रभवा नंदनं द्विनं ॥ निष्टि तार्थमलं नैमो ॥ परमात्मानमव्ययं ॥ १ ॥ दोहरा ॥ नेमनाथ जिनराज को ॥ वंदों मन वच काय ॥ जा देषत पातिग नसे ॥ भव बाधा नसि जाय ॥ २ ॥ चौपाई ॥ आदिनाथ बन्दों जिनराज ॥ जिन कीन्हो है आतम काज ॥ दूजे अजित जिनेश्वरदेव ॥ ताको करें इन्द्र सत सेव ॥ ३ ॥ तीजे संभव है सुखदाय ॥ जा देषत पातिग नसि जाय ॥ अभिनन्दन प्रभु प्रनपति करों ॥ फेरि न भवसागर में परों ॥ ४ ॥ सुमति नाथ प्रभु सुमति कराय ॥ मेरी भवबाधा नसि जाय ॥ पदमा प्रभु है पदम समान ॥ तिन सम कोई देव न आन ॥ ५ ॥ श्री सुपार्श्व जिन प्रनमौं आजु ॥ तासों सिवपुर पाऊं साजु ॥ चंद प्रभु है चंद समान ॥ तिनको सब सुर मानें आन ॥ ६ ॥ पुष्पदंत

है सुंदर काय ॥ तिनको नव करत सुर आय ॥ श्री सीतल नर सीतल करै ॥ भव आतप सवे परिहरै ॥ ७ ॥ पुन श्रेयांस करै कल्यान ॥ तिन की ज्ञान पयूष समान ॥ वास पूज्य वार मै जिनेंद्र ॥ सुर नर सेवे आनि महेंद्र ॥ ८ ॥ विमल सदा मल रहित विराजे ॥ जा देषत पातिग सव भाजे ॥ अनंत देव सम और न कोय । तासौं सिव पद निहचे होय ॥ ९ ॥

End.—बहुत बात में कहाँ कहा लौं। जैन धर्म सिवपुर को थानौ। सोरठा ॥ ऐसार सुनौ पुरान । भाव भगति चित धारि कै । सुफल करौ जिनराज । आवा गवनु निवारि कै ॥ ४२ ॥ दोहा ॥ देस देस उपदेसु दै । हंसराज पढ़वाय । वासौं भवसागर मिटै । पुन्य महातम आय ॥ ४३ ॥ नवलगि मेरु सुमेरु । तव लगि सुनौं पुरान । याके सुनतै पाइये । सिवपुर महल पयान ॥ ४४ ॥

इति श्री नेमिनाथ महापुराने आचार्य श्री जिन सेनाचार्य जिनेन्द्र भूषण विरचितं श्री नेमिनाथ निर्वाण गमनो नाम षोड्ष सर्गः ॥ १६ ॥ संवत् १८६० कातिक वदी × × × ×

Subject.—(१) पृ० १—१० तक—प्रथम सर्ग।

मंगलाचरण—नेमिनाथादि वंदना। ग्रंथकार का परिचय तथा ग्रंथ निर्माण कालः— पद ग्वालियर है सुपदाय। जगत भूषन मुनि पदवी पाय ॥ विश्व भूषन को बात विचार। कासा जीता है सुमसार। सव देसनि में करत विहार। गढ़ा सहर में आये सार ॥ तव यह रच्यौ पुरान महंत। सुनियौ भव्य महा सुभ संत ॥ संवत् ठारह सौ परिवान। ता सामान प्रसाड़ वषान ॥ सुभ दिन आठै है गुन भरो। तादिन यह बुधि ठाड़ो करो ॥ प्रस्तावना, ग्रंथ के पढ़ने का फल, दुरजनादि वंदना। श्रोता भेद वर्णन। जंबूद्वीप वर्णन, उसके अंतर्गत मगध देश का वर्णन। तीर्थंकर और कुलकरों का सूक्ष्म वर्णन। राजग्रही स्थान का वर्णन। यहाँ के राजा सेनिक का वर्णन। राजा के राज में वर्द्धमान जिन आगमन, प्रजा का उन से मिल कर नेमिनाथ को कथा सुनाने को प्रार्थना करना। जिस प्रकार के वस्त्र पहन कर कथा सुने उनके अनुसार पृथक् पृथक् फल।

(२) पृ० ११—२० तक—द्वितीय सर्ग।

राजा 'अरन्ह' दास तथा उसके राजस्थान सिंहपुर के वैभव का वर्णन। राजा की स्त्री जनदत्ता के गर्भ रहने और पुत्र उत्पन्न करने का वर्णन। पुत्रोत्सव, बालक का नाम अपाराजित रखा गया, राजा के राज्य में स्थित वन में विमल बाहन मुनि का आगम और उपदेश। राजा का जिनराज के साथ चला

जाना। इस पर बालक अपराजित का खेद। अपराजित का राज भोग। मुनि से राजा पराजित का अपने पूर्व भव का समाचार जान अपने पुत्र को राज्य देकर संन्यास लेना, उसका प्राण त्याग। नेमिनाथ के अन्य पूर्व भवों का वर्णन।

(३) पृ० ३१—४६ तक तृतीय सर्ग।

टक्कपुर के वीरदत्त नामक महाजन का अपनी स्त्री वनमाला को लेकर कौशाम्बी में सुमुख के यहां जाना। सुमुख और वनमाला का प्रेम हो जाना, अगले जन्म में एक राजा के यहां सुमुख का जन्म लेना, और फिर वनमाला का भी दूसरा जन्म होकर उनके साथ विवाह होना, आगे इन्हीं की संतति की वृद्धि होना, उसी कुल में समुद्र विजय का जन्म लेना। कौरव वंशीय राजाओं का वर्णन, पांडु कुंती संयोग। उससे कर्ण की उत्पत्ति। कुंती और माद्री अन्धक वृष्णि की पुत्रियों का पांडु के साथ विवाह संस्कार, युधिष्ठिर भीम और अर्जुन की उत्पत्ति, गांधारी और धृतराष्ट्र का विवाह, उससे दुर्योधन आदि चार पुत्रों की उत्पत्ति और सब मिल कर हरिवंश में १०० पुत्रों का होना, सुप्रतिष्ठ मुनि का अन्धक वृष्णि को अपने पूर्व भव का समाचार सुनाना और पश्चात् राजा की प्रार्थना पर उसके तथा उसके पुत्रों का पूर्वभव समाचार सुनाना। कुन्ती और माद्री के पूर्व भव का समाचार। वसुदेव के पूर्व जन्म का हाल। इन से नारायण और प्रति नारायण उत्पन्न होने की भविष्यवाणी। अंधक वृष्णि का तप करना

(४) पृ० ४७—६१—तक चतुर्थ सर्ग।

सौरीपुर के राजा समुद्र विजय का अपने प्रिय भाइयों सहित सुखपूर्वक राज्य करना। इस राजा के छोटे भाई वसुदेव का ग्यारहवें कामदेव का अवतार होना, उसके बाजार जाते समय उसको देखने के लिये अव्यवस्थित अवस्था में नगर की स्त्रियों का भाग निकलना, नगर निवासियों का राजा से इस विषय की सूचना देकर उन्हें इस कार्य्य से प्रेमपूर्वक रुकवा देना। वसुदेव का अब राजा की स्नेह आज्ञा का प्रतिपालन करते हुए केवल राजवाटिका में ही क्रीड़ा करना। निपुण मति नौकर के भड़काने पर वसुदेव का देश त्याग कर चल देना और अपने घोड़े के गले में "अपने चिता में जल मरने का समाचार लिख कर छोड़ देना" सब का खेद। विजयपुर नरेश की कन्या श्यामला के साथ वसुदेव का विवाह। अशनि वेग की शाल्मलिदत्ता नामक पुत्री से उनका विवाह। चारुदत्त की पुत्री गन्धर्वदत्ता के साथ विवाह। सात सौ विद्याधर कन्याओं के साथ उनका विवाह। रोहिणी के साथ विवाह। भाइयों के साथ वहां युद्ध होना। पारस्परिक परिचय और सब स्त्रियों सहित वापस आना, रोहिणी से 'बलदेव'-'पद्म' नाम नौमे बलदेव की उत्पत्ति।

(५) पृ० ६२—७७ तक—पांचवां सर्ग ।

वशिष्ट नामक तपस्वी का देवों की आज्ञा से पंचाग्नि तप त्याग कर जिन दीक्षा ग्रहण करना, मथुरा में आकर उनका उपवास करना, राजा उग्रसेन के प्रमाद से उन्हें आहार न मिलना और उनका शरीर त्याग, उग्रसेन की स्त्री से ही 'कंस' नाम से मुनि का जन्म लेना, राजा का उनको भयंकरता देख कर संदूक में बंद कर यमुना में छुड़वा देना। कंस के साथ जरासंध का अपनी पुत्री 'जीवयशा' का विवाह कर देना, कंस द्वारा उग्रसेन का कैद होना, उसका अपनी मामा की लड़की देवकी के साथ वसुदेव का विवाह करना देवकी से कृष्ण का जन्म, कृष्ण का नन्द के यहां जाना, कृष्ण के द्वारा चाणूर मल्ल की मृत्यु। कंस वध।

(६) पृष्ट ७८—९२ तक—छठवां सर्ग ।

जीवयशा का दुखित होना, उसके पिता जरासंध का उसको सहायता के लिये आना, पिता को उसका कृष्ण द्वारा क्रमशः हुए सभी समाचारों का सुनाना, कृष्ण-द्वारा द्वारिकापुरी का निर्माण, नगर की शोभा का वर्णन, समुद्र विजय महाराज की गुणवती स्त्री शिवदेवी के गर्भ से नेमिजिन का जन्म होना।

(७) पृ० ९३—११२ तक—सातवां सर्ग ।

देवों द्वारा भगवान 'नेमि-जिन' का जन्म महोत्सव मनाया जाना, इन्द्र की आज्ञा से 'ऐरावत' हाथी का कुबेर द्वारा सजाया जाना, देव स्त्रियों का भी राग रंग करना, नगर निवासियों द्वारा आनन्द बधाई बजाना। तीर्थंकर के शरीर चिन्हों द्वारा उनकी पहिचान बताना।

(८) पृ० ११३—१३१ तक—आठवां सर्ग ।

अपने राज्य के कुछ महाजनों द्वारा द्वारिकापुरी और यदुवंशियों के बल पराक्रम और वैभव को सुन कर जरासंध का अत्यन्त क्रोधित होकर चढ़ाई करना। नारद द्वारा यह समाचार सुन कर यादवों का भी तयारी करना। जरासंध का वध होना। कृष्ण बलदेव द्वारा दिग्विजय होना। कृष्ण के वैभव का हाल।

(९) पृ० १३२—१९० तक।

नेमिजिन का निष्क्रमण कल्याण, कृष्ण तथा बलदेव का अपनी अपनी स्त्रियों के साथ जल केलि करना, नेमिजिन का भी सतभामा के साथ जलक्रीड़ा करना, नेमि का हंसी हंसी में अपना भींगा वस्त्र सतभामा की ओर फेंक कर उसे धोने की आज्ञा देना, उसका सगर्व मर्मभेदी उत्तर देना, और शेष शय्यादि पर उनके न चढ़ सकने का कथन करना, नेमि द्वारा सब वही क्रियाएं पूरी होना,

कृष्ण का भयभीत होना, उनके विवाह का उद्योग, नेमि का वैराग्य, यह वैराग्य भावना उत्पन्न हुई :—अनित्य-भावना, (२) अशरण भावना, (३) संसार भावना, (४) एकत्व भावना, (५) अन्यत्व भावना, (६) अशुचि भावना, (७) आश्रव भावना, (८) संवर भावना, (९) निर्जरा भावना, (१०) लोक भावना, (११) बोधि भावना, (१२) धर्म भावना। राजमती का भी जिन दीक्षा लेना, उनके द्वारा किए गए ध्यानादि के लक्षण और भेद।

(१०) पृ० १९१—१९८ तक—दसवां सर्ग।

गिरनार पर्वत पर जिन को केवल लाभ होना और समवशरण-निर्माण जिनागम के अनुसार कर्मों की प्रकृतियों के क्षय करने का सूक्ष्म-विवरण, आठवें गुण स्थान में क्षपक श्रेणी पर चढ़ने का वर्णन। नेमिजिन के अभूत पूर्वक कहलाने का वर्णन। ३६ प्रकृतियों का क्षय होना। घातिया कर्मादि का विनाश किया जाना, कुबेर द्वारा समवशरण निर्माण। समवशरण की रचना का विस्तृत हाल और उनके केवल ज्ञान होने का वर्णन। कृष्ण बलदेव द्वारा 'नेमिजिन' की प्रदक्षिणा किया जाना। उनके द्वारा नेमिजिन की स्तुति किया जाना, समवशरण मे विराजे हुए मुनियों को नमस्कार करके अपने परिवार के साथ उनका मनुष्यों की सभा में जा बैठना, रत्नत्रय विराजमान मुनि १८ हजार होना ४४ हजार कन्याओं का वहां विराजा होना, अन्य श्रावकों की गणनादि का वर्णन।

(११) पृ० १९९—पृ० २१८ तक—ग्यारहवां सर्ग।

नेमिजिन का धर्मोपदेश। देव, गुरु, शास्त्र के विश्वास करने को सम्यग्दर्शन कथन, अठारहो दोषों का वर्णन। देव की व्याख्या, सम्यग्दर्शन के आठ अंगों का वर्णन। शंकादिक आठ दोषों का वर्णन। छ अनायतन, तीन मूढ़ता और आठ मद ये २५ उसके दोष। आठ प्रकार के गर्व का वर्णन, ज्ञान के स्वरूप का वर्णन करके सुगति का कारण सुन्दर चरित्र का स्वरूप कथन। ५ पापों का त्याग। हिंसा का त्याग, शराबादि का निषेध, मधु, पांच उदुम्बरादि त्याग वर्णन। बारह प्रकार के व्रतों के करने का उपदेश। ग्यारह प्रतिमाओं का उपदेश, इन प्रतिमाओं के स्वरूप का वर्णन, सल्लेखना व्रत का वर्णन, रत्नत्रय स्वरूप के वर्णन के बाद ग्रंथ की समाप्ति।

(१२) पृ० २१९—२२५ तक—बारहवां सर्ग।

कृष्ण का नेमिजिन का तत्वोपदेश पुनः समवशरण रचना, कृष्ण बलदेव का वहां आगमन, कृष्ण का नेमि से तत्वों के जानने की अभिलाषा प्रगट करना, उनके द्वारा तत्व, तत्व का स्वरूप और तत्व का फल कथन किया जाना, छ तत्वों के नाम, और उनका स्वरूप। चौदह मार्गणा और चौदह गुण स्थानों से जीव

के जाने का वर्णन। जीव-अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा, मोक्ष इनके स्वरूपादि का वर्णन। कृष्ण द्वारा भगवान की प्रार्थना।

(१३) पृ० २२६—२४४ तक—तेरहवां सर्ग।

वसुदेव की स्त्री देवकी का वरदत्त गणधर से अपना, बलदेव, और कृष्ण के पूर्व भव का हाल सुनना। उसी संबंध में उज्जैन के राजा वृषभध्वज का वर्णन। चोरों इत्यादि कई व्यक्तियों का स्त्रियों सहित मुनि व्रत धारण करना।

(१४) पृ० २४५—२६४ तक—चौदहवां सर्ग।

कृष्ण की पटरानी सत्यभामा ने भी गणधर भगवान को भक्ति से नमस्कार कर अपने पूर्व भवों का हाल पूछा, गणधर ने उन्हें संपूर्ण हाल बतला दिया रुक्मिणी के पूर्व भव का हाल, इसी प्रकार जाम्बवती इत्यादि अन्य पटरानियों के पूर्व भव का समाचार कहा जाना, गणधर के मुख से अपनी पटरानियों के पूर्व भव का समाचार सुन कर कृष्ण का संतोष।

(१५) पृ० २६४—२८४ तक। पन्द्रहवां सर्ग।

बलदेव का लोक श्रेष्ठ गणधर द्वारा प्रद्युम्न और शंभुकुमार की भवान्तर कथा सुनने की इच्छा प्रगट करना, गणधर का कथन करना, मधु का कनक सुन्दरी पर मोहित होना, मधु राजा का विमलवाहन मुनि के प्रताप से विरक्त होना, उनका जिन दीक्षा लेना, मधु का रुक्मिणी के गर्भ में आकर प्रद्युम्न होना, वह अपने पूर्व भव के शत्रु कनकरथ द्वारा हरा गया, अनेक विद्या लाभ कर के उसका अपनी माता के पास आगमन।

(१६) पृ० २८५—३०० तक—सोलहवां सर्ग।

बलदेव का नेमिजिन तीर्थंकर से यह प्रश्न करना कि कृष्ण के पास कब तक राज्य रहेगा उनका उनकी जिज्ञासा की पूर्ति करते हुए संपूर्ण कथा कहना। इसके पश्चात् कृष्ण की मृत्यु, प्रद्युम्न और संभव कुमार का केवल ज्ञान। पांचों पांडवों के आपेक्षक संबंध का सूक्ष्म वर्णन। कृष्ण की मृत्यु का समाचार जान पांडवों का जिन दीक्षा लेना। पांडवों का जिन से अपने पूर्व भव का हाल पूछना, नेमिजिन का निर्वाण समाचार—ग्रन्थ समाप्ति।

No. 194. Samyakta Kaumudi Bhāshā by Jodharāja Godi of Sāṅgānera. Substance--Country-made paper. Leaves--96. Size--9½ × 6½ inches. Lines per page--30. Extent--1,800 Anushṭup Ślokas. Appearance--Old. Character--

Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1724 or A. D. 1667. Date of manuscript—Samvat 1849 or A. D. 1792. Place of deposit—Śrī Jaina Mandira (Baḍā), Bārā Bānkī (Oudh).

Beginning.—अथ सम्यक कौमुदी भाषा लिख्यते ॥ दोहरा ॥ छंद ॥ परम पुरुष आनन्द मय चेतन रस सुजान। नमो सुद्ध परमातमा जग परकासक भान ॥ १ ॥ परम ज्योति आनन्द मय सुमिरत होइ अनन्द। नाभिराज सुत आदि जिन बंदौं पूरन चंद ॥ २ ॥ सवैया-मरु देवी मात अरु नाभिराजा पिता जाके ऐसे आदि नाथ जिन तिनके पद नमिहे। परम धरम परकासन को आदि भये ताको सुनि भव्य जीव मिथ्या मोह दमिहे ॥ इन्द्र धरनेन्द्र चक्रवर्ति ताको सेवा करै रैन दिन रूप लखि रूप माफ रमिहे। शुद्ध ज्ञान केवल विराजमान कहे जोध कवीस ध्यान धरै घाति कर्म दमिहे ॥ ३ ॥ विजोरा बंध सोरठा—नमहु आदि प्रभुजू चरन। नरक आदि सब दुख हरन। नग यक जिन सुख थान। नहि मान कछु जासु तन ॥ ४ ॥ दोहरा ॥ नरक निवारन नामवर रमन मोक्षपद थान। नमत ताहि हो सब अमर रहत कषाय प्रवान ॥ ५ ॥ छप्पै ॥ बंदौ अजित जिनेस ज्ञान केवल के धारी। बंदौं अजित जिनेस ताहि सेवत श्रुतधारी ॥ बंदौ अजिते जिनेस मुक्ति कारन सुखदाई। बंदौ अजित जिनेस इन्द्र पूजत मन लाई ॥ जित शत्रु पिता बहु गुन सहित विजया दे माता विमल। जग माहि जोध कवि के अछै करम रूप कोदौ मुसल।

End.—ग्यारह से अठहत्तरि यहां छन्द चौपई जानि। कहा कौमुदी ग्रंथ को जोध सुमति उनमानि ॥ ३५ ॥ जो कहुं मेरो चूक है लीजो संत सुधारि। चरण मात्रा देखि के गुन औगुन सुविचारि ॥ ३६ ॥ बन्दौं सिव अवगाहता अरु वंदौं सिव पंथ। अरह देव वन्दौं विमल वन्दौं गुरु निरग्रंथ ॥ ३७ ॥ शशि रवि वन्दिय पुन्यमय धुनि अविचल सोय। ऐसो चलकै जैन मै मैन दहन जिन जोय ॥ ३८ ॥ सुर पद निमित सुचरन है सुख दायक सुन जासु। सुमिरत पाप मिटै सदा नमत जोध पद तासु ॥ ३९ ॥ नाम रहत परमातम माना। नाम रहत भविलोक बखाना ॥ नाम करम तजि भये सुजाना। नाभिराज सुत देव परवाना ॥ ४० ॥ जिन बानी पूजै सही ताते सब सुख होय। कविता दूषन ना लगी सुख थै पूरन होय ॥ ४१ ॥ चंद सूर थनो अचल जब लगि अंबर आकाश। मेरादिक जब लगि अटल तब लगि जैन प्रकाश ॥ ४२ ॥

इति श्री सम्यक कौमुदी कथा साह जोधराज गोदी काव्य रचित उदितोदय भूप अहद्दास सेठादिक सप्त मम्न वरनोनाम एकादश परिच्छेद ॥ ४३ ॥ इति ॥ संवत् १८४९ वर्षे मिति कारतिक वदि ७ श्री पार्श्व चंद सूरि गछे श्री

१०८ श्री गुरांजी श्री चन्द्रभान जी तत् शिष्य लिषकृतं सिरदार मल्ल सुश्रावक पुन्य प्रभाविक देव गुरु भक्तिकारक जिनाज्ञा प्रतिपालक सकल उपमा धर्म धुरंधर धर्म मूर्ति श्री मानोराम जी स्ववाचनार्थ श्री संभातपुर नगर मध्ये ॥

Subject.—पृ० १—१३ तक—प्रथम परिच्छेद। मंगलाचरण, जिनादि वंदना तथा ग्रंथ को पीठिका वर्णन; मथुरा के राजा उदितोदय का अपने नगर में कौमुदी महोत्सव मनाने की आज्ञा देना; वन में स्त्रियों के हो जाने की आज्ञा और पुरुषों के जाने का विरोध करना; अन्त में शरद की शुभ शीतल चन्द्रिका के सम्पर्क से उसे कामोद्दीपन होना। और मंत्री से वन में रानी के पास जाने की इच्छा प्रगट करना, मंत्री का निषेध और इस निषेध की पुष्टि में राजा सुयोधन की निरंकुशता की कथा कहना—उसका अपने कोतवाल के सुप्रबंध से कुढ़ कर मारने का उद्योग।

(२) पृ० १४—२८ तक—द्वितीय परिच्छेद। राजा, मंत्री और ब्राह्मण के षड्यंत्र से कोतवाल को चोरी का अभियोग लगाया जाना, और उसके लिये मृत्यु दंड की घोषणा करना, नगर वासियों के अनुरोध से सात दिन का अवसर चोर तथा चोरी के द्रव्य के उपस्थित कर देने के लिये दिया जाना। इन सातों दिनों में नीति संबंधी सात कहानियों का कोतवाल के द्वारा सुनाया जाना, किन्तु मदान्ध होकर राजा का वास्तविक भाव न समझ सकना और अन्त में प्रजा द्वारा उपरोक्त तीनों अधिकारियों का दंडित होना। इस कथा में गुम्फित-शिक्षा द्वारा राजा उदितोदय को बोध होना और रानी के पास जाने की इच्छा का परित्याग।

(३) पृ० २९—३८ तक—तृतीय परिच्छेद।

राजा का मंत्री सहित रात्रि के समय विनोदार्थ नगर में घूमने को जाना। मार्ग में एक व्यक्ति विशेष की छाया देख कर मंत्री से पूछना और मंत्री का उसे अंजन धारी चोर बताना और दोनों का उसी के पीछे पीछे जाना और अर्हद्दास के घर पर पहुंचना और उसका अपनी स्त्रियों को अपने सम्यग्दृष्टि होने के संबंध में कथा सुनाना, और चोर तथा मंत्री सहित तीनों का उन्हीं के पिताओं के संबंध में कथा कहना और उससे जैन धर्म की महत्ता अपनी स्त्रियों के मुख से सुनना, सब से छोटी कुंदकुला का सेठ से सहमत न होना और राजा का क्रोधित हो कर प्रातः उसको दंड देने का विचार अपने मन में ठान लेना।

(४) पृ० ३९—४७ तक—चतुर्थ परिच्छेद।

सेठ की स्त्री मित्रश्री के अपने सम्यक ज्ञान प्राप्त होने की कथा सुनाने का वर्णन। वृषभदास तथा जिनदत्ता की कथा, जिनदत्ता के संतान न होने पर

उसी के आग्रह पर बन्धुश्री की पुत्री से विवाह करना, इस नवागत वधू कनक श्री का जिनदत्ता से जलना और उसके मारने का उद्योग और उसमें असफल होकर स्वयं ही हताहत हो जाना। राजा का इन्हें निर्दोष पाकर छोड़ना-जिनोपदेश और उससे मित्रश्री का सम्यक ज्ञान होने का वर्णन। कुंदकला का उसे भी असत्य ही कहना।

(५) पृ० ४८—५६ तक—पंचम परिच्छेद।

इसी प्रकार चन्दनश्री का सोमदत्त की पुत्री संबंधी गाथा सुना कर अपने सम्यक ज्ञान की कथा सुनाना, ब्राह्मण की पुत्री सोमा का एक सेठ द्वारा पाला जाना, उसका धोखे से धूर्त ब्राह्मण रुद्रदत्त के साथ जो ज्वारी भी था द्वारा एक कुटनी की पुत्री कामलता से विवाहित भी था विवाह होना। उस ज्वारी का प्रथम स्त्री में अनुरक्त होना और सोमा का विरक्त होकर जिन धर्म में तल्लीन होना, जिन मन्दिर की प्रतिष्ठा में अपने प्रतिपक्षी पति, सौत तथा उसकी माता को भी निमंत्रण देना और उसके रूप सौंदर्य से मोहित होकर उस कुटनी कामलता की माता का यह समझना कि कहीं रुद्रदत्त उसको न चाहने लगे, एक सांप को घड़े में रख कर और उसके ऊपर से फूल रख कर भेंट करना, सर्प का माला बन जाना, चलते समय उसी माला का कनकलता की गर्दन में डालना और उसका डसा जाना। अंत में सोमा के प्रभाव से उसका भी बच जाना और भेद खुलने पर सब का जिन धर्म में प्रेम करना, कुंदकला का इस बात को भी मिथ्या मानना।

(६) पृ० ५७—६३ तक—षष्ट परिच्छेद।

अरहदास सेठ की प्रियतमा "विष्णु श्री" का अपने सम्यक का समाचार सुनाना और उसके अंतर्गत दृष्टान्त द्वारा दान की महिमा तथा उसके प्रकार और विधि इत्यादि के संबंध में रोचक कथा सुना कर अपने सम्यकत्व का वर्णन करना, सेठ तथा उसकी अन्य स्त्रियों कुंदलता को छोड़ कर इस में श्रद्धा न रखने की बात कहना, कुंदलता के विरोध पर राजादि तीनों श्रोताओं को स्वभावतः क्रोध होना।

(७) पृ० ६३—७० तक—सप्तम परिच्छेद।

अरहदास सेठ की दूसरी स्त्री 'नाग श्री' के सम्यकत्व की कथा; नाग श्री का मुंडिका के आर्यिका होने और जैन धर्म संबंधी सिद्धांतों में दृढ़ रहने के दृष्टान्त से उसके पिता जितारि और उसके राज्य पर उक्त पुत्री (राज कन्या) के साथ बलातकार से विवाह करने के लिये चढ़ आने वाले भगदत्त को जैन धर्म में श्रद्धा होना और उसी से उक्त सेठानी को अपने सम्यकत्व प्राप्ति की कथा

वर्णन कर श्रेष्ठी और उसकी सभी पत्नियों का उस कथा में श्रद्धा न होना और कुंदलता का पूर्ववत् अपने विचार पर दृढ़ रहना।

(८) पृ० ७१—७७ तक—अष्टम परिच्छेद।

पद्मलता के सम्यक्त्व लाभ की कथा-पद्म श्री नाम्नी एक श्रेष्ठि-कन्यिका का एक बौद्धमती धूर्त व्यक्ति के षड्यन्त्र से जैनी होकर अपने पुत्र के साथ विवाह करा देना और पुत्र तथा वधू घर लाने के पश्चात् अपना पूर्व मत पुनः ग्रहण करना, तथा वधू को भी नाना प्रकार से बौद्ध हो जाने के लिये उपदेश देना और उसका न मानना। 'पद्म श्री' के पिता का देहान्त और उसके बौद्ध श्वसुर के द्वारा यह कहा जाना कि हमारे गुरु ने कहा था "तेरा पिता मृग हो कर वन में विचर रहा है, जा, मिल आ"। इस पर बदला लेने की दृष्टि से पद्म श्री के बौद्ध हो जाने की झूठी घोषणा और कुछ बौद्ध संतों का निमंत्रण, तथा उनके पैर का ही एक एक जूता खिला देना और खोजने पर उनके त्रिकालज्ञ होने की हंसी उड़ाना, क्रोधवश बौद्ध श्रेष्ठी का अपनी वधू तथा पुत्र को निकाल देना, मार्ग में दो धूर्तों का उस पर मोहित होना और पारस्परिक ईर्ष्या से एक दूसरे को विष दे देना, दोनों का मर जाना, श्रेष्ठि पुत्र बुद्ध सिंह का भी थोड़ा बचा भोजन करने से बेहोश हो जाना, श्रेष्ठि का यह सूचना पाकर दौड़ा आना और वधू को बुरा भला कहना, पद्म श्री का जिन तथा पति व्रत की दुहाई देते हुये स्तुति करना और तीनों व्यक्तियों का जीवित होना, राजा सहित अनेक लोगों का इससे प्रभावित होकर जैन होना, और इसी प्रकार पद्मलता का अपने को सम्यक्त्व होने का कथन, श्रेष्ठि सहित उसकी संपूर्ण अन्य स्त्रियों का इस कथन का अनुमोदन करना और कुंदलता का पूर्ववत् विरोध।

(९) पृ० ७८—८२ तक—नवम परिच्छेद। कनकलता के सम्यक्त्व प्राप्त होने की कथा। उज्जयनी के सेठ समुद्र दत्त की स्त्री सागर दत्ता से एक पुत्र (उभय) और एक पुत्री (जिन दत्ता) का उत्पन्न होना, जिन दत्ता की जैन धर्म में श्रद्धा और उभय के व्यसनी होने का वर्णन। राजा के कथनानुसार उसका घर से निकाला जा कर कौशाम्बी में अपनी भगनी के श्वसुरालय में जाना और वहाँ से भी अपमानित होकर जिन दीक्षा लेना और सुकार्य करना, यह सुन कर उसकी भगनी का भी मान, मातृ भूमि की ओर से आए हुए कुछ व्यापारियों के साथ उसका भी घर को लौटना, मार्ग भूलना, लोगों का विष फल खाना, बिना जाने उभय का ऐसा करने पर विरोध, तथा देव की सहायता से उन मृतकात्माओं का सचेत किया जाना। घर पर आकर उसके सदाचार से सभी घर और बाहिर के लोगों का संतोष प्रकाशित करना, वनदेव का मणिजटित मंडप में

बैठा कर उसको पंचाश्चर्यादि कृतियों द्वारा सम्मानित करना, इस पर सभी लोगों की जैन धर्म में श्रद्धा होना और सम्यक्त्व प्राप्त होना और उसी समय कनकलता का भी तत्संबंधी ज्ञान होने का वर्णन उसके मुख से श्रवण कर कुंदलता के अतिरिक्त सभी का श्रद्धान।

(१०) पृ० ८२—९३ तक—दशम परिच्छेद। विद्युल्लता के सम्यक्त्व की कथा। कौशाम्बी के राजसेठ सूरदेव द्वारा मुनियों को आहार देना देख कर समुद्रदत्त, वहीं के एक अन्य धनहीन सेठ को भी दान पुण्य की इच्छा उत्पन्न होना और उसका इसी निमित्त परदेश गमन करके कुछ मित्रों के साथ व्यापार की यात्रा करना, एक स्थान से सब का इधर उधर जाना और उसका उसी ग्राम में ठहर जाना और अशोक के घोड़ों पर नौकरी कर लेना, उसके मिष्ट भाषण से प्रसन्न होकर अशोक की पुत्री कमल श्री का प्रसन्न होना, नौकरी की नियतबद्ध मियाद गुज़र जाने पर उसका मालिक से विदा लेना और नौकरी में अपनी प्रेमिका की अनुमति से आकाशगामी और जलगामी घोड़ों और सेठ द्वारा उसकी पुत्री को (जिसका उसने उसी समुद्रदत्त के साथ विवाह किया था) लेकर घर आना। राजा को आकाशगामी घोड़ा देना, राजा का प्रसन्न होकर अर्द्धराज्य देकर राज कन्या का दे देना। घोड़े को सेठ सूरदेव की देख रेख में रखना, एक धूर्त द्वारा घोड़े का अपहरण। राजा द्वारा सेठ को मृत्यु दंड की आज्ञा, जिन भगवान की कृपा से यथा समय घोड़े का आजाना और पंचाश्चर्यादि शुभकार्यों का होना देख कर राजादि को जिन धर्म संबंधी महत्व ज्ञात हो जाना और सभी का दीक्षित होना और इसी संबंध से विद्युल्लता के दीक्षित होने पर सब का श्रद्धान होना, किन्तु कुंदलता का पूर्ववत ही अपने विचार पर दृढ़ रहना। राजादि का अपने अपने घर जाना।

(११) पृ० ९३—९५ तक। दूसरे दिन राजा का श्रेष्ठि के घर आना और सेठ तथा सातों सेठानियों के उत्तम विचारों में उसका श्रद्धान न होने के दोष में दंड देने की आज्ञा देना, कुंदलता का बुलाया जाना और उसका अपने को निर्दोष सिद्ध करने के लिये कहना—"मैं इनकी बातों में इस लिये श्रद्धा नहीं रखती कि यह इतना ज्ञान कर भी विषय वासनादि में अभी तक लिप्त हैं, मैं जैनी नहीं पर मुझे वास्तविक श्रद्धान हुआ है और कल दीक्षा लूंगी" यह सुन कर सब का प्रसन्न होकर दीक्षा लेना। जिन धर्म की प्रशंसा के पश्चात मूल ग्रंथ की समाप्ति का कथन।

(१२) पृ० ९५-९६ तक—कवि संबंधी कुछ बातें।

(१) [अ]—गुरु परिचयः—मिश्र एक हरिनाम सुजान। पढ़्यो छंद व्याकरन परवान॥ ज्योतिक ग्रंथ पढ़्यो बहु लाय। मिश्र जोध को हैं सुखदाय॥ तिनहिं पढ़ायो जोध को मूल ग्रन्थ परवान। तापर भाषा गुन कियो, जोधराज सुखथान।

[ब]—मित्र परिचयः—पंडित चतुर सुजान है। इहां मिश्र हरिनाम। ताको संगति जोध को भयो सास्तर लाभ॥

(२) राजा का परिचय :—परम प्रजा पाले सदा सब भूपति सिरमौर। रामसिंह राजा प्रगट या सम नहिं को श्रोर॥ ताके राज सुचैन को कियो ग्रंथ यह जोध। नाम समकित कौमुदी दायक केवल बोध॥

(३) स्थान—सांगानेर सुथान है, देश ढुंढाहर सार। या सम नहिं कोउ श्रोर पुर, देखे सदा हजार॥

(४) कवि परिचय :—अमर पूत जिन चर भगत जोधराज कवि नाम। वासी सांगानेर को, करी कथा सुखधाम॥ धरमदास को पूत लघु, जाति लुहाड्यो जोध। नाम कल्यान सो जानिये, कवि को मामो होय॥ ताके पढ़िवे कारने करी ग्रंथ यह जोध। नाम सु समिकित कौमुदी दायक केवल बोध॥

(५) ग्रंथ निर्माण काल :—संवत् सत्रा से चौबीस। फागुन बदि तेरसि शुभ दीवस॥ शुकरवार सुपूरन भई। जिहां कथा समिकीत गुन ठई॥

जैन प्रकाश के श्रटल होने श्रौर शिवादि की वंदना करते हुये ग्रंथ पूर्त्ति।

No. 195. Vanadurgā Vinsī stotra by Jokhūrāma Miśra of Hinganagaurā (Lakshmaṇapur). Substance—Country-made paper. Leaves—9. Size—8½ × 4½ inches. Lines per page—7. Extent—47 Anushṭup Ślokas. Appearance—Ordinary. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1890 or A.D. 1833. Place of deposit—P. Rāmānanda Miśra, Village Hinganagaurā, Post office Kādipur, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ अशुभ अंक मेटि देत शुद्ध को लपेट देत दारिद चपेटि देत लछिमी बहुधानो है। भव में अभीत देत रामपद प्रीति देत सुगति सुनीति देत संतति सुदानी है॥ रिद्धि देत सिद्धि देत कविता नव निद्धि देत जंग मांहि जीति देत करत शत्रु हानी है। निज पद में नेह देत दिजन में सनेह देत 'जोखु' करुणाकर बन दुर्गा भवानी है॥ १॥ सुवर्ण पद्मासी श्रौ त्रिनेत्ररूपरासी विद्युत् छटासो प्रकासो चन्द्रकला धारणा सी है। विध्यनगवासी अमल

कमल हुग्लासी दैत्य दल ग्रासी ग्रमय वर देत बासी है ॥ देव वधू दासी कर सेवा अम्बिका सो महारानी महाराजन को चरन परी ग्रासो है। दुर्गा बनबासो सदा हृदय में विलासी जोखूराम ग्रविनासी के वाम ग्रंग भासो है ॥ २ ॥

End.—देह ग्रलसानो कोधौं वाहन भुलानो कोधौं प्रबल प्रचंड दैत्य जुद्ध कह ठानो है। भुजबल सिरानो कोधौं किन्नरी से सुनत गानो जंत्र मंत्र टोटका मैं कांधे लपटानो है ॥ तेरे कृपा पानो का कृपानो छुमदानो रहो सामी महारानी ग्राज पानी मे हिरानो है। दुख्द को डरानी कोधौं 'जाखू' कपूत जानो माता के सपूत ग्रौ कपूत एक बानो है ॥ १८ ॥ सेवक को विनती सुनिके शुभ छांह करौ पर छोरन ते। सब पाप ग्रौ ताप हरौ जनके दुख काटहु बान कठोरन ते। द्विज 'जाखू' गणेश को मातु सुनौ ग्रब देखहु नैन को कोरन ते। जननी जननी की प्रतोति जवै सब रोग हरौ निज जोरन ते ॥ १९ ॥

महामहोपाध्याय के सेवक जोखूराम। सूरज नारायण नाम है लक्ष्मणपुर है ग्राम ॥ २० ॥ इति श्री जयकृष्ण मिश्रात्मज जोखूराम सुर्य्य कृते वन दुर्गा विंशो स्तोत्र समाप्तः ॥

Subject.—श्री विंध्यवासिनी जी को प्रशंसा, २० छंदों में।

Note.—पद लालित्य तथा माधुर्य्य ग्रोज सम्पन्न यह छोटा सा काव्य बड़ा मार्मिक हुआ है। जोखूराम के कुछ फुटकर छन्द सं० १८९० से १८९५ तक के विद्यमान हैं जिनका कोई नियमानुसार संग्रह नहीं हुग्रा। राय क्षत्रपाल सिंह को बड़ाई के कुछ छंद भी पाये जाते हैं। जोखूराम ६० वर्ष की दोर्घायु में संवत् १९५७ में स्वर्गवासी हुए हैं। इनके मित्र ने वह काल कवित्त में प्रदर्शित किया है :—

['संवत चद्र वाण खंड इंदु इंदु बासर के मास शुक्र पक्ष कृष्ण सप्तमी सुहायो है। द्विजन में कुलोन ग्रौ प्रवोन सबै साहन में दोनन के हेतु कल्पद्रुम सो छायो है ॥ संभु को समान ज्ञान मान तेज भानु सम जोखूराम कोविद सुर्य्य मंडल सिधायो है। व्योम में विमान विबुधान लये खड़े रहे चढ़ि के द्विजराज विष्णुलोक वास पायो है']

No. 196. Bāhuka Prakāśikā or Tulasī Krit Hanumāna-bāhuka kī Ṭīkā by Jugaladāsa Kāyastha of Rewā Rāj. Substance—Country-made paper. Leaves—64. Size—12 × 6 inches.

Lines per page—10. Extent—680 Anushṭup Ślokas. Appearance—Ordinary. Written in Prose and Verse. Character—Nāgarī. Date of Composition—Samvat 1908 or A. D. 1851. Date of manuscript—Samvat 1908 or A. D. 1851. Place of deposit—Rājā Bhagawāna Bakhsha Siṁha of Rāj Amethi, District Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ श्री जुगलदास कृत बाहुक प्रकासिका नाम टीका लिष्य ॥ कवित्त ॥ बंदि पद कंज मंजु सीय रघुनंदन के बाणी गननाथ जु के माथहि नवाऊं मैं । गिरिजा गिरीस पद सीस त्यौ नवाइ नीके सुमति अनंत हनुमंत पद ध्याऊं मैं ॥ श्री हरि स्वरूप गुरुदास जु के पद-पंकज संभारि उर आनंद बढ़ाऊं मैं ॥ तुलसी कृत बाहुक तिलक बनाइवे कौ इनके प्रसाद हो ते सिद्धि बुद्धि पाऊं मैं ॥ दोहा ॥ तुलसी पद पंकज जुगल जुगल जुगल कर जोरि ॥ बंदन परम अनंद सों करत बहोरि बहोरि ॥ २ ॥ सब संतन विप्रन चरन बंदि किया तिन पाइ ॥ बाहुक की टीका रचौं सब मिलि करहु सहाइ ॥ ३ ॥ तुलसीदास के इक समै भई बाहु मैं पीर ॥ ताहि निवारन के लिये ध्यायौ हनुमत वीर ॥ ४ ॥ विरच्यौ कवित चवालिसै तिहि ते मंत्रहि रूप । कठिन जान तिनकौ करौ टीका मति अनुरूप ॥ ५ ॥ इहाँ श्री गोसाई तुलसी-दास जी इह छप्पै करिकै श्री हनुमान जी को पराक्रम सूचित करत ध्यान वर्नन करै हैं ॥ अथवा गहन कहावै है वन सा गहन जो है उपवन असोक वाटिका जाइके दहन कहे नास करन वारे हैं अरु निस्संकोच ह्वै लंका को निर्दहन कहे जलाय दैन वारे हैं, बंकभुव कहे टेढ़ी हैं भौहैं जिनको पुनि कैसे हैं बड़े बली जे पवन तिनके पुत्र हैं ॥

End.—छप्पय ॥ जै सिय रघुवर पवन सुवन जै जन सुषदायक । जय श्री शंभु उदार जयति बानी गननायक ॥ जय हरि गुरु हरिदास जयति द्विज संत सहा-यक । बंदत पद अरविंद सबनि के मोद विधायक ॥ वर जिनको कृपा अपार लहि जुगल दास कायथ मुदित । बाहुक प्रकासिका नाम को टीका किय सब साधु हित ॥ दोहा ॥ महाराज विश्वनाथ को सेवक रीवा वास ॥ निज कृत अष्टक हु लिषत जुगलदास सहुलास ॥ अष्टक × × × ×

जंग सुरंग रंगो अंग अंगन वैरिन बीन उमंग सो ध्यावै । बारहि बार धरा डुगलाति धराधरो जे अकुलात अचावै ॥ सो नगराज सुनै अगराजहु भै नहिं भै तजि धीरज भावै । संकट मोचन वे सब के जुगलेस कलेस को लेस न पावै ॥

× × × × × ×

(२) पृ० ७ से १२ तक द्वितीय अध्याय—सृष्टि के उत्पन्न तथा विनाश होने का काल। साधु बनने की सम्मति। ध्यानावस्थित होते समय कृष्ण के जिस रूप को मन में धारण करे उसका वर्णन। शनैः शनैः मनो विकारों के दूर करने का वर्णन। इच्छा मृत्यु का वर्णन। मुक्त साधु के रूप का वर्णन। पुरुष संस्थान वर्णन।

(३) पृ० १२ से १६ तक—तृतीय अध्याय। मनुष्य शरीर की बड़ाई, कृष्ण भक्ति बिना उसका निस्सार होना। कृष्ण भक्ति की महिमा, साधु सत्सङ्ग का लाभ, कृष्ण का भजन न करने वालों की दुर्दशा का वर्णन।

(४) पृ० १७ से १८ तक—चतुर्थ अध्याय। नारद का विधि प्रति संसार के संचालक तथा जीव और उसके कर्त्ता के संबंध में कुछ प्रश्नोत्तर, ब्रह्मा का ईश्वर और माया को पृथक् पृथक् बताना। ईश्वर की लीलाएं रचने का वर्णन।

(५) पृ० १९ से २० तक—पंचम अध्याय—ब्रह्मा क्यों हुए? इसका समझाना। ब्रह्मा का अपने को भी ईश्वर के भेद न जानने का कथन। ईश्वर की सर्वज्ञता तथा मनुष्य की अल्पज्ञता का वर्णन। अपना रूप स्वयं दरसा कर उसके अवतार लेने का वर्णन।

(६) पृ० २१ से २७ तक—षष्ठ अध्याय। कनक लोचन से वाराह रूप धारण कर भूमि की रक्षा का वर्णन। इसी प्रकार भक्तों के हेतु मत्स्यादि अवतार धारण कर प्रजा की रक्षा करने का वर्णन। प्रभु की भिन्न भिन्न लीलाओं का सूक्ष्म वर्णन।

(७) पृ० २७ से २८ तक—सप्तम अध्याय—कृष्ण की महिमा की इस कथा के सुनने वाले को लाभ—अन्य लाभों के अतिरिक्त उसको संसृति छूट कर मुक्ति तक पाजाने का वर्णन।

(८) पृ० २८—२९ तक—अष्टम अध्याय। जीव माया को मिथ्या क्यों नहीं समझता? इस प्रश्न का निराकरण। साधु सत्संग से, (जो बड़े भाग्य से प्राप्त होता है,) जीवादि की वास्तविकता समझ कर ईश्वर को इन सब के परे समझना। मोह के न छूटने तक सत्य मार्ग को न जानना। मोह से छूटने के लिये ब्रह्मा का तप निरत होना। इसी प्रकार परीक्षित के प्रश्नों का उत्तर देकर उनको विज्ञता प्रदान करना।

(९) पृ० ३० से ३५ तक—नवां अध्याय—वैकुंठ दर्शन, ब्रह्मा को ईश्वर का विराट् स्वरूप दिखा कर उपदेश देना, ब्रह्मा की स्तुति।

(१०) पृ० ३५ से ३६ तक—दसवां अध्याय-भागवत के दस अंगों का वर्णन, ब्रह्मा को माया तथा जीवादि का भेद समझा कर ईश्वर का विदा होना। भगवान का अनेक मनुष्यों और देवताओं में अपना ही प्रवेश बताना।

No. 218(*c*).—Bhāgavata (Tritiya Skandha) by Śri Krishṇadāsa. Substance—Country made paper. Leaves—134. Size—14 × 8 inches. Lines per page—10. Extent—1,760 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābgañja, Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ तृतीय स्कंध भाषा लिख्यते ॥ श्लोक ॥ सर्वज्ञं कृष्ण तत्त्वज्ञं ॥ श्री मद्भागवते रविः ॥ येन प्रकाशितं लोके ॥ तं वंदे श्री शुक प्रभुं ॥ १ ॥

दोहा—हे राजन या भांतिहो श्री मैत्रेय मुनि पाय।
विदुर त्यागि सम्पति सदन प्रश्न किये बन जाय ॥
मंत्र करन नृप जब भये तजि दुरजोधन गेह।
तिनहिं बुलाये जहँ बसे कृष्ण प्रभू बस नेह ॥
विदुर भक्ति महिमा कृपा सकै जगत को जानि।
अखिलेश्वर श्री कृष्ण प्रभु ग्रहण किये निज मानि ॥

चौपाई—सौनिक नृप सुनि अति सुख मानी। बोले विनय भक्ति युत बानी ॥
भगवन विदुर प्रश्न शुन भारी। मैत्रे मुनि उत्तर मुदकारी ॥
अथा भयो संवाद गरिष्ठा। नाथ कृपा करि कहै। वरिष्ठा ॥
भूप गिरा सुनि श्री शुक भाख्यो। वर संवाद साधु अभिलाख्यो ॥
राजन जब धृतराष्ट्र अंध मति। पायो पोषै खल निज संतति ॥
लघु भ्राता सुत रहित सहाया। लक्षा भवन दहे करि माया ॥
कुरु कुल भूषन द्रुपद दुलारी। पंचै केश सभा भरि भारी ॥
पुत्र बधू दुख दशा निहारी। जे मति अंध न नेकु विचारी ॥

End.—सो थल अति पुनीत जग जानै। नाम सिद्धिप्रद वेद बखानै ॥
कपिल प्रभू जन्मे सो धरनी। देवहुती हरि भापत बरनी ॥
महा अधम तेहि नेकु निहारे। जग सुख भोग होहि भवपारे ॥
प्राची उत्तर दिशि तट सागर। आश्रम सुखद सकल चराचर ॥
कपिल प्रभु ता थल कृत वासा। पूरन करो विश्व मन आसा ॥
चरन सिद्धि अपसरा किन्नर। मुनि गंधर्व देव तीरथ नर ॥
स्तुति करैं प्रनत ह्वै सेवैं। विविध भांति वर आशिष लेवैं ॥
सांख्य वादी मुनिवर ते बरना। प्रभू करैं तप जग सुख चरना ॥
हरि आ चरन सिंधु भव सेतू। सर्व जीव प्रद मोद निकेतू ॥

जो गावै सुनि गुनि हिय धारै। कृष्ण भक्ति लावै सुख सारै॥
नरतन प्राप्त सकल ते करहीं। हरिपद पाय मोद नित भरहीं॥

विदुर प्रश्न वर तुम किय कृष्ण चरित चित धारि। जथा सुने मति मोरि जस बरने तथा विचारि॥ सौनिक मैत्रे विपिन को सुख सागर संवाद। श्री शुक नृप ते सो कह्यो बाढ्यो अति प्रह्लाद॥ कपिल कथित चित जो धरै राज सुता उपदेश। भक्ति ज्ञान वैराग्य को जाने हेतु अशेष॥ कृष्ण प्रभु पद कमल रज सो लावै अनयास। सौनक हरि संबंध लव मेटै माया त्रास॥

इति श्री भागवते महापुराणे परमहंस संहितायां वैयासिक्यं कपिलोपाख्याने कृष्णदास कृतो भाषा निबंध त्रैतिसाध्याय॥ ३३॥ अथ तृतीय स्कंध समाप्तः॥ प्रति मो जो देखा सो लिखा। राम कृष्ण॥

Subject.—(१) पृष्ट १ से ९ तक—प्रथम अध्याय। पांडवों को राज्य न देकर कौरवों का स्वयं राज्य करना। जुआ खिला कर उन्हें धोखे से हराना, बनवास देना, लौटने पर अपनो को हुई संधि पर विचार न कर उन्हें राज्य न देना, इस पर कृष्णादि प्रज्ञावानों का उन्हें समझाना, किन्तु उनका न मानना, विदुर का समझाना, इस पर दुर्योधन के कटु वाक्य, विदुर का निकल कर धनुष बाण उसके दर्वाजे पर डाल कर तीर्थ यात्रा करना, अनेक तीर्थों के पश्चात् वृन्दावन आगमन, वहां उद्धव से कृष्णादि का कुशल प्रश्न कर सब वृत्तान्त पूछना।

(२) पृ० १० से १४ तक—द्वितीय अध्याय। उद्धव का प्रश्न श्रवण करते ही गद्गद होकर सुधि बुधि बिसार देना, विदुर द्वारा उनको सराहना, उद्धव का उस कृष्ण की लीलाओं का, (जो उन्होंने ब्रज में कीं) स्मरण दिला दिला कर कृष्ण की प्रभुता का वर्णन करना।

(३) पृ० १५ से १७ तक—तृतीय अध्याय। कृष्ण के कंसादि वध करने के वर्णन के पश्चात् उनके विवाहादि अनेक चरित्रों का वर्णन। यदुकुल के बालकों का मुनि से शाप पाना।

(४) पृ० १८ से २३ तक—चतुर्थ अध्याय। महाराज कृष्ण के देहावसान के लिये जाना, उद्धव को बद्रिकाश्रम में तप करने की आज्ञा देने का कथन, वहाँ पर पाराशर मुनि का शिष्यों सहित उनके दर्शनों को आना, कृष्ण द्वारा उनका आश्वासन, उद्धव को कृष्ण द्वारा अपनो को उपदेश पाने का कथन, विदुर का उस उपदेशामृत के पान की इच्छा, उद्धव का क्रमशः ईश्वर संबंधी दो एक बात बताना।

(५) पृ० २३ से २७ तक—पंचम अध्याय। विदुर का हरिद्वार मैत्रेय जी के यहां पहुंचना और कृष्ण भक्ति की प्रशंसा करके उस संबंध में मुनि जी से कुछ

सुनने को जिज्ञासा प्रगट करना। मुनि का सृष्टि की उत्पत्ति के संबंध में कथन, ईश्वर को इच्छा होना कि माया क्षेत्र से सृष्टि उत्पन्न करना चाहिये। प्रथम महातत्व प्राप्त हुआ, उससे तीनों गुण सत से मन, रज से इन्द्री, तामस से आकाश, आकाश से वायु, उससे अग्नि, उससे जल और उससे भूमि उत्पन्न होने का कथन। इन सब का परस्पर मिल कर ईश्वर से प्रार्थना करना कि कार्य्य को आज्ञा दें।

(६) पृ० २८—षष्टम अध्याय। ईश्वर बल पाकर सब तत्व मिले, उनसे एक कनकमय पुरुष की रचना हुई, उस विशाल रूप का कुछ काल तक जल में निवास, उसके पश्चात् उसके सब अंग प्रगट हुए, मुख से ब्राह्मण, भुजाओं से क्षत्री, उरु देश से वैश्य और पैरों से शूद्रों को उत्पत्ति।

(७) पृ० २९ से ३१ तक—सप्तम अध्याय। विदुर का प्रश्न कि जब ईश्वर माया के साथ क्रीड़ित होकर सृष्टि उत्पन्न करता है तब वह विकार हो गया और इस प्रकार इसके निर्विकार होने की बात मिथ्या हुई। मैत्रेय का उत्तर कि जिस प्रकार स्वप्न में किसी का सिर कट जाता है अथवा जल में चन्द्र दिखलाता है, उसी प्रकार केवल यह कार्य्य जाना ही जाता है, वास्तव में वह स्वप्नवत झूठा ही है।

(८) पृ० ३२ से ३३ तक—अष्टम अध्याय। "शेषनाग जी से सनकादि ने, उनसे अन्य ऋषियों ने एक दूसरे से सीखते हुए, मेरे गुरु को समझाया और उन्होंने यह समाचार मुझ से सुनाया, मैं अब आप को सुनाता हूं।" मैत्रेय का अपने इस कथन से विदुर को समझाना। प्रलय के अंत में प्रभु जो शेषशय्या पर विराजे, उनकी नाभि से कमल और कमल से ब्रह्मा हुए। दिशाओं को देख कर ब्रह्मा के चार मुख हुए, कुछ काल पश्चात् उस कमल को जिससे उत्पन्न हुए खोजना, न मिलने पर जब मन स्थिर किया प्रभु के दर्शन हुए, कारण को जान कर शान्ति पाना और बोध होना।

(९) पृ० ३४—नवम अध्याय। ब्रह्मा के मुख से ईश्वर की स्तुति, ईश्वर का समझाना कि अब तुम मेरा ध्यान रखो, जहां चाहोगे मुझे पाओगे।

(१०) पृ० ३४ से ३५ तक—दसवां अध्याय। प्रथम ब्रह्मा ने प्रलयकाल के सब जल का शोषण किया, पुनः स्वर्ग, पातालादि लोक और संपूर्ण प्रसारा बनाया।

(११) पृ० ३५ से ४१ तक-ग्यारहवां अध्याय। काल के सूक्ष्माति सूक्ष्म भाग से लेकर दीर्घाति दीर्घ भाग तक का वर्णन, ब्रह्मा की आयु कथन। सृष्टि के अंत होने का समय।

(१२) पृ० ४१ से ४६ तक—बारहवां अध्याय। कल्पों का वर्णन। सृष्टि के विस्तार का वर्णन। प्रथम ब्रह्मा द्वारा पांच अविद्याओं की उत्पत्ति, जिसे सब प्राणियों का बद्ध होना, उनके नाम—तम, मोह, महामोह, क्रोध (तामिस्र) और अंध तामिस्र। संसार के बंधन में डालने वाला केवल अज्ञान ही है। सनक सनंदन, सनातन और सनत्कुमार की उत्पत्ति। उनको ब्रह्मा द्वारा सृष्टि उत्पत्ति की आज्ञा दिया जाना। इन लोगों का आज्ञा न मान कर विष्णु भक्ति में निरत होना। आज्ञा भंग से ब्रह्मा के क्रोध आना, उसी से एक बालक उत्पन्न हो जाना, और उसका अपने नाम धाम के विषय में पिता से प्रश्न, उनका प्रसन्न होना और उनका नाम रुद्र रखना, अन्य नाम महेश, शिव इत्यादि, उम' के नाम उन्हें दिये। इन्द्री, असु, व्योम वायु, जल, वह्नि मही इत्यादि रच कर प्रजोत्पत्ति की सम्मति देना। आज्ञा पाकर शिवजी का भयंकर सृष्टि उत्पन्न कर डालना, उस पर ब्रह्मा का घबराना, और शिव को तप की आज्ञा दे देना, कृष्ण की कृपा से मरीचि इत्यादि दश पुत्रों की उत्पत्ति होना, वेदों की उत्पत्ति। नारि पुरुष का जोड़ा उत्पन्न करना, पुरुष का नाम मनु और स्त्री का नाम सतरूपा हुआ और इन दोनों में स्त्री पुरुष का संबंध स्थिर हुआ, इन्हीं से सृष्टि की वृद्धि। इन से दो पुत्र—प्रियव्रत और उत्तानपाद हुए और आकृति, देवहूति और प्रसूति यह तीन कन्यायें उत्पन्न हुईं। आकृति रुचि मुनि को दी गई, देवहूती कर्दम को और प्रसूती दक्ष को मिली।

(१३) पृ० ४६ से ५२ तक—तेरहवां अध्याय। मनु को प्रजोत्पत्ति की आज्ञा देना, मनु का पृथ्वी के जलमग्न बता कर सृष्टि के लिये स्थानाभाव की सूचना देना। ब्रह्मा के विष्णु का ध्यान आना, विष्णु का वाराह अवतार लेकर उक्त अभाव की पूर्ति करना, अपने दोनों दन्तों पर मही का धारण करना।

(१४) पृ० ५२ से ५८ तक—चौदहवां अध्याय। कृष्ण के गुणों का वर्णन, दक्षसुता दिति का काम विवश हो कर अपने पति से रतिदान मांगना, गर्भ धारण की इच्छा करना, उनका संध्या समय देख कर उसे निषेध समय बता कर दो दंड ठहरने का प्रस्ताव, दिति का न मानना अंत में उसे ज्ञान आना और अपने गर्भ के श्रेष्ठ होने की पति से प्रार्थना करना, पति का बुरे कार्य का फल बुरा ही बता कर उसके पुत्र के प्रतापी होने के लिये कथन, और खुशामद करने पर उसके पौत्र के भागवत होने और पुत्र का विष्णु के हाथ से वध बताना।

(१५) पृ० ५८ से ६६ तक—पन्द्रहवां अध्याय। दिति के गर्भ से दुखी हो कर देवताओं का हाहाकार, सनकादि का भगवान के पास जाने का उद्योग, भगवान के द्वारपालों द्वारा उनकी अवज्ञा, उनका उन्हें शाप देना, द्वारपालों का

सचेत हो कर उनसे क्षमाप्रार्थी होना, भगवान का वहां नग्न पद लक्ष्मी सहित दौड़ा आना, सनकादि का प्रसन्नता पूर्वक अतृप्त नेत्रों से उनके दर्शन करना, दासों का विष्णु-भक्ति मांग लेना।

(१६) पृ० ६६ से ७१ तक—सोलहवां अध्याय—नारायण का ब्राह्मणों को प्रसन्न करना और उनके शाप वाले कार्य की प्रशंसा करके उन्हें अपना शत्रु होना कह कर जन्म के लिये आज्ञा देना, सनकादि का प्रसन्न होकर दंडवत कर सुरों को सब कथा सुनाना।

(१७) पृ० ७२ से ७४ तक—सत्रहवां अध्याय—हिरण्यकश्यप तथा हिरण्याक्ष का जन्म लेना, उनके प्रसव के समय और प्रभंजनादि के अत्यंत भयानक उपद्रवों को देख कर देवों का भयभीत होना, इन दोनों के दीर्घकाय होने का वर्णन, इनका बहुत शीघ्र बढ़ कर देवों से लड़ने के लिये गदा लेकर आना, देवों का सुरपति सहित छिप जाना, पुनः वरुणालय को जाना और वरुण से युद्ध घोषणा कर देना, वरुण का कथन कि हे वीर! तुम से सिवाय कृष्ण के कोई युद्ध न कर सकेगा।

(१८) पृ० ७५ से ७८ तक—अट्ठारहवां अध्याय—विष्णु भगवान से हिरण्याक्ष का गदायुद्ध।

(१९) पृ० ७८—८१ तक—उन्नीसवां अध्याय—हिरण्याक्ष की युद्ध में माया, अंत में उसका विनाश। देवताओं का ईश्वर की स्तुति करना।

(२०) पृ० ८१ से ८३ तक—बीसवां अध्याय—सृष्टि निर्माण का वर्णन अथवा क्रम।

(२१) पृ० ८३ से ८८ तक—इक्कीसवां अध्याय—कर्दम ऋषि का सरस्वती तीर पर बहुत दिन तक तप करना, विष्णु का प्रसन्न हो कर दर्शन देना, मुनि द्वारा स्तुति, स्वायंभुव मुनि के सपत्नीक समुता इनके पास आने और उनकी पुत्री को इनका वर निश्चय करने का भविष्यवाणी और सांख्य के प्रचार के लिये उनके यहां स्वयं आकर जन्म लेने का कथन। इसी प्रकार नौ कन्याओं के होने और उनसे सृष्टि के बढ़ाने का आदेश, मनु का आना, पारस्परिक शिष्टाचार।

(२२) पृ० ८९ से ९३ तक—बाईसवां अध्याय। मुनि द्वारा स्वायंभुवि मनु के आगमन का कारण पूछना। उनका कन्या के विषय में कथन कि इसने नारद के मुख से आप के रूप गुण, शील तथा शोभा की प्रशंसा सुन कर आप को वर चुनना चाहा है। इस पर मुनि का कथन कि मेरी भी यह इच्छा थी किन्तु तुम्हारी यह कन्या इतनी सुन्दरी है कि सुर इसके कारण बेसुध हो जाया करेंगे। इस कारण मैं इसे नहीं चाहता, सन्तान होने के पश्चात् पुनः हरि भजन करने का कथन। मनु का अपनी पुत्री उनको ब्याह देना। स्वयं ब्रह्मावर्त में राज्य करना।

(२३) पृ० ९३ से ९८ तक—तेईसवां अध्याय—देवहुति तथा कर्दम का तपस्या की दशा में सत्सङ्ग, प्रेयसी की सेवा से प्रसन्न होकर श्रेष्ठ पुत्र को पाने का वर देना, तथा दिव्य दृष्टि प्रदान करना, ईश्वर कृपा से विषय भोग की सब सामग्री प्राप्त होना, नौ कन्याओं का उत्पन्न होना; मुनि का कृष्ण स्तुति होना देवहुति का यह हेतु पहचान कर कन्याओं के वर के लिये प्रथम प्रार्थना करना।

(२४) पृ० ९९ से १०३ तक—चौबीसवां अध्याय—देवहुति से पुत्र उत्पन्न होने का कथन, कृष्ण की स्तुति, उनका प्रगट हो कर आज्ञा देना कि इन कन्याओं को अत्र्यादि मुनियों को दे दो, मुनि का ऐसा ही करना, कपिल देव का जन्म लेना, कर्दम का वनगमन की आज्ञा लेकर जाना, कपिल का अपने सांख्य के प्रगट करने के लिये आने का कथन करना।

(२५) पृ० १०३ से १०७ तक—पचीसवां अध्याय।—कपिल देव का माता को प्रसन्न रखना, अन्त में माता का ईश्वर भक्ति की ओर अपना विचार प्रगट करना, कपिल का उपदेश, माया से बचने तथा ईश्वर के चरणारविन्द में प्रेम होने का कथन।

(२६) पृ० १०८ से १११ तक—छब्बीसवां अध्याय—तत्त्वों के लक्षण—जीव माया के वश होकर ईश्वर को भूल गया, भूलने का कारण, माया के जड़ तथा जीव के चैतन्य होने का वर्णन, कृष्ण का संसार का कारण होने का वर्णन। पांचों तत्त्वों के नाम, इनके गुण, इन चौबीसों में सब संवर्तों के होने का वर्णन, पचीस कालों का संकेत, मानवी प्रकृति का वर्णन।

(२७) पृ० १११ से ११३ तक—सत्ताईसवां अध्याय-हरिभक्तों की संगत का प्रभाव, जगत को विष रूप समझने का वर्णन, सम, दम और नियम करने का आदेश, इससे रज और तम का विनाश होकर शुद्ध सत का रह कर हृदय निर्मल होने का वर्णन, माया जीव तथा ईश का एक रूप वर्णन, भक्ति से जीव का माया के बंधन से मुक्त हो जाने का वर्णन।

(२८) पृ० ११४ से ११७ तक—अट्ठाइसवां अध्याय—भक्तियोग का वर्णन, प्राणायाम द्वारा स्वास का चढ़ाना, रोकना तथा उतारने का वर्णन। कृष्ण के उस रूप का वर्णन जिसका ध्यान करना चाहिए।

(२९) पृ० ११८ से १२२ तक—उन्तीसवां अध्याय—भक्ति के अंगों का वर्णन, तीनों गुणों के अनुसार भक्ति का वर्णन, निर्गुण भक्ति का वर्णन, इनमें से चौथी की बड़ाई, उसके होने का नियम, साधु संगति की महिमा, साधु के लक्षण, काल देव का वर्णन—यही सम्पूर्ण विश्व का कारण है। यह कृष्ण की सब से बलवती भक्ति है जिससे ब्रह्मादि सब को भय है।

(३०) पृ० १२२ से १२५ तक—तीसवां अध्याय—स्त्री इत्यादि संपूर्ण संबंधियों का ध्यान रखना किन्तु इस बली काल की ज़रा भी परवाह न करना, शरीरादि के शिथिल होने पर भी मोह में फंसे रहने का वर्णन।

(३१) पृ० १२६ से १३०-इकतीसवां अध्याय—गर्भ से लेकर उसके बढ़ने तथा जन्म लेने के वर्णन के साथ ही साथ लड़कपन तथा युवावस्थादि के जीवन चर्य्या में ही फंसे रहने की बुराई करके ईश्वर भजन की ओर प्रेरित करना।

(३२) पृ० १३० से १३१—तक—बत्तीसवां अध्याय। कृष्ण भक्ति के लाभ, उसके अधिकारी तथा उसकी आवश्यकता का वर्णन।

(३३) पृ० १३१ से १३४ तक—तैतीसवां अध्याय। माता द्वारा कपिल की स्तुति और उनको अपने गर्भ में धारण करने पर आश्चर्य। कपिल का कृष्ण भक्त्योपदेशोपरान्त माता से वन-गमन की आज्ञा मांगना, उनका हर्ष उनके जाने के लिये कथन और स्वयं कृष्ण के भजन में कृष्णाकार हो जाना।

ग्रन्थ समाप्ति।

No. 218(*d*). Bhāgavata (Chaturtha Skandha) by Śrī Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—94. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—1,389 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1910 or A. D. 1853. Place of deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābagañja, Bārā Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ श्लोक ॥ विधिमन्वादियो जस्य क्रियालंक्ष्य प्रजेश्वरा ॥ वर्द्धयंति प्रजा चित्रा तं वंदे कृष्णमिश्वरं ॥

दोहा—राजन मैत्रे विदुर ते स्वयंभूव मनुवंस। विस्तार जुत वर्णन कियो हरि औतार प्रशंसि ॥ सुनहु विदुर मनु भूपवर सतरूपा तिय पाय। कन्या त्रैय विधि पुत्र तिन प्रगटाये हरि ध्याय ॥ आकृति देवहुती तथा प्रसूति सुता ये नाम। आकुती दई मुनि रुचिहो इमि करि प्रबन्ध अभिराम ॥

चौपाई—याते पुत्र होइगो जोई। हम निज सुत हित लैहैं सोई ॥
अस प्रबन्ध करि कन्या दीन्हीं। रुचि मुनि तथा स्तुति कहि लीन्हीं ॥
तेजसी रुचि मुनि तप धामा। हरिहि सुमिरि लहि नारि ललामा ॥
जुग बालक ता मधि उपजाये। नारि पुरुष विधि रूप सुहाये ॥
पुरुष जग्य पति विष्णु विजानौ। दक्षिण रमा अस तिय मानौ ॥
सुत सो स्वयंभू मुनि लीन्हो। सुता ग्रहन रुचि मुनि तिमि कीन्हो ॥

End.—सोरठा—बहुरि मद्दो करि राज जिमि बिलगाय सुतान दई। लह्यो कृष्ण पद जोग (काज ?) जक विचारि असार नित ॥ मैत्रे मुनि मुख सार बिदुर श्रवण कर कृष्ण जस। बंदि चरण बहुवार प्रभु मूरति उर धरि अचल ॥ कहो अहो मुनिराय करुना मोपे अति करो। कृष्ण भजन दरसाय दुस्तर भवनिधि पार कृत ॥ ऐसे मुनि पद वंदि विदुर पाय आज्ञा सुखद। हस्तिन पुर अभिनंद सुहृदै लखन हित पुनि गये ॥ राजन यह चितलाइ श्रवण करै हरि भक्त जस। जग वर भोग लहाय परम धाम पुनि जाय ध्रुव ॥ इति श्री भागवते महापुराणे परमहंस संहितायां वैयासिक्यां चतुर्थ स्कंध कृष्ण चरित्रे भाषा निबंधे प्रचेता सोपाख्याने येकत्रिंसोऽध्याय ॥ ३१ ॥ जेठ मासे शुक्ल पक्षे ११ सं १९१०

Subject.—(१) पृ० १ से ६ तक—प्रथम अध्याय। मनु वंश वर्णन। मनु की तीन कन्याओं का वंश वर्णन। कर्दम की नौ पुत्रियों का वंश वर्णन। इन्हीं की पुत्री अनुसूया का अत्रि को ब्याहा जाना। उनके तप प्रभाव से विधि, हरि, हर के अंश से चंद्र, दत्त तथा दुर्वासा का उत्पन्न होना। अंगिरा वंश वर्णन। वशिष्ट अरुंधती की सन्तान का वर्णन। मनु की तीसरी कन्या (दक्ष की भार्य्या) की संतान। इससे सोलह कन्यायें हुईं, जिनमें तेरह धर्म को दी गई एक वन्हि को दी और एक सब पित्रों को दी और एक शिव को। धर्म की संतान का वर्णन।

(२) पृ० ६ से ८ तक—द्वितीय अध्याय। दक्ष तथा शिव के बैर भाव होने का कारण। दक्ष की सभा में शिव का अनादर। परस्पर श्राप का दिया जाना।

(३) पृ० ८ से १० तक—तृतीय अध्याय। सती का अपने पिता के घर यज्ञ होना सुन कर शिव जी से विनय पूर्वक वहां जाने की आज्ञा चाहना, शिव जी का सकारण निषेध।

(४) पृ० १० से ११ तक—चतुर्थ अध्याय। सती की अवज्ञा, योगाग्नि से सती का शरीर भस्म कर डालना। शिव जी के गणों का उपद्रव मचाना।

(५) पृ० ११ से १२ तक—पंचम अध्याय—नारद से सूचना पा कर अपनी जटाओं से वीरभद्र को उत्पन्न कर उससे यज्ञ विध्वंस कराना।

(६) पृ० १२ से १३ तक—षष्ठम अध्याय—सुर मुनियों का तंग होकर विधि के पास जाना। विधि का अलकनन्दा पर जाकर शेष भाग (मख का) शिव जी को देने का वचन।

(७) पृ० १४ से १६ तक—सातवां अध्याय—शिव जी का शान्त होना, प्रजापति का बकरे का मुख करना। दक्ष द्वारा शंभु की स्तुति, शिव का प्रसन्न होकर फिर यज्ञ प्रारम्भ कराना, विष्णु का प्रगट हो कर दक्ष को उपदेश। यज्ञ पूर्ण होना, सती का हिमवंत के यहां उत्पन्न होना। उनको पुनः शिव पति प्राप्त हुए।

(८) पृ० १६ से २१ तक—आठवां अध्याय। ब्रह्मा द्वारा शठता और लोभ उत्पन्न किया जाना। उनसे हिंसा तथा क्रोध का उत्पन्न होना। इसी प्रकार अधर्म का वंश वर्णन। प्रियव्रत तथा उत्तानपाद का जन्म। सुनीति और सुरुचि दो रानियां उत्तान पाद की हुई। सुरुचि बहुत प्यारी हुई। उसके द्वारा सुनीति पुत्र ध्रुव का अपमान, ध्रुव का तप निरत होना, कठिन तपस्या के लिये नारद से कुछ वाद होना, ईश्वर का गरुड़ से उक्त भक्त के पास चलने की आज्ञा देना।

(९) पृ० २१ से २५ तक—नवां अध्याय—ध्रुव की कठिन तपस्या से प्रेरित हुए हरि का आकर उसे दर्शन देना, उसका स्तुति करना, पुनः उसे राज्य करने की आज्ञा देकर उसकी दूसरी माता की तथा उसके पुत्र के विनाश और राजा के तप निरत होने का वर्णन। ध्रुव का घर की ओर जाना, राजा का आदर सहित उनको ले जाना, उसे राज्य देकर स्वयं वन को चला जाना।

(१०) पृ० २६ से २८ तक—दसवां अध्याय—ध्रुव का शिशुमार की कन्या भ्रमी के साथ विवाह करके उससे कल्प तथा वत्सर नामक दो पुत्रों का उत्पन्न करना। वायु की पुत्री इला से उतकल नामक पुत्र का उत्पन्न होना। उत्तम कुमार का मृगया के समय यक्ष द्वारा मारा जाना, उसकी माता का भी गमन करना, यह श्रवण कर ध्रुव का क्रोधित होना, और युद्ध का होना।

(११) पृ० २८ से ३० तक—ग्यारहवां अध्याय—ध्रुव तथा यक्षों का घोर युद्ध होना। यक्षों का भयभीत हो कर भागना। कुछ का विनाश, पीप और रक्त की वर्षा होना। विदुर का ध्रुव को साधुजनोचित उपदेश देना।

(१२) पृ० ३० से ३३ तक—बारहवां अध्याय। ध्रुव का तपस्या करना, ईश्वर की कृपा से उसके लिये विमान आना, दूतों के द्वारा उसका प्रबोध कि ईश्वर की आज्ञा से तुम्हारे लोक के चारों ओर सूर्य्य चन्द्रादि सब घूमते रहेंगे। माता का भी विमान पर बैठ कर स्वर्ग को जाना। इस कथा के पढ़ने का फल।

(१३) पृ० ३४ से ३७ तक—तेरहवां अध्याय। ध्रुव की संतति का वर्णन। इसी वंश में सुनिथ (अंग भार्य्या) के वेनु का उत्पन्न होना, उसका दुष्ट होना, अंग का वन गमन और वेनु के मरण का शाप दे जाना। जब नृप के बिना कार्य्य संचालन उचित ढंग से न चल सका तो मुनियों ने वेनु के शरीर को मंथन करके वहां आदि राज पृथु को प्रगट किया। प्रजा रक्षण के महान कर्त्तव्य के सम्मुख पुत्र को कुछ परवाह न करना।

(१४) पृ० ३७ से ४१ तक—चौदहवां अध्याय—विप्रादि का जन्म, राजा वेनु के पापाचार से होने वाले प्रजा के कुछ दुःखों का वर्णन।

(१५) पृ० ४१ से ४३ तक—पन्द्रहवां अध्याय—दोनों बाहुओं से पृथु तथा उनकी स्त्री की उत्पत्ति, प्रजा की प्रसन्नता स्तुति सहित।

(१६) पृ० ४३ से ४४ तक—सोलहवां अध्याय—राजा पृथु के राज्य के संबंध में देवताओं की कुछ भविष्यवाणी।

(१७) पृ० ४५ से ४७ तक—सत्रहवां अध्याय। प्रजा को दुखी देख कर राजा का पृथ्वी के ऊपर धनुष वाण लेकर प्रकोप करना, पृथ्वी की विनय।

(१८) पृ० ४८ से ५० तक—अठाहरवां अध्याय—पृथु का पृथ्वी दोहन, देवों का बृहस्पति और असुरों का प्रह्लाद को वत्स बनाना। इसी प्रकार यक्षादि सब को पद भाग मिलना, अपनी पुत्री कर के पृथ्वी को स्थापित करना।

(१९) पृ० ५० से ५३ तक—उन्नीसवां अध्याय—पृथु का अश्वमेध यज्ञ करना, इन्द्र द्वारा अश्व चुराया जाना, पृथु पुत्र का इन्द्र पर चढ़ाई करना, दोनों दलों में समझौता हो जाना, यज्ञ में सब का आगम।

(२०) पृ० ५४ से ५७ तक—बीसवां अध्याय—राजा इन्द्र का पृथु से क्षमा याचना, ईश्वर का प्रगट होना, पृथु की स्तुति, ईश्वर का वर के लिये आदेश, पृथु का प्रजाहित सम्बन्धी कुछ कार्य्यों के पूर्ण होने का वर मांगना।

(२१) पृ० ५८ से ६१ तक—इक्कीसवां अध्याय—राजा पृथु की प्रजा के सुखी रहने का सूक्ष्म वर्णन, राजा का यज्ञ करना, उसमें सभा के बीच प्रजा को भगवद् भक्ति का उपदेश देना।

(२२) पृ० ६२ से ६६ तक—बाईसवां अध्याय—राजा के यज्ञ में सनतकुमार का आगमन। राजा की प्रसन्नता तथा स्तुति, सनतकुमार का राजा की प्रार्थना पर विष्णु भक्ति का उपदेश करना।

(२३) पृ० ६६ से ६८ तक—तेइसवां अध्याय—राजा पृथु का पुत्र को राज दे कर वन में तपस्या के लिये चला जाना, कठिन तपस्या कर के परम पद प्राप्त करना। इस कथा को पढ़ने का फल।

(२४) पृ० ६९ से ७३ तक चौबीसवां अध्याय—पृथु के वंशधरों का सूक्ष्म वर्णन। शिव जी की प्रशंसा तथा उनके दर्शनों की महत्ता और रुद्र गीता का वर्णन।

(२५) पृ० ७४ से ७७ तक—पच्चीसवां अध्याय—प्रचेता को महामुनि नारद का उपदेश। इस संबंध में उसे एक प्राचीन इतिहास सुनाना, राजा पुरंजन का अपने मंत्री अविज्ञात सहित निवास के लिये स्थान खोजना, भोगवती नाम नगरी में दस दास दासियों सहित एक स्वरूपवती स्त्री का आगमन, दोनों की बात चीत

कटा के विषयाशक्ति होने की कथा, दोनों का प्रेमपूर्वक नगर में निवास। राजा का स्त्री के वश तथा विहार में चित्त लग जाना।

(२६) पृ० ७८ से ८० तक छब्बीसवां अध्याय। पुरंजन का मृगया हेतु वन गमन, लौट कर आना, परिचारिकाओं द्वारा प्रेयसी के मान का कथन, उसे मनाना।

(२७) पृ० ८० से ८१ तक—सत्ताईसवां अध्याय। पुरंजन वंश वृद्धि, अन्त में यौवन व्यतीतकाल में पुरंजन का मृत्युकाल आजाना। उसका ग्राम लूटा जाना।

(२८) ८१ से ८४ तक—अट्ठाईसवां अध्याय। राजा पुरंजन का स्त्री के साथ मिल कर स्त्री रूप हो जाने के फल स्वरूप पुनर्जन्म में विदर्भ नगर के नृप को कन्या होना, उसका पति मलयध्वज हुआ। उससे श्रवणादिक सात सुतों की उत्पत्ति। दोनों स्त्री पुरुषों का तप करना, पति का देहावसान, स्त्री का शोक। ईश्वर का आगमन। स्त्री का प्रबोध। समझाना कि वास्तव में हम तुम एक ही हैं, मुकुर और प्रतिबिम्ब जितना अन्तर है।

(२९) पृ० ८५ से ८९ तक—उन्तीसवां अध्याय—नारद का उपरोक्त उदाहरण द्वारा सम्पूर्ण विषय इन शरीर पर ही घटा कर राजावर्हिष को कर्म की ओर प्रेरित करना, राजा का बालकों को राज देकर स्वयं तप के लिये कपिलाश्रम को चला जाना और प्रेम को सुदृढ़ कर ईश्वर के चरण कमलों में लिप्त होना।

(३०) पृ० ८९ से ९२ तक—तीसवां अध्याय—प्रचेता के तप से प्रसन्न होकर भगवान का उसे सुपुत्र पाने का वरदान प्रदान करना, राजा इन्द्र का कुंड ऋषि का तप भंग करने के अभिप्राय से प्रेमलोचा नाम्नी अप्सरा को भेजना, उससे कन्या का उत्पन्न होना, कन्या को वृक्ष के कोटर में छोड़ कर अप्सरा का सुरलोक को प्रस्थान, उसी कन्या के साथ प्रचेता का विवाह करने की ईश्वर की आज्ञा। प्रचेता की स्तुति करना, भगवान का वर देना। उस कन्या से दक्ष की उत्पत्ति, पूर्व जिन्होंने शिव का अपमान किया था उसी का चाक्षुक मनु होना। इन्हीं के द्वारा फिर सृष्टि का प्रस्तार होना।

(३१ पृ० ९३ से ९६ तक—इकत्तीसवां अध्याय—प्रचेता का दक्षिण में जाज्वल्य मुनि के आश्रम को प्रस्थान कर तप करना, नारद का दर्शन होना, नारद का उपदेश, कृष्ण की भक्ति के लाभ।

ग्रंथ समाप्ति।

No. 218(e). Bhāgavata (Pañchama Skandha) by Śrī Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—80.

Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—1,128 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1910 or A. D. 1853. Place of deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābıgañja, Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ रामायनमः ॥

श्लोक—अस्याज्ञातमिदं विश्वं व्यापितं जेन चिन्नता । ते सर्वं कारनं कृष्णं नमामि जगदीश्वरं ॥

दोहा—सोनक श्री शुक गिरा सुनि विष्णु रात सुख पाय ।
प्रश्न किया मन शंक लहि श्रद्धा जुत सिर नाय ॥
पाछे प्रियव्रत राज तुम वंश अनल जय जाय ।
आप कहो अब सुनहु चित शंक होत प्रिय सोय ॥
भगवान मनु का ज्येष्ठ सुत प्रियव्रत राज्य द्विजोग्य ।
उत्तानपात नृपवंश तुव भाखो प्रथम मनोग्य ॥
सैानिक विष्णु राति हिय अभिप्राय गंभीर ।
लखि श्री शुकदेव बोले हरषि नृपहि सराहि सुधीर ॥
राजन सुनहु विचित्र यह प्रियवृत कथा अनूप ।
विराग प्रथ पुनि भोग भु बहुरि मिले हरि रूप ॥

चैापाई—जो कहिये भागवत प्रियव्रत । आत्माराम विवेकी संमत ॥ श्री नारद उपदेश सुहाई । महाशक्ति पुनि भे किमि आई ॥ मुक्ति संग जे साधु सुजाना । तिनके उर जग काम न साना ॥ कृष्ण चरण सुख सागर भोई । जगत वासना फुरै न कोई ॥ यह आचर्ज्ज कुटुम्ब फंसाई । पुनि हरि पद दृढ़ प्रीति बढ़ाई ॥ तासु हेत राजन सब सुनिये । महिमा कृष्ण अपरमित गुनिये ॥

End.—इमि करि पुण्य स्वर्ग जे जावै । भोग शेष पुनि इति विधि पावै ॥
निवृति लच्छन पथ प्रथम सुनाये। । अंडकोष रूप यह गाये। ॥
पुरान चतुर्दश भुवन बखानै । श्रुतिवपु कृष्ण स्थूल प्रमानै ॥
श्रद्धा सहित याहि जो कोई । सुनै सुनावै गावै जोई ॥
कृष्ण भक्ति निर्मल मति पावै । दुर्लभ पद श्री कृष्ण लहावै ॥
स्थूल सूक्ष्म कृष्ण सरूपा । सुनै सुमति चितलाव अनूपा ॥

इति श्री भागवते महापुराने परम्हंस संहितायां कृष्णदास कृते भाषा निबंधे पंचम स्कन्धे नर्क वर्णनं नाम् षष्टविंसोध्याय ॥ २६ ॥

Subject.—(१) पृ० १ से ७ तक—प्रथम अध्याय—प्रियव्रत की कथा, नारद के उपदेश से इनका विरक्त होना, इस समय में उत्तानपाद के वंश ने चिरकाल तक राज्य किया। पश्चात् निस्तेज समझ कर मनु ने प्रियव्रत को राजा प्रियव्रत का ब्रह्मा के उपदेश से राज्य करना, विश्वकर्मा की पुत्री बर्हिष्मती के साथ इनका विवाह होना, उससे दस पुत्र और एक पुत्री का उत्पन्न होना, पुत्री का शुक्र के साथ विवाह होना, उससे देवयानि नाम्नी कन्या का होना। अंत में नारद जी की कृपा से उक्त नृपति का पुनः ईश्वर के ध्यान में निमग्न होना।

(२) पृ० ७ से ९ तक प्रियव्रत के पुत्र का (अग्नि धनिज) पुत्र के लिये यज्ञ करना, ब्रह्मा का एक अत्यंत रूपवती का वहाँ भेजना। उन दोनों का परस्पर आसक्त होकर सन्तानोत्पत्ति करना। उनकी संतान के विवाह संबंध।

(३) पृ० ९ से ११ तक—तृतीय अध्याय—नाभिदेव और मेरु देवि का पुत्र की कामना से यज्ञ करना। ईश्वर का वर के लिये कहना, स्वयं मेरु देवि के गर्भ में प्रगट होना।

(४) पृ० ११ से १३ तक—चतुर्थ अध्याय—नाभिदेव के पुत्र उत्पन्न होना, उसका नाम ऋषभदेव रखना, उन पर कोपित होकर उनके राज्य में वर्षा न करना, निज बल से जल बरसाना, इन्द्र की पुत्री जयन्ती के साथ इनका विवाह। उससे भरत का उत्पन्न होना, उसी के नाम पर इस देश का नाम भारत होना। ऋषभ की शीलता तथा गंभीरता का वर्णन।

(५) पृ० १२ से १७ तक—पाँचवा अध्याय—ऋषभदेव की विरक्ति का वर्णन। उनके कुछ उपदेश। भरत को राज्य देकर स्वयं अजगर वृत्ति धारण करना। योग सिद्धि का आ जाना।

(६) पृ० १८ से २० तक—छठवां अध्याय—ऋषभदेव का उपदेश के लिये करनाटक गमन।

(७) पृ० २० से २१ तक—सातवां अध्याय—महाराज भरत की पंचजनी की कन्या व्याही गई, उससे पांच पुत्र हुए। उनमें राज्य बांट कर उनका स्वयं तप को चल देना, पुलहाश्रम में गंडकी तीर पर वास।

(८) पृ० २१ से २४ तक—आठवां अध्याय—भरत का नदी के तीर जाना, वहाँ पर हाल की प्रसूता नारी का नदी में डूब कर मरना, बालक को भरत मुनि का ले आना, उसके प्रतिपालन में ही भगवद्भक्ति में लापरवाही, मरते समय बालक में ही चित्त आने पर अगले जन्म में हिरनी के गर्भ से जन्म लेना। जन्म लेते ही गंडकी के तीर पर आ कर शरीर त्याग करना।

(९) पृ० २५ से २७ तक—नवां अध्याय—भरत का एक ब्राह्मण के घर में जन्म लेना, माता पिता का काल कवलित हो जाना; इनको लोगों का पशु, जड़ इत्यादि समझ लेना, इनका सबके कहने के अनुसार कार्य्य कर देना; एक दिन खेत रखाते हुए रात्रि को देवी की बलि के लिये इनको पकड़ ले जाना, देवी का उलटा बलिकर्त्ता को ही विनाश करना।

(१०) पृ० २८ से ३१ तक—दसवां अध्याय—राजा रघुगण का कपिल जी के आश्रम में ज्ञान शिक्षा के लिये जाना, मार्ग में से इनको शिविका उठाने के लिये पकड़ा जाना। शिविका के नियमानुसार न ले चल सकने के अपराध में राजा का कटुवाक्य, भरत का निरुत्तर रहना, राजा की और बातों का भी उत्तर न देना, राजा का क्रोधित होना, भरत का हंस कर कुछ ज्ञानोपदेश, राजा को भरत प्रति श्रद्धा होना और शिविका से उतर पड़ना।

(११) पृ० ३१ से ३२ तक—ग्यारहवां अध्याय—भरत तथा राजा रघुगन का संवाद, संसार को मिथ्या बता कर ईश्वर का सर्व व्यापी बताना और ज्ञान देना।

(१२) पृ० ३२ से ३३ तक—बारहवां अध्याय—बेगार आदि से जीवों के सताने का खंडन। अपने मृग होने का उदाहरण समझा कर मोह परित्याग की शिक्षा। राजा की क्षमा प्रार्थना।

(१३) पृ० ३४ से ३६ तक—तेरहवां अध्याय। माया मोह, पटरागादि खंडन कर के राजा का प्रबोधित करना।

(१४) पृ० ३७ से ३९ तक—चौदहवां अध्याय—शरीर का बनजारे के सदृश मोह तथा वासनाओं में फंस कर नाना प्रकार के कष्टों में फंसने का वर्णन उनसे बचने का उद्योग।

(१५) पृ० ४०—पन्द्रहवां अध्याय—प्रियव्रत के वंश का वर्णन।

(१६) पृ० ४१ से ४४ तक—सोलहवां अध्याय—सप्तद्वीप, नौ खंड, सप्त सागरादि के विस्तार रूप आकारादि का वर्णन।

(१७) पृ० ४५ से ४६ तक—सत्रहवां अध्याय—भूगोल वर्णन, नदी इत्यादि का वर्णन, भारत भूमि की महत्ता का वर्णन।

(१८) पृ० ४७ से ५० तक—अठारहवां अध्याय—सब खंडों के इष्ट तथा सेवकों का वर्णन।

(१९) पृ० ५१ से ५४ तक—उन्नीसवां अध्याय—भारतखंड के गिरि और उनसे निकलने वाली सरिताओं की नामावली। मलय, मंगलप्रस्थ, मैनाक,

त्रिकूट, प्रज्ञान, ऋषभ, कूट, कंकोलक, ऋष्यमूक, श्रीशैल, महेन्द्र, वारिधार, विंध्य, शुक्तिमान, ऋक्षगिरि, पारिजात, चित्रकूट, गोवर्धन, रैवतककुभ, गोमुख, इन्द्रनील और कामगिरि। इनसे प्रगट हुई नदियां—चंद्रवसा, ताम्रपर्णी, अवटोदा, कृतमाला, कावेरी, पयस्विनी, शर्करावती, तुंगवती, तुंगभद्रा, कृष्णवेणा, भीमरथी, गोदावरी इत्यादि नदियां। कर्मों के अनुसार खंडों में निवास पाने का वर्णन। भारतवर्ष में जन्म लेने वाले की बड़ाई॥

(२०) पृ० ५४ से ६० तक—बीसवां अध्याय—द्वीपों का वर्णन, उनका विस्तार, प्रियव्रत के पुत्रों के नाम पर दीपादि के बसने का वर्णन।

(२१) पृ० ६० से ६२ तक—इक्कीसवां अध्याय—सूर्यलोक, चन्द्रलोक, इन्द्र लोक, सूर्य का अपने तेज से प्रकाशित होना और उसकी चाल का वर्णन। अन्य राशियों का वर्णन।

(२२) पृ० ६३ से ६५ तक—बाईसवां अध्याय—ज्योतिष चक्र वर्णन, राशियों तथा काल विभाग का वर्णन, ग्रहों की एक दूसरे से दूरी, महीने, पक्ष, सम्वतादि का वर्णन।

(२३) पृ० ६५ से ६७ तक—तेईसवां अध्याय—शिशुमार स्थान वर्णन, ध्रुव लोक वर्णन, चौदह नक्षत्रों का वास दक्षिण की ओर और शेष का उत्तर की ओर होने का वर्णन।

(२४) पृ० ६८ से ७१ तक—चौबीसवां अध्याय—सप्त विविरों का वर्णन। वहां की औषधियों इत्यादि का वर्णन। वहां के निवासियों की कीर्त्यादि का वर्णन।

(२५) पृ० ७१ से ७२ तक—पचीसवां अध्याय—कृष्ण की तामसी कला का नाम संकर्षण, ग्यारह रुद्रों का वर्णन।

(२६) पृ० ७२ से ८० तक—छब्बीसवां अध्याय—सब की प्रकृति के त्रिगुणात्मक होने का वर्णन। नरकों के नाम, प्राणियों के कर्मानुसार उनमें निवास पाने का वर्णन।

ग्रंथ समाप्ति।

No. 218(*f*). Bhāgavata (Shashṭha Skandha) by Śrī Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—72. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—900 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1980 or A. D. 1923. Place of deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābagañj, Bārā Bankī (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ श्लोक—कर्त्ता ब्रह्मार्थ कोटीनां रक्षिता स्वच्छया विभु। या विना पतितानां पेत कृष्णं प्रणमाम्यहं ॥ १॥ नामाभासेन जस्यैव मुक्ति पाताद्य सिद्विवः। ध्यात्वा स्मरंति जे वैतरनी तेषां तुलक्ष्यंे ॥ २॥

दोहा—सौनक श्री सुक बदन ससि सुधाश्रवित वर बैन। विष्णुरात करि श्रवण पुट पान लह्यो अति चैन॥ बहुरि लोक हित शंक धरि प्रश्न कियो शिर नाइ। नाथ निवृत्ति सपंथवर प्रथम कह्यो तुम गाइ॥ प्रवृत्ति लक्षन पुनि त्रिगुन मैं गत पागत व्याहार। धर्मै लक्षण गति नर्क की भाषी विविध प्रकार॥

स्वयंभू मन्वंतर जोई। प्रभाव सुनी जग मंगल सोई॥ प्रियव्रत उत्तानपाद पुनि वंसा। श्रवन कियो प्रद पुन्य प्रशंसा॥ दीप खंड जल निधि गिरि सरिता बन धरनी मंडल जस महिता॥ जाति समूह जिते पाताला। श्रवन किये तव कृपा रसाला॥ अव करुणा करि नाथ तथाई। कहहु दया भरि जन मुद दाई॥ नर्क जातना दुखद अपारो। लहै न नर जिमि होय सुखारो॥ राजन काय वचन मन जेई। पाप करै नर समुझि तेई॥ जथा विधि प्रायश्चित्त न करई। सो मरि नर्क कष्ट नित भरई॥ ताते जबलौ मृत्यु न होई। वेगि उपाय करै नर सोई॥ अल्प वृहत जस पाप निहारै। बैद जथा रुज तथा निवारै॥ भगवन राजदंड सठ देखै। नर्क जातना सुनहि विसेखै॥ जाने पाप भई दुखदाई। प्रायश्चित करि बहुरि कराई॥

End.—मंगल काम्ज सभै सदाई। पढै प्रसंग यह सुचि हरखाई॥ देव पितर हरि तोष लहैं अति। देहि कामना चित्त भई जति॥ राजन मंगल मरुत जन्म जो। पुनि सुनो व्रत हम गायो सो॥ निष्काम सकाम करै कोउ प्रानो। कृष्ण कृपा लाधै मुद मानो॥

सोरठा॥ राजन महिमा कृष्ण गाय सकै को जस भई।
जथा कियो तुम प्रश्न मति सम हम कछु सो कह्यो॥

सोरठा—गुन श्री कृष्ण अनंत कहै सुनै बुध धन्य ते।
लहैं कृपा भगिवंत चतुर्वर्ग नित सुलभ तिन॥

इति श्री भागवते महापुराने षष्टमस्कंधे परमहंस संहितायां वैशेसल्यां कृष्णदास कृतौ भाषा निवन्धे दिति व्रत निरूपन नाम एकोनिंशमोध्याय॥ १९॥ अषाढ़ मासे शुक्ल पक्षे त्रिदशीयां सोमवासरे सम्वत् १९१०॥

(१) पृ० १ से ८ तक—प्रथम चरित्रों का सिंहावलोकन। पाप पुण्यानुसार स्वर्ग अथवा नरक पाने के विषय में प्रश्न। उत्तर में पापों की गणना। उनके भेद तथा प्रायश्चित्तों का वर्णन। प्रसङ्गानुसार गुणादि ज्ञातव्य वार्ताओं का वर्णन। पापों के दूर करने का सर्वोत्तम उपाय कृष्ण भक्ति, उदाहरण के लिये अजामिल

के तरने का दृष्टान्त, अजामिल का वेश्यागामी होना, उससे दस पुत्रों का उत्पन्न होना, सब से छोटे का नाम नारायण रख कर उससे प्रीति को दृढ़ करना, मरते समय उसका स्मरण आना, नारायण का नाम श्रवण कर ईश्वर के दूतों का आगमन, यमदूतों से उनका वादानुवाद। हरि पार्षदों द्वारा अजामिल के जीवन के पूर्व संचित पुण्य कार्य्यों का वर्णन और पश्चात् यमदूतों द्वारा उसके पापों की गणना।

(२) पृ० ९ से १३ तक—द्वितीय अध्याय। हरि पार्षदों के कथनानुसार यमदूतों का लौट जाना, अजामिल का सचेत हो कर इस कार्य्य को स्वप्न समझ कर चिन्ता करना, निर्वेद उत्पन्न होकर प्रभु के चरणारविन्द में मन दे हरिद्वार को गमन करना। वहां गंगा किनारे वेश्यादि का मोह छोड़ तप करना। हरि पार्षदों का आगमन, उसको उन्हें पहचान कर अभिवादन करना और उनकी आज्ञानुसार सुरधाम को सिधारना।

(३) पृ० १३ से १६ तक—तृतीयाध्याय। यमदूतों का धर्मराज से अजामिल संबंधी झगड़े की शिकायत करना, उनके नाम की महत्ता समझा कर भविष्य के कार्य्य क्रम को समझाना।

(४) पृ० १७ से २१ तक—चौथा अध्याय। शौनक का स्वयंभू मनु के विषय में विस्तृत समाचार जानने की जिज्ञासा, शुकदेव जी का उत्तर। प्रचेतसादि वहि सुतों का समुद्र से बाहर आना, स्वासादि की फूंकों से वृक्ष, वटी इत्यादि का भस्म होना, यह देख कर सोम देव का उन्हें प्रबोध कर वृक्षों की सुता के नाम से एक अप्सरा प्रदान करना। उसके साथ उनका विवाह करके दक्ष प्रजापति का उत्पन्न करना, उनका कुछ मानसी सृष्टि उत्पन्न कर तप करना, ईश्वर का प्रगट हो कर दर्शन देना, उनका स्तुति करना और उनको प्रजापति पंचजन्य की कन्या देकर दोनों के संयोग से प्रजा वृद्धि का उपदेश देना।

(५) पृ० २२ से २५ तक—पांचवां अध्याय। प्रजापति दक्ष के पांच पुत्र उत्पन्न होना। नारद के उपदेश से उनका परमहंस व्रत धारण करना, इसी प्रकार उनके सवा लक्ष बालकों को इसी उपदेशानुसार सन्तानोत्पत्ति से पृथक् रखना, दक्ष का क्रोध करना, नारद का उनकी सभा में गमन, दक्ष का उनके लिये कटु वाक्यों का प्रयोग। दक्ष द्वारा नारद को अभिशाप दिया जाना कि तुम कभी बैठने न पाओगे, सदैव भ्रमण करते फिरोगे। नारद का शाप शिरोधार्य करना।

(६) पृ० २६ से ३० तक—छठवां अध्याय। सुर, दानव, भूत पिशाचादि सम्पूर्ण विश्व की रचना का वर्णन। किस पुरुष और किस स्त्री से कौन कौन उत्पन्न हुए इसका निरूपण।

(७) पृ० ३० से ३३ तक—सातवां अध्याय। देवताओं का साभिमान हो जाना, एक बेर इन्द्र का दर्प सहित सभा में विराजमान होना, गुरु बृहस्पति के आने पर न उठना, उनका क्रोधित हो कर मौन धारण कर उठ जाना, इन्द्र का सचेत होना, गुरु के घर क्षमा प्रार्थना के लिये जाना, उनका अन्तर्धान होना, देवताओं का दुखित हो कर ब्रह्मा के कथनानुसार विश्वरूप को गुरु करना और गुरु के अभाव में पराजित हुए सुरों का पुनः ऐश्वर्य प्राप्त करना।

(८) पृ० ३४ से ३५ तक—आठवां अध्याय। विश्वरूप का इन्द्र को एक कवच प्रदान करना, कवच में तीनों लोकों में से किसी भी लोक के बली से भय न होने इत्यादि गुणों का वर्णन। इस कवच का पूर्व चरित्र।

(९) पृ० ३५—३९ तक—नवां अध्याय। विश्वरूप के तीन मस्तक होना, उसका सिर हार जाना, सोम, सुरा और अन्नाद ये उनके नाम हुए। सोमपीत का कपोत, सुरापीत का पारावत और अन्नाद का तीतर होना। इस ब्रह्महत्या का इन्द्र पर लगना, उसका उसे निवारण न करना, उस पाप का भूमि वृक्ष, स्त्री तथा जल इन चारों का परस्पर बराबर बराबर बांट लेना। वृत्तासुर की उत्पत्ति, वृत्तासुर विनाश के लिये देवगण की ईश्वर से प्रार्थना, ईश्वर की सम्मति से उसके विनाश के लिये दधीच की हड्डियां मंगाना।

(१०) पृ० ३९ से ४२ तक—दसवां अध्याय। दधीच का परोपकार में शरीर त्याग। देवताओं का अस्थि ग्रहण, देवासुर संग्राम, दैत्यराज का सिंहनाद, अपनी सेना के सन्मुख, जिससे कोई पलायन न करे।

(११) पृ० ४२ से ४४ तक—ग्यारहवां अध्याय। युद्ध का वर्णन और पारस्परिक वीर प्रलाप।

(१२) पृ० ४४ से ४७ तक—बारहवां अध्याय। युद्ध में वृत्तासुर का बोध युक्त भाषण, इन्द्र द्वारा उसकी सराहना, इन्द्र द्वारा वृत्त की भुजाओं का विनाश, वृत्तासुर का इन्द्र को निगल जाना, उनका वहां से जीवित निकल आना, उसका सिर काटना, सिर का बड़ी कठिनाई से कटना, वृत्त के शरीर त्याग के समय तेज निकलना।

(१३) पृ० ४७ से ४९ तक—तेरहवां अध्याय। इन्द्र के पीछे हत्या का रूप धारण कर के दौड़ना, इन्द्र का जल में छिपना, नहुष का इन्द्रासन ग्रहण, शची प्रसंगेच्छा रूप पाप से उक्त राजा का सर्प हो जाना, बृहस्पति का आगमन। इन्द्र का पुनः बुलाया जाना।

(१४) पृ० ४९ से ५३ तक—चौदहवां अध्याय। राजा का प्रश्न कि वृत्तासुर जैसे पापी को ईश्वर में भक्ति होने का क्या कारण है। सूरसेन राजा के अपर

धन धान्य तथा कोटि सुंदरियां थीं, किन्तु सन्तान न होने के कारण वह दुखी था। अंगिरा के प्रसाद से सन्तान का होना, राजा रानी की पुत्र से प्रीति की अधिकता, अन्य स्त्रियों को जलन, लड़के को विष दिया जाना। राजा रानी का शोक, श्री अंगिरा तथा नारद जी का आगमन।

(१५) पृ० ५४ से ५६ तक—पन्द्रहवां अध्याय। नारद तथा अंगिरा का प्रगट हो कर राजा को बोध देना।

(१६) पृ० ५६ से ५९ तक—सोलहवां अध्याय। नारद का मृत पुत्र से राजा की बात चीत कराना "कि न जाने यह हमारे के बार पुत्र हुए और हम इनके के बार हुए, जीव केवल कर्म के वश है" इस प्रकार कह जीव का अन्तर्धान होना। राजा चित्रकेतु को ज्ञान होना, नारद का मंत्र देना, ईश्वर के दर्शन, स्तुति, भगवान का वरदान।

(१७) पृ० ५९ से ६३ तक—राजा का एक विमान में बैठ कर सुरपुर जाना, विविध ऐश्वर्यों का उपभोग करना, एक दिन शिव पार्वती को कामी समझ कर उनकी हंसी करना, शिव का शाप देना कि तू राक्षस हो जा। राजा का प्रसन्नता पूर्वक कर्म को प्रधान बता कर कृष्ण की आज्ञा ही से ऐसा होने का कथन। शिव का शिवा के सन्मुख राजा की प्रशंसा करना। केवल अभिशाप के वशीभूत होकर उसके राक्षस होने का वर्णन और इसी लिये उसका कृष्ण भक्त होने का कथन।

(१८) पृ० ६३ से ७० तक—अठारहवां अध्याय। अग्नि, वरुण, भृगु, वाल्मीकि, कुम्भजादि की उत्पत्ति, कश्यप की भार्य्या दिति से हिरण्यकश्यप और हिरण्याक्ष के जन्म लेने का कथन। बाणासुर की शिवाराधना का कथन, अदिति का सुरपति को मदान्ध पाकर पति की सेवा कर इन्द्र विनाशक पति का वर पाना, कश्यप का बहुत सी बातों के, यथा शुचि रहने, किसी से बुरा वचन न कहने इत्यादि का प्रथम से ही प्रतिज्ञा करा लेना। इन्द्र की माता के सदृश अदिति की सेवा करना, एक दिन पवित्र न रहने पर उनका सो जाना, इन्द्र का गर्भ के सात खंड करना, उसका इन्द्र को भाई कह कर विनाश न करने की प्रार्थना करना, अदिति का जागना, उन टुकड़ों से कई पुत्रों का होना। इन्द्र द्वारा सब समाचार जानना।

(१९) पृ० ७१ से ७२ तक—पुत्र की कामना रखने वाले स्त्री पुरुषों के प्रति व्रत का विधान।

No. 218(*g*). Bhāgavata (Saptama Skandha) by Śrī Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—48.

Size—$13\frac{1}{2} \times 6\frac{1}{2}$ inches. Lines per page—11. Extent—693 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1910. Place of deposit—Hindi Pustakālaya, Nawābagañj, Bāra Banki (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥

श्लोक—भक्त दिह विनासत्ये नृसिंहं रूपजकृतं ।
स्वभक्त वत्सलं कृष्णं त्वं वंदे करुणा निधि ॥

दोहा—सैानिक श्री शुक वचन सुनि विष्णु रात नहि शंक ।
प्रश्न कियो कर जोरि नय लखि मुनि वदन मयंक ॥
भगवन सम प्रिय सुहृदै अति कृष्ण सकल जग प्रानि ।
वैरी इव किमि इन्द्र हित हते दैत दुख मानि ॥

चैापाई ॥ यह संसै प्रभु गुन मह जो मन । हरै। परोष अपर नहिं तुम सम ॥
राजन प्रश्न तव जग सुखकारी । पूछे कृष्ण चरित अघहारी ॥
कृष्ण भक्ति महिमा अति भारी । भक्ति अनन्य विवर्द्धन कारी ॥
नारदादि जे संत पुनीता । कहै सुनै तेहि सदा सुनीता ॥
व्यर्थ जन्म तेहि सुनै न जोई । कहै न लहि जोहा वर सोई ॥
मुक्ति नसेनो पाय मंदमति । चढ़ै न तापै जो ये अधम गति ॥
ताते कृष्ण अमल जस सोई । बरनै सुनै कृतारथ सोई ॥
कृष्ण चरित्र आश्रित इतिहासा । राजन कहै। वंद पद व्यासा ॥

End.—श्रुति ब्रह्मा सनकादि सिव शेष मुनि वृन्द समंत ।
जगपावन श्री कृष्ण गुन गाय न पावै अंत ॥

परब्रह्म श्री कृष्ण प्रभु करैं सदन तव वास । जिन पद-रज दुर्लभ सबहि हमैं सदा चित आस ॥ विष्णुरात नारद वचन धर्मराज सुनि देह । गति अनन्य सब तजि कियो कृष्ण चरण दृढ़ नेह ॥

कृष्ण चरण रज धारि सिर धर्म नृपहि सुख देइ ।
पूजित ह्वै नारद चले हिय श्री कृष्ण छवि लेइ ॥
श्री कृष्ण दास हित वपु धरै नाना विधि सब काल ।
ऐसे प्रभुहि न जो भजै किमि न परै भव जाल ॥

इति श्री भागवते महापुराणे सप्तम स्कंधे परमहंस संहितायां वैयासिक्यां नारद युधिष्ठिर सम्वादे कृष्णदास कृतो भाषा निबंधे सदाचार निरूपनं नाम पंचदशमोऽध्याय ॥ सप्तम स्कंधे समाप्तं ॥ श्रावण मासे शुक्ल पक्षे तिथैा द्वितीयायां शनिवासरे संवत् १९१० ।

Subject.—(१) पृ० १ से ६ तक—प्रथम अध्याय।

शंका—जब ईश्वर ने ही सुर, असुर दोनों बनाए तो फिर एक मित्र दूसरा शत्रु यह अन्याय कैसा? इस शंका का निवारण कि ईश्वर विकार दूर कर सब को मुक्ति देता है। वैर, भक्ति, ईर्ष्या मित्र भाव और काम विवशता इत्यादि किसी प्रकार भी उसका नाम लीजिये मुक्ति प्राप्त होगी, इसके उदाहरण। ईश्वर के द्वारपालों का सनकादि ब्रह्म पुत्रों से अभिशाप पाने का वर्णन।

(२) पृ० ६—१० तक—दूसरा अध्याय।

अपने भाई का वाराह अवतार द्वारा विनाश समझ कर अत्यंत कोपित होना। और अपने सहचर सभी राक्षसों को आज्ञा देना कि गौ ब्राह्मण तथा देवताओं को अपना शत्रु समझो। यज्ञ होमादि को पाप समझ कर इन का सर्वथा निषेध करो, और पुष्प वाटिका आदि जो जो वस्तुएं भगवान को रुचिकर हैं उन्हें जहां पाओ नष्ट करो। अपनी भ्रातृ वधू तथा माता को सान्त्वना देना। प्रमाण के लिये उत्पत्ति तथा विनाशादि का नियम ही बताने के लिये यम ने जिस प्रकार अपने भाई कवन्ध को स्त्री को समझाया था, समझाना, यम का वन के जाल में फंसे नर के मोह में किसी कुलांगना ने अपने प्राण देकर मूर्खता की थी ऐसा न करना चाहिये, यह समझाना और इसी के द्वारा उक्त राक्षस का अपनी माता तथा भ्रातृ वधू का शोकापहरण करना।

(३) पृ० ११ से १३ तक—तीसरा अध्याय।

हिरन्यकश्यप की कठिन तपस्या (मंदराचल पर जाकर) करना। धर्मराज से अमर होने का वरदान, अन्दर, बाहर, भीतर, ऊपर नीचे इत्यादि में न मरने का वरदान।

(४) पृ० १३ से १६ तक—चौथा अध्याय।

उसके राज्य में उसके लिये सब प्रकार से आनन्द हो गया। उसने सब को विजय कर लिया, भगवान के पास काल का प्रार्थना करना, भगवान का सम्पूर्ण देवताओं को सान्त्वना देकर अवतार लेने को कहना। प्रह्लाद का जन्म, उसके कुछ गुण।

(५) पृ० १६ से २१ तक—पांचवां अध्याय।

संडा मर्कट के पास प्रह्लाद को पढ़ने के लिये भेजना, प्रह्लाद का भगवद्भक्त होना, राजा के पास सुत का आना। उसके मुख से कृष्ण का नाम श्रवण कर राक्षस राज का क्रोधित होना, गुरु को फटकारना, उसका विवशता बताना, प्रह्लाद को यातनाएं देना।

(६) पृ० २१ से २३ तक—छठवां अध्याय।

प्रह्लाद के मुख से भगवान कृष्ण की प्रशंसा किया जाना।

(७) पृ० २३ से २६ तक—सातवां अध्याय।

प्रह्लाद का कथन कि जब मैं अपनी माता के गर्भ ही में था और मेरे पिता तपस्या करने चले गए थे तब इन्द्र ने गर्भपात करना चाहा था, किन्तु नारद ने मुझे परम भागवत बतला कर छुड़ाया था, पुनः जब मैं ऋषि आश्रम में आया तब भी मुझे भक्ति माहात्म्य ज्ञात हुआ। मैं इन उत्तम कार्यों को कदापि न त्यागूंगा।

(८) पृ० २७ से ३४ तक—आठवां तथा नवां अध्याय।

गुरु के कथनानुसार जब हिरण्यकश्यप को ज्ञात हुआ कि यह किसी दूसरे ईश्वर को मानता है तो हिरण्यकश्यप का रुष्ट हो कर पुत्र वध निश्चित करना, विविध उपायोपरांत उसे खंभ में बांधना; प्रह्लाद का ईश्वर स्तवन करना। राक्षस का नरसिंह द्वारा वध। प्रह्लाद का प्रभु की स्तुति करना, शान्ति धारण करके प्रभु का प्रह्लाद से वर मांगने का कथन।

(१०) पृ० ३४ से ३७ तक—दसवां अध्याय।

प्रह्लाद का केवल भक्ति वर मांगना। प्रभु का कथन कि तुम अनन्य भक्त होगे और अंत में मेरा पद प्राप्त करोगे। तो भी मन्वंतर भर राज्य करो। मेरी पूजा करो और सब सुकर्मों में चित्त दो। प्रह्लाद की विनती। शिव जी के त्रिपुर से जय प्राप्त करने का वर्णन।

(११) पृ० ३८ से ४१ तक—ग्यारहवां तथा बारहवां अध्याय।

कृष्ण के गुणों का कथन, चारों आश्रमों के नाम और उनके धर्मों का कथन।

(१२) पृ० ४१ से ४३ तक—तेरहवां अध्याय।

निष्काम भक्ति का वर्णन। प्रह्लाद और अजगर मुनि का संवाद, प्रह्लाद का प्रश्न कि महाराज आप का शरीर इतनी पीवरता क्यों धारण किए है, आप निर्द्वंद क्यों है। परमहंस का उत्तर कि मुझे किसी की निन्दा स्तुति से कुछ अभिप्राय नहीं, अतः कुछ चिन्ता भी नहीं, जो मिल गया सो खा लिया और राम का भजन किया, मस्त पड़े रहे।

(१३) पृ० ४३ से ४४—चौदहवां अध्याय।

गृहस्थ धर्म से ही मोक्ष पाने का कथन। सब कर्म दृढ़ता के साथ करना, फल कृष्ण को समर्पित करना; किसी की बुराई भलाई न करना। साधु विप्र की सेवा में निरत होना, इत्यादि।

(१४) पृ० ४१ से ४८ तक—पन्द्रहवां अध्याय।

भक्ति के सम्बन्ध में कुछ उपदेश। निष्काम भक्ति का आदेश, लोभ का त्याग। संताप में प्रेम, काम क्रोधादि का परित्याग, दंभ को छोड़ देना, मन जीतने का विधान, वर्णाश्रमियों के अपने अपने धर्म छोड़ने में पाप का कथन। प्रवृत्ति निवृत्ति मार्गों का कथन। कृष्ण-गुण गान की महिमा।

No. 218(*h*). Bhāgavata (Ashṭama Skandha) by Śrī Kṛishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—66. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—930 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of Deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābagañja, Bārābankī (Oūdh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः॥ श्लोक॥ स्वधर्म स्थापनाय भक्त संरक्षणाये च॥ धारनं विविधं रूपं कृष्ण वन्दे तमीश्वरं॥ १॥ दोहा॥ भगवन स्वयंभू मनु वंस, सुन्यो विस्तार॥ मरीचादिक जित सृष्टि सुचि अपर मनु कह्यो सुख सार॥ धर्म सनातन विविध जित हरि अवतार चरित्र॥ गावै बुध जे नित्य गुरु कहिये मोहि पवित्र॥ जेहि महं जस चरित हरि करैं कलमष मुक्त। कहहु गुरु ते सर्मपद अद मुमुक्षु मुक्त॥ चौपाई॥ विष्णुरात येहि कल्प विजानौ॥ स्वयंभू आदि षट मनुगत मानौ॥ आदि बखानि कह्यो हम पाही॥ देवादिसृष्टि जित अमित सुहाई॥ आकूती देवहूती विव जोई॥ स्वयंभू मुन तनया तेई॥ धर्मज्ञान उपदेश हेत हरि॥ पुत्र होय प्रगटे तित वपु धरि॥ पुरव कपिल चरित हम गायो॥ जग्य प्रभू कृत अब सुनौ सुहायौ॥

End.—अछै निशा बोती जब सोई। ब्रह्मा उठे प्रबोधित होई॥
हयग्रीव दानौ प्रभु मारा। विधि कह दीन्हे वेद सुभारा॥
सत्यवृत राजा वर सोई। भक्तिज्ञान विज्ञान जुत होई॥
राजन कृष्ण कृपा ते जानौ। अब रवि सुत वैवस्वत मानौ॥
वृत्ता मानुष उलहिये सोई। सत्यवृत्त मनिवृत्त पुरव रहा जोई॥
मत्स्य स्वरूप चरित्र सुहाये। राजन मति सम हम कछु गाये॥
सत्यवृत पूरव रहु जोई। मत्स्य स्वरूप चरित्र सुहाई॥
× × × ×
भीम अगम बसि सिंधु महं, जासु नाम दृढ़ सेतु।
श्रीकृष्ण तेई नित दास के सब विधि मंगल हेतु॥

Subject.—पृ० १ से ४ तक—प्रथम अध्याय।

कृष्ण की वन्दना, प्रस्तावना, इस कल्प में विष्णुरात का मनु मानना चाहिये। सात मनु प्रथम हो चुके। मनु का वंश वर्णन।

(२) पृ० ४ से ६ तक—द्वितीय अध्याय।

त्रिकूट पर्वत की शोभादि का वर्णन। करि करिनियों का उस पर्वत के निकट वाले सरोवर में जल क्रीड़ा करना, गज को ग्राह का पकड़ लेना।

(३) पृष्ठ ६ से ८ तक—तृतीय अध्याय।

गज द्वारा परमात्मा की स्तुति, परमात्मा का उसे छुड़ाना, उसका उनकी आरती उतारना।

(४) पृ० ८ से ९ तक—चतुर्थ अध्याय।

ग्रह का गांधर्व रूप, गजेन्द्र का पूर्व चरित्र, भगवान का चतुर्भुज रूप धारण करना, देवादि की पुष्प वर्षा।

(५) पृ० ९—११ तक—पंचम अध्याय।

पंचम मनु रैवत के वंश का कुछ वर्णन, दुर्वासा के शाप से सुरों का बल विहीन होना, ब्रह्म प्रार्थना और उनका विष्णु भगवान का स्मरण करना। अंत में यह निश्चय होना कि त्रिदेव सुरों को साथ लेकर ब्रह्म की आराधना करें, उन सब का सागर तीर जाकर वन्दना करना॥

(६) पृ० १२—१४ तक—छठवां अध्याय।

परमात्मा की सम्मति से सुरों का दानवों से मिल कर मंदराचल उखाड़ कर लाना, समुद्र पर उसे ले जाना।

(७) पृ० १५—१७ तक—सातवां अध्याय।

मंदराचल की रई और शेषनाग को रस्सी बना कर सागर को मथन करना, प्रथम विष निकलना, उसकी ज्वाला से सम्पूर्ण सुरासुरों का पीड़ित होना, शिवजी द्वारा उस विष का पीया जाना और इस प्रकार उनको रक्षा होना।

(८) पृ० १७—२० तक—आठवां अध्याय।

फिर कामधेनु निकली जिसे ऋषियों ने ग्रहण किया, उच्चश्रवा घोड़ा निकला जिसको देख कर बलि ललचाया, ऐरावत हस्ती उत्पन्न हुआ, पारिजात निकला, अप्सरा निकली, फिर रमा निकली जिसे भगवान ने बरा। फिर वारुणी प्रगट हुई जो असुरों द्वारा ग्रहण की गई। धन्वन्तर निकले। अमृत निकला जिस के लिये परस्पर युद्ध हुआ, कोई उपाय न देख कर भगवान का नव यौवना स्त्री का रूप धारण करना।

(९) पृ० २०—२९ तक—नवां दसवां तथा ग्यारहवां अध्याय।

रूप पर मोहित होकर उसको ही न्यायाधीश निश्चित कर अमृत बंटवाना, उसका सुरों को पिला देना, देवासुर संग्राम, केतु शिरच्छेदन, असुरों का विनाश, शुक्र द्वारा उनका पुनः होना।

(१२) ३०—३२ पृ० तक—बारहवां अध्याय।

शिव जी का सपत्नीक प्रभु के पास आकर मोहनी रूप धारण करने की प्रार्थना करना, प्रभु का मोहनी रूप धारण करना, शिवजी का उसे देख कर विवश हो उसके पीछे पड़ना, वीर्य स्खलित होना, प्रभु का अपनी माया दूर कर शिव जी को उपदेश देना।

(१३) पृ० ३३—तेरहवां अध्याय।

मनुओं का वर्णन। उनसे उत्पन्न शनिश्चरादि का वर्णन।

(१४) पृ० ३४—३६ तक—चौदहवां अध्याय उपरोक्त संतान के इन्द्रादि के कार्यों का वर्णन।

(१५) पृ० ३६—३८ तक—पन्द्रहवां अध्याय।

बलि के नगरादि की सुखमा का वर्णन। उसका विजय प्राप्त करके अश्वमेध यज्ञ करना।

(१६) पृ० ३९—४१ तक—सोलहवां अध्याय।

अदिति की पुत्र कामना, कृष्ण भक्ति की रीति, व्रत का विधान।

(१७) पृ० ४१—४३ तक—सत्रहवां अध्याय।

अदिति की कृष्ण भक्ति, उनका गर्भ में आने का अभिवचन, गर्भ का हाल जान कर कश्यप की विनती।

(१८) पृ० ४३—४५ तक—अठारहवां अध्याय।

गर्भ से भगवान का उद्भूत होना। चतुर्भुज रूप दिखाना, प्रभु की शोभा का वर्णन। उनका वामन रूप धारण कर बलि के पास आना, बलि का उनके रूप पर मोहित होकर मनोवाञ्छित द्रव्य देने का अभिवचन देना।

(१९) पृ० ४६—४९ तक—उन्नीसवां अध्याय।

कृष्ण (वामन) के द्वारा उसके वंश की बड़ाई किया जाना, तीन पैड़े भूमि उससे मांगना, उसका अधिक के लिये आग्रह। शुक्र का विरोध।

(२०) पृ० ५०—५२ तक—बीसवां अध्याय।

बलि का हरि द्वारा छला जाना।

(२१) पृ० ५२—५४ तक—इक्कीसवां अध्याय।

असुरों का उनको छलो समझ कर मारने को दौड़ना, बलि की ऐसी कुबुद्धि न होना, दो ही पदों में सम्पूर्ण भूमि समाप्त हो जाने पर शेष तीसरे पद का तकाजा करना।

(२२) पृ० ५४—५७ तक—बाईसवां अध्याय।

बलि का अपने शरीर को नापने को प्रार्थना, ईश्वर का प्रसन्न हो कर उसे पाताल का राज्य देना।

(२३) पृ० ५८—५९ तक—तेईसवां अध्याय।

बलि का वामन जी के आज्ञानुसार पाताल को पधारना, ब्रह्मादि का वामन को उपेन्द्र बना कर अभिषेक करना। सब देवताओं सहित उनका विमान पर चढ़ कर जाना। इस कथा के पढ़ने का फल।

(२४) पृ० ५९—६६ तक—चौबीसवां अध्याय।

मत्स्य अवतार का वर्णन। प्रलय के अनन्तर कालवश ब्रह्मा को निद्रा आना, उसके मुख से चारों वेदों का निकल पड़ना, हयग्रीव दानव का उन्हें लेना, ईश्वर का मत्स्यरूप धारण करना, वहाँ सत्यव्रत का तप में निरत होना देखना, ईश्वर (मत्स्यरूप) का उसकी अंजुली में आ जाना, उसका दया करके उसे जल में छोड़ देना, मीन की विनती पुनः राजा की ही रक्षा में रखने के लिये। राजा का स्वीकार कर उसे घड़े में रखना, आकार बड़ा हो जाने पर तालाब में रखना, पुनः बहुत बढ़ जाने पर सागर में ले जाना, राजा का प्रभु को पहिचानना, उनका प्रलय का संवाद देना। प्रलय का होना, ईश्वर के आदेशानुसार राजा का औषधि इत्यादि लेकर नाव पर चढ़ कर बहना। सप्त ऋषियों की नाव के साथ राजा का समागम, भगवान का उपरोक्त दानव से वेदों का छीनना, राजा का ईश्वर की विनती करना, प्रलय के पश्चात् ब्रह्मा का जागना, हरि से वेदों का पाना, वही राजा वैवस्वत मनु हुए। इस कथा के पठन से लाभ।

No. 218(i). Bhāgavata (Nawama Skandha) by Kṛishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—88. Size—13½ × 6½ inches. Lines per page—11. Extent—1,331 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—1910 Samvat or 1853 A. D. Place of deposit—Hindi Pustakālaya, Nawābgañja, Bārābanki (Oudh).

Beginning.—श्रीगणेशायनमः॥ श्लोक॥ हे वंसो जाबितो जन भक्ति आप्य स्व अन्तनः॥ तारितं अखिलं विश्वं तं कृष्णं संसराम्यहं॥ दोहा॥ भगवन मन्वंतर सकल तव मुख सुने सुजान॥ तथा लोक पावन चरित जे तिन कृत

भगवान ॥ कह्यो राज रिषि गाय तुम सत्य व्रत वर जाय ॥ प्रभु कृपा गत कल्प जिन्ह ग्यान लह्यो शुभ लाय ॥ तेई पुनि रवि सुत भये वैवस्वत मनु नाम ॥ इक्ष्वाकु आदि तिन्ह तनय तुम कहे पूरव अभिराम ॥ तिन के वंश भये जे भूपा ॥ पुनि पुनि निज कुल जस चरित अनूपा ॥ भये होहिं जे अब है जेई ॥ कहिये मित्र सकल प्रभु तेई ॥ पुन्य चरित तिनके ब्रह्मचारी ॥ सुनिये नाथ चाह मोह भारी ॥ सैानक नृप के प्रश्न सुहाये । मुनि श्री सुक हसि उत्तर गाये ॥ राजन सुमनउ बंस सुनोजे ॥ भाषे स्वल्प अपार गुनोजे ॥ अखिल विश्व कारण प्रभु जेई ॥ रहे प्रलय के अंत सुतेई ॥ तिन्ह को नाभि कमल मैं आनी ॥ प्रगटे तित ब्रह्मा परिमानी ॥ विधि मनते मरीचि उपजाये ॥ तिन्ह सुत कस्यप भये सुहाये ॥ कस्यप आदितो ते जनमाये ॥ बिवस्वान सुतवर गुन छाये ॥ बिवस्वान संज्ञा लहि नारी ॥ प्रगटायो श्राद्ध देव सुत भारी ॥

End.—संकर्षण सुत चरित अपारे ॥ प्रभु कीन्हे जन मुद अद भारे ॥ ब्रह्मादि देव लखि अचरज गावैं ॥ अति नित हित मुनि प्रति छन गावैं ॥ कलि गत जीव मलिन अति जानो ॥ दुःख शोक तम हर मुदखानी ॥ अमल कीरति अस निज विस्तारी ॥ दानव परिकर किया अपारी ॥ संत करण अमृत वर जोई ॥ कृष्ण सुजस शुभ कीरति सोई ॥ श्रुत अंजलि नर लव कर पाना ॥ अनायास पद लह निर्वाना ॥ भोज वृष्णी अंधक मधु जेते ॥ सूरसेन कुरु श्रृंजय तेते ॥ दसहि पांडु सब जग हितकारी ॥ कृष्ण करी लीला अति प्यारी ॥ दोहा ॥ मंद हसनि जुत नेह दृग कंज कटाछ प्रचार ॥ श्री मूरत अनुपम अगहि दरसाय दियो मुद भार ॥ अखंड मंडल जिन्ह वदन ससि सुधामाधुरी भार ॥ तृत न भे जग नैन करि पान निमिहि रिसि धार ॥ प्रगट होय वसुदेव गृह छत विहार व्रजजाय ॥ अरि हति किये विवाह तित सुत उपजाय निकाय ॥ करि मख पूज्यो रूप निज श्रुति पथ जग दरसाय ॥ कलह निमित्त कुरु भार भू हरि अर्जुन जय गाय ॥ छंद ॥ परब्रह्म परात्पर मायाधि पति श्री कृष्ण जो ॥ अधर्म नाशक धर्म थापक पल विहित जन सुखद सो ॥ जदुकुल प्रगटि व्रज विहरि जग पावन सुजस भव मंडितं ॥ तेहि गाय सुनि अति लहै बुध कृष्णदास अखंडितं ॥ इति नवम स्कंध समाप्त ॥ कुवार बदी ११ संवत् १९१० ॥

Subject.—पृ० १—५ तक—प्रथम अध्याय ।

इक्षोपाख्यान, सृष्टि निरूपण, प्रलय के अन्त में प्रभु की नाभि से कमल, कमल से ब्रह्मा, विधि मन से मरीचि और मरीचि से कश्यप की उत्पत्ति का वर्णन, कश्यप से वैवस्वान, उनसे श्राद्ध देव, इनको श्रद्धा नाम धारिणी स्त्री से दस पुत्रों का उत्पन्न होना । इन्हीं के दस वंश हुए । प्रथम पुत्र के हेतु मनु का अपने गुरु वशिष्ठ द्वारा यज्ञ कराना, उसकी स्त्री का पुत्री की इच्छा करना

'इला' नाम की पुत्री का उत्पन्न होना, इला का पुरुष होना, उसका नाम धुम्न होना, उसका मृगया खेलने जाना, वहाँ उनका स्त्री स्वरूप हो जाना, इसका कारण यह बताया जाना कि एक दिन वहाँ सनकादि ने पार्वती जी को नग्नावस्था में देख लिया, वह बड़ी लज्जित हुई, और उसी दिन से वह कह दिया कि जो पुरुष यहाँ आवे वह स्त्री हो जाय। इला स्त्री हो कर भ्रमण करने लगी, उसे कहीं सोमराज सुत (बुध) मिले, दोनों का विवाह संबंध हो गया, उनसे पुरूरवा नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, इनका वशिष्ट जी द्वारा शिवजी की आराधना से पुनः पुरुष होना, पुत्र उत्पन्न करना, स्वयं वन को चला जाना।

(२) पृ० ५—८ तक—द्वितीय अध्याय।

सूर्यवंश वर्णन। वैवस्वत का पुत्र इच्छा कर के यज्ञ करना, उनसे इक्ष्वाकादि दस पुत्रों का उत्पन्न होना। इनके प्रवेध्र नाम पुत्र को गुरु ने गोपाल किया, एक गौ का सिंह द्वारा दबाया जाना सुन कर गुरु का रुष्ट हो कर उसको शाप देना, उसे शूद्र कर देना, करुष से कारुष क्षत्रियों का उत्पन्न होना, ब्रह्मण्य धर्म पालक होना, धृष्ट से धार्ष्ट क्षत्री, नृग के पुत्र सुमति, उनसे भूत ज्योति, वसु से प्रतीक, उसका पुत्र ओघवान और पुत्री ओघवती का जन्म होना, इस कन्या का विवाह सुदर्शन मुनि के साथ होना, नरिष्यंत से चित्रसेन, उसके दक्ष, उसके मीढ़वान, उसके इन्द्रसेन से वीतीहोत्र, उनके सत्यश्रवा, उसका सुत उरुश्रवा, उसका पुत्र देवदत्त, उसके अग्निवेश्य, उनसे कानीन जातुकर्णी, उनसे ब्रह्मकुल जो, आग्निवेश्यायन नाम से प्रसिद्ध हुआ, उनसे भलंदन, उनसे वत्सप्रीति, उनसे प्रांसु, उनके प्रमति, उनके खनित्र, उनके चाक्षुष, उनके विविंश, उनके खनिनेत्र, उनके करन्धम, उनसे अविक्षित, उनके मरुत, उनसे दम, उनसे राज्यवर्द्धन, उनके सुधृति, उनके नर, उनके केवल, उनके बंधुमान, उनके वेगवान, उनके तृण वन्धु, उनको अलंबु स्त्री से विशालबंधु धूम्रकेतु, तृणबंधु के महिपति, उनसे वशाल वंश, उनसे हेमचन्द्र, उनसे धूम्राक्ष, उनसे संयम, उनसे सहदेव कृशाश्व, उनसे सोमदत्त, उनसे सुमति और उनके पुत्र जन्मेजय का होना।

पृ० ८—१२ तक—तृतीय अध्याय।

मनु के पुत्र शर्य्याति के तनय श्रुतिवर्ध, उनके सुकन्या नाम्नी पुत्री हुई, उनको ले कर राजा वन को गए। वहाँ च्यवन मुनि का आश्रम था, सखियों के साथ उसका चला जाना, क्रीड़ा मग्न हो कर बामी में चमकने वाले ऋषि के दोनों नेत्रों को फोड़ देना, राजा का परिताप, ऋषि का कन्यादान के लिये राजा से प्रस्ताव, राजा का स्वीकार कर लेना, पुत्री उन्हें दे देना, उस कन्या का अश्विनीकुमार द्वारा अपने पति के नेत्र अच्छे करा लेना, राजा का वहाँ आकर अपनी पुत्री के साथ एक युवा पुरुष देख कर संदेह करना, कन्या द्वारा भ्रम निवारण, ऋषि का यज्ञ कराने को अपने श्वसुर के घर जाना, अपने पूर्व कथना-

तुम्हार वैश्वराज को यज्ञ भाग समर्पित करना, इन्द्र का क्रोध, तप बल से मुनि को रक्षा। सर्य्याति के तीन पुत्र होना, उसके पुत्र आनर्त के रैवत नामक पुत्र उत्पन्न होना। उनका समुद्र के मध्य में अपना नगर बसाना। रैवत के कुकुम्मी और कुकुम्मी के एक पुत्री रेवती होना, उसके विवाह के लिये उसका ब्रह्मा से सम्मति लेने जाना, ब्रह्मा का कथन कि जो प्रजा तुमने छोड़ी वह विनष्ट हो चुकी, अब शेषावतार हो गया, बलदेव जी को अपनी पुत्री दो।

(४) पृ० १२—१७ तक—चतुर्थ अध्याय। नाभाग वंश वर्णन।

नाभाग का गुरुकुल जा कर विद्याध्ययन करना, उसके भाइयों का सब राज्य बांट लेना। गृह आने पर अपने पिता से इस विषय में उसका प्रश्न, पिता की सम्मति उसका अपने भाइयों को छ दिन का यज्ञ कराना, उन लोगों का स्वर्गारोहण, शेष भाग पर नाभाग का अधिकृत होना। कृष्ण का इस विषय में हस्तक्षेप, और शिव जी का उस पर अपना स्वत्त्व प्रगट करना, शिव जी का उसे उसके पिता से पूछने को भेजना, उससे पिता का कथन कि वास्तव में यज्ञ अवशेष विभाग शिव जी का ही होता है। उसका यथावत् शिव जी से कह कर सब उन्हें ही सौंप देना, शिव जी का प्रसन्न होकर वह सब द्रव्य उन्हीं को सौंप देना, उनके अंबरीष नामक पुत्र का जन्म होना, उसका अनन्य भक्त होना, विष्णु का उससे प्रसन्न हो कर चक्र द्वारा उसके नगर की रक्षा करना, कार्तिक मास में एकादशी व्रतोपरांत द्वादशी को पारण करना, दुर्वासा ऋषि का आगमन। राजा का भोजनादि कथन द्वारा उनका सत्कार करना, उनका कथन कि मध्याह्नोपरान्त संध्या करके मैं आऊंगा। पुनः समय पर उनका न आना, राजा द्वारा विप्रों के आग्रह पर उनको भोजन करा देना, दुर्वासा का आकर कोपित होना और क्रोध से एक भयंकर आकृति (कृत्या) का उत्पन्न होना, चक्र द्वारा उसका भस्मीभूत होना। चक्र का दुर्वासा के पीछे भागना। पुनः ब्रह्मादि द्वारा रक्षा होते न देख कर उनका भगवान के पास जाना, भगवान का भक्तों का माहात्म्य बतला कर राजा के पास जाकर क्षमा प्रार्थना के लिये आज्ञा देना।

(५) पृ० १७—२० तक—पंचमोऽध्याय।

ऋषि का अंबरीष के पास आना, राजा के द्वारा चक्र की स्तुति, ऋषि की रक्षा, राजा का ऋषि को भोजन करा कर स्वयं भोजन करना। ऋषि का आशीर्वाद।

(६) पृ० २०—२४ तक—षष्टमोऽध्याय।

अंबरीष के तीन पुत्रों का उत्पन्न होना। उनके नाम विरूप, केतुमान और शंभु थे। विरूप के पृषदश्व, उसके रथीतर, रथीतर के कोई पुत्र न होना। अंगिरा मुनि से उसकी स्त्री को याचना, उनसे पुत्र उत्पन्न होना, उनसे क्षत्री स्वेत आंगिरस-द्विज गोत्र का होना। यह वंश श्रेष्ठ कहाया। मनु के पुत्र इक्ष्वाकु के शत पुत्र

उत्पन्न हुए उनमें ज्येष्ठ शेष श्रेष्ठ हुए। इक्ष्वाकु का अपने पुत्र विकुक्षी को मांस के लिये भेजना, उसका लाना, वशिष्ठ का उसे अपवित्र बताना, राजा का अपने पुत्र को देश से निकाल देना, राजा वशिष्ठ के सत्संग में रहने लगे। उनका शरीर त्याग। पिता मृत्यु श्रवण कर विकुक्षि का प्रजापालन करना, उनके पुत्र पुरंजय हुए। इनका नामान्तर इन्द्रवाहन समझना चाहिए। देवासुर संग्राम। इन्द्र का वृषभरूप धारण करके विष्णु का वाहन बनना। पुरंजय के अनएना, उनके पृथु विश्वगंधि, उनके चन्द्र, उनके युवना सुसावश्वो, उनके बृहदश्व, उनके कुवलयाश्व, उनके धुंधमार का होना। इन्होंने धुंध दैत्य का संहार किया। धुधुमार के सब पुत्रों का अग्नि में जल जाना, उनमें तीन का रह जाना: दृढ़ाश्व, कपिलाश्व, और भद्राश्व, दृढ़ाश्व तनय हर्यश्व, उनका पुत्र निकुंभ, उनका बर्हनाश्व, उनके कृशाश्व, उनके युवनाश्व हुए, इनको स्त्री से पुत्र न हुआ, वे बन को चले गये, वहां ऋषियों को इनकी दशा पर दया आई, उनसे ऐन्द्री मख कराया, युवनाश्व को रात्रि में प्यास लगी, वे मख थल पर गए, वहां पर उन्होंने पुत्र देखा, मंत्रित घट में से उन्होंने बिना जाने जल पी लिया, प्रातः जब मुनियों ने रीता घड़ा देखा तो सब से उस का कारण पूछा, दैव प्रेरित नृप ने पिया समझ कर हरि इच्छा बलवती मानी, फिर कुछ काल पश्चात् चक्रवर्ती युवनाश्व तनय उसी समय प्रगट हुआ, उसे रोता देख कर कहा किस धाय का दूध पीयेगा, इन्द्रने उंगली चीर कर उसके मुख में दे दी और कहा इसको यही धाय है। द्विज देवताओं की कृपा से बालक की रक्षा हुई। उस बालक का नाम मान्धाता हुआ, फिर सुरपति ने त्रसदस्यु उसका नाम रक्खा। यह बड़ा बली और चक्रवर्ती हुआ। बिंदुमती के गर्भ से त्रय सुत पुरुकुत्स, अंबरीष तथा मुचकुंद हुए, पचास कन्याएं हुईं जिन को सौभरि मुनि ने वरा। मुनीश्वर यमुना तट पर तप करते थे, मीनों को क्रीड़ा करते देख कर कामेच्छा हुई, राजा से प्रस्ताव किया, उन्होंने कहा जो कन्या आप को वरना चाहे उसे ले जाइये, इन्होंने तप बल से ऐसा रूप किया कि इन पर सभी कन्याएं आसक्त हो गईं और राजा को सब देनी पड़ीं, अंत में इन के पुत्र पौत्रादि हुए। अपने पर खेद प्रगट करते हुए इनका बन को गमन करना और तप कर के स्वर्ग धाम सिधारना, मुनि पत्नियों का सती होना।

(७) पृ० २५—२७ तक—सप्तमोध्याय।

मान्धाता के पुत्र पुरुकुत्स के विवाह का वर्णन, सर्पों की भगिनी नर्मदा के साथ इसका विवाह होना, स्त्री के साथ इनका पाताल जाना, त्रिस्यदस्यु के अनरन्य, हर्यश्व, उनसे अरुनवि, अरुणकुमार त्रिबंधन, उनके त्रिशंकु जो पिता के शाप से चांडाल हुए, जिनको कौशिक ने स्वर्ग भेजा, उधर देवताओं ने उलटा लौटाया, अंत में ये बीच में ही थमे रहे। उनके पुत्र हरिश्चन्द्र हुए, इन्हीं के एक

यज्ञ में वशिष्ठ और कौशिक परस्पर के अभिशाप उपभोग के फल स्वरूप बक तथा आड़ी बन कर लड़े थे। राजा हरिश्चन्द्र के कोई पुत्र नहीं हुआ था, नारद का वरदान पुत्र होने के लिये देना। राजा का कथन कि यदि मेरे पुत्र होगा तो उसी को बलि देकर आप को प्रसन्न करूंगा, पुत्र होना, बलि न देना किन्तु बारम्बार ऋषि से बातें बना देना, रोहिताश्व का बन गमन। हरिश्चन्द्र का नरमेध यज्ञ कर के सब देवताओं को प्रसन्न करना।

(८) पृ० २८—३० तक—अष्टमोध्याय।

हरिश्चन्द्र के सुत रोहिताश्व का नाम चंप होना, उसके द्वारा चंपावती का बसाया जाना, उसके रुरुक, उसके बाहुक का होना, बाहुक का पत्नी सहित बन में गृह बना लेना, सुबाहु की स्त्री को बन में गर्भ रहना। रूपलोमन ऋषि का यह देख कर उसे शाप देना, सगर का जन्म, राजा की मृत्यु, स्त्री का उनके साथ भस्म हो जाना, सगर का चक्रवर्ती होना, सगर का अश्वमेध करना, पुरंदर द्वारा अश्व का हरण, हय का कपिलाश्रम पर बांध देना, केशनी पुत्र असमंजस के सुत अंशुमान को कुकृत्य में लिप्त देख कर त्याग देना, सब पुत्रों को हय की खोज में भेजने के पश्चात् उनको भी भेजना, प्रथम पुत्रों का ऋषि के तेज से भस्म हो जाना, और इनकी विनती से उनका प्रसन्न होकर अश्व देकर गंगा लाने का आदेश देकर बिदा कर देना। राजा सगर का निस्पृह हो कर बन को चला जाना और अंशुमान को राज दे देना।

(९) पृ० ३०—३४ तक—नवमोऽध्याय।

अंशुमान और उसके पुत्र का गंगा के लिये तप कर के मर जाना किन्तु उसके पुत्र भगीरथ का उक्त कृत्य को पूर्ण करना। उनका पुत्र श्रुत हुआ, उसके सिंधुद्वीप, उस के ऋतुपर्ण—जो नल का सखा था, उनका पुत्र सर्वकाम, उनका पुत्र सुदास, उसका पुत्र मदयंती पति होना, उसका वशिष्ट शाप से राक्षस हो जाना। उसके राक्षस होने का कारण।

(१०) पृ० ३४—३९ तक—दशमोऽध्याय।

खट्वांग से दीर्घ बाहु रघु उत्पन्न हुए, उनसे अज, उनसे दशरथ, दशरथ से रामादि चारो भ्राताओं के जन्म होने का वर्णन, संक्षिप्त राम चरित्र।

(११) पृ० ३९—४२ तक—ग्यारहवां अध्याय।

सीता बनवास तथा रामादि चारो भ्राताओं की सन्तान का वर्णन। उनके शहरों इत्यादि के बसाने का सूक्ष्म वर्णन।

(१२) पृ० ४३—४४ तक—बारहवां अध्याय।

सूर्यवंश वर्णन। कुश से अतिथि, उनके निषिधनम, उनके पुंडरीक, उनके क्षेमधन्वा, उनके देवानीक, उनके पार पुत्र, उनके वज्रनाभ, उनके हिरण्यनाभ, जो जैमिन के शिष्य हुए, उनके याज्ञवल्क्य शिष्य हुए। इन्हीं हिरण्यनाभ के पुष्य हुए। उन के ध्रुवसंधि, उनके सुदर्शन, उनके अग्निवर्ण, उ के मरु हुए जो बड़े जोगी हुए। कलाप ग्राम में उन्होंने निवास किया, मरु का पुत्र प्रसु, उसके सर्पन, उनके माहयाविश्व, उनके प्रसेनजित हुए जो वह इक्ष्वाकुवंश के राजा हैं। अब जो होंगे उनको नामावली—बृहद्बल तनय बृहद्रन, उनके व्योमभानु, उनके सहदेव, उनके सुप्रतीक, उनके अमित्रजित, उनके कृतंजय, उनके साक्य, उनके सावल, उनके सुप्रसेनजित, उनके क्षुद्रक, उनके रनक सुरथ, सबसे अन्त में सुमित्र।—अब इक्ष्वाकु के पुत्र निमि का वंश वर्णन करेंगे।

(१३) पृ० ४४—४६—तक—तेरहवां अध्याय।

निमिवंश वर्णन—निमि का गुरु के शाप से शरीर त्याग, सुरों का उनसे पुनः शरीर धारण करने के लिये आग्रह। उनका शरीर बन्धन में पुनः पड़ने के लिये विरोध, देवों के अनुरोध से विदेह रूप में उनका उत्पन्न होना, अर्थात उन्हीं के शरीर को मथन कर के एक पुत्र निकलना, उसका नाम जनक होना। उनके उदावस नामक पुत्र हुआ, पुनः नंदवर्द्धन, सुकेतु, देवरात, बृहद्र, धृष्टकेतु, हर्य मरुत, देवमीढ, स्वर्ण रोमा, सीरध्वज, कुलध्वज, धर्मध्वज, कृतध्वज, मितध्वज, केशीध्वज, कौर्षडिक्य, केशीध्वज, भानुमत्त से ले कर सुनक तक।

(१४) पृ० ४६—५० तक—चौदहवां अध्याय। चंद्रवंश।

ब्रह्म से कमल, कमल से ब्रह्मा, ब्रह्मा से अत्रि, अत्रि के दृग से सोम का होना। इन सोम ने बृहस्पति को तारा नाम्नी पत्नी से बुध नामक पुत्र उत्पन्न किया, इला से बुध का विवाह हुआ। पुरूरवा तथा उर्वशी सत्संग वर्णन।

(१५) पृ० ५१—५४ तक—पन्द्रहवां अध्याय। पुरुरवा वंश वर्णन।

इसी वंश के गाधि से भार्गव ने उसकी पुत्री सत्यवती की याचना की, नृप का सहस्र श्यामकर्ण घोड़े लेकर उक्त कार्य साधन करने का अभियचन, भार्गव का वरुण की सहायता से उक्त कार्य में कृतकृत्य होकर कन्या पाना, उक्त पत्नी तथा मुनि को सास का पुत्रों की प्रार्थना करना, मुनि का एक चरु विप्र और दूसरा क्षत्री पुत्र उत्पन्न करने के लिये दो चरु स्थापित करना, उनका स्नान को जाना, उक्त दोनों स्त्रियों का चरु को परस्पर बदल कर खा लेना, ऋषि का लौटने पर हाल जान कर कहना कि यह बुरा किया, अपनी पत्नी से क्षत्री और उसकी माता से ब्राह्मण होने का भविष्य कथन, स्त्री को प्रार्थना पर पुत्र के बदले नाती के क्षत्री होने का कथन, उससे जमदग्नि हुए, जमदग्नि के परशु-

राम हुए, उधर राजा के विश्वामित्र हुए. परशुराम ने २१ बार पृथ्वी क्षत्री विहीन की, सहस्रबाहु युद्ध वर्णन।

(१६) ५५—५८ तक—सोलहवां अध्याय।

परशुराम का पितु आदेशानुसार एक वर्ष तक तीर्थयात्रा पर्य्यटन, पिता की आज्ञानुसार माता तथा भ्राताओं का वध, पिता को प्रसन्न करा उनको पुनर्जीवित कराना; इनके पिता का अर्जुन (सहस्र बाहु) के पुत्रों द्वारा शीर्षोच्छेदन, इसी अपराध पर क्षत्रियों का विनाश। गाधि के सुत का तप करना, कौशिक सुत की उत्पत्ति।

(१७) पृ० ५९—सत्रहवां अध्याय।

पुरूरवा के छ पुत्रों में ज्येष्ठ आयु के नहुष का उत्पन्न होना। उसके पांच पुत्र होना, क्षत्रवृद्ध के तीन पुत्र-आयुर्वेद के वर्णन करने वाले धन्वन्तर का इसी कुल में होना, कुलका विस्तार।

(१८) पृ० ६०—६३ तक—अठारहवां अध्याय।

नहुष वंश वर्णन—नहुष के यति, जयाति, संजाति, अजाति, विजाति और कृत यह छ पुत्र हुए। यति ने राज्य ग्रहण न किया, इन्द्राणी के लिये नहुष का सप्त ऋषियों द्वारा शाप से अजगर हो जाना; ययाति का राजा होना। देवयानि के साथ उसका विवाह। शर्मिष्ठा के साथ भोग कर के पुत्र उत्पन्न करने के अपराध में शुक्र का शाप से राजा को जराग्रस्त कर देना, पुरु का अपने पिता को वय दे कर युवा करना, यदु का इससे इनकार।

(१९) पृ० ६३—६५ तक—उन्नीसवां अध्याय।

राजा ययाति को प्रभुभक्ति का ध्यान आना और सपत्नीक ईश्वर भक्ति में उनका लवलीन होना।

(२०) पृ० ६६—७० तक—बीसवां अध्याय। पुरुवंश वर्णन।

पुरु के जन्मेजय हुए। उनके प्राचिन्वा, उनके प्रवीर मनस्यु, चारुपद, इत्यादि दस पुत्र हुए। घृताची अप्सरा के गर्भ से हुए। रौद्राश्व के दश पुत्र हुए। इसी वंश में दुष्यंत हुए। दुष्यंत तथा शकुंतला का विवाह। उससे भरत की उत्पत्ति। भरत की छतियों की प्रशंसा। उनका हयमेध यज्ञ, इसके पश्चात् भरत के निस्सन्तान होने पर मरुत यज्ञ करना और मरुत से वंश चलाने के लिये एक पुत्र पाना।

(२१) पृ० ७१—इक्कीसवां अध्याय।

भरत के वितथ हुए, इनके मन्यु, मन्यु के पांच पुत्र हुए, उनमें से रन्तिदेव की प्रशंसा। उनके दान की महत्ता से प्रसन्न हो कर भगवान का दर्शन देना,

उनका कोई वरन मांगना, उनके अनुवर्ती अनन्य भक्त हुए, उनमें से तीन ब्राह्मण हुए, इनके वंश का वर्णन, मुद्गल वंश में दिवोदास तथा अहल्या का जन्म, यह स्त्री गौतम को व्याही गई, गौतम से सतानन्द उत्पन्न हुए। उनके सत्यधृति हुए जो धनुर्विद्या में निपुण हुए। इनका वीर्य उर्वशी को देख कर स्खलित हुआ जिससे मिथुन उत्पन्न हुआ, मिथुन को संत ले आए, उससे कृपाचार्य (पुरुष) हुए। कृपी द्रोण को पत्नी हुई।

(२२) ७२—७७ तक—बाईसवां अध्याय।

इस वंश में च्यवन उत्पन्न हुए। उनसे सुदास, सहदेव, उनसे सोमक, जंतु, जंतु के सात पुत्र हुए, उनमें पृषत छोटे थे, उनके द्रुपद हुए जिनसे द्रौपदी हुई, उनके पुत्रों के नाम, धृष्ट धुम्रादि; धृष्टद्युम्न से धृष्टकेतु, दूसरे सुत अजमीढ, उनके संवरण, रवि कन्या से कुरुक्षेत्र पति कुरु सुत हुए। परीक्षित, सुधानन्द, निषधाश्व, कौरव पांडवों की उत्पत्ति का वर्णन।

(२३) पृ० ७७—८० तक—तेईसवां अध्याय।

पुरुवंश वर्णन, पश्चात् यदुवंश का वर्णन। इस वंश में कई राजा होने के पश्चात् दिवरथ हुए, उनके पुत्र धर्मरथ हुए, रोमपाद का सखा दशरथ, जिसने अपनी कन्या शान्ता शृंगी ऋषि को व्याही; उन्होंने सुत के लिये यज्ञ रचाया; कर्णोत्पत्ति, यदुवंश वर्णन, वृक्षों से वंश वृद्धि होना, ज्यामघ दिग्विजय कर के भोज्या लाये; उससे जो उत्पत्ति हुई वह भूप कहलाए।

(२४) पृ० ८१—८४ तक—चौबीसवां अध्याय।

विदर्भ सुत वंश वर्णन। कुनि के पुत्र वृष्णि के श्वफल्क हुए उनके अक्रूरादि बारह पुत्र हुए। आहुक के देवक और उग्रसेन हुए। देवक के चार पुत्र हुए, उनको सात बहिनें हुई जो सब वसुदेव को व्याही गई। उग्रसेन के वंश का वर्णन कर के कृष्णावतार का कथन।

No. 218(j) Bhāgavata (Daśama Skandha) by Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—552. Size—21 × 11 inches. Lines per page—11. Extent—8,280 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—Samvat 1910 or 1853 A. D. Place of deposit—Hindi Pustakālaya, Nawābaganja, Bārābankī.

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ ॐ श्री राधाकृष्णाभ्यांनमः ॥ श्री राधा वदनाम्भोज सौरभाग्रक मानसम् ॥ तन्माधुर्य महाम्भोधौ विहरं तं नमाम्यहम् ॥ १ ॥ सर्वाराध्यं सर्वाध्यक्षं सर्व कारण कारणम् ॥ परात्परतरं कृष्णं वंदे

सर्वेश्वरं ध्रुवम् ॥ २ ॥ नेतीति वाक्यैर्यंदृश्यं पांतहि वेदाः स्वयंभू सिवसेषे मुख्याः ॥ सर्वावताराश्रय योनमाद्यं श्रीकृष्णमोसं प्रणतोस्मि नित्यम् ॥ छंद ॥ श्री कृष्ण चरित अमिय सिंधु अगाध श्री भागवत जो ॥ शुकदेव मन्दर चारु वासुकि भूप आदिक मथक जो ॥ दसम धन्य तरि प्रगट जग माहरुज परमौषधो ॥ विश्व ऊपर भाग्य तिनते प्रीतिजुत सेवत सुधो ॥ दोहा ॥ दस लक्षन श्री भागवत मध्य कहे निर्धारि ॥ सर्व विस गोदिक तथा आजे अवधि विचारि ॥ येन से जे आश्रित रहे सा श्री कृष्ण प्रनामि ॥ तासु रूप शुक दशम के मध्य कह्यो मुद पानि ॥ सौनक पूरन ब्रह्म श्री कृष्ण भक्ति प्रतिपाल ॥ लीला निज जन हित करी व्रजतन धरि गोपाल—

End—अपार जादव वृंद कारन कृष्ण प्रभु इच्छा कहे ॥ जिन्ह चर्न आश्रित सक्ति पाया असमअमित नित रहे ॥ दुर्गेय ईश्वर संग क्रीड़ा सकल विधि को जे करै ॥ निमग्न ब्रह्मानन्द मैं त अपर चेतन मन धरै ॥ श्री कृष्ण कीरति रूप सरिता उदै जदुकुल जो भई ॥ तिन सकल तीरथ ऊन कीन्हे श्रवन परि जग गति दई ॥ जेहि रमाकृपा कटाक्ष हित ब्रह्मादि सब दिन तप करैं ॥ अनचाहत सो कृष्ण पद रज भान गुनि निज सिर धरै ॥ मुनि सुमिर जिन्हको नाम अघ विनसाय जग सुभ गति प्रदं ॥ वचन तिन्ह के वद वर्नाश्रम सुखद पथहित वदं ॥ प्रलय लव महं करत भव जो काल चक्र वखानिये ॥ सो कृष्ण आयुध भार भू को हरन अचरज मानिये ॥ जे कृष्ण जक्त निवास जनमन धाम पूरक सर्वदा ॥ वर धाम जादव नसि पल जित धर्म थापक सर्वदा ॥ परसि जिन पद रेनु तीरथ रूप भे सब चर अचर ॥ ते करत पावन विस्व अमित सुजासु महिमा स रूवे पर ॥ यहि भांति राजन धर्म रक्षा हेतु निज जन सुख चहो ॥ श्री कृष्ण लीला करी बहु विधि जात कापै सब कहो ॥ जो प्रीति प्रभु पद चहै आनो गर्भ पास निकंतन ॥ सो कृष्ण चरितामृत सुसेवन करै निसिदिन सुचि मनं ॥ × × × × ×

इति श्री भागवते महापुराणे दशम स्कंधे वैय्यासिक्यां परमहंस संहितायां कृष्णदास कृतो भाषा निबंधे कृष्ण चरित्र वर्णने ९०वां अ० स० सं० १९२० वि०—

Subject—प्रथम अध्याय।

( १ ) पृ० १—४ तक—वन्दना ( श्रीकृष्ण को )

प्रस्तावना—कृष्णजन्म हेतु वर्णन, पृथ्वी पर राक्षसों का बढ़ना, पृथ्वी का गौ रूप धारण कर विष्णु के पास जाना और उनका गुप्त वाणी द्वारा अपना अवतार लेना सूचित करना। वासुदेव देवकी विवाह। आकाशवाणी।

( २ ) पृ० ५—१० तक—वासुदेव कंस सम्वाद, देवकी का जीवित बच जाना, प्रथमप्रसव को लेकर वासुदेव का कंस के पास जाना, बालक को जीवित छोड़ देना, नारद आगमन, कथा ( अवतार को ) बताना।

(३) पृ० ११—२१ तक—द्वितीय अध्याय।

सात गर्भों का हनन, राधा शेष जन्म कथन।

(४) पृ० २२—३१ तक—तृतीय अध्याय। श्रीकृष्ण जन्म, माता पिता को विराट स्वरूप दिखाना, गोकुल गमन, माया जन्म, कंस का उसे मारना, उसकी भविष्यवाणी कहना, कंस का भय से व्याकुल होना, मंत्रियों की सम्मति कि दस दिन के भीतर के जन्मे हुए सभी बालक मार डाले जांय।

(५) पृ० ३३—४१ तक—चतुर्थ अध्याय।

राक्षसों का देव, गौ, ब्राह्मणादि प्रति अपने बुरे भाव प्रगट करना, भांति भांति के उत्सव (नंदभवन में) होना, वृषभान जी का अपनी स्त्री कीर्ति सहित नन्द भवन में पधारना, कीर्ति तथा यशोदा का परस्पर का शिष्टाचार॥

(६) पृ० ४२—५७ तक—पंचम अध्याय तथा षष्ठम अध्याय।

वृषभान विदा, नन्द मथुरा गमन, वसुदेव तथा नन्द मिलाप, वसुदेव गोकुल गमन, पूतना वध, शकटासुर वध, तृणावर्त वध,

(७) पृ० ५८—६५ तक—सप्तम अध्याय।

गर्ग मुनि द्वारा नाम करण संस्कार (दोनों पुत्रों का), दोनों पुत्रों का घुटनो के बल चलना, उठना, गिरना इत्यादि, बाल क्रीड़ा कथन, माखन चोरी, गोपियों का उपालम्भ। कृष्ण का सफ़ाई दे दे कर टालना।

(८) पृ० ६६—७३ तक-अष्टम अध्याय। कृष्ण का गोपियों के घर में जा कर माखनादि वस्तुएं चुराना, गोपियों को धोखा दे देकर कृष्ण का बारम्बार छूट जाना।

(९) पृ० ७४—८१ तक—नवम अध्याय। एक दिन कृष्ण को पकड़ कर यशोदा के पास लाना और उलाहना देना, प्रत्युत्तर में कृष्ण का भी शिकायत करना। आदेश देकर कृष्ण का छोड़ा जाना।

(१०) पृ० ८१—८८ तक—दशम अध्याय। एक गोपी के घर पहुंच कर कृष्ण का उसे चोट पहुंचाना, उसका शिकायत को जाना, कृष्ण का भी रोते हुए पीछे पीछे जाना और माता को अपने पक्ष में कर गोपी को फटकार दिलाना, उसका चुपचाप लौट जाना, पूजा की सामग्री जुटा कर यशोदा का गोपियों को बुलाने जाना और कृष्ण को रखवाला बना जाना, उनका सब सामग्री खा जाना, यशोदा भय दिखाना, कृष्ण का भाग जाना, यशोदा का मनाना, बलरामादि द्वारा कृष्ण के मिट्टी खाने की शिकायत कृष्ण का मुंह फाड़ कर यशोदा का समाधान करना, मुंह में ब्रह्मांड दर्शन करके यशोदा का चमत्कृत होना और ईश्वर का गुणगान करना।

(११) पृ० ८८—९६ तक—ग्यारहवां अध्याय।

कृष्ण का गोरस पात्र लुड़का देना, यशोदा का रिस कर के कृष्ण को ऊखल से बांधना, यमलार्जुन नामक वृक्षों की पूर्व कथा का वर्णन, नलकूवर (यमलार्जुन) का उद्धार।

(१२) पृ० ९७—१०४ तक—द्वादश अध्याय। कृष्ण का एक काग को देख कर भयभीत होना, नन्द तथा उपनन्द आदि गोपों का बहुत विघ्न होते देख वृन्दावन गमन, वृषभान सुता का तथा कृष्ण का प्रेम, वत्सासुर तथा बकासुर वध, वन में अन्य क्रीड़ाएं।

(१३) पृ० १०५—११२ तक—तेरहवां अध्याय।

वन में अघासुर नामक राक्षस का अजगर वेष धारण करना, सम्पूर्ण बालकों का धोखे से उसके मुंह में प्रवेश, कृष्ण का उसके मुख में पहुंच कर आकार बढ़ा कर उसका वध करना, ब्रह्मा का कृष्ण, गौ, वत्स इत्यादि का हरण, कृष्ण का यह समाचार पा सभी का नया रूप जैसा का तैसा बना देना।

(१४) पृ० ११३—१२४ तक—चौदहवां अध्याय। एक वर्ष व्यतीत हो जाने पर भी किसी को ज्ञात न होना, ब्रह्मा का मोह भंग, कृष्ण को ब्रह्मा का वस्त्रादि देना, भगवान का ब्रह्मा को विराट स्वरूप दिखाना, ब्रह्मा की वंदना, कृष्ण का लौट कर आना, सखाओं का कथन कि आप को कुछ भी विलंब न हुआ।

(१५—१६) पृ० १२५—१४१ तक-पन्द्रहवां अध्याय तथा सोलहवां अध्याय। ताल वन में राम द्वारा धेनुक नामक राक्षस (जो गर्दभ के वेष में रहा करता था) का मारा जाना, कालीनाग के निवास का जल पीने से गाय, बछड़े और ग्वालों का मूर्छित होना, कृष्ण का उन्हें सचेत करना, कालीनाग का नाथना, कालीनाग का रमनक द्वीप को जाना, काली के विष से केवल कदम्ब के ही न सूखने की कथा, कद्रू विनता की कथा।

(१७) पृ० १४२—१४८ तक—वैनतेय के कालीदह में न आ सकने का कारण कथन, वर्षा में वन की शोभा का वर्णन, गोपों के साथ वन में प्रलम्ब नाम राक्षस का गोपों में आ मिलना और बलभद्र को लेकर उड़ना, बलभद्र का उसे वध करना, गौओं का वन में चला जाना, वहां दावानल प्रगट होना, कृष्ण का उनकी रक्षा करना।

(१८) पृ० १४९—१५६ तक—अठारहवां अध्याय। वर्षाऋतु का वर्णन, शरदऋतु का आगमन।

(१९) पृ० १५६—१६१ तक—उन्नीसवां अध्याय। ब्रह्मा का तप करना, कृष्ण का आज्ञा देना कि ब्रह्मा सपत्नीक वृषभान तथा कीर्ति के और द्रोण अपनी

की (घरा) सहित नंद और यशुदा के वनों में निवास करें, कृष्ण राधिका की सगाई होना।

(२०) पृ० १६२—१६६ तक—बीसवां अध्याय। लग्नादि मंगल कार्य्यों का वर्णन तथा लग्न भेजने का वर्णन।

(२१) पृ० १६६—१७२ तक—इक्कीसवां अध्याय। बरात की सजावट तथा तय्यारी का वर्णन, दूल्हा (कृष्ण) का श्रृंगार वर्णन।

(२२) पृ० १७२—१८३ तक—बाईसवां अध्याय। बरात का चलना, मार्ग की शोभा का वर्णन, बरात का पहुंचना, प्रतिहारी द्वारा बरात का आना श्रवण कर वृषभान का अगौनी लेकर जनमासा देना, राधिका का सखियों द्वारा सजाया जाना।

(२३—२४) पृ० १८४—१८८ तक—दूल्हा को देख कर नर नारियों का मोहित होना, वेदी का बनाया जाना, वेद गानादि।

(२५) पृ० १८९—१९४ तक—सखियों द्वारा राधिका का श्रृंगार। माता का देख कर मोद मनाना। कृष्ण से भांवर पड़ना, स्त्रियों का महलों में हास्य करना, बरातियों को भोज देना।

(२६) पृ० १९५—१९९ तक—बरातियों को नवीन वस्त्र देना। कृष्ण का कलेवा को जाना। स्त्रियों का वाग्विलास, नानाप्रकार की वस्तुएं दहेज में पाना, बारात बिदा।

(२७) पृ० २००—२०२ तक—वर वधू सहित बरातियों का बरसाने से वृन्दावन आने की तय्यारी, रानी का हर्ष गद्गद होना।

(२८) पृ० २०२—२०४ तक—वधू के बिदा के समय का मोह, सखियों इत्यादि का वियोग में व्याकुल होना, राधिका का स्नेह। वृषभान का पुत्री को संतोष दिलाना।

(२९) पृ० २०४—२१० तक—राधिका का ससुराल आना। नंदरानी का मोद मनाना।

(३०) पृ० २१०—२१६ तक—कृष्ण का गोपादि सहित वन विहार, सखियों का उन्हें देख कर मोहित होना और यह मनाना कि हमें नंदकुमार वर मिलें।

(३१) पृ० २१६—२२१ तक—गोपिका वस्त्र हरण। विनय करने पर उनके वस्त्रों का देना तथा वस्त्र हरण करने का कारण बताना, गोपियों को वरदान देना कि तुम्हारी मनोकामना सिद्ध होगी। तपश्चात देख कर भोजन के लिये

ब्राह्मणों के पास सखाओं को भेजना किन्तु उनका भोजन न देना, पुनः उनकी स्त्रियों के पास सखाओं को भेजना।

(३२) पृ० २२२—२२६ तक—ब्राह्मणों की स्त्रियों का कृष्ण के पास भोजन ले जाना। उनका मोद मना कर उसे खाना, स्त्रियों को वरदान देना। नन्द का इन्द्र पूजने के लिये उपनन्दादि को आदेश।

(३३) पृ० २२७—२३१ तक—कृष्ण का इन्द्र पूजन करने का निषेध कर गोवर्द्धन पूजने की आज्ञा देना, तदनुकूल गोपों का गोवर्द्धन पूजना, इन्द्र का प्रकोप, कृष्ण का गोवर्द्धन धारण करना।

(३४) पृ० २३२—२३८ तक—इन्द्र को कृष्ण का फटकारना, गोपों का पूर्व चरित्र वर्णन कर के कृष्ण की सराहना करना, नन्द का जल पाश में बंध जाना, और कृष्ण का सूचना पाना।

(३५) पृ० २३९—२४३ तक—वरुणालय से पिता को साथ ले आना, नन्द का गोपों के सन्मुख कृष्ण की सराहना करना, सब का कृष्ण को ईश्वर मान कर हर्षित होना। वन में कृष्णादि का गान। उसको सुन कर स्त्रियों का दौड़ना, कृष्ण का उन्हें प्रबोध देना और पति-भक्ति का महत्त्व बतलाना।

(३६) पृ० २४४—२४९ तक—गोपियों का निज आशय प्रगट कर कृष्ण को मनाना, उनका माया द्वारा संपूर्ण गोपिकाओं के साथ विलास करके अन्तर्ध्यान हो जाना, गोपियों का विलाप करते करते इधर उधर घूमना, पश्चात् चिह्नांकित शरीर को देखते हुए वन में घूमना।

(३७) पृ० २५०—२५४ तक—कृष्ण के विरह में मत्त हो कर वृक्षादि से उनका पता पूछना, न मिलने पर अत्यंत व्याकुल होना, मोह देख कृष्ण का प्रगट होना, गोपियों का प्रेम से मिलना, कलिंदजाकूल पर अपने वस्त्र बिछा देना और कृष्ण का उन पर बैठना [ क्रम भंग हो गया है ]

(३८) पृ० २५५—२५६ तक—अंगिरा ऋषि के शाप से अजगर हुए विद्याधर का शाप मोचन। शंखचूर वध।

(३९) पृ० २५७—२६३ तक—राधिका का अपना ही प्रतिबिंब देख कर उसे सौत समझ कर कृष्ण से मान करना, उनका मनाना, ललितादि गोपियों का संयोग तथा विरह वर्णन।

(४०) पृ० २६४—२६९ तक—गोपियों के साथ हिंडोला झूलना, फाग खेलना, वृषासुर वध, राधिका का यह कथन कि "तुमने बैल मारा है, तीर्थ करो, ब्राह्मण जिमाओ" आदि सुन कर गोवर्द्धन में कुंड खुदा कर तीर्थ प्रगट

करना। कंस का वसुदेव को फटकारना कि तुने धोखा दे कर कृष्ण को नन्द के यहां भेज दिया है। उन्हें मारने को दौड़ना, नारद का वसुदेव को बचाना।

(४१) पृ० २७०—२७१ तक—केशी का अश्व शरीर धारण कर कृष्ण को मारने के लिये आना और स्वयं मारा जाना।

(४२) पृ० २७२—२७८ तक—अक्रूर का वृन्दावन आगमन। कृष्ण को मथुरा लिवा जाना। अक्रूर को चतुर्भुज रूप दिखाना, अक्रूर को स्तुति, श्री कृष्ण का मथुरा प्रवेश; नगर निवासियों का मोह।

(४३) पृ० २७९—२८८ तक—माली आदि को भक्ति का वर देना, कुबिजा का सुन्दर स्वरूप करना, चाप तोड़ना, बहुत से असुरों का वध, कंस का स्वप्न देखना, रुंड तथा रक्तादि के अप शकुन देख कर विह्वल हो जाना।

(४४) पृ० २८९—२९१ तक—गोप कुमारों सहित कृष्ण का मल्लशाला देखने को जाना, दरवाजे पर कुवलिया पीड़ हस्ती को देख कर हाथीवान से उसे हटाने को कहना, न मानने पर उसका वध।

(४५) पृ० २९२—२९५ तक—चाणूर तथा मुष्टिक वध; कंसासुर वध।

(४६) पृ० २९५—३०३ तक—वसुदेव-देवकी-बंधमुक्ति; नंद का बिदा करना; उनका विलाप करना; प्रभु का माया द्वारा उनका मोह दूर करना, उनका वृन्दावन लौट जाना, माता तथा गोपियों का विलाप; विद्याध्यन, शंखासुर वध तथा गुरु पुत्र का समुद्र से निकाल कर लाना।

(४७) पृ० ३०३—३०६ तक—वृन्दावन वासियों का स्मरण कर उनके समाधान के लिये उद्धव को भेजना।

(४८) पृ० ३०७—३१६ तक—गोपी उद्धव संवाद; गोपियों का उपालम्भ। उद्धव का मधुपुरी लौट कर कृष्ण को गोपियों के विरह का समाचार सुनाना।

(४९) पृ० ३१७—३१८ तक—कुबिजा केलि वर्णन।

(५०) पृ० ३१९—३२१ तक—अक्रूर हस्तिनापुर गमन।

(५१) पृ० १—३ तक—जरासिंधु से युद्ध।

(५२) पृ० ३—८ तक—द्वारकापुरी का निर्माण होना।

(५३) पृ० ९—११ तक—कालयवन वध।

(५४) पृ० १२—२१ तक—मुचुकुंद को आत्म कहानी कृष्ण को सुनाना, उनका वरदान देना; कृष्ण का पुनः मथुरा गमन। मागधेश का कृष्ण पर चढ़ाई करना, उनका अग्रज सहित भागना, प्रवर्षन पर्वत पर चढ़ जाना; उसमें जरासिंधु का आग लगा देना, दोनों भाइयों का ऊपर से कूद कर द्वारका आने की कथा,

अनर्त देश के राजा रेवत की पुत्री का दाऊ जी से विवाह। भीष्म की कन्या रुक्मिणी को कृष्ण का हरण कर मथुरा आगमन।

(५६) पृ० २२—४४ तक—कृष्ण का रुक्मादि से झगड़ा, युद्ध इत्यादि हो कर रुक्मिणी को द्वारका ले आना। गर्ग मुनि का विवाह संस्कार कराना।

(५७) पृ० ४४—४७ तक—रुक्मिणी गर्भ धारण, प्रद्युम्न जन्म। प्रद्युम्न का संवरासुर द्वारा हरण, उनका समुद्र में डाल देना, मत्स्य का उन्हें निगल जाना, कैवर्त का उसी मीन को जाल में फंसा कर संवासुर को देना। उसका उसे पाकशाला में भिजवा देना, संवर के पाक में मायावती ( रति-जिसे नारद द्वारा यह कथा ज्ञात हो चुकी थी ) ने उन्हें पाला। पद्युम्न द्वारा संवासुर का वध। प्रद्युम्न का रति सहित द्वारका आना।

(५८—६०) पृ० ४७—५३ तक—अंतःपुर की स्त्रियों का उन्हें देख कर आश्चर्य करना। अंत में नारद द्वारा सब समाचार जान कर परितोष होना, सत्राजित का मणि पहिन कर कृष्ण के पास आना, लोगों का उसे सूर्य समझना, अन्त में कृष्ण जी से सम्पूर्ण समाचार जान कर कृष्ण के लिये मणि की इच्छा प्रगट करना किन्तु उसका न देना, उसके भाई प्रसेन का मणि पहन कर बन को जाना, सिंह का उसे मार कर मणि लेना, सिंह को मार कर जामवान का उस मणि को लेना, सत्राजित का कृष्ण पर संदेह, कृष्ण का कलंक छुड़ाने का प्रयत्न. जाम वान से युद्ध करने के पश्चात उसको सुता सहित मणि का लाना, वह मणि सत्राजित को देना, उसका लज्जित होकर अपनी पुत्री सहित वह मणि पुनः कृष्ण को लौटा देना, कृष्ण का मणि अंगीकार न करना। कृतवर्मा तथा अक्रूर का सतधन्वा से कहना कि सत्राजित ने प्रथम हमको अपनी पुत्री देने के लिये कह कर कृष्ण को दी और हमारा अपमान किया, इस पर सतधन्वा का सत्राजित को मार कर मणि ले लेना, कृष्ण द्वारा सतधन्वा का वध, अक्रूर का सभीत हो कर काशीवास, कृष्ण का उससे मणि लेकर फिर उसे दे देना, और उसका सत्यभामा के पुत्र को पहना देना। कृष्ण का ससैन्य पांडवों के पास हस्तिनापुर जाना। उनका प्रेम पूर्वक मिलना, कुन्ती तथा द्रौपदी का प्रेम वर्णन।

(६१) पृ० ६०—६५ तक—कालिन्दी विवाह। विंदा ( अवंती के राजा की पुत्री ) से विवाह, सात वृषभों को नाथ कर अयोध्या नरेश नग्नजित की कन्या सत्या को विवाहना, कृष्ण की आठ पटरानियों तथा सोलह सहस्त्र स्त्रियों का प्रसङ्गानुसार वर्णन।

(६२) पृ० ६६—६८ तक—भौमासुर वध, केतु जन्म तथा भूमि षोड्स सहस्त्र कन्याओं का मोहित हो कर कृष्ण को वर मानना।

(६३) पृ० ६८—७६ तक—अदिति के कुंडल जिन्हे भैमासुर को मार कर कृष्ण ने लिया था देने के लिये सुरपुर सतभामा सहित जाना, इन्द्र का शची सहित उनको पूजना, सतभामा का पारिजात की इच्छा होना, लौटते समय कृष्ण का उसे लेते आना, सतभामा के महलों में उसका रखना, सोलह सहस्र कन्याओं से एक साथ विवाह। प्रत्येक से दस दस संतान तथा आठो पटरानियों की सन्तान का वर्णन।

(६४—६५) पृ० ७७—८८ तक—कृष्ण के पुत्रादि के विवाह का वर्णन। बाणासुर का शिव से वरदान पाना, उनका सहस्र भुजा धारण कर शिव से कहना कि मेरे समान या ते योधा बताइये अथवा स्वयं युद्ध कीजिए, शिव का कथन कि जब मेरी ध्वजा टूटेगी तभी तेरे समान बलवान आकर युद्ध करेगा। ध्वजा का भंग होना, ऊषा (बाण की पुत्री) का प्रद्युम्न को स्वप्न में देख कर मोहित होना और उनका हरण, कृष्ण का बाण युद्ध, शिव के कहने से कृष्ण का बाण को अभय देना, ऊषा प्रद्युम्न विवाह।

(६६) पृ० ८९—९४ तक—राजा नृग का उद्धार, कृष्ण का यादवों से ब्राह्मणों का महत्व कथन करना, श्री बलदेव जी का ब्रज गमन, सब का प्रेम सहित मिलना।

(६७) पृ० ९४—१०० तक—बलभद्र जी का भोग विलास। यमुना पर कोप, पौंड्रक तथा काशिराज वध, काशिराज के पुत्र का अपने पिता की क्रिया करने के पश्चात् शिव भक्ति, शिव से वर पाना कि सर्वेश्वर को छोड़ तुम्हारी मनोवांछा पूर्ण होगी।

(६८) पृ० १०१—१०६ तक—अभिचार वह्नि का द्वारिका में आना, कृष्ण चक्र से उसका भस्म होना, काशी का चक्र से भस्म होना, भैमासुर के मित्र द्विविद नाम वानर का नगर में उपद्रव करना, बलदेव जी के महलों में उपद्रव करना और उनके द्वारा उसका वध। सांब कुमार (हरिपुत्र) का दुर्योधन की पुत्री लक्ष्मणा का हरण। कौरवों द्वारा उससे युद्ध और अपनी पुत्री का लौटा देना, तथा शांब को बांध लाना, यादवों को इस बात का पता लगना।

(६९) पृ० १०६—१११ तक—यादव कौरव युद्ध, कौरवों का शांबु सहित अपनी पुत्री का उपस्थित करना, द्वारिकापुरी की शोभा का वर्णन। नारद आगमन।

(७०) पृ० ११२—११७ तक—नारद को कृष्ण का माया दिखाना, जहां जहां नारद जाते हैं वहां वहां पृथक् पृथक् रूप में उनके दर्शन, नारद की स्तुति, कृष्ण का उत्तराखंड गमन।

(७१) पृ० ११७—१२२ तक—एक दूत का कृष्ण को यह सूचना देना कि जरासिंध ने दश सहस्र राजाओं को बंदी कर रक्खा है, उनको छुड़ाइए। उसी समय नारद जी का आकर पांडव-यज्ञ का समाचार देना, पांडवों के मख में ही कृष्ण का प्रथम पधारना।

(७२) पृ० १२२—१२९ तक—कृष्ण का पांडवों के नगर में आना, नगर तथा रनवासों की शोभा—सकल भूपालों को जीतने की तैयारी करना।

(७३) पृ० १२९—१३४ तक—धर्मराज का अपने भाइयों को भिन्न भिन्न दिशाओं में भेजना, भीम अर्जुन सहित कृष्ण का मगध को गमन, भीम के साथ जरासिंध का गदायुद्ध तथा उसका वध, उसके पुत्र सहदेव को राजतिलक, राजाओं की बंध-मुक्ति।

(७४) पृ० १३५—१४० तक—राजाओं का कृष्ण के साथ आने की तैयारी करना, कृष्ण का उन्हें समझा कर उन लोगों के घर पहुंचा देना, स्वयं धर्मराज के पास आना, यज्ञ के लिये जो जो मुनि आये उनके नाम, अग्रपूजा के लिये कृष्ण का चुनाव, इस पर शिशुपाल का क्रोध कर कटुवाक्य भाषण करना।

(७५) पृ० १४१—१४६ तक—यज्ञ में जो जो सेवा जिसको दी गई उसका वर्णन।

(७६) पृ० १४७—१५२ तक—मयकृत भवन में दुर्योधन का अपमान। शाल्व का शिव जी की आराधना करके दिव्य रथ पाना, प्रद्युम्न का मूर्छित होना।

(७७) पृ० १५२—१५६ तक—कृष्ण का पांडवों से बिदा लेकर द्वारका को आना, नगर का उपद्रव देख कर स्वयं युद्ध में शाल्व का वध करना।

(७८) पृ० १५६—१६२ तक—बलदाऊ जी के कुछ कृत्यों का वर्णन। सूत के न उठने पर क्रोधित हो उसे मारना, उस पर ब्राह्मणों का प्रायश्चित करने को कहना उनका तीर्थ करना तथा द्वारकापुरी को लौटना बिल्व नामक राक्षस का वध करना।

(७९) पृ० १६२—१६८ तक—सुदामा की स्त्री का अपनी दरिद्रता पर मनस्ताप प्रगट कर पति को उनके मित्र कृष्ण के पास कुछ देने के लिये चावल देकर बिदा करना, कृष्ण का उनसे बड़े प्रेम पूर्वक मिलना, किन्तु लज्जावश उनका कृष्ण से कुछ न मांगना।

(८०) पृ० १६८—१७४ तक—सुदामा का नाना प्रकार के संकल्प विकल्प करते हुए घर आना, कृष्णादि का कुरुक्षेत्र गमन, पांडवों से मिल कर प्रसन्नता।

(८१) पृ० १७४—१८० तक—गोपियों तथा गोपों के साथ नन्द यशोदा का कुरुक्षेत्र में आगमन, सब का मोह, गोपियों के साथ कृष्ण को सहानुभूति, द्रौपदी के प्रश्न करने पर अपने अपने मुख से कृष्ण की पटरानियों के विवाह का कथन करना।

(८२) पृ० १८०—१८५ तक—लक्ष्मण का निज विवाह संबंधी वक्तव्य, सोलह सहस्र रानियों का एक साथ अपने विवाह की कहानी सुनाना, मुनियों का उसी तीर्थ में आगमन, सब का कृष्ण की स्तुति करना।

(८३) पृ० १८६—१९१ तक—सम्पूर्ण ऋषि मुनियों का गमन, नारद का वसुदेव तथा कृष्ण की बड़ाई वर्णन करना, सब तीर्थों की कुरुक्षेत्र में प्रवेश-कथा।

(८४) पृ० १९१—१९४ तक—कृष्ण की माता का निज पुत्रों को गुरु सुत की भांति ला देने का आग्रह, तदनुसार कृष्ण का आज्ञा पालन।

(८५) पृ० १९४—१९७ तक—बलि से अपनी अन्य सन्तानों का ला देना, सुभद्रा हरण।

(८६) पृ० १९८—२०२ तक—जनकपुर के राजा श्रुतिदेव को भक्त समझ उसके यहां मुनियों सहित जाना और उसकी प्रार्थना पर उसके यहां कुछ दिन निवास कर उसे लोक हित शिक्षा दे लौट आना।

(८७) पृ० २०३—२१४ तक—ब्रह्म निरूपण, माया, जीव, प्रकृति इत्यादि का सूक्ष्म रीति से परिचय, ईश्वर भक्ति की प्रधानता, तथा संसार की अनित्यता का वर्णन।

(८८) पृ० २१५—२२० तक—शौनिक के प्रश्न करने पर शिव आराधना की महत्ता का वर्णन, शकुनि पुत्र वृकासुर के केदार तीर्थ पर निज शरीर काट काट कर हवन करने पर शिव जी का वरदान देना कि जिसके सिर पर हाथ रख कर तू कहेगा कि भस्म हो जा वह भस्म हो जावेगा। उस पापी ने पार्वती लेने की इच्छा से उन्हीं से कहा कि इसे प्रथम तुम्हीं पर आजमाऊं, यह सुन कर शिव जी का भागना, नारायण का युक्ति द्वारा असुर को भस्म करना, भृगु द्वारा इसकी परीक्षा कि "तीनों देवों में कौन बड़ा है।"

(८९) पृ० २२०—२२६ तक—द्वारकापुरी के एक ब्राह्मण की सन्तान का हो हो कर मर जाना और उसका अनेक कटुवाक्य कह कर राजा लोगों के पाप से ही इस कृत्य के होने का कथन, किन्तु किसी का ध्यान न देना, अर्जुन का प्रण करना कि मैं लादूंगा। प्रणभंग होने पर वह्नि प्रवेश की तैयारी। कृष्ण द्वारा कार्य्य कौस फलता।

(१०) पृ० २२६—२७० तक—यादव स्त्रियों का भोग विलास का साधारण वर्णन, कृष्ण के मुख्य अठारह पुत्रों के नाम का कथन, कृष्ण की महिमा।

No. 218(k). Bhāgavata (Ekādaśa Skandha) by Śrī Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—20. Size—14½ × 5½ inches. Lines per page—11. Extent—385 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Place of deposit—Hindī Pustakālaya, Nawābagañja, Bārābaṅki (Oudh).

Beginning—श्री गणेशायनमः॥

संतदास सत गुरु के चरना। तिन्हकी गहौं सुदृढ़ करि सरना॥
जाते उपजै ज्ञान विचारा। छूटै भर्म कर्म व्यवहारा॥
बहुरौं जगत जनमि नहिं आवउं। तिन्ह का निजानन्द पद पावउं॥
तिन्ह की आज्ञा हृदय धरेऊ। लोक हितारथ भाषा करेऊ॥
श्री भगवान विरंचहि भाषेऊ। सो विरंचि नारद सो भाषेऊ॥
सो नारदहिं व्यास समझायऊ। व्यास सुवन भये सुकहिं पढ़ायऊ॥
सो सुक कहेउ परीक्षित आगे। छूट्यो द्वैत सुधन ज्यों जागे॥
सोई सूत अजहुं विस्तरहीं। सहस अठासी रिषि मन हरहीं॥
श्री भगवंत आपु यहि भाषेउ। ताते नाम भागवत राखेउ॥
आपु मिलन का पंथ बतायो। या मारग बहुतन हरि पायो॥

व्यास देव जो भागवत भाषेउ है दशकंध।
तिनमें एकादश कहेउ नयन लहै जिमि अंध॥

एकादश एकतीस अध्याई। तिनका ब्यौरा कहौं सुनाई॥
जदुकुल नाश प्रथम में आयो। बहुत भांति वैराग्य उपायो॥

End.—बहुरि सुनहु हरि के अवतारा। भवसागर के तारन हारा॥
धर्म पिता अरु मूरति माता। तहं नर नारायण विख्याता॥
आतम ज्ञान भक्ति विस्तारैं। जासों लगि जीवन निस्तारैं॥
अबहुं प्रगट करहिं आचरना। नारदादि नित सेवहिं चरना॥
एक बार सुरपति मन आनैा। मम लोकन लेहहिं मो जानैा॥
तब तिन्ह आज्ञा कामहिं दीन्हीं। काम संग सेना सब लीन्हीं॥
रंभादिक अपछरा प्रवीना। त्रिविधि पवन बसंत पसारा॥
बद्रीखंड सबै चलि आए। नर नारायण बैठे पाए॥

भरि भरि बान हने सरोरा । निष्फल भये अग्नि ज्यों नीरा ॥
तब रोम रोम धरीने । आप भगत जीवन मत जाने ॥

Subject.—(१) पृ० १—५ तक—प्रथम अध्याय। संतदास गुरु के चरणों को वन्दना, इसमें इकतीस अध्याय होने का वर्णन, ज्ञान समझाने का वर्णन, वैराग्य का वर्णन, कृष्ण का भूमि का भार उतारने का वर्णन, यादव कुल विनाश वर्णन।

(२) पृ० ५—१२ तक—द्वितीय अध्याय, नारद का श्री कृष्णजी से प्रश्न कि स्वामिन्! मैंने आप का सदैव भजन किया, दूसरा जन्म भी धारण किया, किन्तु मोह से न छूटा, सो मोहजाल से छूटने का उपाय बताइये, उन्होंने इस विषय में ऋषभादि के जन्म का प्रसंग वश कथन करते हुए एक पुराना इतिहास सम्मुख रक्खा, इसमें विदेह तथा हरि के प्रश्नोत्तर हैं और उनके द्वारा भागवत के लक्षण, हृदय में दृढ़ रखने वाला धर्म, किस प्रकार आचरण करै, जिनके हृदय में कभी द्वैत भाव का संचार नहीं होता, इन बातों का समझाना, थावर जंगमादि की प्रकृति का मूल बताना, वह प्रकृति आत्मा के अधीन है, वह आत्मा निरंकार का अंश है, यह दोनों ईश्वर से उत्पन्न हैं और उसी में लीन होते हैं, हरिदासों के लक्षण।

(३) पृ० १३—२० तक—तृतीय अध्याय, जिस माया ने सम्पूर्ण लोक को भ्रमा रक्खा है उसका वर्णन, सृष्टि निरूपण, सृष्टि का लय होना, माया से तरने की रीति, गुरु द्वारा ज्ञान का विधान, दोनों पर करुणा करने की आज्ञा, हिंसादि पाप कार्यों के त्याग का वर्णन, ब्रह्म के रूप, परमात्मा ब्रह्म का एकत्व, शुद्ध अद्वैत का वर्णन, हरि के चरणों में चित लगाने का वर्णन, अवतार की कथा का वर्णन।

Note.—यह भागवत एकादश स्कंध का पद्यानुवाद है। इसमें केवल २० पृष्ठ और तीन अध्याय हैं। कवि ने प्रस्तावना में ३१ अध्याय बताये हैं इस हिसाब से इसके २८ अध्यायों का पता नहीं है। ग्रंथ में कवि ने अपने गुरु का नाम चरणदास बताया है किन्तु अपना नाम कहीं नहीं लिखा। इन स्कंधों में कृष्णदास जी और सुखराम जी की रचनायें हैं।

No. 218(*l*). Bhāgavata (Dwādaśa Skandha) by Krishṇa Rāya and Sukharāmaji of Rāmapura. Substance—Country-made paper. Leaves—32. Size—13¾ × 6½ inches. Lines per page—13. Extent—507 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Nāgarī. Date of manuscript—

Samvat 1910 or 1853 A. D. Place of deposit—Hindi Pustakālaya, Nawābagañja (Bārābanki).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ द्वादश स्कन्धारंभः ॥ दोहा ॥ वर्णन कलिके नृपन को काटहि तक्षक भूप । मारकंड ऋषि को कथा द्वादश स्कन्ध अनूप ॥ सुनहु रुद्र स्कन्ध की कथा परीक्षित राइ । जो राखत थिर जगत मैं नाथ कहिय समुझाइ ॥

सुनु प्रभु अंत भयो जबही ते । कलि आगमन कीन्ह तबही ते ॥
जे जग भये भूप प्रभु पाछे । त्यागेउ सत्य धर्म अब काछे ॥
जब गोलोक गयेउ ब्रजराजा । पाण्ड वंश भयेउ तुम राजा ॥
अब हुइ होंइ चक्रवत साजा । वज्रनाम जन्मेजय राजा ॥
जरासिंधु सुत नृप सहदेऊ । पुरजित होंहि भूप सुत तेऊ ॥
सैानिक सचिव मारि तेहि डारहि । पुत्र प्रदेव ताको पद पारहि ॥
ताके वंश त्रिशत अट्ठतीसा । हुइहै वर्ष राज अवनीसा ॥
पुनि शिशुनाग नाम नृप होई । ताके वंश होंय नृप दोई ॥

क्षात्र धर्म का कौरना होंहि नृपति बलवान ।
त्रिशत षष्टि संवत लगि तिनको राज प्रमान ॥

महानंद नृप होइ पुनि तासु शूद्रनी नारि ।
विन्दु नाम सुत होय नृप क्षत्रिन देहि निकारि ॥

End.—दोहा—जो सुप सार जो पढ़े पाप रहै नहि गात ।
जैसे सुपक तड़ाग ते वायस तरु तज जात ॥

विप्र संत हरि जन कह गंगा । अघ उलूक कहं प्रबल पतंगा ॥
पुनि अघ राशि कुधानहि छीनो । सुकृत सुमंगल मांझ त्रिवेनी ॥
हरि भक्तन कह जो सुख दाई । लोक सुखद परलोक सुहाई ॥
दुख दारिद्र भय शोक विनाशिन । अंत समय यम गण कह त्रासिन ॥
पुनि सब तीरथ व्रत विधि नाना । जप तप जोग विविध मख दाना ॥
सब कर फलदायक यह सागर । जो धरि ध्यान सुने नर नागर ॥
लिखि लिखि बहुत कहे कह होई । श्रवण करे तेहि सम नहिं कोई ॥
जो यह यश पावन हरि तेरो । तो फुर होइ वचन यह मेरो ॥

दोहा—नदी गोमती पूर्व तट नगर रामपुर धाम ।
मिश्र वंश में जन्म है तहं कविजो सुखराम ॥

इति श्री भागवते महापुराणे द्वादसस्कंधे शुकदेव परीक्षत संवादे त्रिदशोध्यायः ॥ १३ ॥ इदं पुस्तकम् समाप्तम् शुभमस्तु श्रोरस्तु सम्वत् १९५४ मार्ग कृष्ण पक्षे तिथि द्वादस्याम् रवौ लिखितं रामचरण दीक्षित शुभम्भूयात ॥

Subject.—(१) पृ० १—४ तक—प्रथम अध्याय।

कलियुग के होने वाले नृपतियों का वर्णन। विविध राजाओं के वर्णन के साथ ही साथ अंग्रेजों का वर्णन।

तिनहि जीत लहि राज फिरंगी। जहाँ तहं लरहिं वरुण संगी ॥
जिनहि प्रजा प्रिय प्राण समाना। करहिंराज दस पुष्टि प्रमाना ॥
× × × × ×
कलकत्ता निजवास करि कोट लोनवनो ताल।
नन्दन सदा कहावई पुनि गौरंड कुमार ॥

(२) पृ० ४—६ तक—द्वितीय अध्याय।

कलियुग के राजाओं के धर्म, उस युग में होने वाली विविध कुरीतियों का वर्णन।

(३) पृ० ७—१० तक—तृतीय अध्याय।

चारोयुग में होने वाले कर्म्मों का वर्णन। क्रमानुसार प्रत्येक युग में धर्म का एक एक पाद कम होता जाना। प्रत्येक युग में तरने का विधान और उस के नियम ॥

(४) पृ० १०—११ तक—चौथा अध्याय।

प्रलय का वर्णन। वह किस प्रकार होती है—पंचतत्वों का परस्पर एकीकरण होकर संसार किस प्रकार आस्ता रहित होता है ?

(५) पृ० ११—१२ तक—पाँचवाँ अध्याय।

सृष्टि निरूपण, सत्रह वस्तुओं से शरीर के बनने का कथन। इन सब बातों को समझा कर राजा परीक्षित को समझाना "कि इस प्रकार सब कुछ बनता बिगड़ता ही रहता है फिर तक्षक से डसे जाने का क्या भय है ?"

(६) पृ० १३—१७ तक—छठवां अध्याय।

तक्षक का विप्र वेश धारण कर राजा को डसने के लिये जाना। मार्ग में कश्यप के भेजे हुए धन्वंतर वैद्य—जो उस राजा को निर्विष करने के लिये जा रहे थे—से बातचीत से जान कर वट वृक्ष पर चढ़े हुए लुहार को भस्म कर के अच्छा करने को कहना, वैद्य का परीक्षा में सफल होना और सशंक हो कर राजा की आयु पूछना, वैद्य का आयु ४ घड़ी शेष रहने का कथन करना, वैद्य

को तक्षक का धन देकर लौटा देना, उसी लुहार द्वारा सब हाल जान कर जन्मेजय का अपने पिता के डसे जाने के पश्चात सर्प यज्ञ करना, सर्पों का जल कर मरना, तक्षक का इन्द्र के यहां आश्रय लेना। मंत्र बल से सुरराज सहित यज्ञ के अधिष्ठाता सारस्वत का तक्षक को बुलाना, वासुक के उद्योग से बृहस्पति का यज्ञशाला में आकर राजा को समझा कर तक्षक का बचाना, यज्ञ समाप्त। तक्षक का वरदान कि मेरा तुम्हारा नाम जो जपेगा उसे सर्प न काटेगा।

(७) पृ० १७—१८ तक—सातवां अध्याय।

अष्टादश पुराणों में भागवत की महत्ता का वर्णन।

(८) पृ० १८—१९ तक—अठवां अध्याय।

वेदव्यास जी का मंथन करके पुराणों के निकालने का वर्णन। मृकंड ऋषि का पुत्र के लिये यज्ञ करना, सुरों का प्रसन्न होकर ऋषि से कहना कि तुम्हारे भाग्य में पुत्र नहीं है किन्तु केवल बारह वर्ष के लिये पुत्र देना, अवधि के निकट आते ही माता पिता का शोक ग्रसित होना, मार्कण्डेय का सब समाचार जान कर पिता से पूछना कि किसी प्रकार आयु-वृद्धि भी हो सकती है, अथवा नहीं। पिता का तप के लिये उपदेश, मार्कण्डेय का तप करना, इन्द्र का कामदेव को भेजना और उसका असफल रहना, ईश्वर का प्रसन्न होकर उन्हें अमर करना।

(९) पृ० २०—२१ तक—नवां अध्याय।

मार्कण्डेय का वर पाकर भी तप में निरत रहना। भगवान का दर्शन दे कर वर मांगने की आज्ञा, मार्कण्डेय का माया दिखाने के लिये अर्थात् सृष्टि की उत्पत्ति, विनाश देखने के लिये वर मांगना, भगवान का एक सप्ताह के लिये वचन देना। सातवें दिन नदी के किनारे उक्त मनोवांछित दृश्य देखना, अंधकार तथा जल का प्रकोप, ऋषि का घबराना, ऋषि का पानी में उछलना डूबना, एक बहते हुए बट वृक्ष का सहारा मिलना, एक पुष्पों के दोने में एक सुन्दर से बालक का अंगुठा पीते हुए बहना, ऋषि का पकड़ने के लिये हाथ बढ़ाना, सांस के साथ बालक के उदर में प्रवेश, वहां पर सब ब्रह्मांड का दर्शन करना, पुनः बाहर निकलना, फिर बालक की ओर हाथ बढ़ाना, प्रभु का वृक्ष सहित अन्तरधान हो जाना। बहुत दिन तमाशा देखने के पश्चात् ईश्वर का ध्यान धरना।

(१०) पृ० २१—२३ तक—दसवां अध्याय।

एक दिन शिवा सहित शिव जी का आना। पार्वती का ऋषि को तप में निमग्न देख कर वर देने के लिये कहना, शिवजी का कथन कि उक्त भगवद्भक्त वर का अभिलाषी नहीं है, किन्तु चलो फिर भी ऐसे सत्सङ्ग से कुछ हानि नहीं,

दोनों का वहां आना। ऋषि कुछ न जान सके, शिव जी का दश भुज समेत रूप धारण कर उनको ध्यानावस्था में ही दर्शन देना, ऋषि का नेत्र खोलना, सन्मुख शिवजी के दर्शन करके उनसे विनती करना, वामदेव जी का वर मांगने को कहना, ऋषि का केवल हरिहर के चरणों में दृढ़ अनुराग होने का ही वर मांगना, शिव जी का तथास्तु कह कर विदा होना।

(११) पृ० २४—२७ तक—ग्यारहवां अध्याय।

सौनकादि का सूत जी से पूछना कि, चक्र पीत पट आदिक कौन वस्तु हैं? यह सुन सूत जी का ईश्वर के विराट स्वरूप का वर्णन करना, उसी में सूर्य्यादि नेत्रादि कथन। ऋषि, अप्सरादि का रूपक मास दिवसादि में बांधना।

(१२) पृ० २७—२८ तक—बारहवां अध्याय।

श्रीमद्भागवत में विवर्णित सम्पूर्ण कथाओं का सार वर्णन करना।

(१३) पृ० २९—३२ तक—तेरहवां अध्याय।

अठारहों पुराणों के श्लोकों की संख्या, प्रभु की महिमा, कथा समाप्ति पर अपने अपने घर चला जाना—

कवि के निज वंश का परिचय—

'राम कृष्ण' वर मिश्र सनाढी। तिनके भये धनिराम गुणाढ़ी॥
तासु-तनय हों 'जीसुख रामा'। मम शिशुपन पितु भये सुरधामा॥
भये कालवश पितु जब मेरे। लै मोहि मातु बसी ननिघोरे॥
'उग्रसेन' मम मातुल नामा। वेद कृत्य धन सब तेहि धामा॥
'दयाराम'-सुत सो बुध नीका। ब्यमय वंश करेहा कुल टीका॥

दोहा—कीन्ह मोर प्रतिपाल उन सब विधि दीन दयाल।
लाड़ दुलार विवाह मम जो जग महं सुष जाल॥

उन पढ़ाय मोहि कीन्ह सचेता। स्वल्प ताड़ना लाड़ समेता॥
उनके वर प्रसाद सुनु भाई। परम विचित्र कथा हम गाई॥

(१४) इस वर्णन के पढ़ने से लाभ।

(१५) ग्रंथकार के निवास स्थान आदि का पता:—

नदी गोमती पूर्व तट नगर रामपुर धाम।
मिश्रवंश में जन्म है तहं कवि जीसुखराम॥ इति॥

No. 219(*a*). Dānalīlā by Krishṇadāsa. Substance—Country-made paper. Leaves—28. Size—5½ × 4½ inches,

Lines per page—5. Extent—60 Anushṭup Ślokas. Appearance Old. Character—Nāgari. Date of manuscript—Samvat 1881 or A. D. 1824 Place of deposit—Paṇḍita Rāma Prapanna Malaviya Vaidya, Sultānpur (Oudh).

Beginning.—श्री गणेशायनमः ॥ अथ दानलीला लिख्यते ॥ चैापाई ॥ प्रभु पूरण ब्रह्म अखंडा ॥ जाके रोम कोटि ब्रह्मांडा ॥ प्रभु सगेश ब्रह्म कहाय । मथुरा विंद्रावन आय ॥ तहां देव लोक मुनि जेते ॥ तह गोप ग्वोलिनी तेते ॥ देवको सुत नाम धराये ॥ वसुदेवहि रुप दिखाये ॥ प्रभु बहा कोन्हा ॥ वसुदेवहि आज्ञा दोन्हा ॥ तिन्ह नंद भवन पहुंचाय ॥ तहां नंद के लाल कहाये ॥ छन्द ॥ १ ॥ जन्म कोन्हे वसुदेव के गृह नंद के वाल कहाय ॥ छपन कोटि जदुवंश माया जुथ गोपी ग्वोल के ॥ कृष्ण के शंग बहु वालक गो चरावन गय ॥ हरषि गावहि दानलिला सुनहु सज्ञन कान दै ॥

End.—घंट वजाई कोन आरती जोति मिलि पूजा करो । कृष्णदास प्रसाद पावै जन्म जन्म के दुष हरो ॥ जो नर गावै दानलोला सुनहि जो चित लावहो ॥ सो नर पावहि परम पद ॥ विष्णु लोक सिधावहो ॥ इति श्री दानलोला कृष्णदास विरचितांयां संपूर्ण सुभमस्तु । जो प्रति देषा सो लिषा मम दोषो न दीयते ॥ संवत ॥ १८ ॥ ८१ सन ॥ १२३१ । पुस मासे सुक्ल पक्षे एकदस्यां बुधवासरे दसषत दुरंतोलाल लेषक ॥

Subject.—पृ० १ से ३ तक—प्रस्तावना—

(२) पृ० ४ से १६ तक—गोपी यमुना घाट आगमन, कृष्ण के एक सखा द्वारा उनका डपटा जाना, कृष्ण के प्रश्नोत्तर।

(३) पृ० १६ से २५ तक—नख शिख वर्णन, कृष्ण द्वारा ज्ञान को प्राप्ति, गोपियों को ज्ञान होना।

(४) पृ० २६ से २७ तक—रास मंडल को रचना।

(५) पृ० २८ तक—दानलोला पठन—फल।

No. 219(b). Dānalīlā by Krishnadāsa. Substance—Foolscap paper. Leaves—14 Size—8 × 6½ inches. Lines per page—18. Extent—87 Anushṭup Ślokas. Appearance—Old. Character—Kaithi Muḍiā. Date of manuscript—Samvat 1953 or A. D. 1896. Place of deposit—Paṇḍita Yaśodānanda Tiwārī, Kāṇṭhā, District Unāo.

Beginning.—श्री गणेश जी सहाय नमै। श्री सुरसती जी सहाय नमै। श्री गंगा जी सहाय नमै। श्री महादेव जी सहाय नमै। श्री पैाथी दानलीला लीखते।

दोहा। मार मुकुट मुरली धरे पीतम्बर फहराइ। यहली मुरती सम की कहैा जीग ठहराइ॥ चल्यौ सखी जह जदय जह मोलै योगीजराज गोरस वेचत हरी मोलै एक पंथ दुइ काज। चैापाई। प्रभु पुरन ब्रह्म अखंड। जके रोम कोटि वरह्मंड। अब सरगुन रूप ब्रह्म कहाए। मथुरा से बीन्द्रावन आए। जह देव-लोग मुनि जेते। सब गैाव गुवालीनो तेते। देवकी सुत नाम धराय। वसुदेवहि रूप देखाय।

End.—कोटीसन छंद बनाइ आरती चरन बंदन सब करो। गोरधरीपर-साद पावे जनम जनम के दुख हरो। जो नर गावे दानलीला सुने जो चित लाइ के। सो नर पावही प्रेम पद बोसन लोक सिधावही। इतो सोरी दानलीला समपूरन भइल सो सही जो पत्र देखा सो लिखा मम दोस न दीजोए। पंडित जन सो बीनती मोर टुटल अक्षर लेव सजोरी। महीना फागुन दीन बुध सन १८९६ दसखत देवीराम के।

Subject.—श्री कृष्ण जी का ग्वालिनीं से दही का दान मांगना और ग्वालिनों से वार्तालाप करना।

No. 220. Rādhā Krishṇa Vilāsa by Krishṇadāsā of Nawā. Substance—New white paper. Leaves—204. Size—16 × 10 inches. Lines per page—20. Extent—3,570 Anushṭup Ślokas. Incomplete. Appearance—New. Character—Nāgari. Place of deposit—Nimbārka Pustakālaya, Bābā Mādhava Dāsa Mahanta Mandira Nānapārā, District Bahrāich (Oudh).

Beginning—ॐ श्री राधाकृष्णाभ्यां नमः॥ श्री निम्बार्काय नमः श्लोक॥ श्री राधावर पाद पद्म युगुलं नित्यं शरण्य भजे लब्ध्वं श्री हरिभक्त दास कृपयातान्स्वान् गुरु न्सन्नेमि राधा कृष्ण विलास धाम प्रकटी कर्त्तुं मनो धावति लिप्सा पोड़ तरातु यस्य हृदये हास्यं न सः पश्यति॥ १॥ छंद॥ श्री स्वामिनी पद कमल नख मणि चारु चन्द्र मयूपता ब्रह्मांड अमित प्रकाश प्रसर प्रमोद पूर पियूषता॥ अनगम्य अकथ अनन्त अनवधि अप्रमेय महो मनं कृष्ण पान चित्त चकोर इव रस कृष्णदास हठी मनं। हरि द्वै अक्षर बीज तरु भक्तिदास फल जोय। त्रिपदी संगम सेय सब तरे रह्यो नहिं कोय। हरि कहि भक्ति सुदास भजि षट अक्षर को मंत्र महिमा वेद पुरान में जाहि कहैं सब तंत्र हरि हित भक्ति सुदास के पद नप छटा प्रकास महा मोह तम निविड़ अति वंदत होत बिनास॥

